धृति -क्षमा-दमो-ऽस्तेय-शौच-मिन्द्रियनिग्रह ।
धी र्विद्या-सत्य-मक्रोधो दशक धर्म्मलक्षणम् ॥
—मनु ६।६२।

अहिंसा-सत्यमस्तेय-शौचमिन्द्रियनिग्रह ।
एत सामासिक धर्म्म चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनु ॥
—मनु १०।६ ।

धृति क्षमा दम अस्तेय-शौच इन्द्रियनिग्रह धी विद्या-सत्य-अक्रोध, इस दशक को राजर्षि ने धर्म्म का लक्षण, अर्थात् 'प्रतीक' माना है जिसका तात्पर्य्य यही निकलता है कि, जो मानवश्रेष्ठ अव्ययपुरुषनिब धन शाश्वतधम्म पर निष्ठा-पूवक आरूढ रहता है, ऐसे धम्मशील मानवश्रेष्ठ के धम्मरूप आत्मपुरुष के अनुग्रह से अनुगत प्रकृतिरूप बुद्धि मन इद्रिय शरीर आदि वग धृति-क्षमा आाद लक्षणो से स्वत ही समन्वित रहते हैं। बडे से बडे सासारिक कष्ट को सह जाना ही धृतिगुण है। शक्ति की विद्यमानता में भी अपराधी को दण्ड न देना ही क्षमागुण है। प्राणात्मक-वीर्य्य की अभिव्यक्ति में भी मनस्तन्त्र का सयम कर लेना दमोगुण है। परद्रव्य के प्रति सदैव तटस्थता रखना 'अस्तेयगुण है। स्नान-शुद्धि-आदि का अनुगमन ही शौचगुण है। ऐन्द्रियक विषयों के पुरोऽवस्थित रहने पर भी उनके प्रति तटस्थ बने रहना 'इन्द्रयनिग्रहगुण है। तात्कालिक सवित्-भाव ही धीगुण' है। सच्छास्त्रानुशीलन जनित-सस्कार ही 'विद्यागुण है। चक्षु पूत विषयो का स्पष्टीकरण ही स यगुण है। एव क्रोधनिमित्तोपस्थिति पर भी क्रोध न करना 'अक्रोधगुण है। आगे चल कर राजर्षिने सामासिकधम्मरूपेण 'अहिंसा का भी धर्म्म-लक्षणों में समावेश कर लिया है। एवमेव-दया-करुणा-आदि आदि अन्या य भी कतिपय वैसे मानवीय-सद्गुण है, जिनका धर्म्मलक्षण-गणना में सग्रह कर लिया जासकता है।

'दशक धर्म्मलक्षणम् वाक्य ही स्पष्टरूपेण यह प्रमाणित कर रहा है कि-धृति-क्षमा-दम-दया-करुणा-अहिंसा-शौच-आदि स्वय धर्म्म नहीं हैं, अपितु ये तो धर्म्म के लक्षण है अर्थात् धर्म्म के प्रतीकमात्र है जिन के पूरक इन्ही के विरुद्ध भाव बने रहते हैं। और देशकाल-पात्र-द्रव्य-श्रद्धा-आदि परिस्थिति जनित-साधन-परिग्रहो के तारतम्य से अनुप्राणिना अपेक्षा के अनुबन्ध से धर्म्मलक्षण तो परिणत होजाते हैं-अधर्म्मरूप में, एव धम्मलक्षणों के प्रतिद्वन्द्वी भाव परिणत होजाते हैं धर्म्मरूप में, जिन का सोदा हरण शास्त्रो में विस्तार से उपबृहण हुआ है। अमुक परिस्थिति में में जो अहिंसा धर्म्म ( धर्म्मलक्षण ) है, वही अमुक परिस्थिति में सवथा अधम्म बन जाती है। दया का धम्मत्त्व परिस्थिति विशेष में सर्वथैव अधम्मरूप में परिणत होजाता है। अतएव परमवैज्ञानिक भगवान् याज्ञवल्क्य को प्रतीकात्मक लक्षणात्मक परिवर्त्तनशील-प्राकृतधम्म का यही स्वरूप-लक्षण करना पड़ा कि—

देशे काल उपायेन द्रव्यं श्रद्धा-समन्वितम् ।
प्राप्ते प्रदीयते यत् तत्सकल धर्म्मलक्षणम् ॥
—याज्ञवल्क्यस्मृति १।६।

दूसरी दृष्टि से इन तथाकथित प्रतीक-धर्म्मों का समन्वय की कीजिए। "दया धर्म्म का अङ्ग अवश्य बन सकती है, किन्तु दया स्वय कभी अङ्गीरूपेण धर्म्म का स्थान नहीं ग्रहण कर सकती'।

एवमेव 'अहिंसा' को धर्म्म का अङ्ग माना जासकता है, किन्तु कदापि 'अहिंसा' को 'अङ्गी'-रूप 'परमधर्म्म' नहीं माना जासकता। दूसरे शब्दों में धर्म्म अवश्य ही सत्य दया अहिंसा-नामों से अभिनीत होसकता है, किन्तु कदापि सत्य दया अहिंसा आदि को ही 'धर्म्म' नहीं कहा जासकता। क्योंकि विशेष परिस्थितियों में मिथ्याभाषण दण्डप्रहार-हिंसा-आदि भी धर्म्म के प्रतीक बनते देखे गए हैं। सत्य, और अनृत का, दया और दण्ड का, अहिंसा-और हिंसा का स्वरूप-विपर्य्यय ही धर्म्माधर्म्म का निर्णायक बना करता है। अतएव लक्षणात्मक-धर्म्म को शास्त्र ने 'सापेक्षधर्म्म' ही माना है, जिस में देश काल पात्र द्रव्यादि के तारतम्य से परिवर्त्तन होता रहता है। धर्म्मलक्षणात्मक इत्थंभूत-प्राकृत धर्म्म का नियन्ता है धर्म्मरूप-अप्राकृत वह शाश्वतधर्म्म, जिस की सनातनता अक्षुण्णा मानी गई है, और जो दुर्भाग्यवश प्रकृतिव्यामोहनानव धन अनात्मवादात्मक प्रकृतिवादरूप बुद्धिवाद से आज मानवीय प्रज्ञातन्त्र से सर्वथैव निरपेक्ष बन गया है। अतएव प्राकृतधर्म्मने, किंवा धर्म्म के लक्षणोंने ही आज भ्रान्तिवश 'धर्म्म' का स्वर्णसिंहासन अपहृत कर लिया है। एवं आत्मधर्म्मरूप अव्ययपुरुषधर्म्म से पराङ्मुख, प्रकृतिधर्म्मवादी-ऐसे ही मानवता प्रेमी इत्थंभूत लाक्षणिक तात्कालिक धर्म्म को ही 'नैतिकता' 'मानवता' 'मानवधर्म्म' आदि विविध उपाधियों से समलङ्कृत करते हुए इतस्ततः दद्रम्यप्राण हैं। इत्थंभूत काल्पनिक धर्म्म में अर्थात् मतवाद में आसक्त व्यासक्त बने रहने वालों की भावुकता पूर्णा दृष्टि में ही 'अहिंसा' का काल्पनिक घोष प्रधान बना हुआ है, जिस अहिंसा का शास्त्रीया पारिभाषिकी उस-'अहिंसा' से यत्किञ्चित् भी तो सम्पर्क नहीं है, जिस शास्त्रीया 'अहिंसा' की पूरिका हिंसा* ही मानी गई है। कथमिति चेत्?, प्रश्न के वैज्ञानिक समाधान के लिए ही तो प्रक्रान्त-कर्म्मानुगत हिंसा अहिंसा का वैज्ञानिक-स्पष्टीकरण प्रयास हुआ है, और यही प्रक्रान्त कर्म्म के अन्तिम विज्ञानोदाहरण का संक्षिप्त-स्वरूप- दिग्दर्शन है।

## १२—(३)

* * * * *

---

*-या वेदनिहिता हिंसा नियतास्मिंश्चराचरे।
'अहिंसा'-मेव तां विद्याद्वेदाद्धर्म्मो हि निर्बभौ ॥
—मनु ५।४४

श्री

# (१३)–वेदिकाकरणानुगत–स्तम्बयजुर्हरणकर्म्म–प्रसङ्गतः

# *'निदान'-शब्द-निबन्धना--परिभाषा*

# ४

क्रमप्राप्त तथानामान्वित तेरहवे कर्म्मप्रकरण में अनेक पारिभाषिक तथ्यो के अतिरिक्त **'निदान'** शब्दानुबन्धी–जिस तथ्य का स्वरूप विश्लेषण हुआ है, उसका भी ब्राह्मणोक्त तथा पुराणोक्त पारिभाषिक आख्यानोपाख्यानों के तत्त्वार्थ समन्वय में अन्यतम ही स्थान माना जायगा। यही नही, निदानानुगत विज्ञान के सम्बन्ध में यह कह देना भी अतिशयोक्ति नही मानी जायगी कि, निदानविद्यानुगत प्रतीकात्मक सङ्केतों के समन्वय के बिना न तो वेदशास्त्र की आख्यानभाषा का ही समन्वय सम्भव, एव न आगम, तथा पुराण–शास्त्र के रहस्य का ही समन्वय सम्भव। उसी महत्त्वपूर्णा निदानविद्या के सम्बन्ध में अत्र प्रस्तावनाया उदाहरणरूपेण किञ्चिदिव निवेदन कर दिया जाता है।

**'अतत् को तत् समझ लेना'** ही निदानशब्द का निष्कर्षार्थ है, जिसे सस्कृतभाषा में–**'आरोप'** कहा गया है। जो अमुक वस्तु नही है, किन्तु उसमें अमुक वस्तु का आरोप कर दिया जाता है, इस आरोप–विधि का नाम ही निदानविधि है, एव लोकव्यवहार में प्रायः सर्वथैव लौकिक–निदानभावों के द्वारा व्यवहार की व्यवस्था देखी सुनी जारही है। उदाहरण के लिए–सहोदर भ्राता में दक्षिणभुजा का आरोप लोकप्रसिद्ध है। दक्षिणहस्तानुगत–कर्म्मकौशलरूप सादृश्य ही इस निदानारोप का आधार है। शोक का नैदानिक आरोप कृष्णवस्त्र में इसलिए कर लिया जाता है कि, शोक सविग्न मानव का मन ज्ञानज्योति से अभिभूत ही हो–जाता है, जिस अभिभूति का स्वरूप अनिरुक्त कृष्ण–भाव से अनुगत माना गया है *। कीर्त्ति का नैदानिकरूप श्वेतच्छत्र माना गया है। शान्ति–समृद्धि का निदान हरित दूर्वा माना गया है। क्रान्तिरूपा अशान्ति का निदान–'रक्तवस्त्र माना गया है। स्टेशनो की हरि झण्डी का शान्ति सूचकत्व, एव लालझण्डी का विघ्न–सूचकत्व प्रसिद्ध ही है।

**निगम ( वेद ), आगम,** तथा **पुराणशास्त्र**–त्रयी के यच्चयावत् **"असदाख्यान"** ( कल्पित कथानक ) उसी निदानभाव के आधार पर प्रतिष्ठित हैं, जिसका साङ्केतिक-रहस्यात्मक पारिभाषिक समन्वय न कर सकने के कारण ही आज भारतीय सस्कृति का गौरवपूर्ण आख्यानप्रकरण सर्वसाधारण की कौन कहे, बड़े बड़े

---

* विश्वातीत-अज्ञात तत्त्व **अनुपाख्यतम है,** रात्रिगत, एव आँख मीचने से प्रतीयमान-अन्धकार **अनिरुक्ततम है,** एव कृष्णवर्ण (काला रँग) **निरुक्ततम है**। इसप्रकार तमोभाव तीनै विवर्त्तभावों में परिणत माना गया है।

विद्वानो के लिए भी मतिविभ्रम का ही कारण बना हुआ है। एवमेव भारतीय वह समस्त उपासनाकाण्ड भी इसी **निदानविद्या** के अभिभव से आज भावुक मानवो की दृष्टि में आपातरमणीया भ्रान्त आलोचना का ही क्षेत्र बना हुआ है, जिसके परिणाम-स्वरूप ही **कर्म्म उपासना ज्ञान** त्रयी से अनुगता मध्यस्था उपासना आज सर्वथैव अपने पारिभाषिक तत्त्व से स्मृतिगर्भ में विलीन होगई है—। यो एकप्रकार से सम्पूर्ण आर्षशास्त्र निदानविद्यात्मिका सङ्केतविद्या की विस्मृति से आज के युग के लिए विशेषत प्रतीच्य मतविज्ञान सम्पर्क-जनिता भारतीया नवशिक्षिता प्रज्ञा के लिए 'उपहास' की ही क्रीडास्थली बना रह गया है।

जैसाकि, पूर्व के बारहवें संस्मरण प्रसङ्ग में निवेदन किया गया है, प्राण और प्राणी, दोनो शब्द भारतीय-विज्ञानकाण्ड में अभिन्नार्थ के ही सग्राहक बने हुए हैं—( देखिए पृष्ठ स० ५८ से ६० पर्य्यन्त ), जिस अभिन्नार्थकता का निष्कर्ष यही निकलता है कि वस्तुस्वरूप की स्थिति-परिस्थिति-के अनुपात-तारतम्य से कहीं अमुक शब्द 'प्राण' का सग्राहक बन जाता है, तो वही शब्द 'प्राणी' का अनुग्राहक बन जाता है। इस विपर्य्यय का आधारभूत तथ्य ही 'आरोप' लक्षण वह निदानभाव है जिसका एक लौकिक उदाहरण '**दक्षिणभुजा** से अनुगत **सहोदरभ्राता** भी बना हुआ है। जिस आरोपात्मक-सम्बन्ध-विशेष से लोक-व्यवहार मे दो सहोदर भ्राता परस्पर एक दूसरे की दक्षिणभुजा कहलाते है, वह सम्बन्ध-विशेष ही-'**निदानभाव**' है। पञ्चाङ्गुलि से युक्त पाणि भाव से समन्वित दक्षिणहस्तानुगत अध्यवसायात्मक कर्म्मकौशल रूप महान् श्रम ही मानव के लोकजीवन की सफलता का प्रमुख आधारस्तम्भ माना गया है। सहोदर भ्राता परस्पर एक दूसरे के उसी प्रकार कर्म्मसहयोगी बने रहते है, जैसेकि उनकी दक्षिणभुजा एव दक्षिणहस्त। इसी सादृश्य से सहोदर भ्राताओं में आहार्य्यारोपविधा से दक्षिणभुजा, किंवा दक्षिणहस्त का आरोप होगया है, और यही 'निदान' का एक लौकिक उदाहरण बना हुआ है।

"कही प्राणी से तदभिन्न, तदाधारभूत प्राण का ग्रहण होजाता है इसी निदान के माध्यम से, जिसके उदाहरण भगवान् गणपति के वाहन मूषकराज बने हुए हैं। मूषक' पार्थिव-ध्रुव-प्रतिष्ठा-प्राण का नाम है, जिसकी पारिभाषिकी सज्ञा ब्राह्मणग्रन्थोने 'रस' मानी है। पार्थिव-घनतम-रसात्मक-प्रतिष्ठाप्राण ही वह '**मूषकप्राण**' है, जो भूपिण्ड से अनुगत एकोनपञ्चाशत् ( ४९ ) मरुद्गणो के मूलप्रवर्त्तक, अतएव-'**गणपति**' नाम से प्रसिद्ध पार्थिव-प्राण की भी प्रतिष्ठा बना हुआ है। इसप्रकार समस्ता पार्थिवी विभूति ही प्रतिष्ठारूप-पार्थिव-गणपतिप्राण की भी प्रतिष्ठा क्योकि भूकेन्द्राभिमुख-अन्तर्गर्भित-घनतम-रसात्मक-मूषकप्राण ही बना हुआ है। अतएव इस रसात्मक-मूषकप्राण को अवश्य ही पार्थिव-गणपतिप्राण का '**वाहन**' मान लिया जासकता है। सुप्रसिद्ध मूषक नामक प्राणी ( चूहे ) में क्योकि पार्थिव-रसात्मक-मूषकप्राण विशेषरूप से प्रधानरूप से अभिव्यक्त रहता है, अतएव यह प्राणी भी तत्प्राण के नाम से ( मूषक नाम से ) ही प्रसिद्ध होगया है, जैसे कि कूर्म्मप्राणप्रधान अमुक प्राणी ( कछुवा ) भी 'कूर्म्म' नाम से लोक में प्रसिद्ध है, जिससे अनुप्राणिता याज्ञिकी चिति का पूर्व में संस्मरण किया ही जाचुका है ( देखिए पृ० स० ५९ )। दृष्टि **मूषकप्राणी** पर है, एव मनोयोग तत्प्रतिष्ठात्मक-**मूषकप्राण** पर है। यही औपासनिक-निदानभाव है जिसे सर्वथा तत्त्वानुगत ही माना जायगा।

---

— उपासना निबन्धन निदानभाव का खण्डद्वयात्मक '**भक्तियोगपरीक्षा**' नामक बृहन्निबन्ध में ही सविस्तर प्रतिपादन देखना चाहिए।

प्राण, और प्राणी से अनुगता आरोपमूला तत्त्वात्मिका तथाभूता निदानविधा के आधार ही यज्ञकर्म में प्राकृतिक-प्राणों से कृतरूप भूत-भौतिक-प्राणवान्-पार्थिव-सम्भारों-पदार्थों-परिग्रहों का सम्भार करते हुए 'आखुकरीष (चूहे के बिल की मिट्टी) का संग्रह भी अनिवार्य माना गया है, जिसका सुनिश्चित वैज्ञानिक-समन्वय तत्प्रकरण में हीं द्रष्टव्य है। श्रुति * के अनुसार मूषक ही पार्थिवरस के परिज्ञाता हैं, तो क्या मानव पार्थिवरस का परिज्ञाता नहीं है?, इस प्रश्न का समाधान रसात्मक वह मूषक प्राण ही है जिसका सजातीयाकर्षण-सिद्धान्तानुसार मूषकप्राण के साथ ही प्रधान सम्बन्ध अभिव्यक्त होरहा है। वह रसात्मक मूषकप्राण तत्प्राणकृतात्मा मूषकप्राणी के द्वारा संकलित मृद्भाग में ही क्योंकि उपलब्ध होता है। अतएव ऋषि ने यज्ञकर्म्म में उसका संग्रह अनिवार्य्य माना है।

पार्थिव गणपतिप्राण के विचलन से ही पार्थिवप्रजा विकम्पित होती है। यो विघ्नहर्त्ता गणपतिदेव विघ्नकर्त्ता भी बन जाया करते है। इनके इस विकम्पनात्मक विचलनधर्म्म का सर्वप्रथम तद्वाहनरूप पार्थिव रसात्मक मूषकप्राण पर ही प्रभाव होता है। अतएव सर्वप्रथम तत्प्राणकृतात्मा मूषक (चूहे) ही मरने लगते हैं और यही 'महामारी' 'जनपदविध्वंसिनी (प्लेग आदि साङ्क्रामिकी व्याधियो) की उपक्रमभूमि मानी गई है। इसप्रकार मूषकप्राणी अनेक दृष्टिकोणों से गणपति के वाहनरूप मूषकगण का नैदानिक माध्यम बना हुआ है जिस इस अत्यन्त रहस्यपूर्ण-सृष्टिविज्ञाननिबन्धन प्राणात्मक तथ्य के समन्वय न करने के कारण ही हमारी बालप्रज्ञा भारतीय-उपासनाकाण्ड के महत्त्वपूर्ण अङ्गो का आज उपहास करने लग पड़ती है, और कहने लग पड़ती है कि, 'गणेशजी इतने मोटे और उनका वाहन छोटासा चूहा -इति नु अब्रह्मण्यम्! अब्रह्मण्यमेव !!

यह सर्वथा अविस्मरणीय है कि, 'निदान' के माध्यम से अनुप्राणित आख्यानोपाख्यानों का केवल एक ही विभाग है, जबकि तदतिरिक्त सात प्रकार के आख्यानोपाख्यान सर्वात्मना तत् के तद्भाव से ही समन्वित हुए है। आठ प्रकार के आख्यानों में से आठवाँ 'असदाख्यान' नामक एक विभाग ही आरोपात्मक निदानभाव से समन्वित है, जिसके अमुक महान् लक्ष्य की सिद्धि के लिए ही ऋषिप्रज्ञा की ओर से नक्षत्रमण्डल-पर्वतश्रेणियाँ-नदनदी-रूपेण त्रिधा वर्गीकरण हुआ है। अर्थात् कुछ एक आख्यान तो निदानविधि से नक्षत्रो के आधार पर उपकल्पित है कुछ एक पर्वतों के माध्यम से, एवं कुछ एक नद-नदियां के माध्यम से समन्वित हुए है, जिन इन सभी नैदानिक-रहस्यो का यत्र तत्र प्रसङ्गदृष्ट्या समन्वय प्रयास-हुआ है।

'असदाख्यान' का लौकिक अर्थ-निष्कर्ष है—'मिथ्या कथाएँ', अर्थात्-'गढी हुई कहानियाँ', जिन इन कथा-गाथा-रूपा 'कहानिया' के माध्यम से ही ऋषिप्रज्ञा ने सर्वथैव अव्जमा अनेक तात्त्विक-रहस्यो से भारतीय-प्रजा को सुपरिचित करा दिया है। आज की सभ्या-भाषा (इंगलिश) में सम्भवत जिसे—

*-आखुकरीषं सम्भरति। आखवो ह वा अस्यै पृथिव्यै रसं विदुः। तस्मात्तेऽधोऽध इमां पृथिवीं चरन्तः पीविष्ठाः। अस्यै हि रसं विदुः॥ तत-अस्याऽएवैनमेतत् रसेन समर्द्धयति। तस्मादाखुकरीषं सम्भरति।

—शतपथब्रा० २।१।१।७।

**माइथालॉजी** कहा जाता है, वही तात्पर्य्य 'असदाख्यान' का है। यदि **'माइथा** को अनुकरण–सादृश्य से– **मिथ्या** मान लिया जाता है, तो–ज्ञानार्थक 'लॉजी के सम्बन्ध से 'माइथालॉजी का निष्कर्षार्थ भी 'मिथ्याज्ञान –'झूँठी कहानिया ही प्रमाणित होजाना है जिसका बालोपलालनात्मक शिक्षणक्रम की दृष्टि से अत्य त ही उपयोग माना गया है, जिस इत्थंभूता उपयोगिता का क्षेत्र केवल एक प्रकार का ही आख्यान विभाग है, जबकि एतदतिरिक्त सात–विभाग तो सवथा तद्भावापन्न–वास्तविकी–ही आख्यान माने गए हैं। अतएव जो महानुभाव वैदिक पौराणिक समस्त आख्यानोपाख्यानों को एकहेलया 'माइथालॉजी मान बैठते हैं उनकी तथाभूता मान्यता प्रौढिवादमात्र के अतिरिक्त और कुछ भी तो महत्त्व नही रखती, इत्यलमतिपल्लवितेन प्रासङ्गिक-नैदानिक भावानुबन्धेन।

**अमूर्त्त के साथ मूर्त्त के द्वारा अमूर्त्त का सम्बन्ध स्थापन** ही औपासनिक निदानभाव का निष्कर्षार्थ है *। गणपति का अमुक विचित्र आकार क्यो?, गणपति ऐसे विशाल, और उनका वाहन मूषक नामक एक स्वल्पकाय प्राणी कैसे?, भगवान् विष्णु के हाथ में शङ्ख चक्र-गदा पद्म क्यो?, महाकाली के हाथ में सुरापात्र–कर्त्री खडग आदि क्यो?, इत्यादि अगणित कुतूहलपूर्ण इस क्यो? और कैसे?, की परम्परा को उपशान्त करने वाली निदानविद्या के तात्त्विक-स्वरूप का ही उदाहरण विधि से उपबृंहण हुआ है, और यहा निदानानुगत प्रासङ्गिक तथ्य का संक्षिप्ततम स्वरूप दिग्दर्शन है, जिस इस निदानभावानुबन्धी शिक्षण-कौशलात्मक तथ्य का ही भगवान् भर्तृहरि के द्वारा निम्न लिखित शब्दा में सस्मरण हुआ है —

**उपाया शिक्षमाणानां बालानामुपलालनाः।**
**असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते ॥**

**(१३)–४**

* * * *

---

***--अचिन्त्यस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः।**
**उपासकानां सिद्धयर्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना ॥**

श्री

# (१४)-वेदपरिगृहकर्म्म—प्रसङ्गत'-
# आख्यानोपाख्यानादि--निबन्धना
# *विविधा-वैज्ञानिकी-पारिभाषाएँ*

# ५

——*——

## (क)-देवासुरदायविभागानुबन्धी-आख्यान का सस्मरण —

वेदसंहितानुगता अत्यन्त रहस्यपूर्णा **विज्ञानभाषा स्तुतिभाषा** एव **इतिहासभाषा** रूपेण त्रिधा विभक्ता पारिभाषिकी भाषाओं से अनुप्राणित **विज्ञान-स्तुति-इतिहास**-नामक सुप्रसिद्ध त्रिविध ज्ञातव्य विषयों में से सर्वान्त के इतिहासभाषानुगत 'ऐतिहासिक तथ्य के सम्बन्ध में भारतवर्ष की सभी श्रेणियों के पुरातन-नूतन-वेदभक्त (सनातनधर्म्मावलम्बी विद्वान्, एवं आर्य्यसमाजी महाशय) सर्वथैव गजनिमीलिका पथानुवर्त्मा ही देखे सुने जारहे हैं, जिस इस गजनिमीलिका का एकमात्र हेतु है-वेदों का अपौरुषेयत्व-निबन्धन ईश्वरकर्तृत्व। ईश्वरकृत अपौरुषेय वेदशास्त्र के सम्बन्ध में मानवचरित्रात्मक ऐतिहासिक तथ्यों का समन्वय कैसे 'सम्भव है', इस तर्काभास को अग्रणी बनाकर, '**बबरप्रावाहणिरकामयत**' इत्यादि कतिपय स्थलों के बबरप्रावाहण शब्दों को वायु के अनुकरण से अनुगत मानते हुए सनातनधर्म्मावलम्बी विद्वान् भी अपनी काल्पनिकी अपौरुषेयता की भ्रान्ति में मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के महत्त्वपूर्ण ज्ञातव्य विषयों में से उस अन्त के- **इतिहास** नामक ज्ञातव्य विषय की ओर से एकान्ततः उदासीन ही बनते आरहे हैं विगत तीन सहस्र-वर्षों से, जिस उदासीनता के दुष्परिणाम स्वरूप ही भारतवर्ष की सनातन सस्कृति के आधार पर सुप्रतिष्ठिता-दिग्देशकालनुबन्धनी सर्वमूर्द्ध या भारतीय सभ्यता की मौलिकता का चिरन्तन वह इतिवृत्त सर्वथा ही स्मृतिगर्भ में विलीन होगया है, जिस के विस्मरण से सभ्यतानुबन्धी गौरव के साथ साथ ही भारतराष्ट्र सांस्कृतिक गौरव के यथार्थ समन्वय से सर्वथैव पराङ्मुख बन गया है।

अवश्य ही वर्त्तमान युग के मनीषी प्रतीच्य-विद्वानोंनें वेदशास्त्र मे उपवर्णित इतिवृत्त-सम्बन्धी अन्वेषण की ओर दृक्पात करते हुए वेद-युगानुगता 'सभ्यता के सम्बन्ध में अपनी अमुक ऐतिहासिकी धारणाएँ अभिव्यक्त की है। त्रिसहस्रवर्षावधि से सुप्ता भारतीय-प्रज्ञा के उद्बोधन की दृष्टि से पश्चिमी-जगत् का तथाभूत प्रयत्न अभिनन्दनीय भी माना जासकता है। किन्तु प्रतीच्य विद्वानों के इत्थभूत प्रयास से एक ओर जहाँ भारतीय-अर्वाचीन-विद्वत्-प्रज्ञा को अशतः उद्बोधन मिला है, वहाँ साथ साथ ही वैसी-भ्रान्तिपरम्पराएँ भी इसी उद्बोधन के साथ मिल गई है, जिन के कारण मन्त्रब्राह्मणात्मक-वेदशास्त्र

के ज्ञानविज्ञानात्मक-सृष्टिविज्ञान निबन्धन वह महत्त्वपूर्ण गौरव सवथैव अभिभूत होगया है जिस अभिभूति के कारण ही आज की नवशिक्षिता भारतीय-प्रज्ञा के लिए वेदशास्त्र उस पुरातन सभ्यता का सूचक एक वैसा **ग्रामीणभाषामय शास्त्र** ही बना रह गया है, जिस युग के सभ्य मानव को इन नवीन भारतीय-वेदज्ञ-बन्धुओं के दीक्षागुरु किंवा सवस्वगुरु पाश्चमी-विद्वानो के द्वारा ठोक-पीट कर यही सिखला दिया गया है कि --

**' उस युग मे क्यो क लिखने पढने के साधन नहीं थे, अतएव केवल सुन सुना कर ही मानव अपने वाक्यो को कण्ठस्थ कर लिया करते थे। अग्निताप से जब उन्हे शान्ति मिली, तो वे अग्नि की स्तुति करने लग पडे। इसी प्रकार-ज्यो ज्यो उन्हे प्रकृति के अग्नि-वायु-प्रकाश-जल आदि की उपयोगिता का आभास होने लगा, त्यो त्यो हीं वे अपनी उस युग की भाषा म उन उन उपयोगी-पदार्थों का स्तुत्यात्मक-चाटुकारिता पूर्ण वर्णन-करने लग पडे और वह वर्णनसग्रह ही उनका वेद कहलाया जो सचमुच उस युग की सभ्यता का ही परिचायक ग्रन्थ है ।**

आज के सवतन्त्र स्वतन्त्र भारत में प्रकाशित होने वाली अमुक पत्र पत्रिकाओ में भी वदशास्त्र के सम्ब ध में पश्चिमी-विद्वानो की ओर से दायादरूपेण मिलने वाली तथाविधा भ्रा त धारणाओ को हा उपन्यास के रूप में निकलते जब हम सुनते हैं, तो क्षणमात्र के लिए के लिए हमें स्तब्ध अवाक् ही बने रह जाना पडता है *। कि तु इस मे न तो पत्र-पत्रिकाओ को ही दोष दिया जासकता, नैव तदनुगामिनी आज की उन नवीन प्रज्ञाओं को ही कुछ कहा सुना जासकता जिन्हे अपने समस्त जीवन में भारतीय-मूलसस्कृति के ज्ञानविज्ञानात्मक-परिचयसूत्र कभी किसी की ओर से भी उपलब्ध हुए ही नही। ठीक इसके विपरीत जि हे अपने शिक्षणकाल में प्रतीच्य विद्वानो की तथाकथिता ध रणाएँ ही दायादरूपेण (विरासत में) उपल ब हु जिन का नग्नचित्रण पूर्व में किया ही जा चुका है। इधर प्राच्यविचारानुगामी-भारतीय विद्वान् अपनी अपौरुषेयता की भ्रान्ति से ऐतिहासिक-तथ्यो से शून्य रहते हुए जहा इस दिशा में तटस्थ बने रहे विगत तीन सहस्र-वर्षों से वहा पारिभाषिक शब्दो की परम्परा से असस्पृष्ट रह जाने के कारण इन भारतीय विद्वानो की ओर से वेदशास्त्रानुबन्धी ज्ञानविज्ञानात्मक उन-सृष्टिरहस्यो के सम्बन्ध में भी किञ्चिदिव प्रकाश नही डाला गया तदवधि में, जिन वैदिक-वैज्ञानिक-तथ्यो के सम्मुख सभी युगो की प्रज्ञाओ का हठात्-प्रणतभावेन अवनतशिरस्क बन ही जाना पड़ता है।

यों एकमात्र भारतीय-विद्वानो की साम्प्रदायिक-मनोवृत्ति से अनुगता मतवादाभिनिवेशवृत्ति के कारण आविर्भूत होपडने वाले वेदापौरुषेयत्व की भ्रान्ति से ही वेदशास्त्र के **विज्ञान-स्तुति इतिहास-नामक तीनो ज्ञातव्य स्तम्भ**, एव **कर्म्म-उपासना-ज्ञान-नामक तीनो कर्त्तव्यस्तम्भ**, दोनो ही विभूति स्तम्भ अपने ज्ञानविज्ञानात्मक-पारिभाषिक-तथ्यो से सवथैव उस सीमा पर्य्यन्त-परा परावत ही (अत्यन्त ही विदूर) बन गए,

---

***-स्वतन्त्र भारत की राजधानी देहली से प्रकाशित होने वाली, सुधारक-जगत् के लिए महान् आकर्षण का विषय 'सरिता' में वेदशास्त्र के सम्बन्ध मे ऐसी ही धारणाएँ प्रकाशित होतीं रहतीं हैं।**

जिस विदूरत्व से ही आज प्रतीच्य-जगत् भी अपनी-कल्पना के आधार पर वैदिक-इतिवृत्तों के साथ यथेच्छ क्रीडाकौतुक करता हुआ नहीं अघा रहा, तो तच्चरणरज पथ के अनुवर्त्मा, प्रत्यक्ष-प्रभावमूला स्वस्वरूप-विमोहिनी-भवनाशकारिणी भावुकता के अग्रणीदूत आज के नवशिक्षित-भारतीय वेदभक्त भी प्रतीच्या विचारधारा का ही अहर्निश यशोगान करते हुए 'कुतस्तत्र प्रतीकारो रक्षको यत्र भक्षक' को ही अक्षरश चरितार्थ करते हुए इतस्तत द्रम्यमाण हैं-सर्वत त्र स्वत त्ररूपेणैवेति महद् खास्पदम्।

इधर कुछ समय से अमुक परिगणित वेदभक्त अवश्य ही वेदशास्त्र की तथाकथिता प्रवञ्चना से दु खी हुए हैं, जिस दु ख की निवृत्ति के लिए ही कुछने तो शब्दानुकरण के माध्यम से वर्त्तमान-प्रतीच्य भौतिक विज्ञानो, तथा आविष्कारो के साथ वैदिक सिद्धा तो का अस्तव्यस्त सम वय करना आरम्भ कर दिया है वेदशास्त्र के गौरव स्थापन के व्यामोहन से। तो एक दूसरा वग वैसा भी है, जो वैदिक तथ्यो की विशुद्धा 'अध्यात्मपरक व्याख्या में ही तल्लीन रहता हुआ किसी वैसे अज्ञात अध्यात्म प्राण की कल्पना में ही विभोर बना हुआ है, जिस का लोक-समाज-नित्र धना-भूतभौतिकी बाह्य-जगदनुबन्धिनी-अभ्युदय-प्रवृत्ति से कुछ भी तो सम्ब ध नही माना जासकता। इसप्रकार एक वग वेदशास्त्र को विशुद्ध भौतिक-विज्ञानशास्त्र प्रमाणित करने के लिए आतुर है शब्दानुकरण माध्यम से जोड तोड बैठाता हुआ, तो दूसरा वर्ग 'प्राण' व्यामोहन नित्र धन काल्पनिक अध्यात्मजगत् में विचरण करता हुआ वेदशास्त्र के सम्पूर्ण विज्ञान-स्तुति-इतिहास-कर्म्म-उपास्ति-ज्ञान वैभवो को एकमात्र लोकातीत अध्यात्म पर ही परिश्रा त कर देने के लिए आकुल-व्याकुल बनता हुआ आर्षनिष्ठा-सम्मत उस समस्त आचारसौ दय्य को एका तत निष्प्राण ही प्रमाणित कर देना चाहता है जिस आचारसौन्दर्य्य को भारतवर्ष आज तीन सहस्रवर्षों से उत्तरोत्तर विस्मृत ही करता आरहा है।

कहना न होगा कि-वर्त्तमान-भूतविज्ञान के साथ वेदशास्त्र का समतुलनात्मक व्यामोहन प्रयास जैसे वेदशास्त्र के पारिभाषिक-ज्ञानविज्ञानात्मक-प्रातिस्विक-समन्वय साम्राज्य के गौरव को अभिभूत ही कर रहा है, तथैव 'अध्यात्मप्राण'-विमोहनानुगत केवल आध्यात्मिक-समन्वय भी वेदशास्त्र के वास्तविक-सम वय-से असस्पृष्ट ही प्रमाणित होरहा है। और यों दोनों उन तथाकथित-वेदभक्तों के तथाभूत दोनों ही वेदार्थ-समन्वयात्मक-प्रकार वेदशास्त्र के नि श्रेयसानुगत- अभ्युदय साधक महान् उद्देश्य से सर्वथैव विपरीत पथों का ही अनुसरण करते हुए वेद के महतो महीयान् वास्तविक-गौरव के विरोधी ही प्रमाणित होरहे हैं।

तथाविधा भ्रान्ति परम्पराओ का एकमात्र प्रमुख कारण है-आधिदैविक-ईश्वरीय-विश्व की आत्य न्तिक-विस्मृति, जिस आधिदैविक-ईश्वरीय विवर्त्त के आधार पर ही ज्ञानविज्ञानात्मिका-सृष्टिविद्या का प्रमुख सम्ब ध माना गया है। एक वग अधिभूत में आसक्त होता हुआ आधिदैविक से विमुख होरहा है, तो दूसरा वर्ग अध्यात्म में आसक्त होता हुआ अधिदैवत से पराङ्मुख बना हुआ है, जबकि वस्तुस्थिति की पूर्णता अधि-दैवत अध्यात्म अधिभूत, इन तीनों के समन्वय पर ही अवलम्बित है।

भूतवादी का सबसे बड़ा व्यामोहन है-"प्रत्यक्षदृष्ट भूत-भौतिक-पार्थिव-पदार्थों को ही मानव के लिए सर्वस्व मान बैठना"। इस की दृष्टि में अधिदैवत (ईश्वरीय-प्राकृतिक-जगत्), एव जीवात्मा-नुबन्धी-अध्यात्मजगत्, सबकुछ भौतिक ही भौतिक हैं। अर्थात् सब कुछ इन भूत-भौतिक-पिण्डों में ही हैं। इन से अतिरिक्त न कोई अधिदैवत है, एव न कोई अध्यातम। इसी भूतदृष्टि के आधार पर भूतो-न्नतिपरक भूतविज्ञान उत्तरोत्तर पुष्पित पल्लवित होता जारहा है, जिस की प्रवृद्धतमा जड़ता के आवरणपुटों-सम्पुटों से

सम्पुटित मानव अपने स्वरूपानुगत–आत्मचैतन्य से उत्तरोत्तर निजडित होता हुआ स्वयमपि एक जड भूतपिण्ड रूप में परिणत होजाने के लिए ही मानो कटिबद्ध बनता जारहा है ।

अध्यात्मवादी का सबसे बडा व्यामोहन है–"स्वशरीर के किसी केन्द्रात्मक–शून्य प्रदेश विशेष मे ही उपकल्पित इन्द्रियातीत–अलौकिक–काल्पनिक–मनोराज्य मे ही ईश्वरीय–आधिदैविक–जगत् के तत्त्वों–पदार्थो को अपनी कल्पना से ही आध्यात्मिक–प्राण का रूप दे दे कर सबकुछ अपने इस काल्पनिक अध्यात्मप्राण मे ही परिसमाप्त मानने रहना । ऐसे अध्यात्मवादी ही अपने शून्यजगत् मे ही सूर्य्य–चन्द्रमा–अग्नि–पवन–गङ्गा–यमुना–आदि की कल्पना में आत्मविभोर नहीं, अपितु मनोविभोर बने रहते हैं–' मन लड्डू तो फीके क्यों' को अक्षरश चरितार्थ करते हुए । इन्ही की भाषा है–'मन चङ्गा तो खटोटी मे गङ्गा । इन की दृष्टि में न तो आधिभौतिक–प्रत्यक्षदृष्ट–अभ्युदयसाधक–विश्वसौन्दर्य्य का ही कोइ महत्त्व, एव न इस भौतिक जगत् के प्रवर्त्तक नित्यसिद्ध–आधिदैविक ईश्वरीय जगत् का ही कोई महत्त्व । अपितु सबकुछ ये अपने काल्पनिक–अध्यात्म में ही, कल्पना के ही द्वारा काल्पनिक–भावों को ही ढूँढ ढूँढ कर अपनी कल्पना मे ही तुष्ट होते रहते है ।

इत्थभूत–काल्पनिक– अद्वैतवादात्मक–अध्यात्मवादने ही विशेषरूपेण मानव का सर्वप्रथम अधिदैवत से विच्छेद कराया है, तत्सहैव अधिभूत निबन्धना आचारनिष्ठा से भी । काल्पनिकी अध्यात्मभावना के रसिक मानव उस महतोमहीयान्–ईश्वरीय–आधिदैवत–विश्व का अपने अणोरणीयान्–अध्यात्म में निमज्जन मानते हुए–'न त्वह तेषु ते मयि इस तथ्य को सर्वथा ही तो भूल जाते हैं । वह (आधिदैविक) अशी बनता हुआ जहाँ व्यापक है, निरवच्छिन्न है वहा यह (अध्यात्म, और अधिभूत) अशो नानात्वात् * (व्याससूत्र) के अनुसार तदश बनता हुआ व्याप्य है सावच्छिन्न है । उस–व्यापक–अधिदैवित–ईश्वरीय–जगत् के यत्किञ्चिदशरूप एकाश में ही जो व्याप्यधर्म्मा अध्यात्म–और अधिभूत–प्रतिष्ठित–है, भला उन्ही के गर्भ में वह व्यापक कैसे सर्वात्मना प्रविष्ट होजायगा ? । "वे मुझ मे है–किन्तु मैं उन मे नहीं हूँ का यही तो स्वारस्य है । सचमुच इस से बडी आत्मवञ्चना इत्थभूत अध्यात्मविमूढ इस मानव की और क्या होगी कि, वह आधिदैवकी–पारमेष्ठ्य–गाङ्गेयावातरभूता पुण्य–सलिला–माता भगवती भागीरथी की सर्वव्याप्त सलिलधारा में व्याप्यभावान्वित–अपने स्वल्पतम–भौतिक शरीर को निमज्जित कर देने जैसे महत्–पुण्यकर्म्म से वञ्चित रहता हुआ उस व्यापक तत्त्व को अपने शरीररूप काल्पनिक अध्यात्म में मान बैठने की महती भ्रान्ति करने लग पड़ता है । और यों इस प्रत्यक्ष देवानुग्रह से यह आत्मविमूढ उसीप्रकार वञ्चित ही तो बना रह जाता है, जैसे कि विशुद्ध भूतवादी–ऑक्सिजन–हाइड्रोजन की मान्यतामात्र से अनुप्राणित कीटाणुओं की चर्वणा से ही चर्विवता त करण बना रहता हुआ गङ्गा के उस आधिदैविक–अभिमानी–दिव्य–स्वरूप के अनुग्रह से विहीन ही रह जाता है, जो अनुग्रह एक श्रद्धालु मादृश–ग्रामीण भी श्रद्धामात्र के अनुग्रह से अनायासेनैव प्राप्त कर अपना जीवन धन्य-कृतकृत्य प्रमाणित कर लिया करता है ।

निवेदन–निष्कर्ष यही है कि केवल अध्यात्मवाद के व्यामोहनने, तथा केवल भूतासक्तिने ही भारतीय–मानव को दैवत–आत्मिक–भौतिक–समन्वयात्मक –'तत्तु समन्वयात् –सिद्धान्तमूलक –ज्ञान विज्ञानात्मक-पारिभाषिक उस तथ्य से वञ्चित ही कर दिया है, जिसके दुष्परिणाम स्वरूप ही वेदार्थ के सम्बन्ध में तथाकथितरूपेण नाना वैसे प्रवाद उपक्रान्त होपडे हैं, जिन से वेदपुरुष का गौरव उत्तरोत्तर अभिभूत ही

बनता जारहा है जिस इस सवनाशकारिणी अभिभूति के निरोध का एकमात्र उपाय है **अधिदैवत को इस अध्यात्म, और अधिभूत के साथ समन्वित कर देना'** ।

तात्पर्य्य तदुपाय का यही है कि, वैदिक अमुक–आख्यानोपाख्यानो का ज्ञानविज्ञानात्मक–सर्वाङ्गीण–समन्वय न तो केवल अधिदैवत से ही सम्बन्ध रखता, न केवल अध्यात्म से ही, एव न केवल अधिभूत से ही । उदाहरण के लिए प्रस्तुत कर्म्म से अनुप्राणित **'स्तम्बयजुर्हरणकर्म्म'** निबन्धन उस **'देवासुरदायविभागाख्यान'** को ही लीजिए, जिसके द्वारा देवता, और असुरो का प्रजापति के द्वारा दायविभाग (बँटवारा) बतलाया गया है ।

आख्यानानुगत देवता, और असुर कौन है ?, किस वस्तु का किसने दायविभाग किया ?, इसका नैदानिकरूप स्तम्बयजु ( कुशमुष्टि) कैसे, एव किस आधार पर मान लिया गया ?, इस सब प्रश्नो का समाधान केवल दैवत–अध्यात्म–भूत की दृष्टि से कदापि सम्भव नही है । अपितु तीनो ही प्रक्रमो के साथ इस ऐतिहासिक आख्यान का समन्वय होरहा है । इन्द्र–अग्नि वायु आदि देवदेवता तथा वृत्र–नमुचि–किलात आकुली आदि असुर प्रकृति में भी है । अर्थात् अधिदैवतजगत् में भी है, अध्यात्म में ( मानवीय–संस्था में ) भी हैं, एव अधिभूतात्मक मानवेतिहास मे भी मानवरूप देवता और असुरो की जातिया पूर्वयुगो में विद्यमान थी । प्रकृतिवत् यहा भी त्रैलोक्य व्यवस्था थी, एव देव यवस्था थी । महाभारत युगपर्य्यन्त वह देवव्यवस्था प्रक्रान्त रही । अर्जुन के साथ मानव–भौम–इन्द्र का ही सख्य था । युधिष्ठिर सदेह जिस स्वर्ग की ओर अभिमुख हुए थे, वह भौमस्वर्ग ही था । इन्ही सब तथ्यों के स्वरूप–समन्वय के आधार पर प्रस्तुत **'देवासुर दायविभागाख्यान'** प्रतिष्ठित हुआ है, जिसके क्रमसिद्ध–अधिदैवत–अध्यात्म अधिभूत–नामक तीनों संस्थानो के दायविभागों का रहस्यात्मक–स्वरूप–विश्लेषण ही प्रकृत–प्रकरण का निष्कार्षार्थ है, जिसके द्वारा इतिहास निबन्धना उन अनेक काल्पनिक भ्रान्तियों का सर्वात्मना निराकरण होजाता है, जिस निराकरण के बिना भारतीया–परिभाषिकी परम्परा से असस्पृष्ट पश्चिमी विद्वान् केवल कल्पना के बल पर वैदिक–इतिहास के सम्बन्ध में वैसी धारणाएँ व्यक्त कर बैठे हैं, जिनके अनुकरण को ही–'स्वधर्म्म' मान बैठने वाले तत्पथानुवर्त्ती हमारे भावुक भारतीय–बन्धु भी अपने सवस्वभूत वेदशास्त्र के आख्यानो पाख्यानों के प्रति उपहास–व्यक्त करते हुए अपने आप को प्रायश्चित्त का ही भागी बनाते जारहे हैं ।

वाग्जालचतुर, लोकनिष्ठ, राजनितिकुशल–प्रतीच्य जगत् की कामार्थमयी महती–बुभुक्षा ने ही उनका 'भारत जैसे सवसमृद्ध देश की ओर ध्यान आकर्षित कराया । अत्रागमन पर तन्नैष्ठिकोंने अपने अन्तर्जगत् में ही यह निश्चय कर लिया कि, "जबतक भारतराष्ट्र के प्रज्ञाकोश में सांस्कृतिक-बलमात्रा शेष रहेग, तबतक प्रयत्न सहस्रो से भी भारत पर एकच्छत्र प्रभुत्त्व स्थापित नही किया जासकेगा" । नि सन्देह उस युग का भारत तत्पूर्व की अनेक शताब्दियो से बाह्य आक्रमण परम्पराओं के कारण अधिकांश में शक्तिहीन ही प्रमाणित होचुका था । उधर साम्प्रदायिक मतवाद कलहो से इसका ज्ञानविज्ञानात्मक–नैष्ठिक–सांस्कृतिक–बल भी अधिकाश में क्षीण ही होचुका था । तभी तो प्रतीच्य अतिथिवर्ग ने ? यहाँ एकाधिपत्य के सम्भावनो का दर्शन आरम्भ कर दिया । यह सब कुछ होने पर भी प्रतीच्य–अतिथियों के आगमन से पहले पहले तक भारतीय–प्रजावर्ग में अपनी सस्कृति, सभ्यता, धर्म्म, उपासना, ज्ञान, आदि आदि विस्मृतप्राया भी विमल–विभूतियों के प्रति पूर्ण श्रद्धा अवश्य प्रतिष्ठित थी, जिस श्रद्धा की विद्यमानता भी आगत अति–

थियों के मूलोत्पाटन में उसी समय पर्य्याप्त बन सकती थी-यदि उसी युग में किसी महापुरुष के द्वारा ज्ञान-विज्ञानात्मिका-परिभाषाओं के स्वरूप विश्लेषण के द्वारा तत्-श्रद्धा को अभिव्यक्त कर दिया जाता, तो। किन्तु दुर्भाग्यवश स्थिति उस समय ठीक विपरीत दिशा का ही अनुगमन करती गई तत्कालीन वर्गभेदों से अनुप्राणिता पारस्परिकी उस अहमहमिका के द्वारा जिसके द्वारा सभी वर्ग उन तथाकथित सुसभ्य ? उदार ? अतिथियों ? के सहयोग से अपना अधिक से अधिक स्वार्थसाधन करने का ही इच्छुक बन चले थे।

तथाविध उपर्युक्त वातावरण मे ही उस प्रतीच्य-शिक्षा का सूत्रपात हुआ, जिस के पाठ्यग्रन्थों के द्वारा भारतीय पुरातनशास्त्रों की, मान्यताओं की, सभ्यता की तथा आदर्शों की वैसी आलोचना ही की गई, जिसका निष्कर्ष पूर्व की पङ्क्तियों में व्यक्त किया जाचुका है। उन सब अनर्गल आलोचनाओं में से प्रकृत में हम एक आलोचना की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित करेंगे एक विशेष तथ्य के स्पष्टीकरण के लिए, और उस आलोचना का सम्बन्ध माना जायगा—'**भारतदेश के मौलिक स्वरूप के सम्बन्ध मे**।

प्रतीच्यशिक्षा के अंशतः भी सम्पर्क में आजाने वाले भारतराष्ट्र के बडे से भी बडे राष्ट्रभक्त-देशभक्त-अद्यतन-भारतीय-मानव से जब भी यह प्रश्न किया जायगा कि, "**क्या भारतवर्ष आर्य्यों का आदिदेश है ?** , तो तत्काल क्षणमात्र विलम्ब किए वह यही उत्तर देगा कि,- '**नहीं भारत तो अनार्य्यों का आदिदेश है। वे ही यहाँ के आदिवासी, किंवा मूलनिवासी है। आर्य्य तो मध्यएशिया से शनैः शनैः बढते बढते इस देश मे आपहुँचे, और अनार्य्यों को युद्ध मे परास्त कर वे यहाँ के अधिपति बन बैठे***"। दूसरों की कौन कहे, सुप्रसिद्ध देशभक्त और भारतीय धर्म्म के अनन्यसेवी×स्वर्गीय

---

*-प्रतीच्य-विद्वानों की अभिनिवेशमूला इत्थम्भूता धारणा उनके द्वारा निर्द्धारित भारतीय-पाठ्य-ग्रन्थों में इस रूप से अभिव्यक्त हुई है कि-"**आर्य्यों का मूलनिवास, किंवा आदिनिवास मध्यएशिया ही था। मध्यएशिया से ही आर्य्यलोग भारत मे आए थे। अतएव उन्हें समुद्र का भी स्वरूप बोध नही था उस युग मे। क्योंकि मध्यएशिया मे कोई समुद्र नहीं है। हाँ, नदियाँ बहुत सी हैं। एवं नदियों के लिए आर्य्यों के उस पुरातन ऋग्वेदग्रन्थ मे 'सिन्धु शब्द प्रयुक्त हुआ है जो वैदिक वाङ्मय अधिक से अधिक २५००-३००० सहस्र वर्षों से अधिक ( पुराना नहीं माना जासकता** इत्यादि।

×-सर्वथैव प्रौढवादात्मिका उक्त धारणा के विपरीत भारतराष्ट्र की स्वतन्त्रता के महान् द्रष्टा स्वर्गीय श्री बालगङ्गाधर तिलक महाभाग ने अपने सुप्रसिद्ध '**ओरियन**, तथा '**दआर्कटिक होम इन् द वेदाज**' नामक लोकप्रसिद्ध निबन्धों के माध्यम से एक अन्य ही तथ्य उपस्थित किया, जिस तथ्य का श्रीतिलक के मतानुसार उत्तरध्रुवानुगत अमुक-भूप्रदेश से ही सम्बन्ध था, जिसे '**पामीर**' कहा जासकता है। श्रीतिलक की धारणा के अनुसार आर्य्यों का आदिदेश वही उत्तर प्रदेश था, न कि प्रतीच्य-विद्वानों की मान्यता से अनुप्राणित-मध्य-एशियाप्रान्त। '**उत्तरप्रदेशात्मक पामीर से ही आर्य्य भारत मे आए**'-सर्वश्री तिलक महाभाग के इस मान्य तथ्य का हम 'मान्यता' के अनुबन्ध से ही समादर करेंगे। क्योंकि आस्था पूर्णा निष्ठा की दृष्टि से तो श्रीतिलक की मान्यता भी प्रतीच्या भावना से सर्वथैव विमुक्त नही मानी जासकती, जबकि तिलक भी आर्य्यों का बाहिर से भारत में आगमन तो मान ही बैठे। वस्तुस्थिति वास्तव में कुछ और ही है, जिसके मर्मत्रय से असंस्पृष्ट रह जाने के कारण ही इसप्रकार की मान्यताएँ मानवीय-मन को अभिभूत कर लिया करती हैं, जैसाकि पाठक तद्भाष्य-सन्दर्भ में देखेंगे।

श्रद्धेय श्री बालगङ्गाधर तिलक जैसे महापुरुष ने भी वेदनिर्म्माण-कालगणना-प्रसङ्गत-एक अ या मा यता के अनुब ध से उक्त तथ्य को ही प्रश्रय देडाला, जबकि उक्थ 'तथ्य भी 'तथ्य' न होकर उन प्रतीच्य वाग्गा-रचतुरो की कुटिला नीति की प्रतिच्छाया- मात्र पर ही विश्रान्त है ।

'यदि हम आर्य्य अपनी सभ्यता के बलपर यहाँ के मूलनिवासी अनार्य्यों का दमन कर यहाँ के शासक बन सकते है, बन गए हैं, तो उन प्रतीच्य सुसभ्य अतिथियों को भी सहज-रूपेणैव यह अधिकार प्राप्त है कि, वे हमे सुसभ्य बनाने के लिए, हमारी अवैज्ञानिकता हटाने के लिए हम पर एकाधिपत्य स्थापित करले । क्योंकि हमारा इस देश पर कोई पैत्रिक-स्वत्त्वाधिकार नहीं है" ।

उक्त काल्पनिक जो तथ्य, दूसरे श दों में अनार्य्य-आर्य्य विद्रोहात्मक जो सस्कार तच्छिक्षा-पथानुवर्त्मी भावुक भारतीयो की कोमलप्रज्ञा में दृढसस्कार के रूप में उनके द्वारा शिक्षणकाल में ही खचित कर दिए गए थे, उन कुसस्कारो से आजतक भी तो हमारा परित्राण नही होसका है । और हमारे वे सभी मान्य शिक्षित भारतीय उसी काल्पनिक मा यता को मानो अपनी शिक्षा धुरीणता के रूप में ही अभि यक्त करते रहते हैं, जबकि वस्तु स्थिति स्वय वेद पुराण शास्त्र के इतिवृत्तात्मक-भुवनकोशानुगत (भूगोलानुगत) निर्भ्रा त-सिद्धान्तो के अनुसार प्रतीच्या तथाविद्या मा यता के सर्वथैव विपरीत है । किन्तु अपनी काल्पनिकी अपौरुषेयता की भ्रान्ति में न तो प्राच्य-भारतीय-विद्वानोंने वेदशास्त्र के भुवनकोशानुगत-इतिवृत्त का स्वाध्याय किया, एव नैव पुराण-शास्त्रोपवर्णित-ऐतिहासिक-सीमाप्रसङ्गो से सम्ब ध रखने वाले आख्यानोपाख्यानो का ही विद्वानो के द्वारा सफल समाधान होसका । अतएव भारतीया कोमलप्रज्ञा सहजरूपेणैव प्रतीच्य-काल्पनिक-सिद्धा तो पर ही उत्तरोत्तर आस्था करती ही गई, और साथ ही स्वराष्ट्रीय-वेदपुराणशास्त्रों के प्रति उपेक्षा ।

तभी तो भारतवर्ष की प्राच्यसस्कृति-शिक्षा के महान् के द्ररूपेण सुप्रसिद्ध वाराणसीक्षेत्र (काशी) के पावन वक्षस्थल पर स्थापित होने वाले प्रतीच्यशिक्षणकेन्द्र (कॉलेज) में जब किसी प्राच्यभक्त की ओर से पौराणिक-भूगोल-के भी शिक्षा के पाठ्यक्रम में समावेश का आग्रहात्मक-प्रस्ताव उप स्थत हुआ, तो प्रतीच्य-शिक्षाके द्र के प्रतीच्यशिक्षाभक्त अमुक को इसप्रकार के अनर्गल उद्गार अभिव्यक्त कर देने का साहस, किंवा दुस्साहस होगडा था कि 'जो भारतीय पुराणशास्त्र पृथिवी का काच के समान चपटा मानता है *, जिस पुराण का द्वीपोपद्वीपों का परिमाण कोटि-कोटि-लक्ष लक्ष-क्रोश-मित सुना जाता है जो पुराण पृथिवी पर दुग्ध-मधु-आदि के सात सात समुद्र मानता है, ऐसे विशुद्ध काल्पनिक-मन प्ररोचनात्मक-पुराण के भूगोल से भारतीय-नवीन प्रज्ञा में क्या उत्कर्ष होगा ?", तो प्रस्तावक-पुराणपक्षपाती महोदय तूष्णी ही बने रह गए थे ।

यदि उन्हें अ शत भी 'पृथिवी' शब्द के पारिभाषिक अर्थ के साथ आत्मसाक्षात्कार होता, तो तत्काल ही वे पुराण के भौगोलिक तथ्यों के प्रति अनर्गलरूपेण गलशोषण करने वाले अमुक प्रतीच्य महानुभाव को यह बतला सकते थे कि, श्रीमन् ! आप स्वय अभी भ्रान्ति में हैं । आपका पुराण की परिभाषाओं के साथ यत्किञ्चित्

---

*-आदर्शोदरसन्निभा भगवती

भी तो सम्यक् नही है। भूमि, और पृथिवी, दोनो शब्द विभिन्न ही अर्थों के वाचक है। जिस मृण्मय-धातुमय-ओषधि-वनस्पतिमय पिण्ड पर आप विराजमान हैं, वह पृथिवी नही, अपितु भूमि है, जिसे केन्द्र बना कर ही उस भौमप्राण का बडी दूर तक प्रथन-फैलाव होता है, जिस प्राणमण्डल का ही 'यदप्रथयन्' रूपेण 'पृथिवी' नाम रक्खा जाता है जिसका अर्द्धाण्डकटाह सचमुच ही आदर्शवत् सम ही है, और जिस पार्थिवप्राण के महिमा मण्डल की व्याप्ति सूर्य्य से भी कुछ ऊपर पर्य्यन्त मानी गई है वैदिक-विज्ञान के अनुसार। इसी पार्थिवक्षेत्र में सप्तद्वीप-सप्तवायुस्तर-सूक्ष्मरसात्मक सप्तसमुद्र-आदि अनेक तत्त्वात्मक सप्तक-प्रतिष्ठित हैं, जिनका पौराणिक-अतिशय-रहस्यपूर्ण- पाद्मभुवनकोश में विस्तार से स्वरूपोपबृंहण हुआ है, जिसके स्वरूप संस्पर्श से भी आज का भारतीय मानव अपरिचित ही बना हुआ है। प्रक्रान्त "देवासुरदायविभाख्यान प्रसङ्गत" तत्क्रम में हमने संक्षेप से इस पाद्मभुवनकोश का भी दिग्दर्शन-प्रयास किया है।

देवासुरदायविभाग प्रसङ्ग से ही तत्प्रकरण में भारतवर्ष के उस मौलिक प्रकृतिसिद्ध भौगोलिक स्वरूप का समन्वय प्रयास हुआ है, जिसका-'अस्मिन् ह वै लोके-उभये देव मनुष्या आसु' (शाङ्खायन ब्राह्मण १।१) यह श्रुतिवचन सर्वात्मना समर्थक बना हुआ है। भारतराष्ट्र आरम्भ से ही इसी आर्य्यजाति की प्रातिस्विक जन्मभूमि रहा है, जिसका विस्तार पाद्मभुवनकोशानुबन्ध से ६० अंशात्मक ही माना गया है। एवं जिस भारतीय भुवनकोश के आधार पर निरुक्तवृत्तानुगत लङ्काद्वीप इसकी दक्षिणसीमा है, जो लङ्काद्वीप आज समुद्रगर्भ में विलीन होचुका है, और भारतीय उपद्वीप गणना के प्रसङ्ग में लङ्काद्वीप से सर्वथैव पृथग् रूपेण निर्दिष्ट सुप्रसिद्ध सिंहलद्वीप (सीलोन) को ही आज भ्रान्तिवश लङ्काद्वीप माना, और मनवाया जारहा है।

जहा से सुप्रसिद्ध 'रावी' नदी का विनिर्गम है, तदनुगत सुप्रसिद्ध शिवालक ही भारत की उत्तर-सीमा है। 'महीसागर' नाम से प्रसिद्ध पश्चिमसमुद्र (जहा भारतीयो के सुप्रसिद्ध शर्वतीर्थ का उपवर्णन उपलब्ध होता है) भारत की पश्चिमसीमा है और पूर्वानुगत चीनदेशानुबन्धी पीतसमुद्र ही भारत की पूर्वसीमा मानी गई है। यही ६० अंशात्मक प्रकृतिसिद्ध भारतवर्ष है जिसके आधार पर ही कुरुवर्ष, केतुमालवर्ष, किंपुरुषवर्ष हरिवर्ष, इलावृतवर्ष, भद्राश्ववर्ष आदि भेदेन नववर्षात्मक वर्षभुवनकोश की व्यवस्था हुई है। देवस्वर्ग भारत से भिन्न है जिसका उत्तरप्राङ्मेरु से सम्बन्ध है, जिस प्राङ्मेरु का अपभ्रंशात्मकरूप ही 'पामीर' है।

जिस देवयुगात्मक वैदिकयुग में इसी भूपिण्ड पर भौमदेवानुबन्धिनी त्रैलोक्य-व्यवस्था व्यवस्थित थी, उस युग में प्राङ्मेरुस्थ भौमस्वर्गीय-इन्द्र-अग्नि-आदि मानुषदेवता स्वशासित भारत में अवसर विशेषों पर आया करते थे, तो भारतीय मान्धाता-हरिश्चन्द्र-दशरथ दिलीप-रघु-आदि आदि प्रमुख मानव भी देवस्वर्ग में गमन किया करते थे। यों देवत्रिलोकी के देव-मानव-तिर्य्यक् नामभेदभिन्न मानव परस्पर गमनागमन से समन्वित थे, जिस इस पारिभाषिक-तथ्य का यथावत् समन्वय न करने के कारण ही आर्य्यों का अत्र प्राङ्मेरु (पामीर) से अपूर्व आगमन मान लिया गया है, जबकि अस्मिन ह वै लोके उभये देव-मनुष्या' से विस्पष्टरूपेण दोनों ही मानववर्गों का अत्रापि समानरूपेणैव आवास निवास अभिव्यक्त है।

भौमस्वर्ग निवासी मानवदेवताओं में सुप्रसिद्ध 'भारत' नामक ब्राह्मणवर्णात्मक अग्निदेव इस मानवलोकात्मक पृथिवी-लोक के शत्रसोनपात् देवदेवता थे। अतएव कर्म्मभूमिरूपा यह मानवभूमि भारतवर्ष नाम से प्रसिद्ध हुई, जिसकी महती सीमा का अनेक पारिभाषिक दृष्टिकोणो के माध्यम से तत्

प्रकरण में सम वय–प्रयास हुआ है। भारत अग्नि ही इस राष्ट्र की भारत अभिधा के मलकारण हैं जिस इस मलकारण का ही आगे चलकर यश ख्यापन–मात्र से दो यक्ति भारत के साथ भी सम्ब ध मान लिया है पुराण–शास्त्रने । आगे जाकर अमुक अर्वाचीन मतवादने सत्रश्री ऋषभदेव को भी स उपाधि से समा वत करने का प्रयास किया है जिस प्रयास का युगव मानुगात से समादर करते हुए भी त त्वष्ट्या तो भारत नामका प्रमुखरूपेण भारताग्नि पर ही विश्राम मानना पडेगा जिस इस तथ्य के स्पष्टीकरण के साथ साथ प्रकृत आख्यान में भारत की प्रकृतिसिद्धा ६६ अशा मका वास्तविक–उस अखण्डता का भी स्वरूप–सम वय हुआ है जो त वमूला प्रकृतिसिद्धा अखण्डता निगत अमुक शताब्दियों से प्रक्रा ता भ्रा त भारतीयो की निरतिशया भावुकता के कारण आततायीवग के द्वारा–उस–सीमापन्य त खण्ड खण्ड रूप में ही परिणत कर दी गई है जिस खण्ड–खण्डात्मिका देशसीमा के द्वारा आज भारत अपने प्राकृतिक गौरव को सवथव विस्मृत कर बैठा है।

इसी प्रसङ्ग में पुराणानुगत अत्य त–पारिभाषिक उस पाद्मभुवनकोश के स्वरूप–सम वय की भी चेष्टा हुई है जिस के साथ मेरुमूला देवत्रिलोकी तथा असुरत्रिलोकी इन दोनों का स ब ध माना गया है । स गोचभाव का स्वरूप सग्राहक– मेरु ही वह मेरुदण्ड है जिस के आधार पर ही भगवान् आदि मानव–प्रजापति ने भूपिण्ड को निदानविधि से पद्म मानकर इस के पत्रा मक ६ विभाग किए थे एव इस भूपद्म के कारण ही यह भुवनकोश ( भूगोल ) पाद्मभुवनकोश नाम से प्रसिद्ध हुआ था जिसकी रहस्यात्मिका द्वीपादि–परिमाण–गणना के पारिभाषिक तथ्यों से विदूर होजाने के कारण ही इन पौराणिक तथ्यो पर उसी प्रकार बुद्धिवादियो के निरथक ऊहापोह प्रक्रा त होपडे हैं जैसेकि वैदिक–आख्यानोपाख्यानो के रहस्याथ का सम वय करने में असमथ बन जाने के कारण भारतीय विद्वत्प्रज्ञा अपने सर्वस्वभूत भी वेदशास्त्र के ज्ञानविज्ञाना मक–पारम्परिक अ ययना यापन को जलाञ्जलि समर्पित करती हुई क्वाचित्करूपेण केवल पारायणपाठ को ही सर्वसर्वा मान बठी है अमुक शताब्दियो स जत्रकि त वार्थसम वय से शून्य पारायण पाठ को तो स्वय शास्त्र ने ही आ यन्तिकरूपेण निरथक ही माना है * सौरभ त व ज्ञानवञ्चित केवल चन्दन भारवाही रासभवत् ही – ।

तदित्थ–वदिक आख्यानोपाख्यानो की सहज शैली से अनुप्राणित प्रस्तुत देवासुर दायविभागाख्या न का भी तत्प्रकरण में आधिदैविक–प्रकृतिसिद्ध–नि यदायविभाग आ या मक–प्रकृतिसिद्ध–मानवीय दायविभाग एव देवयुग में विघटित मानवदेव तथा मानव असुरों की प्रतिस्पर्द्धा से समन्वित आधिभौतिक दायविभाग रूपेण तीनों ही स्थानों से समन्वित आख्यान का पारिभाषिक सम वय करता हुआ ही तत्प्रकरण विशेष उपरत हुआ है एव–प्रस्तुत सस्मरणा मक–पारिभाषिक दिग्दशन का यही सङ्क्षिप्ततम स्वरूप दिग्दर्शन है।

* * * * *

---

* स्थाणुरयं भारहार किलाभूत्–अधीत्य–वेद न विजानाति योऽर्थम् ।
योऽर्थज्ञ –स इत् सकल भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा ॥
– यथा खरो चन्दनभारवाही, भारस्य वेत्ता न तु सौरभस्य

## ख–प्रतिमा जनकर्म्मानुगत–चन्द्रचिह्न स्वरूप मस्मरण—

वेदिपरिग्र ामक–वादस पादनक मांङ्गभूत सुप्रसि प्रतिमा जनकम्म नामक क वथ कम्म के वज्ञानिक स्वरूप–सम वय–प्रसङ्गत सप्रसिद्द उस चन्द्रचिह्न की अ य त ही रह यपूर्णा निरुक्ति हुई है जो चिह्नविशेष लोक–समान–यहार में चन्द्रकलङ्क नाम से प्रसिद्ध है एव जिस के प्रसङ्ग से ही पुराणशास्त्र का सुप्रसिद्ध ताराहरणापाख्यान नामक एक स्वत त्र आख्यान ही उपनिषद्ध होगया है। स्फ्य नामक काष्ठनिर्म्मित यज्ञायुध–विशेष स वदि–नि मांणाथ–उ पाटित मृद्भाग के बहि प्रक्षेप स स ब ध रखने वाला क म ही प्रतिमा ननकम्म क लाया है और तदु पात्तप्रसङ्ग में ही व भगवान् ने च द्रस्थ कृ णभाव के वैज्ञानिक स्वरूप का विश्लेषण किया है जिसके आधार पर भावुक भारत य कविगण विचित्र प्रकार की क पनाएँ करते रहते हैं *।

पुराणशास्त्र की आख्यानानुगता क पना तो प्रसिद्ध ही है कि दवगुरु की धम्मप नी तारा के अपहरण से ही सोमरद्धक ग वव च द्रमा को कलङ्क का अनुगामी बनता पडा था जिस इस पौराणिक–रहस्य का तो तत्रव स्वतन्त्र नित्र धन में विस्तार से विश्लेषण किया गया है। अत्र तु देवयजन–प्रसङ्ग से ही इस कलङ्क के ताविक स्वरूप का विवेचन हुआ है जिस इस देवयजना मक–पारिभाषिक त व की आधारभूमि है पुरा क्रूरस्य विसृप इ यादि पारिभाषिक वह यजु म त्र जिसका अथराथ हुआ है यही है कि—

**हे विष्णो! विविध योद्धाओं की इधर–उधर–की भागदौड के कारण विसृप नाम से प्रसिद्ध क्र रकर्म्मा अतएव क्रूर अभिधा से लोक मे ख्यातिप्राप्त भयानक देवासुरसग्राम से पहिले देवदेवताओंन पृथिवी के यज्ञानुब धी जीवनीय रसा मक जिस देवयजन भाग को धरोहर के रूप मे च द्रमा मे प्रतिष्ठित कर दिया था उसी जीवदानु भाग को लक्ष्य बनाकर धीर याज्ञिक यज्ञकम्म का अनुगमन कर रहे है ।**

देवासुरसग्राम से पूव ही पार्थिव देवदेवताओंन यज्ञकर्म्म के ससाधक जिस दवयजना मक–त व को च द्रमा में धरोहर के रूप में सुरक्षित कर दिया है उसी का उक्त मन्त्राक्षराथ के द्वारा पारिभाषिक–स्वरूप–विश्लेषण हुआ है। प्रासङ्गिक ग्रहोपग्रहविज्ञान के ताविक सम वय के द्वारा उक्त यजुम्म त्र के रहस्याथ का पारिभाषिक स्पष्टीकरण ही तद्विज्ञान का नि कषाथ है जो कि म त्रानुगत रहस्यपूर्ण विज्ञान का अ य त ही चम कारपूर्ण उदा रण ही माना जायगा बैदिक विज्ञान के क्षेत्र में। प्रतिमा जनकम्मानुब धी वैज्ञानिक इस त य के माध्यम से वैदिक–तिवृत्तो से अनुप्राणिता उस महती भ्रान्ति का–स्थालीपुलाकन्यायेन निश्चय ही

---

* अङ्क केऽपि शशङ्किरे जलनिधे, पङ्क परे मेनिरे।
सारङ्ग कतिचिच्च सञ्जगदिरे, भूच्छायमैच्छन् परे॥
इन्दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकल श्याम दरीदृश्यते।
तत्–सान्द्र निशि पीतम घतम कुक्षिस्थमाचक्ष्महे॥

निराकरण सम्भव है जिस भ्रान्ति के कारण पुरा क्रूरस्य इत्यादि विशुद्ध-विज्ञानेतिवृत्तात्मक मन्त्रों के तत्वार्थ समन्वय प्रसङ्ग में मानवप्रज्ञा संशयशीला बन जाया करती है इसी निवेदन के साथ उदाहरणात्मक यह द्वितीय संस्मरण उपरत होरहा है।

* * * * *

## (ग)-व्यवहारजगत् और शास्त्रीय-जगत् मे अनुप्राणिता पारिभाषिकी-प्रणामविधि का संस्मरण, और आज के लोकव्यापक नमस्ते" के सम्बन्ध मे किञ्चिदिव आवेदन—

यज्ञविद्या प्रकृतिसिद्धा वह प्राणविद्या है जिसका मानवीय कल्पना सामयिकी मान्यता आदि से संस्पर्श भी नही माना जासकता। मानवकृत वैध यज्ञों के बडे छोटे यच्चयावत् यज्ञिय कर्म्मों का स्वरूप प्रकृति-सिद्ध ईश्वरीय आधिदैविक- नित्ययज्ञ के नियमित-पारिभाषिक -ईश्वरीय-नियमोपनियमों पर ही प्रतिष्ठित-व्यवस्थित हुए हैं। देवानुविधा वै मनुष्या -यद्दै देवा अकुर्वस्तत्करवाणि प्रकृति-वद्विकृति कर्त्तव्या इत्यादि श्रौत आदेश इसी तथ्य का समर्थन कर रहे हैं। जबकि अध्यात्म-धार्मिक क्षेत्रों में आज मानवप्रज्ञा दिग्देशकालानुगता युगधर्म्म-निबन्धना अपनी भावुकता से यथेच्छ परिवर्तन कर रही और बलपूर्वक करा रही है एवमेव विज्ञानभित्ति पर प्रतिष्ठित यज्ञकर्म्म जैसे वैज्ञानिक कर्म्म के सम्बन्ध में भी तन्निबन्धन यज्ञानुगत वैदिक शब्दों के व्यवहार के सम्बन्ध में भी अर्वाचीन वेदभक्तविशेषों के द्वारा आपातरमणीया वैसी अनर्गला कल्पनाए उपक्रान्त होपडी हैं जिनका प्रकृतिसिद्ध-यज्ञानुगत पारम्परिक-श्रौत-पद्धतियों से अंशत भी तो सम्पर्क नही है। श्रुतिपद्धति के विरुद्ध केवल-कल्पना से प्रसूत द्रव्यभूत-काल्पनिक-यज्ञकर्म्मों के जो भीषण परिणाम हुए हैं श्रुतिने- अनवश के माध्यम से उसी का स्वरूप-विश्लेषण किया है जोकि आज के नवीन उन वेदभक्तों के उद्बोधन के लिए पर्य्याप्त मान लिया जायगा जो अपने कल्पना के साम्राज्य में ही यज्ञ जैसे प्राणप्रधान-दिव्यकर्म्म को हवाफिल्टर के युगानुगत महान् लौकिक व्यामोहन से समन्वित करते हुए उसमें अपनी कल्पना से ही केशर-कपूर चन्दनादि यथेच्छ सुगन्धि-द्रव्यों का समावेश कर रहे हैं जिनका पारम्परिकी किसी भी श्रौत-स्मार्त्त-पद्धति में संस्मरण भी नहीं हुआ है।

महद्दुर्भाग्य तो आज यह माना जायगा कि जो सनातनधर्म्मावलम्बी-जगत् अबतक यज्ञकर्म्म के सम्बन्ध में अमुक सीमापर्य्यन्त अमुक-श्रौती स्मार्त्ती-परम्परा का ही सर्वात्मना नहीं तो भी अंशांश -अनुगमन करता आरहा था उसके अमुक नेता महानुभावों के भी मानस-सरोसरवर में यज्ञ के नाम से आज विचित्र-विचित्र-वैसे यज्ञकर्म्मों की बाढ सी आरही है जिनका प्रकृतिसिद्ध-आधिदैविक-यज्ञ के साथ यत्-किञ्चित् भी तो सम्बन्ध नही माना जासकता। विश्वशान्ति के व्याज से आज भारत में सर्वत्र धार्मिक-नेताओं के द्वारा जपयज्ञ - नामसङ्कीर्तनयज्ञ चण्डीयज्ञ आदि आदि रूपेण यज्ञप्रवाह प्रक्रान्त है जिस इस प्रवाह का अन्तिम उदर्क क्या होगा? इसका उत्तर भी श्रुति के तथोक्त-प्रासङ्गिक-अनवशात्मक-उस कर्म्मविशेष से अवश्य ही उपलब्ध होजाना चाहिए उन प्रवाहवादियों को जो यज्ञव्याज से आज इन भारतीय-विभूतियों ( यज्ञादि कर्म्मों ) के प्रति शेषभूता भी श्रद्धा को सदा सदा के लिए स्मृतिगर्भ में विलीन

करने के लिए ही मानो आतुर बने हुए हैं। कथानक आज से अनेक सहस्रों वर्ष पूर्व का होता हुआ भी वत्तमानयुगानुबन्धिनी अमुक-मनोवृत्ति से सर्वात्मना समतुलित है। तदेव श्रूयताम्! श्रुत्वा चाप्यव-धार्यताम्!!

पुरा देवयुगे भारतीय द्विजाति मानवों की श्रुतिसिद्ध यज्ञकर्मों के प्रति सर्वथा अश्रद्धा होगई। फलत इन्होंने यज्ञकर्म का परित्याग कर दिया। इस घटना का समाचार जब देवेन्द्र के समीप पहुँचा तो उन्होंने देवगुरु आङ्गिरस-बृहस्पति को स्वर्ग से पृथिवीलोक (प्राचीसरस्वती के सन्निकट विद्यमान भौम-देवस्वर्ग प्रदेश से-पृथिवी नामक-भारतवर्ष) में भेजा तत्कारण-परिज्ञान के लिए। बृहस्पति यहा आए और प्रश्न किया कि- **कथा न यजध्वम्** (हे मनुष्यो! तुम यज्ञानुष्ठान क्यों नही करते?)। (मानवोंने उस समय जो उत्तर दिया था वह आज के धर्म्मभीरु मानव के सम्बन्ध में भी अक्षरश चरितार्थ होरहा है)। मानव कहने लगे कि बृहस्पते! हम देख सुन रहे हैं कि जो यज्ञ कर रहे है वे दिन दिन दु खी होते जारहे हैं और जो यजन नही करते वे लोकसमृद्धि से समन्वित होते जारहे हैं **य उ यजन्ते त उ पापी-यासो भवन्ति य उ न यजन्ते-ते श्रेयास किंकाम्या यजेमहि** फिर भला हम क्यों किस कामना के लिए यज्ञ करें! आज भी तो धर्म्म के सम्बन्ध में अमुक भावुक-वर्ग की यही धारणा सुनी जारही है कि— **धर्म्मिष्ठ व्यक्ति आज के युग मे दु खी हैं एव धर्म्मनिरपेक्ष मानव और धर्म्मद्वेषी मानव लोकसमृद्धि से समन्वित देखे-सुने जारहे हैं**। कहना न होगा कि देवयुगानुगता तत्पूर्वधारणा की ही भाँति आज धर्म-क्षेत्र के सम्बन्ध में भी भावुकवर्ग इसी हेत्वाभास के द्वारा अश्रद्धालु बनता जारहा है।

बृहस्पति समझ गए कि अवश्य ही मनुष्योंने यज्ञकर्म्म में किसी मानवीया कल्पना का समावेश कर दिया है एव उसी से इष्टसाधक भी यज्ञ अनिष्टजनक बनाया है। यही निर्णय कर बृहस्पति ने आदेश दिया कि हे मनुष्यो! तुम एक बार हमारे सम्मुख यज्ञ का अनुगमन करो। मनुष्योंनें वैसा ही किया कर्म्म-आस्तरण से पूर्व ही जब वे वेदि का स्पर्श करने लगे तो तत्काल बृहस्पति ने उनका नियन्त्रण करते हुए यही उद्बोधन प्रदान दिया कि इस पद्धति विरुद्ध स्पर्शदोष से ही इष्टजनक भी यज्ञने तुह्मारा अनिष्ट कर डाला। अतएव तुह्म भविष्य में वेदिका स्पर्श किए बिना ही यजन करना चाहिए। **आकियत इति?** अर्थात् कबतक वेदिका स्पर्श न करें? प्रश्न करने पर उत्तर मिला कि- **आ बर्हिःपस्तरणात्** अर्थात् जबतक वेदिपर कुशाएँ न बिछादी जायँ। दर्भ में ऐसा क्या अतिशय है जिसके आस्तरण के अनन्तर वेदिस्पर्श से अनिष्ट नही होता? इत्यादि प्रश्नों की वैज्ञानिकी मीमांसा करने वाले इस **अनवमृश** कर्म से निवेदनीय यही है कि यज्ञकर्मों में अपनी मानुष-कल्पनाओं के यत्किञ्चित् भी समावेश से तन्मूलभूत आधिदैविक यज्ञ की अविच्छिन्ना छन्दोबद्धा प्राणधारा का सम्बन्ध नही होपाता। उस अवस्था में यज्ञकर्म्म यातयाम (व्यर्थ) बन जाता है और कभी कभी तो प्राणधारा का यदि विपरीत भी सम्बन्ध होजाता है तो वही यज्ञ इष्ट के स्थान में उसी प्रकार अनिष्ट का ही कारण बन जाता है जैसे कि इन्द्रनाशार्थ कृत यज्ञ से **इन्द्रशत्रुर्वर्द्धस्व** से अनुगत स्वरदोष के कारण वृत्रासुर ने अपना ही सर्वनाश करा लिया था *।

---

* दुष्ट शब्द स्वरतो वर्णतो वा मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह।
स वाग्वज्रो यजमान हिनस्ति यथेन्द्रशत्रु स्वरतोऽपराधात्॥

उक्त ऐतिहासिक तथ्य के आधार पर ही तो हमें यह निवेदन करना पड़ा कि आधिदैविक प्राणजगत् से अनुप्राणिता यज्ञविद्या और तदनुबन्धी पारिभाषिक याज्ञिक शब्द लोकधरातल से लोक समाजानुगत सामान्य लौकिक व्यावहारिक क्षेत्र से सर्वथा असंस्पृष्ट ही हैं जिनकी इतिकर्त्तव्यता में एवं जिन शब्दों के उच्चारण में मानवीया लोककल्पनाओं का प्रवेश सर्वथा ही निषिद्ध माना गया है। अर्वाचीन वेदभक्तों की यज्ञकर्म्मानु-बन्धिनी केशर कर्पूर-चन्दननादि प्रवेश की कल्पना की ऐसी दशा में क्या स्वरूप-स्थिति है? एवं सनातन धर्मावलम्बी-परम्पराभक्त-उन महानुभावों के तथोक्त आडम्बरपूर्ण कल्पनाप्रधान आज के नामयज्ञ-भूदानयज्ञ अमुकतमुक यज्ञ आदि आदि यज्ञविज़म्भणों के कारण अदृष्ट में कितने और कैसे भीषण परिणाम घटित विघटित होते होंगे उनकी कल्पनिकी विश्वशान्ति के समतुलन में! इन अवध प्रश्नों का उत्तर तो उन्हीं से प्राप्त करना चाहिए।

ठीक यही स्थिति-शब्द व्यवहार के सम्बन्ध में घटित होरही है। प्राणप्रधान वैदिक-शब्दों को लोकधरातल पर ला खड़ा करना भी वैसा ही अपराध है जैसाकि प्राणप्रधान यज्ञकर्म्मों में लौकिक मान्यताओं का समावेश अपराध माना गया है। अधिक विस्तार में न जाकर आज हम अर्वाचीन उन वेदभक्तों का ध्यान अभिवादन-पद्धति से अनुगत उनके सर्वप्रिय उस **नमस्ते** नामक वैदिक शब्द के पारिभाषिक-तथ्य की ओर ही आकर्षित कर देना चाहते हैं उदाहरणरूपेण जिसका वे खाते-पीते उठते-सोते जागते अपने समस्त व्यक्तिक-पारिवारिक-सामाजिक व्यवहारों में उद्घोषपूर्वक— **नमस्ते महाशय! नमस्ते देवीजी!** आदि रूपेण यशोगान ही करते रहते हैं।

मानते हैं नमस्ते वैदिक शब्द है और इसीलिए लौकिक जगत् के अभिवादनीय शब्दों की अपेक्षा अभिवादन के लिए सर्वश्रेष्ठ शब्द भी। किन्तु ततः किम्!। **स्वाहा - स्वधा - वौषट्**-आदि सभी वैदिक शब्दों का फलितार्थ है-अन्नरूप आहुतिद्रव्य से प्राणदेवताओं को तृप्त करना। क्या प्राणात्मक देवजगत् में सभी प्राणदेवों के लिए स्वाहादि शब्द काम में ले लिए जाएंगे?। कदापि नहीं। ऐसा करना तो वह महान् जामि दोष माना गया है जिससे कर्म्म का स्वरूप ही विकृत होजाता है। फलतः **स्वाहा** शब्द अग्नि प्रमुख देवताओं के लिए ही नियत है। **स्वधा** शब्द का पितृदेवताओं से ही सम्बन्ध है तो केवल इन्द्र के लिए ही **इन्द्राय वौ ३ षट** रूपेण वौषट शब्द नियत है। और यों स्वयं प्राणजगत् में भी प्राणात्मक वैदिक-शब्द जब प्राणवर्गभेद से विभिन्न स्थानों में विभाजित हैं तो उन प्राणव्यवहार प्रधान वैदिक शब्दों का लोकधरातल में तो उपयोग अभिमत ही कैसे होसकता है वेदशास्त्र को जो भूत प्रधान लोकव्यवहार से अपना क्षेत्र सर्वथैव एक विशेष अतिशय से समन्वित रखता है। इसी आधार पर हम अर्वाचीन वेदभक्तों के **नमस्ते** नामक प्राणप्रधान-वैदिक शब्द के उस आज के लौकिक व्यवहार को इष्ट के स्थान में सर्वथा अनिष्ट का ही जनक मानेंगे जो **नमस्ते** शब्द एक साङ्क्रामिक रोग की भाँति आज भारत के प्रायः सभी क्षेत्रों में व्याप्त होता जारहा है अपनी लोकानुगता परम्परा से अनुप्राणित **जय माता जी की जय गोविन्दजी की जय रघुनाथजी की जयराम जी की जय श्रीकृष्ण की जय विश्वनाथ जय गङ्गे** आदि इष्ट जनक परम माङ्गलिक सनातन शब्द व्यवहारों की आत्यन्तिक उपेक्षा ही करता हुआ। जिससे अधिक पर प्रत्ययनेयता आज के भावुक माहश भारतीय मानव की और क्या होगी?।

अपने बचपन में अमुक दो वेदभक्तों में ही प्रचलित प्रचण्ड शास्त्रार्थों की चर्चा में हम जब **नमस्ते** शब्दमूलक कलह सुनते थे तो हमें स्वतः ही यह कुतूहल होता था कि जो नमस्ते शब्द **नमस्ते रुद्र**

म-यवे इ यादि रूपेण भगवान् शङ्कर के सम्मुख होने वाले रुद्रपाठों में लोकप्रसिद्ध है सनातनधर्म्मावलम्बी जगत् क्यों यथ में ही अर्वाचीन वदभक्तों से इस दिशा में वाकक्लह कर रहा है ?। इस कुतूहल के उपशमन के लिए जब हमने उस युग के प्रचण्ड-शास्त्रार्थियों की नमस्ते मीमासा देखी तो सहसा मन ग्लानि से ही भर गया उसके का पनिक तर्कों को देख कर। क्या इसी का नाम सनातनधम्मनि ठा है ? प्रश्न दृढ मूल बन गया वसे मीमासा-निब धों को देख कर। आगे चल कर वदपुरुषानुग्रह से शतपथ ब्राह्मण का क्रमबद्ध स्वा याय-युग उपस्थित हुआ और उसी के परिणाम-स्वरूप शतपथ के नवमकाण्डीय-अमुक-स दभ के स्वा याय से नमस्ते श दानुबन्धिनी उस विप्रतिपत्ति का यथाथ समाधान उपल ध हुआ जिसका अनवशाक मप्रसङ्गत हमने प्रक्रा त क्रमप्राप्त १४ व कम्म में दिगदशन करा दिया है तत् श्रौत सन्दभ के पारिभाषिक अथ-सम वय के साथ। सम वय का पारिभाषिक त य अवश्य ही अर्वाचीन वदभक्तों को भी उनके नमस्ते यवहार के प्रति उद्ध जागरूक करेगा और तदनुव र्मा गतानुगतिक अ य वग भी इस दिशा में अवश्यमेव तथ्य का ही अनुगमन करगे इसी मङ्गलकामना के साथ प्रकृत में केवल वह श्रौतसन्दभ ही हम उद्ध त कर रहे हैं सस्मरण के रूप में जिसका पारिभाषिक-सम वय तत्प्रकर ण में ही द्रष्टव्य है इसी निवेदन के साथ यह सस्मरणत्रयी-विश्रामपथानुगामिनी बन रही है जिसका वदिपरिग्रहा मक-१४ व कम्म से ही स ब ध है—

**चतुर्दशैतानि यजूंषि भवन्ति। त्रयोदश मासा सम्वत्सर प्रजापतिश्चतुर्दश। प्रजापतिरग्नि। यावानग्निर्यावत्यस्य मात्रा, तावतैवैनमतदन्नेन प्रीणाति-नमो नम इति। यज्ञो वै नम। यज्ञेनैवैनमेतन्नमस्कारेण नमस्यति। तस्मादु ह नायज्ञिय ब्रूयात् 'नमस्ते इति। यथा हैन ब्रूयात् यज्ञस्ते इति, तादृक तत्"।**

—शतपथब्राह्मण ६ का १।१।१६ क ।

(१४)-५

* * * * *

श्री

# (१५)-द्रव्यसंस्कारकर्म्म-प्रसङ्गत स्त्री-स्वातन्त्र्यादि-कतिपय-"तथ्यपूर्ण-प्रसङगो का पारिभाषिक-संस्मरण"

## ६

---

### क) पत्नी-सन्नहनात्मक-कर्म्मानुगत-संस्मरण—

यज्ञकर्म्म उस प्रकृतिसिद्ध आधिदैविक सौर पार्थिव (द्यावापृथिव्य) सम्वत्सरयज्ञ की प्रतिकृति है जिसका स्वरूप ज्योतिश्चक्रात्मक (खगोलात्मक) पूर्ण सौर-मण्डल माना गया है। स पूर्ण सम्वत्सर मण्डल सूर्य्या-चन्द्रमसौ रूपेण दृश्य-अदृश्य-रूपेण-दो अण्डकटाहो में विभक्त माने गए हैं जो क्रमशः-सौर-अर्द्धा-काश चान्द्र-अर्द्ध-आकाश-कहलाए हैं। अहःकालानुगत-दृश्य-अग्निप्रधान-सौर-अर्द्ध अण्डकटाह के द्वारा पुरुषसृष्टि हुई है एवं रात्रिकालानुगत-अदृश्य-सोमप्रधान-चान्द्र-अर्द्ध-अण्डकटाह के द्वारा-स्त्रीसृष्टि हुई है। यों एक ही आधिदैविक-सम्वत्सर-यज्ञेश्वर विभागात्मक-अपने दोनों आकाशों से क्रमशः पुरुष और स्त्री के स्वरूप प्रवर्त्तक बने हुए हैं। यों दोनों अपने अपने रूपों से अर्द्ध-अर्द्ध-ही यज्ञ हैं। पूर्णयज्ञेश्वर के साथ पुरुष तभी अन्तर्य्याम-सम्बन्ध-स्थापित कर सकता है जब कि वह अपने अर्द्ध-रिक्त-चान्द्र आकाश को परिपूर्ण करले। वह आकाश पूर्ण बनता है पत्नी के द्वारा ही जैसाकि सोऽयमाकाशः पत्न्यापूर्य्यते से स्पष्ट है। पत्युर्नो यज्ञसंयोगे रूपेण भगवान् पाणिनि भी पत्नी शब्द के द्वारा दाम्प-त्यमूलक-इसी यज्ञसम्बन्ध का समर्थन कर रहे हैं। ससिद्ध है कि बिना पत्नी के पतिदेव कदापि यज्ञकर्म्म में अधिकृत नहीं होसकते। यों अनिवार्यरूपेण यज्ञकर्म्म में यजमान के साथ यजमानपत्नी का भी समन्वय प्रमाणित होजाता है। यज्ञकर्म्म में समाविष्ट यजमानपत्नी के अधोवस्त्र पर कटिप्रदेश में मूँज का योक्त्र नामक रज्जुबन्धनसूत्र बाँधना अनिवार्य्य माना है यज्ञकर्म्मरहस्यवेत्ताओं ने। यही योक्त्रबन्धनकर्म्म कहलाया है और तन्निबन्धन पारिभाषिक कर्म्म ही-पत्नीसन्नहनकर्म्म है जिसका स्पष्ट अर्थ है—पत्नी का सूत्रबन्धन से पारतन्त्र्य जिस इस तथ्य के आधार पर ही स्मृतिशास्त्र का-न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति यह वैज्ञानिक सिद्धान्त व्यवस्थित हुआ है।

विकृतिभावनिबन्धन प्रत्यक्षदृष्ट-केवल पार्थिव-शरीरों के आधार पर ही मानवस्वरूप का पर्य्यवसान मान बैठने की भयावहा भ्रान्ति करने वाले आज के भूतसाम्यवादियों की दृष्टि में समानाधिकाररूप वह महान् व्यामोहन जागरूक होपड़ा है भूतसाम्यानुगामी प्रतीच्य जगत् के संसर्गजनित दोष के कारण जिस महान् व्यामोहन से व्यामुग्ध तदनुगामी मानव स्त्री के साथ परतन्त्र शब्द का स्वाप्निक सम्बन्ध भी मानने के लिए

सन्नद्ध नहीं है। अतएव यज्ञकर्म्मानुबन्धी परतन्त्रताप्रवर्तक पत्नीसन्नहनकर्म्म आज के युग के लिए एक अमानवीय विधान ही बन सकता है किंवा मान लिया जासकता है। इसी प्रसङ्ग से तत्कर्मानुबन्धेन स्त्री स्वातन्त्र्य पारतन्त्र्य से सम्बन्ध रखने वाली उस समस्या का निराकरण प्रयास हुआ है जिसके द्वारा ही आज के समानाधिकार पक्षपातियों का सन्तोष कराया जासकता है।

मानव के मन शरीर का मानवी के साथ आकस्मिक–सान्निध्य ही मानव को सहकामचारी और मानवी को सहकामचारिणी बना देता है जिस इत्थंभूत अमर्यादित–स्वैराचार को ही आज की भाषा में स्त्रीस्वातन्त्र्य और पुरुष–स्वातन्त्र्य–अभिधा प्राप्त होरही है जिस का मानव–मानवी के वास्तविक तन्त्र रूप–स्वरूप आत्मबुद्धिक्षेत्र के दाम्पत्य का यत्किञ्चित् भी तो सम्बन्ध नहीं है। मन शरीर माध्यमेन मानव के साथ होने वाला मानवी का आत्मबुद्धिनिबन्धन–श्रद्धादमूलक–सहज दाम्पत्यभाव ही वास्तविक सम्बन्ध है जिस सम्बन्ध से अनुप्राणिता पत्नी ही– सहधर्म्मचारिणी कहलाई है जिस का– सह धर्म्म चरताम् से संस्मरण किया गया है। धर्म्माचरणानुगत प्रकृतिसिद्ध इस सहज दाम्पत्य में स्त्री और पुरुष दोनों ही अमुक मर्यादासूत्रों से आबद्ध रहते हैं जिस मर्य्यादासूत्र–बन्धन से ही दोनों के– स्व – स्व तन्त्र स्वस्वरूपत सुरक्षित रहते है। यही परतन्त्रतात्मक मर्य्यादासूत्र का निष्कर्षार्थ है जिसके तथ्य से अपरिचित प्रत्यक्ष–प्रभावमूला भावुकता से उत्तेजित मानव आज एकमात्र मन शरीरभावों पर ही मानव और मानवी का स्वरूप–पर्य्यवसान–मानता हुआ उस उच्छृङ्खल–अमर्य्यादित पशुसमतुलित–स्वैराचार को ही स्त्रीस्वातन्त्र्य – और पुरुषस्वातन्त्र्य की संज्ञा दे बैठा है जिस अर्थकाममूला इत्थंभूता काल्पनिकी स्वतन्त्रता से ही मानव–मानवी–का सहजसिद्ध निःश्रेयसानुगत अभ्युदय सर्वथा ही पलायित होगया है। शेष क्या रह गया है? प्रश्न के दुःखपूर्ण इतिवृत्त का संस्मरण भी कथापि स्वलु पापानामलमश्रेयसे यत वाक्य का स्मरण कर रहा है।

पुरुष और स्त्री के प्रकृतिसिद्ध स्वानुगत स्वतन्त्र तन्त्र के स्वरूप समन्वय के बिना स्वतन्त्र–परतन्त्र–शब्दों का पारिभाषिक समन्वयार्थ क्योंकि–सम्भव नहीं है। अतएव त प्रकरण में सर्वप्रथम वैदिक–पारिभाषिक–निगमों के आधार पर इन दोनों के स्वरूप का ही स्पष्टीकरण हुआ है। तदाधार पर ही स्त्री–स्वातन्त्र्य पारतन्त्र्य के सृष्टिविद्या सम्मत श्रौत–तथ्यों का अग्नि सोम विद्या के माध्यम से समन्वय प्रयास करते हुए ही ऋतधर्म्मप्रधाना स्त्री के बाह्य–ऋतस्वरूप के संरक्षक–मर्य्यादासूत्रानुगत पारतन्त्र्य–का स्पष्टीकरण हुआ है जो पारतन्त्र्य वस्तुगत्या स्त्री के बाह्य ऋतधर्म्म का स्वरूपरक्षक बनता हुआ स्त्रीस्वातन्त्र्य का ही संरक्षक है। और प्रस्तुत–पत्नीसन्नहनकर्म्मानुगत योक्त्रबन्धन से सम्बन्ध रखने वाले प्रासङ्गिक–तथ्य का यही संक्षिप्ततम–संस्मरण है।

* * * * *

## (ख)–'नीरक्षीरविवेकन्याया'नुगत संस्मरण—

संस्कृतसाहित्य में नीरक्षीरविवेकन्याय नामक एक न्याय सुप्रसिद्ध है जिस का उपयोग सदसद्विवेकशालिनी–प्रज्ञा के अतिशय के सम्बन्ध में ही देखा सुना जाता है। इस लोकप्रसिद्ध न्याय की आधारभूमि वैदिक–वह आन्यदर्शन कर्म्म ही माना गया है जिस का पत्नीसन्नहनकर्म्म से ही सम्बन्ध है। यज्ञ में

समाविष्टा यजमानपत्नी आज्यदर्शन करती है जिस के सृष्टिनिबन्धन-वैज्ञानिक-पारिभाषिक-तथ्य के आधार पर ही- नीरक्षीरन्याय अभिव्यक्त हुआ है। तत्प्रकरण में इस न्याय के वैज्ञानिक रहस्य का ही स्पष्टीकरण प्रयास हुआ है।

संस्मरणात्मक-तत्-न्याय का निष्कर्ष यही है कि यद्यपि मानव और मानवी दोनों के ही पाञ्चभौतिक शरीरसंस्थानों की स्वरूपाभिव्यक्ति का मौलिक आरम्भणद्रव्य ( उपादानद्रव्य ) पारमेष्ठ्य नीर ( सलिल-रूप ऋतभावपन्न-अप्तत्त्व ) ही है जैसाकि- आपः पुरुषवचसो भवन्ति - सर्वमापोमयं जगत् इत्यादि श्रुतिस्मृति वचनों से प्रमाणित है। तथापि यह आश्चर्य है कि मानव का उपादानभूत नीर जहाँ क्षीर के आधान से वञ्चित रहता है वहाँ एकमात्र मानवी के उपादानभूत-नीरभूत आपोद्रव्य में ही प्रकृति की ओर से सहजरूपेणैव उस क्षीर का आधान होजाता है जिस का उत्तररूप- आज्यद्रव्य ( घृत ) माना गया है। नीर में आहित क्षीर ही मानवी को मातृपद जननी पद-आरूढ करता है जो कि सृष्टिकर्म्म का अन्यतम महत्त्वपूर्ण अङ्ग माना गया है। इसी क्षीराधान के अतिशय से माता का स्थान पिता की अपेक्षा कहीं श्रेष्ठतम मान लिया गया है।

क्षीरमय दुग्ध-सोमतत्त्व है और इसी पारमेष्ठ्य-सोमतत्त्व का नाम है वह वीध्र-महद्ब्रह्म जिस के आधार पर ही चिदात्मा अंशरूपेण गर्भीभूत बना करता है। यों चिदात्मा की गर्भात्मिका अभिव्यक्ति का आधार भी सोममय महद्ब्रह्माभिन्न-क्षीरतत्त्व ही प्रमाणित होरहा है। सोमात्मक-क्षीर का वह पारमेष्ठ्य समुद्र ही क्षीरशायी पारमेष्ठ्य विष्णु की आवासभूमि माना गया है पुराणशास्त्र में। तदप्सु पयो हितम् रूप तत्प्रकरण का श्रुतिवचन ही मातृभावानुगत-अप्-रूप नीर में पयोरूप क्षीर के आधान का समर्थक बनता हुआ नीरक्षीरविवेकन्याय का परम्परया समर्थक प्रमाणित होरहा है और यही इन अत्यन्त रहस्यपूर्ण-तत्त्वात्मक न्याय के वैज्ञानिक-स्पष्टीकरण का संक्षिप्ततम-संस्मरण है।

(१५)—६

* * * * *

श्री

# (१६)–आज्यगृहणकर्म्म–प्रसङ्गत
# 'त्रिविध–यज्ञविज्ञान का स्वरूप–सस्मरण'
# ७

---

क्रमप्रा त– आज्यग्रहण नामक १६ व क म में त क मैतिकत यता के सम वय के अतिरिक्त उस त्रिविध–यज्ञविज्ञान के पारिभाषिक–स्वरूप का ही स्पष्टीकरण–प्रयास हुआ है जिस के बिना विधि भाग नाम से प्रसिद्ध ब्राह्मणग्र था में प्रतिपादित याज्ञिक–क मकाण्ड नवशिक्षित मानव की दृष्टि में सवथा ही अकिञ्चि कर प्रमाणित होगए हैं। आज का युग अहर्निश जिस सायस का उद्घोष कर रहा है उस का अथ याद विज्ञान मान लिया जाता है तो * इस भारतीय–पारिभाषिक– विज्ञान श द के मा यम से सहसा उस आज की भौतिक–विज्ञान निब धना भ्रा ति की अभि यक्ति स भव बन जाती है जिस का अधिदैवतानुगता ईश्वरीय-सस्था से एव अ यामसस्था से कोइ भी सम्ब ध नही है। भारतीय–विज्ञान श द भारतीय श द है जिस के गभ में ही त द्दार्थ का पारिभा षक–समवय निरूढ है एव यही भारतीय सस्कृत–वदिक श दों की वह रहस्यपूर्ण वज्ञानिकता है जिस का साम्य इतर भाषानुब धी यदृच्छा मक–लौकिक–श दों से कदापि स भव नही है। प्रत्येक श द का वैज्ञानिक–चिर तन पारिभाषिक–इतिवृत्त तत्–श द के निर्वचना मक समवय से ही अनुप्राणित है। उदाहरण के लिए हृदयम् श द को ही लीजिए जिस का स्वरूप निर्म्माण– हृ–द–यम् रूप तीन अक्षरो से हुआ है जिन का क्रमश आगति–गति–स्थिति नामक तीन धर्मों से क्रमिक स ब ध है। यों धर्म्मत्रयावच्छिन्न–त्र्यक्षरा मक हृदयम् श द केन्द्रा–नुगत उस शक्तित्रयी की ओर ही हमारा यान आकर्षित कर रहा है जिस केन्द्रा मिका आगति गति स्थिति लक्षणा शक्तित्रयी के सहसम वया मक केन्द्रबल पर ही वस्तुपिण्ड एव वस्तुमण्डल की स्वरूप स्थिति सुरक्षित रहा करती है।

ठीक यही स्थिति विज्ञान श द के साथ समन्वित माननी पडेगी और इस दृष्टि से कदापि भूत विज्ञाननिब धन आज के प्रत्यक्षदृष्ट केवल सायस पर ही इस पारिभाषिक विज्ञान श द का विश्राम नहीं माना जासकेगा। भारतीय– विज्ञान श द के तथाभूत पारिभाषिक त य का शतपथ–प्रथमखण्ड की

---

* जिसप्रकार पारिभाषिक सस्कृति–सभ्यता–आदि भारतीय मौलिक–शब्द अन्धानुकर यायेन कल्चर – सिविलाइजेशन आदि प्रतीच्य–शब्दों के आज पर्य्याय मान लिए गए हैं एवमेव विज्ञान श द जैसे पारिभाषिक शब्द को भी आज सायस श द का पर्य्याय माना जारहा है जो कि पर्य्यायता सवथा आपातरमणीया ही माना जायगी।

प्रस्तावना में विस्तार से स्पष्टीकरण किया जाचुका है *। प्रकृत में तत्परिभाषा से उपनिबद्ध- त्रिविध-ज्ञान विज्ञानम् रूप विज्ञान शब्द से अनुप्राणित- वि उपसर्ग के विविधम् का- त्रिसन्या वै देवा इस अनुगमवचन के अनुसार त्रिविधम् अर्थ मानते हुए प्रस्तुत आग्रयणब्राह्मण में दैवत-आत्मिक-भौतिक-नामक त्रिविध-विज्ञानभावों का ही स्वरूप-समन्वय हुआ है जिसके समन्वयात्मक-पारिभाषिक-तत्त्वार्थबोध के अनन्तर यज्ञकर्मनिबन्धना उन सभी आपातरमणीया भ्रान्तियों का आत्यन्तिकरूपेण निराकरण होजाता है जिस निराकरण के बिना आज हमारी मानसी श्रद्धा ब्राह्मणग्रन्थों में प्रतिपादित अभ्युदयससाधक यज्ञकर्मों की ओर से सर्वथैव तटस्था बनती चली जारही है।

विज्ञान शब्द के उक्त समन्वयार्थ का कदापि यह तात्पर्य्य नहीं है कि भारत के वैज्ञानिक-महर्षि भौतिक विज्ञानात्मक-पदार्थविज्ञान के एवं तन्निबन्धन भौतिक-आविष्कारों के शत्रु थे किंवा आविष्कारों को निरर्थक मानते थे। यदि ऐसा होता तो कदापि सुप्रसिद्ध भौतिक विज्ञानाविष्कारक-ऋभु विभ्वा वाज आदि वैज्ञानिकों के द्वारा आविष्कृत विभिन्न भौतिक आविष्कारों का स्वयं ऋक्संहिता में यशोगान उपलब्ध ही नहीं होता। एतदतिरिक्त- दिवि च भुवि चाप्याहतगति रूप विमानविशेष आकाश में सञ्चरण करते हुए ही एकत्र स्थितिभाव में परिणत होजाने वाले अद्भुत विमान हयशिव-सौभ-आदि अन्यान्य आविष्कार भी इसके प्रत्यक्षतम दृढतम-प्रमाण हैं कि भारतीय-ऋषिप्रज्ञा केवल अधिदैवत तथा अध्यात्म के सुसूक्ष्म-क्षेत्रों पर ही विश्रान्त नही थी। अपितु इसका आधिभौतिक-अभ्युदय पर भी समानाधिकार था। ज्ञानकाण्ड प्रधान-अध्यात्मपरीक्षाप्रधान स्वयं उपनिषच्छास्त्र ने भी अध्यात्मविद्या के साथ साथ ही अधिभूत की भी महती उपयोगिता स्वीकार की है और अधिभूत को ही मानव के अभ्युदयानुगत-निःश्रेयस-का अन्यतम माध्यम उद्घोषित किया है जैसाकि निम्नलिखित वचन से स्पष्टतमरूपेण प्रमाणित है—

**इह चेदवेदीत् अथ सत्यमस्ति, न चेदिहावेदीत्-महती विनष्टिः।**
**भूतेषु भूतेषु विचित्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति॥**

—केनोपनिषदि—

यह सब कुछ मानते हुए भी हम भारतीय विज्ञानकाण्ड को निराधाररूपेण केवल इस भूतजगत् पर ही परिसमाप्त इसलिए नहीं कर देते कि केवल भूत ही मानव के लिए सर्वस्व नही है। यही नही दैवतानुगत-अध्यात्म की मूलप्रतिष्ठा से वञ्चित विशुद्ध भूतवाद तो मानव को तात्कालिकरूपेण तुष्ट-पुष्ट-करता हुआ भी अन्ततोगत्वा इसके सर्वनाश का कारण ही बन जाया करता है। केवल भूतानुगता-लोक-वित्तैषणा सक्तिनिबन्धना इत्थंभूता परिणामवृत्ति के कारण ही ऋषिप्रज्ञा ने इस भूतविज्ञान को अधिदैवतानुगत-अध्यात्म विज्ञान से नियन्त्रित कर देना अनिवार्य्य समझा है और दैवत तथा आत्म-विज्ञानद्वयी से नियन्त्रित मर्य्यादित सच्छन्दस्क उस भूतविज्ञान का ही पारिभाषिक नाम है- यज्ञविज्ञान जिसे श्रुतिने- श्रेष्ठतमाय

---

* इस विषय का स्वतन्त्र-विवेचन- भारतीय-दृष्टिकोण से विज्ञान शब्द का समन्वय नामक एक स्वतन्त्र लघुपुस्तिका के रूप में भी संस्थान के द्वारा प्रकाशित होचुका है।

— विशद वैज्ञानिक-समन्वय के लिए देखिए केनोपनिषद्विज्ञानभाष्य।

कर्म्मणे ( यजु स० ) मन्त्रभाग का अर्थ करते हुए— यज्ञो वै श्रेष्ठतम कर्म्म (शतपथब्राह्मण) रूपेण श्रेष्ठतमकर्म्म सज्ञा से समन्वित किया है।

प्रज्वलित भूताग्नि में आज्य (घृत) तिल–यव–तण्डुल पुरोडाश पशुवपा–आदि–आदि द्रव्य विशेषों की आहुति–प्रदान से अनुप्राणित लोकप्रसिद्ध यज्ञकर्म्म पर ही यज्ञ का वैज्ञानिक–पारिभाषिक–स्वरूप उपरत नही है जसाकि केवल भूतदृष्टि–परायण अमुक प्रतीच्य वदव्याख्याताओंने तथा तद् धानुकरणकर्त्ता अर्वाचीन नवशिक्षित भारतीयोंने मान रक्खा है। अपितु यज्ञविज्ञानानुगत यज्ञकर्म्म तो इस पञ्चमहाभौतिक विश्व का प्रकृतिसिद्ध वह अटल–विधान है जिस प्राकृतिक यज्ञरूप आधिदैविक ईश्वरीय यज्ञ से ही अध्यात्म यज्ञ की अभिव्यक्ति हुई है एव उसी के आधार पर ठीक उसी के नियमोपनियमों के अनुरूप भारतीय–द्विजातिवग के द्वारा अनुष्ठीयमान आधिभौतिकयज्ञ का स्वरूप–वितान हुआ है जैसाकि चौदहव सस्मरण–प्रसङ्ग में भी स्पष्ट किया जाचुका है।

मौलिकतत्त्व की पारिभाषिकी–सज्ञा है— ब्रह्म एव योगिकतत्त्व की पारिभाषिकी–सज्ञा है— यज्ञ। तस्मात्सर्वगत ब्रह्म नित्य यज्ञे प्रतिष्ठितम् ( गीता ) इत्यादि भगवद्वचन के द्वारा अत्यन्त रहस्यपूर्ण इन्हीं ब्रह्म और यज्ञ भावों की ओर सङ्केत हुआ है। अनेक मौलिक तत्त्वों के अन्तर्य्यामात्मक–( रासायनिक– ) सम्मिश्रण से अभिव्यक्त अपूर्वभाव ही यज्ञ का सक्षिप्ततम स्वरूप–परिचय है। सम्पूर्ण विश्व विश्व के चर अचर यच्चयावत् पदार्थ जिस प्रकृतिसिद्धा बलग्रन्थिनिबन्धना प्रक्रिया के आधार पर अभिव्यक्त हुए हैं उस प्रक्रियाविशेष का नाम ही यज्ञ है जिसके वज्ञानिकोंने दृष्टिकोणभेद से अनेक लक्षण किए हैं *।

प्रत्यक्षदृष्ट–आध्यात्मिक–प्राणिशरीरों में अमुक प्रकार के अवयवसस्थान क्यों–और कैसे बन जाते हैं? अमुक बीजों के वपन से वृक्षात्मक स्वरूप की अभिव्यक्ति कसे होजाती है? तरलद्रव्याहुति से घनभावापन्ना प्रजा कसे उत्पन्न होती है? इत्यादि सृष्टिविषयक–यच्चयावत् प्रश्नों का प्रकृतिसिद्ध–जिस रहस्यपूर्ण विज्ञान से सम्बन्ध है उसी सृष्टिविज्ञान का नाम है यज्ञविज्ञान जिसे अपनी काल्पनिकी अध्यात्मभावना में आसक्त होने वाले भारतवष ने अमुक शताब्दियों से काल्पनिक ही जगन्मिथ्यात्व के व्यामोहन से व्यामुग्ध होते हुए सवथैव विस्मृत कर अपना सवनाश ही करा लिया है। और आज अपने लोकप्रदर्शनात्मक लोकानुरञ्जक मात्र प्रदर्शनविशेषों को ही अमुक मामथिक प्रदर्शनों की भाँति यज्ञ कहते हुए ही भारतवष अपनी रहस्यपूर्णा यज्ञविद्या का मानो स्वय ही उपहास कर रहा है।

यज्ञविद्या कैसी रहस्यपूर्णा है? प्रश्न के समाधान के सम्बन्ध में उदाहरणमात्र के लिए सुप्रसिद्ध यज्ञविज्ञानवेत्ता महर्षि स्वैदायन के उस पावन प्रसङ्ग की ओर ही हम अपने वेदप्रेमी पाठकों का ध्यान आकर्षित कर देना चाहते हैं जिनके प्रसङ्ग में तद्युग के सुप्रसिद्ध महर्षि गोतम के सम्मुख महर्षि स्वैदायन के द्वारा आत्मिक यज्ञ से सम्बन्ध रखने वाले कुछ एक वैसे प्रश्न उपस्थित होपडे हैं सम्भवत आज के प्रबुद्धतम भी भूतविज्ञान के लिए भी वे प्रश्न असमाधेय ही बने रह सकते हैं।

---

*–(१) अग्नौ सोमाहुतिर्यज्ञ
(२)–वाचश्चित्तस्योत्तरोत्तरिक्रमो यज्ञ
(३)–अनेकप्राणानामन्यो न्यपरिग्रहो यज्ञ
—इत्यादि

उदाहरणोपस्थिति इसलिए आवश्यक समझी गई है कि आज हमारे स्वतन्त्र–भारत के स्कूल–कॉलेजो में भी प्रतीच्य शिक्षापद्धति के अन्धानुकरणानुग्रह से भूगोल–इतिहास–आदि के जो भी पाठ्यग्रन्थ नियत है उनमें वेद यज्ञ आर्य्य अनार्य्य आदि शब्दों के माध्यम से उन्ही धारणाओं का यशोगान होरहा है तच्चरणरजोऽनुवर्त्ती भारतीय अर्वाचीन विद्वानों के द्वारा जिनका कि विशुद्ध राजनैतिक स्वार्थ–साधन के लिए ही उन चाणाक्षचतुर प्रतीच्य–विद्वानों के द्वारा शिक्षायन्त्र में बलपूर्वक समावेश हुआ था।

आर्य्य लोग वेद को पवित्र ग्रन्थ मानते हैं अग्नि-वायु मेघ–आदि प्रकृति के पदार्थों से प्रभावित होकर इनकी स्तुति करते है आग में अमुक पदार्थ डाल कर इन देवताओं को प्रसन्न करते है। इन्हीं प्राकृत पदार्थों की स्तुति पूजन के द्वारा आगे जाकर बहुत पीछे उपनिषत्काल मे आर्य्यों को एकेश्वरवाद का बोध हुआ इत्यादि रूपेण सवथैव भ्रान्तिपूर्ण वैसे कुसंस्कार भारतीय–भावुक प्रज्ञा में जन्मत ही उस सीमापर्य्यन्त दृढमूल कर दिए जाते है जिसके दुष्परिणाम–स्वरूप वह सदा–सदा के लिए स्वसंस्कृति–साहित्य सभ्यता–आदि को शून्यवत् मानता हुआ उस ओर से न केवल तटस्थ ही बनकर विश्राम ग्रहण कर लेता अपितु प्रतीच्य जगत् की तत्कालाकर्षणमूला चाकचिक्ययुक्ता प्रदर्शनपद्धति से निरतिशयरूपेण प्रभावित होता हुआ अपने पुरातन सनातन –अतएव शाश्वतीभ्य –समाभ्य –नवीन–नवीनतम भी ज्ञानविज्ञानात्मक–गौरव के प्रति प्रतिक्रियावादी ही बन जाता है। इसी प्रतिक्रियावाद का यह भीषण परिणाम है कि आज के स्वतन्त्र–स्वतन्त्र भारत की प्रभुसत्तासमर्था भी प्रजा अपनी तथोक्ता प्राच्या ज्ञान विज्ञाननिधि की पुनरभिव्यक्ति के प्रयास के स्थान में— पुराना सब सडा गला है हमे सब कुछ नवीन ही निर्म्माण करना है इसप्रकार के अनर्गल–मत्त प्रलापो की ही अनुगामिनी बनी हुई है जिससे बड़ा सांस्कृतिक अधःपतन इसका और क्या होगा ?।

हां तो उस पुराने–सड़ गले ? यज्ञविज्ञानानुबन्धी–एक यज्ञिय–उदाहरण की ओर ही आज के तरोताजा–वादियों की युगधर्म्म निबन्धना उस महती ? प्रज्ञा का ध्यान हम आकर्षित करना चाहेंगे जिन नवीनतावादियों की स्वतन्त्रा निराला अच्छन्दस्का दृष्टि में भारत के प्रज्ञाकोश में केवल रूढिवाद के अतिरिक्त तात्विक ? विज्ञान ? से अनुप्राणित कुछ भी तो दायाद शेष नही है आज के सवसमृद्ध ? भूतविज्ञान के समतुलन में।

सुप्रसिद्ध पश्चिमोत्तरदेश पञ्चनद ( पञ्जाब ) में एकवार उस युग के सुप्रसिद्ध यज्ञकर्म्मनिष्ठ अरुणपुत्र अतएव आरुणि इस उपनाम से लोक में प्रसिद्ध भगवान् उद्दालक ( जो कि अपनी प्रचण्डा दुर्द्धर्षा विद्वत्ता के कारण स्वतन्त्र परिषत् का सञ्चालन करने के कारण ब्रह्मा उपाधि से समलङ्कृत थे ) यज्ञ के ब्रह्मा पद के लिए सङ्कल्पित होकर पधारे। वहाँ उस प्रान्त में महर्षि स्वैदायन नामक अध्यात्मयज्ञरहस्यवेत्ता विद्वान् से उनकी प्राथमिक भेंट हुई और स्वैदायन प्रश्न करने लग पडे तत्काल ही इस रूप से कि– श्रीमान् ! उसे विदेश में ब्रह्मा रूप से वृत होकर आने का साहस करना चाहिए जो निम्नलिखित प्रश्नों का वैज्ञानिक समाधान करने की क्षमता रखता हो कि—

(१)–बतलाइए ! दर्शपूर्णमास में आठ पुरस्तात् आज्यभाग पाँच मध्यत षट्–प्राजापत्यभाग उपरिष्टात्–आठ आज्यभाग इस क्रमसंख्या–विपर्य्य का क्या तात्त्विक रहस्य है ?।

(२) उत्पन्न शिशु के दाँत क्यों नही उत्पन्न होते ? उत्पन्न होने के अनन्तर अमुक अवधि में दाँत क्यों उत्पन्न होजाते हैं ? पुनः बालावस्था में क्यों टूट जाते हैं ? पुनः क्यों उत्पन्न होजाते हैं ? और वार्द्धक्य में टूट कर पुनः क्यो नहीं उत्पन्न होते ? ।

(३)–उत्पन्न शिशु के बाल भूरे पुनः काले और पुनः सफेद क्यों होजाते है ? ।

(४)–उत्पन्न बालक में रेतोद्रव्य क्यों उत्पन्न नही होता ? पुनः कैसे उत्पन्न होजाता है ? और वार्द्धक्य में यह उत्पादन क्यो अवरुद्ध होजाता है ? ।

(५) क्या आप ज्योतिर्म्मयी उस गायत्री का स्वरूप जानते हैं जो यज्ञकर्त्ता यजमान की स्वर्गगति का कारण बन जाती है ? ।

तथोक्त प्रश्नपरम्परा का उत्तर देने में अपने आपको असमर्थ अनुभूत करने वाले ऋजुप्रज्ञ महाभाग आरुणि तत्काल समिध लेकर शिष्यबुद्धि से प्रणतिपुरस्सर महर्षि स्वदायन के सम्मुख उपस्थित होजाते हैं और श्रद्धा पद के लिए उपलब्ध अमुक सुवर्णराशि को प्रदान करते हुए यही आवदन करने लग पड़ते हैं कि–

'अनूचान स्वैदायनासि ! सुवर्णं याव सुवर्णावदे ददतीति । तस्मै ह निष्क प्रददौ" ।

—शथपथब्राह्मण ११।४।१।

महर्षि स्वैदायन प्रकृतिसिद्ध नित्य-यज्ञ के तत्त्वानुगत–सम्मिश्रणों के तारतम्य से अनुप्राणित यज्ञ–रहस्य के आधार पर ही उक्त प्रश्नों का जो पारिभाषिक स्वरूप अभिव्यक्त करते हैं वह भी आज हमारी भावुक प्रज्ञा के लिए एक समस्या ही प्रमाणित होरहा है इसलिए कि दुर्भाग्यवश आज हम उन याज्ञिकी पारिभाषाओं के ज्ञानविज्ञानात्मक–अर्थबोध से सर्वथा ही विदूर चले गए हैं। यही कारण है कि महर्षि–स्वदायन के तत्समाधानवचनों से भी हम अमुक वास्तविक तथ्य पर नही पहुच पाते । और परिभाषाज्ञान से वञ्चित होजाने के कारण वेदशास्त्र के इत्थभूत उत्तरात्मक सन्दर्भ भी हमारे लिए समस्या ही बने रह जाते हैं। क्योंकि अन्न वैध मनुष्यकृत – यज्ञात्मक–कर्मों के भौतिक– पदार्थों के आधारभूत अधिदैवत के प्राणात्मक सूक्ष्म–तत्त्वों से अनेक शताब्दियों से अस्मदादि सामान्य जनों की कौन कहे विद्वत्प्रज्ञा भी वञ्चित ही होती आरही है जिस प्रवञ्चना का एक अन्य प्रामङ्गिक उदाहरण से स्पष्टीकरण किया जा सकता है ।

मनुष्यकृत वैध-यज्ञ में अग्नि में अमुक देवता के लिए दी जाने वाली आज्याहुति (घृताहुति) के सम्बन्ध में तत्र समवेत याज्ञिकों में प्रसङ्गवश वैज्ञानिकी चर्चा उपक्रान्त होपड़ती है और एक याज्ञिक से अमुक अन्य याज्ञिक प्रश्न कर बैठता है कि आहुति तो दी जाती है अनस्थिमत्-तरलद्रव्य की और उत्पन्न होता है अस्थिमान्

प्राणी। ऐसा क्यो और कसे सम्भव हुआ?। उत्तर मिलता है यज्ञविज्ञान–रहस्यवेत्ता याज्ञिक के द्वारा यही कि आ यद्रव्य यद्यपि तरल वेन अवश्य ही अनस्थिमद्द्र य (बिना हड्डी वाला घनताशून्य ) है। तथापि क यांकि इस आज्य में— हिरण्यशकल निधाय जुहोति अर्थात् घनभावापन्न–अस्थिमद्द्र यरूप सुवर्णखण्ड रग कर तत्सहित आ य की आहुति दी जाती है अतएव आज्य जैसे तरलपदाथ से भी उ पन्ना प्रजा में अस्थि-रूपा घनता की भी स्वरूप नि पत्ति होजाती है ।

क्या समझे उक्त उत्तर से हमारी पारिभाषिक–बोधशून्या भावुकप्रज्ञा?। याज्ञिकों का प्रश्नोत्तरस दभ अधिभूतदृष्ट्या भी समन्वित है एव अधिदैवतदृ ट्या भी। यज्ञिय द्र याहुति से अपूर्व दैवा मप्रजा की अभि यक्ति होती है यह एक रहस्य पूर्ण याज्ञिक-विषय है जिसका प्रस्तुत शतपथभा य में पाठक यत्र तत्र सक्षेप और विस्तार से स्वरूप विश्लेषण देखगे। दृष्टि आ य पर है लक्ष्यीभूत है—तरलधर्म्मा–आपोमय–वह रेतो द्रव्य ( शुक्रद्रव्य ) जो रजोभाग के साथ रासायनिक–सम्मिश्रणावस्था में आता हुआ प्रजो पत्ति का कारण बनता है। शुक्र–पार्थिव तरलद्र य अवश्य है कि तु इसमें घनतासम्पादक–सौर सावित्रा निरूप वह तेज भी समाविष्ट रहता है जिसके समावेश से ही तरल भी शुक्र स्वगर्भाभूत सौर हिरण्यतेज से घनता (अस्थि) का प्रव र्तक बन जाता है। मनुष्यकृत वधयज्ञ में तरल शुक्रद्र य का प्रतिनिधि तरलभावापन्न आ यद्र य है तो तत्रस्थ हिरण्यशकल ( सुवर्णखण्ड ) घनभावापन्न द्रव्य का प्रतिनिधि है। यों प्रश्नोत्तर प्रसङ्ग का सवथा सम वय होजाता है।

यदि हम आ य का केवल भौतिक आ य पर ही तथा हिरण्यशकल का केवल भौतिक–सुवर्ण खण्ड पर ही विश्राम मानते रहें तो शवज मों में भी इस समस्या का निराकरण सम्भव न हो। क्या इ यभूता मान्यता का मानवीया क पना से स ब ध है? नही कदापि नही। स्वय वेदशास्त्रने ही प्रकीर्णकरूपेण **रेतो वै आ यम् – हिरण्मयेन सविता रथेनादेव** इ यादि अनुगम निगम–वचनों के द्वारा पारिभाषिक उन तथ्यों का स्पष्टीकरण कर दिया है जसके बोध से हम आज वञ्चित इसलिए होगए हैं कि हमारा वेदशास्त्रानुगत अध्ययनपथ वै क श दों के माध्यम से अ ययनपथ न रह कर साम्प्रदायिक पथ ही बन गया है। पहिले हम अमुक सम्प्रदायविशेष के आवेश में आविष्ट होकर तदनुरूप अपनी मान्यताएँ स्थिर कर लेते हैं। तदन तर इस मान्यता के रङ्ग से रञ्जित चक्षु से ही हम वेदशास्त्रावलोकन में प्रवृत्त होने का मानो निःसीम अनुग्रह ही करते हैं सो भी चञ्चुप्रवेश यायेनैव। क्रमबद्ध–पारम्परिक एकतानतारूप अतिमानवर्जित स्वाध्याय का गुहानिहितत्वृ या आत्य तिक अभाव एव साम्प्रदायिक–आवेशपूर्ण मा यता में पूर्ण अभिनिवेश और तन्नि ब धन बुद्धिवाद आदि आदि कारण ही हमें विद्यमान भी पारिभाषिक त व–सन्दभ से आज पराःपरावत ही बनाए हुए हैं जसाकि उत त्वः पश्यन्न ददश वाचम् इत्यादि मन्त्रमाध्यम से आवेदन के सन्दर्भ में भी निवेदन किया जाचुका है इ यलमतिपल्लवितेन–याज्ञिक उदाहरण–निदर्शनेन।

प्रकृत में निवेदनीय यही है कि वैध–यज्ञकर्म्म भारतीय–विज्ञानकाण्ड का आचारनिष्ठात्मक–वह महान् स्तम्भ है जिसे केवल पूजन हवन–पाठ–पारायणादि -बाह्य–प्रतीकों पर ही परिसमाप्त नहीं कर दिया जासकता। जो ऐसा करते हैं वे यज्ञकर्म के अध्यात्म–अधिदैवत–निबन्धन प्रतिष्ठासूत्रों से सर्वथैव अपरिचित माने जायँगे और वैसे केवल भूतवादी–बहिरङ्गलक्षणवादी–याज्ञिकों की कृपा से ही यज्ञकर्म्म जैसा वैज्ञानिक कर्म्म भी आज इतर–लौकिक–प्रदर्शनों की भाति प्रदर्शनमात्र ही बना रह गया है। इसी कारणवालीकृता भ्रान्तिपूर्णा धारणा के निराकरण के लिए आज्यग्रहणकर्म्म प्रसङ्ग भगवान् याज्ञवल्क्य ने यज्ञविज्ञाननिबन्धन आधिदैविक–आध्यात्मिक आधिभौतिक भेदेन त्रिधा विभक्त यज्ञविज्ञानों का स्वरूप–विश्लेषण किया है जिसके माध्यम से यज्ञकर्म्मानुगता उन सभी का पनिकी भ्रान्तियों का सर्वथा ही विलयन होजाता है जिन कापनिकी भ्रान्तियों से ही यज्ञकर्म्म जैसा प्रजासर्ग का मूलभूत–इष्टकामधुक–(सर्वलौकिक–कामनापूरक (न तु इच्छापूरक) * महतोमहीयान् भी कर्म्म आज उपहास का ही माध्यम प्रमाणित किया जारहा है इत्यल– त्रिविध यज्ञानुगत सस्मरण प्रसङ्गेन।

१६—(७)

*      *      *      *

*–सह यज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापति ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक ॥
—गीता

श्री

# (१७)-इध्म-परिध्यनुगत-कर्म्म-प्रसङ्गत 'प्रस्तरग्रहणकर्म्मानुगत शिखाधारणात्मक-सस्मरण'

## ८

---*---

क्रमप्राप्त तथोक्त नामक १७ व कर्म्म में अनेक अवान्तर कर्म्मों का स्वरूप-समन्वय हुआ है जिनमें एक कर्म्मविशेष का नाम है प्रस्तरग्रहणकर्म्म । इसी कर्म्म के प्रसङ्ग से भगवान् याज्ञवल्क्य ने भारतीय आर्षमानव की यज्ञकर्म्मनिबन्धना-सनातनसस्कृतिमूला उस शिखा के प्रतीकात्मक आधिदैविक-विज्ञान का भी स्पष्टीकरणानुग्रह किया है महतोमहीयान् जो शिखात्मक सास्कृतिक प्रतीक आज अन्यान्य सास्कृतिक परिचय चिह्नों के विस्मरण की भाति भारतीय प्रजा के लिए विशेषत प्रतीच्यशिक्षाग्रहग्रस्त नवशिक्षितो के लिए तो सर्वथैव उपेक्षणीय ही प्रमाणित होचुका है—केशसनिवेश गुच्छरूप कबरी भाव * के स्त्रैणभावानुबन्धी महतो महीयान् वारुणपाशबन्धन के अनुग्रह से ही ।

सचमुच यह अत्यन्त ही आश्चर्य्य का विषय है कि आज का भारतीय-मानव विशेषत नवशिक्षाया दीक्षित मानवश्रेष्ठ जहाँ पश्चिम की सभ्यता से सम्बन्ध रखने वाले बाह्य-प्रतीकात्मक यच्चयावत् सभ्यता-सूचक परिचयचिह्नों के साथ अत्यन्त श्रद्धापूर्वक (तमोबहुला अन्धश्रद्धा से ही समन्वित) समालिङ्गन करते रहने में अपना भौतिक-तन-मन-धन्य-कृतकृत्य ही अनुभूत करता रहता है प्रतिक्षण उसी मानवश्रेष्ठ की दृष्टि में भारतराष्ट्र की सस्कृति तथा सभ्यता से अनुप्राणित वे सभी-प्रतीकात्मक-परिचायक-चिह्न केवल उपहास के ही क्षेत्र बने हुए हैं जिन भारतीय प्रतीकात्मक चिह्नों के साथ प्रतीच्य-जगत् के सभ्यता परिचायक प्रतीक चिह्नो की भाँति केवल बाह्यदृष्टि का ही सम्बन्ध नही है अपितु निदानविद्यानुगत जिन भारतीय-बाह्य-प्रतीकों के साथ विज्ञानसिद्ध आभ्यन्तर-प्राणभावों का भी निकटतम सम्बन्ध बना हुआ है धर्म्मलक्षणवत् ।

अपनी ग्रीवा में अमुक प्रकार के मृत्युपाशबन्धनात्मक-बाह्य-प्रतीक को (टाई को) अहर्निश अपना गलग्रह बनाए रखने वाले आज के सुसभ्य भारतीय मानव ने स्वप्न में भी यह तर्क नहीं उठाया होगा कि

**इस गलपाशबन्धन मे ऐसा कौनसा परम वैज्ञानिक लाभ है जिसके कारण यह हमारा आराध्य बन बैठा है ? ।**

उसी सुसभ्य भारतीय की वैज्ञानिकी ! दृष्टि में आज उन भारतीय सभी प्रतीकात्मक-नैदानिक-परिचय चिह्नों के सम्बन्ध में इत्थंभूत तर्कप्रवाह प्रचण्डरूपेण जागरूक होपडा है कि – **मस्तक क्यों नहीं उघाडा**

---

* कबरी भाव अर्थात् लोकमाषानुसार– बबरीबाल ।

ही रक्खें ? शिखा रखने का क्या अर्थ ? तिलक लगाने का क्या प्रयोजन ? । उदाहरणमात्र है । भारतीय संस्कृति-सभ्यता से अनुप्राणित सभी विधि-विधानों के प्रतीकात्मक नैदानिक-लक्षणों-परिचायक चिन्हों के सम्बन्ध में आज वह स्वयं भारतीय ही वैसा महान् तर्कवादी बन गया है जिसे पश्चिम के प्राणाधार शून्य-केवल बाह्य भूतप्रधान-परिचायक चिह्नों के सम्बन्ध में कदापि क्यों ? कैसे ? आदिरूप तर्कों का स्मरण भी तो नहीं होपाता । इससे बड़ी आत्मप्रतारणा अपनी वञ्चना सम्भवतः भारतीय मानव के अतिरिक्त अन्य किसी भी राष्ट्र का स्वराष्ट्राभिमानी नैष्ठिक मानव नहीं ही करता होगा ।

तथाविध भारतीय-सांस्कृति-परिचय-चिह्नोंन शिखाधारण का कैसा और क्या अन्त (प्राणात्मक) बाह्य (भूतात्मक)-नैदानिक-महत्त्व है ? प्रस्तरग्रहणात्मक कुशमुष्टिग्रहणरूप कर्म्मविशेष के प्रसङ्ग में स्वयं वेदपुरुषने- यज्ञो वै विष्णुः । तस्य-इयमेव-शिखा -इत्यादि रूपेण-भारतीय सभ्यता के सर्वमूर्द्धन्य उस- शिखा (चोटी) रूप महतोमहीयान् प्रतीक का ही स्वरूप-समन्वय किया है जिस परम सांस्कृतिक इस शिखा रूप चिह्न के नामस्मरण को भी आज का नवीन-प्रज्ञ भारतीय-मानव व्यर्थतम-निर्मूल-तर्काभासों को अग्रणी बनाता हुआ उद्वेगकर ही मान रहा है । तदुद्बोधनायैव तत्प्रकरण में हमनें प्रस्तर रूप नैदानिक शिखाभाव के पारिभाषिक-उस प्राणनिबन्धन कारण के स्वरूप स्पष्टीकरण का प्रयास किया है जिस के माध्यम से अवश्यमेव हम भारतीय अपने प्रतीकचिह्नों की निन्दा करने से तो उपरत हो ही सकते हैं इसी उदाहरण-संस्मरण के साथ प्रक्रान्त निदर्शन उपरत होरहा है ।

[१७]—८

* * * * *

श्री

# [१८]-सामिधेन्यनुवचनकर्म्म-प्रसङ्गत 'संगीतानुगत-विशेष-उदाहरण' का-संस्मरण

# ६

—*—

सामिधेन्यनुवचनकर्म्म नामक महतोमहीयान् याज्ञिक कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का स्वरूप विश्लेषण शतपथ के चार-ब्राह्मणों में हुआ है जिस में प्रधानकर्म्मप्रसङ्गत अनेक-रहस्यपूर्ण-वैज्ञानिक-विषयों का स्वरूप समन्वय प्रयास हुआ है। प्रस्तावनानुगत इस किञ्चिदिव आवेदन का कलेवर क्योंकि विस्तार पथानुगामी बनता जारहा है। अतएव ब्राह्मण-चतुष्टयात्मक सामिधेन्यनुवचनकर्म्म से अनुप्राणित अनेक-पारिभाषिक-तत्त्वों में से सङ्गीतानुगत-एक विशेष उदाहरण का स्वरूप-संस्मरण ही इस क्रम व्यवस्था में पर्य्याप्त मान लिया गया है।

सङ्गीतोदाहरण के साथ विशेष शब्द का समन्वय हमने अपनी ओर से ही किया है युगधर्म्मानुबन्ध से जबकि श्रुति के तो सभी प्रासङ्गिक तथ्य अपने अपने विभिन्न-दृष्टिकोणों से विशेष ही प्रमाणित होरहे हैं। युगधर्म्म-निबन्धना वह ऐसी कौनसी विशेषता है जिसके अनुबन्धन से हमनें सङ्गीतोदाहरण को अपनी ओर से विशेष-उपाधि दे डाली ? प्रश्न का समाधान- सांस्कृतिक ! आयोजन नाम्ना सुविख्याता युगधर्म्मनिबन्धना आज की उस सांस्कृतिकी ? प्रवृत्ति से ही सम्बद्ध है जिसमें नृत्य गीत वाद्यात्मक सङ्गीत ही प्रमुख बना हुआ है और आज के सर्वतन्त्र स्वतन्त्र भारत की प्रभुसत्ता समर्था स्वतन्त्रतमा प्रज्ञा की दृष्टि में इत्थंभूत सङ्गीत ही प्रमुखरूपेण भारतीय-संस्कृति का विशेष मापदण्ड बना हुआ है। इसी वर्त्तमानाभिनन्दन की दृष्टि से हमने श्रुति के सङ्गीतात्मक उदाहरण को विशेष उपाधि से समलङ्कृत कर दिया है इस संस्मरण प्रसङ्ग में।

नृत्य गीत वाद्य-समन्वयात्मक सङ्गीत से अनुप्राणिता वर्त्तमानयुगानुबन्धिनी महती सांस्कृतिक ! प्रवृत्ति का समस्त उत्तरदायित्व केवल वर्त्तमाना सर्वतन्त्र-स्वतन्त्रा-प्रज्ञा से ही अनुप्राणित मान बैठना तो अन्याय ही होगा। क्योंकि विगत अमुक-कतिपय-शताब्दियों से भारतराष्ट्र के प्राच्य-संस्कृतिनिष्ठ ! अमुक श्रेणि के विद्वान् भी परानुरञ्जन को ही अपने चरम पाण्डित्य की निरतिशया-सफलता मानते हुए सङ्गीत को एवं तत्सहयोगी कल्पनाप्रधान शृङ्गाररसादि-समाप्लुत साहित्य को एवं मनोविनोद-परिशिष्ट-स्थानीय-कला को इन तीनों को ही मानव की मानवता का महतो महीयान् वैसा मापदण्ड मानते आरहे हैं बड़े ही गौरव के साथ जिस तथाकथित साहित्य सङ्गीत-कला त्रयी के विना उन विद्वानों

की दृष्टि में मानव' मानव न होकर पुच्छ–विषाण–हीन ( बिना पूँछ सींग ) का एकप्रकार का पशुविशेष ही है *। इन परम सांस्कृतिक ? विद्वानों की मानवता ? पूर्णा–विशाला ? दृष्टि में तो साहित्य सङ्गीत–कला–त्रयी से शून्य मानवों का बिना घास फूस के जीवित रहना पशुओं की भाग्यशालिता का ही परिचायक है।

अर्थात् इस त्रयी से शून्य मानव और पशु में विद्वानों की दृष्टि में यही एकमात्र भेद शेष रह जाता है कि पशु घास चारा खाकर जीवित रहते है। और ऐसे त्रयी शून्य (साहित्य–सङ्गीत–कला–शून्य) मानव बिना घास–फूँस के ही जीवित रह जाते हैं जिस में भी पशुओं के भाग्यवाद का ही महत्त्व माना जायगा। यों भारतीय प्राच्य विद्वानों की दृष्टि में भी सङ्गीत एक विशेष प्रतिष्ठा प्राप्त करता हुआ प्रतीत होरहा है अपने महान् सम्बन्धी साहित्य तथा-कला परिग्रहों को स्व क्रोड में प्रतिष्ठित रखता हुआ। वही विद्वत्प्रवृत्ति आज के सर्वतन्त्र स्वतन्त्र भारत में स्वतन्त्र सत्ताधीशों के महतो महीयान् अनुग्रह से ही सङ्गीत–कला और अंशतः साहित्य–रूपेण–सर्वाङ्गीण–रूपेण अभिव्यक्त होपड़ी है जिसे आधार बनाकर ही उदाहरणरूपेण हमें तत्सम्बन्ध में किञ्चिदिव निवेदन कर देना है एक विशेष ही तथ्य के स्पष्टीकरण के लिए जिस विशेष–तथ्य का साहित्य सङ्गीत कला रूपा त्रयी से सर्वात्मना–ऐकान्तिकी–प्रतिद्वन्द्विता रखने वाली उस त्रयीविद्या से ही सम्बन्ध है जिस के नैष्ठिक उपासक भारतीय ब्राह्मण के लिए तो साहित्य–सङ्गीत–कलात्मिका–त्रयी सर्वथा न केवल निरपेक्षा ही अपितु आग्ला एवं माल्व्य नामक घोरघोरतम मानसिक–शारीरिक भयानक दोषों की प्रवृत्ति की दृष्टि से उपेक्षणीया अतएव निषिद्धा ही उद्घोषित हुई है ऋषिप्रज्ञा के द्वारा।

क्या ऋषिप्रज्ञा साहित्य–सङ्गीत कला–रूपा लोकप्रसिद्धा त्रयी से शत्रुता रखती है ? इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न के समाधान का अत्र अवसर नहीं है। इसी प्रश्न की स्वरूप–मीमांसा के लिए हमें एक स्वतन्त्र–निबन्ध उपनिबद्ध करना पड़ा है। अतः तद्द्वारा ही तत्प्रश्न के नीरक्षीरविवेक से सान्निध्य प्राप्त करना चाहिए—साहित्य–सङ्गीत–कला–पर ही भारतीय संस्कृति की इतिश्री मान बैठने वाले महानुभावों को—। प्रकृत उदाहरणात्मक–संस्मरण–प्रकरण में तो केवल– सङ्गीत के सम्बन्ध में ही हमें दो शब्द निवेदन कर देने हैं।

सामिधेनीकर्म्म में जिन सामिधेनी ऋचाओं का अनुगमन होता है होता नामक ऋत्विक् के द्वारा उन ऋङ्मन्त्रों के साथ हिङ्कार का सम्बन्ध अनिवार्य्य माना गया है जो कि हिङ्कार सामगान का मूलाधार ही माना गया है जैसाकि नासामा हिङ्क्रियते इत्यादि वचन से स्पष्ट है। सामिधेन्यनुवचन कर्म्मानुगत सामगानाधारभूत इस हिङ्कार के पारिभाषिक–स्वरूप–समन्वय के लिए ही हमें तत्सन्दर्भ में नाद–श्रुति–

---

* साहित्य–सङ्गीत कला विहीन साक्षात् पशु पुच्छ विषाण हीन ।
तृणन्न खादन्नपि जीवमानस्तद् भागधेयं परमं पशूनाम् ॥

— संस्कृति और सभ्यता-शब्दों का चिरन्तन इतिवृत्त एवं भारतीय–सांस्कृतिक आयोजनों की रूपरेखा नामक सहस्र–पृष्ठात्मक स्वतन्त्र निबन्ध जो संस्था के द्वारा प्रकाशित हो–चुका है।

स्वर भावानुबन्धी उस शास्त्रीय–सङ्गीत का स्वरूप–दिग्दर्शन कराना पड़ा है जिस दिगदर्शन के बिना हिङ्कार का समन्वय सर्वथा असम्भव था।

नाद–श्रुति स्वर–जैसे अलौकिक भावों से सम्पन्न भी सङ्गीत प्रकृति के अमुक महान्–गौणभावों के कारण मानवीय मन और शरीर को माल्व्य और आग्ला नामक वैसे भयानक दोषों से अभिभूत कर लेता है जिन दोषों के आगमन के अनन्तर मानवीय आत्मा और बुद्धि के स्वभाव सवथव अभिभूत होजाते हैं जिस आत्मानुगता स्वभावनिबन्धना बुद्धिनिष्ठा के बल पर ही वेदशास्त्रानुगता त्रयीविद्या का स्वरूप–समन्वय अवलम्बित है। इसी प्रकृतिसिद्धा स्थिति को लक्ष्य में रख कर ऋषिने वेदतन्त्रचिंतक नैष्ठिक ब्राह्मण के सम्बन्ध में— तस्माद् ब्राह्मणो न नृत्येत न गायेत यह आदेश अनिवार्य माना है।

उक्त आदेश का तात्पर्यार्थ स्पष्टतम है। मानव का स्वरूप आत्मा बुद्धि मन शरीर न चार पर्वों के सहसमन्वय से ही अनुप्राणित है। इनमें आत्मा और बुद्धि नामक दोनो पर्वो का एक स्वतन्त्र विभाग है एव मन और शरीर का एक स्वतन्त्र विभाग है। बुद्धि से समन्वित आत्मा ही मानव का पुरुषभाव है एव शरीरसे समन्वित मन ही मानव का– प्रकृतिभाव है। इस दृष्टि से आत्मना बुद्ध्या च वही मानव जहाँ पुरुषभाव में प्रतिष्ठित माना गया है वहा वही मानव मनसा शरीरेण च स्त्रीभाव में प्रतिष्ठित माना गया है। आत्मबुद्धिप्रधान वही मानव नैष्ठिकमानव कहलाया है एव मनःशरीरप्रधान वही मानव भावुकमानव कहलाया है। आत्म–बुद्धि–समन्वित वही मानव— स्वतन्त्र–पुरुषार्थी–मानव कहलाया है एव मनः–शरीर–समन्वित–वही मानव— परतन्त्र पराश्रित मानव माना गया है। इसप्रकार अनेक दृष्टियों से मानव के इन तथाकथित–चार–पर्वों के समन्वय-तारतम्य से अनेक स्वरूप–विभाजन होरहे हैं।

आत्मबुद्धिनिष्ठ नैष्ठिक मानव ही अन्तर्मुख मानव माना गया है एव मन शरीर–भावुक–मानव ही बहिर्मुख मानव माना गया है। इसी पुरुष–प्रकृति सिद्ध–तथ्य के आधार पर ब्राह्मण–क्षत्रिय–वैश्य–शूद्र–भेदभिन्न चतुर्विध–वर्णमानवों की स्वरूप व्यवस्था हुई है जिसका फलितार्थ निम्नलिखिता सङ्क्षिप्ता तालिका से सर्वात्मना गतार्थ मान लिया जासकता है—

(१)–शरीर मनो–बुद्धि गर्भित आत्मप्रधानो मानव एव–"ब्राह्मणः"।

(२)–शरीर मन –आत्म गर्भित बुद्धिप्रधानो मानव एव–"क्षत्रिय"।

(३)–शरीर बुद्धि–आत्म गर्भित मन प्रधानो मानव एव–'वैश्य"।

(४)–आत्म बुद्धि मनो गर्भित –शरीरप्रधानो मानव एव– शूद्र'।

प्रकृतिविशिष्ट एव संस्कारो से सुसंस्कृत तथोक्त चातुर्वर्ण्य से अनुप्राणित चतुर्विध–मानववर्ग के चारों अवान्तर वर्गभेदों के माध्यम से ही वर्णनिबन्धना–क्षमता–योग्यता–आदि की व्यवस्थाएँ व्यवस्थित हुई हैं व्यवस्थापकों के द्वारा जिस सुप्रसिद्धा–आत्मसाम्यमूला (नतु काल्पनिक–भूतसाम्यमूला) भारतीय–समाजव्य

वस्था का ही नाम है वह वैज्ञानिकी-वर्णव्यवस्था जिसकी यवस्था के सजक जहाँ भारतीय ऋषि हैं वहा यवस्था के आधारभत चारो वर्ण प्रकृतिसिद्ध ही हैं इश्वरीय ही हैं * ।

उक्त चतुर्विध वर्णमानवो में आ मनि ठ ब्राह्मणमानव को ऋषिने- गुहानिहित माना है बुद्धिनि ठ क्षत्रिय मानव को सौम्यमारुतिक माना है एव मन -शरीर-भावुक वैश्य-शद्र मानव को- वातातपिक माना है। गुहानिहित-आ मनिष्ठ ब्राह्मणमानव अरतिजनसंसदि रूपेण-लोक-समाज-सम्पक से तटस्थप्राय ही बना रहता है। तभी इसकी आ मचि तनमला-ज्ञानविज्ञानत वा वषणा मिका दुरधिगम्या-अ यनपर परा सुरक्षित बनी रह सकती है। ऐसा गुहानिहित ब्राह्मण मन शरीरनिब धन ग्रामङ्गो स निष्ठा-पूवक आ मपरित्राण करता हुआ ही त वचिन्तन अ वषणादि क र्मो में सफलता प्राप्त कर सकता है। अतएव ऋषिने वदत्रयी के अन योपासक आ मनिष्ठ ब्राह्मण के लिए मन शरीर निब धन साहि य सङ्गीत-कला त्रयी को निरपेक्ष ही मान लिया है।

अमुक बिगत-शता दियों में भारतीय-सत्तातन्त्र के सञ्चालक-क्षत्रिय राजाओने ब्राह्मणपुरोधा के सास्कृतिक-अनुशासन की उपेक्षा कर अपने प्रति ठा मक बुद्धित त्र को जलाञ्जलि समर्पित कर केवल मन -शरीर-निब धना कामाथभोग-पर पराओं को ही अपने जीवन का प्रमुख लक्ष्य बना लिया था। राजसत्ता की तथाभता परम्परा का ही दुर्भा यवश अमुक आ मनिष्ठ-वगविशेष भी स्वाथलि सावश समथक बन गया और उसी ने सत्तात ो की चाटुकारिता के लिए त मन शरीरानुरञ्जक प्रधान- शृङ्गारादि-समन्वित साहि-यादि का सज न कर डाला। और यों स्व नैष्ठिक-लक्ष्य-म युत राष्ट्र की ब्राह्मणप्रजा ने ही सवप्रथम अपनी गुहानिहिता त वचि तनवृत्ति को जलाञ्जलि समर्पित करदी जिस शिरोभाग के प्राथमिक सास्कृतिक पतन से ही भारत की आ मब्रह्ममला ज्ञानविज्ञानप्रधाना मौलिक-सस्कृति आगे जाकर-साहि य-सङ्गीत-कला आद मन शरीर निब धन उपलालनों पर ही विश्रा त होगइ जिसका सविस्तर यशोवर्णन ? (ऐतिहासिक स्वरूप विश्लेषण) हमने— श्वेतक्रान्ति का महान् स देश नामक स्वत त्र निब ध में ही किया है। यो लोकैषणा-वित्तैषणा के युगधर्म्मानुब धी पङ्क में निम ना ब्राह्मण-विद्वानो की का वालीकृता प्रज्ञा के कारण ही भारतराष्ट्र की ज्ञानविज्ञाना मिका त्रयीमूला निगम आगम पुराण-शास्त्रसम्मता-वास्तविक-सस्कृति और तदनुगता वास्तविक स भ्यता तो होती गइ उत्तरोत्तर स्मृतिगर्भ में विलीन एव तृत्स्थाने च कामाथभोगपरायण रा यतन्त्रो के मनोऽनुरञ्जन से अनुप्राणित सामयिक प्ररोचना मक साहि य सङ्गीत-कला मक मन शरीरप्रधान यासङ्ग ही बनते गए प्रधान और ये ही बन गए काला तर में महान्-सास्कृतिक आयोजन। आ मबुद्धिसम्मत नि ठक तत्त्वचि तन की मूलप्रति ठा से वञ्चित इ थमूत जिन इन आयोजनो का भारतीय पारिभाषिक सस्कृति सभ्यता शब्दो के चिर त न वैज्ञानिक इतिवृत्त से स्वाप्नक सम्पर्क भी तो नही है।

तदि थ आ मबुद्धिप्रधाना अपनी ज्ञानविज्ञानामिका-निगमागमपुराणस मता मौलिक सस्कृति तथा सभ्यता को अनेक-शता दियो से पूव ही सत्तात त्रानुरञ्जनाकषणधिया जलाञ्जलि समर्पित कर बैठने वाले परानुरञ्जनपूर्वक-स्वाथससाधन में अपने स्वरूप को विस्मृत किए रहने वाले एतद् शीय विद्वान् ब्राह्मणों की

*-प्रकृतिविशिष्ट चातुर्वर्ण्य सस्कारविशेषाच्च ।
—वसिष्ठ

महती प्रज्ञा से विनिगत–साहित्य–सङ्गीत कलाद यासङ्गों ने ही सस्कृति का आसन अपहृत कर लिया जिस उम विगता–भुक्ता–प्रक्रा ता–दायादभित्ति के आधार पर ही आज का स्वत त्र–स्वत त्र–भारत औ उसके प्रभुसत्तासमथ–सत्ताधीश नाच–गान वाद्य–हास परिहास–नाटक अकादमी–आदि आदि बालो–पलालनात्मक–निता त–भावुकतापूर्ण एव आ ला तथा माल्य नामक भयानक दोषा से का त्रालीकृत–ताक–धिनाधिन–त न–र रीम् सामयिक–कवितामाधुर्य–प्ररोचना मक विविध–कला मक वि यास आदि पर ही भारतीय सस्कृति का प यवसान मानते हुए तत्प्रचाराथ अपने देश के कुशल गायक अभिनेता अभिनेत्री आदि कलाकारो के समूहा मक महतोमहीयान् सास्कृतिक शिष्टमण्डल ? के मा यम से भारतीय–सस्कृति के गौरव १ को पुन स्थापित करने के लिए प्रतिक्षण ही आकुल याकुल ही बन रहे हो तो इसमें उनका यत्किञ्चित् भी अपराध इसलिए नही माना जासकता कि आज के स्वत त्र ातात त्र को भारतराष्ट्र के वत्तमान तथा अतीत के तथाकथित सास्कृतिक विद्वानों के द्वारा अमुक शताब्दि मे परम्परया सास्कृतिक के नाम पर यही तो सब कुछ उपल ध हुआ है। माल्य तथा आ ला–दोष से समन्वित नाद–स्वर श्रुति विश्लेषण के प्रसङ्ग से ही त कम्म में विस्तार से हिङ्कारमूलक सङ्गीत के नाद श्रुति–स्वर–भावों की स्वरूप मीमासा हुई है जिसकी पूर्वोक्ता–युगवम्म–निब धना विशेषता के कारण ही हमने इस उदाहरण को विशेष उपाधि से सुविभूषित कर देना अ वर्थ मान लिया है इ यलमति–पल्लवितेन– सङ्गीतानुगत–विशेष–उदाहरण सस्मरणान ।

## [१८]—६

*     *     *     *     *

श्री

# (१६–२०)–पूर्वोत्तराघारकर्म्म–प्रसङ्गत

# "कतिपय--वैज्ञानिक-तथ्यो का सस्मरण"

## १०--११

———*———

द्विब्राह्मणा मक– आघारब्राह्मण नामक ब्राह्मणस दभ में पूर्वाघारकम्म उत्तराघारकम्म नामक १६ २ व इन दो क र्मों का सोपपत्तिक स्वरूप–विश्लेषण हुआ है जिसके प्रसङ्ग से अनेक प्रासङ्गिक परिभाषिक–त यो का भी श्रुति ने स न्वय किया है। द्वी में से एक दो तथ्यो का उदाहरणरूपेण दो श दो में अत्र सस्मरण कर लिया जाता है।

**(क)–मनोवाग्भावों के पारिभाषिक स्वरूप का सस्मरण—**

पूर्वाघारकम्म का श्रुतिने मन से सम्ब ध माना है और वह तूष्णी किया जाता है। एव उत्तरा–घा कम्म का वाक् से स न्ध माना गया है और वह म त्रोच्चारणपूवक किया जाता है *। मनु यकृत अग्नीषोमा मक इस वैध–यज्ञ के द्वारा उसीप्रकार यज्ञकर्त्ता यजमान के लिए स्वगप्रापक एक अपूव–यशा तिशयरूप–प्राणप्रधान अतएव परोक्षभावापन्न–सुसूक्ष्म दैवात्मा अभिव्यक्त किंवा सम्पन्न किया जाता है जो उ पन्न अभि यक्त होकर त्रिणाचिकेत नामक सप्तदशस्थ स्वगस्थान में प्रतिष्ठित होजाता है यजमान के भूता मा के साथ प्राणसूत्रमाध्यम से ग्रथि ब धन–करता हुआ। जब यजमान मानवीय आयुर्भोगकाल प यन्त इस लोक में यथाकर्म्म भोग भोग लेता है तो आयु सूत्रोपराम के अन तर उसी दवा माकषण से यज्ञकर्त्ता यजमान का भूता मा स्वगस्थान में प्रतिष्ठित होजाता है अमुक अवधि के लिए जैसाकि **दशपूर्ण मासाभ्या स्वर्गकामो यजेत** इ यादि फलश्रुतियों से स्पष्ट है।

आ मा का स्वरूप ज्ञान क्रिया अथ-शक्तिमय इसलिए माना गया है कि **ज्ञानशक्तिमय मन क्रियाशक्तिमय प्राण और अथशक्तिमयी वाक** इन तीनों के सहसम वय से ही मानवीय **आ मा** के स्वरूप

———————

* 'स यदु पाशु क्रियते त मनो देवेभ्यो यज्ञ वहति। अथ यद्वाचा निरुक्त क्रियते तद्वा देवेभ्यो यज्ञ वहति। तूष्णी तमाघरयति य मनसे आघारयति। मन्त्रेण तमाघारयति य वाचे आ ारयति"

—इ यादि स दभ

की अभिव्यक्ति होती है फिर वह पार्थिव—यथाजात— भूतात्मा हो अथवा तो अपार्थिव प्राणप्रधान दैवात्मा हो। यज्ञकर्म से प्राणप्रधान देवभाव का सम्पादन होता है जो कि प्राणगत न गतिधर्म से क्रियाप्रधान बना हुआ है। यों प्रधानदेवता से अनुगत आवापकर्म्म नामक यज्ञकर्म से प्राणतन्त्रानुबन्धेन यज्ञिय संस्कारात्मक दैवात्मा के प्राणभाग की तो स्वरूप निष्पत्ति होजाती है। किन्तु अभी मन और वाग्भाग शेष ही रह जाते हैं जिनके बिना यात्मक त्रिपर्वा आत्मा का स्वरूप सर्वात्मना सम्पन्न नहीं होसकता *। इसीलिए पूर्वाघार और उत्तरघार नामक दो गौणकर्म किए जाते हैं जिनसे क्रमश प्राणात्मक दैवात्मा में इस ओर मन का तथा उस ओर वाक का आधान भी होजाता है। और यों दैवात्मा मन प्राण वाक् रूपेण सर्वात्मना सुसम्पन्न बन जाता है। इनके सम्बन्ध में ही श्रुतिने यह व्यवस्था की है कि मनका स्वरूप सम्पादक पूर्वाघार तो उपांशु अर्थात् चुपचाप होता है एवं वाक का स्वरूप सम्पादक उत्तराघार उच्चारणपूर्वक होताहै। ऐसा क्यों ? इसी प्रश्न का आख्यानभाषा में समाधान करते हुए भगवान् याज्ञवल्क्य कह रहे हैं कि—

एक बार मन और वाक ( वाणी ) में परस्पर अहंभद्रत्त्व के लिए घोर संघर्ष उपक्रान्त हो पड़ा। दोनों ही परस्पर एक दूसरे के समतुलन में अपने अपने ही अहंभद्रत्व ( श्रेष्ठत्व ) की घोषणा में निमग्न थे स्व—स्व तक परम्परा के माध्यम से। वाक् की अपेक्षा अपनी श्रेष्ठता स्थापित करते हुए मनोदेव ने यह तक उपस्थित किया कि मेरे ज्ञानीय संकल्प को आधार बनाए बिना तुम कदापि किसी भी तथ्य की अभिव्यक्ति नहीं कर सकती। ठीक इसके विपरीत मन की अपेक्षा अपना श्रेष्ठत्व स्थापित करते हुए वाग्देवी ने यह तक उपस्थित किया कि— तुम अपने संकल्पात्मक-मानस—सूक्ष्म आभ्यन्तर जगत् मे जो भी ज्ञानीय कल्पना करते रहते हो मैं हीं उसे बहिर्जगत् मे अभिव्यक्त कर सकती हू करती रहती हू। यदि मेरा सहयोग तुम्हें न मिले तो तुम्हारे संकल्प केवल संकल्परूप में हीं निरर्थक ही प्रमाणित होते रहें। दोनों के द्वारा दोनों का समाधान जब सम्भव न बन सका तो दोनों सर्वाधारभूत प्रजापति की शरण में पहुचे इस समस्या के निर्णयात्मक समाधान के लिए। प्रजापति ने मन के पक्ष में ही अहंभद्रत्व का निर्णय व्यक्त करते हुए वाक् के सम्मुख यही स्पष्टीकरण रख दिया कि वाग्देवी ! तुम मन की कृतानुकरा हो अनुवर्त्तिनी हो। बिना मन के तुम्हारा कुछ भी तो मूल्य नहीं है। प्रजापति के इस निर्णय से वाक का अतिमानात्मक गर्व चूर चूर होगया। इस अपमान से अपमानिता वाग्देवी प्रजापति के प्रति सवथा अग्निश्च—वायुश्च ( क्रुद्ध ) ही बन गई और तत्परिणाम—स्वरूप वाक् के मुख से ये ही उद्गार अभिव्यक्त होपडे प्रजापति के प्रति कि— हे प्रजापते ! आपने क्योंकि मुझे मन की अपेक्षा अवरश्रेणि की तथा मन को श्रेष्ठ प्रमाणित किया है अतएव मैं कदापि आपके लिए हविद्रव्य का वहन नहीं करूँगी।

---

*—स वा एष आत्मा वाङ्मय, प्राणमय, मनोमय ( बृ० आ उप० )
त्रय सदेकमयमात्मा, आत्मा उ एक सन्नेतत्-त्रयम् ( शत० ब्रा )

उक्त आख्यान के द्वारा प्रस्तुत–प्रक्रान्त यज्ञकर्म के सम्बन्ध में एक विशेष प्रश्न का समाधान करती हुई आगे जाकर शतपथी श्रुति कहती है कि— क्योंकि वाक् ने–प्रजापति से तटस्थता ग्रहण करली थी। अतएव यज्ञानुष्ठानो में साक्षात्–प्रजापति के लिए आहुतिद्रव्य प्रदानादि जो भी कर्म किए जाते हैं व उपांशु अर्थात्–तूष्णी–भाव से ही अनुप्राणित रहते हैं। क्योंकि **अद्द्यगाढ्ढि वाक् प्रजापतये आसीत्** ।

उक्त आख्यान के माध्यम से ऋषि मानवीय उन कर्म्मों के सम्बन्ध में एक विशेष–शिक्षा प्रदान कर रहे हैं जिन कर्म्मविशेषो का आत्यन्तिक मानसी–आत्मनिष्ठा से सम्बन्ध–माना गया है। लोक–सामान्य से अनुप्राणित लौकिक सामान्यकर्म्म **प्राकृतिककर्म्म** कहलाएँ है जिनसे तात्कालिक–लोक व्यवहारों का स्वरूप समन्वय होता रहता है एवं ऐसे सामान्य कर्मों में ही वाणी का समन्वय रहा करता है जिस वाक्–समन्वय का अर्थ है—वाग् व्यवहार घोषणा और आज के शब्दों में–**प्रदर्शन** ( जिसका रूप माना जारहा है **पब्लिसीटी** ) जो कि आज के सत्तातन्त्र की प्राणप्रतिष्ठा ही बना हुआ है। वाणी के द्वारा प्रदर्शन वसे बाह्य कर्मों का ही हुआ करता है जिनके आधार में प्राजापत्या आत्मप्रतिष्ठा प्रतिष्ठित नहीं रहती नैव जिनका आत्मानुगत–दृढतम–मानस–सङ्कल्पो से ही कोई साक्षात् सम्बन्ध रहता। अपितु प्रवाहिकी जलधारा की भांति प्रतिक्षण–बदलते रहने वाले तात्कालिक–बाह्य–स्वार्थों बाह्य–कर्मों के स्वरूपानुपात से वाङ्मय तथाभूत प्रदर्शन भी क्षण क्षण में ही बदलते रहते हैं।

ठीक इसके विपरीत आत्मप्रतिष्ठात्मक अतएव **प्राजापत्य** नाम से प्रसिद्ध–आभ्यन्तर–मानसकर्मात्मक कर्म सदैव तूष्णी–भाव के ही अनुगामी बने रहते हैं। अर्थात् आत्मबलोपेत–नैष्ठिक मानस सङ्कल्प एवं तन्निबन्धन–तथ्यपूर्ण कर्म दोनों ही वाणी के उद्घोष एवं प्रदर्शन से सर्वथा असस्पृष्ट ही बने रहते हैं। इत्थभूत सङ्कल्पों के तथा कर्म्मों के कर्ता नैष्ठिक आर्ष–मानवश्रेष्ठों की रहस्यानुगता तपोमयी सङ्कल्पनिष्ठा एवं कर्मनिष्ठा को बाह्यजगत् कदापि नहीं जान सकता। बाह्यजगत् तथाविध कर्मों के महान् फलो से ही समन्वित होता है। इसी आधार पर पुराणपुरुष भगवान् बादरायण ने कहा है कि— **महापुरुषों के आत्मानुगत सत्यसङ्कल्प को एवं तन्नुगत आत्मनिष्ठा-समन्वित कर्म्माध्यवसाय को कोई भी नहीं जानता जान सकता। अपितु उनके कर्म्म के महान् सुपरिमाणों से ही सर्वसाधारण–तद्भोगानुगति से परिचित हुआ करते है ( महाभारत )।**

उक्त तथ्य के आधार पर ही **परोक्षप्रिया इव हि देवा–प्रत्यक्षद्विषः** –इस सुप्रसिद्ध निगमवचन का आविर्भाव हुआ है ऋषिप्रज्ञा के द्वारा। अव्यक्तप्राणप्रधान–मनोवाग्गर्भित आधिदैविक देवताओं के प्राणनिबन्धन कर्म्मकलाप जैसे सूक्ष्मजगत् में सूक्ष्मरूपेणैव प्रक्रान्त रहते हैं वे प्राणदेवता जैसे अव्यक्तभावापन्न प्राणधर्म्म के अनुबन्ध से व्यक्त भौतिक मर्त्य जगत् से परोक्ष बने रहते हुए प्रत्यक्ष के लिए शत्रुवत् ही प्रमाणित होते रहते हैं ठीक वही स्थिति–देवोपम उन भूदेव–विद्वान् ब्राह्मणों की है जो लोक–जन–समाज के कलकलनिनाद से यथासम्भव आत्मपरित्राण करते हुए युगधर्म्म निबन्धना लोकसामान्य की दिग्देशकालानुबन्धिनी प्रत्यक्षप्रभावमूला–भावुकतापूर्णा–प्रदर्शनप्रवृत्ति से तन्निबन्धना लोकख्याति से अपने आपको सर्वथैव असस्पृष्ट बनाए रखते हुए गुहानिहितत्वानुबन्धिनी ऐकान्तिकी निष्ठा से परोक्षरूपेणैव अपने तत्त्वचिन्तनाचार में प्रवृत्त रहते हैं एवं प्रत्यक्ष से शत्रुता ही रखते हैं। ऐसे प्रणम्य एकान्तनिष्ठ आर्ष–भूदेवों की इत्थभूता नैष्ठिकी

प्रज्ञा ^ विनि सृता कृतियों से ही बाह्य–समाज अशत परिचित हुआ करता है। देवता परोक्षप्रिय होते हैं एव प्रत्यक्ष के शत्रु एतदक्षरार्थात्मक पूर्ववचन का यो आधिदैविक देवदेवताओं के साथ एव आधिभौतिक भूदेवों के साथ दोनो के साथ सम्बन्ध होरहा है।

प्रदर्शन की प्रवृत्ति ही मानवके द्रस्था आत्मनिष्ठा के सहज आत्मबल की शत्रु है यही उक्त स दर्भ का निष्कर्षार्थ है जिस का भगवान याज्ञवल्क्यने– मन और वाक के अहमहमस्त्वमूलक पूर्वाख्यान के माध्यम से ही स्पष्टीकरण किया है। वैयक्तिक–पारिवारिक सामाजिक अथवा तो राष्ट्रीय भेदभिन्न यच्चयावत् कर्म्मकलापो की पूर्ण–सफलता का यही प्राथमिक–मौलिक–रहस्य है कि कदापि तत्तत्कर्म्मानुबन्धी न तो मानव-सकल्पों की घोषणा की जाय एव न तत्तत् सकल्पानुगत–तत्तत् कर्मोंके अनुष्ठानकाल में उन की वाणी के द्वारा ही घोषणा (प्रदर्शन–पब्लिसीटी) की जाय। अपितु सत्यसकल्प और तदनुगत अध्यवसायात्मक नैष्ठिककर्म्म दोनों ही प्रक्रम सवथा तूष्णी ही स्वस्वरूपानुगतिपूर्वक स्वरूपसम्पादनाभिमुख बनते रहें। यही सफलता का प्रमुख द्वार है। जो व्यक्ति जो परिवार जो समाज अथवा तो जो राष्ट्र दिग्देशकालानुबन्धी–प्रत्यक्षभावों से भावुकतावश प्रभावित होता हुआ अपने मानस–सकल्पों की वाणी के द्वारा उच्चघोषणा आरम्भ कर देता है ऐसे निर्बल सकल्प से अनुगत निर्बल ही कर्म्माभास की भी सिद्धि से पूर्व ही घोषणाएँ आरम्भ कर देता है ऐसे व्यक्ति–परिवार–समाज एव राष्ट्र के सत्यसकल्प भी मिथ्या होजाया करते हैं एव कर्म्म भी सिद्धि सफलता से वञ्चित ही बने रह जाते है।

और दुर्भाग्यवश हमारे आज के भारतीय व्यक्तित्व परिवारत्व समाजत्व और राष्ट्रत्व नामक चारों ही व भाव (स्वरूपधर्म्म) अपने प्रत्येक सकल्प तथा सकल्पानुगत प्रत्येक कर्म की अभिव्यक्ति–स्वरूप–सिद्धि से पूर्व ही सर्वत्र–दिगदिगन्त में— हमारे ऐसे सकल्प हैं हमनें अबतक यह कर लिया है आगामी अमुक वर्षों की अवधि में हम अमुक समस्या का समाधान कर लेंगे अमुक योजना के द्वारा हमारे अमुक स्वप्न पूर्ण होजायगे इसप्रकार की तुमुल घोषणाएँ एव स्वाप्निक–सकल्पों के काल्पनिक प्रदर्शन परिव्याप्त कर देते हैं जबकि अन्य नैष्ठिक राष्ट्रों के प्रचार-सकल्प तथा कर्म्माध्यवसाय तत्सिद्धि के अनन्तर ही बोधगम्य बना करते हैं सो भी क्वाचित्करूपेणैव। सहजभावानुसार-सकल्प और कर्म्म से भी पूर्व उच्चघोषणाओं की आतुरता प्रदर्शनपरम्पराओं के प्रचार–प्रसार की व्यग्रता के दुष्परिणाम स्वरूप ही तो आज भारतराष्ट्र का वह अनिरुक्त–आत्मप्रजापति पराङमुख बन गया है इस के सकल्पों तथा कर्म्मों से जो अनिरुक्त प्रजापति अपने आत्मानुबन्धी प्राजापत्यबल का योगदान तभी करता है सकल्प तथा तदनुगत कर्म्म के प्रति जबकि मानव अपने सकल्प तथा कर्म्म को अनिरुक्तभावानुगत ही बनाए रहता है। क्योंकि प्राजापत्यकर्म्म की स्वरूप सम्पत्ति का एकमात्र प्रमुख द्वार वाक से असस्पृष्टा अनिरुक्तता ही उपांशुरूपता ही तूष्णीभाव ही माना गया है जैसाकि आख्यानोपसहार में स्पष्ट किया जाचुका है। यही प्रस्तुत मनो वागभावों के पारिभाषिक स्वरूप का सक्षिप्ततम सस्मरण विराम है।

* * * * *

## (ख) प्रजापति से पराभूता आत्रयी वाक की अस्पृश्यता का सस्मरण—

मनोवाक की अहमहमूला प्रतिद्वन्द्विता में प्रजापति के द्वारा अवमानिता वाग्देवी के गर्भ का पतन होगया यह पूर्व सस्मरण में निवेदन किया जाचुका है। इसी प्रसङ्ग के माध्यम से आगे चल

कर श्र ति वाक के उस आत्रेय स्वरूप का भी स मरण करा रन्ी है जिसके सम्ब ध से श्रा मप्रजापति से बञ्चिता परि यक्ता वाक अत्रिरूप में परिणत होजाती है। परिणाम इस अत्रि का यही होता है कि श्रा म धम्म से (अनिरुक्त--प्राजाप य धम्म से) बहि कृता आत्रेयी वाक् श्रा मध मानुगत अभि यक्त--क्षेत्रों के लिए अस्पृश्या ही बन जाती है।

श्र तिने ऋतुमती स्त्री के उदाहरण के मा यम मे ही त वमूला उस अस्पृश्यता के वैज्ञानिक स्वरूप का विश्लेषण किया है जिस त वमूला अस्पृश्यता को भावुकतावश आज के मानव ने घृणामूला मान लिया है। एव न्स भ्रातिपूर्णा मा यता के कारण ही स्पृश्यता और अ पृश्यता को लेकर आज राष्ट्र की उ च-- प्रज्ञाओं में भी वैसा आपातरमणीय सघष प्रका त होपडा है जिसके परिणामस्वरूप त वमूला अस्पृश्यता के स्थान में घृणामूला अस्पृश्यता ही परोक्षरूपेण अनु न प्रवृद्धा होती जारही है। मानवप्रना ता विकी प्रकृतिसिद्धा स्थितियो के साथ युगध र्मानुब धी प्रवाह में प्रवाहित होती हुइ प्रतिद्व द्विता कर बैठती है तो प्रकृतिसिद्ध त थ प्रतिक्रिया के रूप में प्रचण्डवेग से प्रतिद्व द्वी को ल य युत ही बना दिया करते हैं। अवश्य ही कुछ समय मे त वमूला अस्पृश्यता ने घृणामूला अस्पृश्यता का स्थान ग्रहण कर लिया है जो कि घृणामूला अस्पृश्यता भारतीय--मानवध म के क्षेत्र से तदनुब धिनी मानवता के श्रा मानुब धी विशाल प्राङ्गण मे सव त्र बहि कृता ही मानी गइ है। एतावता ही त वमूला अस्पृश्यता को कदापि उपेक्षणीय नही माना जासकता। आज का भूतविज्ञानवादी भी अमुक--अशुच भावापन्न भावों पदार्थों मानवों के सस्पश को त वदृष्टया न सही कीटाणुदृष्टय तो अवश्य ही साक्रामिक मान रहा है और घृणामि श्रिता अस्पृश्यता से अनुगत भी। जबकि भारतीय मानवध म के क्षेत्र में-- **यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च य** (गीता) के अनुसार तो घृणा -- उद्वेग आदि श दों का पवश भी निषिद्ध ही माना गया है।

ऋतुमती के उदाहरण से श्र तिने हमें त वमूला प्रकृतिसिद्धा उस अस्पृश्यता के मौलिक रहस्य से ही परिचित कराया है जिस का देवसमीकरणभाव के मा यम से ही त नाथ सम वय हुआ है। श्रा मरूप ज्ञानीय--स वगुण की प्रधानता सत्सृष्टिमूला--तमोगुणप्रधाना भूतभौतिकी धाम छदा-सृष्टि की प्रतिब धिका ही मानी गई है वदिक--विज्ञान के क्षेत्र में। श्रा मानुगत स वगुण की अभिभूति का अथ है श्रा मस व के साक्षात्--अनुग्रह से वञ्चित वाक तत्त्व। श्रा मभाव ही तो वाक का गभ (के द्र मह व) है। जब वह पूर्वाख्यान के अनुसार गिर जाता है अर्थात् श्रा मस व के साक्षात्--अनुग्रह से आकाशभूता मिका वाक वञ्चित होजाती है तभी स में तमोगुणा वित सत्सृष्टिलक्षण--सृष्टिध र्मानुगत प्रजननधम्म अभिव्यक्त होजाता है। वाङ मय धाम छ प्राण अपने ही तमोगुण से पारदशकता का प्रतिब धक बनता हुआ वाक को आत्रेयी बनाता हुआ इसे सृष्टिकम्म में प्रवृत्त करता है। ऋतुमती स्त्री के शोणित में प्रतिष्ठित तमो-- गुण बहुल वागत्रिरूप मलीमस भाव ही अभि क्त रहता है और यही काल प्रजजनकर्म्मानुगत गर्भाधान की पूवभूमिका माना गया है। क्योंकि वाङ मय धामच्छ मलीमस अत्रिप्राण श्रा मविरोधी है अतएव एकनुप्राणाभि यक्तिकालरूपा दिनचतुष्टयी पय्य त आत्रेयी योषित् **अस्पृश्या** मानी गई है जिस के स्पश से श्रुतिने पापवासना की अभि यक्ति मानी है। त वमूला अस्पृश्यता का यही वह ज्ज्वल त उदाहरण है जिसके

वैज्ञानिक समन्वय के अनन्तर किसी भी चिन्त्वितुट् प्रज्ञाशील को तो कोइ भी स देह नही रह जाता एव जिस इस वज्ञानिक उदाहरण का तस्मादपि आत्रेय्या योषिता एनस्वी इ यादि श्रुतिसन्दर्भ से स्पष्टीकरण न्यास हुआ है।

* * * * *

## (ग) उच्छ्रितभावानुबन्धी तथ्य का प्रासङ्गिक सस्मरण—

वेदशास्त्रानुगता अमुक–शब्दावली की बहिरङ्ग अनुशीलनवृत्ति के आधार पर अपनी कल्पना–मात्र के माध्यम से वदिकयुगानुगता वैदिकी सभ्यता का उटपटाङ्ग ( उटपटाँग ) चित्रण करते रहने में परमकुशल प्रतीच्य विद्वानों की मान्यता को ही वेदवाक्य मान बैठने वाले गतानुगतिक भारतीय भी वेद के सम्बन्ध मे विचित्र विचित्र–प्रकार की कल्पनाओं को प्रश्रय देते देखे एव सुने गए हैं जिस का निष्कर्ष यही है कि वैदिकयुग तो एक वैसा ग्रामीणयुग था जिसमें सभ्यतायुगानुगत आज के वैज्ञानिक नियमोपनियमों का तो सस्मरण भी नही था। अग्नि में घृत पिष्टतण्डुल आदि डालकर अग्नि को प्रसन्न करना ही उन का यज्ञकर्म था तन्निमित्त–पशुबलि–जसे नृशसकर्म्म ही उन के उदरपोषण का प्रधान साधन था – इत्यादिरूपेण ऐसी ऐसी विचित्र विचित्र कल्पनाएँ वदशास्त्र के सम्बन्ध में एव तत्सिद्ध सृष्टिविज्ञान स्वरूप–विश्लेषणक यज्ञकर्म के सम्बन्ध सुनी जारही हैं जिन के आधार पर यही मान लेना पडता है कि सचमुच ही हम भारतीय आततायी–वर्गों की आक्रमणपरम्परा से अपना स्वरूप–बोध एकान्तत ही विस्मृत कर बैठे हैं। स्वय अपने घर की मौलिकता देखने की दृष्टि ही हम से छिन गई है। अतएव अ धबधिररूपेण सुदीर्घ समय से हमारी आखें और हमारे कान प्रतीच्य–जगत् के वे राजनीतिकुशल विद्वान् ही बनते आरहे हैं जो बल पूर्वक यहाँ के सवस्व को ही अवज्ञानिक असभ्यता परिपूर्ण एव वहा के सवस्व को ही सवथैव वैज्ञानिक एव सभ्यता पूर्ण घोषित करते रहते हैं।

पूर्वाघारोत्तराघारकर्म्म नामक यज्ञियकर्म प्रधानभूत यज्ञकर्म्म का एक सामान्य सा अङ्गकर्म्म है। इसके प्रसङ्ग से भी यज्ञकर्म्म स्वरूप विश्लेषक ऋषि ने बैठने उठने जसे सामान्य से कर्म्म के अनुबन्ध से भी जो तात्त्विकी शिक्षा हमें प्रदान की है उसे देखते हुए तो यही कहना पडेगा कि सचमुच हमने अपनी दृष्टि और श्रुति को परायत्त बना कर अपनी मौलिकता को सर्वथा ही विस्मृत कर लिया है।

पूर्वाघार जहा बठे बैठे किया जाता है वहाँ उत्तराघार खडे होकर किया जाता है। ऐसा क्यों? शरीरयष्टि निबन्धन प्राण की स्वरूप स्थिति के माध्यम से ऋषि ने इस प्रश्न की जो स्वरूप मीमासा की है उसे देख-सुन कर क्षणमात्र के लिए हमारी दासानुदास प्रज्ञा सहसा स्तब्ध ही होजाती है। क्या यज्ञकर्म्म ऐसा महत्त्वपूर्ण कर्म है? क्या वेदशास्त्र के महार्णव में वैज्ञानिक तथ्यों के द्वारा हमारे व्यक्तिक पारिवारिक सामाजिक तथा राष्ट्रीय उत्कर्षों के इत्थभूत प्रासङ्गिक सूत्रों का भी स्वरूपबोध हमें प्राप्त होता रहता है?। आश्चर्य्य! महान् आश्चय्य !!

आज के सुसभ्ययुग में जब किसी सैनिक के शरीर को हम सीधा-तना हुआ खड़ा देखते हैं तो अन्त जगत् में प्रश्न खडा होजाता है कि क्या उस वैदिकयुग में भी हमारे भारतराष्ट्र के कर्मठ सैनिक आदि इसी प्रकार सीधे तन कर-सशक्त-मुद्रा में सदैव सन्नीभूत रहते थे?। प्रस्तुत उत्तराघारकर्म्म इसी प्रश्न का अहित रूप में हमारे सामने समाधान प्रस्तुत कर रहा है जिसका प्रमुख सूत्र है— उच्छ्रितमिव हि वीर्य्यम्।

उदाहरण भी सेना के अनुबन्ध से ही सम्बन्ध रख रहा है। दक्षिण की ओर से असुर और राक्षस जब आक्रमण करते थे तो अपनी सुप्रसिद्धा मारुति सेना के साथ देवेन्द्र हरिवाहन ही सन्नीभूत होकर उनको पराभूत करते रहते थे। दक्षिणदिगनुगत उत्तराघारक मे उसी का नैदानिक स्वरूप है। सेना से युक्त इन्द्र सर्वथा तन कर सन्नीभूत होकर प्राणवती मुद्रा से ही दुष्टबुद्धि असुरों का संमुख्य करते रहते थे अतएव इस यज्ञकर्म्म में भी उस प्राणवती मुद्रा में तन कर खडे होते हुए ही उत्तराघारक म सम्पन्न होता है।

सीधे तन कर खडे होने से मानव के शरीर में वीर्य की अभिव्यक्ति कैसे और क्यों होजाती है? इस प्रश्न का विशद समन्वय तो तद्भाष्य में ही देखना चाहिए। प्रकृत म सन्दर्भ--सङ्केतमात्र के लिए यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि मानव के चित्याग्निरूप पाञ्चभौतिक शरीर का स्वरूप निर्माण जिस मौलिक प्राण के छन्दोमय धरातल पर होता है वह मौलिक प्राण— **सप्तर्षिप्राण** नाम से प्रसिद्ध है जिसके ४ २ १ ये तीन संस्था विभाग माने गए है जो क्रमश **चत्वार आत्मा द्वौ पक्षौ पुच्छं प्रतिष्ठा** नाम से प्रसिद्ध है। न केवल मानव ही अपितु प्राणिमात्र किंवा चर अचर-यच्चयावत् भूतभौतिक चित्य पदार्था का मूलाधार भूत सप्तप्राणमूर्त्ति यही वह छन्दोमय सूक्ष्म आकार है जिसमें भूतचिति होजाने से ही तत्स्वरूप की भूतरूप में अभिव्यक्ति होजाती है।

चत्वार आत्मा रूपा प्राणचतुष्टयी से मानव का मध्याङ्ग बनता है जिसे धड कहा जाता है। वाम हस्त वाम चरण दोनों का युग्म एक पक्षप्राण से एव दक्षिणहस्त चरणरूप युग्म एक पक्षप्राण से सम्पन्न होता है। शेषभूत पुच्छप्रतिष्ठाप्राण से त्रिकास्थिमूल की स्वरूपाभिव्यक्ति होती है। त्रिकास्थिगत पुच्छप्रतिष्ठा प्राण ही मानव के किंवा प्राणिमात्र के उस मेरुदण्ड की मूलप्रतिष्ठा है जिस मेरुदण्ड का स्वरूप खगोलीय विषुवद्वृत्त से ही सम्पन्न हुआ करता है। वस्तुस्थिति तो वास्तव में यह है कि द्यावापृथिव्य-सौर पार्थिव सम्वत्सर त्रयी की समष्टिरूप महान् संवत्सर ही वह महान् सुपर्ण है जिसके चत्वार आत्मा आदि सप्तावयव हैं। महासुपर्णरूप उस आधिदैविक सौर संवत्सर से ही पार्थिव प्रजा का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। उसका विषुवद्वृत्त ही प्राणियों का मध्यस्थ मेरुदण्ड बनता है जिसे लोकभाषा में— **रीढ की हड्डी** कहा गया है। यह अस्थि त्रिकास्थि से उपक्रान्त होकर अर्वाग्बिल ऊर्ध्वचमस नामक पारिभाषिक शिर कपाल--पर्यन्त अभिव्याप्त है। इस मेरुदण्ड का सन्तनन ही शरीर को सीधा तना हुआ रखता है जोकि सन्तनन मेरुदण्डोपसंहारात्मक त्रिकास्थिप्राण से ही अनुप्राणित है। प्रकृतिसिद्ध वार्द्धक्य ही त्रिकास्थिगत पुच्छप्रतिष्ठाप्राण को मूर्च्छित कर दिया करता है जिसके कारण ही वार्द्धक्य में मेरुदण्ड वक्रित होजाता है। तदतिरिक्त पक्षाघातादि रोगविशेषों के कारण एव प्रचण्डतम शारीरिक-मानसिक बौद्धिक श्रम परिश्रमानुगत सत्र के कारण भी तत्प्राण असमय में भी मूर्च्छित होजाता है फलत शरीरयष्टि अवनता होजाती है। इसी प्रतिष्ठाप्राण के कारण क्योंकि शरीर यष्टि ऋजुभावेन सन्तता रहती है अतएव प्राणात्मक इस सन्तननधर्म्म को श्रुतिने **उच्छ्रितमिव हि वीर्य्यम् भवति** रूपेण– **वीर्य्यम्** उपाधि से समन्वित माना है।

श्रुति का **वीर्य्य** शब्द भी अपना एक विशेष महत्त्व रख रहा है। वैज्ञानिकी परिभाषाओं से अनुप्राणित शब्दों के पारिभाषिक चिरन्तन इतिवृत्तों की बोधपरम्परा के विलुप्तप्राय होजाने से आज सभी शब्द **सभी धान पसेरी** न्याय को चरितार्थ कर रहे हैं। और इसीलिए आज **उत्साह पराक्रम बल-वीर्य्य साहस** आदि शब्द समानार्थक ही मान लिए जारहे हैं जबकि विज्ञानदृष्ट्या ये सभी शब्द विभिन्न विभिन्न अर्थों के ही स्वरूप सग्राहक बने हुए है। उदाहरण के लिए **बल वीर्य्य पराक्रम** इन तीन शब्दों को ही लक्ष्य बनाइए। अवश्य ही मानवीय भूतात्मा की दृष्टि से इन तीनों ही शब्दों को आत्मानुबन्धी माना जासकता है एवं इस

आत्मसाम्यदृष्टया तीनों को परस्पर पर्य्याय भी मान लिया जासकता है एक दूसरे का। किन्तु आ मानुगत कलाभेद की दृष्टि से तो तीनों को सवथा विभिन्नाथक ही माना जायगा। स वा एष आ मा वाङ्मय प्राणमय मनोमय इ यादि बृहदारण्यक श्रुति के अनुसार मानव का भूता मा मन प्राण वाङ्मय बना रहता हुआ ज्ञान क्रिया अथ शक्तित्रयी की समष्टिरूप है। ज्ञानशक्ति युक्त मन के साथ ही पराक्रम का सम्बन्ध है क्रियाशक्ति-युक्त प्राण के साथ ही वीय्य का सम्बन्ध है एव अर्थशक्ति युक्ता वाक् के साथ ही बल का सम्बन्ध है

क्या तात्पर्य्य ? । तात्पर्य्यार्थ सम वय के लिए हमें तीन विभिन्न उदाहरणों का ही अनुगमन करना पड़ेगा। तभी स्थिति का पारिभाषिक सम वय सम्भव बन सकेगा। मानव सिंह और गज इन तीनों को लक्ष्य बनाइए। तीनों में ही यद्यपि मन प्राणवाङ्मय भूता मा प्रतिष्ठित है। किन्तु तीनों में क्रमश मन प्राण वाक् रूपा ज्ञान क्रिया अर्थ शक्तियों की क्रमश प्रधानता है। अर्थात् त्र्यात्मक भी मानव मन प्रधान बनता हुआ ज्ञानशक्ति प्रधान है। त्र्या मक भी सिंह प्राण प्रधान बनता हुआ क्रियाशक्ति प्रधान है। एव त्र्यात्मक भी मत्तगजराज वाक्प्रधान बनता हुआ अथशक्ति प्रधान है। मन प्रधान मानव आ म प्रधान है प्राणप्रधान सिंह प्राणप्रधान है एव वाकप्रधान गजराज शरीरप्रधान है। पर के आक्रमण से सम्बन्ध रखने वाला आ म निब धन ज्ञानबल ही पराक्रम है जो कि मानव में विशेषरूपेण अभि यक्त है। प्राणनिबन्धन क्रियाबल ही वीय्य है जो कि सिंह में विशेषरूपेण प्रस्फुटित है। एव वाग्निब धन अथबल ही बल है जो कि गजराज में विशेषरूपेण चीयमान है यों मानव सिंह गज तीनों में क्रमश पराक्रम वीय्य बल तीन बल विभक्त देखे जासकते हैं।

शारीरिक बल ही बल है जिसका उदाहरण शरीरधर्म्मा वह गजराज ही बना हुआ है जो यदि सिंह पर अपना भार रखदे तो सिंह सवथैव पि दावस्था में परिणत होजाय। किन्तु शारीरिकबलरूप बल की अपेक्षा क्योंकि प्राणबलरूप वी य विशेषरूपेण अतिशय रखता है। अतएव शरीरत बलवान् भी गजराज को वीय्यशाली सिंह परास्त कर दिया करता है। और मानव ? । वह तो सिंह के गज नश्रवण मात्र से ही विकम्पित होपड़ता है। किन्तु परानुगत आक्रमण धर्म्मा मक पराक्रमरूप मनोबल के द्वारा ऐसा विकम्पित भी मानव कौशलपूवक वीर्य्यशाली सिंह को भी पञ्जरबद्ध कर देता है एव बलशाली गजराज को भी अपना वाहन बना लेता है। और यही आ मबलाभि यक्ति व निब धना वह श्र ष्ठता है जिसके आधार पर अ य प्राणियों के समतुलन में भगवान यास को कहना पड़ा कि— न हि मानुषात् श्रेष्ठतर हि किञ्चित् ।

निवेदन निष्कर्ष यही है कि त्रिकास्थिगत पुच्छप्रतिष्ठा मक धर्म्म क्योंकि— प्राणप्रधान है प्राण के साथ ही क्योंकि वीर्य्य नामक बलविशेष का सम्ब ध है यह प्राणनिब धन वीर्य्य ही मानव की शरीरयष्टि को ऋजुभावेन क्योंकि उच्छ्रितभाव में परिणत रखता है और यह स तननधर्म्म ही अ यवसायनिष्ठ मानव की कर्म्मसफलता का क्योंकि अन्यतम आधार है इन्हीं स पूण त यों को अपने पारिभाषि क गभीरतम अथ से अभि व्यक्त करता हुआ श्रुतिका उच्छ्रितमिव हि वीय्यम् यह वचन वैदिकसाहि य के अ य त उपादेय स्वयुगानुब धी-मह व की ओर ही हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है इसी सस्मरण के साथ १६ २ कर्म्मानुब धी यह प्रक्रा त निदशना मक सस्मरण उपरत होरहा है।

(१६–२०)–१०–११–

* * * * *

श्री

# [२१]—'प्रवरणकर्म्म'-प्रसङ्गत युगधर्म्मनिबन्धन 'अधिकार' शब्दानुगत किञ्चिदिव-सस्मरण

## १२

———*———

पूर्वोत्तराघारकम्मद्वयी के अनन्तर क्रमप्राप्त उस प्रवरणकम्म का स्थान आता है जिसमें आर्षेयप्रवरण दिव्याग्निवरण आषयवरण अग्नि-ब्राह्मणानुग्रहप्राप्ति मानुषहोतृवरण स्वस्त्ययनजप भेदेन अनेक आवान्तर क्र वथ कर्म्मों की वैज्ञानिकी उपपत्ति का पारिभाषिक समन्वय-प्रयास हुआ है। उनमें से विस्तारभिया अत्र सस्मरणरूपेण अधिकार शब्द माध्यमेन किञ्चिदिव निवदन कर दिया जाता है।

प्रवरणकम्म का फलितार्थ है वह यज्ञाधिकार-समर्पण जिस अधिकार शब्द को लेकर आज के समाजवादी मानवश्रेष्ठ ने भारतीय विभक्त-अधिकारभाव के विरुद्ध सर्वथैव प्रतिद्वन्द्विता स्थापित कर रक्खी है। प्रवरणकर्मानुबन्ध से उस अधिकार शब्द के माध्यम से ही हमें सर्वप्रथम दो शब्द निवेदन कर देने है। अधिकार शब्द जब मानव के कामार्थभोगप्रधान मन शरीररूप प्राकृतभाग से ही अनुगत बना रहता है तब तो यही अधिकार व्यक्तित्वविमोहन का कारण बनता हुआ लोक वित्तादि एषणाओं की लिप्सा लालसा के माध्यम से मानव के सर्वनाश का ही कारण बन जाता है। एवं ठीक इसके विपरीत यही अधिकार शब्द जब मानव के मोक्षधर्म्मप्रधान आत्मबुद्धिरूप पौरुषभाग से अनुगत बन जाता है तो उस दशा में यह अधिकार अधिकार न रह कर महान् उत्तरदायित्त्व के रूप में ही परिणत होजाता है। और उत्तरदायित्वपूर्ण आत्मबुद्धिनिबन्धन पुरुषभावानुबन्धी ऐसा अधिकार व्यक्ति त्वविमोहन से असंस्पृष्ट रहता हुआ अतएव तदनुगत मानवश्रेष्ठ को लोकैषणा वित्तैषणादि वञ्चनाओं से परापरावृत रखता हुआ मानव के आत्मस्वरूपाभिव्यक्ति स्वरूप उस महान् नैष्ठिक व्यक्तित्व का ही पोषक बन जाता है आत्मबुद्धि-निबन्धन जो मानवीय महान् व्यक्तित्व आत्मसाम्य से अनुगत रहता हुआ विश्वमानवीय-व्यापक व्यक्तित्व से सर्वथैव अभिन्न प्रमाणित होजाता है।

आत्म बुद्धि के नियन्त्रण से नियन्त्रित मन शरीरात्मक प्राकृतभाव से समन्वित भारतीय मानव की प्रकृतिसिद्धा प्रकृतिभेदभिन्ना अधिकार व्यवस्था का मूलाधार लोकैषणा वित्तैषणानुगत मन -शरीरनिबन्धन-व्यक्ति त्वविमोहरूप अधिकार न हो कर सर्वैषणाविनिर्मुक्त आत्मबुद्धिनिबन्धन आत्मस्वरूपाभिव्यक्तित्वरूप वह महान् उत्तरदायित्त्व ही है जिस उत्तरदायित्वपूर्ण इत्थंभूत आत्मबुद्धिनिबन्धन-अधिकारभेद के आधार पर ही ऋषिप्रज्ञा के द्वारा प्रकृतिसिद्ध-विभक्त-वर्णभेद के माध्यम से तत्तत् विभक्त ज्ञान-कर्म्म-अर्थ-भावों का विभाजन हुआ है जिस इसप्रकार के उत्तरदायित्वपूर्ण प्रकृतिसिद्ध विभक्त अधिकारभेद को सर्वथैव सदा ही विज्ञानसम्मतत्त्वेन शाश्वतीभ्य समाभ्य अर्थात् सदा सदा के लिए ही उपयोगी ही माना जायगा।

अवश्य ही अज्ञानतावश अमुक समय से भारतीय वर्णमानवोंने अधिकार शब्द की उत्तरदायित्वपूर्णा तथाविधा विज्ञानसिद्धा यत्नता की उपेक्षा कर लोक विषयासक्ति के द्वारा मन शरीरानुगत व्यक्तिवविमोहनरूप प्राकृतिक उस अधिकार को ही अपना लक्ष्य बना लिया है जिस उत्तरदायित्वशून्य अतएव सर्वविनाशक ऐसे अधिकार के कारण ही अमुक समय से अधिकार शब्द को लेकर सभी भारतीयों में परस्पर आक्रोशात्मिका अनर्थकारिणी अहमहमिका ही उपक्रान्त होपड़ी है। व्यक्तिवविमोहनात्मक ऐसी अधिकारलिप्सा से सर्वप्रथम पतन हुआ ब्राह्मण का तदनन्तर क्षत्रिय का आगे चलकर वैश्य का एवं आज शूद्र महाभाग ही विशेषरूपेण इसी विमोहनात्मिका कामासम्प्रधाना मन शरीर निबन्धना अधिकारलिप्सा के उस भीषण दुस्तर पङ्क में निमग्न होते जारहे हैं जिस पङ्क में पतित वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मण नाम की पूर्वपरम्परा त्रयी सर्वथैव निमज्जित होती हुई एक प्रकार से अपना बाह्य परिचयात्मक वर्णस्वरूप ही विस्मृत कर बैठी है,

यही अवस्था किंवा दुरवस्था भावुकतानुगत उस नारीसमाज की है जो आज अधिकारलिप्सु तथाविध व्यक्तित्व विमोहनानुगत मानवमहाभागों की सर्वनाशकारिणी प्रेरणा से काल्पनिकी अधिकार घोषणा में निमग्न रहता हुआ अपने सहज सौम्य वात्सल्यपूर्ण मातृत्व जैसे महतोमहीयान् सर्वाराध्य पद को ही विकम्पित करता जारहा है। भारतीय वर्णप्रजा में ही यह संघर्ष हो यह बात नहीं है। अपितु साङ्क्रामिकी जनपदविध्वंसिनी महामारी (प्लेग) की भांति यह **अधिकारलिप्सा** व्यक्तिवविमोहनात्मक अधिकारलिप्सु छोटे बड़े आबाल वृद्ध-वनिता आदि सभी वर्गों में उसप्रकार वैसा सङ्क्रमण कर बैठी है जिसके कारण ही सभी अहर्निश **हमारा अधिकार हमारा अधिकार** का चीत्कार करते हुए स्वोत्तरदायित्वपूर्णा कर्त्तव्यनिष्ठा से सर्वथैव पराङ् मुख प्रमाणित होते हुए अधिकारलिप्सानुगत कामार्थभोगों की ओर ही अन्धवधिर रूपेण अनुधावन करते जारहे हैं।

घोषणाएं प्रतिक्षण होरही हैं **मानवता मानवधर्म्म समानता विश्वबन्धुत्त्व** आदि आदि लोकोत्तर आकर्षक शब्दों की। किन्तु प्रत्येक घोषणा के मूल में दृढतमरूपेण पुष्पित पल्लवित होती जारही है व्यक्तित्व विमोहनमूला वैय्यक्तिकी--अधिकारवासना। कैसा है यह आज का भारतीय--जनजीवनप्रवाह जिससे प्रत्येक व्यक्ति अपनी अपनी ज्ञान कर्म्म निष्ठा से एकान्तत पराङ् मुख बना रहता हुआ केवल अधिकार अधिकार का ही चीत्कार करता जारहा है जिस इस अकर्मण्य भावानुबन्धी ज्ञानसम्पत्ति-वञ्चित आधिकारिक चीत्कार का कहां अवसान होगा? प्रश्न सचमुच ही उत्तरोत्तर असमाधेय ही प्रमाणित होता जारहा है।

उक्त-- **अधिकारचीत्कार** को लेकर ही आज वेदशास्त्र के अध्ययनाध्यापन तथा यज्ञकर्म्मानुगति के सम्बन्ध में भी अनेक प्रकार के विसंवाद अभिव्यक्त होपड़े हैं तथाविध अधिकारलिप्सु वर्ग की ओर से ही जिस तथाभूत आक्रोश का आधारसूत्र है स्त्री शूद्रो नाधीयाताम् यह सुप्रसिद्ध शास्त्रीय पूर्ण-परीक्षित--वैज्ञानिक-सिद्धान्त। ईश्वरीय सृष्टि में जब सभी समान हैं तो यह पक्षपात क्यों? एकमात्र इसी तर्क के आधार पर अधिकारवादियों का तथाभूत आक्रोश उपजीवित है जिस इस तर्काभासरूप तर्क का इसलिए इस प्राकृत जगत् में यत्किञ्चित् भी तो महत्त्व नहीं है कि विषमवर्त्तिनानुगता प्रकृति से सञ्चालित द्वन्द्वात्मक भौतिक--विश्व की जीवनधारा त्रिगुणभावापन्ना बनी रहती हुई सर्वथा विभिन्न वर्त्तन परम्पराओं से ही सञ्चालित रहती है जिस इस महान् वैज्ञानिक प्राकृतिक--तत्त्व के विश्लेषण का अत्र अवसर नहीं है।

अधिकार किसी को न तो दिया ही जासकता न किसी का अधिकार अपहृत ही किया जासकता। हा जो जिसमें प्रकृ यत्र अनधिकृत है वह यदि बलपूर्वक उस ओर प्रवृत्त होना चाहत है तो उसके सहजसिद्ध प्राकृत-स्वरूप के सरक्षण की माङ्गलिक कामना से ही उसे अनधिकृत तथ्यों से रोक दिया जाता है। यदि वह नही रुकता तो अनधिकृत में तो उसे सफलता नही ही मिलती। प्रत्र्यनुगत अधिकृत स्वरूप वह और खो बैठता है। एव एकमात्र इसी आधार पर भारतीया अधिकारमर्य्यादा किंवा उत्तरदायि व यवस्था यवस्थित हुई है जिसकी प्राकृतिक-का पानक- साम्य के आवश में आकर आज हम सवथव उपेक्षा करते जारहे हैं। स्त्री और शूद्रवत् वसे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य बन्धु भी तो शास्त्र के द्वारा वेदस्वा याय में सवथा अनधिकृत ही घोषत हुए हैं जो कभी वदशास्त्र के अ ययन सम्पक में आए ही नही अपितु जो ज म से ही अ यान्य लौकिक अनुब धों में ही आसक्त यासक्त बने रहते है। सस्कारशून्य ऐसे द्विजाति को ही शास्त्रने द्विज न कह कर नि दा के रूप से द्विजब धु उपाधि से समलङ्कृत किया है। एव सस्कारशू य ऐसा त्रवर्णिक भी जब वदस्वा याय एव यज्ञादि कम्म में अयोग्यतावश अनाधकृत है * तो स्त्री शूद्र से अनुगता अनधिकृतता के सम्ब ध में तो इसलिए प्रश्न ही नही उठता कि इनका प्रकृतिसिद्ध मूलप्राण अत्रि और पूषा नामक उस पार्थिव प्राणद्वयी से ही अनुप्राणित है जिसके तमोगुणबहुल सृष्टयनुब धी स्वरूप के विश्लेषण का अत्र अवसर नहीं हैं एव जिसके लिए तो स्वत त्र-अ ययन ही अपेक्षित माना जायगा।

स्त्री शूद्र द्विजब धु नामक वग भी वेदसिद्ध महान् फल से वञ्चित न रह जायें इसीलिए तो परम कारुणिक भगवान् बादराय। के द्वारा पुराणशास्त्र का आविर्भाव हुआ है जिसके रहस्यपूर्ण आख्यानो पाख्यानों की गभीराथता का किञ्चिदिव सस्मरण आवदन के आर भ में ही किया जाचुका है। वेद और वेदसिद्ध जटिलतम विज्ञान-स्तुति इतिवृत्त ज्ञान-कम्म उपास्ति जसे अ य त दुरधिग य-ज्ञातव्य कत्त या मक विषय षट्क से सुविभूषित वेदशास्त्र जैसे ग भीर शा त्र के अधिकार की बात तो जाने दीजिए। हम तो समझते है आज तो पुराणशास्त्र के त वसम वय की भी क्षमता स्त्री शूद्र द्विजब धुवग में तो क्या विद्या का गव रखने वाले विद्वानो को भी एक बार तो शङ्कातङ्कितमानस ही प्रमाणित कर देगी। ऐसा है ज्ञान शैथि य का आज का युग और उस युग का वसा है वह अधिकारघोषणापत्र जिसकी यातयामता में कुछ भी तो स देह नही किया जासकता। जिसप्रकार केवल आ दोलनों के लिए प्रतिक्षण विलक्षण विलक्षण साजस जाओं प्रदशनो घोषणाओं से समलङ्कृत सुविभूषित आविर्भू त होते रहने वाले आज के भावुकतापूर्ण आन्दोलन आ दोलन मात्र पर ही अपनी जीवनलीला समाप्त करते रहते हैं। ठीक वही अवस्था उत्तरदायि वशू य अतएव निता त भावुकतापूर्ण उस अधिकारघोषणा की होरही है जो अधिकारघोषणा कालान्तर में अधिकारघोषणा मात्र पर ही विश्राम ग्रहण करती जाती है साङ्क्रामिकी या ि की भाति आगे की घोषणा मात्र को ज म देती हुई ही। और यों अधिकारलि सु मानव का एव मानवी का समस्त जीवन केवल इस घोषणाओं के आविर्भाव तिरोभाव में ही परिसमाप्त होजाता है उत्तरदायि वपूर्णा अधिकारभेदभिन्ना नियता ज्ञान-कर्म्मानुगति से परा परावत ही बना रहता हुआ।

*-स्त्री शूद्र-द्विजब धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा।

प्रस्तुत प्रवरणब्राह्मण आ॑यप्र रग के मा यम से ऋषिवंश परम्परा का स्पष्टीकरण करता हुआ यज्ञाधिकार निब धन उस महान् उत्तरदायि व का ही वैज्ञानिक स्पष्टीकरण कर रहा है जिस का **गोत्रभाव** से ही स ब ध माना गया है एव जिस गोत्रभाव का परिचायक नैदानिक चिह्न ही **प्रवर** नाम से प्रसिद्ध हुआ है। त सम्ब ध से ही तद्ब्राह्मण **प्रवरब्राह्मण** कहलाया है।

म त्रब्राह्मणा मक वेदशास्त्र के अध्ययनाध्यापन में तथा विधिसिद्ध–दि यभावापन्न यज्ञक र्मों में उत्तरदायि वपूर्ण अधिकार की दृष्टि से अधिकृत द्विजाति यजमान ही तो यज्ञकर्म्म के लिए दीक्षा ग्रहण कर सकता है एव तथाविध अधिकारी द्विजाति ही दक्षिणा द्र यमा यमेन–यज्ञकम्म का **होता अध्वर्यु उद्गाता ब्रह्मा**–आदि भेदभिन्न आर्वि यक र्म में अधिकार ग्रहण कर सकता है। अमुक यजमान के अमुक यज्ञकम्म के लिए अमुक ब्राह्मण अपनी ऋषिगोत्र–मर्य्यादानुबन्धिनी–वंशमर्य्यादा से अधिकृत है इस त य के सम वय से सम्ब ध रखने वाला कम्मविशेष ही आश्रावण कर्म्म है।

मानव की अध्या मसंस्था में हमनें **आ मा बुद्धि मन शरीर** ये चार पर्व बतलाए हैं। इन में तुरीय–आ मा तो दिग्देशकालातीत तत्त्व है। अतएव वह गोत्र वर्ण-जाति आदि भावों से अतीत है जैसाकि – **अगोत्रमवर्णम्** इ यादि औपनिषद स दर्भ से स्पष्ट है। शेष रह जाते हैं **बुद्धि मन शरीर** नामक तीन पर्व जिनका क्रमश प्रकृति के **सूर्य्य च द्रमा पृथिवी** नामक उन सुप्रसिद्ध तीन पर्वों के साथ ही क्रमिक–सम्ब ध है जो तीनो प्राकृत पव क्रमश **काल दिक्–देश** भावों से अनुप्राणित है जैसाकि पूर्व में भी यत्र तत्र स्पष्ट किया जाचुका है।

काला मक कालसाक्षी सूर्य्य ही बुद्धि का प्रवर्त्तक है दिगा मक–दिक्साक्षी च द्रमा ही मन का आरम्भक है एव देशा मक–देशसाक्षी भूपिण्ड ( पृथिवी ) ही शरीर का उपादान है। यों मानव के बुद्धि मन शरीर रूप तीनों विभिन्न धर्म्मा प्राकृतपव काल दिक देश धर्म्मानुगत सूर्य्य च द्र–भू पिण्ड से ही अनुप्राणित हैं। अतएव आ मदृष्टया जहा मानव अप्राकृत **दिग्देशकालातीत लोकातीत–मानव** है वहाँ बुद्धि मन–शरीर दृष्टि से वही लोकानुगत प्राकृत मानव **दिग्देशकालानुगामी–लोकमानव** है। प्राकृतिक मानव के प्रकृतिसिद्ध ये तीनों बुद्ध्यादि पव जिस महती प्रकृति से अनुगृहीत हैं उसे ही– **महत्प्रकृति** कहा गया है जिस के कि सुप्रसिद्ध षड्विवर्त्तों की ओर ही एक विशेष दृष्टिकोण के सम वय के लिए उदाहरण–प्र मियो का यान आकर्षित किया जारहा है।

महत्प्रकृति के आधार पर ही क्योंकि आ मपुरुष नामक चिदा मा गर्भ धारण करते हैं अतएव इस महत्प्रकृतिरूप इस महान् को चिदा मा की योनि ( गर्भभूमि ) कहा गया है जिसके माध्यम से ही आप्य–वाय य–सौम्य–रूपा–त्रिविधा–जीवसृष्टि की अभि यक्ति हुई है। महत्प्रकृतिरूप **महान्** वह पारमेष्ठ्य आपोमय–त व है जो आप त व **घन तरल विरल** भेद से **आप वायु सोम** इन तीन रूपों में विभक्त रहता है। क्योंकि पारमेष्ठ्य महान् का भागव आग्यरूप त्रिभावापन्न है अतएव जीवसर्ग **आप्यजीव, वाय यजीव सौम्यजीव** भेद से तीन ही प्रमुख श्र णियों में विभक्त रहता है।

जीवत्रयी का अभि यञ्जक चिदा मा को स्वगर्भ म प्रतिष्ठित रखनेवाला **महान्** **महत्प्रकृतितत्त्व** वह महतोमहीयान् ग्रह है जिसके चारों ओर सूर्य्य–च द्रमा भूपिण्ड स्व स्व **अयन वृत्त–क्रान्ति–नामक** वृत्तों पर परिक्रमा लगाया करते हैं। जिसप्रकार च द्रमा अपने दक्षवृत्त के आधार पर भूपिण्ड के चारों ओर परिभ्रममाण है स्वाक्ष पर परिभ्रमणशील भूपिण्ड अपने क्रान्तिवृत्त के आधारपर सूर्य्य के चारों ओर परिक्रममाण

है एवमेव सूर्य्य अपने अयनवृत्त के आधारपर आपोमय पारमेष्ठय महान् के चारों ओर परिक्रमा लगा रहा है। चान्द्री परिक्रमा जसे मासात्मिका है पार्थिवी परिक्रमा जसे वर्षात्मिका है एवमव सौरी परिक्रमा पञ्चविंशति–सहस्रवर्षात्मिका मानी गई है। इस परिक्रमात्रयी का नाम ही है **दशपूर्णमास** नामकी सुप्रसिद्धा नित्यसिद्धा वह यज्ञप्रक्रिया जिसके आधारपर ही मानवकृत वध उस दशपूर्णमासयज्ञ की इतिकर्त्तव्यता का **शतपथ के प्रथमकाण्ड** में सोपपत्तिक निरूपण हुआ है जिस के प्रवराश्रावणकर्म्म के प्रसङ्ग से ही यह परिभ्रमण चर्चा उपक्रान्त होपड़ी है एक विशेष तथ्य के समन्वय के लिए ही।

**सूर्य्य–चन्द्र भू के** परिभ्रमणरूप दशपूर्णमास से ही पारमेष्ठय महान् में किंवा तद्रूपा महत्–प्रकृति में क्रमश **अहंकृति प्रकृति आकृति** नाम की प्रथमा **प्रकृतित्रयी** एव **सत्त्व–रज–स्तमो** नाम की द्वितीया **गुणत्रयी** रूपेण षट् विवर्त्त अभिव्यक्त होजाते हैं। ज्ञानशक्तियुक्त कालात्मक सूर्य्य के परिभ्रमण से महान् में **अहङ्कृति** नामक प्रकृतिभाव एव **सत्त्वगुण** नामक गुणभाव अभिव्यक्त होता है। क्रियाशक्तियुक्त दिगात्मक चन्द्रमा के परिभ्रमण से महान् में **प्रकृति** नामक प्रकृतिभाव एव **रजोगुण** नामक गुणभाव प्रस्फुटित होता है। एव अर्थशक्तियुक्त देशात्मक भूपिण्ड के भ्रमण से **आकृति** नामक प्रकृतिभाव एव **तमोगुण** नामक गुणभाव प्रकट होता है। यो परिक्रमा–त्रयीरूपा दशपूर्णमासात्मिका यज्ञप्रक्रिया से महत्प्रकृति–षड्भावापन्ना बन जाती है। और यही मानव के महत्प्रकृतिमूलक समस्त स्वरूप का संक्षिप्ततम वह चिरन्तन इतिवृत्त है जिसे आत्यन्तिकरूपेण विस्मृत कर दने के दुष्परिणामस्वरूप ही आज के दिग्देश–कालविमुग्ध मानव के लिए भारतीया तत्त्वमूला **गोत्र वर्ण–जाति**–व्यवस्था सवथव मीमांस्या ही प्रमाणित होरही है।

भारतीय प्राकृतिक विज्ञान मानव को जन्मत ही जिन तीन ऋणो से अधमर्ण ( ऋणी–कर्जदार ) मानता आरहा है वे ही तीनो ऋण क्रमश **ऋषिऋण पितृऋण देवऋण** इन नामो से सुप्रसिद्ध हैं जिन का सुविशद वैज्ञानिक–विवेचन स्वय शतपथभाष्य में ही द्वितीयकाण्ड में **त्रिभिर्वा ऋणवाञ्जायते** इत्यादि रूपेण स्वतन्त्ररूप से होने वाला है। प्रकृत में यही वक्तव्य है कि तीनों ऋण क्रमश ज्ञान–क्रिया अर्थ–प्रधान **ऋषिप्राण देवप्राण पितृप्राण** इन त्रिविध प्राणो से ही अनुप्राणित हैं जिस अनुप्राणन के वैज्ञानिक स्वरूप विश्लेषण का अत्र अवसर नही है। **ज्ञ नात्मिका सौरी बुद्धि का ज्ञानप्रधान ऋषिप्राण से प्रधान सम्बन्ध है क्रियात्मक चान्द्र मन का क्रियाप्रधान देवप्राण से प्रधान सम्बन्ध है** एव **अर्थात्मक–भू पिण्ड का अर्थप्रधान पितृप्राण से** प्रमुख **सम्बन्ध है**।

निष्कर्ष यही है कि **ऋषिप्राण अहङ्कृतिभाव सत्त्वगुण ज्ञानशक्ति कालात्मक सूर्य्य सौरीबुद्धि** ये सब विवर्त्त एक ( प्रथम ) धरातल पर प्रतिष्ठित हैं। **देवप्राण प्रकृतिभाव रजोगुण क्रियाशक्ति दिगात्मक चन्द्रमा** और **चान्द्र मन** ये सब विवर्त्त एक ( द्वितीय ) धरातल पर प्रतिष्ठित हैं। एवमेव **पितृप्राण आकृतिभाव तमोगुण अर्थशक्ति देशात्मक भूपिण्ड** और **भौम–पार्थिव–शरीर** ये सब विवर्त्त एक ( तृतीय ) धरातल पर प्रतिष्ठित हैं।

सौरी–बुद्धि से अनुप्राणित प्रथम धरातल का ज्ञानानुगत ऋषिप्राण ही मानव के **बुद्धि निबन्धन गोत्रभाव** की प्रतिष्ठाभूमि माना गया है। चान्द्र–मन से अनुप्राणित द्वितीय–धरातल का क्रियानुगत देवप्राण ही मानव के **मनो–निबन्धन–वर्णभाव** का आलम्बन माना गया है। एव पार्थिव–भौम शरीर से अनुगत तृतीय धरातल का अर्थानुगत पितृप्राण ही मानव के **शरीर निबन्धन–जातिभाव** का अनुग्राहक माना गया

है। यो मानव की पारमेष्ठया मह प्रकृति से अनुगत अहकृति प्रकृति आकृति भाव ही क्रमश ऋषि देव पितृ—प्राणत्रयी से अनुगत होते हुए गोत्र—वर्ण—जाति त्रयी की मूलप्रति ठाभूमि प्रमाणित होरहे है। यहाँ हम एक सग्रहात्मिका तालिका उद्धृत कर रहे हैं जिसके माध्यम से त्रिगुणात्मिका त्रिप्रकृतिभावसन्विता अतएव षडभावनिबन्धना—पारमेष्ठया—महत्—प्रकृति से अनुगत ऋषि देव पितृ प्राण—निबन्धन प्राकृतिक—विस्तार का सर्वात्मना नही तो अशत तो अवश्य ही अनुमान लगाया जासकता है जिस के यथावत् पारिभाषिक—समन्वय बोध से परा परावृत बने रह जाने के कारण ही आज बडे बडे प्रज्ञाशील—राष्ट्रीय मानश्र ेष्ठ भी भारतीय गोत्र—वर्ण जाति भेद—निबन्धना प्रकृतिसिद्धा वास्तविक—स्थिति से विमुख ही बनते जारहे हैं जिस वैमुख्य के कारण ही भारतीय मानव का उत्तरदायित्वपूर्ण पूर्वनिर्दिष्ट आत्मबुद्धिस्वरूपाभिव्यक्ति वमूलक वास्तविक व्यक्ति व स्मृतिगर्भ में ही विलीन होगया है।

| दिगदेशकालातीत —सर्वातीत —सर्वव्यापक चिदात्मा 'आत्मा'' (मानवीय) | | |
|---|---|---|
| १<br>१—कालात्मक सूर्य | २<br>१—दिगात्मक चन्द्रमा | ३<br>१ देशात्मक भूपिण्ड |
| २—अहङ्कृतिभाव | २—प्रकृतिभाव | आकृतिभाव |
| ३ सत्वगुण | ३—रजोगुण | ३ तमोगुण |
| ४—ऋषिप्राण | ४—देवप्राण | ४ पितृप्राण |
| ५—ज्ञानशक्ति | ५ क्रियाशक्ति | ५—अर्थशक्ति |
| ६—गोत्रसृष्टि | ६—वर्णसृष्टि | ६ जातिसृष्टि |
| ७— मानवीया-बुद्धि कालानुगता १ | मानवीय—मन दिगनुगतम् २ | ७— मानवीय शरीरम् देशानुगतम् ३ |

वर्ण व्यवस्थामूलक चातुर्वर्ण्य तथा जाति व्यवस्था दोनो के सम्बन्ध में ही आज का नवीन भारत निरतिशयरूपेण आकृष्ट ही बना हुआ है पूर्वोक्त उत्तरदायित्व शून्य-मन शरीरनिबन्धन-व्यक्तित्व-विमोहनात्मक उस अधिकार शब्द मूलक सनर्ष के कारण ही जो सर्वथा विगत अनेक शताब्दियों से प्रक्रान्त है। अधिकारव्यामोहन के कारण ही भारतीय-वर्णव्यवस्था के प्रति आज का मानव प्रचण्ड-विद्रोही बन गया है जिस विद्रोह का प्रायश्चित्तरूपेण समादर ही किया जायगा। किन्तु एतावता ही वर्णों को काल्पनिक तो कदापि नहीं माना जासकता नैव जातियों को ही मानवीय-कल्पनामात्र पर विश्रान्त किया जासकता जैसाकि आजकल माना और बलपूर्वक मनवाया जारहा है।

एक सब से बडी भ्रान्त तो यही है कि आज वर्ण और जाति दोनों शब्दों को पर्य्याय मान लिया गया है। एव यही भ्रान्ति प्रमुखरूपेण वर्ण और जाति के प्रति आक्रोशोत्पत्ति का कारण बनी हुई है। ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्र-ये जातिया नही हैं अपितु ये तो वर्ण हैं जोकि प्रकृत्या जन्मना चार ही भागों में विभक्त हैं एव जिन इन प्रकृतिसिद्ध ईश्वरकृत चारों वर्णों का केवल मानवसर्ग में ही समावेश नही है। अपितु विश्व के चर-अचर-जड-चेतन यच्चयावत् प्राणियो-पदार्थों-ओषधि-वनस्पतियों-लता-गुल्मों-धातूपधातुओं आदि आदि में सर्वत्र चातुर्वर्ण्य विद्यमान है जिसका सुविशद-वैज्ञानिक समन्वय-गीताभूमिका कर्मयोग-परीक्षानुगत वर्णाश्रमव्यवस्थाविज्ञान नामक स्वतन्त्र निबन्ध में किया जा चुका है।

वर्ण जहाँ चार ही हैं वहा जातिया चतुरशीतिलक्ष (८४ लाख) मानी गई हैं-प्रकृति के पितृ-प्राणनिबन्धन महिमामय विस्तार के कारण जोकि भारतीय आबालवृद्धप्रज्ञा में चौरासीलाख योनिया नाम से प्रसिद्ध हैं। इन चौरासीलाख में मानवयोनिरूपा मानवजाति एक ही जाती है जिस योनिम्मूला-जाति का पूर्वोक्ता महत्प्रकृति के सर्गान्त के पार्थिव-निबन्धन-स्थूलशरीर-से ही प्रमुख-सम्बन्ध माना गया है जैसाकि- आकृतिग्रहणा जाति इत्यादिरूपेण सुप्रसिद्ध है। सचमुच ही तो शरीराकृतिमूला मानव-योनिर्निबन्धना मानवजाति तो सम्पूर्ण विश्व में एक ही तो है। कौन इसमें भेद मान रहा है ?। शरीरानुबन्धेन आहारनिद्रादि-शारीरिक धर्म्मों से सभी मानव एक धरातल पर ही तो प्रतिष्ठित हैं। इस तथ्य से पराङ्मुख होकर जो महानुभाव-चातुर्वर्ण्य के सम्बन्ध में यह तर्काभास उठाते हैं- ब्राह्मण और क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रादि की आकृति जब समान है तो फिर जाति भेद कैसा उनके इस तर्काभास का सर्वथा ही तो मूलोच्छेद हो जाता है उस समय जब कि पदार्थमात्र में व्याप्त प्रकृतिसिद्ध ब्राह्मण-क्षत्रिय-आदि भेदनिबन्धन चातुर्वर्ण्य का एव आकृतिमूलक-मानवसामान्य में एक रूपेण-व्याप्त- जातिर्जात च सामान्यम् निबन्धन -जातिभाव का मानवजाति रूपेण पार्थक्य समझ लिया जाता है।

भारतीय-ऋषिने कदापि जाति को कोई प्रमुख प्रश्रय नहीं दिया है। अपितु अमुक-सीमापर्य्यन्त प्रकृतिनिबन्धन चातुर्वर्ण्य का ही समादर किया है जिसका अन्ततोगत्वा विश्राम हुआ है ऋषि के द्वारा ऋषिप्राणनिबन्धन-अहङ्कृतिमूलक-उस गोत्रभाव पर ही जिसके सम्बन्ध में गोत्र नोऽभिवद्धन्ताम् यह मङ्गलाशी प्रसिद्धा है। वंशानुगतिनिबन्धना गोत्रमूला परम्परा का उत्कृष्टत्व ही वह वास्तविकी अधिकार-मर्य्यादा है जिस का प्रमुखरूपेण भारतीय-शास्त्रीय व्यवहार तथा लौकिक व्यवहार में समादर हुआ है। एव प्रस्तुत प्रवरणब्राह्मण के द्वारा इसी तथ्य का अनेक-दृष्टियों से स्वरूप-समन्वय हुआ है इत्यल-प्रासङ्गिकेन प्रवरानुगत-अधिकार-शब्द-निबन्धन-सस्मरणेन।

(२१)-१२

* * * * *

श्री

# [२२]-स्रुगादापनानुगत आश्रावण प्रत्याश्रावण कर्म्म प्रसङ्गत कतिपय आमुष्मिक, ऐहिक फलानुबन्धी "वैज्ञानिक-सन्दर्भों का सस्मरण"

# १३

—*—

स्रुगादापनानुगत- आश्रावण प्रत्याश्रावण-नामक क्रमप्राप्त बाईसव (२२) प्रमुख कर्म्म की इतिकत्तव्यता के प्रसङ्ग से भी अनेक वैज्ञानिक तथ्यों का प्रासङ्गिक स्वरूप समन्वय प्रयास हुआ है जिनमें से अत्र उदाहरणरूपेण एक दो वैज्ञानिक-तथ्यो का सस्मरण ही पर्य्याप्त होगा। आमुष्मिक परोक्षफल के अनुगामी अदृष्ट-प्रेमियों के अनुरञ्जन के लिए एव ऐहिक प्रत्यक्षफल के अनुवर्त्ती भूतवादियों की तुष्टि के लिए वे ही उदाहरण अत्र क्रमश उपस्थित होरहे है।

## (क)-स्रुगादापनकर्म्म निबन्धन-प्राणानुगत अदृष्ट-भाव का सस्मरण-

स्वस्त्ययनजपकर्म्म के अनन्तर होता नामक ऋत्विक् के द्वारा होने वाला अमुक-निगद मन्त्रात्मक पाठ ही स्रुगादापनकर्म्म कहलाया है जिसकी अन्यान्या उपपत्तियों में से प्रधान उपपत्ति है-मानुषभावनिबन्धन प्रज्ञापराध का उपशम। प्राणप्रधान देवदेवताओं के यजनात्मक सङ्गमन से सम्बन्ध रखने वाला दिव्यप्राणात्मक यज्ञकर्म्म अपने आधारभूत अदृष्ट प्राण के अनुबन्ध से प्रधानरूपेण अदृष्टभाव प्रधान ही कर्म्म है। आकाश-वायु तेज जल मृत् नामक पञ्चपञ्चीकृत अतएव महाभूत नाम से प्रसिद्ध अतएव च प्रत्यक्षदृष्ट भूतों से अनुगता शब्द स्पर्श रूप-रस-गन्ध-नाम की पञ्चतन्मात्राओं से सर्वथैव असस्पृष्ट अतएव अधामच्छद-सुसूक्ष्मतम पञ्चमहाभूताधार तत्त्वविशेष ही प्राण है। प्रज्ञानमन से समन्वित पञ्चेन्द्रियवर्ग उन्ही भूतभौतिक विषयों का प्रत्यक्षानुभव कर सकता है जिनका शब्द स्पर्शादि पञ्चतन्मात्राओं से सम्बन्ध रहता है। प्राण तत्त्व क्योंकि पञ्चतन्मात्राओं से असस्पृष्ट अतीत है। अतएव प्रज्ञानमन सम्परिष्वक्त कोई भी इन्द्रिय उसका साक्षात्कार नही कर सकती। इस इन्द्रियातीततत्त्व धर्म्म के कारण ही प्राण को अदृष्ट परोक्ष इन्द्रियातीत आदि अभिधाओं से समन्वित माना गया है। क्योंकि 'यज्ञ' शब्द प्राणरूप देवदेवताओं के यजन—सङ्गतिकरण—दानात्मक—भावों से ही अनुप्राणित है * अतएव प्राणदेवप्रधान यज्ञकर्म्म को अवश्यमेव प्रमुखरूपेण अदृष्टफलजनक ही माना जायगा।

---

*—'यज'-देवपूजा-सङ्गतिकरण-दानेषु (पाणिनीय-धातुपाठे)।

प्राणनिबन्धना अदृष्टता ही वह परोक्षता है जिसके आधार पर ही— **परोक्षप्रिया इव हि देवा प्रत्यक्षद्विष** ( अर्थात् प्राणदेवता परोक्ष से ही अनुगत रहते हैं एव प्रत्यक्ष से शत्रुता ही रखते हैं ) यह श्रौत निगमवचन व्यवस्थित हुआ है। आत्मानुगत प्राण जहाँ शाश्वततत्त्व है अमृततत्त्व है अजरभाव है वहा विश्वानुगत वाङ्मय भूत परिवर्त्तनशील है मर्त्यभाव है जीर्णभावानुगत है। प्राण ही भूत की प्रतिष्ठा है। प्राण ही वह अक्षरात्मक कूटस्थ अविच्छिन्न सूत्र है जिसके आधार पर प्रतिष्ठित रहने वाले क्षरकूटस्थ भूतभौतिक परमाणु सघातभाव में परिणत होते हुए अमुक अवधि पर्य्यन्त स्वस्वरूप से अभिव्यक्त होते रहते हैं। जबतक कूटस्थ अक्षरप्राण क्षरकूट की प्रतिष्ठा बना रहता है तभीतक भूतभौतिक पदार्थों की स्वरूपाभिव्यक्ति है। प्राणसम्बन्ध के विच्छिन्न होते ही तदाधार पर प्रतिष्ठित भूतपिण्ड विशकलित होजाते हैं बिखर जाते हैं। यही इनका अव्यक्तभाव है जिसे स्थूलभाषा में विनाश कहा गया है। स्वस्वरूपेण अपने क्षरण धर्म्म से भूतभाव अव्यक्तभावानुगत ही बना रहता है जो प्राणाधारदशा में जहा व्यक्तभावापन्न है वहाँ प्राणवियोगदशा में वही पुन अव्यक्तभावापन्न है। यो **आरम्भक्षणे अव्यक्त मध्यक्षणे-व्यक्त पुन तृतीयक्षणे अव्यक्त** यही मर्त्य भूतों का सम्पूर्ण जीवनेतिवृत्त स्वारस्य–बना हुआ है।

भूतभौतिक पदार्थों में सापेक्षभाव निबन्धना जो बलवत्ता प्रतीत होरही है वह वस्तुत प्राणशक्ति की ही महिमा है। प्राणबल ही भूत का वास्तविक बल है। जिस दिन धारावाहिकबलान्वित प्राणबन्धन शिथिल होजाता है उसी दिन भूतबल विलीन होजाता है। प्राण क्योंकि पूर्व कथनानुसार परोक्षधर्म्मा है। इसलिए भी भारतीय आदर्शपद्धति में प्रत्यक्षापेक्षया परोक्षभावो को ही प्रधानता दी गई है। इसी दृष्टि से भारतीय समस्त विधि विधान वाङ्मयी घोषणा से तदनुप्राणिता प्रदर्शन प्रचार परम्पराओं से तत्स्थवत् बने रह कर ही प्रवृत्त हुए हैं होने चाहिए जैसाकि पूर्व के सस्मरण में भी आत्रेयी वाक के अनुबन्ध से स्पष्ट किया जाचुका है ( देखिए पृ स १ १ )। भारतीय आर्ष मानव प्रत्यक्ष दृष्ट-की अपेक्षा परोक्ष अदृष्ट को ही क्यों प्रमुखता प्रदान करता है ? प्रश्न का भी प्राणनिबन्धन यही प्रासङ्गिक समाधान है जिस इत्थभूता प्राणानुगता परोक्षता से अनुगत यज्ञकर्म भी परोक्ष अदृष्ट भावों से ही समन्वित होरहा है। इत्थभूत अदृष्टभावापन्न यज्ञकर्म्म में दृष्टभावप्रधान लोकाभिमुख सेन्द्रिय मानव के द्वारा अज्ञातरूपेणैव त्रुटि होजाना स्वाभाविक ही है। और अनृतसहित मानव के द्वारा होने वाली त्रुटि से दिव्यप्राणातिशयरूप–यज्ञकर्म्म का दोषपूर्ण बन जाना भी स्वत सिद्ध ही है जोक दोषपूर्ण यज्ञ यज्ञकर्त्ता यजमान के लिए इष्टसाधकता के स्थान में अनिष्ट का ही जनक बन जाता है। इसप्रकार के प्रचण्ड दोष की निवृत्ति के लिए दूसरे शब्दों में यजमान-ऋत्विग्गण आदि मानवों के द्वारा अज्ञातरूपेणैव होपड़ने वाले अदृष्टदोषात्मक प्रतिबन्धक के उपशम के लिए जो वैज्ञानिक कर्म्म व्यवस्थित हुआ है उसीका नाम है— **स्रुगादापनकर्म्म** जिसके इत्थभूत प्राणात्मक परोक्ष अतिशय का ही तत्-कर्म्म प्रसङ्गत विस्तार से स्वरूप विश्लेषण हुआ है।

प्रज्ञापराधजनित दोष के परिमार्जन से अनुप्राणित स्रुगादापननिगदपाठात्मक-स्रुगादापन कर्म्म के द्वारा एक अन्य यज्ञानुबन्धी आवश्यक तथ्य का भी सग्रह होरहा है और वही इस कर्म्म का दूसरा वैज्ञानिक

---

***—अव्यक्तादीनि भूतानि, व्यक्तमध्यानि भारत ! ।**
**अव्यक्तनिधनान्येव, तत्र का परिदेवना ॥**
—गीतायाम्

समन्वय है जिसका यज्ञातिशयरूप अदृष्टभावापन्न दैवात्मा से ही सम्बन्ध माना गया है। जिसप्रकार प्रकृति सिद्ध सौर सम्वत्सर रूप अग्नीषोमात्मक नित्ययज्ञ से अनुप्राणित दाम्पत्य भावानुबन्धी आग्नेय-रजोभाव तथा सौम्य शुक्रभाव के-रासायनिक-सम्मिश्रण से गर्भानुगत अपूर्व भूतात्मा (देहाभिमानी जीवात्मा) की अभिव्यक्ति होती है ठीक उसी प्रकार इस मनुष्य यजमान के अग्नीषोमात्मक-वैध-यज्ञ से यजमान के भूतात्मा के साथ ग्रन्थिबन्धन सम्बन्ध करता हुआ एक अपूर्व नवीन यज्ञातिशयरूप यज्ञात्मा अभिव्यक्त होपड़ता है एवं इसी का पारिभाषिक नाम रक्खा गया है— दैवात्मा जो श्रद्धासूत्र के द्वारा यजमान के भूतात्मा से अकमात्मयेन सम्बन्ध रखता हुआ सप्तदशस्थानीय त्रिणाचिकेत नामक स्वर्ग में प्रतिष्ठित होजाता है। जब यज्ञकर्त्ता यजमान का भूतात्मानुगत ऐहिक आयु काल सर्वात्मना भुक्त होजाता है तो तदनन्तर दैवात्माकर्षण से यह भूतात्मा तत्स्वर्गप्रदेश में हीं चला जाता है। अवश्य ही अदृष्टभावापन्न प्राणात्मक यज्ञ से अभिव्यक्त दैवात्मा भी हमारी भूतदृष्टि से अदृष्ट है एवं सप्तदशस्थानरूप स्वर्ग भी प्राणप्रधान बनता हुआ अदृष्ट ही है। किन्तु विज्ञानदृष्ट्या यह सभी कुछ दृष्ट ही बना हुआ है।

मानवीय-वैध-यज्ञ उस प्रकृतिसिद्ध इश्वरीय यज्ञ की ही प्रतिकृति किंवा प्रतिरूप अथवा तो **प्रतिमान है**। अतएव ईश्वरीय प्रजासर्ग में जो जो भाव अङ्ग प्रत्यङ्ग-समाविष्ट रहते हैं इस मानवीय-वैध यज्ञ में भी उन उन सभी भाव-अङ्गादि का समावेश अनिवार्य्य बन जाता है। स्रुगादापनकर्म्म के द्वारा यज्ञातिशयरूप दैवात्मा के दिव्यशरीर में अवान्तर नवविध आध्यात्मिक प्राणों का ही आधान किया जाता है सख्यासम्पदनुगत निदानभाव के माध्यम से ही जिस इस नवप्राणाधानकर्म्म का भी अदृष्ट-प्राणनिबन्धनेन परोक्षभाव से ही सम्बन्ध माना जायगा।

सख्यासम्पदनुगत निदानभाव के स्वरूप विश्लेषण का अत्र अवसर नहीं है। सन्दर्भ-सङ्गति के लिए इस सम्बन्ध में यही निवेदन पर्य्याप्त मान लिया जायगा कि-वैदिक विज्ञान के प्राय-सभी अनुबन्ध संख्यानुगत-निदानभावों के माध्यम से ही व्यवस्थित हुए हैं छन्दोभावानुबन्धेन। वस्तुओं का बहिःसीमात्मक-बाह्य मण्डल ही तद्वस्तु का छन्द माना गया है जिसका अक्षरानुगता सख्याओं से ही प्रधान-सम्बन्ध रहता है। अमुक-अक्षरान्वित अमुक छन्द से अनुगता अमुक वस्तुसम्पत्ति के सग्रह के लिए तत्-छन्दोऽनुगत सख्याभाव को भी ऋषि ने प्रमुखता प्रदान की है। स्रुगादापनकर्म्मानुगत निगदमन्त्र में क्योंकि ९ (नव) व्याहृतियां हैं * अतएव इस निगदपाठ को नवभावात्मक ही माना गया है।

---

* स्रुगादापनकर्म्मनिबन्धना ९-व्याहृतियाँ निम्नलिखितरूपेण सुप्रसिद्ध हैं—

| | |
|---|---|
| १-अग्निर्होता | ५-घृतवतीमध्वर्य्यो ! स्रुचमास्यस्व |
| २-वेत्त्वग्नेर्होत्रम् | ६- वयुव विश्ववाराम् |
| ३-वेत्तु प्रावित्रम् | ७-ईडामहै देवाँ३।। ईडेन्यान् |
| ४-साधु ते यजमान ! देवता | ८-नमस्याम नमस्यान् |

९-यजाम यज्ञियान्

इति-स्रुगादापननिगदपाठ -नव (९) व्याहृत्यात्मकः)

एक से आर भ कर सहस्र -लक्ष अयुत--परमपरार्ध्यादि सख्या विस्तार क्रम पर्य्यन्त ऋषि ने सख्या सम्पदनुगता यज्ञसम्पत्तियों का पदे पदे स्वरूप विश्लेषण--किया है जोकि सख्यासम्पदनुबन्धी नैदानिक रहस्य स्वत त्र अ ययन का ही विषय माना जायगा। कही एक -दो चार छ आठ--आदि युग्मसख्याओं के माध्यम से * यज्ञस पत्ति परम्पराओ का समतुलन हुआ है तो कही एक तीन--पाच सात नव आदि अयुग्म सख्याओं से सख्यासम्पत् का सग्रह किया गया है —। प्रकृत में निवदनीय यही है कि स्रु गादापन--निगदम त्र में क्योकि ६ याहुतिया है। अतएव इनसे सख्यास पत् के माध्यम से नवविध -उन अङ्गप्राणों का भी निदानभावेन ग्रहण होजाता है जोकि नवविध अङ्गप्राण सप्त शीर्षण्यप्राण द्विविध अवाङ्प्राणरूप से नौ सख्याओं से सम वित माने गए हैं। इसप्रकार स्रु गादापनकर्म्म के द्वारा अहष्ट प्राणसग्रह तथा नवविध अङ्गप्राणाधान रूप दो महान् लक्ष्य सम्पन्न होजाते हैं एव प्रस्तुत प्रथम वैज्ञानिक--प्रसङ्ग का यही सक्षिप्ततम स्वरूप सस्मरण है।

* * * * *

## (ख)--आश्रावण--प्रत्याश्रावण--निब धन--परोक्ष--दि यभाव का सस्मरण—

स्रु गादापनकर्म्म के अन तर तद्ब्राह्मण ( स्रु गादापनब्राह्मण ) में ही आगे चलकर-- आश्रावण प्र याश्रावणकर्म्म की इतिकर्त यता का स्वरूप सम वय हुआ है जिसते अनुप्राणित दिव्यप्राणनिब धन अतएव परोक्षभावा मक ही वज्ञानिक त य के सम्ब ध में भी किञ्चिदिव सस्मरण कर लेना अप्रासङ्गिक नही माना जायगा। इस सम्ब ध में एक आधिदैविक वैज्ञानिक आख्यान का अनुगमन करती हुइ श्रुति कहती है कि—

एकबार यज्ञ देवमण्डल से अपक्रान्त होगया विदूर होगया। बिना यज्ञ के क्योंकि देव देवताओं की स्वरूप रक्षा असम्भव थी अतएव देवदेवताओंन अपक्रा त यज्ञ का उपलालन-भाषा में इसप्रकार आम त्रण किया कि— हे य न ! आप हमारी सुनिए ! एव हमारी ओर पुन अनुगत होजाइए !। यज्ञदेवता देवदेवताओं के तथाभूत आमन्त्रण पर देवदेवताओं की ओर परावर्त्तित होगए। पुनरागत इस यज्ञ से देवदेवताओने अपना यजनकर्म्म सम्पन्न किया। इसी यज्ञात्मक यजन के प्रभाव से वे देवदेवता रूपेण सुरक्षित बने रह गए ।

---

*--एक वा इद वि बभूव सर्वम्
द्व द्व पात्राण्युदाहरति
चतुष्टयं वा इदं सर्वम्
षड् वा ऋतवः सम्वत्सरस्य
अष्टाक्षरा वै गायत्री
—इत्यादि-युग्मसख्योदाहरण

— एका च मे, तिस्रश्च मे, पञ्च च मे,
सप्त च मे नव च मे,
—इ यादि अयुग्मसख्योदाहरण

उक्त आधिदैविक–आख्यान का निष्कर्षार्थ यही है कि सौरसम्वत्सर यज्ञमण्डल से यज्ञाग्नि प्रवृक्त होकर कृष्णमृगरूप में परिणत होकर भूपिण्ड की वस्तु बन जाया करता है जिस इस रहस्य–पूर्ण यज्ञापक्रमण का पूर्वप्रकाशित प्रथमखण्ड में— **हविष्पेषणकर्म्म** प्रसङ्गगत कृष्णमृगचर्म्म के वैज्ञानिक–तथ्य का समन्वय करते हुए विस्तार से निरूपण किया जाचुका है–( देखिए प्रथमकाण्डानुगत प्रथमखण्ड की पृष्ठ सं० ६५ से ५२२ पृष्ठ पर्य्यन्त)। सौरसम्वत्सरमण्डलात्मक दिव्ययज्ञ में अग्नि होता हैं वायु अध्वर्यु हैं आदित्य उद्गाता हैं चन्द्रमा ब्रह्मा हैं एवं स्वयं सम्वत्सरप्रजापति यज्ञकर्त्ता यजमान है। इन चारों ऋत्विजों के **शस्त्र स्तोत्र ग्रह ब्राह्म** नामक चारों कर्मों के संविदानात्मक ऐकमत्य से एकीभाव से एकतानतानुगता अविच्छिन्ना कर्म्मधारा से ही पार्थिव कृष्णमृगरूप–यज्ञ पुनः–स्व लोकात्मक–सौर–देवमण्डल में चित–सञ्चित होजाता है। यों प्राकृतिक–प्राणदेवताओं के **आमन्त्रणरूप संविदानकर्म्म** से ही अपक्रान्त यज्ञ पुनः देवमण्डलानुगत बन जाता है। और इसी संविदानात्मक आमन्त्रणकर्म्म की याज्ञिकी अभिधा है— **आश्रावण–प्रत्याश्रावणकर्म्म**।

यज्ञकर्त्ता मनुष्य–यजमान का वह आधिदैविक सौरसम्वत्सरानुगत–सप्तदश स्तोमस्थ–दिव्ययज्ञ इसके पार्थिव–भौतिक–जन्मानुबन्ध से ही मानो पलायित है जिस दिव्यभाव पलायन से ही इसके भूतात्मा को यहाँ जन्म लेना पड़ा है। आज यज्ञ के द्वारा यह उसी दिव्यभाव का अपने भूतात्मा में पुनः सन्धान करना चाहता है। अतएव इसे भी अपने ऋत्विजों के सहयोग से संविदानरूपा उसी एकतानता का अनुगमन करना पड़ेगा जैसी कि एकतानता दिव्यदेवताओं से अनुगत रहती है। एवं आश्रावण–प्रत्याश्रावण–कर्म्म का यही प्रमुख लक्ष्य है। अपक्रान्ता–वह यज्ञसम्पत्ति जिसका प्रधान क्षेत्र त्रिणाचिकेतरूप–सप्तदशस्तोम–माना गया है–यज्ञकर्त्ता की ओर अनुगत होजाय यही इस कर्म्म का फलितार्थ है।

प्रस्तुत कर्म्म में– **ओ श्रावय अस्तु श्रौषट् यज ये यजामहे यज वौषट्**–ये पाँच व्याहृतियाँ हैं एवं अक्षर हैं सत्रह। पाँच (५) और सत्रह (१७) न द्विधा विभिक्ता–सख्याओं का भी इस कर्म्म के माध्यम से एक विशेष अतिशय माना गया है। सर्वप्रथम अध्वर्यु होता के प्रति– **ओ श्रावय** इस व्याहृति का उच्चारण करता है जिसका यही स्वारस्य है कि हे होतः! **आप इस यज्ञकर्त्ता यजमान को एवं इसके इस भूतयज्ञ को दिव्यदेवताओं के लिए सुनादें**। इस प्रथमा व्याहृति के अनन्तर होता **अस्तु श्रौषट्** इस द्वितीया व्याहृति का उच्चारण करता है जिसका तात्पर्य्यार्थ यही है कि — **देवदेवताओंने यज्ञ को सुन लिया है**–अर्थात् **देवदेवता यज्ञ के अभिमुख होगए हैं**। इसीप्रकार संविदानभाव से ही **यज ( आगत देवताओं का यजन करो ) ये यजामहे ( समागत देवदेवताओं का यजन किया जारहा है )**–इन तृतीया–चतुर्थी–व्याहृतियों के अनन्तर **वौषट्** रूपा पञ्चमी व्याहृति के साथ ही आहुति दे दी जाती है एवं पञ्चव्याहृत्यात्मक–इसी कर्म्मविशेष का नाम है– **आश्रावण–प्रत्याश्रावण** कर्म्म जिसके द्वारा वैध–यज्ञ में अदृष्ट–दिव्य पाङ्क्तयज्ञ की **पाङ्क्तसम्पत्ति ( पञ्चावयवसम्पत्ति )** का आधान होजाता है पाँच व्याहृतियों के द्वारा एवं अदृष्टा परोक्षभावापन्ना–स्वर्गसम्पत्तिरूपा–सप्तदश–स्तोमसम्पत्ति का आधान होजाता है पञ्चव्याहृतियों के सत्रह अक्षरों के द्वारा। यों आश्रावण–प्रत्याश्रावण–कर्म्म भी स्रुगादापनकर्म्मवत् इस वैध यज्ञ में परोक्ष–दिव्यभावों का ही आधानकर्त्ता प्रमाणित होरहा है।

विश्वस्वरूप–सम्पादक प्राकृतिक यज्ञ पाङ्क्त ( पञ्चावयव) ही कहलाया है जिस पाङ्क्तता का विशद वैज्ञानिक स्वरूप प्रथम–खण्ड में किया जाचुका है। अनुगमभावनिबन्धना इस पाङ्क्तता का उस सर्वहुत

यज्ञ से भी सम्बन्ध माना गया है जिसका पञ्चपर्वा प्रकृति के साथ तादात्म्य प्रसिद्ध है। एवं प्रकृति के पञ्चविध–प्राकृत–प्राणों के पञ्चीकरणात्मक सर्वाहुतिरूप–समन्वय से ही जिस– सर्वहुतयज्ञ की स्वरूपाभिव्यक्ति हुई है। स्वायम्भुव पारमेष्ठ्य सौर चान्द्र–पार्थिव–भेदभिन्न पञ्चविध–पञ्चावयव–विश्वात्मक महान् यज्ञ ही वह सर्वहुतयज्ञ है जिसके आधार पर ही अन्यान्य यष्टियज्ञ आविर्भूत हैं। ओ श्रावयादि पाचों व्याहृतियों से सर्वहुतयज्ञनिबन्धना–इस पाङ्क्त–यज्ञसम्पत्ति का अवश्यमेव सग्रह गतार्थ बन जाता है।

पार्थिव सप्तदशस्तोम ही वह आहवनीयकुण्ड है जिसमें स्वर्ग्याग्नि प्रतिष्ठित माना गया है एवं जिसके सम्बन्ध में महाभाग नचिकेता ने महान्देव यमराज से प्रश्न किया है। पञ्च्याहृति के अक्षर सत्रह होजाते हैं। अतएव इस सख्यासम्पत्ति से स्वर्गसम्पति का भी इस वैधयज्ञ में आधान गतार्थ बन जाता है। इसी आधार पर यज्ञात्मरूप प्रजापति– सप्तदशो वै प्रजापति रूपेण उपस्तुत है। इसी तथ्य के माध्यम से याज्ञिक–सम्प्रदाय में यह सूक्ति प्रचलित है कि—

**चतुर्भिश्च–चतुर्भिश्च–द्वाभ्यां पञ्चभिरेव च।**
**हूयते च पुनर्द्वाभ्यां तस्मै यज्ञात्मने नम ॥**

(१) "ओ(१)—श्रा(२)—व(३)—य(४)"—चतुर्भिश्च

(२)–"अ(१)—स्तु(२)—श्रौ(३)—षट्(४)"—चतुर्भिश्च

(३)–'य(१)—ज(२)"—द्वाभ्याम्

(४)–'ये(१)—य(२)—जा(३)—म(४)—हे(५)'—पञ्चभिरेव च

(५)–"वौ(१)—षट्(२)'——हूयते च पुनर्द्वाभ्याम्

**तस्मै–यज्ञात्मने–सप्तदशप्रजापतये–नम "**

—*—

* * *

## (ग)–आश्रावण–प्रत्याश्रावण–कर्म्मानुगत–प्रत्यक्षभावापन्न–दृष्टफल का सस्मरण—

मन्त्रब्राह्मणात्मक–वेदशास्त्र के यज्ञकर्म्म–प्रधान विधि रूप ब्राह्मण भाग से अनुप्राणिता ज्ञान–विज्ञानात्मिका–सृष्टिविद्यानिबन्धना–जिन अमुक परिभाषाओं का पूर्व के सन्दर्भो– के माध्यम से अबतक सस्मरण किया गया है वे सभी सस्मरण प्राण–प्रधान बनते हुए प्राणनिबन्धना परोक्षभावात्मिका उस

अदृष्टा स्थिति के किंवा उस परोक्ष अदृष्ट–फल के ही समर्थक प्रमाणित होरहे हैं जिन इत्थंभूत–अदृष्ट परोक्ष–संस्मरणों के द्वारा उस भूतवादी–प्रत्यक्षफलवादी–दिग्देशकालोपयोगितावादी–वर्त्तमानवादी का कदापि अनुरञ्जन सम्भव नहीं है जिसने अपने मानवीय–स्वरूप का सम्पूर्ण निवृत्त प्रकृतिनिबन्धन वर्त्तमान पर ही परिसमाप्त मान रक्खा है।

इसी स्थिति का और भी अधिक स्पष्टीकरण अपेक्षित हो तो आज के प्रावाहिक–युग में विशेषरूप से प्रचलित यथार्थ शब्द को लक्ष्यारूढ बना लेना ही पर्य्याप्त होगा। भावुक मानवों की दृष्टि में आदर्श और यथार्थ दोनों जहां विभिन्नधर्मा हैं वहां नैष्ठिक–आर्ष–मानवश्रेष्ठों की निष्ठादृष्टि में जो आदर्श है वही यथार्थ है। एवं आदर्श की सीमा से बहिष्कृता–मनोऽनुगता–मान्यता से उपकल्पित काल्पनिक यथार्थ तो सर्वथैव अयथार्थ ही बना रह जाता है। भूतभौतिक प्रपञ्च को यदि यथार्थ मान लिया जाता है तो तदाधारभूत मौलिक–प्राणपञ्चक को ही आदर्श का स्थान दिया जासकेगा। प्राणपञ्चकरूप आदर्श की मनोऽनुगता कल्पना के आधार पर ही क्योंकि बलचिति के द्वारा भूतात्मक व्यक्त–यज्ञ–भावों का चयन होता है। अतएव कहा जासकता है कि— अव्यक्तावस्थापन्न–प्राणात्मक–आदर्श का व्यक्तावस्थापन्न भौतिकरूप ही यथार्थ की स्वरूप परिभाषा है। यों आदर्श ही यथार्थ रूप में परिणत होरहा है।

स्वयं उपनिषदीन भी यथार्थ रूप याथातथ्य की यही स्वरूप–परिभाषा की है। स्वायम्भुव–त्रयी–रूप–ब्रह्मप्राण तथा पारमेष्ठ्य–अथर्वरूप सुब्रह्मप्राण इन दोनों मौलिक प्राणों की प्रश्नोपनिषत् ने क्रमशः प्राण और रयि यह संज्ञा रक्खी है एवं दोनों के रासायनिक–सम्मिश्रणात्मक–दाम्पत्य से ही तदुपनिषत् ने सम्पूर्ण भूत–भौतिक प्रपञ्च की यथार्था स्वरूपाभिव्यक्ति मानी है। ब्रह्मप्राणरूप ब्रह्माग्नि में सुब्रह्मरयिरूप सुब्रह्मसोम की आहुति होने से प्राणमूला–भूततूला–सृष्टि अभिव्यक्त हुई है और यही आदर्शमूला यथार्थभावनिबन्धना ब्रह्म–सुब्रह्मात्मिका–शुक्रभावानुगता सृष्टि का यथार्थ स्वरूप दिग्दर्शन है जिसका निम्नलिखित ईशोपनिषद्वचन से स्पष्टीकरण हुआ है—

> **स पर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम्।**
> **कविर्म्मनीषी परिभूः स्वयम्भूः–याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधात्**
> **शाश्वतीभ्यः समाभ्यः।**
> **—ईशोपनिषद्**

स्वयम्भूः–याथातथ्यतः अर्थान् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः वाक्यसन्दर्भ का ऋजुतम यही अक्षरार्थ है कि–अव्यक्त–प्राणमूर्त्ति अतएव मूलप्रतिष्ठात्मक– मूल आदर्श रूप स्वयम्भू प्रजापति ही यथार्थरूप से अर्थात्मक–भूत भौतिक–प्रपञ्चात्मक विश्व का सदा के लिए निर्म्माता बना हुआ है। यों आदर्श ही यथार्थ बना हुआ है जिस इस औपनिषद–अर्थ को सर्वात्मना समर्थन प्राप्त है ऋक्संहिता के कर्व्वान्त के उस सुप्रसिद्ध मन्त्रभागानुगत अमुक वाक्य–विशेष को जिस अमुक वाक्य के– धाता यथापूर्वमकल्पयत् स्वरूप से सभी वेदवित् सुपरिचित हैं। धाता स्वयम्भू–ब्रह्म हैं जो आदर्शमूर्त्ति हैं एवं यथापूर्व–व्यवस्थित–विश्व ही यथार्थ है जिसकी आधारभूमि आदर्शरूप–स्वयम्भू ही बने हुए हैं। प्राणो यज्ञेन कल्पताम्

वचन भी आदर्शात्मक प्राण की अभिव्यक्ति को ही यज्ञरूप-यथार्थ का आसन प्रदान कर रहा है। और यों भारतीय आर्षदृष्टि से तो आदर्श एवं यथार्थ में कुछ भी तो अन्तर नहीं है। इसी आधार पर तो ब्रह्मैवेदं सर्वम् - सर्वं खल्विदं ब्रह्म - यदेवेह तदमुत्र यदमुत्र तदन्विह इह चेदवेदीत् अथ सत्यमस्ति — इह चेन्नावेदीत् महती विनाष्टिः इत्यादि श्रौत सिद्धान्त अभिव्यक्त हुए हैं। अतएव आदर्शात्मक-अव्यक्त प्राण से अनुप्राणित अदृष्टभावनिबन्धन-इन्द्रियातीत-परोक्ष फलमात्र से ही अपने श्रद्धानजगत् में सर्वात्मना तुष्ट बन जाने वाले शास्त्रैकशरण-भारतीय-मानव की दृष्टि में तो अन्य किसी भी दृष्टफल की कोई भी आकांक्षा शेष नहीं रह जाती।

तो क्या शास्त्रैकशरण श्रद्धालु मानव दृष्टफल को उपेक्षणीय मानता है? कदापि नहीं सर्वथा नहीं। किन्तु इसे यह विदित है और आस्थापूर्वक विदित है कि-प्राणप्रधान जो यज्ञकर्म्म परोक्ष-अदृष्ट जैसे इन्द्रियातीत फलों का सग्राहक है उसी के द्वारा यज्ञकर्त्ता के ऐहिक-दृष्ट प्रत्यक्षफल तो स्वतः ही ससिद्ध है ही। तभी तो यज्ञकर्म्म को यज्ञरहस्यवेत्ता यज्ञेश्वर भगवान्ने इष्टकामधुक उपाधि से समलङ्कृत किया है। यथेच्छफलप्रदाता यज्ञकर्म स्वतः ही अदृष्ट के साथ साथ ही दृष्टफलों का भी सग्राहक-बन जाता है। और यों वेदशास्त्र सिद्ध ज्ञान कर्म-उपासना-नाम की कर्त्तव्य-त्रयी दृष्ट-अदृष्ट उभयविध-फल-ससाधिका बनती हुई अभ्युदय-निःश्रेयस्-ससाधिका ही प्रमाणित होरही है।

मानव के दिग्देशकालानुगत बुद्धि-मन-शरीर-निबन्धन-यथार्थभावानुबन्धी दृष्टफलों का क्या स्वरूप है? भारतीय-शास्त्र ने इन दृष्ट-फलों का कैसा और क्या वर्गीकरण किया है? वर्त्तमान-युग में अनुप्राणित यथार्थ-का समादर करने वाले दृष्टफल कौन कौन से हैं? एवं स्वयं शास्त्र ने उनका कैसा चमत्कारपूर्ण समन्वय किया है? दृष्टफलानुगत-इन सभी-उपयोगी-भावों का विस्तार से **शतपथ प्रथम खण्डानुगत आत्मनिवेदन** में स्पष्टीकरण किया जाचुका है। अतः इस दृष्टफल-स्वरूप-जिज्ञासुवर्ग को तत् आवेदन पर ही विशेषतः उसके १ ६ से ११८ व पृष्ठ पर्यन्त के सन्दर्भ पर ही दृकपातानुग्रह करना चाहिए। प्रकृत में तो एक अन्य-प्रसङ्ग के माध्यम से स्वयं ब्राह्मणश्रुति के मुखपङ्कज से ही यथार्थवादियों की दिग्देशकालानुबन्धिनी वर्त्तमान-जीवनानुबन्धिनी-तात्कालिकी-उपयोगिता से अनुप्राणित- दृष्टफल का सक्षेप से सस्मरण-मात्र ही कर लिया जाता है।

स्रुगादापन-कर्म्म के अनन्तर होने वाले पञ्चयाज्यात्मक तथा सप्तदश अक्षरनिबन्धन- आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले प्राणसम्पत्ति के सग्रहात्मक तथा-पाङ्क्तयज्ञसम्पत्ति और सप्तदश सख्यानुगता-प्राजापत्या सम्पत्ति रूप-अदृष्ट फलों का पूर्व में सस्मरण किया जाचुका है। इसी आश्रावणप्र कर्म्म का श्रुति के द्वारा एक दृष्टफल भी हमारे सम्मुख उपस्थित हुआ है जिसका श्रुति के शब्दों में हीं इस रूप से यशोगान हुआ है कि—

**वर्षति हैव तत्र-यत्रैवमृत्विज -सविदाना-यज्ञेन चरन्ति"**

—शत० १।५।२।१६।

दृष्टफलों में महतोमहीयान् दृष्टफल माना जायगा वह- **वर्षा** जिसके आधार पर ही सम्वत्सर की स्वरूप प्रतिष्ठा मानी गई है। षडऋतुविज्ञानवेत्ताओं को यह सुविदित ही है कि जब पार्थिव-आन्तरिक्ष्य-अग्नि विकास की चरम-सीमा पर पहुच जाता है तो- **अग्नेरापः** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वही

हविरावपनानन्तर 'पिनष्टि प्राणाय वात प्रतिमन्त्रम्' (का औ ७।५।६) के अनुसार– 'प्राणाय वा पिनष्मि, उदानाय वा पिनष्मि, यानाय वा पिनाष्म' ( ।२ ) यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु हवि पेषण करता है। अनन्तर–दार्घामिति कृष्णाजिने प्रोहति (२।५।७) के अनुसार दीर्घामनु प्रसितिमायुषे धा देवो व सविता हिरण्यपाणि प्रातगृभणा वच्छिद्रेण पाणिना ( १।२ ) यह मन्त्र बोलता हुआ पिष्ट हवि को दृषत के नीचे बिछे हुए मृगचर्म्म पर स्थापित कर देता है ॥१६॥

अध्वर्यु 'प्राणाय त्वा' इत्यादि रूप से जिस प्रयोजन को लक्ष्य मे रखकर हवि पेषण करता है वह बतलाते है। अमृतभावापन्न देवताओं का हवि जीवलक्षण ही होता है। अमृतात्मा के लिए अमृत अन्न ही उपयुक्त होता है। इधर ऊखल–मुसल से एव दृषद्–उपल से यज्ञमूर्त्ति हवि का कूट पीसकर निर्ज्जीव बना देते है। कुटा पिसा अन्न मर्त्य है–जीव नही। अत जबतक जीवस्वरूपसम्पादक प्राण उदान (अपान) व्यान का पिष्ट हवि के साथ सम्बन्ध नही करा दिया जाता तबतक यह हवि अजीव है। मर्त्य है। अतएव देवान्न–मर्यादा से रहित है। इस आपत्ति को दूर करने के लिए ही प्राणाय त्वा इत्यादि बोल कर हवि पेषण किया जाता है ॥२ ॥

सो जो कि अध्वर्यु प्राणाय त्वा उदानाय त्वा' बोलता है इससे इस पिष्ट अतएव निर्ज्जीव हवि मे प्राणोदान का समावेश करता है। 'व्यानाय त्वा' से व्यान का समावेश करता है। 'दीर्घामनु' इत्यादि से दीर्घ आयु का सन्निवेश करता है। हमारा यह हवि देवता के हाथ से गृहीत होता हुआ सुगृहीत बने इसलिए–'देवो व इत्यादि बोला जाता है। चक्षुषे त्वा से चक्षुरिन्द्रिय का समावेश किया जाता है। जीवित व्यक्ति के ये ही लक्षण हैं। इन सबसे इस–प्रकार युक्त होता हुआ पिष्टहवि देवताओ के लिए 'जीव' बन जाता है। अमृतात्माओं के लिए अमृतान्न बन जाता है। इन्ही कारणो को लक्ष्य मे रखकर उक्त प्रकार से हवि पेषण करते हैं। ऋत्विक् हवि पीसते है। उधर कपालों को तप्त करने के लिए अन्य ऋत्विक् अङ्गारों को प्रज्वलित करते है॥ १॥

जिस समय अध्वर्यु हवि पेषण करता है उसी समय ब्रह्मा 'पिष्यमाणेषु निर्वपत्य–न्यो महीनामित्या यम्' (का औ २।५।८) के अनुसार सम्पूर्ण पिष्ट हवि मे आज्य (घृत) डालते है। तात्पर्य्य यही है कि सूत्रकार के मतानुसार पेषण और आज्य–निर्वाप दोनों कर्म्म एक साथ होने चाहिएँ। इस यज्ञ मे देवताओं के लिए जितना हविद्रव्य अपेक्षित होता है तत्त

न्यनाओ क लिए नाम बोल नालकर उतना हा हाम न लिया नाता है। उस समय आय के लिए किसी देवता का नामोल्लेख नही हाता। अत आयग्रहण-'**महीना पयोसि**' इस अनिरुक्त मन्त्र से हा हाता है। मही गोजाति का एक नाम है। उन्ही का यह पय है। इसी मन्त्र क द्वारा यह आय यजुग्रहाल होना है। सी आधार पर-'**महीना पयोऽसि**' यह कहा है ॥२२॥

**प्रथमकाण्डान्तगत-द्वितीयाध्याय का प्रथम ब्राह्मण उपरत।**
**प्रथमकाण्डान्तगत-प्रथमप्रपाठक का पञ्चम ब्राह्मण उपरत ॥**

१।२।१।—१।१।५।

---

## अध्यात्मयज्ञरहस्य—

(भाय) हवि श्रपणाथ कपालोपधान एव हवि पेषणाथ दृषदुपलोपधान दानो कम्म एक साथ क्यो किए नाते है? इस प्रश्न का वज्ञानिक समाधान करत हुए महर्षि याज्ञवल्क्य अध्यात्मविज्ञान का ही स्पष्टीकरण कर रहे है। उनका कहना है कि अ यात्मयज्ञ में कपालस्थानीय **शिरोभाग** एव पिष्ट पुरोडाश स्थानीय **मस्तिष्क (भेजा)** का दोनो का नि र्माण एक साथ होता है अत तत्प्रतिकृतिभूत हमारे इस वैध मनुष्य यज्ञ मे भी वैसा ही करना उचित है। पूवप्रतिपादित यज्ञसम्बन्धी तत्तत् कर्म्मों की अ यात्मविज्ञान के साथ तुलना करते हुए हमने ऐसा सकल्प यक्त किया था कि **पुरोडाशब्राह्मण** में इस विषय का विषद विवचन किया जायगा। अब वह अवसर आगया है। अत सक्षेप से **अ यात्मयज्ञविज्ञान** का स्वरूप वदप्रेमी पाठको के समक्ष उपस्थित किया जारहा है। आशा है-विषय की दुरुहता को लक्ष्य मे रखते हुए पुनरुक्ति-भावो की उपेक्षा न की जायगी।

सनातनशास्त्र **मौलिक** एव **यागिक** भेद से दो भागों में विभक्त है। मौलिकतत्व विज्ञानशास्त्र में **ब्रह्म** नाम से प्रसिद्ध है एव यौगिक तत्व **यज्ञ** नाम से व्यवहृत हुआ है। यज्ञ **आधेय** है एव ब्रह्म **आधार** है। ब्रह्म के आधार पर ३३ तन्तु युक्त यज्ञ का वितान होता है। आज की विज्ञानभाषा में समझने मात्र के लिए-यदि ब्रह्मतत्व को हम आधुनिक विज्ञानपरिभाषा के अनुसार **फिजिक्स** एव यज्ञतत्व को **केमेस्ट्री** कहें तो कोई क्षति न होगी। विज्ञानवत्ता यह भलीभाति जानते है कि दो पदार्थों का रासायानक सयोग (सम्मिश्रण) होने से दोनो पदार्थों का पूवस्वरूप उपमार्दित हाजाता है। एव दोनो के इस रासायनिक सयोग से एक अपूव नवीन पदाथ उत्पन्न होजाता है। जिनके सयोग से यह अपूव पदाथ उत्पन्न होता है व दोनो मौलिक हैं। इन मौलिक ब्रह्मो का सामान्य सम्बन्ध अपूवता का कारण नही बनता। ऐसा सामान्य सम्बन्ध तो **योग** सम्बन्ध ही कहलाता है। दूध और पानी का सम्बन्ध ऐसा ही है। परन्तु **अन्तर्य्याम** नाम से प्रसिद्ध **ग्रन्थिबन्धन** सम्बन्ध से दोनों का स्व स्वरूप उपमर्दित अभिभूत होजाता है। **सोरा** एव **कोयला** दोनो में जब ऐसा सम्बन्ध होजाता है तो तीसरा अपूव स्वरूप उत्पन्न होजाता है। वही

**बारूद** है। इसी सम्ब ध को **यज्ञ** कहा जाता है। यही यज्ञ **याग** नाम से प्रसिद्ध है। **योग** व **याग (यज्ञ)** मे यही महान् अ तर है।

सर्वथा सुसूक्ष्म आ मतत्व अपने क्षरभाग के द्वारा एकमात्र इसी यज्ञसम्ब ध के कारण **विश्व** एव **विश्व में रहने वाली प्रजा** के स्वरूप में परिणत होरहा है। स पूर्ण प्रपञ्च दो मौलिक त वो का सयोगमात्र है। दो त वो के मिलने से ही यह विश्व विनिर्म्मित है। विश्व में दो नियतियो का ही साम्राज्य ह। दूसरे श दो में–विश्व **द्विनियति** है। सी **द्विनियति** का रूपा तर–**दुनिया** ह। **दुनया दुरङ्गी है**। अर्थात् सद व यागामिका द्विनियति स आक्रान्ता ह।

प्रश्न होता है कि जिन दो त वो के सयोग से दूसरे श दो में **याग** से यह विश्व उ पन्न हुआ है उन दोनों का क्या स्वरूप ह ? एव विज्ञानजगत् में व किन नामों से प्रसिद्ध है ? । इस प्रश्न का समाधान करने के लिए सुपरिचित **तेज** एव **स्नेह** दो त व ही हमारे सम्मुख उपस्थित होत है। तेज त व अङ्गिरा है एव नेहत व भृगु ह। अङ्गिरा **अग्नि** ह एव भृगु **सोम** ह। आ नत व तेजोरूप होने से **विशकलन धर्म्मा** ह एव सोमत व स्नेहरूप होन से **सकोचधर्म्मा** ह। जब अग्नित व म सोमत व प्रविष्ट होजाता ह याज्ञिक परिभा । के अनुसार–जब अग्नि में सोम आहुत होजाता ह तो पदाथ का स्वरूप उत्पन्न होजाता है। अग्नि **गतिधर्म्मा** ह एव सोम **स्थितिधर्म्मा** ह। गति और स्थिति का समु चय ही पदाथ ह। प्र येक पदाथ बनता हुआ बिगड रहा ह। विशकलित परमाणुओ का सगठन ही तत्तत् पदाथो की उ पत्ति ह एव यही उसका **बनना** ह। यह क्रिया स्नेहधर्म्मा सोम पर निभर है। जब स्नेहसूत्र वि छन्न होजाता है तो पदाथ के परमाणु श्लथ होते हुए विकीर्ण होजाते हैं बिखर जाते ह। यही उस प ाथ की विनष्टि ह। सम्भूति सोमाहुति पर निभर है एव विनाश शुद्ध अग्नि की कृपा है। जबतक स भूति–मूलक सोम अ न में आहुत होता रहता है तभीतक यज्ञ है। जबतक यज्ञ है तभीतक पदाथ का जीवन है। जिस दिन सोमाहुति अवरुद्ध होजाती है पदाथस्वरूप नष्ट होजाता है। यज्ञ ही विश्व का जीवन है। यज्ञ के द्वारा ही इश्वरप्रजापति ने सबका नि र्माण किया ।

**अग्नि मे साम का आहुत होना ही यज्ञ है** यह सिद्धा त व्यवस्थित हुआ। यह यज्ञ **प्राण–प्राणी–भूत** मे से तीन भागों म विभक्त है। **प्राणलक्षण यज्ञ आधिद वक यज्ञ है प्राणीलक्षण यज्ञ आ यात्मिक यज्ञ है एव भूतलक्षण यज्ञ आधिभौतिक यज्ञ है**। ये तीनो ही प्राकृतिक यज्ञ है। इन तीनो का प्रवत्त क इश्वरप्रजापति है। उसका यह यज्ञ कभी अवरुद्ध नही होता। म त्रिधा विभक्त नि ययज्ञ के आधार पर ही ऋषियोन **मनुष्ययज्ञ** किवा **वैधयज्ञ** का वितान किया है जसा कि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा। तीनो यज्ञों में से भूतयज्ञ को अभी छोडते है एव शेष **प्राणयज्ञ** तथा **प्राणीयज्ञ** की ओर ही आपका यान आकर्षित करते है। प्राणीयज्ञ का मूलाधार प्राणयज्ञ है अत प्रधान होने से सवप्रथम उसी का सक्षिप्त स्वरूप उपक्रा त होरहा है।

## (१)–"प्राणलक्षण आधिदविक यज्ञ"–

जिस अग्नीषोमा मक यज्ञ का पूर्व के सन्दभ मे दिगदशन क राया गया है वह यज्ञ **पाङ्क्तो वै यज्ञ** इस अनुगमश्र ति के अनुसार पाच भागों में विभक्त है। अनुगमश्र तिया अनेक अर्थों का प्रतिपादन करती

है। यज्ञ की पाङ्क्तता ( पञ्चावयवता ) अनेक भावो से सम्बन्ध रखती है। अतएव **पाङ्क्तो वै यज्ञ** इस रूप से इसका उल्लेख किया गया है। उदाहरणार्थ–विश्वव्यापक **महायज्ञ** को ( जोकि **महायज्ञ सत्र हतयज्ञ** नाम से प्रसिद्ध है) ही लीजिए। इस महायज्ञ के—**स्वयम्भू परमेष्ठी सूर्य्य चन्द्रमा पृथिवी** ये पाच अवयव है। सम्वत्सरयज्ञ के—**अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास चातुर्मास्य पशुबन्ध ( अयन ) साम** भेद से पाच अवयव हैं। प्रकारान्तर से **पाकयज्ञ ( गृह्ययज्ञ–स्मार्त्तयज्ञ ) हविर्यज्ञ महायज्ञ अतियज्ञ शिरोयज्ञ**–भेद से भी यज्ञ पाङ्क्त है। **तीन लोक दो सन्धिया** इस प्रकार से भी यज्ञमूलक अग्नि पञ्चचितिक है।

**प्राण अपान उदान समान व्यान** भेद से अध्यात्मयज्ञ भी पाङ्क्त है। **गुहा आप ज्योति रस अमृत** भेद से अधिभूतयज्ञ भी पाङ्क्त ही है। निदर्शनमात्र है। यज्ञ जितने भी है सब पाङ्क्त हैं। इन सब मे से प्रकृत में सम्वत्सरयज्ञ की पाङ्क्तता ही अत्र अभिप्रेत है। बृहतीछन्द के मध्य में ( विष्वद्वृत्त के मध्य में ) सूर्य्य स्थिररूप से तप रहा है। इसको केन्द्र मान कर भूपिण्ड अपने अक्ष पर घूमता हुआ सूर्य्य के चारो ओर नियत मार्ग पर परिभ्रमण किया करता है। जिस स्थिर वृत्त पर भूपिण्ड परिक्रमा करता है वह वृत्त **क्रान्तिवृत्त** नाम से प्रसिद्ध है। इस क्रान्तिवृत्त में **पार्थिव गायत्राग्नि** एव **सौर सावित्राग्नि** भरा हुआ है। इस स्थिर माण्डलिक प्राणाग्नि का नाम ही **सम्वत्सरप्रजापति** है। अग्नि **अन्नाद** ( अन्न खाने वाला ) है। जबतक इसमें अन्न की आहुति होती रहती है तभीतक यह अन्नाद स्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है। जिस अन्न की इस सम्वत्सराग्नि में आहुति होती है वह **सोम** नाम से प्रसिद्ध है। अग्नि **दाहक** तत्त्व है एव सोम **दाह्य है**। दाह्य सोम की आहुति से दाहक अग्नि प्रज्ज्वलित होजाता है। सोम की आहुति से ही **अहोरात्र पक्ष ऋतु अयन** वर्ष भेद से व्यापक अग्नितत्त्व पाच भागो मे विभक्त होजाता है। इसीलिए अग्नीषोमात्मक सम्वत्स यज्ञ भी पाच भागो में विभक्त होजाता है। **अहोरात्रयज्ञ ही अग्निहोत्रयज्ञ है। पाक्षिकयज्ञ ही दर्शपूर्णमासयज्ञ है। ऋतुयज्ञ ही चातुर्मास्ययज्ञ है। अयनयज्ञ ही पशुबन्धयज्ञ है। एव सम्वत्सरयज्ञ ही सोमयज्ञ है।**

इसप्रकार एक ही यज्ञ कालपर्वभेद से पाँच स्वरूप धारण कर लेता है। इस प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ के **हविर्यज्ञ सोमयज्ञ** भेद से दो विभाग समझने चाहिए। प्रतिष्ठालक्षण पृथिवी ( पिण्डपृथिवी )–यज्ञ ही हविर्यज्ञ है। एव स्तौम्यत्रिलोकी में व्याप्त **महायज्ञ** किंवा **वितानयज्ञ** ही सम्वत्सरयज्ञ है। भूपिण्ड का जो भाग सूर्य्य की ओर रहता है उसमें सौर दिव्य प्राण की प्रधानता रहती है। सौर अग्नि **आहवनीय** कहलाता है। ऐसी अवस्था में सूर्य्यानुगत पार्थिव दिव्याग्नि को हम अवश्य ही भूपिण्डरूप हविर्यज्ञ का **आहवनीय** मान सकते हैं। एव सूर्य्य के प्रतिदिक् में रहने वाला पार्थिवाग्नि पृथिवी का प्रातिस्विक भाग है। यह पार्थिवाग्नि पृथिवीरूप गृह का पति बनता हुआ **गार्हपत्याग्नि है**। एव दक्षिणभागस्थ **वायुरूप ऋताग्नि दक्षिणाग्नि** किंवा **अन्वाहार्य्यपचनाग्नि है। तथा ओषधि वनस्पतियाँ हविर्द्रव्य है**। उसी ऋताग्निरूप दक्षिणाग्नि से इस हवि का परिपाक होता है। परिपक्व हवि की उस दिव्याग्नि किंवा आहवनीयाग्नि में आहुति होती है। यह है प्रतिष्ठालक्षण भूपिण्डस्वरूप हविर्यज्ञ का सक्षिप्त स्वरूप।

अब सम्पूर्ण भूपिण्ड को गार्हपत्य समझिए। न केवल भूपिण्ड को ही अपितु त्रिवृत्स्तोमपर्य्यन्त गार्हपत्य की सत्ता मानिए। क्योकि भूपृष्ठ से ऊपर त्रिवृत्स्तोम पर्य्यन्त पृथिवीलोक ( स्तौम्यत्रिलोकी के पृथिवी

लोक ) की ही सत्ता रहती है । पञ्चदशस्तोमपर्य्यन्त **नक्षत्राग्नि** के सम्बन्ध से **धिष्ण्य** नाम से प्रसिद्ध **दक्षिणाग्नि** है । एकविंशस्तोम पर्य्यन्त दिव्य आहवनीयाग्नि है । आहवनीय की सत्ता यद्यपि सप्तदश स्तोम पर ही है । किन्तु सोमाहुति से वह अग्नि २१ स्तोम पर्य्यन्त व्याप्त होजाता है । अत वहांतक आहवनीय की सत्ता मानली जाती है । इसी आहवनीय में सोम की आहुति होती है । इसी आहुति से संवत्सरयज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होता है ।

इस अग्नीषोमात्मक यज्ञ से ही सम्पूर्ण पार्थिव–विश्व का सञ्चालन होरहा है । पार्थिव–**लोक–प्रजा धर्म्म–वेद** आदि सम्पूर्ण सृष्टियों का प्रवर्त्तक यही अग्नीषोमात्मक सम्वत्सरयज्ञ है । उत्पन्न होने वाली प्रजा का प्रभव प्रतिष्ठा परायण यही सम्वत्सरयज्ञ है । अतएव ब्राह्मणग्रन्थों में इसे **प्रजापति** शब्द से व्यवहृत किया गया है । प्रजापतिने यज्ञ के द्वारा सम्पूर्ण प्रजा (पार्थिव विश्वान्तगत स्थावर जङ्गमरूप यच्चयावत् पदार्थ ) उत्पन्न की है । इसी यज्ञ से प्रजापति अपना **इष्ट** साधन कर **आप्तकाम** बन रहे हैं । ऐसी अवस्था में ईश्वरप्रजापति के प्रतिरूपात्मक संवत्सरप्रजापति के अंशभूत पुरुषप्रजापति ( मनुष्य ) के इष्ट साधन के लिए आप्तकाम बनने के लिए यदि कोई सर्वोत्तम साधन है तो यही यज्ञ । यज्ञ के द्वारा यह सबकुछ प्राप्त करने में समर्थ है । इसी **प्राजापत्ययज्ञ**–विज्ञान को लक्ष्य में रखकर यज्ञेश्वर भगवान् **मधुसूदन** कहते हैं—

**सह यज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।**
**अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥**

—गीता

यह है आधिदैविक **प्राणलक्षण** प्राकृतिक यज्ञ का संक्षिप्त निदर्शन । अब प्राणीलक्ष **अध्यात्म–यज्ञ** की ओर ही आपका ध्यान आकर्षित किया जारहा है ।

## (२) प्राणीलक्षण–अध्यात्मयज्ञ–

शुक्र की बिन्दुमात्र से विचित्राकाराकारित मनुष्य का स्वरूप सम्पन्न होजाता है यह महा आश्चर्य्य है । स्त्री के शोणित में रेतोधा पुरुष के द्वारा आहुत होने वाली यत्किञ्चित् सी शुक्रबिन्दु का परस्पर सर्वथा विभिन्न **आँख–कान–नाक–ग्रीवा–पाद हस्त–उर–उदर–मस्तक**–आदि विविध भावों में परिणत होजाना सचमुच कम आश्चर्य्य नहीं है । इस आश्चर्य्य की निवृत्ति का उपाय है **यज्ञस्वरूप रहस्य** को यथावत् समन्वित कर लेना । पुरुष के उत्पन्न होने में आश्चर्य्य । उत्पन्न होने के अनन्तर उस में **केश–दन्त–**आदि का जो विविध परिवर्त्तन होता है वह आश्चर्य्यमय । इसप्रकार पुरुष की स्वरूपस्थिति अथ से इति पर्य्यन्त मादृश प्राकृत मनुष्यों के लिए तो सर्वात्मना आश्चर्य्यमयी ही प्रमाणित होरही है । इन सम्पूर्ण आश्चर्य्यों का मूल–कारण यज्ञ ही है । यज्ञ अनेक प्रकार के हैं । विविधभावापन्न उन सब यज्ञों का अध्यात्मसंस्था के साथ सम्बन्ध होता है । प्राकृतिक **अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास्य–चातुर्मास्य–अयन–सोम–गवामयन–अङ्गिर–सामयन–आदित्यानामयन–चयन** आदि आदि सभी नित्य यज्ञों का यहाँ भोग होता है । यज्ञभेद ही सृष्टि भेद का कारण है । उन सब यज्ञों में से प्रकृत में प्रधानरूप से ज्योतिष्टोमापरपर्य्यायक सम्वत्सरयज्ञ का ही अत्र प्रमुखरूपेण ग्रहण समझना चाहिए ।

**अग्नि में सोम का आहुत होना ही यज्ञ है** यह पूर्व में कहा जाचुका है। अग्नि सात प्रकार का है। अतएव अग्नियज्ञ सात भागों में विभक्त होजाता है। इसी आरधा पर **यातिष्णम** नाम से प्रसिद्ध इस अग्नियज्ञ के लिए **सप्तसंस्थो वै ज्योतिष्टोम** –यह कहा जाता है। ये सातों संस्थाएं यज्ञसम्प्रदाय में– **अग्निष्टोम अत्यग्निष्टोम उक्थ्यस्तोम षोडशीस्तोम अतिरात्रस्तोम वाजपेयस्तोम आप्तोर्य्याम–स्तोम** इन नामों से प्रसिद्ध है।

अग्नि अन्नाद है। अग्नि सात प्रकार का है। अतएव उसमें आहुत होने वाला अन्न ( सोम ) भी सात भागों में विभक्त रहता है। इसी अन्नविज्ञान को लक्ष्य में रखकर **यत्सप्तान्नानि तपसाजनयत् पिता** ( उपनिषत् ) यह अनुगम प्रतिष्ठित है। सम्वत्सराग्नि त्रैलोक्याग्नि है। त्रिवृत्स्तोम–स्थानीय घना नि पार्थिव अग्नि है। यह प्राणाग्नि **अपान** है। आन्तरिक्ष्य तरलाग्नि वायु है। यह **व्यान** है। दिव्य एकविंशस्तोमस्थ विरलाग्नि आदित्य है। यह **प्राण** है। तीनों ही अग्नियां प्राणरूप है। **रूप–रस–गन्ध–स्पर्श–शब्द शून्य** अधाम छन्द तत्त्व ही प्राण है। अतएव प्राणलक्षण इन उपर्युक्त तीनों ही अग्नियों में न ताप है न उष्मा है। इन तीनों के समन्वय से नवीन तापधर्मा अग्नि उत्पन्न होता है। वही **पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्यौ** इन तीनों विश्वों के **अग्नि–वायु–आदित्य** इन तीनों **नरों** के नायक–अधिपतियों के ) संयोग से उत्पन्न होने के कारण **वैश्वानर** नाम से प्रसिद्ध है। **आ यो द्यां भात्यापृथिवीम्– वैश्वानरो यतते सूर्य्येण** के अनुसार यह वैश्वानर त्रैलोक्य में व्याप्त है। इसी वैश्वानर में सोमाहुति होती है। इसी से पशुसृष्टि (**पुरुष–अश्व–गो–अवि–अज** भेद से पशु पांच प्रकार के है ) होती है। यही वैश्वानरयज्ञ साक्षात् सम्वत्सरयज्ञ है।

हमारा प्रवर्त्तक यही यज्ञ है। यही सम्वत्सरयज्ञ– **गवामयन** नाम से प्रसिद्ध है। गवामयन नाम से प्रसिद्ध वैश्वानराग्निमय सम्वत्सरयज्ञ ही पुरुषपशु का उपादान है इसी आधार पर– **पुरुषो वै सम्वत्सर** यह कहा जाता है। सम्वत्सरयज्ञ में भूपिण्ड हार्विर्दि है। इसी पर पूर्वकथनानुसार हविर्यज्ञ निष्पन्न होता है। भूपिण्ड से ऊपर का त्रैलोक्य **महावेदि** है। इसमें सोमरूप सम्वत्सरयज्ञ निष्पन्न होता है। पुरुष का अपानाग्नि गार्हपत्याग्नि है। दक्षिण पार्श्वस्थ जाठराग्नि अपणाग्नि है। मुखाग्नि आहवनीय है। आध्यात्मिक प्राणदेवताओं को तृप्त करने के लिए इसी में अन्नरूप हवि की आहुति दी जाती है। सोमयज्ञ–संस्था में पुरुष का शिरोऽग्नि गार्हपत्य है। इससे प्रारम्भ कर २१ विंशस्तोम पर्य्यन्त महावेदि है। इसमें वही व्यवस्था है जोकि प्राणलक्षण सोमयज्ञ में बतलादी गई है।

ऊपर बतलाया गया है कि सम्वत्सरयज्ञापरपर्य्यायक गवामयनयज्ञ का ही प्रकृत में सम्बन्ध है। यद्यपि इस विषय का विशद विवचन उसी प्रकरण में ( शत १२ काण्ड में ) किया जायगा। तथापि प्रकरण सङ्गति के लिए उस विषय का सङ्क्षिप्त निदर्शन यहां भी करा दिया जाता है। गवामयनयज्ञ सम्वत्सरयज्ञ है। सम्वत्सरयज्ञ के अधिष्ठाता भगवान् सविता ( सविताप्राणात्मक सूर्य्य ) है। **सूर्य्यो बृहती मध्यूढस्तपति** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सूर्य सम्वत्सरचक्र के मध्यस्थ **विषुवद्वृत्त** नाम से प्रसिद्ध **बृहतीछन्द** पर प्रतिष्ठित है। इस बृहतीछन्द से दक्षिण की ओर का २४ अंशात्मक सम्पूर्ण दक्षिणभाग **दक्षिणगोल** कहलाता है। एवं विषुवद्वृत्त से उत्तर की ओर का २४ अंशात्मक सम्पूर्ण उत्तरभाग **उत्तरगोल** नाम से प्रसिद्ध है।

४८ अशा मक उत्तर दक्षिण–गोला मक इसी प्रदेश का नाम है **सम्व सर** । प्रदेश का नाम सम्व सर नही है अपितु इस प्रदेश में रहने वाले पार्थिवाग्निमिश्रित सौर अग्नि का नाम स व सर है । पृथिवी के परिभ्रमण के कारण ही यह अग्नि सम्व सर नाम से प्रसिद्ध हुआ है । पृथिवी सूर्य्य के चारो ओर घूमती है यह वदाभिमत सिद्धा त है । परिभ्रमणशीला इस पृथिवी का परिभ्रमणमाग सवथा निश्चित है । क्रान्ति–वृत्त को यह कभी नही छोडती । इसप्रकार एकमात्र क्रा तिवृत्त को अचलभाव से पकडे हुए पृथिवी सूर्य के चारो ओर घूमती है । अतएव परिभ्रमणशील यह पार्थिवाग्नि **एकत्र बि दो–एकीभावेन त्रसन् सन् पार्थिवाग्नि सरात ग छति** इस यु पत्ति स यह वष यापक दूसरे श दों में क्रा तिवृत्तावच्छिन्न पार्थिवाग्नि मण्डल सम्व सर नाम से प्रसिद्ध हो गया है ।

अपिच सूर्य्य के चारो ओर घूमने वाली पृथिवी बि दु बि दु से वक्रित होती हुई ही आगे चलती है । सौरप्राण के आकषण से सीधे माग मे न जाकर पृथिवी सूर्य्य की ओर मुड जाती है । प्रतिबि दु में होने वाली इस वक्रता के कारण ही पृथिवी–परिभ्रमणमण्डल गोलाकार होजाता है । आप जितन भी वृ लवृत्त देखते हे सबमें यही उपर्युक्त यवस्था है । गोल वस्तु की प्रतिबि दु वक्रित रहती है । वक्रभाव से ही **वत्तु लता** उ पन्न होती है । पार्थिवाग्नि का स्वरूप भी ऐसा ही है अतएव **सवत सरति** इस युपत्ति से भी इस पार्थिवाग्निमण्डल को **सर्वं सर** कहा जाता है । **सव सर** ही परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में **सम्व सर** नाम से प्रसिद्ध होगया है । स व सर श द के इसी निवचन का स्वरूप बतलाती हुइ वाजिश्रुति कहती है—

**"स एक्षत प्रजापति –सर्वं वा अत्सारिष य इमा देवता असृक्षीति । स स त्सरो ऽभवत् । स त्सरा ह  नामैतद्यत्सम्वत्सर इति"—**

**—शतपथ ११ का १ प्र ६ ब्रा ११ क**

इस स व मराग्नि का भोग वर्ष भर म होता ह । अतएव आगे चलकर वार्षिक अग्नि का वाचक श द काल मे भी नियुक्त होगया है । आज दिन सम्व सर काल का वाचक माना जाता ह । परन्तु विश्वास रखिए सम्व सर को काल समझना गौणभाव है । वस्तुत बषमण्डल में व्याप्त चर–अचर सृष्टि का प्रभव सोमगर्भित अग्नित व ही स व सर है । यही यवस्था **अह पक्ष अयन** आदि के सम्ब ध में समझनी चाहिए ।

पूर्वोक्त सम्व सरयज्ञ में सौरमण्डल के तीन मनोताओं का भोग होता है । जिस त व के आधार पर जो वस्तु प्रतिष्ठास्वरूप अपने हृदयस्थ मनोभाव को स्वस्वरूप में सुरक्षित रखने में समथ होती है दूसरे श दों में जीवनसत्ता का कारणभूत हृदयस्थ मन जिस त व में ओतप्रोत रहता ह वही त व विज्ञानभाषा में **मनोता** नाम से प्रसिद्ध है । उदाहरणाथ–अग्नि को ही लीजिए । अग्नि के आधार पर ही **वसु–रुद्र आदि य–इन्द्र–प्रजापति अश्विनी** आदि देवता प्रतिष्ठित है । एक ही अग्नि के विवर्त सम्पूर्ण (३३) देवता है । इसीलिए **अग्नि सर्वा देवता** ( शत ) इ यादि रूप से अग्नि को **सर्वा देवता** माना जाता है । किसी भी देवता के लिए आहुति दी जाय सबकी आधारभूमि अग्नि ही है । यह त व सब देवताओं का मुख है । सम्पूर्ण देवता **अग्निमुख** है यही सबमे अग्रणी होने से **अग्रि** कहलाता है । परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्ष भाषा में यही **अग्रि अग्नि** नाम से प्रसिद्ध होरहा ह । यह अग्नित व सब देवताओं का अधिष्ठाता है दूसरे श दो में इसी में सम्पूर्ण देवताओं के मन ओतप्रोत हैं अत **अग्नौ सवषा देवाना मनासि–**

**आतानि** इस श्रुति के अनुसार हम अग्नि को देवताओं का **मनोता** कह सकते हैं। (देखिए शत ६ का )। यही व्यवस्था **ज्योति गो आयु** के सम्बन्ध में समझिए। विश्व के प्रत्येक पदार्थ में हम **ज्योति भूत आत्मा** इन तीनों भावों को प्राप्त करते हैं।

साथ ही में इतना अवश्य ध्यान रखना होगा कि कहीं **रूपज्योति** मिलेगी कहीं **परज्योति** तो कहीं **स्वज्योति**। उदाहरणार्थ पहिले सूर्य्य को ही लीजिए। सूर्य्य का गोला सावित्राग्निमय है। यह सूर्यपिण्ड भूतभाग है। सूर्य के केन्द्र में रहने वाला तत्त्व आत्मा है। इसी आत्मतत्त्व को लक्ष्य में रखकर **योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽहम्** ( ऐ उ ) इत्यादि कहा जाता है। साथ ही में सूर्य **स्वज्योतिर्म्मय** है यह तो स्पष्ट ही है। सूर्य स्वतः प्रकाशी है। इसका प्रकाश अपना प्रकाश है। चन्द्रमादि की भांति यह अन्य किसी के प्रकाश से प्रकाशित नहीं होरहा। अब चलिए चन्द्रमा की ओर। चन्द्रमा **पानीयपिण्ड ( जलका गोला )** है। यह पिण्ड भूत भाग है। हृदयस्थ भाग **आत्मा** है। चन्द्रिका ज्योति है। यह चन्द्रिका सूर्य्यज्योति से सम्बन्ध रखती है। चन्द्रमा का प्रकाश अपना प्रकाश नहीं है। अपितु सौर प्रकाश से ही यह चन्द्रमा प्रकाशित होरहा है। इसी रहस्य का निरूपण करती हुई ऋक्श्रुति कहती है—

**अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टुरपीच्यम्। इत्था चन्द्रमसो गृहे ॥**

**—ऋक्संहिता**

वैज्ञानिक महर्षि रूपज्योति के अधिष्ठाता **त्वष्टा** नाम से प्रसिद्ध आदित्य के परम मनोहर गोतत्त्व का ( रश्मियों का ) इसप्रकार ( जैसा देखा जाता है ) चन्द्रमा के घर में नमन मानते हैं। इसीलिए इस चान्द्रज्योति को हम **परज्योति** मान सकते हैं। भूपिण्ड **भूतभाग** है। केन्द्रस्थ प्राणाग्नि इस भूतपिण्ड का **आत्मा** है। एवं रूपज्योति ही अत्र प्रधान है। पृथिवी का स्वरूपमात्र ही हमारे लिए दृश्य बनता है। पृथिवी अपने स्वरूपमात्र को दिखलाने में समर्थ है। चन्द्रमा एवं सूर्य्यवत् इसमें अन्य पदार्थों को अपने प्रकाश से दिखलाने का सामर्थ्य नहीं है। पार्थिव पदार्थमात्र में इसी रूपज्योति की प्रधानता है।

साथ ही यह भी ध्यान रखना चाहिए कि **रूपज्योतिर्म्मय जितने पदार्थ हैं सब पृथिवी नाम से व्यवहृत होते हैं। परज्योतिर्म्मय यच्चयावत् पदार्थ चन्द्रमा हैं एवं स्वज्योतिर्म्मय सम्पूर्ण पदार्थ सूर्य्य हैं। स्वातीनक्षत्र** स्वज्योतिर्म्मय होने से ही **सविता** नाम से व्यवहृत होता है। इस निदर्शन से प्रकृत में हमें बतलाना यही है कि त्रैलोक्य के पदार्थमात्र में प्रत्येक में **ज्योति आत्मा भूत** इन तीनों भावों का साम्राज्य है। त्रैलोक्य का प्रभव प्रतिष्ठा परायण सूर्य्य है। उस सूर्य्य के उक्त **ज्योति गौ आयु** ये तीन मनोता हैं। सूर्य्य का सूर्य्यत्व इन्हीं तीनों मनोताओं के आधार पर प्रतिष्ठित है।

ये ही तीनों मनोता क्रमशः **ज्योति भूत आत्मा** के आधार हैं। ज्योतिर्भाग से देवतापरपर्य्यायक प्रत्येक पदार्थ का ज्योतिर्भाग निष्पन्न होता है। गौ भाग से भूत का निर्म्माण होता है एवं आयुभाग से आत्मस्वरूप सम्पन्न होता है। ज्योति से **ज्योतिष्टोम** यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न होता है। गौ से **गोष्टोम** एवं आयु से **आयुष्टोम** की स्वरूप निष्पत्ति होती है। तीनों ही सम्वत्सरयज्ञ हैं। सम्वत्सर में तीनों की सत्ता है।

प्रकृत में हमें भूतप्रधान शरीर की रचना-वैचित्र्य का दिग्दर्शन कराना है एवं इसका सम्बन्ध गोष्टोमापर-पर्याक गवामयन के साथ है। अत गवामयन नाम के सम्वत्सर की ओर ही पूर्वमें आपका ध्यान आकर्षित किया गया है। गवामयनयज्ञ में होने वाली आहुतियो के तारतम्य से ही शरीर में वैचित्र्य होगया है। नित्यवृत्त के केन्द्र में सूर्य है। इसके चारो ओर २४ २४-अंश के अन्तर पर पृथिवी घूमती है। यह है आधिदैविक गवामयन सम्वत्सर का स्वरूप परिचय। **प्रथिवी गो है । इसका अयन ( गमन ) ही गवामयन है ।**

ब्राह्मणग्रन्थों में एक प्रश्न किया है कि जबकि **अनस्थिमत्** ( घन-भाव-शून्य ) तरल आज्य की आहुति होती है तो उससे अस्थियुक्त प्रजा कैसे उत्पन्न होजाती है ? । इस प्रश्न का समाधान करती हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है कि वास्तव में आज्यभाग तरल होने से अनस्थिमत् ही है। परन्तु उस में **हिरण्यशकल ( सोने का टुकडा )** डाल कर क्योंकि तद्युक्त आज्य की आहुति दी जाती है अतएव प्रजा **अस्थिमती** होती है। इस प्रश्नोत्तर का वैधयज्ञ के द्वारा **प्रकृतियज्ञ** से सम्बन्ध है। प्रकृति के नित्य यज्ञ की प्रतिकृति ( नकल ) मनुष्यकृत वैधयज्ञ है। इससे आहुति के द्वारा नवीन दैवात्मा उत्पन्न किया जाता है जैसा कि **प्रथमखण्ड** में विस्तार से बतलाया जाचुका है। अहवनीयाग्नि में आज्य की आहुति दी जाती है। आज्य तरल पदार्थ है। उत्पन्न होने वाली प्रजामें **अस्थि** भी अपेक्षित है। एतदर्थ आज्य में हिरण्यशकल डाला जाता है। उधर मानुषी सृष्टि में **शुक्र** तरल पदार्थ है। यह ओषधि ( अन्न ) के रस से निष्पन्न हुआ है। भुक्त ओषधि ही रसासृङ्मांसादि स्वरूपों में परिणत होती हुई शुक्र स्वरूप धारण करती है। औषधिया पार्थिवी है। अतएव तद्रसभूत शुक्र को हम पार्थिव कह सकते हैं। इस शुक्र में सौर आग्नेय तेज प्रविष्ट रहता है। सौर तेज हिरण्मय है। यह घन है। शुक्ररूप आज्याहुति में यह हिरण्यशकलरूप सौर आग्नेय तेज प्रविष्ट होजाता है। इसी से अस्थिभाव उत्पन्न होता है। शुक्र की प्रतिकृति वैधयज्ञ में आज्य है। सौर तेज की प्रतिकृति वैधयज्ञ में हिरण्यशकल है। क्योंकि सौर अग्नि ही विशेष प्रकार की मिट्टी में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रविष्ट होकर सुवर्ण कहलाने लगता है। सुवर्ण साक्षात् सौर तेज है। सौर तेज पवित्र है। अतएव इतर धातुओं की अपेक्षा सुवर्ण को अधिक पवित्र माना जाता है।

शुक्र की आहुति हुई। अब क्रमश वही सम्वत्सरयज्ञ इसमें प्रविष्ट होने लगता है। **विषुवद्वृत्त मेरुदण्ड बनता है।** पुरुष में आधे हृदय विषुव का ही रस आने पाता है अतएव इसका मेरुदण्ड आधा ही बनता है। इस कमी की पूर्ति पत्नी से होती है। **ईश्वर पूर्णेन्द्र है। आधी मात्रा के कारण जीव अर्द्धेन्द्र है।** पृथिवी विषुव की दोनो ओर की परमक्रान्तियो पर पहुच कर मुड जाती है। विषुवरूप मेरुदण्ड से सलग्न पशु ( पँसलियाँ ) सीधी न जाकर दोनो ओर से मुड जाती हैं। विषुव और क्रान्ति का अन्तर २४ अंशका है। अत पशु २४ ही बनते हैं। विषुवरूप मेरु का केन्द्र हृदय है। **यही मन है।** इसी मन पर विज्ञानसूर्य प्रतिष्ठित है।

यह तो हुआ स्थूल निर्म्माण। अब सक्षेप से सूक्ष्म निर्म्माण पर भी ध्यान दीजए। गवामयनयज्ञ ३६ दिन में समाप्त होता है। पूरे सवत्सर में गवामयन की स्वरूप-निष्पत्ति होती है। इस गवामयन में प्रतिष्ठित अहर्भाग **प्रायणीय आरम्भणीय अभिप्लव पृष्ठ्य महाव्रत उदयनीय** आदि नामों से प्रसिद्ध हैं।

प्रत्येक अभिप्लव में **योति ोम गाष्टोम आयुष्टोम गोष्टोम आयुष्टोम योतिष्टोम** इसप्रकार ६–६ स्ताम होते है । एव प्रत्येक पृष्ठयाहम **त्रिवृत् पञ्चदश सप्तदश एकविश त्रिणव त्रयस्त्रिश** इस प्रकार ६ ६ स्तोम समन्वित ह । वष के आरम्भ मे **प्रायणीय अतिरात्र** होता है । अनन्तर पाच मास पय्यत १५ **अभिप्लव और पृष्ठ्य** होते ह । अनन्तर २४ दिन पय्यन्त तीन **अभिप्लव और एक पृष्ठ्य** होत ह । शेष चार दिन में एक दिन **अभिजिदह** एव तीन दिन **स्वरसाम** किए जाते ह । ६ मास समाप्त हो जाते है । परमक्रान्ति से चला हुआ यजमान ६ मास समाप्त कर विष्वत् पर पहुच जाता ह । यहा से **पृष्ठ्याभिप्लव का** क्रम परिवर्त्तित होजाता ह । पहिले के तीन दिन तीन **स्वरसाम** होते हैं । चौथ दिन **विश्व जित्** होता है । अन तर २४ दिन मे एक पृष्ठ्य ३ **अभिप्लव** होते है । अनन्तर १२ दिन पय्यन्त **चार पृष्ठ्य १६ अभिप्लव** होते ह । अनन्तर १८ दिन पय्यन्त **एक पृष्ठ्य दो अभिप्लव** होते है । अनन्तर एक दिन **गोष्टोम** एक दिन **आयुष्टोम** होता है । अनन्तर १ दिन पय्यन्त **दशरात्र पृष्ठ्य षडह** ( ६ दिन पय्यन्त ) **छन्दोमा त्र्यह** (३ दिन पय्यन्त) **महाव्रतमह** (एक दिन का) होता ह अन्तिम दिन **उदयनीया त्रिरात्र** होता ह वष समाप्त होजाता ह । आगे की तालिका से वषगणना स्पष्ट होजाती ह—

# गवामयनसत्रे सम्वत्सरस्य अहानि (३६०)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | प्रायणीय | | १ | उदयनीय |
| ३ | आरम्भणीय | | १ | दशरात्र |
| ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | [illegible] | २८ | अभिप्लवौ–२–१२ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन |
| ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | | ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१ ६ दिन |
| ३ | अभिप्लवा ४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | | ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृ ठ्य –१–६ दिन |
| ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | | ३ | अभिप्लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन |
| ३ | अभि लवा –४–२४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | | ३ | अभिप्लवा ४ ४ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन |
| ३ | अभि लवा –३–१८ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन | | २४ | अभिप्लवा ३–१८ दिन<br>पृष्ठ्य –१–६ दिन |
| १ | अभिजित् | | १ | विश्वजित् |
| ३ | त्रय स्वरसामान | | ३ | त्रय स्वरसामान |
| १८ | अहानि | विषुवान् १ | १७९ | अहानि |

तथाविध पूर्वोक्त गवामयनयज्ञ ही हमारे शरीर का निर्म्माता है। वि वद्वृत्त ही इस गवामयन सम्व सर की प्रतिष्ठा हे। **जीवात्मा क्षुद्र सुपर्ण है एव सम्व सर महासुपर्ण है।** सम्व सर का उत्तर भाग (उत्तर

गोल ) न्स सम्वत्सरसुपर्ण का उत्तरपक्ष है। दक्षिण भाग ( दक्षिण गोल ) दक्षिणपक्ष है। म यस्थ विषुवान् आ मा ( धड) है। इसी महासुपर्ण का निरूपण करती हुइ वाजिश्र ति कहती है—

**अथ ह वा एष महासुपर्ण एव यत् सम्वत्सर । तस्य यान् पुरस्ताद् विषुवत – षण्मासानुपयन्ति–सोऽन्यतर पक्ष । अथ यान् षडुपरिष्टात्–सोऽन्यतर । आत्मा विषुवान्" ।**

शत–१२।२।३।७।

श्रुति ने वि वद्वृत को **आत्मा** बतलाया है। सर्वाङ्गशरीर में व्याप्त रहने वाला त व ही आ मा कहलाता है। इधर विष्वद्वृत्त केवल सम्वत्सरयज्ञा मक खगोल के म य भाग में ही प्रतिष्ठित है। सम्पूर्ण सम्वत्सरचक्र में वि वद की जब व्याप्ति ही नही है तो ऐसी अवस्था में विष्वत् को सम्वत्सररूप सुपर्ण का आ मा कसे बतलाया गया ? इस प्रश्न के समाधान के लिए हमें **छन्दोविज्ञान** का ही आश्रय लेना पडेगा। पूर्व में छन्द स्वरूप का विशद निरूपण करते समय हमने कहा है कि **शब्द** एव **अर्थ** दोना में छन्दो यन था समान है। नियत अक्षर एव नियत अर्थ सम्मिलित होकर ही छन्द का स्वरूप बना डालते है। उप युक्त विष्वद्वृत्त **बृहतीछन्द** है ९ अक्षर की समष्टि बृहतीछन्द है। ९ की सख्या आने से **बृहती** का स्वरूप सम्पन्न होजाता है। इसी का नाम **छन्द सम्पत्ति** है।

वि वद् नाम से प्रसिद्ध बृहतीछन्द के दक्षिण भाग में क्रमश –**गायत्री उष्णिक अनुष्टुप्** इन तीन छन्दों की सत्ता है। एव **पङ्क्ति त्रिष्टुप् जगती** ये तीन छन्द उत्तर भाग में प्रतिष्ठित हैं। गायत्री–उष्णिक अनुष्टुप्–ये तीनो क्रमश ६ ७ ८ अक्षर के छन्द हैं। **पङ्क्ति त्रिष्टुप जगती** तीनों क्रमश १ –११–१२–अक्षरो के छन्द हैं। मध्यस्थ **बृहती** नवाक्षर छन्द है। कहने को उसके दोनो ओर के मिलकर ६ छन्द हैं। वस्तुत जो गायत्री है वही जगती है। जो उष्णिक है वही त्रिष्टुप् है। एव जो अनुष्टुप् है वही पङ्क्ति है। ता पर्य्य इस समानता का यही है कि विष्वद से दक्षिणोत्तर १२–८–४–इन अशा के क्रम से ६ ओ छन्द समान ह। चतुष्पदा गायत्री षडक्षरा है। उसकी समकक्षा वाला जगतीछन्द द्वादशाक्षर है। दोनों मिलकर १८ अक्षर हैं। अठारह अक्षर के ९–९ अक्षर के अनुपात से दो बृहती छन्द होजाते हैं। उष्णिक् के सम्मुख समकक्षास्थ त्रिष्टुप के ११–दोनो के सम्मिलित १८ हैं। यहा भी दो बृहती–छन्दो का भोग है। अनुष्टुप के आठ त् समकक्षास्थ पङ्क्ति के १ दोनों के सम्मिलित १८ हैं। यहाँ भी दो बृहतीछन्द हैं। म य का बृहती तो बृहतीछन्द है ही। तदि थ सभी छन्दों का बृहतीछन्द में अ तभाव है जैसाकि निम्न लिखित तालिका से स्पष्ट होजाता है—

| | | |
|---|---|---|
| द्वादशाक्षरा | जगती – | १२ |
| एकादशाक्षरा | त्रिष्टुप् – | ११ |
| दशाक्षरा | पङ्क्ति – | १ |
| नवाक्षरा | बृहती | ९–१ +८+१८। ११+७+१८। १२+६+। १८ |
| अष्टाक्षरा | अनुष्टुप् – | ८ |
| सप्ताक्षरा | उष्णिक – | ७ |
| षडक्षरा | गायत्री – | ६ |

सम्पूर्ण सम्वत्सर में नवाक्षर बृहतीछन्द का ही साम्राज्य है। गणितशास्त्र में ९ संख्या को ही सर्व-संख्या मानने का भी यही रहस्य है। सचमुच नवसंख्या ( नौ ) में सब संख्याओं का समावेश होजाता है। प्रातःस्मरणीय इसी बृहतीविज्ञान को लक्ष्य में रखकर ऋषि कहते है—

**'स वा एष सम्वत्सरो बहतीमभिसम्पन्न"।**

—शतपथे

बृहतीछन्द सम्पूर्ण छन्दों का स्वराट् है। बृहती वर्द्धनशील है। बृहती प्रतिष्ठा है। बृहती के इन्हीं स्वरूपो का लक्ष्य मे रख कर निम्न लिखित श्रुतिवचन हमारे सम्मुख उपस्थित हो रहे है—

१—'बहती–बृहतेर्वृद्धिकर्म्मणः" ( दे० ३।११। )।

२—'बृहती मय्या ययमान् लोकान् थापामेति तद्बृहत्या बृहत्त्वम्" (ता० ब्रा० ७।४।३)।

३—"बहती वाव छन्दसां स्वराट" ( ता० ब्रा० १०।३।८। )।

४—"बहती हि सम्वत्सर' ( शत० ६।४।२।१ ।)।

५—'बहत्यां भूयिष्ठानि सामानि भवन्ति" ( ता० ७।३।१६। )।

यह है खगोल के दूसरे शब्दों में आधिदैविक यज्ञपुरुष के मेरुदण्ड–स्वरूप बृहतीछन्द का संक्षिप्त निदर्शन। यही बृहतीछन्द आध्यात्मिक विश्व का ( जीवशरीर का ) मेरुदण्ड बनता है जैसाकि पूर्व में बतलाया जाचुका है। विष्वद्वृत्त के केन्द्र में हमने सूर्य्य की सत्ता बतलाइ है। इस सूर्य्य के चारों ओर परिक्रमा लगाती हुइ पृथिवी वर्ष मे दो बार विषुवद् पर आती है। क्रान्ति शब्द का अर्थ है दूरी। पृथिवी और विषुवत् की दूरी का पतन जिस बिन्दु पर होता है वही क्रान्तिसम्पात नाम से प्रसिद्ध है। वासन्त शारद भेद से दो सम्पातबिन्दु है। २२ मार्च को वासन्तसम्पात होता है २१ सितम्बर को शारदसम्पात होता है। समरात्रि दिवे काले विषुवद् विषुव च तत् ( अमरकोश ) के अनुसार दोनो सम्पातकालों में पृथिवी विष्वद् पर रहती है। उत्तरगोल से दक्षिणगोल में प्रविष्ट होती हुई पृथिवी जब विष्वद् पर आती है तब वासन्त-सम्पात होता है। एवं दक्षिणगोल से उत्तरगोल में प्रविष्ट होती हुइ पृथिवी जब विष्वत् पर आती है तब शारद सम्पात होता है। इस सम्वत्सर में सूर्य्य–पृथिवी–अन्तरिक्ष–इन तीन लोकों की सत्ता है। पार्थिवाग्नि आन्तरिक्ष्य वायु दिव्यादित्य तीनो का भोग एक ही सम्वत्सर में है। इसीसे

हमारा निर्म्माण होता है। पार्थिवाग्नि भूतप्रधान है। इससे अन्न के द्वारा पाञ्चभौतिक अतएव वाङ्मय शरीर का निर्म्माण होता है। आन्तरिक्ष्य वायु से प्राणतत्त्व का सम्बन्ध है एवं आदित्य से ज्ञानघन मन का सम्बन्ध है। इसप्रकार वाङ्मयी पृथिवी प्राणमय अन्तरिक्ष एवं मनोमय आदित्य से मन प्राणवाङ्मयी अध्यात्मसंस्था का निर्म्माण होता है। आगे के दोनो रेखाचित्रों से विष्वद्वृत्तानुगत सौर–पार्थिव–चान्द्र तीनो सम्वत्सरों का स्वरूप–समन्वय गतार्थ हैं।

(१)–सावित्सरात्मक सम्वत्सरमण्डलपरिलेख —

( चक्रसम्वत्सरप्रतिकृतिरियम् )



(२)–अग्न्यात्मक–कालात्मक–सम्वत्सरचक्र–त्रयी–स्वरूपपरिलेख —

(क –सत्तासिद्ध –सम्वत्सर –अग्न्यात्मक

(ख) भातिसिद्ध –सम्वत्सर –कालात्मक



उपर्युक्त त्रैलोक्य में लोक-लोकी दो भेद हैं। लोक भूत है, लोकी भूतप्रतिष्ठ देवता है। पृथिवी भूत है, अपानाग्नि देवता है। अन्तरिक्षस्वरूप वायु भूत है। तत्रस्थ व्यानाग्नि देवता है। आदित्य भूत है। प्राणाग्नि देवता है। मूलद्वार में अपानाग्नि प्रतिष्ठित है। हृदय में व्यानाग्नि की सत्ता है। ब्रह्मरन्ध्र में प्राणाग्नि का साम्राज्य है। यही प्राणाग्नि सूत्रप्राण-महानग्नि आदि विविध नामों से प्रसिद्ध है। यह इन्द्रप्राण है। या च का च बलकृतिरिन्द्रकर्म्मैव तत् [ या निरुक्त ] के अनुसार यही बलरूप सूत्रप्राण का अध्यक्ष है। सूत्रप्राण जिस में प्रबल रहता है वही कुछ पुरुषार्थ कर सकता है।

अपानप्राण पार्थिव है। यह मूलद्वार से चलकर हृदयस्थ विज्ञानसूर्य्य के चारों ओर परिक्रमा लगाता है। पार्थिवाग्नि-तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत् इस सिद्धान्त के अनुसार वाक् है। इधर मूलाधारस्थ अपानाग्नि पार्थिव है। यही अध्यात्म की पृथिवी है। यही वाक है। प्राणोदान- व्यापार की मूलभूता गति यही वाक्-गति है। वाक् का आरम्भ ही आध्यात्मिक सम्वत्सरयज्ञ की आरम्भणीयाष्टि है। भौतिक प्रपञ्च का आरम्भ यही से होता है। जबतक मूलाधारस्थ वाकतत्त्व प्रतिष्ठित है तभीतक सम्पूर्ण भूत स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित है। सौर सूत्रप्राण का अयन प्रायणीयेष्टि है। आरम्भ भूत से होता है प्रयाण प्राण से होता है। दूसरे शब्दों में प्राणगति प्रायण है अपानगति आरम्भ है। प्रायणीय और आरम्भणीय के अनन्तर अभिप्लव और पृष्ठ्य होते है। रुधिर की गति अभिप्लव है। रक्त का सञ्चरण [ दौड ] ही अभिप्लव है। उस सञ्चरण की सीमा पृष्ठ्य है। उदाहरणार्थ हाथ को लीजिए।

हृदय से प्रारम्भ कर अंश ( स्कन्ध ) बाहु दो हस्त ये चार खण्ड अङ्गुलि-पर्यन्त है। हृदय से स्कन्धपर्यन्त एक युग्म है। स्कन्ध से बाहुपर्यन्त दूसरा युग्म है। चौथा पाणि है। ये ही चार खण्ड चार अभिप्लव है। प्रत्येक में प्रातःसवन माध्यन्दिनसवन सायं-सवन ये तीन तीन सवन हैं। पूर्व-खण्ड का सायसवन उत्तरखण्ड का प्रातःसवन है। इस पारम्परिक सवनग्रन्थिबन्धन से चारो खण्ड पृथक पृथक होते हुए भी परस्पर बद्ध है। सब को मिला कर एक पृष्ठ्य है। आगे जाकर-गायत्री त्रिष्टुप जगती विराट पङ्क्ति इन छन्दो से पाच अगुलिया बनती हैं। कनिष्ठिका गायत्री से सम्बन्ध रखती है। गायत्रीछन्द सब मे छोटा है। अतएव तत्सम्बन्धिनी कनिष्ठिका सब अगुलियो में छोटी है। अनामिका का निर्म्माण त्रिष्टुप् से हुआ है। त्रिष्टुपछन्द इन्द्रदेवता का है। इन्द्र आत्मा है। अमृतप्रधान है। अतएव दिव्यकार्य्य इसी अङ्गुलि से किए जाते है। अनया वै भेषज क्रियते ( शतपथ ब्राह्मण ) इस श्रौत आदेश के अनुसार बच्चे को इसी अनामिका से औषधि देनी चाहिए। मध्यमा की जननी विराट है। तर्जनी जगती से सम्बन्ध रखती है। इस में असुर प्राण है। अतएव जप आदि दिव्य-कार्य्यों में इस का बहिष्कार है। अगुष्ठ की जननी पङ्क्ति है। इसप्रकार अभिप्लव-पृष्ठ्य-भेद से शरीर रचना में वैचित्र्य होजाता है। यद्यपि इस विषय में ज्ञातव्य बहुत कुछ है। परन्तु विस्तार अधिक होजाने से यहा केवल दिग्दर्शनमात्र ही करा दिया गया है।

शिरोभाग में ४ कपाल प्रत्यक्ष है। दो पूर्व कपाल हैं दो पश्चिम कपाल हैं। प्रत्येक में पुनः दो दो खण्ड है। कपाल में चणक भरकर पानी डाल दीजिए। १२ घण्टे में आठो कपाल पृथक् पृथक् होजा-

येंगे। इन आठों कपालों में मास्त क ( भेजा ) सुरक्षित रहता है। यही आ याग्मिक पुरोडाश है। ऐसा है यह शिर कपाल मानो एक ैसा चमस (कटोरा) हो जिस का बुध्न (पेंदा) तो ऊपर है एव बिलभाग नीचे है। ऱ्सी में स पूण आ याग्मिक प्राणदे ताओं का यशोरूप मस्ति क [भेजा] भरा हुआ है जिस इस चमस [शिर] के तीर पर दो श्रोत्रप्राण दो चक्षु प्राण दो नासाप्राण एक वा्मय आ नेय प्राण प्राणा्मक ये सात आ या्मक ऋषि विराजमान है। देखिए।

**अर्वागबिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहित विश्वरूपम् ।**
**तस्यासत ऋषय सप्त तीरे वागष्टमी ब्रह्मणा सविदाना ॥**

सम्पूण देवता सी की आहु त से जीवित हैं। आधिदविक स व सरयज्ञ से निर्म्मित पुरुषयज्ञ के गुप्त रहस्यो को ऋषियोन समझा। तदनुसार ैधयज्ञ का विधान किया। वहा आठ कपाल थे यहा भी आठ मृण्मय कपाल बनाए गए। मस्तिष्क के स्थान में पुरोडाश का विधान किया गया। ैधयज्ञ में आठ ही कपाल क्यो बनाए जाते है? उन में पुरोडाश साथ साथ ही क्यो रक्खा जाता है? इ्यादि प्रश्नों की यही साक्ष् त उपपत्ति है। इसी कपालविज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**'शिरो ह वा एतद्यज्ञस्य यत् पुरोडाश । स यान्यवेमान शीर्ष्ण कपालान-ता ये वास्य (वैधयज्ञस्य) कपालानि । मस्तिष्क एव पिष्टानि । तद्वा एतदेकमङ्गम् । एक सह करवाव, समान क{वावेति । तस्माद्वा एतदुभय सह क्रियते' ॥१,२॥**

अन्न का परिपाक करने वाला अ नि **आमात् है** शव को भस्मसात् करने वाला अग्नि **क्र यात् है** एव दवताओं के हवि का वहन करने वाला अग्नि **ह्यवाट् है**। अग्नि एक ही है वही स्थानभेद से तीन गुणों से युक्त होजाता है। इस भेद का मूलकारण छन्दोभेद ही है। साधारण लौकिक अन्न का छ द दूसरा है शव अ य छ द से छा दत है एभ पुरोडाश का छ द पृथक् है। प्रकृत में ह्यवाहन अग्नि अपेक्षित है। अग्नि में तीनों धर्म्म हे। इन में आमात् क्र यात् धर्म्म अनपेक्षित हैं। म त्रशक्ति के द्वारा उन्ही को दूर कर इस वध अग्नि को निष्कैवल्यरूप से **ह्यवाट** ही बनाया जाता है।

प्रक्रान्तजगत् में— **यथाग्निगर्भा पृथिवी** के अनुसार भूपिण्ड अग्निप्रधान हैं। पार्थिव अग्नि की **वारुणाग्नि प्रवर्ग्याग्नि ब्रह्मौदनाग्नि** भेद से तीन अवस्थाएँ रहती है। भूपिण्ड का निर्म्माता आ या नामक जलीय-आग्न ही वारुणाग्नि है। अर्णवसमुद्र के सलिलरूप ऋत अपत व के गर्भ में प्रविष्ट वही अग्नि अपने तेजोभाव से उस आपोद्र य को परिपक्व करता हुआ कमश आप-फेन-मृत् सिकता शर्करा-अश्मा-अय हिरण्य रूपो में परिणत कर भूपिण्ड का स्वरूप निर्म्माता बन रहा है। आ य वारुण-प्राण ही आसुर है। अतएव त मय पार्थिव अग्नि को असुरभावापन्न ही माना जायगा। ओषधि-वनस्पतिरूप-पार्थिव अन्नों का प रपाक भी इसी आ य-आसर-वारुणाग्नि से होता है जो कि भूतप्रधान है अतएव इस रूप से देव-प्राण के लिए असम वित है। शरीरसस्था में चतुर्विध अन्न का परिपाक करने वाला यही आप्य वारुणाग्नि आमाशयानुब ध से **आमात्** नाम से प्रसिद्ध होगया है।

दूसरा वह भूताग्नि है जिस भूपिण्ड थ अग्नि अपना मल बना कर फेंक देता है फेंकता रहता है। जीवनीय प्राणरस से शून्य भूत–भौतिक प दार्थो का भक्षण यही प्रत्याग्नि करता रहता है जिसके आधार पर ही निऋति देवता प्रतिष्ठित ह। यही शवान्नभक्षक–प्रवर्ग्यभक्षक—क्रव्यात् अग्नि है।

एव अपने विशुद्ध–प्राणरूप से वही पार्थिव अग्नि अदितिमण्डल के द्वारा सौम्य–यज्ञिय देवताओ के लिए पार्थिव अन्नगत विशुद्ध अमृतसोम–रस का वहन करता हुआ देवभावानुबन्धी हव्यवाद् अग्नि है यही ब्रह्मौदनाग्नि है जिसे अ यात्म म हम प्राणाग्नि कहा करते ह। या एक ही अग्नि के तीन महिमा–विवर्त्त होजाते ह जो मात्रातारतम्य से अग्निमात्र म विद्यमान ह। तीनो में से यज्ञकर्म्म म तीसरा दिव्यभावा पन्न हव्यवाट् स्वरूप ही सग्राह्य है यही स भ–नि कर्ष है॥३ ४॥

सहरक्षा आ न आसुर ह शुद्ध अग्नि िव्य है। ऐसा अङ्गार जिस के चारो ओर रक्षा [भस्म] लगी हु हो वालाशून्य वही अग्नि सहरक्षा है। सहरक्षा । असुराणा दूत आस [शतपथ १। ।३] के अनुसार भस्मलिप्त अङ्गार अवश्य ही आसुर होता हुआ दिव्ययज्ञ का विरोधी है। स भस्मरूप आसुर–भाव के निराकरण के लिए ही अङ्गारो के भस्म को हटाया जाता है। इस से अग्नि का शुद्ध रूप व्यक्त होजाता है। यही शुद्ध अग्नि देवयाट है। दवताओ के साथ पुरोडाश का सङ्गमन कराने में यही अग्नि समथ है।

भूपिण्ड के साथ सौर सावित्र–तेज सक्रान्त होता है और व भूपृष्ठ से सलग्न हो सूचीमुख बनता हुआ साथ ही पार्थिव प्राणाग्नि से साश्लिष्ट होता हुआ पुन सूर्य की ओर प्रतिफलित होजाता है। यही अदितिमण्डलगर्भित देवदूताग्नि है जिसका– अग्नि दूत वृणीमहे होतार रत्नधातमम् इत्यादि रूप से यशोगान हुआ है। जिस आकार का यह ज्योतिर्मय प्राणाग्निमण्डल है ठीक उसी आकार का भूपिण्ड के दक्षिणोत्तर पार्श्वों को उपक्रम बनाता हुआ सूर्य्य–विरुद्ध दिक् में भी पूर्वप्रतिफलन के आधार पर एक प्राणाग्निमण्डल बन जाता है जिस कि– दितिमण्डल कहा गया है। यह भाग तमोमय है भूमामय है यही ग्रहणविद्या मे– सैंहिकेयराहु है जिसकी प्रतिच्छाया से चन्द्रग्रहण हुआ करता है। तमोमय भूभाप्राण ही वह– रक्षा प्राण है जो योतिर्म्मयप्राण का अवरोधक बनता हुआ सहरक्षा नामक आसुराग्नि कह–लाया है। यान रहे यह पूर्वोक्त वारुणाग्नि से पृथक्–वस्तुतत्त्व है यह सहरक्षा ही असुराणा दूत आस के अनुसार असुरदू ाग्नि कहलाया है। इसप्रकार अदिति–दिति भेद से पार्थिवप्राणाग्नि के दैव–आसुर ये दो प्राणाग्नि विवर्त्त होजाते हैं जो क्रमश यज्ञसम्पादक तथा यज्ञविरोधी हे। प्रत्यक्ष भूताग्नि में निधू म भूताग्नि यज्ञसम्पादक दवाग्नि का प्रतीक है एव सधूम सहरक्ष–( राख सहित ) मलिन भूताग्नि यज्ञविरोधी आसुराग्नि का प्रतीक है। दोनो में से इस पुरोडाशसम्पादनात्मक यज्ञिय–दवकर्म्म में शुद्ध दैवाग्नि ही अभि–प्रेत है। तत्प्राप्त्यर्थ ही भस्मनिराकरणपूर्वक अङ्गारो को विशुद्ध बनाया जाता है॥५॥

अङ्गार का जो भाग भूमि पर प्रतिष्ठित रहता है वह आसुरभाव से आक्रान्त रहता है। कारण उस अधोभाग में वायु प्रविष्ट नही होसकता। यद्वै वातो नाभिवाति तत् सर्व वरुणदैवत्यम् [कौ ब्रा ] के अनुसार निवातस्थान मे आसुरप्राणाधिष्ठाता वरुणदेवता का साम्राज्य रहता है। सचमुच अधोभाग में अग्नि प्रज्वलित नही रहता। सब ओर से भस्म को हटा दने पर भी नीचे की ओर से भस्मसम्बन्ध को हटाना

कठिन है। उस आ स असुरों के * आसङ्ग का भय नहीं हटाया जासकता। इस विप्रतिपत्ति को दूर करने के लिए यजु पूत म यम कपाल के साथ इस अङ्गार का सम्बन्ध किया जाता है। यजु साक्षात् अग्नि है। ब्रह्म-देव-भूत-पशु भेद से अग्नि चार प्रकार का है। इसी आधार पर- **चतुर्धा विहितो ह वा अग्रे अग्निरास** [शतपथ १।१।१५] यह कहा जाता है। **ब्रह्माग्नि वेदाग्नि है**। इसी को यजु सम्बन्ध से **सामयाजुषाग्नि** भी कहा जाता है। यही **प्राणाग्नि** नाम से भी प्रसिद्ध है। यह अग्नि **स्वायम्भुव** है। **सौराग्नि देवाग्नि है**। **पार्थिवाग्नि भूताग्नि है**। **प्रवर्ग्याग्नि पश्वग्नि है**। यजु म त्र श द-मय है यजुरग्नि अर्थरूप है। श दा र का अभेद है। यजुर्मन्त्र साक्षात् यजुराग्नि है। यह अग्नि राक्षसों का अपह ता है। तद्युक्त कपाल में अङ्गार का स ब ध करने पर अवश्य ही असुरों के आसङ्ग का भय विलुप्त होजाता है ॥६॥

विश्व के सम्पूर्ण पदार्थ **घन-तरल-विरल** इन तीन अवस्थाओं से आक्रान्त है **घनावस्था ही निविडावस्था है**। **तरलावस्था प्रसिद्ध है**। **विरलावस्था वा पावस्था है**। मी बाष्पावस्था के लिए **धूम** श द प्रयुक्त होता है। उदाहरणार्थ एक कपूर की डली सामने रखिए। कपूरखण्ड घन है ठोस है। इसके प्र येक अवयव निविड हैं। इस खण्ड को अग्नि पर चढा दीजिए। कपूर पिघल जायगा। यही तरलावस्था है। अधिक अग्नि के संयोग से कपूर धूम्ररूप में परिणत होकर उड जायगा। यही तीसरी विरला वस्था है। प्र येक पदार्थ अग्नि-सोमा मक है। सोमगर्भित अग्नि ही वस्तु है। इस अग्नि की ही उप युक्त तीन अवस्थाएं होती है। **घनाग्नि पृथिवी है**। **तरलाग्नि अन्तरिक्ष है**। **विरलाग्नि द्युलोक है**। जिस पर हम सब चराचर प्राणी प्रतिष्ठित है उसी का नाम पृथिवी नहीं है। अपितु घनावस्थापन्न य च-यावत् पदार्थ पृथिवी है। तरलावस्थापन्न सम्पूर्ण पदार्थ वायु हैं। एव विरलावस्थापन्न सभी पदार्थ आदि य है। अग्निमयी पृथिवी तत्तत् पदार्थों की घनावस्था है वायु तरलावस्था है एव आदि य विरलावस्था है। यही ततत् पदार्थों की प्राणावस्था है। उपर्युक्त इन्हीं तीनों अवस्थाओं के लिए ब्राह्मणग्रन्थों में क्रमशः **ध्रुव-धरुण-धत्र** श द प्रयुक्त हुए हैं। **घन पदार्थ ध्रुव है**। **तरल पदार्थ धरुण है**। **विरल पदार्थ धत्र है**। धत्र और धरुण की प्रतिष्ठा ध्रुव है। क्योंकि ध्रुवावस्था ही धर्त्र और धरुणावस्था की जननी है। ध्रुव पृथिवी का प याय है। हमारी प्रतिष्ठा है।

यज्ञ में आसुर प्राण विघ्न बाधारूप से निर तर यज्ञकर्त्ता यजमान की प्रति ठा उच्छिन्न करने का प्रयास करते रहते है। उनके इस प्रय स को विफल करने के लिए प्रतिष्ठातत्व प्रा त करना आवश्यक है। उसी प्रतिष्ठात्व को प्राप्त करने के लिए एव प्रा त प्रतिष्ठा से भ्रातृ यों के प्रयास को विफल करने के लिए- **ध्रुव-मसि** इ यादि म त्र बोलते हुए कपालोपधान किया जाता है। **पशु-अनुचर-प्रजा-स्त्री-द्रव्य-भूमि**-आदि अनेक प्रकार के वित्त है। इन सब वित्तों में श्रेष्ठ वित्त **ब्रह्मवीर्य्य** और **क्षत्रवीर्य्य** हैं। **ज्ञानशक्ति ही ब्रह्मवीर्य्य है** एव क्रियाशक्ति ही क्षत्रवीर्य्य है। जिस मनुष्य में **ज्ञान** और **क्रिया** दोनों सम्पत्तियाँ विद्य

*-आसङ्ग एक प्रकार का नि फल आक्रमण है। राक्षसबुद्धि वाले मनुष्यशरीरधारी असुरों की यह स्वाभाविक वृत्ति है। इसी आसङ्ग के लिए **छेड़छाड** श द प्रयुक्त होता है। यही लोकभाषा में **आसङ्गा दारी** नाम से प्रसिद्ध है।

मान हैं वह सब कुछ प्राप्त करने में समथ है। कर्म्मठ एव ज्ञानी पुरुष के कोश में असभव श द का अभाव है। न दोनो के बिना पुरुष पुरुषाभास है। वीडवी य से सम्ब ध रखने वाला अथ एव पूषाप्राण प्रधान शू स सम्ब ध रखने वाला पशु भाग दोनो ही तबतक सवथा निरथक हैं जबतक कि इह्न ज्ञान और क र्म के आश्रित नही बना दिया जाय।

ब्रह्म और क्षत्र के अतिरिक्त एक तीसरा व और है। वह है भूमा। आप में ज्ञान की मात्रा भा पा पूण है। आप कर्म्मठ भी हैं। किन्तु आपकी इच्छानुसार क म करने वाले अनुयायी यदि आपको नही मिलते हैं तो आप उस काय्य को कभी समृद्ध नही कर सकते। किसी भी काय्य को याद भूमाभावापन्न (वृद्धिंगत) करना हा तो इसके लिए सजातों की आवश्यकता है। समानकक्ष समानधर्म्मा सहयोगी अपेक्षित हैं। जिसके प्रज्ञा कोश में ब्रह्मवीर्य्य–क्षत्रवीर्य्य एव सजातसपत्ति विद्यमानहै उसके लिए कोइ भी का य असम्भव नही है। इन्ही तीनों सपत्तियों को प्राप्त करने के लिए ब्रह्मवनि वा क्षत्रवनि वा सजातवनित्वा इ यादि मन्त्र का प्रयोग किया जाता है। यजमान स्वय ज्ञान और क म से युक्त है। इधर इसके सहकारी ऋ विक भी ऐसे ही हैं। ऐसी अवस्था में इसका यज्ञकर्म्म अवश्य ही सफल है। ७।८।६। ।११।

पृथिवीलोक को आप प्र यक्ष दख रहते है। सूय्यप्रतिष्ठारूप द्यु लोक का भी आप साक्षात् कर रहे हैं। दोनो के म यस्थ अ तरिक्ष का भी प्र यक्ष हो ही रहा है। इसप्रकार तीनो लोक आपके लिए अद्धा (प्रत्यक्ष) हैं। पर तु चौथा पारमेष्ठ्य लोक अनुमानगम्य है। अस्नि वै चतुर्थो देवलोक आप (कौ॰ ब्रा) के अनुसार चौथा लोक केवल श दप्रमाणगम्य है। हम साधारण कोटि के मनुष्य विदित नहीं चौथा लोक है अथवा नहीं इसी विचिकि सा में लगे रहते हैं। हमारी यह विचिकि सा तबतक स य है जबतक कि हम आषदृष्टि प्राप्त कर उसके द्वारा चौथ लोक को दख न ल। क्योंकि अस्ति न वा यही हमारा स यभाव है। एव यज्ञ में सत्यानुपालन का आदश है एव जसा मन मे हो वैसा कहना यही स य है। अत इसी सत्यरूप अनद्धाभाव को लक्ष्य में रखकर– विश्वाभ्यस्त्वा आशाभ्य यह बोल कर दक्षिण भाग की ओर कपालोपधान किया जाता है। अनद्धा चतुथलोकवत् विश्व आशाए भी अनद्धा ही है ॥१२॥

आर्षसाहि य के प्रत्येक श द में कुछ न कुछ निगूढ रहस्य पिनद्ध (सुगुप्त) रहता है। भृगु और अङ्गिरा के तप से इ यादि वाक्यसन्दभ के भृगु अङ्गिरा और तप ये तीनो ही शब्द अ यन्त रहस्य-पूण हैं जिनमें से सवप्रथम तप श द की ओर ही आपका यान आकर्षित किया जाता है। सासारिक स पूण क र्मों को छोड छाड कर एका त में शून्य आरण्य में जाकर इश्वरचि तन करना ही तप किवा तप श्चर्य्या कहलाती है आजदिन सर्वसाधारण में एव वदिक–विज्ञान की गहना वी स अपरिचित कुछ एक विद्वानो में तप का उक्त लक्षण ही प्रचलित एव मान्य है। हम इस लक्षण का विरोध नही करते। तप का उपय्यु क्त लक्षण भी होसकता है। परन्तु यापकाथ को अपने उदर में रखने वाले तप का उपय्यु क्त अथ कर बैठना अनुचित है। इश्वरप्राप्त्युपायभूत कायक्ल श अनशन एव योगमाग की कठिन साधनाओं को ही तप मानने वाले विद्वानो से हम पूछते हैं कि यदि ऐसा है तो—

१ ' प्रजापतिर्वा इदमग्र एक एवासीत्। सोऽकामयत सोऽश्राम्यत्। स तपोऽतप्यत। तस्य तप्यमानस्य तेजारसो निरवर्त्तताग्नि (शतपथ)

२ असौ वा आदित्यस्तप (शत ।१।५।)
३–तप स्विष्टकृत् (शत ११।२।७।१८)
४–तपो वा अग्नि (शत ३।४।३।२।)
५–तप आसीद् गृहपति (तै ब्रा ३।१२।६।६)
६–एतद्वै तपा यो दीक्षित्वा पयोव्रतोऽसत् (श ५।१।–)
७–भृगूणामङ्गिरसा तपसा तप्यध्वम् (शतपथ)

इ यादि श्रौतवचनो का आपकी मा यता म कसा ? और क्या सम वय होगा ? । क्या इश्वर–प्रजापति किसी अ य इश्वर की प्राप्ति के लिए योगसाधनरूप तप में अनुरक्त हैं ? । इन सब विप्रतिपत्तियो के नि करण के लिए एकमात्र नि न लिखित लक्षण को ही लक्ष्य बनाना पडेगा । तप का यथाथ एव अ याप्ति अतिव्याप्ति दोष–रहित यापक लक्षण करते हुए महर्षि तित्तिरि कहते है—

'एतद्वै तप इत्याहुयत् स्व ददाति'
—तै ब्राह्मण

आप्त महर्षि उसे ही तप कहते है जो कि अपने आप को द दता है । ता प य इस का यही है कि आ या मिक आधिदैविक आधभौतिक तीनो म से किसी भी त त्र को प्रा त करने के लिए जो यापार किया जाय वही तप है । पर तु वह व्यापार तप तभी कहलाएगा जबकि उसमें अपने आ मा का समपण होगा । आप अ य वस्तु को अपने म लाना चाहते है । इसके लिए पहले आपको अपने आप में स्थान बनाना पडगा । जिस स्थान पर आप प्राप्त वस्तु रखना चाहते है उस स्थान के प्राण को विसर्जित करना पडगा । यदि बिना प्राणदान के दूसरे श दो म बिना आ मबालदान किए कि आप किसी कि सम्पत्ति को ललगे तो आप उससे उचित लाभ स उठासकग । प्राणपातमूलक परिश्रम के द्वारा जो सम्पत्ति–लाभ होता है एव इससे आ मा में जसी शान्ति प्राप्त होती है वैसी शान्ति यथ की आइ हुइ सम्पत्ति से कथमपि सम्भव नही है । प्रथम तो बिना आ मसमपण के लाभ हो ही नही सकता । यदि छलछिद्रादि आसुरी माया के द्वारा एव अ या य कुचक्रों से लाभ हो भी जाता है तब भी उससे वास्तविक शान्ति नही मिल सकती ।

प्र येक वस्तु की प्राप्ति के पहल आप अपना प्राणदान करें । पहले बलिदान फिर प्राप्ति । यही व्यापक सिद्धान्त है । यदि आप कुछ लना चाहते हैं तो पहिले कुछ अपना समपण कीजि यही तप है । प्रजापति सृष्टि की कामना करते है । इसके लिए वे अपने प्राण की आहुति देते हे । यही है तप की वास्तविक स्वरूप परिभाषा । वाक श्रोत्र हस्त पाद आदि सभी का व्यापार तप है। परन्तु सवश्र ठ तप भृगु और अङ्गिरा का ही है। भृगु सोमतत्व है एव आङ्गरा अग्नितत्व है । अग्नि के क्रमिक चयन से शरीर बना है एव सोम से औषधि (अन्न) के द्वारा मन बना है । केवल शरीर से कर्म्म करना अङ्गिरा का तप है एव केवल मनोराज्य में विचरण करना भागव तप है । दोनो ही तप अधूरे है । दोनो के सम वय से जो तप का स्वरूप नि पन्न होता है वही तेजिष्ठ तप है । मनोयोग पूवक शरीर से जो व्यापार किया जाता है वही अ यर्थ तप है। उसी तप स पत्ति की प्राप्ति के लिए भृगुणामङ्गिरसा तपसा तप्यध्वम् कहा गया है ।

# तप –स्वरूप-दिग्दर्शनम्

प्रसङ्ग उस– **तप** श द का उपास्थत हापडा है जिसके साथ वत्त मान युग की प्रयत्नप्रभाव–समाकर्षिता भावुक–प्रज्ञाओ के द्वारा **त्याग–तपस्या बलिदान** नाम की सुप्रसिद्धा **लाकघोषणा** समा वत होरही है । प्रतएव प्रसङ्गधिया आनवार्यरूपेण यह आवश्यक होजाता है कि **भृगूणामङ्गिरसा तपसा तप्यध्वम्** इत्यादि श्रुतिमूलक **तप** श द का प्रकृतासद्ध ता वक चिर तन नातवृत्त सक्षेप स स्पष्ट कर दिया जाय जिसके बिना हमारी प्रज्ञा आज का का पनिक याग तपस्या बलिदान–पर पराओ के महान् व्यामोहन से कदाप आ म परित्राण नही कर सकती ।

सुप्रसिद्ध–पाणिनीय धातुपाठ से अनुप्राणित– **तप** धातु **स ताप** **ऐश्वर्य** तथा **दाह** इन तीन अर्थों से अनुप्राणित है (१) । क्या एक ही– तप त व के ये तीन विभि न अथ है प्रश्न का उत्तर **पुरुषभावानुब ध** से जहा **स्वीकृात** मे दिया जायगा वहा **प्रकृतिभागानुब ध** स प्रश्न का उत्तर **निषेधा** मक ही होगा । सभी त व सभी पदाथ सभी विवत्त – **एक वा इद वि बभूव सवम्** – **एतद्वै तन्** इत्यादिरूप से जहा आ मपुरुषद ष्या एक ही **ब्रह्म** के महिमामय विवत्त बनत हुए आभन्नाथक ह इसी इसी अभिन्नार्थता के आधार पर जहा **सर्वे सवाथवाचका** सिद्धा त यवास्थत हुआ है वहा अपन त्रिगुणभाव स विषम विभिन्न पृथक भावो की सर्जिका **प्रकृति** के अनुब ध से **स तापाथक तप ऐश्वर्याथक तप** तथा **दाहाथक तप** तीनो का स्वरूप प्रकृतिभेदभि न प्राकृत–सस्थान–विभागो के अनुपात से सवथा पृथक पृथक ही माना जायगा । **तप** श द के चिर तन–इतिहास मे प्रवृत्त होते हुए हमें सवप्रथम प्रकृति के उन निभक्त तीन सस्थानो का ही अ वषण कर लेना पडगा जिनमें ब्रह्मविवत्त रूप एक ही तप के प्रकृति भेदभिन्न स ताप–ऐश्वय्य दाह लक्षण विभन्न तीन तपोभाव पृथक–पृथक रूपेण यवास्थत एव प्रतिष्ठित हैं ।

**शतपथभाष्य** के अबतक के पूवस दर्भों का अवधानपूवक अवलोकन मनन करने वाले पाठको को यह विदित होगया होगा कि विश्वश्वर पुरुषा मप्रजापात का महिमामय प्राकृत विश्व प्राणादि गुणभूतो के पञ्चीकरण से **पञ्चपर्वा** बन रहा है । अतएव प्रकृति के किंवा प्राकृत–यज्ञा मक–विश्व के समष्ट्या मक यष्ट्या मक सभी विवत्त प चपर्वा–प चा मक–पाङ्क्त ही प्रमाणित होरहे है जैसाकि पूवस दर्भानुगत **पाङ्क्तो वै यज्ञ** इ यादि के सम वय–प्रसङ्ग में विस्तार से स्पष्ट किया जाचुका है । अतएव विश्वाधि ठात्री प्रकृतदेवी उपनिषदो में भी **पञ्चपर्वा** नाम से ही प्रसिद्ध हुइ है जसाकि निम्न लिखित श्वताश्वतर वचन से स्पष्ट प्रमाणित है—

---

(१)–'तप'–स तापे–(भ्वादिगण)–स तापार्थक तप
तप'–एश्वर्ये–(दिवादिगणे)-ऐश्वर्यार्थक तप
तप'–दाहे— (चुरादिगणे) दाहार्थक–तप

इसका भाग क्षीण कर देते हैं विशीर्ण कर देते है (पानी शान्ति है) अत शान्तिरूप इन पानियों से इस (क्षीणभाग) का पुन सन्धान ही करते हैं। इसी प्रयोजन के लिए **'अभिमर्शन'** करते है ॥११॥

अभिमर्शन क्यों किया जाता है ? इसकी उपपत्ति बतलादी गई। अब आवृत (पद्धति) बतलाते हैं—

वह अध्वर्यु और ऋत्विक्— **अग्निष्ट त्वच माहिंसीत'** (१।२२) यह मन्त्र बोलता हुआ पुरोडाश के चारों ओर जल का सम्बन्ध करते है। आगे जाकर यह ऋत्विक् इस पुरोडाश को चारों ओर से अग्नि मे तपावेगा। उसी अवस्था को लक्ष्य मे रखकर कहते है— हे पुरोडाश ! आपकी त्वचा को अग्नि न जलाडाले ॥१२॥

अभिमर्शनानन्तर—**'पर्यग्नि करोत्यन्तरित्त रक्षोऽन्तरिता अरातय इति सहाज्यम्'** (का श्रौ २।५।१२) के अनुसार (गार्हपत्याग्नि मे से प्रज्वलित अङ्गार लाकर) अध्वर्यु— **'अन्तरित्त रक्षोऽन्तरिता अरातय** यह मन्त्र बोलता हुआ पुरोडाश के चारों ओर उसे फिराता हुआ पुरोडाश को अग्नि से वेष्टित करता है। ऐसा करता हुआ अध्वर्यु अग्नि से अच्छिन्न ही पुरोडाशका ग्रहण करता है। नाष्ट्रा और राक्षस इसका स्पर्श न करले अग्नि राक्षसों का अपहन्ता है। इसलिए इसे पर्य्यग्नि करते है ॥१३।

पर्य्यग्निकरणानन्तर दग्धाङ्गार को गार्हपत्य मे प्रक्षिप्त कर अप-उपस्पर्श कर—**'देवस्य त्वेति श्रपणम्** (का श्रौ २।५।२३) के अनुसार—**'देवस्त्वा सविता श्रपयतु वर्षिष्ठेऽधिनाके'** (१।२२) यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु क्रमश प्रथम-द्वितीय पुरोडाश का परिपाक करता है। इस (दिव्यान्नस्वरूप) पुरोडाश का श्रपयिता मनुष्य नहीं है। वह श्रपयिता तो देव है। सविता देव ही इसका परिपाक करते है। वृद्धतम स्वर्ग मे सवितादेवता तुम्हारा परिपाक करें इससे पुरोडाश को देवत्रा (देवाधीन दिव्यसम्पत्) बनाते हैं। श्रपणानन्तर- **मामेरित्यालभते'** (का श्रौ० सू ।५।२४।) के अनुसार यह परिपक्व हुआ कि नहीं यह जानने के लिए पुरोडाश का स्पर्श करता है। श्रपणानन्तर स्पर्श क्यों किया जाता है ? इसकी उपपत्ति बतलादी गई। अब पद्धति बतलाते ॥१४॥

वह अध्वर्यु — **मामेर्मा संविक्था'** (१।२३) यह मन्त्र बोलता हुआ पक्व पुरोडाश का स्पर्श करता है। अमानुषरूप आप को (पुरोडाश को) मै मनुष्य छूता हूँ इस से आप मत डरिए मत कम्पित हो यही मन्त्रार्थ है ॥१५॥

अभिमशनान र— अतमरुरिति शृतावभिवासयति भस्मना वेदेनोपवेषण वा (का श्रौ ।५। ५) क अनुसार अ वर्य्यु शृत पुरोडाश को साङ्गार भस्म स आच्छादित करदेता है। ऊपर से राक्षस असुर इसे न देखल नग्न की भॉत चोरादि से मुषित की भाति यह न रक्खा रहे इसलिए आ छादित करते है ॥१६॥

पुरोडाश को आच्छादित क्या किया जाता है ? इसकी उपपत्ति बतलाई गई । अब पद्धति बतलाते हैं—

वह अ वर्यु – 'अतमेरुर्यज्ञोऽतमेरुर्यजमानस्य प्रजा भूयात (१।२३) यह मन्त्र बोलता हुआ पुरोडाश को साङ्गार भस्म से आच्छादित करता है। पुराडाश क साथ साथ ही यज्ञ और यजमान भी आच्छादित न होजाय इसलिए 'अतमेरु इत्यादि रूप से आच्छादित करना है ॥१७॥

अभिवासनान तर— पा यगुलिप्रक्षालनपात्रभ्यो निनयत्यभितप्य प्रत्यगसस्यन्दमान त्रिताग त्वे' ति प्रतिमन्त्रम्' (का श्रा सू ।५ ६) क अनुसार पात्रीनिर्णेजनकर्म्म करते है। अगुलिप्रक्षालित जल को आप्त्यादेवता क लिए डालते है । सा जिसलिए कि आप्त्यों क निनयन करते हैं उसकी उपपत्ति (आग के ब्राह्मण मे) बतलाते हैं ॥१८॥

## प्रथमकाण्डान्तर्गत द्वितीयाध्याय का द्वितीय ब्राह्मण एव प्रथमप्रपाठक का छठा ब्राह्मण यहाँ उपरत प्रथम-प्रपाठक समाप्त



(भाष्य)—आहुति के लिए पुरोडाश सम्पादन करता है। तत्र कृष्णमृगचर्म्म पर प्रतिष्ठित पाषाणमयी दृषत् (सिल) पर उपल (लोढी) से हविद्र य का पेषण होचुका है। साथ ही पिष्ट हवि में महीना पयोऽास इस अनिरुक्त यजुमन्त्र से आयनिर्वाप क लिया गया ह । अत्र आ ययुक्त म पिष्टद्र य का पारपाक कर इसे पिण्डरूप में परिणत कर आहुात के या य बनाना है। प्रकृत ब्राह्मण म इसी विषय का निरूपण है । पिष्टद्र य को पिण्डरूप में परिणत करने के लिए आज्य। क म का अधिष्ठाता अ वर्य्यु दमयुक्ता पात्री में पिष्टद्रव्य को प्रतिष्ठित कर देवस्य त्वा इत्याद मत्र बालता हुआ सवापकर्म्म करता है । १।१।१ ब्राह्मण के अनुसार मनुष्य असत्यसहित होता हुआ सत्यसहित (सत्यानुयायी) देवताओं से विभिन्नधर्म्मा है। देवप्राण ही देवप्राण के साथ सम्बन्ध कर सकता है। इसी दिव्यभाव का प्राप्ति के लिए अ वर्य्यु को देवस्य वा सवितु यह कह कर ही सवापकर्म्म करना पडता है।

लोकमर्य्यादानुसार **सजातीय** को **ब धु** कहा जाता है । सजाती से प्रकृत म **सगोत्री** ही अभिप्र त समझना चाहिए । शुक्र में चा द्रसोम प्रतिष्ठित रहता है । च द्रमा मे **रेत** **य** यश ये तीन त व प्रतिष्ठित रहते हैं । शुक्रगत चा द्र श्रद्धारस ही सगोत्रियो को अपने सूत्र ( श्रद्धासूत्र ) से ब रखता है । आशौच की प्रतिष्ठा स्वरूप इसी श्रद्धासूत्र से सगोत्री परस्पर बद्ध रहत है । अत सी श्रद्धाब धन के कारण इह **ब धु** ( **ब धनात्–ब धु** ) कहा जाता ह । ब धु श्र ा के द्वारा म यक रूप से ब धनयुक्त रहता है अतएव इस **स ब धी** भी कहा जाता है । हविग्र हण करते समय **देवस्य त्वा सवितु** इ यादि म त्र का प्रयोग किया जाता है । वहा विस्ता से स म त्र का वैज्ञानिक अ बतला दिया गया है । प्रकृत मे उसी म त्र स आज अ वर्यु सवापक म करता है । वह और प्रकृतम त्र दोनो एक दूसरे के ब धु है । सम्ब धी है । जो ता पर्य्य उस का था वही ता प य स म त्र का है । **अमा** श द विप्रकृष्टाथ का सूचक है । इस प्रकृत यजु म त्र का ब धु वही हविग्र हण का क म त्र है—यही नि कष है ॥१॥

पिष्टद्र य का पात्री म सवाप करके ( पात्री में पि ट य डालकर ) अ वर्यु वदि के म यभाग में बठ जाता है । उधर आग्नीध्र नाम का ऋत्विक **समाप ओपधीभि** इ यादि म त्र बोलता हुआ पिष्टद्र य मे– **उपसजनी** डालता है ।

भिन्न भिन्न कर्म्मों के लिए यज्ञ में भिन्न भिन्न पानी नियत रहते है । व **प्राक्षणी–मन्थन्ती–स्रव ती–उपसजनी** इ यादि भिन्न भिन्न नामो से प्रसिद्ध है । वह पानी जो ओषधियो मे प्रविष्ट होकर उन्हे रसयुक्त बनाता है– **उपसजनी** नाम स प्रसिद्ध है । बिना रसरूप पानी के सम वय के ओषधियों का परिपाक नहा होसकता । आपको यान रखना चाहिए कि जब जौ की धानी बनाई जाती है तो पहिले जौ को पानी में भिगो दिया जाता है । यदि मकान बनाते समय पानी का अधिक प्रयोग किया जाता है तो मकान अधिक दृढ होजाता है । पानी के स ब ध से अग्नि ओज ठ बल ठ बनता हुआ उस वस्तु में अधिक दृढता से प्रतिष्ठित होजाता ह । रोटी के परिपाक के लिए पहिले चूर्ण (चून) को पानी से समन्वित करना पडता है । अग्नि को अ तर्य्यामसम्ब ध से पकडने की शक्ति एकमात्र पानी म ही है । स्वय अग्नि भी तो पानी ही है । पृथिवी से सूर्य की ओर जाने वाला पानी ही **अग्नि** किंवा अङ्गिरा कहलाता है एव सूर्य से पृथिवी की ओर आने वाला पानी ही **पानी** कहलाता है । **अङ्गिरा भी पानी है भृगु भी पानी है ।**

**आपो भृ वङ्गिरारूपमापो भृ वङ्गिरोमयम्** यह निर्वि त सवनिर्णीत है । **अङ्गिरा की प्रतिष्ठा भृगु है तो भृगु की आश्रयभूमि अङ्गिरा है** । यदि किसी पदाथ में आप अग्नितत्व प्रतिष्ठित करना चाहते ह तो पहिले वहा आपको पानी का ही स ब ध कराना पडगा । अयस्कार ( लुहार ) **लोहखण्ड** ( छीणी वगरह ) मे अग्नि प्रतिष्ठित कर उसे दृढ करना चाहता है । परन्तु इस दृढता के लिए उसे बार बार उस लोहखण्ड को पानी म डुबोना पडता है । उसे अग्नि का प्रवश कराकर लोह को तरल बनाना है । इस अग्निप्रवश के लिए पानी का सम्ब ध कराना नितान्त अपेक्षित होजाता है । यही अवस्था अ या म–यज्ञ की है । वैश्वानर ( जाठराग्नि–अपणाग्नि ) भुक्तान्न का परिपाक करने के लिये तबतक सर्वथा असमथ है जबतक की पानी का उसके साथ सम्ब ध न करा दिया जाय । अन्नाहुति के साथ ही पानी की आहुति देना भी परम आवश्यक है । बिना इस के जाठराग्नि अन्न में प्रतिष्ठित नही होसकता । दूसरे श दों में–बिना पानी के जाठराग्नि अन्न के परिपाक में कभी समर्थ नही होसकता ।

अग्निना इता वृष्टिमुन्नारयति मरुत सगतयनि इस श्रुति सिद्धान्त के अनुसार अङ्गिरा-अग्नि के द्वारा भूपिण्डस्थ पानी अन्तरिक्ष म चला जाता है। वहा जाकर वायु म प्रतिष्ठित होजाता है। यही ग्रीष्मकाल है। ग्रीष्म-ऋतु म भूमण्डल पर पानी का अभाव रहता है। कारण यहा पार्थिव पानी उपर्युक्त सिद्धान्त के अनुसार अन्तरिक्ष य वायुधरातल पर प्रतिष्ठित रहता है। आग्नेय तत्व पानी के सम्बन्ध से तीव्र होजाता है। यही कारण है कि अन्तरिक्षस्थ प्रयुक्त पानी के सम्बन्ध से ग्रीष्म में सौर रश्मिया अतिप्रखर बनती हुई ग्रीष्म-ऋतु की जननी बन जाता है। स्नानोत्तर शारीराग्नि अधिक प्रज्वलित होजाता है यह सर्वानुभूत विषय है। इसीलिए अग्नियज्ञ (दैनिक भोजन) के सम्बन्ध में—हाथ पर इन्द्रियों आदि के साथ जल के सम्बन्ध कराने का आदेश है। प्राणाग्नि को शान्त करने के लिए ही भोजन के आद्यन्त में आचमन का विधान है।

भौतिक जगत् मे भी आप म स्थिति का साक्षात्कार कर सकते हैं। एञ्जिन मे जबतक पानी न डाला जाता तबतक तत्र आग्न कभी भी प्ररूप म परिणत न हो सकता। असीम-भार का वहन करना आग्न का सामर्थ्य अवश्य है परन्तु आग्न म यह सामर्थ्य पानी म ही आता है। ओषधि-वनस्पतियो का सारतेज स एव भूगर्भ य अग्नि स परिपाक तबतक सर्वथा असम्भव है जबतक कि उनके साथ पानी का सम्बन्ध न करा दिया जाय। इसप्रकार उक्त कुछ एक उदाहरणो से यह भलीभाति सिद्ध होजाता है कि पानी ही अग्नि की प्रतिष्ठा है। शरीरजल अग्निसत्ता पर ही प्रतिष्ठित है यह ठीक है। परन्तु अग्नि की सत्ता पानी पर ही प्रतिष्ठित है अतएव बलवान को अग्निमान् न कहकर पानीदार ही कहा जाता है। आज अन्यत्र को पिष्ट द्रव्य म परिपाक-क्रिया के द्वारा अग्नि प्रतिष्ठित करना है। बिना पानी के अग्नि प्रतिष्ठित हो नहीं सकता। अतएव अपणकर्म से पहिले उपसर्जनी नाम के पानी का पिष्ट द्रव्य के साथ सम्बन्ध कराया जाता है। निम्नलिखित मन्त्र से उपर्युक्त कर्म किया जाता है—

> 'समाप ओषधीभि समोषधयो रसेन। स रेवती जगतीभि पृच्यन्ताम्।
> सम्मधुमतीर्मधुमतीभि पृच्यन्ताम्।'
>
> —यजु स १।२१।

उपसर्जनी नामके पानी (पिष्टरूप) ओषधियो के साथ भलीभाति मिल एव साथ ही (पिष्ट) ओषधिया रसरूप उपसर्जनी पानियोके साथ भलीभाति सगत हों। रेवती नामसे प्रसिद्ध पानी जगती नामसे प्रसिद्ध ओषधियो के साथ सम्यक् प्रकारसे एकीभूत हो मधुमती पानी मधुमती (मधुररसवती) ओषधियों के साथ मिलें मन्त्रका यही अक्षरार्थ है। पानीका मिलाने की आवश्यकता क्यों हुई? इसकी उपपत्ति पूर्व में बतलादी गई। अब केवल रस रेवती मधुमती इन शब्दो के अर्थोंका विचार करना है। पानी को ओषधियो का रस बतलाया जाता है। प्रत्येक वस्तु की स्वरूपस्थिति के लिए रस और शुक्र नाम के दो तत्त्व अपेक्षित होते हैं। रस और शुक्र के समन्वयसे ही पदार्थ का स्वरूप बनता है। रस तरल द्रव्य है शुक्र घन द्रव्य है। रसतत्व सोमप्रधान है शुक्रतत्व अग्निप्रधान है। सौम्य रस योषाप्राणमय है आग्नेय शुक्र वृषाप्राणमय है। योषावृषात्मक रस-शुक्र के मिथुन से ही विश्व के सम्पूर्ण पदार्थो का स्वरूप बना हुआ है। प्रत्येक वस्तु म आत्मा पिण्ड ये दो भाग उपलब्ध होते हैं। आत्मा

पिण्ड का सञ्चालक है एवं पिण्ड आत्मा का आयतन है। आत्मभाग रस है पिण्डभाग शुक्र है। रस भाग तरल होने से अनस्था नाम से व्यवहृत होता है पिण्डभाग अस्थिमत् कहा जाता है। अनस्थिमत (बिना हड्डीवाले) रसरूप आत्मा ने अस्थिमत् (हड्डीवाले शुक्रभाव से सम्पन्न) पिण्ड को अपने ऊपर प्रतिष्ठित कर रक्खा है इसी आधार पर वेदपुरुष कहते हैं—

**को ददर्श प्रथमं जायमानमस्थन्वन्तं यदनस्था बिभर्ति।**
**भूम्या असुरसृगात्मा क्वस्वित्को विद्वांसमुपगात्प्रष्टुमेतत् ॥**
ऋक्सं० १।१६४।४।

रस ही तत्तत् पदार्थ का आत्मा है इसी आधार पर— रसो वै सः — यावानु वै रसस्तावानात्मा (शतपथ ब्रा०) यह कहा जाता है। इसी रस शुक्र को याज्ञिक परिभाषा में आज्य पृष्ठ कहा जाता है। आज्य आत्मा है पृष्ठ पिण्ड है। रसरूप आज्य एवं शुक्ररूप पृष्ठ से ही वस्तु का स्वरूप निष्पन्न होता है।

ओषधियों में भी ये ही दो तत्त्व प्रतिष्ठित है। अग्नि इन ओषधियों का शुक्र है पानी (तद्गत सोम) रस है। यही रस इनका जीवन है। सोमरूप रस जीवनप्रद रसभाग के कारण ही पानी को अमरकारने जीवन शब्द से व्यवहृत किया है। रस से ओषधियों का आत्मा बनता है अग्नि से पिण्ड बनता है। दूसरे शब्दों में रस इनका आत्मभाग है शुक्राग्नि पृष्ठभाग है। रस के बिना इनका जीवन असम्भव है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर प्रकृत में पानी को ओषधियों का रस (आत्मा) कहा है। आपो ह्येतासां रसः का तात्पर्य आपो ह्येतासामात्मा यही है।

अबतक के भाष्य-सन्दर्भों में यत्रतत्र प्रासङ्गिक—रूपेण निर्दिष्टा ब्रह्मविज्ञानसम्बन्धिनी गुह निहिता परिभाषाओं से परिचय प्राप्त करने वाले विज्ञ पाठकों को यह भलीभांति विदित होगया होगा कि ईश्वरशरीर संस्था के स्वयम्भू परमेष्ठी सूर्य्य पृथिवी चन्द्रमा—ये पाच पर्व है। इन्ही पाच पर्वों के कारण षोडशीपुरुष नाम से प्रसिद्ध अव्ययेश्वर अश्वत्थमूर्त्ति की एक शाखामूर्त्ति पूर्वोक्त पञ्चपर्वा विश्व पञ्चपुण्डीरा प्राजापत्य वल्शा नाम से प्रसिद्ध है। साथ ही यह भी सुविदित ही होगा कि स्वयम्भू प्राणमय है परमेष्ठी आपोमय है सूर्य्य वाङ्मय है पृथिवी अन्नात्मयी है एवं चन्द्रमा अन्नमय है। ये पाँचो ही स्वतन्त्र प्रजापति है। इन पाचो में परमेष्ठी सूर्य पृथिवी चन्द्रमा—इन चारो समहिम पिण्डो को अपने महिमामण्डल में प्रतिष्ठित रखने वाले आदिप्रजापति स्वयम्भू — आभूप्रजापति नाम से प्रसिद्ध हैं। एवं शेष चारों इन्हीं के प्रतिमान बनते हुए प्रतिमाप्रजापति नाम से (ब्राह्मणग्रन्थो में) प्रसिद्ध होरहे हैं।

प्रत्येक प्रजापति आत्मा—पद पुनःपद भेद से त्रिसंस्थ है। वस्तुकेन्द्र आत्मा है वस्तुपिण्ड (जो कि विज्ञानजगत में स्पृश्यपिण्ड नाम से प्रसिद्ध है) पद है। यही क्योंकि आत्मा प्रपन्न होता है अतएव प्रपन्नो भवति आत्मा यत्र इस व्युत्पत्ति से इसे पद कहा जाता है। पिण्ड से बाहिर निकल कर बडी दूर पर्य्यन्त अपना मण्डल बनाने वाला महिमामण्डल ही पुनःपद कहलाता है। आत्मगर्भित पिण्ड अग्नीषोमात्मक है। इससे यह भी सिद्ध होजाता है कि महिमा किंवा विभूति-स्वरूप पुनःपद में भी ये ही दोनो तत्त्व (प्राणात्मक) प्रतिष्ठित है। पुनःपद की आधारभूमि केन्द्रस्थ वही मन —

प्राणगर्भित वाङ मय आमा है। हृदयस्थ अत एव **अनिरुक्त** नाम से प्रसिद्ध मन प्राणवाङ्मय प्रजापति ही पुन पद म व्याप्त होता हुआ **सवप्रनापति** नाम से प्रसिद्ध हारहा है।

हृदय की अपेक्षा से वही **अणारणायान्** है एव पुन पद का अपेक्षा स वही **महतो महीयान्** है। सवप्रजापात के वाग भाग स ही पुन पद **वषट्कार** नाम से प्रसिद्ध है। प्रसङ्गागत वषट्कार का स्वरूप भी जान लेना सामयिक ही होगा।

**मन ज्ञानशक्तिघन है प्राण क्रियाशक्तिघन ह एव वाक्तत्त्व अथशक्तिघना है** यह पूवप्रकरणों म अनेक बार बतलाया जाचुका है। मन प्राणवाग्रप ज्ञान–क्रिया–अथ की समष्टि ही आ मप्रजापति है। विश्व के समष्टयामक यष्टयामक दोनो प्रकार के पदाथ ज्ञान क्रिया अथ मय ह। प्र यक्षदृष्ट क्षरप्रवान भूतभाग **अथ** है। तदवाचक पद क साथ नि य सम्बद्ध होने क कारण यह अ ग— **अथ** शब्द से यवहृत न होकर **पदाथ** श से व्यवहृत होता है। प्र येक पदाथ अक्षरप्रवान प्राणभाग स नि य आक्रान्त रहता हुआ क्रियामय **है**। अवस्था परिवत्त न की आधारभूमिस्वरूपा क्रिया **जड (निरिन्द्रिय पदाथ)** एव चेतन **(सद्रिय पदाथ)** भेदभिन्न सभी पदाथा मे देखी जाती ह। ससार में ऐसा कोइ भी पदाथ नही है जो किसी न किसी क्रिया स नि य आक्रान्त न हो। **न हि कश्चित क्षणमपि जातु तिष्ठ यकम्मकृत्** यह अप्रतिहत सिद्धान्त है।

साथ ही य भी एक निश्चित सिद्धा त है कि बिना ज्ञान के कोइ क्रिया नही होसकती। क्रियातत्त्व **नास्ति–अस्ति नास्ति (अ यक्त यक्त–अ यक्त)** भेद से त्रिक्षण होता हुआ क्षणिक **है** नास्तिसार है ऐसी अवस्था में क्षणिक क्रिया की प्रतिष्ठा तबतक सवथा असम्भव है जबतक कि उसका आधार कोई अक्षण निष्क्रिय धरातल न मान लिया जाय। वही निष्क्रिय धरातल अ यय प्रधान मनोमूर्त्ति [श्वोवसीयसमनोमूर्त्ति] ज्ञानतत्त्व **है** इसप्रकार प्र येक पदाथ में **ज्ञान (श्वोवसीयस् नाम से प्रसिद्ध अ ययमन) क्रिया (अक्षरप्राण) एव अथ (क्षरप्रधाना वाक्)** की सत्ता सिद्ध होजाती है। एक एक यक्ति मन प्राणवाङ मय प्रजापति की अभि यक्ति है। आ मप्रजापति की अभि यक्ति ही तत्तत् पदाथ का **यक्तीभाव है**। यक्तीभाव ही **यक्ति (पदाथ)** की प्रतिष्ठा है। एक एक यक्ति (उपाधिदृष्टया) एक एक प्रजापति है। इसी प्राजापत्य विज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**"प्रजापते न त्वदता यन्यो विश्वा जातानि परिताबभूव।**
**यत् कामास्ते जुहुमस्तन्नो वय स्याम पतयो रयीणाम्।**
**प्रजापतिस्त्वेवेद सर्व यदिद किञ्च इत्यादि ॥"**

प्रजापतिरूप आ मा केवल साक्षी है। सृष्टि करना अक्षरप्रधान देवताओ का ही काय्य है। इसी आधार पर **देवेभ्यश्च जगत् सव चर स्थाण्वनुपूवश** (मनुस्मृति) यह कहा जाता है। सृष्टि के अधिष्ठाता देवताओं में से **ब्रह्मा विष्णु इन्द्र** (पुराणपरिभाषानुसार–शिव) ही सृष्टि के सञ्चालक हैं।

**ब्रह्मतत्त्व ज्ञानप्रधान है विष्णुतत्त्व अथप्रधान है एव इन्द्रतत्त्व क्रियाप्रधान है**। क्रिया एव अथ (भूतसङ्घ) की प्रतिष्ठा ज्ञान है। जबतक हमारे क्रियाथमय शरीर में ज्ञान–(चेतना) सत्ता

प्रतिष्ठित रहती है तभीतक क्रिया ( कर्म ) एवं अर्थ ( भूतसङ्घ ) स्वस्वरूप में सुरक्षित रहते हैं। ज्ञान [ ज्ञानघन चेतन्य विशिष्ट आत्मा ] के उत्क्रान्त होजाने पर शरीरकर्म और सम्पूर्ण भूत विशकलित होजाते हैं। इसी आधार पर ज्ञानघन ब्रह्म के लिए– **ब्रह्म व सर्वस्य प्रतिष्ठा** यह कहा जाता है। स्पर्धाकाल पर आत्मा के ज्ञानघन मनोभाग का अनुग्रह है। क्रिया गतितत्त्व है। गतितत्त्व साक्षात् इन्द्र है। बलवृत्ति एकमात्र इन्द्र का ही कर्म है। इसी आधार पर— **या च का च बलकृतिरिन्द्रकर्म्मैव तत्** [यास्क निरुक्त] यह कहा जाता है। सदागतिधर्मा वायु इन्द्रतत्त्व से अविनाभूत है। **यो व वायुः स इन्द्रो य इन्द्रः स वायुः** [ शत ४।१।३।१९ ] के अनुसार दोनों अभिन्न हैं। इसी आधार पर हम इन्द्र को क्रिया का अधिष्ठाता मान सकते हैं।

पञ्चकोशविद्या के अनुसार पाञ्चभौतिक शरीर वाङ्मयकोश है। वाक्तत्त्व ही उत्तरोत्तर होने वाली बलग्रन्थियों के कारण क्रमशः **आकाश वायु तेज जल मृत्** इन पांच भूतों में परिणत हो जाता है। पञ्चभूतसमष्टि ही वाग्ब्रह्म है। महर्षि तित्तिरिने इसे ही **अन्नब्रह्म** माना है। पाञ्चभौतिक शरीर इन्हीं पांचों भूतों का लेकर जीवित है स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित है। जो गेहूं आदि ओषधि वनस्पतियां मिट्टी हैं। पानी हमारा अन्न है। पानी ही तो ओषधियों का रस है जैसाकि पूर्व में बतलाया जाचुका है। न केवल अन्न [ अन्न ] हमें तृप्त कर सकता न पानी। अपितु दोनों के समन्वय से ही हमारी पूर्ण तृप्ति होती है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**'तस्मादोषधय केवल्या खादिता न धिन्वन्ति, ओषधय उ हापां रस। तस्मादपि पीता केवल्या न धिन्वन्ति यदेवोभय्यः संसृष्टा भवति अथैव धिन्वन्ति'।**

—शत० ३।६।१।

श्वासप्रश्वास का अधिष्ठाता वायु हमारा अन्न है। इसीप्रकार तेज [ प्रकाश ] भी हमारा अन्न है। याज्ञवल्क्य के कथनानुसार पुरुष **पञ्च ज्योति** है। आत्मसत्ता के लिए सूर्य्य चन्द्र अग्नि **(दीपक आदि)** **वाक् (शब्द) आत्मा** इन पांचों ज्योतियों में से किसी एक न एक ज्योति का मिलना परम आवश्यक है। दुर्भाग्यवश यदि पांचों का अभाव होजाता है तो आत्मा तम से आवृत होता हुआ शरीर से उत्क्रान्त होजाता है आकाशगुणक शब्द भी हमारा अन्न है। निस्तब्ध शून्य प्रदेश में भी सनसनाहट रहती है। ऐसा कोई प्रदेश नहीं जो आत्मा शब्दात्मक आकाशान्न से रहित होजाय। इसप्रकार पाँचों अन्न हमारे हवि ( आहुति ) द्रव्य हैं। जबतक हृदय में विष्णुदेवता प्रतिष्ठित रहते हैं तभीतक अन्नब्रह्म ( अर्थप्रधान शरीर ) सुरक्षित रहता है। अन्नादान के द्वारा ही आगतिधर्मा दूसरे शब्दों में आदान के अधिष्ठाता विष्णु देवता पालक कहलाते हैं। अतएव विष्णु को **हविर्धान** ( अन्नकोश ) का देवता माना जाता है। **वैष्णव हि हविर्धानम्** ( श० ३।५।३।१९ ) यह निगम प्रसिद्ध ही है। इसी आधार पर हम विष्णु को अन्नरूप अन्नकोश का अधिष्ठाता मान सकते हैं।

**ब्रह्मा विष्णु इन्द्र** तीनों देवता क्रमशः *मनोमय अर्थमय क्रियामय हैं*। तीनों का समुच्चय ही एक एक मूर्त्ति ( मूर्त्त द्रव्य पदार्थ ) है। **एका मूर्त्तिस्त्रयो देवा ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा** यह प्रसिद्ध है।

मनोमयी ब्रह्मप्रतिष्ठा पर प्रतिष्ठित इन्द्र और विष्णु म स्पर्द्धा होती रहतो ह। एक अन्नादान के द्वारा शरीरसस्था को प्राता त बनाता रहता ह तो दूसरा स्वविक्षेपणशक्ति से आगत अन्न को निकाल कर प्रतिष्टा को उच्छिन्न करता रहता ह। इसी इन्द्राविष्णू की स्पर्द्धा स प्रतिज्ञात **वषट्कार** का ज म होता ह। सी रहस्य का निरूपण करत हुए वदपुरुष कहते ह—

**उभा जिग्यथुर्न पराजयथ न पराजिग्ये कतरश्च नना ।**
**इ द्रश्च विष्णो गदपस्पृधथा त्रधा महस्र नितदैरयथाम्' ॥**

—ऋक् स ६।६६।८

व तीन साहस्रिया कौनसी है जिनका उद्गम इन्द्राविष्णू की स्पर्द्धा से हुआ ? मका समाधान करते हुए ऋ ष क ते ह—

**किं तत सहस्रमिति-इम लोका इमे वेदा अथो वागिति त्र यात्'**

—ऐ ब्रा ६ ३५ ति

द्राविष्णू की स्पर्द्धासे ह यस्थ न न यम् रूप विष्णु न ब्रह्मा तानो पद ( पिण्ड) सस्थासे उ न्न न होकर उपुर्युक्त तीना साहस्रियाक न मदाता बनत ह। **प्राणमूर्त्ति ब्रह्मा वदसाहस्री क अधिष्ठाता ह आपोमय विष्णु लाकसाहस्रा के न मदाता है एव वाङमय इन्द्र वाक्साहस्री क प्रतिष्ठापक है।** **पञ्च** पुराडी । प्राजाप यत्र शा के स्वरूपसे परिचित विज्ञ पाठकों को यह विदत है कि स्वयम्भू ब्रह्मा प्राणमय हैं ये ही वदसृष्टि के अधिष्ठाता है। आपामय विष्णु लोकसृष्टि के जनक हैं ए वाङ्मय इन्द्र प्रजासृष्टि के उदभावक हैं। **प्राण आप वाक** तीना ही प्राकृतिक त व हं। **प्राण आप वाक् अन्न अन्नाद** की समष्टि ही पञ्चविधा त्तरप्रकृति है। क्षरप्रकृति की अपेक्षा से यद्यपि पूर्वोक्त तीनो साहस्रिया **वेद लोक-वाक्** भेदसे पृथक है। परन्तु आत्मप्रजापति की अपेक्षा से तीनो वाङ्मयी ह। मन प्राणवाङ्मय प्रजापति का मन प्राणग भित वाग भाग ही **वेद लोक वाक्** साहस्री का अधि ठाता है। साहस्री एकमात्र पुरुषवाक का ही वितान है। **साहस्रा महिमा है पुन पद है। यही वषट्कार है।** वाङ मय वषटकार पर ही वद लोक वाङ्मयी साह स्त्रियाँ प्रतिष्ठित हैं। **वा वा एषा निदानन यत् साहस्री तस्या एतत् सहस्र वाच प्रजातम्** (शत ४।५।८ ४) **वागवा अस्य स्वा महिमा** (श १।४।२।१८) इ यादि श्रोत वचन वाक को ही साहस्री की अधिष्टात्री बतला रहे है।

शब्द एव अर्थका अभे है। जो क्रम शब्दसृष्टि का है वही क्रम **अर्थसृष्टि** का है। शब्दसृष्टि के **असङ्ग ससङ्गासङ्ग ससङ्ग** तीन रूप हैं। **अकार** असङ्गरूपा सृष्टि है। अकारोच्चारण में कण्ठतालवादि अस स्पृष्ट रहते है। **उकार** ससङ्गासङ्गसृष्टि है। उकारका उच्चारण करते समय ओष्ठ सकुचित होजाते हैं इसलिए **तो** यह ससङ्ग सृष्टि है परन्तु सवथा स्पृष्ट नही होते इसलिए यह सृष्टि असङ्ग है। परतु **मकार** सव था ससृष्ट है। मकारोच्चारण करत समय दोना ओष्ठ सलग्न होजाते हैं। मकार आ तम स्पश है जैसाकि- **कादयो मावसाना स्पर्शा** इत्यादिरूप स प्रसिद्ध है। यद्यपि प फ ब भ--ये चारों भी स्पृष्ट हैं। परन्तु इनसे **नासिका स्थान** का ग्रहण नही होसकता। ऋषि को सवस्थान अपेक्षित ह। इसलिए पकार--फकारादि का ग्रहण न कर

**मकार** का ही ग्रहण किया है। **मकार** से नामिकास्थान भी गृहीत होजाता है। निष्कर्ष यही हुआ कि **अकार उकार मकार** भेद स शब्दसृष्टि तीन भागो में विभक्त है। ये ही तीनो आत्मसृष्टिया है। **स वा एष आत्मा वाङमय प्राणमयो मनोमय** के अनुसार आत्मा मन प्राण **वाङमय** है। ज्ञानघन मन उसकी **असङ्गसृष्टि है**। **ज्ञानमय मन स्व स्वरूप** स असङ्ग है। उसका कोइ रूप नही। जसा प्रतिबिम्ब पडता है वह तदाकाराकारित ही बन जाता है। मध्यस्थ प्राण ससङ्गासङ्ग है। नाग भाग उपयुक्त पञ्चभूत का आश्रय बनता हुआ ससङ्ग है। वाकतत्व क्रमश **आकाश–वायु तेज–जल–मृत्** रूप म परिणत होता हुआ सवथा ससङ्ग है। इसी असङ्ग–ससङ्गासङ्ग ससङ्ग सम्बन्ध को लक्ष्य में रखकर ऋषिने मन –प्राण–वाक की क्रमश **अकार–उकार मकार** सज्ञाए की हैं। तीनों की समष्टि ओङ्कार है। यही आत्मा का स्वरूप परिचय है इसी आधार पर **ओमित्येवं ध्यायथ आत्मानम्** यह कहा जाता है। मन –प्राण–वाक इन तीनों में ज्ञानमय मन सवथा **निष्क्रिय है** अथमयी वाक जड है। अत दोनो ही पङ्गु हैं।

सृष्टिकतृत्व एकमात्र सक्रिय प्राणतत्व पर ही प्रतिष्ठित है। अतएव ऋषि ने प्राण को ही प्रथम स्थान दिया है। इस क्रम में **उ अ अच्** यह स्थिति रहती है। **उकार** का **वकार** होजाने से **व–अ अच्** यह अवस्था होजाती है। सन्धि से **वाक्** शब्द निष्पन्न होजाता है। जो तत्व **उकार ( प्राण )** एव **अकार (मन)** की याञ्चा करता है वही **वाक्तत्त्व** है। वाक शब्द का अथ है **मन प्राणगर्भित तत्त्व**। सम्पूण सृष्टि **माहेश्वरी है** *। **ब्रह्मा विष्णु इन्द्र** तीनो दवता सृष्टि के प्रतिष्ठा प्रभव परायण हैं। **ब्रह्मा अकार है। प्राणप्रधान इन्द्र उकार है। अन्नयज्ञाधिष्ठाता वाङ्मय विष्णु मकार है। उ (महेश किंवा इन्द्र ) अ ( ब्रह्मा) म् ( विष्णु ) यह स्थिति है। माहेश्वरी सृष्टि** का यही क्रम है। जबतक यह क्रम है तभी तक सृष्टिसत्ता है शान्ति है। **शम् करभाव ( शङ्करभाव ) उ अ-म् सत्ता पर ही अवलम्बित है**। उकार को वकार होजाने से **उ अ म्** से यह स्थिति वम् रूप मे परिणत होजाती है। इसी आधार पर महेश्वर के सम्बन्ध में– **वम्शङ्कर (बम् शङ्कर)** यह व्यवहार प्रचलित है।

प्रकृत मे हमें यही बतलाना है कि साहस्री का सम्बन्ध एकमात्र मन प्राणगर्भित आत्मा के वाक्–तत्व से ही है। वही महिमामण्डल के स्वरूप में परिणत होरही है। इस वाकसाहस्री का वितान करने वाले हृदयस्थ ब्रह्मा विष्णु इन्द्र ये ही तीन देवता है। ब्रह्मा प्राणमय हैं विष्णु आपोमय है इन्द्र वाङ्मय (यह वाक्तत्व प्राकृत है–साहस्री वाला वाकतत्व आत्मसम्बन्धी है–दोनो सवथा पृथक तत्व है) है। इन्द्राविष्णू की स्पर्द्धा स प्राण आप वाक तीनो का वीरण (विदूर गमन) होता है। **प्राण के वीरण से उसी वाग् धरातल पर वेदसाहस्री का वितान होता है आप के वीरणसे लोकसाहस्री का वितान होता है**

---

***– न पद्माङ्का, न चक्राङ्का न वज्राङ्का यत प्रजा ॥**
**लिङ्गाङ्का च भगाङ्का च तस्मा माहेश्वरी प्रजा ॥१॥**
**पुल्लिङ्ग सर्वमीशान स्त्रीलिङ्ग विद्धि चाप्युमाम् ॥**
**द्वाभ्या तनुभ्या व्याप्त हि चराचरमिद जगत ॥**
**—महाभारत अनु पा १४ अ**

एव वाक के वीरण स वाक्साहस्री वितत होती ह। यह ऐन्द्री वाक ही **वषट्कार** स्वरूप में परिणत होती है। अतएव इन्द्र के लिए **वौषट्** बोलत हुए ही आहुात दी जाती है। **मन अकार है प्राण उकार ह** यह पूव में बतलाया जाचुका है। **अ उ अ अच्** यह परिस्थिति होजाती है गुण वृद्धिभाव से **वौक्** बन जाता है। वौक शब्द का अथ है-**मन प्राण-गर्भिता वाक्**। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख-कर ऋषि ने **वौषट्कार** कहा है। यही **वौषट्** है। और यही **वषट** है।

**मन उक्थ है प्राण अक है वाक अशीति है**। अक ही उस आत्मा की राश्मया है। ये प्राणरूप अक मनो-वाक रूपा वर्त्तनी में प्रतिष्ठित होकर आगे चलते है। अतएव मनो वाग गर्भित गतिशील स प्राणतत्त्व को गच्छति अभिप्राय से गा कहा जाता है। पिण्ड से निकल कर माहमारूप में व्याप्त होन वाले इस मनोवाङ्मय गातत्त्व (प्राणतत्त्व) का दो प्रकार से वितान होता है। केन्द्र से चारो आर सीधी गति इस की एकविधा है एव पिण्ड से चारो ओर मण्डल बनात हुए प्रतिष्ठित होना दूसरी **विधा** है। पहिली विधा को याज्ञिक परिभाषानुसार **अभिप्लवस्तोम** कहत है एव दूसरी विधा को **पृष्ठ्यस्तोम** कहते हैं।

## अभिप्लव–स्वरूप–दिग्दर्शन—

अभि ( सम्मुख प्रधिभागमनु ) प्लवनम् ( प्रवहणम् )--प्राणस्यवस्तुन **अग्रे प्रवहणम्** इस व्युत्पत्ति के अनुसार केन्द्र से प्रधि (परिधि) भाग की ओर वितत हाने वाला मनोगर्भित प्राणरय गोतत्त्व ही **अभिप्लव** है। पिण्ड शरीरभाग है। अभिप्लव इस पिण्डीभूत मत्यशरीर से निकल कर महिमा-मण्डल में प्रतिष्ठित अमृत स्वरूप प्राणात्मक द्रुत रस है। यह उस पिण्ड के ऊर्ध्व भाग की ओर व्याप्त रस भाग है। अग्निचित्या विज्ञान से परिचित ( १ ) **साग्नि**–विद्वान् यह भलीभाति जानते हैं कि **चार आत्मा दो पक्ष पुच्छप्रतिष्ठा** न सात मत्य चित्य पुरुषो की चिति से ही प्रत्येक स्पृश्यपिण्ड का स्वरूप निष्पन्न होता है। प्रत्येक वस्तुपिण्ड **सप्तपुरुषपुरुषात्मक है**। सप्तपुरुषपुरुषात्मक वस्तुपिण्ड मत्यशरीर है। वस्तुपिण्ड से निकल कर चारो ओर समुद्रवत् व्याप्त रहने वाला प्राणरस ही इस का **श्रीभाग है**। उदाहरण के लिए अध्यात्म पर दृष्टि डालिए। कण्ठरन्ध्र से नीचे का सम्पूर्ण भाग सप्तपुरुषपुरुष की समष्टि है। सम्पूर्ण धड चार आत्मा है। चार प्राणों की समष्टि एक धड है। इतर शरीर का आलम्बन यही **धड है**। अत चतु प्राण–समष्टि रूप इसे इतर शरीरावयों की अपेक्षा स **आत्मा** क दिया जाता है। दक्षिण हस्त दक्षिण पाद दक्षिण पक्ष है वामहस्त वाम पाद उत्तर पक्ष है त्रिकास्थिगत स्थि प्राण **पुच्छप्रतिष्ठा है**।

एक पीपल के पत्त का देखिए। बीच का वृत्त **चत्वार आत्मा** है। वृत्त का दक्षिणोत्तर पार्श्व **दक्षिणोत्तर पक्ष** है एव जिस प्राण से पत्ता तना हुआ रहता है वही **ब्रह्मपुच्छप्रतिष्ठा** है। जबतक पत्त में यह प्रतिष्ठाप्राण रहता है तभी तक पत्ता तना रहता है। इस प्राण के मूर्छित होजाने से पत्ता मुर्झा जाता है। जबतक शरीर में प्रतिष्ठाप्राण रहता है शरीर तना रहता है। अवस्था–परिवत्तन स यो यो यह प्राण शिथिल होता जाता है यों यो शरीरयष्टि झुकती जाती है। चरमावस्था म **दशमी** नाम से प्रसिद्ध

---

[१] **अग्निग्रन्थपर्यन्तमधीत साग्नि** ।

अन्तिम अवस्था में ) शरीर सवथा झुक जाता है । यही प्रतिष्ठाप्राण की उच्छित्ति है । इसी के लिए ब्रह्म न सवस्य प्रतिष्ठा (शत ।१।१।८ ) यह कहा जाता है । उपर्युक्त सातो में से अमृतप्राण निकल कर मस्तक बनता है । मस्तक श्री ( रस ) भाग है । श्रीत व को ही परोक्ष भाषा में शिर कहा जाता है । मस्तक ही स पूर्ण शरीर की श्री है । अतएव आगमस प्रदाय में मस्तक को श्री श द स ही यवहृत किया जाता है । इसी श्री का नाम अभिप्लव है । इन्द्रियरूप सम्पूर्ण यश इसी अभिप्लवसमुद्र में प्रतिष्ठित है । इसी चि य (म य) चितेनिधेय [अमृत] पुरुषविज्ञान को लक्ष्य मे रखकर चयनश्रुति कहती है–

**तेऽब्रुवन्–न वा इत्थ स त शक्ष्याम प्रजनयितुम् । इमान् सप्तपुरुषानेक पुरुष करवाम–इति । त एतान्–सप्तपुरुषानेक पुरुषकुर्वन् । यदूर्ध्वं नाभेस्ता द्वौ समा जन् । यदवाङ नाभेस्तो द्वौ । पक्ष पुरुष पक्ष पुरुष । प्रतिष्ठैक आसीत् । अथ एतेषां सप्ताना पुरुषाणा श्री यो रस आसीत्तमूर्ध्व समुदाहस्तदस्य शिरोऽभवत् । यच्छ्रिय समुदाहस्तस्मा च्छिर । । स ौ सप्तपुरुषो भवति । सप्तपुरुषो ह्य पुरुषो–य चत्वार आत्मा त्रय पक्षपुच्छानि' (शत २१।५) इति ।**

आगे बतलाए जाने वाले स्तो य लोकों की प्रतिष्ठा यही महिमा मण्डलस्थ प्राणात्मक अभि लव है । अतएव— **इमे वै लोका अभि लवा** ( शत्प. १२।२।१ ) इत्यादि रूप से लोकों को **अभिप्लव** कहा जाता है । उत्क्रान्त प्रेतात्मा को परलोक म लेजाने वाले **आतिवाहिक** ये ही लोकरूप लव ( नौका ) है इसलिए भी इन्ह **अभिप्लव** कहा जाता है । **अभि लव सम्व सररूप नौका है** । इसी विज्ञान के आधार पर **तद्यदभिप्लवमुपयान्त सम्व सरमेव तद्यजमाना समारोहन्ति** (कौ ब्रा १ ।१) यह कहा जाता है । सोरप्राण के सम्बन्ध स ये अभिप्लव ३६ ( छत्तीस हजार ष त्रिंशत्बृहतीसहस्र ) भागा में विभक्त होकर आयु के आधार बनते है ।

सूर्य—**ज्योति गौ आयु –घन है**। ज्योति गौ –आयुर्घन सूर्य– **बृहतीमध्यूढस्तपति** इस श्रात सिद्धान्त के अनुसार विष्वदवृत्त (इक टर लाइन) नाम से प्रसिद्ध बृहतीछ द पर प्र ष्ठित है । छन्दोविज्ञानवित् यह जानते हैं कि चतु पदा गायत्री के ६ अक्षर है (प्र येक पाद षडक्षर स भूय २४ अक्षर यही क्रम आगे है ) **उष्णिक् सप्ताक्षरा है । अनुष्टुप् अष्टाक्षरा है** । एव सूर्यप्रति ठारूपा **बृहती नवाक्षरा है** । इसप्रकार चतु पाद् बृहतीछन्द के ३६ अक्षर होजाते हैं । एक ही इन्द्रात्मक बृहतीप्राण ३६ भागा में विभक्त होजाता है । पूर्वप्रतिपादिता वाक्साहस्री के सम्ब ध से मन प्राणवाङ्मय प्रत्येक बृहतीप्राण ( इन्द्रप्राण ) सहस्रधा सहस्रधा विभक्त होजाते है । इसप्रकार ३६ बृहती के **षड्त्रिंशत्बृहतीसहस्र** ( ३६ ) प्राण होजाते है । प्र येक प्राण पूर्वकथनानुसार मन प्राणवाङ्मय है । ३६ **ही मन है** ३६ **ही प्राण है** ३६ **ही वाक है**। एक एक मन एक एक प्राण एव एक एक वाक की समष्टि एक एक **आयु सूत्र** है। तीनो के सम वय से प्रकृ या हमारे आत्मा में ३६ (छत्तीस हजार) आयु सूत्र प्रतिष्ठित रहते हैं । एक दिन में हम एक आयु सूत्र का उपभोग कर लते है । ३ दिन (१ वर्ष) में बृहतीसहस्रात्मक आयु सूत्र उपभुक्त होजाते हैं । इसी बृह यात्मक आयु सूत्र का निरूपण करते हुए ऋषि कहते है—

'ता वा एता ब० यो यत् षट्त्रिंशदक्षरा ।(ताण्ड्यब्रा १६।११।१ )

अ इति ब्रह्म तत्राऽऽगतमहमिति । तद्वा इद बृहतीसहस्र सपन्नम् । तस्य वा एतस्य बृहतीसहस्रस्य सपन्नस्य षटत्रिंशतमक्षराणा सहस्राणि भवन्ति । तावन्ति पुरुषायुषोऽह्ना सहस्राणि भवन्ति । जीवाक्षरणैव जीवाहराप्नोति जावाह्ना जीवाक्षरम्' ।

—ऐ आ ।२ अ —ख

सम्वत्सर एव श्रीरूप अभिप्लव का अधिष्ठाता यही बृहतीसहस्र है इसी आधार पर– बृहती हि सम्वत्सर (शत ६।४।२।१ ) श्रीव यशश्छन्दसा बृहती (ऐ ब्रा ।५ बृहत्या वा असावादित्य ।श्रया प्रतिष्ठाया प्रतिष्ठितस्तपति (गो ब्रा उ ) इत्यादि निगमवचन प्रसिद्ध है । उपर्युक्त अभिलव मन प्राणवाङ् मय हैं । हमारा आत्मा मन प्राणवाङ मय है । वह इसी षट्त्रिंशत्बृहतीसहस्र के कारण १ वर्ष पर्यन्त शरीर म प्रतिष्ठित रहता । इसी बन्तिविज्ञान को लक्ष्य में रखकर भगवान् याज्ञवल्क्य कहते हैं—

तदिद मन सृष्टमाविरबुभूषत–निरुक्ततर मूर्त्ततरम् । तदात्मानम न्वैच्छत । तत्तपोऽतप्यत । तत पाम्मूर्च्छत । म षटत्रिंश शत सहस्राण्यपश्यदात्मनोऽग्नीनर्कान् मनोमयान् स षट्त्रिंश शत सहस्राण्यपश्यदात्मनोऽग्नीनर्कान् वाङमयान् स षटत्रिंश शत सहस्राण्यपश्यदात्मनोऽग्नीनर्कान् प्राणमयान् ।

—शत १ ४।१।१। ४–५ इति ।

सौरप्राण के सम्बन्ध से ही बार्हतप्राण का ( पार्थिवमण्डल के साथ ) सम्बन्ध होता है सूर्य्य म याति –गौ आयु ये तीन मनोता ह । इन तीनो का पृथिवी के अभिप्लव के साथ सम्बन्ध होता है । यही योति–गौ आयु गा–आयु योति इस क्रम से पार्थिव आभिप्लविक स्तोम षडह नाम से प्रसिद्ध होजाता है । दूसरा है पृष्ठ्यस्तोम । प्रकृत मे इसी का सम्बन्ध है । अत विशेषरूप से इसी की ओर आपका ध्यान आकर्षित किया जारहा है ।

## पृष्ठ्यस्वरूप–निदर्शन—

पिण्ड से बाहिर निकलने वाले मनोवाग्गर्भित आत्मप्राण को हमने श्री (रस यश) कहा है । उसी की अभिप्लव एव पृष्ठ्य भेद से दो अवस्थाएँ होजाती है । वस्तुपिण्ड के केन्द्र से सौररश्मिवत् चारो ओर व्याप्त होता हुआ वह रसभाग जसे अभिप्लव स्वरूप म परिणत होता है एवमेव पिण्ड के चारो ओर वर्त्तुल वृत्त बनता बनाता हुआ वही प्राणत व पृष्ठ्य रूप म परिणत होजाता है ।

ये मण्डल कुल हजार है । यही सहस्रवर्मा सामवद है । यही पृष्ठ्यस्तोम है । इसी आधार पर पृष्ठ्य के– एतानि खलु व सामानि यत् पृष्ठानि (तै ब्रा १।८।८।३) श्रीवै पृष्ठानि (ऐ ब्रा ६।५)

ये लक्षण ि ये जाते हैं। न पृष्ठो के आधार पर ही पार्थिवदवता स्वगलोक (सूर्य्यलोक) जाने में सम र्थ होते हैं—(देखिए ताण्ड म ब्रा ७।७। )। पिण्ड से ि कलने वाला यह वा ्मय प्राण ही गौ है। ये एक सहस्र हैं। व्यवहार सौकर्य्य के लिए जसे ३ अहोरात्र का एक मास माना जाता है २ अश की एक राशि मानी जाती है ३६ अ ोरात्र का एक व ि माना जाता है प्र येक वृत्त लवृत्त के ३६ अश माने जाते हैं उसी प्रकार विज्ञानत व को सुव्यवस्थितरूप स समझने के लिए ऋषियोन ३ ३ गोत व की एक एक राशि मान ली है। एव इस राश को अहगण नाम से व्यवहृत कर रक्खा है। स क्रम के अनुसार १ गोत व के ३३ अहगण होजात है। य िमा। ६६ गोत ो में समा त होजाता ह। शेष १ गो त व बच जाते हैं। यही (१ की समष्टि) ३४ वा अहगण कहलाता है। इसीके लिए **चतुस्त्रिंश प्रजापति** यह कहा जाता है।

उपर्युक्त ३३ अर्हगणो मे तीन अहगणों का तो पिण्डहृदयस्थ **ब्रह्मा विष्णु-इन्द्र** इन तीन अक्षरा में अ तर्भाव होजाता है। दूसरे श दो में तीन अहगण केन्द्र में प्रतिष्ठित होते हुए शेष त्रिशत् अहग णा मक वषटकार मण्डल की प्रतिष्ठा बन जाते हैं। प्रारम्भ के मूलभूत हृद्य तीन अहर्गणो के साथ ६ अह गणो का सम्ब व होने से **त्रिवृत्स्तोम (६ अहगणा की राशि)** का स्वरूप नि पन्न होता है। और ६ अहगणो के सम वय से **पञ्चदशस्तोम** का स्वरूप नि पन्न होता ह। और ६ के सम वय से **त्रिणवस्तोम** की और के सम वय से **त्रयस्त्रिंशस्तोम** की नि पत्ति होजाती ह। ३३ अहगणा मक महिमामण्डल की प्रति ठा हृदय था नीय सत्रहवा अ गण है। इसीके लिए **सप्तदशो वै प्रजापति** कह कहा जाता ह। पिण्डहृदयस्थ प्रजापति हृदयरूप होने स जस **अनिरुक्तप्रजापति** नाम से प्रसिद्ध है ३४ वा प्रजापात पिण्डगभित महिमामण्डल को स्वादर मे प्रतिष्ठित कर सर्वप्रपञ्च का अधि ठाता बनता हुआ जैसे **सर्वप्रजापति** नाम से प्रसिद्ध है एव मेव महिमामण्डल का अधि ठाता सप्त शस्तोमा मक यह प्रजापति **उद्गीथ थच** इस यु पत्ति से **उद्गीथप्रजापति** नाम स प्रसिद्ध ह। **उ गभाव उत है। विताभाव गी है। गान ही वितान है। स्थितिभाव का द्योतक थ है।** केन्द्रस्थ अनिरुक्त प्रजापति ही ऊपर की ओर वितत होकर १७ वे अहगण पर प्रतिष्ठित होकर उद्गीथ नाम से प्रसिद्ध होजाता ह। प्रकृत में बतलाना यही ह कि **त्रिवृत (६) पञ्च दश (१५) एकविंश ( १ ) त्रिणव ( ७) त्रयस्त्रिंश (३३) सप्तदश (१७)** भेद से प्राणग र्भिता महस्रधा विभक्ता वह वाक उपयुक्त **स्तोमों मे** विभक्त होजाती है। ज्योतिर्गोरायु के भेद से जैसे अभिप्लव पडह कहला । वे सीप्रका उप युक्त ६ स्तोमो से यह पृष्ठ्यस्तोम भी षडह * नामसे ही व्यवहृत हुआ ह। ६ ओ विभाग उसी वाक के ह। अतएव यह स्तोमसमष्टि **वषट्कार** नाम से प्रसिद्ध है। यह है वष कार का सक्षिप्त स्वरूप नि शन। अब पुन प्रकृत का अनुसरण किया जाता ह।

म टकारस्तोम में **युग्म अयुग्म** भे से ो विभाग हाजाते हे। व ही ोनो विभाग **युग्मस्तोम अयुग्म स्ताम** किवा **यु मा तस्तामानि अयुग्मा तस्तोमानि** इन नामों से प्रसिद्ध ह। पृथिवीपिण्ड से निकलने वाला त व **शुक्र** नामस प्रसिद्ध ह। यह शुक्रत व **वाक् आप अग्नि** इन तीन मार्गों में विभक्त है। वाक

---

* इन सब विषया का विषद विवचन **शतपथभाष्यान्तगत गवामयनसत्त्र** (१२ का ) में द्रष्ट य ह।

वेदतत्त्व है आप सोमतत्त्व है एव अग्नि प्रासद्ध है। पृथिवीपिण्ड के चारो ओर कुछ दूर पर्यन्त अग्नि त व व्याप्त है। यही पहिला अग्निपृष्ठ ह। अग्निपृष्ट के अनन्तर कुछ दूर पर्यन्त आपामण्डल किंवा सोम मण्डल ह। यही दूसरा अपपृष्ठ है। एव सर्वान्त म वाक्पृष्ठ किंवा वदपृष्ठ ह। पञ्चपुण्डीरा प्राजापत्य वंशा-विज्ञानसे परिचित विद्वानो को यह भलीभाति विदित ह कि स्वयम्भू-परमेष्ठी सूर्य्य-पृथिवी -चन्द्रमा इन पाचोम परस्पर दहरोत्तरसम्बन्ध है। स म्बन्ध के कारण उत्तर उत्तर मण्डल में पूर्व पूर्व मण्डल का प्राण समाविष्ट रहता ह। स्वय भू-परमेष्ठी-सूर्य पृथिवी-चन्द्रमा पाचो प्राकृत तत्त्व हैं। पञ्चकल अव्यय पञ्चकल अक्षर पञ्चकल-आ मक्षर एव परात्पर की समष्टि ही षाडशी प्रजापति है। यही पुरुषतत्त्व है। यही उपर्य्युक्त पाचो प्रकृतियो का आलम्बन है। वाक् आप अग्नि ये तीन शुक्र हे। अमृत मर्त्य भेद स इस शुक्र के कल ६ विवत होजाते ह। पुरुष का प्रकृति के साथ सम वय (मिथुन) होनेसे वाक आप अग्नि रूप शुक्र स स पूर्ण प्रजा उ पन्न हाती है। पुरुष अमृतात्मा है प्रकृति ब्रह्म है। तीसरा विवत्त शुक्र है। तदेव शुक्र तद ब्रह्म-तदेवामृतमुच्यते (कठोपनिषत् *) के अनुसार वह एक ही आत्मतत्त्व पुरुष प्रकृति विकृति के भेद स अमृत-ब्रह्म-शुक्र-स्वरूप में परिणत होरहा है। शुक्ररूपेण वही सबकुछ बन रहा है ब्रह्मरूपेण वही सब का कर्त्ता है एव अमृतरूपेण वही सबका आलम्बन है।

साथही में यह भी ध्यान रखना चाहिए कि पुरुषका मन-प्राण-वाक भाग ही सृष्टि का आलम्बन बनता है। अत सृष्टिविद्या म मन प्राणवाङ्मय अव्यय ही आलम्बन माना जाता है। दूसरे शब्दो में-सृष्टि के सम्बन्ध में पुरुष किंवा अमृत शब्द से मन-प्राण वाङ्मय सृष्टिसाक्षी पुरुष का ही ग्रहण किया जाता है। स्वय भू पहिला प्राकृत ब्रह्म है। यह स्वस्वरूप स (प्रकृत्या) प्राणमय है। किन्तु इसम क्योंकि पुरुष की वाक्कला का उपभोग होता ह। अत पुरुषापेक्षया स वाङमय कहा जाता ह। परमेष्ठी स्वस्वरूप से आपोमय है पुरुषापेक्षया प्राणवाङ्मय ह। कारण परमेष्ठी म आत्मा की प्राण-वाक् इन दो कलाओं का भोग होता ह। सूर्य्य प्रकृत्यपेक्षया वाङ्मय है। पुरुषापेक्षया मन प्राणवाङ्मय है। अग्निचिति के कारण अमृतात्मा का पूर्ण विकास इसी चितिधर्म्मावच्छिन्न सूर्य्य म होता है।

सौरचिति के कारण ही यह आत्मा चिदात्मा नाम स व्यवहृत होता है। यही कारण है कि स्वय भू परमेष्ठी-सूर्य्य आदि पाचो प्रकृतियों में से- सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च (यजु) इत्यादि रूप स सूर्य को ही आत्मतत्त्व (जीवात्मतत्त्व) का अधिष्ठाता बतलाया जाता है। नून जना सूर्य्येण प्रसूता अयन्नर्थो कृण्वन्नपासि का भी यही रहस्य है। सूर्य्य से नीचे चन्द्रमा (स्थितिक्रमापेक्षया) ह। यह प्रकृत्यपेक्षया अन्नमय है एव पुरुषापेक्षया वाक्प्राणमय है। पृथिवी प्रकृत्यपेक्षया अन्नादमयी है। एव पुरुषापेक्षया वाङ्मयी है। उपक्रम में वाक् है उपसहार मे वाक है। स पूर्ण विश्व वाक्तत्त्व से अनुगृहीत है। इसी आधार पर- वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता - अथो वागवेद सर्वम् इत्यादि निगम प्रचलित हैं।

* पूर्व में जिन तीन शुक्रों का निरूपण किया गया है व क्रमश वाक्-आप अग्नि -अग्नि -आप वाक् इस क्रम से उपर्य्युक्त पाचो मण्डलो म विभक्त हैं। वाक्तत्त्व वेदाग्नि है। यही सत्याग्नि साव

---

* इस विषयका विशद विवचन कठोपनिषद्विज्ञानभाष्य की अश्वत्थविद्या में देखना चाहिए।

याजुषाग्नि प्राणाग्नि ब्रह्माग्नि आदि विविध नामो से प्रसिद्ध है। अप त व ऋताग्नि है। यही सब्रह्माग्नि नाम से प्रसिद्ध है । अग्नित व देवाग्नि नाम से प्रसिद्ध ह । म यशुक्ररूप अ न मृ यु कहलाता ह। इसी आधार पर सूर्य को मृ यु कहा जाता है—( दाराए शत का ३।५६ )। चा द्र अप्त व ऋताग्नि है। म य वाक्त व भूताग्नि ह। वदाग्निरूप वाक्शुक्र स्वय भ में प्रतिष्ठित ह। ऋताग्निरूप अपत व परमेष्ठी में प्रति ठत ह। देवाग्निरूप अमृतानिशुक्र एव मृ युरूप म य अ नशुक्र दानों सूर्य मे प्रतिष्ठित है। सूर्य से ऊपर अमृतशुक्र ही है एव– तस्माद्यत्किञ्चार्वाचीनमादित्यात् सव तन्म युनाप्तम् (१ का २।३) के अनुसार सूर्य से नीचे म य शुक्र ही है। कि तु म यस्थ सूर्य– निवेशयन्नमृत म यञ्च (यजु) के अनु–सार अमृतम यमेदभिन्न उभय शुक्रामक । सप्रकार आ मा पिण्ड देवता प्रकृति विकृति भूत भेद से स्वय भू आदि पाचो पृथक पृथक नामो से यवहृत होने लगते है। परिभाषा–ज्ञान के अन तर वे त त मार्ग लिए जितना सरल एव सुगम है बिना परिभाषाज्ञान के ब्राह्मणग्र थाक्त अनुगम निगम वचनो का यथावत सम वय कर लेना हमारे लिए उतना ही कठिन एव दुगम है। उदाहरण के लिए पूवप्रतिपादित अभिप्लव पृष्ठ वाक शुक्र ब्रह्मादि श दो को ही लीजिए । इसलिए ब्राह्मणग्र था में उप युक्त त वो के स ब ध में कसे कैसे विरुद्ध वचन निर्दिष्ट प्रतीत होरहे है—

## अभिप्लव

१ चतुर्भिस्तोमै पृष्ठे, लघुभि सामभि स्वर्ग लोकमभ्यप्लव त। यदभ्यप्लव त–तस्मादभिप्लवा'। (श १२।२।१।१ ।

२ यद्व वैष षडह पुन पुनराभ लवो नाम (कौ ब्रा १।६)।

३– इम वै लोका अभि लवा (श १२।१।१)।

४–'श्रीर्वा अभिप्लवा' (का १।५)।

५– पशवो वा अभि लवा (२१ ५)।

## पृष्ठम्

१ 'स्वर्गो लोक पृष्ठानि (ता ब्रा १६।१५।६)।

२–'एतानि खलु ा मामानि, यत् पृष्ठानि (त १।८।८।२)।

३– 'आत्मा वै पृष्ठानि ( तां २२।६।४ )।

४–''अन्न पशव पृष्ठानि ( ता १८।१५।८ )।

५–'वीर्य वै पृष्ठानि ( ता ४।८।७ )।

६–'श्रीर्वै पृष्ठानि ( ए ब्रा ६।५ )।

## वाक्

**१– वाग्व ब्रह्म ( ए ब्रा ६।३ )।**

**२ 'वाग् वा इन्द्र ( का २।७।१३।५ )।**

**३– 'वाग्वा चन्द्रमा ( तै उ ३।१३।१२ )।**

**४–' मा या सा वागग्नि स ( तै उ १।२८।३ )।**

**५–' वाग वै यज्ञ -यज्ञो वै विष्णु —**

निदशनमात्र है। सभी पदार्थों में आपको यही परिस्थिति उपल ध होगी। प्रकृत में हमें वाक का विचार करना है। **स्वयम्भ की वाक् ब्रह्म है। सौरी वाक् इ द्र है। पार्थिवी वाक् अग्नि है। पारमेष्ठिनी वाक् विष्णु है। चा द्रमसी वाक् सोम है।** इसप्रकार स्थानभेद से सब बचनो का सम वय हो-जाता है। उपर्यु क्त सम्पूण विषय निम्नलिखित तालिका से स्पष्ट होजाता है।

| | आ मापेक्षया | पिण्डापेक्षया | दवापेक्षया | प्रकृ यपेक्षया | विकृ यपेक्षया | भूतापेक्षया |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १— | वाङ्मय | स्वय भू | ब्रह्मा | प्राणमय | वा मय | आकाश |
| २— | वाकप्राणमय | परमष्ठी | विष्णु | आपोमय | आपोमय | वायु |
| ३— | वाक्प्राणम नोमय | सूर्य | इ द्र | वाङ्मय | अग्निमय | तेज |
| ४— | प्राणवाङ मय | चन्द्रमा | सोम | अ नमय | आपोमय | जलम् |
| ५— | वाङ्मयी | पृथिवी | अग्नि | अ नादमयी | वाङ मयी | पृथिवी |

उक्त पाचो पिण्डो म मण्डल-सम्ब ध स दहरोत्तरभाव है। उत्तर उत्तर का मण्डलोपहित पिण्ड पूव पूव के मण्डल में प्रतिष्ठित है। साथ ही पूव पूव मण्डलस्थ प्राण उत्तरोत्तर के मण्डल में प्रतिष्ठित है यह पूव में कहा जाचुका है। इसस यह भी भलीभाात सिद्ध होजाता है कि **स्वयम्भू कवल प्राणमय है। परमेष्ठा प्राणमय आपोमय है। सूर्य प्राण-आप वाङ्मय है। च द्रमा प्राण आप वाक्-अन्न**

मय है। एव पृथिवी प्राण–आप –वाक्–अन्न अन्नादमयी है। शुक्रापेक्षया स्वयम्भ वाङ्मय है। परमेष्ठी वाङ्मय एव आपोमय है। सूर्य्य वाक्– अग्निमय है। सूर्य्यमहिमा म प्रतिष्ठिता पृथिवी मे भी वे ही तीन पृष्ठ है। पहिला सौराग्न से प्रवृक्त अग्निपृष्ठ है। दूसरा अप पृष्ठ है। तीसरा वाक्पृष्ठ है। दूसरे शब्दो में पृथिवीपिण्ड के चारों ओर प्रथम वह अग्नि अपना एक स्वतन्त्र मण्डल बनाता है जोकि सूर्य्य से प्रवृक्त होकर अन्तर्य्याम–सम्बन्ध से पृथिवी की प्रातिस्विक वस्तु बनता हुआ इसीका ब्रह्मादन बन जाता है। इसीप्रकार पारमेष्ठ्य प्रवृक्त भाग इस पृथिवी का अप पृष्ठ है। एव तत्र भू का प्रवृक्तभाग वाक्पृष्ठ है। ये तीनो पृष्ठ क्रमश यज्ञपृष्ठ ब्रह्मपृष्ठ पारावतपृष्ठ नाम से प्रसिद्ध ह।

स्वयम्भू वाक् है परमेष्ठी आप है सूर्य्यगत प्राणाग्नि ( अमृताग्नि) अग्नि है। ये तीनों अमृतशुक्र है। सूर्य्यगत मृत्युमय अग्निशुक्र है चन्द्रमा आप नाम का मर्त्यशुक्र है एव पृथिवी मर्त्यवाक् शुक्र है। इसप्रकार वागादि ६ओ शुक्र निम्नलिखित क्रम स प्राजापत्य संस्था में विभक्त है—

| | | |
|---|---|---|
| १—१—स्वयम्भू | वाक् शुक्रम् | अमृतानि शुक्राणि |
| २—२—परमेष्ठी | आप शुक्रम् | |
| ३— { ३—अमृतसूर्य्य | अग्नि शुक्रम् | |
| ३— { ४—मर्त्यसूर्य | अग्नि शुक्रम् | मर्त्यानि शुक्राणि |
| ४—५—चन्द्रमा | आप शुक्रम् | |
| ५—६—पृथिवी | वाक् शुक्रम् | |

इस क्रम में पृथिवी सब के अन्त मे आती है। अत इस पृथिवी मे एव यच्चयावत् पार्थिव पदार्थों म उपर्युक्त ६ ओं शुक्रो का भाग होजाता है। सूर्य्य द्यौ है। पृथिवी पृथिवी है। द्यावापृथिवी का रयैत–नौधस के आदान विसर्ग के कारण परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। अतएव जो स्थिति पृथिवी की है वही स्थिति द्युरूप सौरजगत् की है। दूसरे शब्दो में–पृथिवी में जैसे वागादि ६ शुक्रो का भोग होता है एवमेव सूर्य्य में भी ६ ओ शुको का भाग होरहा है। विषय अतिदुरूह ह अत पुनरुक्ति की उपेक्षा क प्रकारान्तर स शुक्रतत्त्व का स्वरूप आप के सम्मुख उपस्थित किया जारहा है।

अग्निरहस्यविद्या के अनुसार तीन ही तत्त्व विज्ञेय है। व तीनो तत्त्व–आवपन अन्नाद अन्न इन नामो से व्यवहृत किए जाते है। एकत आधारभूमि को आयतन कहा जाता है एव सर्वत आधारभूमि को आवपन कहा जाता है। शय्या हमारा आयतन है। आदर्श ( काच ) हमार प्रतिबिम्ब का आयतन ह। आदर्शवत् प्रज्ञानमन इन्द्रिय के द्वारा आगत घट–पटादि विषयों का आयतन है। महानात्मा चिदात्मा का आयतन है इसी के लिए तद् ब्रह्मायतन महत् यह कहा जाता ह। मसीपात्र [दावात] स्याही का आयतन

है। व- पानी का आयतन है। ये सब अपने आधेयो के एकत आधार है। मन के उपरि भाग में विषयो का प्रातबिम्ब पडता है। अतएव मन के लिए **मनो वा आयतनम्** (विषयाणाम् ( शत १४।६।२।५ ) यह कहा जाता है। जिसे लोकभाषा में **आगार** कहा जाता है वदभाषा में वही आधार **आयतन** नाम से व्यवहृत किया जाता है।

**वसुवानकाश ( डिब्बी )** तदगत वस्तु का **आवपन** है। **स्तोम्यत्रिलोकी** नाम से प्रा त्रलोक्यामिका महांवदिरूपा **उख्या प्रथिवी (महिमा प्रथिवी)** चतुदशविध भूतसर्गों का **आवपन** है। इसी आधार पर— **अयं वै लोक आवपन महत्** [ तै ब्रा ३।६।५५ ] यह कहा जाता है। वसुवानकोश तद्गत वस्तु का चारो ओर से आधार है। अतएव हम इसे अवश्य भी आवपन कह सकते है। प्रत्येक पदाथ को अ ने उदर में रख कर उसे सुरक्षित रखने वाला उस वस्तु का आकाश ह। अतएव सवत आधारभूत तत्तद्वस्तु के तत्तदाकाश को भी हम तत्तद्वस्तु का **आवपन** मान सकते है। **आकाशो वै नाम-रूपयोनि वहिता** [ उपनिषत् ] के अनुसार बहिमण्डलस्वरूप आकाश ही तत्तद वस्तु के नामरूप एव कम्म की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर आवपनत व को **ख ब्रह्म ( आकशब्रह्म )** कहा जाता है।

दूसरा है **अन्नादब्रह्म**। अग्नित व का ही नाम **अन्नाद** है जैसाकि पूव में बतलाया जाचुका है। यह अ नादत व ही मुख्य **आमा** ह। यही आवपन पर प्रतिष्ठित रहता ह। आवपन पर प्रतिष्ठित यह अन्नादाग्नि भू-भुव स्व भे स त्रिधा विभक्त रहता है। त्रिधा विभक्त य अग्नित व सुखसाधक बनता हुआ **क ब्रह्म** नाम से व्यवहृत होता है। तीसरा है **अन्नब्रह्म**। आपस्त व का ही नाम **अन्नब्रह्म** ह। इसीसे रममाण होता हुआ अग्नि क रूप में परिणत होता है अतएव इस अन्नब्रह्म को **र ब्रह्म** कहा जाता ह। **खब्रह्म** पर प्रतिष्ठित **क ब्रह्म** यदि **र ब्रह्म** से अनुगृहीत रहता है तो शान्ति है। इसी आधार पर **ख क रम्** तीनो की समष्टि **शब्रह्म** नाम से व्यवहृत की जाती है। **आवपनब्रह्म आकाश है। यही वाकशुक्र है। अन्नादब्रह्म अग्निशुक्र है। अन्नब्रह्म आप शुक्र है। वाक-आप अग्नि ही आवपन-अन्न अन्नाद है**। तीनो की समष्टि ही— **सवम्** है।

ध्यान रहे आकाश से प्रकृत के **शुन इन्द्र** ही अभिप्रत हैं न कि सांख्योक्त कल्पित शून्यप्रदेश। शून्यप्रदेश आकाश नही है अपितु **इन्द्रप्राण** आकाश है। इसीके लिए **शुन हुवेम मघवानमिन्द्रम्** यह कहा जाता ह। इसी सांख्ययुग की भ्रान्ति में पड कर इतर सम्प्रदायवा वालोने भी आकाश को त व मर्य्यादा से बहिष्कृत कर दिया है। व भी **आतश (तेज) वाद (वायु) आब (जल) खाक (प्रथिवी)** ये चार ही त व मुख्य मानते हैं। **फलक (आसमा-आकाश)** उनकी दृष्टि में त व नही है। यही भ्रान्ति त वविज्ञान का गव रखने वाले बीसवी सदी के वैज्ञानिकाने की है। कुछ भी हो। भारतीय वैज्ञानिको की दृष्टि में तो आवपनरूप आकाश अवश्य ही त व है। हमारा **पञ्चतत्त्ववाद** सुप्रसिद्ध है। आकाश ही आमरूप अन्नादब्रह्म का आमा है। इसी आधार पर आमा का — **मनोमय प्राणशरीरो भारूप -आकाशात्मा** यह लक्षण किया जाता है।

बतलाना प्रकृत में यही है कि इस वाक्‌तत्व का नाम ही **आकाश** है। यही आवपन है। यह तत्व स्वयम्भू में प्रतिष्ठित ह। परमेष्ठी आपोमय है। इश्वरीय–लीला बडी विचित्र । यह पुत्रो पत्ति से पहिले अन्नादब्रह्मरूप पुत्र के लिए अन्नरूप दुग्ध [माता के स्तनो में] उत्पन्न कर देता ह। पहिले अन्न ह फिर अन्नाद है। सौराग्नि पीछे उत्पन्न होता है। किन्तु तदन्नभूत अन्नरूप पारमेष्ठय सोम उससे पहिले भी उत्पन्न होजाता ह। अग्नित व उभयत अन्नरूप अन्न से परिगृहीत ह।

मध्यस्थ अग्नि **अग्नि–वायु आदित्य** भेद से त्रिधा विभक्त । तीनो अग्नियो के उस ओर पारमेष्ठय आप है इस ओर चान्द्र आप ह। चन्द्रमा के इस ओर आवपनरूप वाङ्मय पृथिवीपिण्ड है जैसाकि निम्नलिखित तालिका से स्पष्ट होजाता है—

## अधिदैवतम्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—वाक् | | स्वयम्भू | परमाकाश |
| २—आप | | परमेष्ठी | अन्नब्रह्म |
| स्व | सूर्य्य | | |
| ३—भुव | वायु | सूर्य्य | अन्नादब्रह्म |
| भू | अग्नि | | |
| ४—आप | | चन्द्रमा | अन्नब्रह्म |
| ५. वाक | | पृथिवी | पुराणाकाश |

दोनो ओर अन्नरूप सोम है। चान्द्रसोम **भास्वरसोम** ह। यही ईश्वरप्रजापति का मन है। तत्प्रतिष्ठ अग्नि उसकी वागिन्द्रिय है। वायु प्राणेन्द्रिय है। सूर्य्य चक्षु ह। पारमेष्ठ्याप [ दिक्सोम ] श्रोत्र है। यही अवस्था अध्यात्म में समझनी चाहिए।

हृदय में चन्द्रमारूप मन ह। **मुख–नासिका–चक्षु** तीनो क्रमश वाक् प्राण चक्षु–रूप **अग्नि वायु सूर्य्य है**। श्रोत्रेन्द्रिय पारमेष्ठय सोम है। शिरोगुहा स्वायम्भुव परमाकाश है। बस्तिगुहा पार्थिव पुराणाकाश है। जैसी स्थिति वहा ह ठीक वही स्थिति यहा है। **पूर्णमद पूर्णमिदम् यदेवेह तदमुत्र** सिद्धान्त सर्वात्मना अन्वर्थ प्रमाणित होरहा है।

# अ यात्मम्—

शिरोगुहा——परमाकाश स्वयम्भू वाक्—

श्रोत्रे———— अन्न ब्रह्म परमेष्ठा आप ४

| | | | |
|---|---|---|---|
| चक्षुषी–सूय्य<br>प्राण –वायु<br>वाक अग्नि | अन्ना ब्रह्म | सूय्य | अग्नि |

मन —— —अ नब्रह्म च द्रमा आप – ४

बास्तगुहा— —पुराणाकाश पृथिवी वाक— ५

हमने कहा था कि प्रकृत में हमारा स ब ध प्रथिवी और सूय्य से है। अत इन्ही दोनो की ओर आपका ध्यान आकर्षित किया जाता है। इन दोनो म भी प्रथम पृथिवी को ही लक्ष्य बनाया जाता है। पृथिवी सर्वा त में है। इसके भू प्रथिवी ये दो भेद है। जिस पृथवीपिण्ड पर हम सब प्रतिष्ठित हैं वही भू है एव वषट्कारमण्डलावच्छिन्ना महिमा पृथिवी प्रथिवा है। भू मत्यरूपिणा है प्रथिवी अमृतरूपिणी है। वाक् आप अग्निरूप अमृतशुक्र से महिमारय पृथिवी का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। भूपिण्ड पर पहिला स्तर अग्नि का है। यह अ नि घन तरल–विरल भेद से त्रधा विभक्त होता हुआ पूर्वोक्त त्रिवृत्–पञ्चदश–एकविंश स्तोमो म क्रमश प्रतिष्ठित है। त्रिवृत्स्ताम इस पृथिवीलोक का प्रथिवीलोक है इसके अतिष्ठाता (अधि ठाता) अग्निदेवता है। पञ्चदशस्ताम स पृथिवी का अन्तरिक्षलोक है इसके अतिष्ठाता वायुदेवता है। एक विंशस्तोम इस पृथिवी का द्यु लोक है। सके अतिष्टाता इन्द्रापरय्यायक आदि यदेवता हैं। इसप्रकार स्तोमात्मिका इस महिमा–पृथिवी मे स्तोमभेद से तीन लोक होजाते है। स्तोमसम्ब ध स ही यह त्रलोक्य स्तोम्यत्रिलोकी नाम से प्रसिद्ध है। महिमामयी होने से यह मही नाम से भी प्रसिद्ध है ( देखिए तै ब्रा २।८।६।८ )। इसी त्रलोक्यात्मिका पृथिवी को लक्ष्य में रखकर– तिस्रो वा इमा प्रथि य इयमहैका द्वे अस्या परे (शत ५।१।५।२१) यह कहा जाता है।

अग्नि में सोमाहुति का होना ही यज्ञ है। पृथिवीपृष्ठ से २१ एकविंशस्तोम पय्य त या त इस अग्नि में पारमेष्ठ्य सोम निर तर आहुत होता रहता है। अतएव इस अग्निपृष्ठ को हम अवश्य ही यज्ञपृष्ठ कह सकते हैं। अग्नि येष्ठ आठ वसु वायु येष्ठ ११ रुद्र इन्द्र यष्ठ १२ आदि य सा यगत दो अश्विनीप्राण (नास य–द दस्र) इस प्रकार ३३ आग्नेय सोमपा देवता ( १ प्रयाज ११ अनुयाज ११ अनुयाज भेद से ३३ असोमपा किन्तु आज्यपा देवताओं से युक्त ) इसयज्ञमण्डल म प्रतिष्ठित होते हुए यज्ञिय नाम से प्रसिद्ध हैं। इन्ही याज्ञय देवताओ को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**'इति स्तुतासो असथा रिषादशो ये स्थ त्रयश्च त्रिशच्च ।
मनार्देवा यज्ञियाम ' ॥**

**—यजु सहिता**

एकविश स्तोम प य त ही यह अग्नि नही जाता अपितु २१ से ऊपर पर्य्यन्त (२२ पर्य्यन्त) जाता है । २१ का तरण कर जाता है । अतएव इस यज्ञा मक आग्नेयस्तोम को **रथन्तरसाम** कहा जाता है एव रथन्तर के स ब ध से ही यह अग्नि **रथन्तर** नाम से भी प्रसिद्ध है ।

**एकविशो वै स्वर्गो लोक** (शत १ ।५।४।६) **एकविशो वा इत स्वर्गोलोक** (त ब्रा ३।१२ ५।७) **एकविशो वा एष य एष (सूर्य्य) तपति** (कौ २५।१) इत्यादि निगमवचनो के अनुसार सूर्य्य पृथिवी के २१ व अहगण पर प्रतिष्ठित है । एव **स्वरहर्देवा सूर्य्य** (श १।१।१।५) के अनुसार सू य ही स्वर्लोक है । यह सूर्य्य **असा वा आदित्य एष रथ** (श ६।४।१।१५) के अनुसार **रथ** नाम से प्रसिद्ध है । **रथ का अर्थ है रस** । **असौ वा आदित्यो देवमधु** (छा उ ) के अनुसार सूर्य्य **मधुरस** है । **त वा एत (सूर्य्यं) रस सन्त रथ इत्याचक्षते** गो ब्रा पू २।२१) के अनुसार रस के सम्बन्ध से ही सूर्य्य परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षमीमांसानुसार **रथ** नाम से व्यवहृत हुआ है । पार्थिवाग्नि इस सूर्य्यरूप रथ का भी क्योकि तरण कर जाता है । अतएव इस आग्नेय स्तोम को **रथन्तरसाम** कहा जाता है । अपिच पृथिवी पिण्ड स निकलने वाला यह अग्नि भी रस है । यही **आग्नरस** दधि घृत मधु रूप में परिणत होता हुआ **अग्नि वायु आदित्य** नाम से व्यवहृत होता है । **दधि हैवास्य लोकस्य रूपम् घृतमन्तरिक्षस्य मध्वमुष्य** (श कौं कुम्भचितिब्राह्मण) के अनुसार वही अग्नि रसरूप में परिणत होरहा है । अग्नि की इसी रसावस्था का निरूपण करती हुई वाजिश्रुति कहती है—

**'आपो वा अर्क । तद्यदपा शर आसीत्–तत् समहयत । सा पृथिव्यभवत् । तस्यामश्राम्यत । तस्य श्रा तस्य तप्तस्य तेजो रसो निरवर्त्तताग्नि । स त्रेधा मान व्य कुरुत–आदित्य तृतीयम् वायु तृतीयम् । स एष प्राणस्त्रेधा विहित '**

—शत १ ।६।५ २ ३

अग्नि रस है वायु रसतर है एव म यमय आदित्याग्नि रसतम है । दूसरे श दों में अग्नि में **रसमात्रा** साधारण है । वायु मे उससे अधिक है एव आदि यभाग रसतम होता हुआ **रसतम है** । इसीलिए आदित्यरूप आ नरसतमा मक आ तम साम— **रसतम ह वै तद्रथन्तरमित्याचक्षते परोक्षम्** (शत ६।१।२।६६) के अनुसार **रथन्तर** नामसे व्यवहृत हुआ है । यह है अमृताग्निस्वरूप प्रथम पृष्ठका पहिला स्वरूप । यह पृष्ठ लोहित है । इसी में ससवर्ण का अन्तर्भाव है । अतएव **इसे पृष्णि** भी कहा जाता है ।

दूसरा **अपपृष्ठ** है । २ से ३ प यत अपपृष्ठ है । यही **अर्णवसमुद्र** कहलाता है । यह भी पृथिवी की ही व तु है । कारण–वाकपृष्ठ पर्य्य त पृथिवी की सत्ता मानी जाती है । इसी अपपृष्ठ के सम्बन्ध से

पृथिवी का **सागराम्बरा** कहा जाता है। यह अपत व सवथा कृष्ण है। इसी अप्रत व म गोत व प्रतिष्ठित रहता है। सामत व की ( * ) प्रतिष्ठा यनी आपोमयी गो है। इसी आधार पर **स हैष सोमोऽजस्रो यद् गो** ( यजु स १३-३३ ) ( श ।५।२।२६ ) यह कहा जाता है। सा आपोमय अतएव विष्णु-दवतामय गातत्त्वका निरूपण करती हुइ यजु श्रुति कहती है।

**या ते धामा युष्मसि गमध्य गत्र गावो भूरिशृङ्गा अयाम ।**
**अत्राह तदुरु गायस्व विष्णो परम पदमव भारि भूरि ॥**

—यजु सहिता ६।३।

यह गोत व **विराजा वा एतदरूप यदगो** ( ता ब्रा ४६।३ ) के अनुसार **विराट् है**। विरा के सम्बध से ही यह अपपृष्ठा मक आपोमय पार्थिवसाम **वरूप** नाम स प्रासद्ध है। रथ तराग्नि की दूसरी अवस्था यही **वैरूपसाम** है इसी आभप्राय से— **यद्वै रथ तर तद्वरूपम्** ( ऐ ब्रा २।१३ ) यह कहा जाता है। अपपृष्ठ घोर कृष्ण है।

तीसरा है **वाकपृष्ठ**। यही सर्वान्त का **वेदपृष्ठ** है। यही **ब्रह्मपृष्ठ** है। यहा पार्थिव प्रजापति की सृष्टि विश्रा त है। प्रजाप त इसी वाकपृष्ठ पर पार्थिव-सृष्टि को सर्वा मना सम्पन्न करने में समथ हाते हैं। इसी ममाप्ति सूचक भाव का प्रधान मानते हुए ऋषियोन इस अ तम सामको— **शक्करी** नाम स व्यवहृत किया है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर— **यदिमाल्लोकान् प्रजापति सृष्टवेद सवमशक्नोद्यदिद किञ्च। त च्छकर्योऽभवस्त च्छकरीणा शकरीत्त्वम्** ( ऐ ५। ) यह कहा है। यह वेदपृष्ठ ज्ञान ज्योतिर्मय बनता हुआ सवथा शुक्ल है। इसप्रकार **लोहित-कृष्ण-शुक्ल**-वर्णात्मक **रथन्तर वैरूप शाक्कर**-सामा-मक-**अग्नि आप-वाक्**-रूप **अमृतशुक्रा मक** यह महामण्डल **पृथिवी** नाम से प्रसिद्ध हो-रहा है।

यह तो हुआ अमृतशुक्रो का दिग्दशन। अब म य शुक्रा मक भूपिण्ड पर भी दृष्टिनिक्षेप कर लीजिए। हमने कहा है कि भूपिण्ड के उपादान म य **वाक आप-अग्नि** हैं अग्नि पहिला स्तर है। **य च-किञ्चिद्दार्ष्टिविषयकमग्निकर्म्मैव तत् सवम** ( या नि ) के अनुसार दृश्यभाग अग्नि है। इस हमने **प्रश्नि** कहा है प्र येक वस्तुपिण्ड मे सातो रूपो म स कोइ न कोइ रूप अवश्य रहता है। यही पहिला **अग्निस्तर** है। किसी भी पिण्ड को आप जला दीजिए। जलने के अन तर सबका परिणाम **कृष्ण** ही होगा। पाहले अग्निस्तर के उत्क्रान्त होने पर दूमरा यही **कृष्णस्तर** निकलता है। यही कृष्णवर्णा मक दूमरा अपपृष्ठ है। यदि फिर उस वस्तु के साथ अधिक अग्निसयोग कराया जाता है तो य कृष्णवर्णा मक अप् तर भी उ क्रान्त होजाता है एव तीसरा शुक्लस्तर निकल आता है। यही **भस्मावस्था है**। यही उस पदाथ की **भूति (विभूति)** है। यही **वेदपृष्ठ** है। इसप्रकार प्रत्येक वस्तु के पिण्डभाग मे उपर्युक्त ( तीन )

---

( * ) गोलोकवासी आपोमय विष्णु ही गोसञ्चारण करते हैं। तदशभूत कृष्णने गोचारणवृत्ति को क्यो अङ्गीकार किया ? इस प्रश्न का भी यही समाधान है। इस विषय का विषद विवचन गीताविज्ञान-भा या तगत आचाय्यरहस्य के **परोमेष्ठीकृष्णरहस्य** नामक प्रकरण म दखना चाहिए।

म यपृष्ठ ह महिमामण्डल में उप-युक्त तीना अमृतपृष्ठ हैं। यो स पूण प्रपञ्च षाटकौशिक ही प्रमाणित हा-रहा है।

—वाक्—शाक्करसाम—४८ प य त—पारावतपृष्ठम्
२—आप —वैरूपसाम—३३ पर्यन्त—अप्पृष्ठम् } मही माहमा
३—अग्नि—रथन्तरसाम २ पर्यन्त—यज्ञपृष्ठम्

—अग्नि – श्यभाग
२—आप—अन्त स्तर } भू–पिण्ड
३—वाक—सर्वान्तरतम स्तर

# पार्थिव सस्था—

शाक्करसाम——वाक् ४८——पारावतपृ ठम
वैरूपसाम——आप ३३——अपपृ ठम् } मही
रथन्तरसाम— अग्नि २१——यज्ञपृष्ठम्

अग्नि
आप २ } भू
वाक ३

यही स्थिति सौरमण्डल की समझिए। सूर्यपिण्ड के ऊपर पहिला पृष्ठ सावित्राग्नि का है। दूसरा आप्पृष्ठ है। तीसरा वाकपृष्ठ है। विश्व में ज्योतिमान् पदार्थ स्व-पर रूप भेद से तीन भागों में विभक्त हैं। जिन्ह अ य से प्रकाश लने की आवश्यकता नही है अपितु जो अपनी ज्याति से अपने आप प्रकाशित हैं व सब स्व ज्योतिर्मय पदा र्थ हैं। इनका साकेतिक नाम सूर्य्य है। आप जिसे सूर्य्य कहते हैं वही सूर्य नहीं है अपि तु स्व ज्याति र्मय स्वातीनक्षत्र पशुपति नीलकण्ठ आदि नामों से प्रसिद्ध लुब्धक नामक नक्षत्र चित्रा आदि सब सूर्य्य है। अतएव स्वाती को सविता कहा जाता है। जो पिण्ड सोरज्योति से प्रकाशित हैं व सब चन्द्रमा नाम स प्रसिद्ध है। मङ्गलग्रह के उपग्रह दो चन्द्रमा हैं। बृहस्पति के चा है। शनि मे आठ हैं। पृथिवी म एक है। एव जो दूसरों को प्रकाशित करने में असमर्थ होते हुए केवल अपने स्वरूप का ही अभिव्यक्त करने में समर्थ है व सब रूप ज्योतिर्मय पदा र्थ है। उन्ह संकेत-भाषानुसा प्रथिवी कहा जाता है। अनन्त सूर्य्य है अनन्त चन्द्रमा हैं एवं अनन्त ही पृथिवियाँ हैं। रूप ज्योति मयी पृथिवी के साम की अपेक्षा पर ज्योतिर्मय चन्द्रमा का साम अधिक बड़ा होता है एव

चन्द्रमा की अपेक्षा स्वज्योतिम्मय सूर्य्य का साम और भी अधिक बृहत् होता है। इसी विज्ञान के आधार पर सौर साम को बृहत्साम कहा जाता है। जसे पृथिवी के साम को सूर्य्यरथ के स ब ध से एव रसके सम्ब ध से रथ तर कहा जाता है चान्द्रसाम राजा सोम के सम्ब ध से राजन् नाम से यवहृत होता है एवमेव स्व योतिम्मय सौरसाम बृहत् ( बडा ) होने से बृहत्साम नाम से प्रसिद्ध है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में र नकर बृहत्साम का यद्ध्रस्व त थन्तर-यद्दीघ तद् बृहत् यह लक्षण किया जाता है ( देखिए कौ ब्रा ३।५ )।

अपि च—सूर्य्य बृहतीछन्द पर प्रतिष्ठित है। खगोल गाल है। पिण्ड के म य का पूर्वापरवृत्त दक्षिणोत्तर पाश्वस्थ इतर वृत्तो की अपेक्षा बृहत् (बडा) होता है। अतएव विष्वद्वृत्त नाम से प्रसिद्ध इस मध्य के पूर्वापरवृत्त को बृहतीछ न्द कहा जाता है। सूर्य्य सदा सी पर प्रतिष्ठित है। पृथिवी इसके चारो ओर घ ती है। पृथिवी के परिभ्रमण से सूर्य्य का उ यास्तभाव प्रतीत होता है। वस्तुत वैदिक विज्ञान के अनुसार सूर्य रोदसीत्रिलोकी की अपेक्षा सवथा स्थिर है। सूर्य्य क सी स्थिरभाव को लक्ष्य में रखकर निम्न लिखित श्रौत स्मात्त वचन हमारे मम्मुख उपस्थित होते हैं—

'स वा एष न कदाचनास्तमेति नोदेति। त यदस्तमेतीति मन्य ते अह्न ए तद तमित्वाऽथा मा विपर्यस्यते। रात्रिमेवावस्तात् कुरुते-अह परस्तात्। अथ यदे प्रातरुदेतीति मन्य ते-रात्रिरेव तद तमित्वाऽथात्मान विपर्यस्यते। अहरेवावस्तात , रात्रिं परस्तात्। स वा एष न कदाचन निम्लोचति।

—ए ब्रा ३।४४ इति

स वा एष न कदाचनास्तमयति, नोदयति। तद्यदेन पश्चादस्तमयतीति म य ते-अह्न एव तदन्त गत्वाथात्मान विपर्यस्यते। अहरेवाधस्तात कृणुते, रात्रि परस्तात।

—गो ब्रा उ० ४।१।

नैवोदेता, नास्तमेता, एकल एव मध्ये स्थाता (छा उ०)।

बृह या वा असावादित्य सूर्य्य श्रिया प्रतिष्ठाया प्रतिष्ठितस्तपति।

—गो ब्रा उ ५।७।

'सूर्यो बहती मध्ययूढस्तपति'।

नैवास्तमनमर्कस्य नोदय सर्वदा सत।
उदयास्तम । चैव दर्शनादर्श । रवे ॥

—विष्णुपुराणे

पूर्वोक्त बृहतीछ द पर ही सूर्य्य प्रतिष्ठित है। यही इतर छन्दो का मूलाधार है जैसाकि पूवप्रकरणों में विस्तार के साथ बतलाया जाचुका है। इस बृहतीछन्द के सम्ब ध से भी सौरसाम्म का बृहतीसाम कहा जाता है। पाठको को यह यान में रखना चाहिए कि जब रूप योतिम्मयी पृथिवी का रथ तरसाम ही सूर्य्य से

ऊपर २२ व अहगण प य त चला जाता ह तो स्वज्योति मय सौर बृहत्साम कहातक जायगा। सूर्य्य का २ वा अ गण बडी दूर पय्य त जायगा। यदवधि–पर्य्यं त सू य का २१ वा अ गण है तदवधि प य त ही सो अ नि याप्त है। त पय्य त ही बृहत्साम है। अग्निपृष्ठ के अन तर दूसरा **अप् पृष्ठ है**। यहाँ गोत म उ पन्न होता है जेसाकि पार्थिवसामानरूपण में बतलाया जाचुका है। इसी के सम्ब ध से यह **वैराजसाम** कहलाता है। तीसरा **वाक्पृष्ठ** है। यही **रैवतसाम** नाम स प्रसि है। ये तीनो **अमृतपृष्ठ** है। एव स्वय सूर्य्यपिण्ड म यपृष्ठत्रया मक है। **वाग्वै रेवती** ( शत ३।८। ।२४ ) के अनुमा सार वाक्पृ ठ रवती है। इसीके सम्ब ध स यह अ तिम पृष्ठ **रैवतसाम** नाम स प्रसिद्ध होता है। इसप्रकार प्रथिवीवत् स य म भी **वाग–आप –अग्नि** आदि ६ ओ शुक्रों का भाग सिद्ध होजाता है।

सृष्टिविद्या के **दृष्टिमूलक स्थितिमूलक सृष्टिमूलक** नामक तीन विवक्ता के भेद स ही विश्वपर्वों के स्थिर चर–भावो का समन्वय हुआ है वदशास्त्र में। दृष्टिमूला सृष्टिविद्या के अनुसार पृ थवी स्थिर है सू य चर है जैसाकि— **रथेनादेवो याति भुवनानि पश्यन्** (यजु) से स्पष्ट है। कि तु स्थितिमूला सृष्टिविद्या के अनुसार पृथिवी चला है और सूर्य्य स्थिर है जसाकि— **नैवोदेता** इ याद स स्पष्ट है। एव सृष्टि–मूला सृष्टिविद्या के अनुसार केवल स य स्वय भू को छोडकर सभी चल है परिभ्रममाण हैं जसाकि अ य ग्रन्थो में विस्तार स प्रतिपादित है।

## सौरसस्था—

रैवतसाम——वाक् ४८——पारावतपृष्ठम्
वैराजसाम——आप ३३——अपपृष्ठम् }—**महिमा**
बृहत्साम——अग्नि २१—— यज्ञपृष्ठम्

अ नि
आप – }—पिण्ड
वाक्–

१–वाक—रैवतसाम—४८–पय्य त पारावतपृष्ठम्
२–आप –वैराजसाम– ३३–पय्य त–अपपृष्ठम् }— **महिमा**
३–अग्नि बहत्साम–२१–पय्यन्त–यज्ञपृष्ठम्

१–अ नि –दृश्यभाग
२–आप –अ तस्तर }— पिण्ड
३ वाक—सर्वान्तरतम स्तर

प्रसङ्गागत यह और समझलेना चाहिए कि पूर्व में जिन पार्थिव एवं सौर सामों का दिग्दर्शन कराया गया है उनका परस्पर **अतिमान** होता है । दूसरे शब्दों में ६ ओं सामों का ( **रथन्तर-वैरूप-शाक्वर बृहत्-वैराज-रैवत सामों** का) परस्पर **अतिमानसम्बन्ध** है । रथन्तर वैरूप शाक्वर तीनों एक ही रथन्तर के रूप है । एवमेव बृहद्-वैराज-रैवत तीनों एक ही बृहत् के विवर्त है जैसाकि श्रुति करती है—

**यद्वै रथन्तरं तद् वैरूपम् यद् बृहत् तद्वैराजम् । यद्रथन्तरं-तच्छाक्वरम् यद्-बृहत् तद्रैवतम्' ।**

—ऐ० ब्रा०७७ अ०

इनमें **बृहद्रथन्तर** का अतिमान है । रथन्तर बृहत् के गर्भ में निविष्ट है । **वैरूप** और **बृहत्** का अतिमान है । वैरूपसाम के गर्भ में बृहत्साम निविष्ट है । **वैराज** और **वैरूप** का अतिमान है । वैराज के गर्भ में वैरूप है । एवं **शाक्वर** और **रैवत** का अतिमान है । अर्थात् रैवत के गर्भ में शाक्वरसाम अवस्थित है । इसी अतिमानसम्बन्ध का निरूपण करती हुई ऐतरेयश्रुति कहती है—

**द्वा वा इदमग्रे रथन्तरं चास्ताम् । वाक् च वै तन्मनश्चास्ताम् । वाग्वै रथन्तरम्-मनो बृहत् । तद्बृहत्पूर्वं ससृजानं रथन्तरमत्यमन्यत । तद् रथन्तरं गर्भमधत्त । तद्वैरूपमसृजत । ते द्वे भूत्वा रथन्तरं च वैरूपं च बृहदत्यमन्येताम् । तद् बृहद्गर्भ-मधत्त । तच्छाक्वरमसृजत । तानि त्रीणि भूत्वा रथन्तरं च वैरूपं च शाक्वरं च बृहच्च, वैराजं चात्यमन्येताम् । तद्बृहन्‌गर्भमधत्त । तद्रैवतमसृजत । तानि षट् पृष्ठा-न्यासन्" ।**

—ऐ० ब्रा० १६ अ०

इसी अतिमानसम्बन्ध से द्यावापृथिवीरूप सूर्य्य एवं पृथिवी का मिथुन होरहा है । इसी मिथुन से रोदसीत्रैलोक्य के संपूर्ण पदार्थ उत्पन्न होते हैं । आगे के रेखाचित्रों से षड्विध शुक्रों का एवं षड्विध ही सौर पार्थिव सामों का अतिमानसम्बन्ध सर्वात्मना स्पष्ट हो जाता है ।

(१)–वागापोऽग्नि –शुक्रत्रयवितानपरिलेख —



## (२) पार्थिवसम्वत्सरचक्रानुगत -सामत्रयी-परिलेख —



स्तोम का स्वरूप बतलाते हुए पूर्व में हमने युग्म-अयुग्म भेद से स्तोमों को दो भागों में विभक्त बतलाया है। इन में त्रिवृदादि पूर्वोक्त षट्स्तोम अयुग्मस्तोम हैं। एवं ४८ पर्यन्त व्याप्त स्तोम युग्मस्तोम हैं। अयुग्मस्तोमों का स्वरूप जैसे ३३ अहर्गणों से सम्पन्न होता है एवमेव युग्मस्तोमों का स्वरूप छन्द से सम्पन्न होता है। पृथिवी के वाक् गो-द्यौ तीन मनोता हैं। वाक् अग्नि है। गौ इन्द्र (मरुत्वानिन्द्र) है। द्यौ आदित्य है। तीनों क्रमशः गायत्री त्रिष्टुप् जगती छन्दों से छन्दित है। अष्टाक्षरा गायत्री त्रिपात् सम्बन्ध से चतुर्विंशत्यक्षरा है। एकादशाक्षरा त्रिष्टुप् चतुश्चत्वारिंशदक्षरा (४४) है। एवं द्वादशाक्षरा जगती अष्टचत्वारिंशदक्षरा (४८) है। इसप्रकार २४ ४४ ४८ भेद से पृथिवीपृष्ठ से प्रारम्भ कर वरुणपृष्ठ पर्यन्त तीन युग्मस्तोम व्याप्त है। छन्द सम्बन्ध से ही इन्हें छन्दोमास्तोम कहा जाता है। इन का अहर्गणात्मक स्तोमों से सम्बन्ध नहीं है अपितु छन्दोऽक्षरों से सम्बन्ध है। अतएव छन्दोमास्तोम के निम्नलिखित लक्षण किए जाते हैं—

**'अस्तोमा वा एते यच्छन्दोमाः'** (तां ब्रा ३।६।३)

**'तद्यच्छन्दोभिर्मितास्तस्माच्छन्दोमाः'** । (कौ ब्रा २६।७)

**किं छन्दसश्छन्दोमा इत्यत छन्दसो यदेता अक्षरपङ्क्तय इति ब्रूयात्** (तां ब्रा १४।११।५) यादि

सूर्यमण्डल के ऊपर आपोमय परमेष्ठीमण्डल है। यह सौर रैवतसाम के सम्बन्ध से रेवती नाम से प्रसिद्ध है। पानी में रहने वाला जो रस भाग है वही रेवती है। रसरूप रेवती के सम्बन्ध से ही पारमेष्ठ्य आप रेवती नाम से प्रसिद्ध होजाता है। यह रेवती आप जागत ओषधियों से सश्लिष्ट रहता है। ओषधि नाम से प्रसिद्ध सोम यहां (परमेष्ठी में) प्रतिष्ठित है। दस प्रकार के सामों में से अन्यतम साम ही ओषधि नाम से प्रसिद्ध है। चित्रं देवानामुदगात् (यजु) के अनुसार देवप्राण का विकास सूर्य में होता है। पारमेष्ठ्य ओषधिसोम सौर देवताओं की अपेक्षा प्रथमज है। अतएव इस के लिए श्रुति कहती है—

**या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा ।**

**—अथर्व**

पारमेष्ठ्यलोक इसी सौम्यप्राण के सम्बन्ध से पितृलोक कहलाता है। यही ओषधितत्त्व है। इसी अभिप्राय से- **ओषधिलोको वै पितरः** (शत १३।८।१।२) यह कहा जाता है। जिस भौतिकभाग में यह ओषधिसोम प्रतिष्ठित होजाता है वह भी ओषधि नाम से ही व्यवहृत होता है। ४८ स्तोमावच्छिन्न पारावत पृष्ठ जगतीछन्द से छन्दित है यह अनुपद में ही बतलाया जाचुका है। इसी स्थान पर पारमेष्ठ्य ओषधि सोम प्रतिष्ठित है। जगती के सम्बन्ध से ही इस ओषधितत्त्व को जगत्य कहा है। प्रकृति में दोनों का नित्य सम्बन्ध है। उसी सम्बन्ध को प्रकट करने के लिए- **स रेवतीजगतीभिः** इत्यादि कहा गया है ॥ ॥

**यज्ञ का एकमात्र फल है-ऐहलौकिक अभ्युदयभोगपूर्वक स्वर्गप्राप्ति**। इस स्वर्गप्राप्ति का एकमात्र साधन है **दैवात्मा**। यज्ञ के द्वारा नवीन दैवात्मा उत्पन्न किया जाता है। **ऋक् यजु साम से** निष्पन्न

होने वाले हौत्र-आध्वयव-औद्गात्र-कर्म्म से कृतरूप त्रयीमूर्त्ति यज्ञकर्त्ता यजमान के **मानुषात्मा** ( **कर्म्मात्मा भोक्तात्मा** ) से नित्य सम्बद्ध रहता हुआ वह **यज्ञिय दैवात्मा** सप्तदश स्थान में प्रतिष्ठित होजाता है। स्थूलशरीर-विमोकानन्तर इसी आकर्षण से नित्य आकर्षित यजमान का **मानुषात्मा** सप्तदश स्वर्गस्थान में ( जोकि स्वर्गस्थान **त्रिणाचिकेत** नामसे प्रसिद्ध है ) प्रतिष्ठित होजाता है। जबतक यज्ञातिशय रहता है तबतक यजमान का **कर्म्मात्मा** स्वर्ग में प्रतिष्ठित रहता है। यज्ञातिशय के भुक्त होजाने पर पुनः वह आत्मा **क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति** इस आप्त सिद्धान्त के अनुसार मर्त्यभाव को प्राप्त होजाता है। आज यह यजमान उसी दिव्यलोक की प्राप्ति के लिए यज्ञ कर रहा है। तदर्थ इसे यज्ञात्मा उत्पन्न करना है। तदर्थ पुरोडाश सम्पन्न किया जाता है। **पुरोडाश ही यज्ञात्मा का उपादान है**। परन्तु जबतक इसके साथ पानी का सम्बन्ध नहीं करा दिया जाता तबतक यह पिष्टद्रव्य कथमपि देवात्मा का जनक नहीं बन सकता। प्रजननधर्म एकमात्र पानी में ही है। अपतत्त्व के **जाया-धारा-आप** ये तीन प्रधान गुण हैं। वस्तु उत्पन्न करना इसी पानी का काम है। भाव गुण नामसे प्रसिद्ध मानसीसृष्टि के साथ यद्यपि केवल प्राणतत्त्व का ही सम्बन्ध है। परन्तु **वैकारिकीसृष्टि** नामसे प्रसिद्ध **मैथुनीसृष्टि** का तो प्रथम उपक्रम अपतत्त्व ही है।

**सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।**
**अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥**

—मनु १।८

उक्त मानवसिद्धान्त के अनुसार प्राणमय स्वयम्भू प्रजापति को प्रजोत्पत्ति के लिए मैथुनीसृष्टि के मूलस्तम्भभूत अपतत्त्व को ही सर्वप्रथम उत्पन्न करना पड़ता है। पानी के समन्वय से ही त्रयीमूर्त्ति स्वयम्भू प्रजापति **अण्डरूप** में परिणत होते हैं। इसी अण्ड से सम्पूर्ण प्रजा उत्पन्न होती है। इसी अण्डोत्पत्ति-विज्ञान को लक्ष्य में रखकर वाजिश्रुति कहती है—

**"सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्। वागेवास्य साऽसृज्यत। सेदं सर्वमाप्नोद्यदिदं किञ्च। यदाप्नोत्तस्मादापः। सोऽकामयत—आभ्योऽद्भ्योऽधि प्रजायेय इति-सोऽनया त्रय्या विद्यया सहापः प्राविशत्। तत आण्डं समवर्त्तत"।**

—शत० ६।१।१।६।१० इति

पानी तरल द्रव्य है। बिना इसके समन्वय के सचमुच मैथुनीसृष्टि की उत्पत्ति असम्भव है। **शुक्र-शोणित** के समन्वय से प्रजोत्पत्ति होती है। परन्तु दोनों में ही अप्तत्त्व प्रतिष्ठित है। दोनों ही तरल हैं। अपतत्त्व के इसी प्रजननधर्म को लक्ष्य में रखकर ब्राह्मणग्रन्थों में इस अपतत्त्व का— **जाया** नामसे व्यवहृत किया है। जिसप्रकार उत्पन्न करना पानी का काम है तथैव उत्पन्न प्रजा को प्रतिष्ठित रखना भी इसी अप्तत्त्व का काम है। इसीलिए इसे **धारा** भी कहा जाता है। सर्वत्र व्याप्त होने से **आप** तत्त्व सबका जनक होने से **जाया** एवं सबकी प्रतिष्ठा होने से **धारा** नामसे प्रसिद्ध यह अपतत्त्व ही **सर्वम्** है। अप्तत्त्व के इन्हीं धर्म्मों का निरूपण करती हुई गोपथश्रुति कहती है—

**"स भूयोऽश्राम्यत्–भूयोतप्यत भूय आत्मान समतपत् । तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य सन्तप्तस्य सर्वेभ्यो रोमगर्तेभ्य पृथक स्वदधारा प्रास्यन्दन्त । तदब्रवीत् आभिर्वा अहमिद सर्व धारयिष्यामि यदिद किञ्च, आभिर्वा अहमिद सर्व जनयिष्यामि यदिद किञ्च आभिर्वा अहमिद सर्वमाप्स्यामि यादद किञ्च । तद्यदब्रवीत आभि धारा० इति तस्मात धारा अभवस्तद्धाराणा धारा य यच्चासु ध्रियते । तद्यदब्रवीत् आभिर्वा इद सर्व जनयिष्यामि इति तस्माज्जाया अभवस्तज्जायाना जायात्व य चासु पुरुषो जायते । यच्च पुत्र पुन्नाम नरकमनकशततार तस्मात त्रात पुत्रस्ततपुत्रस्य पुत्र त्वम् । तद्यदब्रवात आभिर्वा अहमिद सर्व आप्स्यामि इति तस्मादापो अभवस्तदपामप्त्वम् । आप्नोति ह वै सर्वान् कामान् यान् कामयते" ।**

—गा ब्रा पू १ प्र २ ब्रा इति ।

उपर्युक्त इसी प्रजननभाव की प्राप्ति के लिए पुरोडाश में पानी मिलाया जाता है । अप्तत्व के इसी प्रजननधर्म्म को लक्ष्य में रखकर— **जनयत्यै त्वा सयामि** यह कहा जाता है । परन्तु पानी मिलाते समय यह ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि इसमे इस मात्रा से ही पानी मिलाया जाय जिससे परिपाक ठीक होजाय न तो पानी की कमी से पुरोडाश जले एव न पानी की अधिकता से परिपाक में कमी रहै । इसी मात्राभाव को लक्ष्य में रखकर **यथा वाऽधिवृक्णोऽग्नेरविनायेत–एव वै तत् सयाति** यह कहा गया है ॥३॥४॥

प्रत्येक वस्तु की स्वरूपसिद्धि के लिए **आत्य** और **पृष्ठ** नामसे दो तत्त्व अपेक्षित है । दोनो के समन्वय से ही पदार्थ निष्पन्न होता है । पुरुषसृष्टि का ही लीजिए । पुरुष में **आत्मा–पुर** दो भाग हैं । **पुर** आत्मा का **शरीर** है । आत्मा इसी पुर में प्रतिष्ठित रहता हुआ **पुरुष** शब्द से व्यवहृत होता है । दोनों के ( **आत्मा–पुर** ) के समन्वय से अध्यात्मसस्थान का स्वरूप निष्पन्न होता है । इन दोनो में आत्मा **अनस्था** है शरीर **अस्थिमत्** है । सूक्ष्मभाव अनस्था है स्थूलभाव **अनस्था** है । प्राणरूप सूक्ष्मतत्त्व ही भूतमय स्थूलभाग की प्रतिष्ठा है । **अनस्था प्रथमज** है अस्थिमत् **अनन्तर** उत्पन्न होता है । शुक्रशोणित के समन्वित रूप में पहिले **अनस्था औपपातिक आत्मा** प्रविष्ट होता है । अनन्तर हस्त पाद–उर–आदि अङ्गोपहिता शरीरयष्टि का निर्माण होता है । इसी विज्ञान का लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती **है—**

**'को ददर्श प्रथम जायमानमस्थन्वन्त यदनस्था बिभर्त्ति ' इति ।**

इस अनस्थातत्त्व का ही नाम याज्ञिक परिभाषा में **आत्य** है एव अस्थिमत्तत्त्व ही **पृष्ठ** नामसे प्रसिद्ध है । दोनो के सह सम्बन्ध से ही प्रजोत्पत्ति होती है । प्रकृत में **पुरोडाश पृष्ठतत्त्व है आज्य ( घृत ) आत्यतत्त्व है ।** प्रकृतियज्ञ में दोनो का साथ ही समन्वय होता है । यज्ञ नवीन **यज्ञात्मा** उत्पन्न करना है । यहा भी **आत्मा शरीर** दोनों अपेक्षित हैं । **यज्ञपुरुष का आधा भाग यहा हवि है आधा आत्य है** । दोनो के समन्वय के लिए ही दोनो साथ मिलाए जाते है । इसी विज्ञानको लक्ष्य में रखकर भगवान् याज्ञवल्क्य ने कहा है—

**'स गश्चासावर्द्धो य उ चायमद्धस्ता उभावग्नि गमयाव-इति । तस्माद्वा एत दुभय मह क्रियते । एतमु हैष आत्मा गज्ञस्य स धीयते" ॥५॥**

पृथिवी दधिस्थान है अन्तरिक्ष घृतस्थान है एव द्युलोक मधुस्थान है ( देखिए शत का कूमचितिब्राह्मण )। तेजो व घृतम् के अनुसार यह घृत साक्षात् अग्नि है । वरुण से प्रतिमूर्च्छित अग्नि घृत है एव वरुण से प्रतिमूर्च्छित इन्द्र तैल है । आप्यप्राण का ही नाम वरुण है । इसके आक्रमण से जब अग्नि का स्वरूप दान्त होजाता है तो इस अवस्था में ही अग्नि घृत रूप मे परिणत होजाता है । अन्तरिक्षस्थ वायु में यह घृतमात्रा सवत्र व्याप्त है । भूमण्डल से निकलने वाले अग्नि का वग जिस समय बढता है तो इस सजातीय अग्निमात्रा के सम्बन्ध से आन्तरिक्ष्य अग्निमूर्त्ति घृत बलवान् बनता हुआ वरुणा-क्रमण से पृथक होता हुआ पिघल पडता है । ऐसी अवस्था मे यह भूमण्डल पर गिर पडता है । यही वृष्टि है । वृष्टिजल घृत है । अतएव यास्कने उदक को घृत माना है । श्रुतिने तो—

**कृष्ण नियान हरय सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति ।**
**त आववृत्रन्त्सदनादृतस्यादिद् घृतेन पृथिवी युद्यते'**

—ऋक् स १।१६५ सू ४७ स

इत्यादि रूप स स्पष्ट ही वृष्टिजल को घृत कहा है । और और समयो में यद्यपि इस घृत में वरुण की भी प्रधानता रहती है परन्तु आश्विनमास में तो केवल घृत का ही पौर्णमास होता है । आश्विन के वृष्टि-जल में घृत की प्रधानता रहती है । अतएव लोकभाषा में यह किंवदन्ती प्रचलित है कि— **पानी क्या बरस रहा है घी बरस रहा है** । निष्कर्ष यही हुआ कि घृत ही अग्निपरिताप से पिघलता हुआ वृष्टि का कारण बनता है । यह वृष्टिजल किंवा घृत जब ओषधि बनस्पतियो में प्रविष्ट होता है तो उनमें एक प्रकार की प्रफुल्लता आजाती है । सब में एकप्रकार की सरसता आजाती है । यही सरस रूप उर्ज है । यही वृष्टि का फल है । आपको यह विश्वास करना चाहिए कि यह यज्ञकर्त्ता यजमान जिस घृत की पुरोडाश के साथ अग्नि में आहुति देता है वह घृत वृष्टिरूप मे परिणत होकर इसी यजमान का अन्नाद्य बनता है । क्योंकि **यावद् वित्त तावदात्मा** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार यह घृत यजमान का आत्मांश है । स्वभाग है । इससे उत्पन्न होने वाला अन्नाद्य इसी यजमान का स्वभागधेय है । इसी वृष्टि एव ऊर्क रसविज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**'इषेत्वेति वृष्ट्यै तदाह, यदाह इषेत्वेति पुनरुद्वासयति-ऊर्जेत्वेति । यो वृष्टादूर्ग्रसो जायते तस्मै तदाह ।**

जबतक आन्तरिक्ष्य घृत के साथ ऊष्मा का सम्बन्ध रहता है तबतक तो वृष्टि होती है एव जब ऊष्मा शान्त होजाती है तो वही वृष्टिरूप में परिणत घृत ऊर्क् रूप में परिणत होजाता है । ऊर्क् रस वृष्टि की उद्वासित अवस्था है । इसलिए— **पुनरुद्वासयति-ऊर्जेत्त्वा** यह कहा है ॥६॥

अग्नि में सोम की आहुति देना ही यज्ञ है । यह सोम-राजा वाज मह हवि भेद से चार भागों में विभक्त है । **राजा सोम से राजसूययज्ञ होता है वाज से वाजपेययज्ञ होता है** ग्रहपात्रस्थ वल्ली-

**सोम ही महसोम है।** इससे ज्योतिष्टोमापरपर्य्यायक **महयज्ञ होता है। एव अन्नगत सोम हवि सोम है। इससे निष्पन्न होने वाले दर्शपूर्णमासादि- हविर्यज्ञ है।** यह यज्ञ ब्रह्मौदन-प्रवर्ग्य भेद से दो भागो में विभक्त है। जो अन्न आ मा म अ तर्य्याम-सम्ब ध से प्रविष्ट रहता है वह ब्रह्मौदन है। इसकी आहुति कथमपि नही हासक्ती। एव आ मसत्ता से विरहित अन्न प्रवग्य है। यही आहुतिद्रव्य बनता है। बिना प्रवग्य बनाए वह अन्न अन्य की आहुति नहीं बन सकता। इसी प्रवग्यभाव को सूचित करने के लिए प्रकृत में— **घर्म्मोऽसीति यज्ञमवेतत्करोति ( यज्ञान्नमेवैतत् करोति)** यह कहा है। देवता अमृत हैं। अमृतप्राणदेवता म य अन्न की आहुति कभी नही लेत। यह पुरोडाश सवथा म यमावापन्न है। कारण-इस कूटा जाता है पीसा जाता है अग्नि से परिपक्व किया जाता है। इन दुर्दान्त क्रियाओं से अन्न का प्राण निकल जाता है। पुरोडाश निजाव होजाता है। अत **जीव न देवाना हविरमृतममृतानाम्** इस निगम सिद्धान्त के अनुसार तबतक यह पुराडाश देवताओ के लिए सवथा अयोग्य रहता है जबतक कि इसके साथ आयु समपक प्राणत व का सम्ब ध न करा दिया जाय। इसी जीवनस पत्ति को प्रतिष्ठित करने के लिए **चिरायु** कहा गया है॥ ॥

जबतक अन्नरस वृष्टि के रूप में परिणत रहता है तबतक वह भूमाभाव से युक्त रहता है। ओषाध बनस्पति-रूप में परिणत होकर वही अन्नरस विशाल अन्तरिक्ष के भूमाभाव से युत होता हुआ सीमित बन जाता है। पुरोडाश के लिए लाया हुआ वही हवि यज्ञशाला की सीमा से और भी आधक सीमित होजाता है। कूट-पीस कर जब इस अन्न को पुरोडाश-स्वरूप म परिणत कर दिया जाता है तो य और भी अधिक सीमित होजाता है। **यो वै भूमा-तद्वै-सुखम् यदल्प तद्दु खम्** इस लक्षण के अनुसार उत्तरोत्तर भूमाभाव से च्युत होता हुआ अन्नरस अल्पसम्पत्ति से आक्रा त होकर दु खभाव से युक्त होजाता है। यजमान स्वगरूप **भूमासूख** की प्राप्ति के लिए ही यज्ञ करना चाहता है। इस भूमासुख की प्राप्ति का अ यतम साधन यही पुरोडाश है। आज यह सीमित होरहा है। यह ठीक है कि अग्नि में आहुत होने के अन तर यह अग्नि के विशकलन से विशकलित होता हुआ द्यु लाकस्थ सप्तदशस्तोम पय्यन्त वितत होता हुआ भूमा-भाव से युक्त होजायगा। परन्तु वत्त मान में तो यह अ पता से ही युक्त है। इसी दु खमूला अल्पता को हटा कर इस पुरोडाश में भूमाभाव प्रतिष्ठित करने के लिए ही पुरोडाश को फलाया जाता है। यजमान का **वित्तरूप** अतएव **स्वात्मरूप** पुरोडाश यदि भूमाभाव से युक्त है तो यजमान का **मानुषात्मा** एव तद्बद्ध **यज्ञात्मा** भी अवश्य ही भूमाभाव स युक्त है। यजमान इस भूमाभाव स युक्त हो एकमात्र इसी आशी प्राप्ति के लिए पुरोडाश का प्रथन किया जाता है। इसी भूमाविज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुतिने कहा है—

**'त प्रथयति-उरुप्रथा उरुप्रथस्व। उरु ते यज्ञपति प्रथताम् ॥८॥**

भूमाभाव की भी सीमा होती है। विश्व में प्रतिष्ठित मनुष्य का **अभ्युदय** सीमित भूमाभाव पर ही अवलम्बित है। यदि किसी मनुष्य को आ मा के ( प्रज्ञाना मा के ) आयतन स अधिक भूमाभाव प्रा त होजाता है तो विश्वास रखिए वह कभी जीवित नही रह सकता। निस्सीम भूमा विश्व के बाहिर की व तु है। वह विश्वाभ्युदय को अभिभूत करने वाली है। यजमान को ऐसी भूमा अपेक्षित नही है जिससे उसका

स्वरूप ही उच्छिन्न नेजाय। विश्व मे रहते हुए उसे विश। क किसी पदार्थ की कमी न रह यही भूमा प्रकृत में अपेक्षित है। जो यथाजात अतएव मनुष्य श दमाक यक्ति अज्ञानवश अपनी छन्द सीमा स ( शक्ति–यो यताद के मापदण्ड से ) अधिक भूमाभाव प्रा त करने का साहस कर बठते है व अपने यज्ञ मा के स्वरूप को ही उच्छिन्न कर बैठते हैं। मनुष्य अनृतसहित है। उसका सोचा हुआ का य यथ है ानिकर है। अत ऐसे अवसरो पर शास्त्रीय आदश से ही काम लेना चाहिए। हम भी मनुष्य है– ईश्वर ने हमे भी बुद्धिबल दिया है हम स्वग अपनी भलाई बुराई सोच सकते ह शास्त्र भी तो मनुष्यों क ही बनाए हुए ह फिर हम क्यों अ धभक्त बने रह इसप्रकार की अस्मिता में पडकर जा मूढधी मानुषभाव को प्रधान मामते हुए उन आष आज्ञाओ का तिरस्कार कर देते है व सचमुच स्वय ातरस्कृत होत हुए अ युदयपथ से एका तत विमुख ही होजाते है। इसलिए अनृतसहित मनु य का यह आवश्यक कत्त य होजाता है कि वह स यसहित आप्तपुरुषो के द्वारा निर्दिष्ट मागरूप शास्त्र के आधार पर ही अपने कत्त यकत्त य का निश्चय कर। इसीम उनका अ युदय तथा नि श्र यस है। इसी आदेश को उद्ध त करत हुए भगवान् कहत है—

य शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्त्तते कामकारत ।
न स सिद्धिमवाप्नोति न सुख न परा गतिम् ॥
तस्माच्छास्त्र प्रमाण ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्त कम्मकर्त्तु मिहार्हसि' ॥

—गीता

यही आदश प्रकृत से स बद्ध है। पुरोडाश का प्रथन मनमाना नही करदेना चाहिए। कितने ही आचार्य्यों का यह विचार है कि त्रैलोक्य में विराट्पुरुष याप्त है। सुप्रसिद्ध पूर्व परिचित स्तोम्यत्रलोक्य के त्रिवृत् पञ्चदश एकविंश स्तामो में याप्त वैश्वानर–हिरण्यगभ सवज्ञ-की समष्टि ही विराट् पुरुष है। इस विराट पुरुष की याप्ति पार्थिव त्रैलोक्य में में है। प्राणमयी पृथिवी का वह भाग-जो कि सूय्य की ओर रह । है अदिति नाम से प्रसिद्ध है। यही अदितिमण्डल स्तो यत्रलोक्य की विराट पुरुष की प्रतिष्ठा है। इस अदिति मण्डल में प्रतिष्ठित सौर एव पार्थिप प्राण की समष्टि ही अश्व पशु है। जो सौर प्राण पृथिवी से स्पृष्ट होकर पृथिवी से टकराता हुआ २१ व अहगण पर्य्यन्त सूय्यप्रमुख होता हुआ त्रलोक्य में याप्त रहता है इसी का नाम अश्वपशु है। इसी में विराट् पुरुष का अ तर्भाव है। त्रैलोक्य की स पूर्ण कामनाए यही प्रतिष्ठित हैं। अश्वमूर्त्ति विराट्पुरुष का एकचतुर्थांश ही हमारे भूपिण्ड में याप्त रहता है। त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुष पादोस्येहाभवत्पुन ( यजु म ) के अनुसार इस विराट्मूर्त्ति अश्वपशु के तीन पाद ऊपर रहते हैं एक पाद भूपिण्ड पर रहता है। हमारी कामनाओ के लिए एक ही अश्वशफ पर्य्याप्त है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर तित्तिरि आचार्य्य का कहना है कि अश्वशफमात्रा से ही पुरोडाश का प्रथन करना चाहिए। बात यद्यपि ठीक है। परन्तु याज्ञवल्क्य का कहना है कि अश्वशफमात्रा की पूरी इयत्ता हो तब तो ठीक है। पर तु ऐसा होना कठिन ह। अश्वशफ की ठीक ठीक सीमा प्राप्त करने में भूल होसकती है। ऐसी अवस्था में यज्ञ में अनृतभाव का प्रवश दुर्निवार है। इसलिए उचित यही है कि किसी नियत सीमाभाव के ब धन

म न पढकर आ मानुकूल ही प्रथन करना चाहिए। ऐसा करने से भूमाभाव की भी प्राप्ति होजाती है एव अनृतभाव का प्रवश भी नही होता। इसी विज्ञान को लक्ष्य म रखकर- **याव तमे ा स्याय मनसा न सत्रा प्रथु म यत-ए ा कुयात्** यह कहा गया ह। ।६।१ ।११।१२।१३।१४। १५।१६।१ ।१८।

**इति प्रथमकाण्डा तगत-द्वितायाध्याग के द्वितीग ब्राह्मण का,**

**एव**

**प्रथमप्रपाठक के छठे ब्राह्मण का भाष्य अत्र उपरत**

## प्रथम प्रपाठक समाप्त

—–*—–

श्री

# अथ–प्रथमकाण्डे द्वितीयाध्याये तृतीय ब्राह्मणम्
# द्वितीयप्रपाठके च प्रथम ब्राह्मणम्

---

## १२ पात्रीनिर्णेजनम्—पुरोडाशमीमासा–समन्वितम्

---

(मूल)—चतुधा विहितो ह वा अग्रेऽग्निरास । स यमग्रेऽग्नि होत्राय प्रावृणत–स प्राध वत् । य द्वितीय प्रावृणत–स प्रैवाध यत् । य तृतीय प्रावृणत–स प्रैवाधन्वत् । अथ योऽयमेतह्यग्नि –स भीषा निलिल्ये । सोऽप प्रविवेश । त देवा अनुविद्य सहसैवा–द्भ्य आनि यु । सोऽपोऽभितिष्ठेव–अवष्ठ्यूता स्थ या अप्रपदन स्थ, याभ्यो वो मामकाम नय तीति । तत आप्त्या सम्बभूवु –त्रितो द्वित, एकत ॥१॥

त इन्द्रेण सह चेरु यथद ब्राह्मणो राजानमनुचरति । स यत्र त्रिशीर्षाण त्वाष्ट्र विश्वरूप जघान–तस्य हैतेऽपि वध्यस्य निदाश्चक्रु । शश्वद्धैन त्रित एव जघान । अत्यह तदिन्द्रोऽमुच्यत । देवो हि स ॥२॥

त उ हैत ऊचु उपेवेम एनो ग छ तु यऽस्य वध्यस्यावेदिषुरिति । किमिति । यज्ञ एष्वेषु मृष्टामिति । तदेष्वतद्यज्ञो मृष्ट–यदेभ्य पात्रीनिर्णेजनमङ्गुलिप्रणेजन निन–यन्ति ॥ ३ ॥

त उ हाप्त्या ऊचु अत्येव वयमिदमस्मत्परो नयामेति । कमभीति । य एवादक्षि–णेन हविषा यजाता इति । तस्मान्नादक्षिणेन हविषा यजेत् । आप्त्येषु ह यज्ञो मृष्टे । आप्त्या उ ह तस्मिन् मृजते–योऽदक्षिणेन हविषा यजते ४॥

ततो देवा एतां दर्शपूर्णमासयोर्दक्षिणामकल्पयन्–यदन्वाहार्यम् । नेददक्षिण हवि रसदिति । त नाना निनयति । तथैभ्याऽसमद करोति । तदभितपति–तथैषां शत भवति ।

स निनयति 'त्रिताय त्वा द्विताय त्वैकताय त्वा'' ( १ अ २३ म ) इति। पशुर्ह वा एष आलभ्यते-यत्पुरोडाश ॥५॥

पुरुष ह वै देवा अग्र पशुमालेभिरे। तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम। सोऽश्व प्रावेश। तेऽश्वमालभन्त। तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम। स गां प्रविवेश। ते गामालभन्त। तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम। सोऽविं प्रविवेश। तेऽविमालभन्त। तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम। सोऽजं प्रविवेश। तेऽजमालभन्त। तस्यालब्धस्य मेधोऽपचक्राम ॥ ६ ॥

स इमा पृथिवीं प्रविवेश। त खनन्त इवान्वीषु। तमन्वविन्दन्। ताविमौ व्रीहि-यवौ। तस्मादप्येतावेतर्हि खनन्त इवैवानुविन्दन्ति। स यावद्वीर्यवद्ध वा अस्यैते सर्वे पशव आलब्धा स्यु तावद्वीर्यवद्धास्य हविरेव भवति य एवमेतद् वेद। अत्रो सा सम्पद् यदाहु पाङ्क्त पशुरिति ॥७॥

यदा पिष्टानि, अथ लोमानि भवन्ति। यदाप आनयति, अथ त्वग भवति। यदा सयौति अथ मास भवति। सतत इव हि स तर्हि भवति सन्ततमिव हि मासम्। यदा शृत, अथास्थि भवति। दारुण इव हि स तर्हि भवति दारुणमिव ह्यस्थि। अथ यदु द्वासयिष्यन्नाभिघारयति-त मज्जान दधाति। एषो सा सम्पद् यदाहु पाङ्क्त पशुरिति ॥८॥

स य पुरुषमालभन्त-स किम्पुरुषोऽभवत्। यावश्व च गाञ्च तौ गौरश्च गवयश्चा-भवताम्। यमविमालभन्त-स उष्ट्रोऽभवत। यमजमालभन्त स शरभोऽभवत। तस्मादेतेषा पशूना नाशितव्यम्। अपक्रान्तमेधा ह्येते पशव ॥९॥

इति पुरोडाशप्रकरणम्

## इति प्रथमकाण्डे द्वितीयाध्याये तृतीय ब्राह्मणम्
## द्वितीयप्रपाठके च प्रथम ब्राह्मणम्

---

(अनुवाद)—पहिले अग्नि चार भागों मे विभक्त था। सो (अध्व यु न) जिस अग्नि का होत्र के लिये वरण किया वह पलायित होगया। दूसर अग्नि का वरण किया। वह भी पलायित होगया। जिस तृतीय अग्नि का वरण किया वह भी पलायित ही होगया। अब आज जो अग्नि (यज्ञ मे) विद्यमान है भयानुबन्ध से वह तिरोहित होगया। वह जल मे प्रविष्ट होगया। उसका देव ताओं न अन्वेषण कर अकस्मात् पानी मे से निकाल लिया। (बलादानीयमान) उस अग्नि ने पानी की ओर हे आप तुमने मुझे अपने मे छुपने का आश्रय नही दिया, तुम्हारे आश्रय न देने से ही देवता बलात्कार से बिना मेरी इच्छा से मुझे लेजा रहे है इसलिये तुम दूषित होजाओ' यह कहते हुए थूँक दिया। इसी से (अग्नि के निष्ठीवन से) एकता, द्विता, त्रिता, आप्त्या' उत्पन्न हुए ॥१॥

वे तीनों आप्त्या इन्द्र के साथ उसी प्रकार विचरने लगे जैसेकि आज एक पुरोहित ब्राह्मण राजा क साथ अनुगमन करता है। उस इन्द्र ने जिस समय तीन मस्तक वाले त्वष्टा के पुत्र अतएव त्वाष्ट्र नाम से प्रसिद्ध विश्वरूप को मारा था उस समय (इनके साथ रहने वाले) इन आप्त्या देवताओंने भी इस विश्वरूप को बध के योग्य समझा अर्थात् इसे मारने मे कोई दोष नहा है, इस दुष्ट को मार ही दना चाहिए इसप्रकार आप्त्याओंने त्वाष्ट्र के मारने मे अपनी सम्मति ही प्रकट की थी। यही नहीं जब इ त्वाष्ट्र को मारने लगे तो आ याओंने ही इस कृत्य में विशेष सहायता प्रदान की थी। उन्होंने विश्वरूप का पर्य्याप्त (जी भर कर) हनन किया था। अन्त मे त्रिता नाम के आप्त्या ने ही उसे मारा था। अर्थात् त्वाष्ट्र असुर त्रित के हाथ से मारा गया था। परिणाम सका यह हुआ कि इन्द्र इस हत्या क दोष से सर्वथा विमुक्त होगये। कारण कि वे देवता थे ॥२॥

इस घटना से वहा उपस्थित हुए देवताओंन कहा कि इस हत्या का पाप इन्ही आप्त्यों को लगे जिन्होंन कि त्वाष्ट्र क वध का समर्थन किया। उस हत्या के दण्ड का क्या स्वरूप होगा? इस प्रश्न के उपस्थित होने पर अन्त मे यही निर्णय हुआ कि 'यज्ञ मे जो कुछ दूषित भाग हो उसको इनके साथ ही सश्लिष्ट कर दिया जाय'। इसप्रकार यज्ञ मे जो पात्रिनीर्णेजन अङ्गुलि प्रणेजन का आप्त्या के लिए डालते है उससे उन आप्त्यों का उसी दोषभाग से संश्लिष्ट करते है ॥३॥

(इस पातक को तथोक्त प्रकार से अपने उपर आया देख कर) आप्त्या देवताओंनें परस्पर निश्चय किया कि अपन भी इस पाप का अपने से अन्य ही किसी मे डालदें। किस में

डाल ? इस प्रश्न क उपस्थित होने पर निणय हुआ कि **जो यजमान दक्षिणाशू य हविसे यजन करे उसी में गह पाप सक्रा त हो** । इसलिय दक्षिणाशू य हवि से यजमान को भूलकर भी यज्ञ नहीं करना चाहिये। यज्ञसम्ब धी पाप्मा भाग आप्त्यों मे सश्लिष्ट होरहा है। आप्त्या देवता स्वपाप्मा उसमे डाल देते है ो बिना दक्षिणा की हवि से यजन करता है ।।४।।

( आप्त्या देवता यजमान मे अपन पाप का सश्लिष्ट न करने इस आपत्ति से बचने के लिए ही ) देवताओंने दशपूणमासयज्ञ मे इस दक्षिणा का विधान किया जो कि अ वाहाग्य है। यह हवि **अदक्षिणा** न होजाय यही इस दक्षिणा विधान का ता पर्य था। उन आप्त्यों के लिए प्रथक् प्रथक् निनयन करता है । निनयनार्थ उपस्थित जल को तप्ताङ्गार से तपाता है। ऐसा करने से आप्त्यों की अन्नरूपा यह जलसम्पत्ति परिपक्व होजाती है। आप्त्या के लिए निनयन क्यों किया जाता है ? इस की उपपत्ति बतलादी गई। अब पद्धति बतलाते है ) यह अ यत्रु **'पा य गुलिप्रक्षालनमाप्त्येभ्यो निनयति अभितप्य प्रत्यगमस्य दमान त्रिताय त्वेति प्रति मन्त्रम्** (का श्रौ सू २।६।२६।) इस के अनुसार **त्रिताय वा निनयामि द्वितीय त्वा निनयामि, एकताय त्वा निनयाम** ( यजु स १। ३ ) इन म त्रा को बोलता हुआ क्रमश निनयन करता है । यहा जा यह पुरोडाश है वह **पशु का ही आलम्भन** किया जाता है। अथात् यह पुरोडाश पशुस्थानीय है। इसे पशु की ही प्रतिकृति समझना चाहिए यही तात्पर्य्य है ।।५।।

देवताओंने सब से पहिले **पुरुषपशु** का आलम्भन किया । उस आल ध पशु का मेध भाग अपक्रा त होगया। वह **अश्वपशु** म प्रविष्ट होगया। देवताओने (मेधभाग की प्राप्ति के लिए) अश्वपशु का आलम्भन किया। आल ध अश्वपशु का मेध अपक्रा त होगया। यह **गोपशु** मे प्रविष्ट होगया। देवताओंने गोपशु का आलम्भन किया। आल ध इस गोपशु का मेध अपक्रा त होगया। अपक्रा त होकर यह **अज (भेड) पशु** म प्रविष्ट होगया । देवताओंने अविपशु का आलम्भन किया। आल ध अविपशु का मेध अपक्रा त होगया। अपक्रा त होकर यह **अज (बकरा) पशु मे** प्रविष्ट होगया । देवताओन अजपशु का आलम्भन किया। आल ध अजपशु का मेध अपक्रा त होगया ।।६।।

यह मेधभाग पृथिवी मे प्रविष्ट होगया । स्थान स्थान पर भूमि निखनन करते हुए देवताओंने उस मेध का अ वेषण आरम्भ किया । अ त मे उन्होने अपक्रा त मेध को उपल ध कर लिया। वही अपक्रा त मेध यह **चॉवल, और यव** है। ( प्रारम्भ मे मेधरूप ब्रीहि और यव को देवताओंन भूमिनिखनन क द्वारा ढू ढा था) यही कारण है कि आज भी कृषक भूमि के निखनन के माध्यम से ही मेधसम्पत्ति प्राप्त करते हैं।

पुरुष—अश्व–गो–अवि अज–य पाचा पशु आल ध होकर इस यजमान के लिए जिस मात्रा से पर्य्याप्त होते है वह सम्पूर्ण मात्रा एकमात्र इस पुरोडाश से ही प्राप्त होजाती ह जो कि यजमान इस रहस्य को जानता ह । इस हवि से यह यज्ञसम्पत्ति प्राप्त होजाती है जिस के लिए कि सम्पद रहस्यवेत्ता 'पाड क्त पशु' यह कहा करते है ॥७॥

कैसे पुरोडाश से पशुसम्पत्ति प्रा त होजाती है ? इस का उल्लेख करती हुई श्रुति कहती है

जब यह हविद्र य पिष्ट अवस्था से युक्त रहत हैं तब इन मे लोम है । जब पानी डालत है तब त्वग्भावसम्पन्न होजाता है । जब पानी को इस मे मिलात है तब मास सम्पत्ति आजाती है । उस समय यह फैलता जाता हे । मास फैला हुआ सा ही है । जब पक्क होजाता है तो अस्थि भाव का उदय ह । उस समय (पक्वावस्था मे ) यह कठिन सा होजाता है । हड्डी भी दारुण सी ही हे । जब इसे ठंढा करते हुए इस मे घृत डालत है तो मज्जाभाव का समावेश करत है । यही वह सम्पत् है जिस क लिए कि– पाड क्त पशु यह कहा करत है ॥८॥

सो जो कि (मेधप्राप्ति की कामना स) देवताओंने पुरुष का आलम्भन किया वह किंपुरुष बना । अश्व-गो के आलम्भन से क्रमश गौर ए । गवय पशु उत्पन्न हुए । अविपशु के आलम्भन स उष्टपशु उ पन्न हुए । अजपशु के आलम्भन स शरभपशु उत्पन्न हुआ इसलिये इन पशुओं का ( किंपुरुष–गौर ग य–उष्ट्र–शरभ पशुओं का मास नहीं खाना चाहिए । कारण ये पाँचा हीं पशु अपक्रा तमेध है । ये अमे य पशु हैं ॥९॥

## प्रथमकाण्डान्तर्गत द्वितीयाध्याय का तीसरा, एव दूसरे प्रपाठक का पहिला ब्राह्मण–उपरत

——*——

( भा य )—पुरोडाश स पन्न होचुका है । पुरोडाश के सम्ब ध में अब– पात्र निर्णेजन नामक क म अवशिष्ट रहा है । पुरोडाश के स पन्न होने के अन तर पात्री में अ वर्यु हाथ धोता है । उसकी अङ्गलियो स किंवा हाथों में जो पिष्टभाग लगा रहता है यह सब धोकर उस पुरोडाशपात्री में डाल दिया जाता है । पात्रीस्थित मलयुक्त पुरोडाश के अशसे युक्त इस पानी का क्या उपयोग ? प्रकृत में इसी प्रश्न का समाधान किया गया है । मानुष्यवहारवत् इस पानी को यथेच्छ नही डाला जाता । अपितु–विहार के उत्तर भाग में स्फ्य से तीन खड्ड प्राक्संस्थ बनाए जाते है । व तीनो खड्ड परस्पर में सर्वथा असङ्ग ( बिना मिले हुए ) रहत है पात्री एव अङ्गलिहस्तप्रक्षालित जलको प्रथम उस पात्री में ही रक्खा जाता है । गार्हपत्याग्नि में से उल्मुक ( जलती हुई तृणमुष्टि ) लाकर पहिले इस प्रक्षालित जलको ( जिस में कि कुछ पुरोडाश का भी

अश रहता है )तपाते हैं। साथ ही जिन आप्त्यों के लिये यह जल डाला जाता है व दवताविशेष हैं अत एव देवतोद्देशेन यजमान के द्वारा त्याग भी किया जाता है। तात्पर्य यही है कि अध्वर्यु क्रमश —

**'ओं त्रिताय त्वा निनयामि "ओं द्विताय त्वा निनयामि"- 'ओं एकताय त्वा निनयामि"** ※

उक्त मन्त्र बोलता हुआ प्रतिम त्रोच्चारण-क्रमसे उपर्युक्त गर्तों में नत्र प्रक्षालित जल डालता है तो यजमान **ओ इद त्रितायाप्त्याय न मम ओं द्वितायाप्त्याय न मम ओं एकतायाप्त्याय न मम** इस क्रम स त्याग करता है। अध्वर्यु का यह कर्म्म **निनयन** नाम से प्रसिद्ध है एव यजमान का यह कर्म **प्रतिनिनयन** नाम से व्यवहृत होता है। यही कर्म्म **पात्रीनिर्णेजन** नाम से प्रसिद्ध है। इस कर्म्म के अनन्तर—**अन्वाहार्य्य दक्षिणाग्नावधिश्रयति** (का श्रौ सू २।६।२८) के अनुसार अध्वर्यु **अन्वाहार्य**— नाम से प्रसिद्ध **ओदन** को परिपाक के लिए **अपचाग्नि** नाम से प्रसिद्ध दक्षिणाग्नि पर रखता है।

बिना पशुसम्पत्ति के यज्ञ नही होसकता। प्रत्येक यज्ञ में पशु का मधभाग अपेक्षित है। इस के लिए पशु का **आलम्भन** करना भी आवश्यक होजाता है। परन्तु हम देखते हैं कि इस हविर्यज्ञात्मक दर्श- पूर्णमास यज्ञ में पशु का अभाव है। आहुति के स्थान में प्रकृत में पुरोडाश का ही ग्रहण किया गया है। ऐसी अवस्था में पशु के बिना कभी सम्पन्न न होने वाली यज्ञसम्पत्ति का अभाव होजाता है। इस अभाव की पूर्ति के लिए प्रकृत ब्राह्मण में प्रसङ्गागत **आलम्भन विज्ञान का** भी निरूपण किया गया है। इसप्रकार इस ब्राह्मण में प्रधानरूप से **१—आप्त्यविज्ञान २—दक्षिणाविज्ञान ३—आलम्भनविज्ञान** इन तीन विषयो का निरूपण किया गया है। तीनो में क्रमप्राप्त प्रथम आप्त्यविज्ञान की ओर ही विज्ञ पाठको का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

## आप्त्याविज्ञानम्

आप्त्याविज्ञान का मूलाधार **चतुर्द्धा विहितो ह वा अग्रेऽग्निरास** यही अनुगमश्रुति है। निगम अनुगम शब्दों का अर्थ पूर्व के प्रकरणों में विस्तार से बतलाया जाचुका है। अत प्रकृत में केवल यही समझ लेना पर्याप्त होगा कि नियतार्थ का प्रतिपादन करने वाले श्रौतवचन **निगम** एव अन्वर्थ का निरूपण करने वाले श्रौतवचन **अनुगम** कहलाते हैं। उपर्युक्त अनुगम की यही स्थिति है। **पहिले अग्नि चतुर्द्धा विभक्त था** इस अनुगम का यही शब्दार्थ है। अग्नि का यह चातुर्विध्य अनेक प्रकार का है। अनेक **प्रकार**

---

※ यद्यपि मूलसंहिता में **निनयामि** पद नहीं है परन्तु मीमांसानुसार आकाङ्क्षा से **निनयामि** का अध्याहार करना आवश्यक होजाता है।

— दर्शपूर्णमास में दक्षिणास्थान में नियत **ओदन ही अन्वाहार्य्य** कहलाता है। अध्वर्यु होता —उद्गाता —ब्रह्मा ये चारों ऋत्विक् तृप्त होजाय इतना ओदन परिपक्व होता है। इसका परिपाक प्रणीतापात्रस्थ जल से अथवा लौकिक जल से ही होजाता है। यह अन्वाहार्यद्रव्य दक्षिणास्थानीय है। इस का परिपाक अपचाग्नि में होता है इसलिए भी अपचाग्नि को— **दक्षिणाग्नि** कहा जाता है।

से अग्नि चतुर्द्धा विभक्त है। सब का सङ्क्षेपसे सग्रह करने के लिए ही ऋषिने सामा यत –चतुधा विहित य क ा है। प्रसङ्गात् दो तीन विभागों का प्रकृत में भी दिगदशन करा दिया जाता है।

पुरुष प्रकृति विराट सम्व सर भेद से अग्नि चतुर्द्धा वि ाक्त ह। अ यय–अक्षर–क्षर परा पर की समष्टि षोडषीपुरुष है जैसा कि पूव के प्रकरणो में विस्तार से बतलाया जाचुका ह। इस पुरुष त्रयी में म यस्थ म यम–पुरुष अक्षर ह। इसकी ब्रह्मा–विष्णु– द्र–अग्नि सोम ये पाच कलाएँ हैं। यह अक्षराग्नि ही पौरुषाग्नि ह। यही विश्व का सञ्चालक है। यह प्रथमाग्नि ह। वस्तुस्वरूपस मर्पक अग्नि प्राकृताग्नि है। हिरण्यगभ नाम से प्रसिद्ध दशविध ऋषिप्राण की समष्टिरूप आर्षे याग्नि विराडग्नि है एव चयनयज्ञ का अधिष्ठाता सौर अग्नि ही सम्व सराग्नि है। इसप्रकार एक ही अग्नित व अवस्थाभेद से चार भागो में विभक्त होरहा है।

१—पौरुषाग्नि ("पुरुषोग्नि" शत १।४।१।६)।

२—प्राकृताग्नि।

३—विराडग्नि ( विराडग्नि' शत ६।२।२।३४)।

४—सम्वत्सराग्नि ('अग्निर्वाव सम्वत्सर' तै ब्रा २।१।५२)।

——*——

प्रकारा तर से ब्रह्म–सुब्रह्म शुक्र भूत भेद से अग्नित व चतुर्द्धा विभक्त है। प्राणमय स्वायम्भुव अग्नि ब्रह्माग्नि है। यही अग्नि— वागग्नि सावयाजुषाग्नि वेदाग्नि – प्राणाग्नि – स याग्नि आदि विविध नामो से प्रसिद्ध है। पारमेष्ठय ऋताग्नि सुब्रह्माग्नि कहलाता है। ब्रह्माग्नि एव सुब्रह्माग्नि के सयोग स उ पन्न होने वाला स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणम् (इशोपनिषत्) इत्यादि रूप से उपवर्णित ससार का बीजरूप अग्नि शुक्राग्नि नाम से प्रसिद्ध है। एव तेजोऽग्नि चोथा भूताग्नि है। यह वसु नाम से व्यवहृत किया जाता है। जिस साधारण मनु य अग्नि (तापयुक्त वालायुक्त अन्नादि का परिपाक करने वाला प्रत्यक्षदृष्ट स्थूल अग्नि) समझते है वही भूताग्नि है। इसी भूताग्नि को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने कहा है—

> अग्नि त म ये यो वसुरस्त य यन्ति धेनव ।
> अस्तमव त आशवोऽस्तं नित्यासो वाजिन इष स्तोतृभ्य आ भर ॥
>
> —ऋक् स ५म। ६सू। १ म

ऋषि कहते है कि हम अग्नि (भूताग्नि) उसे समझते है लोक मे जो वसु नाम से प्रसिद्ध है एव सूर्य्यास्त पर जिस से किरण निकला करती हैं। इसप्रकार प्रकरा तर से भी अग्नि की चार अवस्थाएँ होजाती है।

**१—ब्रह्माग्नि —मौलिकोऽग्नि सत्याग्नि, यजुरूप । त्रयीरूपो वा ।**

**२—सुब्रह्माग्नि —आपोऽग्निर्ऋताग्नि अथवरूप ।**

**३—शुक्राग्नि – ब्रह्मसुब्रह्मयोगादुत्पन्नो विश्ववीज**

**४—भूताग्नि —प्रत्यचद्रष्टस्तापधर्म्मा वसुरग्नि**



यज्ञमर्यादा के अनुसार भी अग्नित व चतुद्धा विभक्त है । आग्न की ये चारो अवस्थाए—क्रमश **१ आहित २ उदधृत ३ प्रहृत ४ विहृत** इन नामा स प्रसिद्ध है । [ देखिए शत ब्रा ११ का । ८ । २ । १ । ] ।

ये चारो ही अग्नि–त्ववत चि याग्न के अवा तर भेद हैं । यह **अधिलोक अधिदव अधियज्ञ अधियाज्ञिकदैव** भेद से चार स्थानो में विभक्त है । **प्रथिवी–अ तरित्त–द्यौ आप** ये चारो स्तोम्यलोक भी इन्ही चारो अग्नियो से नि पन्न हुए हैं एव इन चारो लोको को मे आत ठावारूप से प्रतिष्ठित भी ये ही चारो है । इसीप्रकार कुण्ड एव कुण्डो म देवरूप से प्रतिष्ठित भी ये ही चारो है । सौरप्रजापति अपने अग्नि का प्रवग्यरूप स भूलोक म आधान करते है । दूसरे श दो मे सौर अग्नि ही पृव्रक्त हाकर भूसस्था का स्वरूप समपक बनता है । अत व इसे– **आहिताग्नि** कहा जाता है । त्रिवृ रूप पृथिवा–स्थान में यही आग्न प्राणदेवताओ के द्वारा प्रतिष्ठित किया जाता है अतएव न्से **उद्ध ताग्नि** कहा जाता है । यही अग्नि सप्तदश(१७)स्तोमरूप आहवनीयाख्य उत्तरावादस्थ द्य लोक में जाकर प्रतिष्ठित होता है । दूसरे श दो म यही अग्नि प्राणदेवताओ के द्वारा आहवनीयरूप स्वगप्रदेश में लेजाया जाता है । अतएव न्से **प्रन्ताग्नि** कहा जाता है । अन्नादि का परिपाक करने वाला **शामित्राग्नि** नाम से प्रसिद्ध आग्न ही चाथा **विहृताग्नि** है ।

शतप थब्राह्मण के ११ व काण्ड में–पाशुकवेदिनिरूपण में इन चारो का विशद निरूपण किया गया है । यहा नाममात्र ही उद्ध त कर दिए गए हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| १—पृथिवी | आहिताचित्याग्नि | —अधिलोकम् |
| २—अन्तरिक्षम् | उद्धृतचित्याग्नि | |
| ३—द्यौ | प्रहृतचित्याग्नि | |
| ४—आप | विहृतचित्याग्नि | |

—*—

| | | |
|---|---|---|
| १—अग्नि | आहितचित्याग्नि | —अधिदैवम् |
| २—वायु | उद्धृतचित्याग्नि | |
| ३—आदित्य | प्रहृतचित्याग्नि | |
| ४—चन्द्रमा | विहृतचित्याग्नि | |

—*—

| | | |
|---|---|---|
| १—गार्हपत्यकुण्डम् | आहिताग्नि | —अधियज्ञम् |
| २—दाक्षिणाग्निकुण्डम् | उध्दृताग्नि | |
| ३—आहवनीयाग्निकुण्डम् | प्रहृताग्नि | |
| ४—शामित्रशाला | विहृताग्नि | |

—*—

| | | |
|---|---|---|
| १—गार्हपत्याग्नि | आहित | —अधियाज्ञिकदैवम् |
| २—हवि श्रपणाग्नि | उद्धृत | |
| ३—आहवनीयाग्नि | प्रहृत | |
| ४—पशुश्रपणाग्नि | विहृत | |

—*—

तथाक्त अ निनिधाओ म स न्तीया विवा के **शुक्राग्नि** का ही प्रकृत से सम्ब ध है। शुक्राग्नि की चार अवस्थाओ को लक्ष्य म रखकर ी श्रुत ने— **चतुर्धा विहिता ह् वा अग्र अग्निरास** यह कहा है। यहा **अग्रे** श द का— **हविर्यज्ञ स पहिल** यही अर्थ समझना चाहिए। प्रकृतिसिद्ध नि य हविर्यज्ञ का भूपिण्ड से सम्ब ध है। सुप्रसिद्ध आ या-आग्नयों का इसी भूपिण्डावच्छिन्न हविर्यज्ञ से सम्ब ध समझना चाहिए। आज यद्यपि यह आ याग्नि सम्मिलित होकर एकरूप से प्रतीत होरहे है पर तु हविर्यज्ञ-स्वरूपान पत्ति स पाहले यह आग्नत व-१ **रसाग्नि** **आत्त वाग्नि** ३ **छ दस्याग्नि** ४-**सावित्राग्नि** इन नामो से ही प्रासद्ध था। यही अ निचतुष्टयी स्तौ यत्रलाक्य एव तत्प्रातष्ठ प्रजा का बीज है उपादान-कारण है अतएव इसे- **शुक्राग्नि** नाम से यवहृत किया जाता ह। इस की प्रथमावस्था का नाम ही **रसाग्नि** ह।

# १-रसाग्नि —

भूपिण्ड के केन्द्र में अपनी प्रति ठा रखने वाला भूपिण्ड मे निकल कर २१ व अहगण पर्यन्त अपनी याप्ति रखने वाला **त्रिवृत पञ्चदश एकविंश-स्तोमरूप प्रथिवी अ तरिक्ष-द्यौ** इन तीनो लोको म क्रमश दधि ( **घनरस** ) घृत ( **तरलरस** ) मधु ( **विरलरस** ) **रसरूप** मे परिणत रहने वाला प्राणा मक पार्थिव अग्नि ही [ जोक याज्ञिक परिभाषा के अनुसार **चितेनिधेय** नाम से प्रसिद्ध है ] **रसाग्नि** नामक **प्रथमाग्नि** है। इसी **रसतम** अग्नि से पार्थिव साममण्डल नि पन्न होता है अतएव पार्थिव साम **रथ तर** नाम स यवहृत किया जाता है। **आप फेन मृत् सिकता शर्करा अश्मा अय हिरण्य** मे स भूपिण्ड अष्टाक्षर होता हुआ गायत्रस पत्ति से सयुक्त है। अतएव यह निगच्छत् रसात्य पार्थि व प्राणाग्नि भी **गायत्री** नाम से प्रसिद्ध है। यही गायत्री सुपर्णरूप में परिणत होकर २१ विंशस्तोम के ऊपरि भाग में प्रतिष्ठित वायव्य ग धर्व प्राण से सुरक्षित पारमेष्ठ्य सामापहरण करने मे समर्थ होती है। जैसे सावित्राग्नि **आदि य** कहलाता है एवमेव इस पार्थिव प्राणाग्नि को **अङ्गिरोऽग्नि** कहा जाता है। अङ्गि-राऽग्नि भूपिण्ड से निकल कर निर तर द्युलोक की ओर जाया करता है एव आदित्याग्नि सूर्य्यपिण्ड से निकलकर निर तर भूपिण्ड की आर आता रहता है। इसप्रकार आदि य और अङ्गिरा में निरन्तर स्पर्धा चलती रहती है। प्रकृत म केवल यही बतलाना है कि घनादि तीन अवस्थाओ म परिणत रहने वाला पार्थिव प्राणाग्नि ही **रसाग्नि** है। यही रसाग्नि दि य सौरदेवताओ के लिए पार्थिवान्नरूप हवि का वहन करता है। अतएव इसे **ह यवाट्** कहा जाता है। सम्पूर्ण पार्थिवरस निगच्छत् इसी पार्थिव प्राणाग्नि में आहुत होकर **आदि य** नाम स प्रसिद्ध सौराग्नि में आहुत होते रहत हैं। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर भगवान् मनु कहते हैं—

> **अग्नौ ( रसाग्नौ ) प्रास्ताहुति सम्यगादित्यमुपतिष्ठते।**
> **आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्न तत प्रजा ॥**
>
> —मनु

इसी ह यवाट् अग्नि का स्वरूप-निरूपण करती हुई **शुक्लश्रुति** कहती है—

शेष वनेषु मातृषु मन्वा मर्त्तामि इन्धत ।
अतन्द्रो हव्य वहसि हविष्कृदादिद् वेषु राजसि ॥
—यजु सहितायाम

दि्य मोर प्राणान्यताओ का यजमाना मा म म व ज न्सा रसाग्नि के द्वारा होता है । यनी आह्वाता है अतएव इसे ह्नता भी कहा जाता ह । यही वनाओ का न्त ह । अग्नि दूत वृणीमहे होतार र नधातमम् के अनुसार यह मानि दवताओ का न्त ह एव होता ह * । इसी विज्ञान को लक्ष्य म रखकर ब्राह्मणश्रुति क ती ।

उभग ५ाऽएतदग्निर्देवाना होता च न्तश्च ।
—श १।४।५।४।

यह साग्नि सहन्य एव सशरीरा है अत व मन्दय सशरार सत्यम् स लक्षण मे स साग्न को सत्याग्नि कहा जासकता है । अग्नि क न्मी स यधम को लक्ष्य म रखकर अग्ने नय सुपथा राय इ याि कहा जाता है । नियतमाग ही सुपथ है । सत्यभाग ही नियतमाग है । अध्यात्मदृष्ट्या यही अपानाग्नि है । और यही प्र माग्नि का सक्षि त वरूप–निदशन है ।

## २–आर्त्तवाग्नि —

दक्षिणादिक से उत्तर की ओ जाने वाला अग्नि ही आर्त्तवाग्नि है । इसी आ न से ओषधि वनस्पातयो का परिपाक होता है । अतएव वज्ञानिकोंन स अग्नि को अपरणाग्नि नाम से यवहृत किया ह । यह आग्न वाय य है वायुरूप है । अर्थात् ऋतध र्मा अतएव केन्द्रशून्य होता हुआ ऋत है । उत्तर दिक्स्थ ऋतसोम निरन्तर दक्षिण की ओर जाया करता है । इसी ऋताग्नि–ऋतसोम के उद् ग्राभ निग्राभ ( चढाव–उतार ) से ऋतु का वरूप सम्पन्न होता है । ऋताग्नि एव ऋतसोम से उत्पन्न होने से ही वसन्तादि काल–अवयव ऋतु नाम स प्रसिद्ध ह । न्स ऋतु में प्रतिष्ठित वायव्याग्नि का ही नाम आर्त्त–वाग्नि है । स्त्री के शोणित म नव स आर्त्तव अग्नि का प्रवश होता है तभी उसमें प्रजोत्पत्ति सामथ्य आता है । आर्त्तवा न के प्रवश म हा स्त्री ऋतुमती कहलाती है । प्रकृति के यच्चयावत् पदाथ अपनी अपनी ऋतु म ही उत्पन्न होत ह । यह आर्त्तवाग्नि पाङ्क्तयज्ञ की पाङ्क्तता [ पञ्चावयवता ] के अनुसार–१ वसन्त २–ग्रीष्म ३ वर्षा ४ हेमन्तशिशिर इन पाच भागो म विभक्त है । ये विभाग ७२–७२ अहोरात्रों के होत हैं । १६ ४ १६ क्रम स क्रमश प्रत्येक ऋतु में प्रात सवन माध्यन्दिनसवन सायसवन इन तीन तीन सवना का भोग होता है । प्रारम्भ के १६ दिन प्रातसवन है य ी ऋतु की बालावस्था है । ४ न युवावस्था ह । अ त क १६ वृद्धावस्था ह । यज्ञकर्त्ता यजमान के नवीन दवाभा के साथ न पाचो ऋतुदवताओ का भी सम्ब व रहता ह । न्हे तृप्त करने के लिए ही पञ्चप्रयाज करने पडते हैं । अ या मद ्या य ी वाय याग्नि– ्यानाग्नि नाम से प्रसिद्ध है । और यही है आर्त्तवाग्नि का सक्षि त–स्वरूप–निदशन ।

---

* न्स विषय का वैज्ञानिक विवचन आगे आने वाले होतृप्रवरण ब्राह्मण में किया जायगा ।

## ३–छन्दस्याग्नि —

प्रत्येक वस्तु का अपना एक **आयतन** अवश्य होता है। यह आयतन ही तद्वस्तु का स्वरूप-समपक है। इसी आयतन को विज्ञानपरिभाषानुसार **वयोनाध** कहा जाता है। वस्तुतत्त्व **वय है**। यह **वय** (वस्तु) उस आयतन से युक्त रहता है। दूसरे शब्दों में वय अपने आयतन के उदर म प्रतिष्ठित रहता है अतएव वय को **अन्न** शब्द से भी व्यवहृत किया जाता है (शत ८।५।२६)। इस वयोरूप अन्न को उसका आयतन सवत बद्ध रखता है अतएव इस आयतन को **वयोनाध** कहा जाता है। यही वयोनाध याज्ञिक परिभाषानुसार **छन्द** नाम स व्यवहृत होता है। छन्द एक प्रकार का अग्नितत्त्व ही है।

यही **छन्दोऽग्नि– वाक्** नाम स प्रसिद्ध है। इस वाक् के तत्तत् परिमाण ही तत्तच्छन्द –स्वरूप में परिणत होते हैं। अतएव आप्तपुरुष छन्द का— **वाक्परिमाण छन्द** यह लक्षण किया करत ह। यह वाक्तत्त्व **तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्** (श १ का ) के अनुसार **अग्नि** ही है। इस **वागग्नि** का एकमात्र कार्य्य वस्तुस्वरूप की तदायतनरूप से रक्षा करना ही है। त्रैलोक्य के पदार्थ **पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ आप** मे से चार स्वरूपो में विभक्त ह। इन चारो प्रकार के पदार्थों को सीमित बनाने वाले चार वाक्छन्द ही ह। व ही चारो छन्द वैज्ञानिक परिभाषा म—**मा प्रमा प्रतिमा अस्रीवि** नाम से व्यवहृत होते हैं। पृथिवीलोक का एव तद्गत पार्थिव पदार्थों का सामान्य छन्द **मा है**। अन्तरिक्षलोक एव तद्गत आन्तरिक्ष्य पदार्थों का सामान्य छन्द **प्रमा** नाम से प्रसिद्ध है। द्युलोक एव तद्गत दिव्यपदार्थों का छन्द **प्रतिमा** है। एव आपोऽगत दिकस्वरूप सम्पादक छन्द **अस्रीवि** नाम से प्रसिद्ध है। याज्ञिक परिभाषानुसार **मा प्रमा प्रतिमा अस्रीवि** ही क्रमश **गायत्री त्रिष्टुप जगती अनुष्टुप्** नाम से व्यवहृत होते हैं। **गायत्री पार्थिव छन्द है**। **त्रिष्टुप आन्तरिक्ष्य छन्द है**। **जगती दिव्य छन्द है**। **एव अनुष्टुप् आप्यछन्द है**। पृथिवीलोक **अग्निभू स्थान** के अनुसार आग्नेय है। अतएव अग्नि **गायत्रीछन्दा** कहा जाता है। **वायुर्वेन्द्रो वान्तरिक्ष स्थान** (या नि ) के अनुसार अन्तरिक्ष में **मरुत्वान् इन्द्र** की सत्ता मानी जाती है। अतएव इन्द्र को **त्रिष्टुपछन्दा** माना जाता है। **सूर्य्यो द्यु स्थान** के अनुसार सूर्य्य सावदैवत्य होता हुआ विश्वेदेव है। अतएव विश्वदेव को जगतीछन्दा माना जाता है। एव प्राजापत्यविवत्त को **आस्रीविच्छन्दा** माना जाता है। **गायत्री त्रिष्टुप जगती अनुष्टुप** चारों **ही छन्दस्याग्नि** हैं। इन्हीं चारो आयतनो में क्रमश **अग्निमय वसु वायुमय रुद्र आदित्यमय विश्वेदेव तथा आपोमय आप्त्यादेवता प्रतिष्ठित रहत हैं**। सम्पूण दवता इन्हीं चारा छन्दो पर प्रतिष्ठित रहते हैं। अतएव वाङ्मय इन छन्दो को **अश्व** नाम स व्यवहृत किया गया है। अग्नि के भी छन्दोमय **अश्वस्वरूप** को लक्ष्य में रखकर– **अश्वो न देववाहन** (यजु ) कहा जाता है। यह छन्दस्याग्नि आयतन–स्वरूप है। **अतएव हम इसे सत्याग्नि** भी मान सकत ह। यही तीसरा अग्नि है।

## ४-सावित्राग्नि —

**चौथा है सावित्राग्नि**। सौरप्राणाग्नि ही **सावित्राग्नि** नाम से प्रसिद्ध **है**। यही प्रकृत का मुख्य स्तम्भ है। यह भी सूर्य्यकेन्द्र से बद्ध होने के कारण **सत्य** ही है। सम्पूण सौरदेवता निरन्तर इसी सत्य सावित्राग्नि की आराधना करते रहते हैं।

प्रकारान्तर से पूर्वोक्त चारों अग्नियों का स्पष्टीकरण इसप्रकार समझना चाहिए कि-पृथिवी अन्तरिक्ष द्यु तीन लोक हैं। तीनों लोकों के अधिष्ठाता क्रमश अग्नि वायु आदित्य हैं। अग्नि रसाग्नि है वायु आत्तवाग्नि है आदित्य सम्वत्सराग्नि है। इन तीनों लोकों की सीमा मे पन्न करने वाला आयतनरूप अग्नि छन्दस्याग्नि है। पार्थिव रसाग्नि भूपति कहलाता है आन्तरिक्ष्य आत्तवाग्नि भुवनपति कहलाता है एव सीमासम्पादक छन्दस्याग्नि भूतानापति नाम स प्रसिद्ध है। ये ही तीनों अग्निभ्रातर नाम स प्रसिद्ध हैं। प्रकृत में चतुर्द्धा विहिता ह्यग्नि से शुक्राग्नि के विवर्त्त भूत ये ही पूर्वोक्त चार अग्नि अभिप्रेत हैं—

१—रसाग्नि ——पार्थिवाग्नि ——सर्याग्नि —भूपति
२—आत्तवाग्नि —आन्तरिक्ष्याग्नि —ऋताग्नि —भुवनपति
—सावित्राग्नि —दिव्याग्नि —— सत्याग्नि —सर्वपति
४—छन्दस्याग्नि —आयतनाग्नि ——सत्याग्नि —भूतानापति

} शुक्राग्नि

———*———

१—प्रथमाग्नि ——गायत्राग्नि ——अपानाग्नि ——अङ्गिराऽग्नि गृहपति

२—द्वितीयाग्नि ——वायव्याग्नि ——व्यानाग्नि — पञ्चप्रयाजा

३—तृतीयाग्नि — आयतनाग्नि ——छन्दस्याग्नि — त्रयोऽनुयाजा

४—चतुर्थाग्नि ——सम्वत्सराग्नि ——प्राणाग्नि —— सावित्राग्नि

प्रकरण के आरम्भ मे हमने पार्थिव आङ्गिरोऽग्नि को हव्यवाट् कहा है। परन्तु वस्तुत अङ्गिरोऽग्नि नामक रसाग्नि हव्यवाट नहीं है अपितु सौर सावित्राग्नि ही हव्यवाट है। पार्थिव अङ्गिराऽग्नि पृथिवी की प्रातिस्विक वस्तु है।

**इत एत उदारुहन् दिवस्पृष्ठान्वारुहन्।**
**प्रभूर्जयो यथा पथि द्यामङ्गिरसो ययु ॥**
**—यजु स**

उक्त श्रौत सिद्धान्त के अनुसार यह पार्थिव अग्नि निरन्तर द्युपथ की ओर जाया करता है। उधर से सौर सावित्राग्नि निरन्तर भूपिण्ड की ओर आया करता है। द्युलोक से आगत सावित्राग्नि सत्य है। अतएव यह नियत पथ का अनुगामी है। सूर्यरश्मि के सम्मुख आप एक तिल रख दीजिए रश्मि उसे छेद नहीं सकेगी अपितु तिल से टकराकर पुन उसी आगमनमार्ग से परावर्त्तित होजायगी। यही इसका सत्यभाव

## ५ अजपशु —

पाचवा पशु अज है। यह प्रधानरूप से पार्थिवपशु है। अतएव हम इस अग्निप्रधान मान सकते हैं पार्थिव प्रजापति भूकेन्द्र में प्रतिष्ठित है। प्रजापतिश्चरति गर्भे यह निगम प्रसिद्ध है। केन्द्रस्थ अग्निमूर्ति प्रजापति के आधार पर ही भूपिण्ड प्रतिष्ठित है। अतएव इस प्राजापत्यतत्व को पृथवी का अक्ष (धुरा) माना जाता है। यह अक्षाग्नि पूर्वकथनानुसार निरन्तर विस्रस्त होता रहता है। विस्रस्त भाग ही प्रवर्ग्य उच्छिष्ट आदि नामों से व्यवहृत होता है। यही उच्छिष्ट पार्थिवाग्नि भाग अजपशु का उपादान बनता है। जो स्थान प्रवर्ग्याग्नि से निष्पन्न होने वाली ओषधि-वनस्पतियों का है वही स्थान इस अजपशु का है। ओषधि वनस्पतिया हमारे अन्न में उपयुक्त होती हुई भी क्षीण नही होती। क्योंकि यह प्राजापत्य अज है। यही अवस्था इस अजपशु की है।

इतर पशुओ की अपेक्षा यद्यपि इसका व्यवहार अधिक होता है। परन्तु यह क्षीण नही होता। पार्थिव प्रजा के लिए प्रधान अन्न अज कहा जाता है। यह निरन्तर अद्यमान होता हुआ भी क्षीण नही होता। अतएव इसे अज कहा जाता है। सम्वत्सरप्रजापति इश्वरप्रजापति है। सम्पूर्ण विश्व का उपादान बनता हुआ भी यह मूलरूप से उच्छिन्न नही होता। हम यदि लौकिक कार्यकारण भावों को देखते हैं तो हमें विदित होता है कि कार्य्योत्पत्ति के अनन्तर कारण उच्छिन्न होजाता है। दूध से मलाई उत्पन्न हुई अब दूध नही। लोहे से जङ्ग उत्पन्न हुआ। कालान्तर में सम्पूर्ण लोहा जङ्ग बन गया। अब लोहे की कही सत्ता नहीं। परन्तु इश्वरीय-सस्था में यह बात नही है। प्रजापति के प्रवर्ग्यभाग से निरन्तर पदार्थ उत्पन्न होते रहते हैं परन्तु वहा कभी कमी नही होती। इसी आधार पर तो प्रजापति के लिए- **एष नित्यो महिमा ब्रह्मणो न कर्म्मणा वर्द्धते नो कनीयान्** यह कहा जाता है।

सम्वत्सरप्रजापति सम्वत्सर में तीन बार प्रसवकर्म्म करता है। इधर अजपशु भी एक वर्ष में तीन सन्ततियों का अधिष्ठाता बनता है। प्रजापति मन प्राणवाङ्मय है। प्राणभाग से जैसे गौ पशु उत्पन्न होता है एवमेव वाग्भाग से अजपशु उत्पन्न होता है। वाक्तत्व- **तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार अग्नि ही है। यह स्थूल धातु है। इसी से ध्रुव भूलोक बना है। अन्तरिक्षादि चत्र (तरल) सृष्टिया हैं। परन्तु **पृथिवी ध्रुव** है। अतएव इसे **कपाल** कहा जाता है इस कपालरूप (ध्रुवभावयुक्त) भूपिण्ड में अग्नि प्रतिष्ठित है। इस अग्नि का ही नाम **रस** है (देखिए शत ६ का )। इस रस की **ब्रह्मौदन-प्रवर्ग्य** दो अवस्थाएं हैं। ब्रह्मौदन की तीन अवस्थाओं से **अग्नि-वायु-आदित्य** भेदभिन्ना **देवसृष्टि** होती है एवं जो उच्छिष्टभाग भूकपाल से संश्लिष्ट रहता है वही इस अजपशु का उपादान बनता है। **इस प्राणात्मक अजपशु की जिस प्राणी पशु मे प्रधानता** होती है वह भी अज नाम से व्यवहृत होता है। अजपशु की उपर्युक्त स्वरूपसिद्धि के लिए निम्नलिखित श्रौत प्रमाण हमारे सम्मुख उपस्थित होरहे हैं—

**१—"अथ य कपाले रसो लिप्त आसीत्-सोऽजोऽभवत्"।** (शत ४।१।१।११)

**२—"तस्याक्षिभ्यामव तेजोऽस्रवत्। सोऽज पशुरभवत्"।** (शत १।७।१।)

३—"( प्रजापति ) वाचोऽन्नम् ( निरमिमीत )" । ( श ७।५। ।६। )
४—'वाग्वाऽज' ( गो ब्रा उ ३।१६ । ) ।

पुरुष अश्व गौ अवि अज—इन पाच पशुओं म ही इतर सब पशुओं का अन्तर्भाव है । अतएव इन्हें सर्वपशु माना जाता ह जैसाकि वाजिश्रुति कहती है—

'पुरुषोऽश्वोगौरविरजो भवन्ति । एतावन्तो व सर्वे पशव । ( शत ६।२।१)

तथाकथित पाचो प्राणपशुओं से ही प्राणी पशुओं का निर्म्माण होता है । प्रकरण के आर भ म हमने पाचों पशुओं को द्यावापृथिव्य बतलाया ह । द्यावापृथिवी त्रलोक्य ह । अष्टविध—त्रिलोकियो मे से प्रकृत म सम्व सररूप—स्तोम्य—त्रिलोकी ही अभिप्र त है । स्तौ य—त्रिलोकी में अग्नि वायु आदित्य इन तीन आग्नेय दवताओं का साम्रा य है । तीनो में दो सन्धिया पडती हैं । इसप्रकार सम्वत्सराग्नि पञ्चाग्व होजाता ह । यही अग्नि की पाच चितिया ह । इसी आधार पर पञ्चचितिकोऽग्नि यह कहा जाता ह । पञ्चाग्नि के कारण ही सम्वत्सरयज्ञ पाङक्त कहा जाता है । इस सम्व सर का पञ्चाचातक अग्नि विस्रस्त होकर सर्वप्रथम पार्थिव उषा म आहुत होता है । पार्थिव उषा योनि ह सम्व सराग्नि रेत ह । इस की आहुति से जो नवीन अग्नि उत्पन्न होता है वह कुमार नामसे व्यवहृत होता है । पृथिवी में आकर सम्वत्सराग्नि अपनी स्वत त्र सत्ता खोता हुआ मूर्च्छित होता ह अतएव कौ म्रियते इस व्यु पत्ति में इसे कुमाराग्नि कहा जाता ह । पृथिवी की एक साम्वत्सरिक परिक्रमा से तथोक्त कुमाराग्नि का स्वरूप निष्पन्न होता है ।

यही कुमाराग्नि आगे जाकर १—रुद्र ( अग्नि ) २—शर्व (आप ) ३—पशुपति ( ओषधि ) ४—उग्र ( वायु ) ५—अशनि ( विद्यु त् ) ६—भव ( पर्जन्य ) ७—महादेव ( चन्द्रमा ) ८—ईशान ( आदित्य ) इन आठ स्वरूपों में परिणत होजाता ह । ये आठ विवर्त एक ही अग्नितत्व की आठ अवस्थाएँ हैं । अग्निर्वा रुद्र इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार यही अष्टमूर्त्ति शिव ह । व्यष्टिरूप से यही चित्राग्नि नाम से प्रसिद्ध है एव समष्टिरूप से यही कुमार ह । कुमार नवम ह । इसी के तथोक्त आठ भेद हैं । यह चित्राग्नि ही आगे जाकर पुरुष अश्वादि— पाच पशुओं के रूपमें परि—णत होता ह । कुमाराग्नि रुद्र है । वही इन पाचों पशुओं का अधिष्ठाता है अतएव रुद्र को पशुपति माना जाता है । इसप्रकार वह विस्रस्त सम्वत्सराग्नि ही कुमार—चित्र रूपम परिणत होता हुआ अन्तत पञ्चपशुरूप में परिणत होजाता है । पश्वग्नि सम्व सराग्नि का अन्तिम परिणाम है । स व साग्नि विस्रस्त हुआ था । उसे प्रजापतिने अन्तम इन पशुओं में ही प्राप्त किया । वहा उसने अपने रूपको प्राप्त किया । यहीं प्रजापतिने अपने विस्रस्त रूपको देखा अतएव अपश्यत् तस्मात् पशव इस व्यु पत्ति से यह अग्नि पशु' नामसे प्रसिद्ध हुआ । इन्हीं पशुओं से प्रजापति ने अपने विस्रस्त भाग का सस्कार कर अपनी कमी पूरी की ( देखिए । शत ६ का १ प्र ३—४ ब्रा ) ।

तात्पर्य्य यही है कि सम्वत्सरप्रजापति का अग्निभाग पशुनिर्म्माण में विस्रस्त ( खर्च ) होता रहता है । हम ( पशु ) उसके अग्निभाग को लेकर ही उत्पन्न हुए है । स स प्रजापति में कमी होजाती है । इस

कमी का पूरी क ने न लि प्रजापति हमारा आलम्भन कर लेते हैं। आलम्भन स हमारे (पशुओं के) शरीर का अग्नि उ क्रान्त होकर प्रजापति के सम्वत्सराग्नि म चित । उसके विस्रस्तभाग को पु सहित– परिपूर्ण कर देता ह। इसप्रकार हम इस खाकर ( उसके अग्निभाग को लेकर ) जीवित ह एवं अन्तत वह हमें खाकर अपना स्वरूप प्रतिष्ठित रखने म समर्थ होता है। आ ान–विसर्गात्मक यह भक्ष्ययज्ञ निर त होता रहता ह। उसका अग्नि हमारे म चित होता रहता ह तो हमारा अग्नि उसम चित होता र ता ह। आ नाचिति के स बन्ध से ही य यज्ञ अग्निचि या अग्निचयन चित आदि नामों स प्रसिद्ध ह।

सम्वत्सरप्रजापति को हमने अग्निमूर्त्ति बतलाया ह। यह अग्नित त्व अन्न ह । प्रजापतेरात्मनो म यमासीन्द्ध ममृतम इस श्रौत सिद्धा त के अनुसार अमृत–म य भे द दो भागों म विभक्त है। अमृताग्नि याज्ञिक परिभाषानुसार चितेनिधेय कहलाता ह एवं म र्याग्नि चि य नामसे प्रसिद्ध है। स्थूल भूताग्नि चित्याग्नि है सूक्ष्म प्राणाग्नि चितेनिधेयाग्नि ह। भूताग्नि भूत ह प्राणाग्नि देवता ह। देवता एवं भूत रूपसे हा प्राजापत्याग्नि का विकास होता ह । भूतप्राणमय सम्वत्सराग्नि स उ पन्न होने वाले उप युक्त पाचो पशु भी भूतप्राणमय ही हैं। वहा भूतचिति ऋतुरूप ह। १ वसन्त –ग्रीष्म ३–वर्षा ४–शरत् ५–हेमन्तशिशिर य पाच ऋतुए पाच भूताग्नि ह। इनसे शरीर का निर्माण होता ह। पशुओं का शरीर म य ह। सम भी–मज्जा अस्थि स्नायु मास मेद ये पाच म र्या चितिया ह। वहा अग्नि वायु आदित्य ५ साध्यप्राण भेद से पाच प्राणचितिया हैं। तदनुसार ही हम भी–प्राण अपान समान उदान य पाच प्राणचितिया है। दोनों का स्वरूप अभिन्न

प्रजापति पशुओं क भूत–प्राण दोनो भागों का एकसाथ ही अपने म चयन न ी करते। अपितु चयन से पहले प्राण भूत दोनों चितियों का विशकलन कर देते है। पहले पशु का प्राण निकल जाता है। यह प्राणचिति स्वतन्त्ररूप से होती है। भौतिक शवभाग शेष जाता है। अग्निदाह से यह भी क्रमश स्वतन्त्ररूप से प्रजापति के भूतभाग में चित होजाता है। इसप्रकार सम्वत्सरप्रजापति स्वयज्ञसिद्धि के लिए पाचों पशुओं का आल भन किया करते ह। पशुओं के आलम्भन से ही वह अमृतभावापन्न बन हा है। यदि पार्थिव पाचों पशुओं का आलम्भन न होता एवं केवल नि य नवीन पशु उ पन्न ही होते रहत तो कुछ ही समय में सम्व सरप्रजापति अपनी प्रतिष्ठा खोबैठते। परन्तु ऐसा नही होता। उसे आल भन करना पडता है। आलम्भन के अन तर जो उभयविध अग्निभाग उसमें जाता है इसी से वह एकप्रकार से जीवित है। इसी आधार पर हुत प्रदाना ह्यते ( उपजीवन्ति ) यह निगमवचन प्रतिष्ठित है। सम्पूर्ण प्रपञ्च का निष्कर्ष यही हुआ कि सम्व सरप्रजापति स्वस्वरूपसिद्धि के लिए तद्द्वारा एवं अमृत वप्राप्ति के लिए निरन्तर पाचों पशुओं का आलम्भन किया करते ह। और प्राकृतिक पश्वाल भन का यही संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन है।

जिस प्रकार पिता पुत्र पत्नी स्वामी इत्यादि शब्द सापेक्ष है उसी प्रकार प्रजापति शब्द भी स्वामी–सेवक–भावानुबन्धिनी सापेक्षता स नि य समन्वित है। जैसे पुत्र पिता की पत्नी पति की एवं स्वामी सेवक की अपेक्षा रखता है उसी प्रकार प्रजापति प्रजा की अपेक्षा रखता है। बिना प्रजा के जिस प्रकार

राजा श निरर्थक है उसी प्रका त्र । प्रजा के प्रजापति श द का भी को मूल्य नहीं है । इसी सापेक्ष भ व को लक्ष्य में रख कर आप्तपुरुष प्रजापति का– आत्मप्राणपशुसमष्टि प्रजापति यह लक्षण किया करते ह । आ मा भोक्ता है प्राण भो साधन है एवं पशु भाग्य है । भोक्ता भोगसाधन एवं भाग्य की समष्टि ही प्रजापति है । समा न व्याष्टरूप से सब प तीनों भाव विद्यमान हैं । इसी आधार पर प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्व यदिदं किञ्च ( शत ब्रा ) यह निगम प्रतिष्ठित है ।

वह त व जो स्वय आ मानभ ता रखने में समर्थ न हो पशु है । जिस त व पर आ मप्रजापति भ यरूप से दृष्टि रखता हो वह पशु है । सम्वत्सर–प्रजापति का वह प्रवर्ग्यभाग जिस से प्रजापति अपने विस्रस्तभाव की पूर्ति करता है वही पशु है । स व सरप्रजापति का विस्रस्तभाग प्रवर्ग्य बन कर सबसे पहिले पार्थिव उषाग्नि म आहुत होता है । उषा योनि है स व स ाग्नि का प्रव र्यभाग रेत है । अ तरिक्ष में व्याप्त मातरिश्वा वायु रेतोधा है । प्रा णी की एक सम्व सरक पारक्रमा से पार्थिव उषा में सिक्त सम्व स राग्नि पृथिवी की वस्तु बन जाता है । दूसरे श दो म अपनी तन्त्र सत्ता से आभभूत होता हुआ पृथिवी में मूर्च्छित होजाता है पृथिवी ी वस्तु बन जाता है । अतएव का म्रियते इस व्युत्पत्ति स यह प्रवर्ग्याग्नि एक स व सर के अन तर कुमार नाम से व्यवहृत होने लगता है । आगे जाकर यह कुमाराग्नि अष्टविध चित्याग्नि के रूप में परिणत होता ह । चित्राग्नि ी आगे जाकर पञ्चपशुरूप में परिणत हुआ है जसाकि पूर्व में बतलाया जाचुका है ।

प्रकृत म उक्त सिंहावलोकन से यही बतलाना है कि प्रजापति के भोग्य केवल पञ्चपशु ही बनते हैं । यह लोक में प्रसिद्ध है कि जब किसी व्यक्ति की किसी पर दृष्टि पड़ती है तो कहा जाता है— अमुक व्यक्ति की अमुक बात पर दृष्टि पड गई । भोगेच्छा में दृष्टिसूत्र को ही प्रधानता दी जाती है । इसी दृष्टिभाव को लक्ष्य में रखकर पशु श द का य पश्यत्–तस्मात् पशु यह निर्वचन किया जाता है । आ मा पशुपति है प्राण पाश है एव वागभाग पशु ह तीनों की समष्टि ही पशुपति है । प्रत्येक वस्तु के साथ तीनों भाग नि य सम्बद्ध हैं । चींटियों के दल को देखिए । वहा एक अतिस्थूल चींटी सब पर शासन करती हुई ही चलती मिलेगी । गृहस्थसंस्था में एक प्रजापति अवश्य होगा । बालक्रीडा में एक बालक सम्पूर्ण बालमण्डली का अवश्य ही अधि ठाता बन जायगा । अन्य पशुओं का मृगेन्द्र स्वाभाविक शासक मिलेगा । निदर्शनमात्र है । सर्वत्र प्रजापति की सत्ता मिलेगी । इसी आधार पर तो– प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परिताबभूव इ याा मन्त्रश्रुति चरितार्थ होती ।

पशु भोग्य है पशुपति भोक्ता है यह पूर्व के निदर्शन से भलीभाँति सिद्ध होजाता है । भोक्ता– त व को विज्ञानभाषा म अन्नमात्ति इस व्यु पत्ति से अन्नाद नाम स व्यवहृत किया जाता है एव भोग्य को अद्यते इस व्युत्पत्ति से अन्न कहा जाता है । अन्नाद अग्नि है एव अन्न सोम है । ऐसी अवस्था में हम पशु को सोम एव पशुपति को अग्नि नाम से व्यवहृत कर सकते हैं । पशु अन्न है । इसे हमने वाक् कहा है । जिन रश्मियो स केन्द्रस्थ पशुपति पशु को अपना अन्न बनाता है हृदय से चारों ओर अशनाया–रूप से वितत होने वाला वह रश्मिभाग ही प्राण नाम से प्रसिद्ध है । एव जहा से प्राण उठता है वह मूलतत्त्व [ आ मा ] उक्थ नाम से व्यवहृत होता है । पूर्वोक्त आ मा प्राण पशु ही क्रमश उक्थ –

अक-अशीति है। उक्थ अन्नाग्नि है अक अग्निराश्मया हैं एव अशीत पशु अन है। इसी अशीतिरूप पशु की आहुति से उक्थाग्नि स्वस्वरूप म प्रताष्ठित रहता है। उक्थ नाम अशाति के स ब व पर भी प्रतिष्ठित है। ज्ञान यथाथ है। जबतक शारीराग्नि म अन्नसोम की आहुति होती रहता है तभीतक वह आग्न अभियक्त रहता है। उक्थाग्नि का आग्यान [ नाम प्रसिद्धि ] अशीति पर ही निभ है। अशीति ही महदुक्थ के विस्रस्त भाग को पूरा कर आप्यायित करती रहता है। इसी स ज-प्राकृत विज्ञान को लक्ष्य म रखकर श्रुति कहती है—

**अशीतिभिर्हि महदुक्थमाख्यायते ( शत १ ।१।२।६ )**
**आत्मा महदुक्थम ( शत १ ।१।२।५। )**

आत्मा उक् है। अन्न थम् है। थम प्रतिष्ठाभाव का द्योतक है। उ प्राण का प्रव क कार वाक का द्योतक है। आत्मा स्वय मन प्रधान है। मन बिना प्राण वाक के अनुपपन्न है। वाक म उ-अ-क् इतने अन्तर हैं। उकार प्राण का वाचक है अकार मन का वाचक है एव ककार वाक का वाचक है। आत्मा म अकारकला का अन्तर्भाव है। शेष उकार ( प्राण ) ककार ( वाक ) बचते है। न दोना का अकारात्मक ( मनोमय ) आत्मा के साथ नित्य सम्बन्ध है। अतएव आत्मा के लिए- **स वा एष आत्मा-वाङ्मय प्राणमयो मनोमय** यह लक्षण किया जाता है। इसी त्रिपुटि भाव को लक्ष्य म रखकर ऋषि ने आत्मा को उक् शब्द स व्यवहृत किया है। इस अन्नादरूप उक् ( आत्मा ) की प्रतिष्ठा अन्न है। वही आत्मा ठहरता है। अतएव अन्न को- थम् शब्द स व्यवहृत किया गया है। उक-थम् दानो की समष्टि ही उक्थम् है। **अन्नान्नाद की समष्टि ही उक्थ है। अग्निसोम उक्थ है। आदित्य चन्द्रमा उक्थ है। समुदाये हृष्टा शब्दा अवयवेष्वपि वर्तन्ते** इस सिद्धान्त के अनुसार आत्मा भी उक्थ कहलाता है एव अन्न भी उक्थ कहलाता है।

पशुभाग आत्मा की वाक कला है। यह वाक **अमृता-मर्त्या** भे म दो भागो में विभक्त है। अमृतावाक इन्द्र नाम से प्रसिद्ध है। यह इन्द्र ( जो कि श्वा नाम से प्रसिद्ध है)- **नेन्द्रते पवते ग्राम किञ्चन** के अनुसार सवत्र व्याप्त है। कोई स्थान इस इन्द्रतत्त्व से शून्य नहीं है। जिसे आप शून्यस्थान समझते हैं वहा भी उक्त श्वा इन्द्र व्याप्त है। श्वा इन्द्र के अवस्थान स ही **शुन हितम्** इस व्युत्पत्ति से वह स्थल शून्य कहलाता है। यही सृष्टि का आलम्बन है। यही **अमृताकाश** है। इसे ही **परमेव्योमन** कहा जाता है। यही सबका अध्यक्ष है। मर्त्यावाक **इन्द्रपत्नी** है। यही **मर्त्याकाश** है। जिसके लिए **तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाश सम्भूत** यह कहा जाता है। वह आकाश **इन्द्रपत्नी** नाम से प्रसिद्ध है। यही मर्त्याकाश है। यही विश्व का उपादान है।

यही वाकतत्त्व उत्तरोत्तर होने वाली बलचितियों के कारण क्रमश वायु तेज जल मृत् रूप में परिणत होता हुआ पञ्चभूतस्वरूप में परिणत होजाता है। दृश्य प्रपञ्च पञ्चभूत का समुच्चय है। पञ्चभूत का मूल उपादान **वाक् (मर्त्यावाक)** है। इसी विज्ञान के आधार पर— **अथो वागेवेद सवम्-वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता** इत्यादि निगम वचन प्रतिष्ठित है। विश्व की भाँति ही विश्वज्योति है। भान ज्ञान

है। ा प्रकाश है। अग्नि ख्या ने के सा थ ही विश्वप्रपञ्च हमारे सम्मुख आजाता है। यह एक प्रकार की ख्याति है। यदि वह मय पञ्चभूत न होते तो विश्वज्योति का अभाव था। ऐसी अवस्था में हम वागरूप पशु को अवश्य ही विश्वजोति मान सकते । अपच प श्न ही हमारे अन्न है। बिना अन्न के सर्वत्र अन्धकार है। इसीलिए भी अ न पशु को किंवा पशुअन्न को विश्वज्योति ( सर्वज्योति-सबका प्रकाश ) कह सकते हैं।

पशुसोम की आहुति से ही अन्नाद अग्नि प्रदीप्त होता है। अग्नि में सोम का आहुति होना ही यज्ञ है। ऐसी अवस्था में ताभ्यामेतत् छन्दम् से याग के अनुसार यज्ञस्वरूप-समर्पक होने से इस पशु को यज्ञ भी कहा जासकता है।

प्रत्येक वस्तु को हमने प्र पात क । साथ ही सम आत्मा-प्राण-पशु-इन तीन कलाओं की सत्ता बतला है। आत्मतत्व प्रजापतिश्चरति गर्भेऽ न्तरजायमानः इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वस्तु के केन्द्र में हृदयाकाश में ा ( आत्मा ) में प्रतिष्ठित रहता है। प्रागत ( लोक रूप-रस-गन्ध-स्पर्श- म असस्पृष्ट न ) वस्तु में सर्वत्र ना न रहता है। पाञ्चभौतिक क्षरपरमाणुओं को एकसूत्र में बन्ध रखकर नियत काल प य त व तुपुद्गल को व वरूप में प्रतिष्ठित रखने वाली शक्ति ही प्राण है। यही दार्शनिक भाषा में कूटस्थ अक्षर नाम से प्रसिद्ध है। यही प्राणतत्त्व ब्राह्मणग्रन्थो मे त्रिधत्ता नाम से व्यवहृत हुआ है। जिस दिन यह प्राण वस्तु से निकल जाता है उस दिन वस्तुगत परमाणु श्लथ होजाते हैं। फलत वस्तुस्वरूप ही उच्छिन्न होजाता है। तीसरा है वाकतत्व। यही क्षर सर्वाणि भूतानि के अनुसार विपरिणामी होने से क्षर नाम से प्रसिद्ध है। जिसे आप चर्मचक्षुओं से देखते हैं जो वस्तु का शरीर है वही वागभाग है। यही पूर्वपरिभाषानुसार पशु है। इसी आधार पर वाकपिण्ड ( प्रत्येक वस्तु वस्तु के दृश्य स्थूल पाञ्चभौतिक पिण्ड ) को पशु माना जाता है।

उत्पन्न होने वाले पदार्थमात्र पशु हैं। इनमें—माता पिता पुत्र तीन भाग सम्मिलित रहते हैं। माता का शोणित पिता का शुक्र एवं तीसरा औपपातिक आत्मा तीनो के समन्वय से प्राणी पशु का स्वरूप निष्पन्न होता है। अपच प्रकारान्तर से—गर्भ उल्व जरायु भेद से भी प्राणी पशु तीन भावो से नित्य आक्रान्त है। इसी आधार पर पशु को त्रिवृत् माना जाता है। पूर्व में पशु के सम्बन्ध में जो कुछ विशेषताए बतलाई गई है वे निम्न लिखित श्रौत वचनो से स्पष्ट होजाती हैं—

**१— एष (अग्नि) उऽएवोक तस्यैतदन्न थम तदुक्थम् ।** ( शत १ ।४।१।४ )

**२—'आदित्यो वा उक् । तस्य चन्द्रमा ( सोम ) एव थम् ।** ( शत १ ।६।२।६ )

**३ पशुर्वै प्रत्यक्ष सोम** ( शत ५।१।२।७ )

**४— सोम एवैष प्रत्यक्ष यत् पशु'** ( कौ ब्रा १ । )

**५— पशवो वा उक्थानि पशवो विश्व ज्योति ।** ( ता ब्र १६।१ ।७। )

**६— पशवो वै यज्ञ'** ( शत ३।१।४।६ )

७— वपुर्हि पशव ऐ ब्र ५।६)

८— त्रिवृद्धै पशव –पिता माता पुत्र । अथो गर्भ उल्व जरायु

(शत ८।६।२। )

पू प्रकरण से यह निर्विवाद सिद्ध होजाता है कि बिना पशु के यज्ञ क पि सम्पन्न नही होसकता। यज्ञा य पशुहिसा अनिवार्य्य है *। पशु की उत्पत्ति एकमात्र यज्ञ के लिये ही हुई है। यज्ञ आत्मा का स्वरूप है। इसके लिए यदि पशु का आल भन किया जाता है तो पशु स्वादिष्ट (आत्मोपयोगी) है। यदि मन-स्तुष्टि के लिए पशुका मारण किया जाता है तो यह मदिष्ट है। इन्द्रिय-लोलुपता से मास खाना मन का प्रसन्न करना है। यही मदिष्ट भाव है। यह प्रत्यवाय का कारण है आत्मपतन का हेतु है। आसुरी बुद्धि वाले नरराक्षस ही इस वृत्ति को प्रधान मानते हैं। परन्तु जो दैवीस पत्-युक्त दृष्टिपथ भाक वैज्ञानिक मनुष्य है व केवल यज्ञसिद्धि के लिए ही पशु का आलम्भन करते है। उनके लिए पशु इन्द्रियतृप्ति का साधन नही अपितु आत्माभ्युदय का कारण है। इन्हीं दोनो उत्तमाधम वृत्तियो का उल्लेख करते हुए महर्षि ताण्ड्य कहते हैं—

---

*—पशुवपानुगत मध क सम्बन्ध म आजकल के कल्पना क विद्वान् प ानुरञ्जनरूपा भावुकतामात्र के सरक्षण–व्यामोहन से व्यामुग्ध बनते हुए पश्वालम्भन तथा पशुमेध आदि शब्दो के कल्पानक-अर्थों का म जन करते हुए अपनी दिग्दर्शकानानुबन्धिनी लोकैषणा को सफल करते हने के लिए आकुल याकुल बन गए हैं जैसाकि उनके समाचारपत्रानुबन्धी व्यामोहक-सामयिक-लेखो से स्पष्ट है। प्रस्तुत पश्वालम्भनमीमासा मे उन काल्पनिक-अ यामवादियो का उद्बोधन होगा ऐसी आशा की जासकती है। निरूपित इस श्रौतसन्दर्भ के साथ साथ ही निम्नलिखित स्मार्त स दर्भ की ओर भी हम उन क पनाभक्तों का यान आकर्षित करेगे जिस सन्दर्भ के द्वारा विस्पष्ट शब्दो में पश्वालम्भन समर्थित है—

१–नात्ता दुष्यत्यदन्नाद्यत् प्राणिनोऽहन्यहन्यपि ।
धात्रैव सृष्टा ह्याद्याश्च प्राणिनोऽत्तार एव च ॥

२–यज्ञाय जग्धिर्मांसस्येत्येष दैवो विधि स्मृत ।
अतोऽन्यथा प्रवृत्तिस्तु राक्षसो विधिरुच्यते ॥

३–क्रीत्वा स्वय वाप्युत्पाद्य परोपकृतमेव वा ।
देवान् पितृ श्चार्चयित्वा खाद मास न दुष्यति ॥

४–नाद्यादविधिना मास विधिज्ञोऽनापदि द्विज ।
जग्ध्वा ह्यविधिना माम प्रेत्य तैरद्यतेऽवश ॥

५ न तादृश भवत्यनो मृगहन्तुर्धनार्थिन ।
यादृश भवति प्रेत्य वृथा मासानि खादत ॥

स्वादिष्टा वै देवेषु पशव आसन्, मदिष्टा असुरेषु ।

—ता महा ब्रा ७।४।

सभी यज्ञा म पश अपेक्षित हो यह बात नही ह। सोमतत्व सब यज्ञो में अपेक्षित ह परन्तु अवस्था- नर से। कही हवि साम प याप्त ह कही वानसोम पर्याप्त ह कही ग्रहसोम (ऊलीसोम) अपेक्षित ता कही पशुवपागत सोम ही काम म लाया जाता ह। प्रज्ञात के नि ययज्ञ भिन्न भिन्न सोमो से नि पन्न हाते है। उन्ही के आधार प वैध यज्ञो का आविष्कार हुआ ह। अत उन प्राकृतिक यज्ञो में आहुतिद्रव्य की जो यथा या ऋषियान उपल ध की है उसी का वधयज्ञा में विधान किया ह। किसी यज्ञ में हवि का विधान दखकर सवत्र हवि का विधान मान लेना एव पशविधान दखकर सवत्र पशवपा की कल्पना करना नितान्त असङ्गत ह। ऋषियोन सूत्रग्र थोम तत्तत् यज्ञो की जो तत्तत् पद्धातया बतलाइ है व ही हमारे लिए माय ह। तदनुगमन म ही हमारा अ युदय है। अपनी मनोवृत्ति के अनुसार कल्पित पद्धति ा बना डालना शब्दो के मनमाने अथ क बठना अपने कल्पित सिद्धा त स विरुद्ध शास्त्रीय वचनो को प्रक्षिप्त मानलेना विक्षिप्तता के अतिरिक्त और क्या माना जासकता ह ?।

प्रकरण क आर भ म हम बतला चुके हैं कि यज्ञ में पशु अपेक्षित नहीं ह—अपितु प्रधानरूप से (प्रधान दवता के लिए) वपा अपाक्षत है। क्योंकि वपा में ही वह प्राणदवता प्रतिष्ठित रहता ह। यज्ञ के द्वारा हम अपने मानुषा मा का आधिदविक प्राणदेवता के साथ (ग्रन्थिव धन-सम्बन्ध के द्वारा) सलग्न कर दते है। हमारा मानुषा मा पार्थिव प्राणप्रधान है। उधर दिव्य देवप्राण सौरप्राण-प्रधान है। इस विजा- तायभाव के कारण दिव्यप्राण का मानुषा मागत पार्थिव प्राण के साथ योग नही होसकता। इस विप्रातपत्ति को दूर करने क लिए ही पशुवपा को म यस्थ बनाना पडता है। साक्षात्कृतध र्मा ऋषियोन अन तकाल की परीक्षा के अन तर यह निश्चय किया कि तत्तत् प्राणदवता तत्तत् पशुवपा में प्रतिष्ठित हैं। अत तत्तद्यज्ञ- विषयो में उन्होंने तत्तत् पशुओ का विधान किया। दिव्यप्राण सौरप्राण है। यह असुरो का विरोधी है। अत वपा निकालने के व ही उपाय ऋषियोंन निर्णात किए जिनसे कि असुरप्राण का वपाप्राण पर आक्रमण न हो। लो धातु आसुर धातु ह। अतएव शस्त्र से आलम्भन न कर मुष्टि के आघात से ही आल भन का विधान किया गया। आलम्भन करत समय जो पशु का शब्द निकलता है वह द म्भमय होता हुआ आसुर है। अत उसका भी बलात् निरोध किया गया।

---

६—नियुक्तस्तु यथान्याय यो मास नात्ति मानव ।
स प्रेत्य पशुता याति सम्भवानेकविंशतिम् ॥
७—असस्कृतान् पशून् मन्त्रैर्नाद्याद्विप्र कदाचन ।
मन्त्रैस्तु सस्कृतानद्याच्छाश्वत विधिमास्थित ॥
८—यज्ञार्थ पशव सृष्टा स्वयमेव स्वयम्भुवा ।
यज्ञस्य भूत्यै सर्वस्य तस्माद्यज्ञ वधोऽवध ॥
—मनु ५।३ से ३९ पर्यन्त

हृदयमेदस्तु वपा वसा के अनुसार हृदयस्थान म एक श्वत झिल्ला के आकार का सवशारीर प्रति-ष्टारूप जो सोममय स्निग्ध धातु है व ी वपा नाम से प्रसिद्ध है। यही मेद कहलाता है। इसीके द्वारा य कर्त्ता यजमान स्व-आ मप्राण को ि य देवता के साथ मिलाने में समथ होता है। अतएव मेधृ सङ्ग-गमन क अनुसार इस मध कहा जाता है। मध एक प्रकार की चर्बी ( घृत ) है। यही तत्तत्पशु का प्र ा ायतन है। सी अभिप्राय स श्रुति कहती है—

१ भदो ै मेध (श ३ ८।४।६)
२–'पशुर्वै मेध (ए ब्रा० २।८)
३– मेधो वा आ यम् (त ब्रा ३।६।१२।१)

सवत्र पशुमेध ही अपेक्षित हो यह बात नहा है। मेध–ग्रहण–व्यव था यज्ञस्वरूप पर ही निभर है। जसा यज्ञ होगा तदनुरूप ी मध अपे नत हागा। उदाहरणाथ चयनयज्ञ ावापृथि य यज्ञ है। अत यहाँ द्य वापृथिव्य पूवप्रतिपादित पाचो पशु अपेक्षित रहते ह। सोमयज्ञ सम्व सरयज्ञ है। उस की प्रातकृति अ नपशु है। अत वहा इसी की प्र ानता रहती है। प्रकृत दशपूणमासयज्ञ का केवल भपिण्ड के साथ सम्ब ध है। अ यहा पार्थिव मेधरूप व्रीहि यव से ी काम चल जाता है। भूपिण्ड सब यज्ञों की प्रतिष्ठा है। इसपर उत्पन्न होने वाले व्रीहि यव म आशकिरूप स उक्त पाचो पशुओ का मधभाग विद्यमान है। पुरुषपशु का मध भाग अश्व का उपादान बनता है अश्व का मध भाग गा मे आता है। गौ का मेध भाग आन्तरिक्ष्य अविपशु मे सक्रा त होता है एव अवि का मेधभाग पार्थिव अज पशु मे आता है। अन मे पाचों रस है। अतएव अन को सवपशु माना जाता ह। और प्राणात्मक इसी अजपशु क मेध भाग से व्रीहि यव की पुष्टि होती है।

यज्ञविज्ञान के प्रारम्भिक समय में देवतापदभाक् महषि यज्ञ के सम्ब ध में अध्यवसायपूवक अपना तत्त्वा वेषणात्मक परीक्षण क म (शुष्केष्टियों के द्वारा ) सतत प्रक्रान्त रखते थ। जब व दशपूणमास यज्ञ करने लगे तो मेधसम्पत्ति की उन्हें आवश्यकता प्रतीत हुइ। तदथ सवप्रथम उन्होंने ( परीक्षा के लिए ) पुरुष पशु का आलम्भन किया। परन्तु उन्होंने आगे जाकर यह निश्चय किया कि पुरुष का मेध तो गौ में सक्रान्त रहता है। अत यदि सीसे काम चल जाय तो पशुश्रेष्ठ पुरुष का ( दशपूणमास की स्वरूप सिद्धि के लिए) क्यों आलम्भन किया जाय। यह सोचकर उन्होंने गौ का आलम्भन किया। गोत्व में भी वह पार्थिव अश न मिला जो पार्थिवप्रधान दशपूणमास में अपेक्षित था। अविका आल भन किया गया। वहाँ भी वे कृत-काम्य न होसके। अज का आलम्भन किया गया। वहा भी पूणतया अभीष्ट फलसिद्धि न हुइ। अन्ततोग वा व इस निश्चय पर पहुच कि–व्रीहि यव में वही मेधभाग विद्यमान है। एव इनस दशपूणमास यथावत् सम्पन्न होसकता है। इस चरम परीक्षा के अनन्तर दशपूणमास में पुरोडाशरूप इसी पशु का विधान कर दिया गया।

प्रकारान्त से विचार कीजिये। पुरुष को प्राणवियोग होने के अन तर यदि शीघ्र ही नही जला दिया जाता है तो वह सडने लगता है। थोडी देर में ही तद्गत वायु दुग ध–युक्त होजाता है। कारण इसका यही

है कि पुरुष का मेध अत्यन्त शीघ्र उत्क्रान्त होजाता है। एवं मेध ही शरीर में ऐसा तत्व है जो तद्गत दोषयुक्त वारुण भाव को नष्ट कर शरीर को पवित्र बनाए रखता है। पुरुष की अपेक्षा अश्व का मेध (प्राण–वियोग होने पर भी) कुछ देर में उत्क्रान्त होता है अतः यह पुरुषशव की अपेक्षा देर में सडता है। अश्व की अपेक्षा गो और भी अधिक विलम्बसे सडती है। गो की अपेक्षा अवि एवं सर्वापेक्षया अज का मेध अत्यधिक काल में उत्क्रान्त होता है। यही कारण है कि इतर पशुओं का मांस शीघ्र ही दुर्गन्ध देने लगता है दूषित होजाता है। जबकि अजमांस बहुत समय पर्य्यन्त दूषित नहीं होता। अतएव अजमांस को खाद्य पशु मान लिया गया है। प्रचार भी अधिक अजमांस का ही सुना जाता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है—

**एष एतेषां पशूनां प्रयुक्ततमो यदजः** (श॰ब्रा॰ १।८)

अज की अपेक्षा भी व्रीहि यव का मेध चिरस्थायी है यह स्पष्ट ही है। **दर्शपूर्णमास प्रकृतियज्ञ है। मौलिक यज्ञ है। प्रतिष्ठायज्ञ है।** अतः यहां वही मेध उपयुक्त होसकता है जो कि चिरस्थायी हो प्रतिष्ठाभाव से युक्त हो। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर ऋषियोंने इस यज्ञ में **पुरोडाशपशु** को ही प्रधान माना है।

पाचों पशुओं का जब प्राण उत्क्रान्त होजाता है यदि पांचों को नहीं जलाया जाता है तो उत्क्रान्त मेधा ये पाचों पशु मिट्टी में मिल जाते हैं। उस मिट्टी से जो प्रवर्ग्य पशु उत्पन्न होते हैं वह अमेध्य पशु माना जाता है। उनमें मेधभाग यत्किञ्चित् भी नहीं रहता। मेधभाग बुद्धिवर्धक है। अमेध्य मांसभाग बल–वधक बनता हुआ आसुर है। दिव्यबुद्धि को नष्ट करता है। दिव्यविज्ञानशक्ति का विवेकभाव का समूल विनाशक है। ऐसे अमेध्य पशु पांच हैं। पुरुष से किंपुरुष उत्पन्न हुआ है। अश्व से **गौरपशु** उत्पन्न हुआ है। गौ से **गवयपशु** उत्पन्न हुआ है। अविपशु से **उष्ट्रपशु** उत्पन्न हुआ है। एवं अज से **शरभपशु** उत्पन्न हुआ है। उत्क्रान्तमेधा पञ्च पशुओं के आलब्ध भाग से ही इन अमेध्य पञ्च पशुओं का विकास हुआ है। ये पांचों **उपपशु** नाम से भी प्रसिद्ध हैं। याज्ञवल्क्य कहते हैं कि ये पाचों उपपशु **उपक्रान्तमेधा** हैं। इनमें आसुरभाव–वर्द्धक शुद्ध **आमिष** भाग ही है। अतः इनका मांस नहीं खाना चाहिए। ऐसा मांस अवध्य है। वैधमांस पर आक्षेप करने वालों को मुकुलितनयन बनकर ही **तस्मादेतेषां पशूनां नाशितव्यम्। अपक्रान्तमेधा ह्येते पशवः** इस निषेधवाक्य के मर्म्मस्थल का अन्वेषण तथा समन्वय प्रयास करना चाहिए।

**पश्वालम्भनमीमांसा**–प्रकरण के आरम्भ में ही हमने कहा था कि बिना पशु के कोई भी यज्ञ सम्पन्न नहीं होसकता। इस यज्ञ में पशु के स्थान में **पुरोडाश** किया जाता है। पाङ्क्त पशु के समन्वय से तो पाङ्क्त यज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होजाता है। यज्ञसम्पत् सर्वात्मना गतार्थ होजाती है। परन्तु पुरोडाश में वह यज्ञसम्पत् कैसे प्राप्त होगी? इसी प्रश्न का निराकरण करते हुए निदान के आधार पर पुरोडाश में **पाङ्क्त-पशुसम्पत्ति** का समन्वय अभिव्यक्त करते हुए– **यदा पिष्टान्यथ लोमानि** इत्यादि कहा गया है जो कि अनुवाद से ही गतार्थ है॥ ६ ७ ८ ६॥

व्रतोपायन के सम्ब ध म तीन विक प है। इनम इस पुरोडाशसम्पा न के अनन्तर म यम-स्थानीय व्रतोपायन की तिकत्त यता सम्पादन करन का विधान ह।

## इति पुरोडाशसम्पादनम्

## इति हविर्ब्राह्मणाध्याय प्रथम ।

## इति-प्रथमकाण्डे द्वितीयाध्याये तृतीय ब्राह्मणम्

## द्वितीयप्रपाठके च प्रथम ब्राह्मण

## उपरतम्

———*———

श्री

# अथ-वेदिब्राह्मणाध्याय

## अथ-प्रथमकाण्ड द्वितीयाध्याये चतुर्थ ब्राह्मणम्
## द्वितीयप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मणम्

---*---

## १२-वेदिकाकरणम्—वदिस्वरूपसम्पादनम्
## तत्रादौ-स्तम्बयजुर्हरणम्, भू—विशोधनञ्च

---*---

( मूल ) इन्द्रो ह वृत्राय वज्र प्रजहार। स प्रहृतश्चतुर्द्धाऽभवत्। तस्य स्फ्यस्तृतीय वा यावद्वा, यूपस्तृतीय वा यावद्वा रथस्तृतीय वा यावद्वा। अथ यत्र प्राहरत्तच्छकलोऽशीर्यत। स पतित्वा शरोऽभवत्। तस्माच्छरो नाम यदशीर्यत। एवमु स चतुर्द्धा वज्रोऽभवत् ॥१॥

ततो द्वाभ्या ब्राह्मणा यज्ञे चरन्ति। द्वाभ्यां राजन्यबन्धव सन्याधे। यूपन च स्फ्यन च ब्राह्मणा रथेन च शरेण च राजन्यबन्धव ॥२॥

स यत् स्फ्यमादत्त-यथैव तदिन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत्, एवमेवैष एत पाप्मन द्विषते भ्रातृव्याय वज्रमुद्यच्छति। तस्माद्वै स्फ्यमादत्ते ॥३॥

तमादत्ते-देवस्य त्वा सवितु प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्या पूष्णो हस्ताभ्यामाददेऽध्वरकृत देवेभ्य-[ १ अ २४ म ] इति। सविता वै देवाना प्रसविता तत्सवितृप्रसूत एवेनमेतदादत्त -अश्विनोर्बाहुभ्यामिति। अश्विनावध्वर्यू, तत्तयोरेव बाहुभ्यामादत्ते न स्वाभ्याम्। पूष्णो हस्ताभ्यामिति। पूषा भागदुघ तत्तस्यैव हस्ताभ्यामादत्त न स्वाभ्याम्। वज्रो वा एष। तस्य न मनुष्यो भर्त्ता। तमेताभिर्देवताभिरादत्त ॥ ४ ॥

आददेऽध्वरकृत देवेभ्य इति। अध्वरो वै यज्ञ यज्ञकृत देवेभ्य इत्येवैतदाह। त म्य पाणा कृत्वा दक्षिणनाभिमृश्य जपति। मश्यत्येवैनमेतद्—य जपति ॥५॥

स जपति–इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिण –[ १ अ २४ म० ] इति। एष वै वीर्य्य तमो य इन्द्रस्य बाहुदक्षिण। तस्मादाह इन्द्रस्य बाहरसि दक्षिण इति। सहस्रभृष्टि शततेजा [ १ अ २४ म ] इति। सहस्रभृष्टि स वज्र आसी च्छततेजा। य त वृत्राय प्राहरत, तमेवतत् करोति ॥६॥

'वायुरसि तिग्मतेजा" ( १ अ २४ म ) इति। एतद्वै तेजिष्ठ तेज यदय योऽय पवते। एष हीमाल्लोकास्तिर्यङनुपवते। सश्यत्येवैनमेतद्—द्विषतो वध ( १ अ २९ म ) इति। याद नाभिचरेद्। यद्यु अभिचरेत् अमुष्य वध इति ब्रूयात्। तेन सशितन नात्मानमुपस्पृशति न पृथिवीम्, नदनेन वज्रेण सशितेनात्मान वा पृथिवी वा हिनसानीति। तस्मान्नात्मानमुपस्पृशति न पृथिवीम् ॥७॥

देवाश्च वा असुराश्च उभये प्राजापत्या पस्पृधिरे। ते ह स्म यद्देवा असुरान् जयन्ति–ततो ह स्मैवैनान् पुनरुपोत्तिष्ठन्ति ॥८॥

ते ह दवा ऊचु–जयामो वा असुरास्ततस्त्वेव न पुनरुपोत्तिष्ठन्ति कथ वेनान– नपजय्य जयेमति ॥९॥

स हाग्निरुवाच–उदञ्चो व न पलाय्य मुच्यन्त इति। उदञ्चो ह स्मैवैषा पलाय्य मुच्यन्ते ॥१० ॥

स हाग्निरुवाच अहमुत्तरत पर्येष्यामि, अथ यूयमित उपसरोत्स्यथ। तान् मरु– द्भिश्च लोकैरभिनिधास्याम–यदुचेमाँल्लोकानति चतुथम्। तत पुनन सहास्यन्त इति ॥ ११ ॥

सोऽग्निरुत्तरत पर्यैत्। अथ मे इत उपसमरुन्धन्। तान् सरुध्यैभिश्च लोकैरभि– न्यदधु–यदु चेमाल्लोकानति चतुथम्। तत पुनर्न समजिहत। तदेतन्निदानेन यत् स्तम्बयजु ॥१२॥

स–योऽसावग्नीद् उत्तरत पर्येति। अग्निरेवैष निदानेन। तानध्वर्यु रेवेत उपस– रुणद्धि। तान् सरुध्येभिश्च लोकैरभिनिदधाति–यदु चेमाँल्लोकानति चतुथम्। तत पुनन

मज्जिहते । तस्मादप्येतर्ह्यसुरा न मज्जिहते । यन ह्येवैनान् दवा अराबाध त तेनवैनान-प्येतर्हि ब्राह्मणा यज्ञेऽवबाधन्ते ॥१३॥

य उ एव यजमानायारातीयति यश्चैन द्वाष्ट तमेवैतदेभिश्च लोकैरभिनिद-धाति यदु चेमाल्लोकानति चतुथम । स वा एभिश्च लोकैरभिदधद्-यदु चेमाॅल्लोका नति चतुर्थम अस्या एव मव हरति । अस्या हीमे सर्वे लोका प्रतिष्ठिता । कि हि हरेद्-यद्य नरिक्ष हरामि दिव हरामीति हरेत्, तस्मादस्या एव सत्र हरति ॥ १४ ॥

अथ तृणमन्तर्द्धाय प्रहरति-नदनेन वज्र ण सशिनेन पृथिवा हिनसानीति । तस्मा त्त णमन्तर्द्धाय प्रहरति ॥१५॥

म प्रहरति- पृथिवि देवयजन्योषध्यास्ते मूल मा हि ४ सिषम्"-( १ अ - २५ म ) इति । उत्तरमूलामिव वा एनामेतत्करोत्याढदान । तामेतदाह-ओषधीना ते मूलानि मा हिंसिषमिति । 'व्रज ग च्छ गोष्ठानम् '--( १ अ० २५ म ) इति । अभिनिधास्यन्नेवैतदनपक्रमि कुरुते । तद्धयनपक्रमि यद् व्रजेऽन्त । तस्मादाह ब्रज गच्छ गोष्ठानमिति । वषतु ते द्यौ '--( १ अ २५ म ) इति । यत्र वा अस्यै खन त क्रूरीकुर्वन्ति-अपघ्नन्ति । शान्तिराप तदद्भि शान्त्या शमयति तदद्भि सन्दधाति । तस्मादाह-वषतु ते द्यौरिति । वधान देव सवित परमस्या पृथिव्याम्'-( १ अ - २५ म० ) इति । देवमेवैतत्सवितारमाह । अ धे तमसि वधानेति-यदाह-परमस्या पृथिव्यामिति । शतेन पाशै -( १ अ २५ म ) इति । अमुचे तदाह ' योऽस्मान् द्वेष्टि यश्च वय द्विष्मस्तमतो मा मौक् -( १ अ २५ म ) इति । यदि नाभि-चरेद् । यद्यु अभिचरेद् अमुमतो मा मौगिति ब्रयात् ॥१६॥

अथ द्वितीय प्रहरति "अपाररु पृथिव्यै देवयजनाद् वध्यासम् -( १ अ - २६ म ) इति । अररुर्ह वै नामासुररक्षसमास । त देवा अस्या अपाघ्नत । तथो एवैनमेतदेषोऽस्या अपहते । ' व्रज गच्छ गोष्ठान वषतु ते द्यौर्बधान देव सवित परमस्या पृथिव्या शतेन पाशैर्योऽस्मान् द्वेष्टि यश्च वय द्विष्मस्तमतो मा मौक् -( १ अ० २६ म० ) इति ॥१७॥

तमग्नीदभिनिदधाति 'अररो ! दिव मा पप्त इति । यत्र वै देवा अररुमसुररक्ष समपाघ्नत, स दिवमपिपतिषत् । तमग्निरभ्यदधात् अररो ! दिव मा पप्त इति । स

न दिवमपतन्। नथा ए निमतन्ध्वयु रनास्माल्लोकादन्तरेति। दिनोऽध्ययात्–तस्मादेव करोत ॥१८॥

अथ तृतीय प्रहरति द्रप्सस्ते द्या मा स्कन्निति। अय वा अस्य द्रप्स-यमस्या इम रस प्रजा उपजीनन्ति। एष ते दिव मा पप्तदित्य तदाह व्रज गच्छ गाष्ठान वर्षतु ते न्याबधान देव सवित परमस्या पृथि या शतेन पाशैयाऽस्मान् द्वेष्टि यश्च वय द्विष्मस्तमता मा माक्'–[ १ अ २५ म ] इति॥१६॥

स न त्रिय जुषा हरति। त्रयो वा इम लोका। एभिर नमेतल्लाकैरभिनि दधाति। अद्धा न तत् यदिमे लोका अद्धो तत यद्यजु, तमात् त्रिय जुषा हरति॥ ॥

तूष्णी चतुथम। स यदिमाल्लोकानति चतुथमस्ति वा न वा, तेन तद् द्विष त भ्रात यमनबाधते। अनद्धा । तद्–यदिमाल्लोकानात चतुथमस्ति वा न वा, अनद्धो तद् यत तूष्णीम् तस्मात्तूष्णा चतुथम्॥ १॥

## इति प्रथमकाण्ड द्वितीयाध्याये चतुर्थ ब्राह्मणम्
## द्वितीयप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मणम्

———*———

(अनुवाद) जिस समय न्द्रन वृत्रासुर के वध के लिय (अपन हाथ से) वज्र छोडा (उस समय) वह फका हुआ वज्र (वृत्रासुर के शरीर से टकरा कर) चार भागा से विभक्त होगया। उसका एक तृतीयाश अथवा अनुमानत इतना ही भाग तो स्फ्य बन गया। तृतीयाश अथवा अनुमात इनना ही भाग रथ बन गया। एव जो भाग (खण्ड सवथा छिन्न भिन्न होगया था वह उस वृत्र के शरीर से टकरा कर भूमि पर गिरकर 'शर' बन गया। यह शीण होकर गिरा अतएव वज्रका यह भाग शर नाम से प्रसिद्ध होरहा है। इस तथाकथिक प्रकार से (इन्द्र के द्वारा प्रक्षिप्त वज्र) चतुर्द्धा विभक्त होगया॥१॥

तभी से (तथाकथित चारा वज्र खण्डों मे से) दो खण्डों से तो ऋत्विग् ब्राह्मण यज्ञ म प्रचार करते है। (काम लेते हैं)। शेष दो खण्डों से योद्धा राजन्य क्षत्रिय युद्ध में काम लेते हैं। यूप, और स्फ्य, से ब्राह्मण काम लेते हैं एव रथ, और शर से राजन्यबन्धु काम लेते हैं॥ ॥

सो नाकि यजमान (दक्षिणाक्रीत यजमान का प्रतिनिधि अध्वर्यु यज्ञ में) स्फ्य ग्रहण करता है-(इसकी उपपत्ति यही है कि) आरम्भ में जसे इन्द्रने वृत्रासुर के लिये वज्र उठाया था ठीक उसी प्रकार यह यजमान पाप्मारूप द्वेष करने वाले शत्रुओं के लिये वज्र ही उठाता है। इसी (प्रयोजन के) लिये स्फ्य' का ग्रहण करते हैं ॥३॥

इस इष्टि मे स्फ्य-ग्रहण क्यों किया जाता है? इस प्रश्न की उपपत्ति बतला दी गई। अब पद्धित बतलाते हैं—

**वह अध्वर्यु —देवस्य त्वा सवितु प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्या पूष्णो हस्ताभ्यामाददेऽध्वरकृत देवेभ्य**

यह मन्त्र बोलता हुआ स्फ्य उठाता है। सविता देवता देवताओं के प्रेरयिता है। सो (उक्त मन्त्र से ग्रहण करता हुआ अध्वर्यु) सविता देवता से प्रेरित होकर ही स्फ्य का ग्रहण करता है। अश्विनी ही (प्राकृतिक नित्य यज्ञ के) अध्वर्यु है। ऐसी अवस्था मे- **अश्विनोर्बाहु-भ्याम** यह कहता हुआ अध्वर्यु अश्विनीकुमारों के हाथ से ही स्फ्य उठाता है अपने बाहू से नहीं। पूषा (देवताओं मे) **भागधुक** है। उन्हीं के हाथ से अध्वर्यु स्फ्य उठाता है— अपने हाथों से नहीं। यह स्फ्य वज्र है। मनुष्य इसको कभी नहीं उठा सकता। अतएव यह अध्वर्यु ——(देवस्य त्वा सवित) इत्यादि रूप से देवताओं के द्वारा ही उठाता है ॥४॥

**अध्वर** यज्ञ को ही कहते हैं। (ऐसी अवस्था मे- **आददेऽध्वरकृत०** -इत्यादि से) भावार्थ यही है कि देवताओं के द्वारा अध्वरकर्म्म के सम्पादन करने वाले ऐसे स्फ्य का ग्रहण करते हैं। उस स्फ्य को वाम हाथ मे लेकर दाहिने हाथ से उसका स्पर्श करते हुए मन्त्र का उपांशु उच्चारण करता है। सो जोकि यह जप क्रिया होती है उससे अध्वर्यु इस **स्फ्यशस्त्र** को तीक्ष्ण ही करता है ॥५॥

जप करने का **ब्राह्मण (विज्ञान-उपपत्ति)** बतला दिया गया अब पद्धति बतलाते हैं। वह अध्वर्यु —स्पर्श करते हुए **इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिण सहस्रभृष्टि शततेजा वायुरसि तिग्मतेजा द्विषतोवध** । यह मन्त्र बोलता है। (वीर्य्ययुक्त पदार्थों में) वही वीर्य्यवत्तम है जोकि इन्द्र का बाहु है। इसी अभिप्राय से **इन्द्रस्य बाहुरसि** इत्यादि कहा है। वह (प्रक्षिप्त) वज्र सहस्रकोणों से युक्त था अपरिमित दीप्तियुक्त था जिस (ऐसे गुणवाले) इस वज्र को वृत्रवध के लिये इन्द्रने फैंका था। (जैसा वह था) उस को उसी भाव से युक्त करते हैं ॥ ६ ॥

अन्तरिक्ष मे जो यह प्रवाहित है यही तेजिष्ठ तेज है । यही तीनों लोकों में तिर्यक् रूपसे सवत्र व्याप्त होरहा है । इस कथन से अध्वर्यु वज्र को तीक्ष्ण ही करता है । यदि किसी पर अभिचार ( मारण ) प्रयोग न करना हो तब तो द्विषतो वध यही बोलना चाहिए। यदि अभिचार करना हो तो अमुकस्य वध इत्यादि रूप से नामोल्लेख पूवक-मन्त्र बोलना चाहिए। ( मन्त्रशक्ति से अतितीक्ष्ण होने वाले ) इस संशित स्फ्य से न तो अपने शरीर के किसी भाग का स्पर्श ही करना चाहिए एवं न इसे पृथिवी पर ही रखना चाहिए। इस संशित स्फ्यशस्त्र से हम अपने आपको एवं पृथिवी को नष्ट न करलें स्पर्श न करने का यही प्रयोजन है ॥ ७ ॥

इस पूर्वोक्त विषय का संग्रह करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

'देवस्यत्वेति' स्फ्यमादाय सतृण सव्य कृत्वा दक्षिणेनालभ्य जपति 'इन्द्रस्य बाहुरिति

( २।६।६। )

एक समय ( प्रजापति की सन्तान अतएव ) प्राजापत्य देवता और असुर दोनों ( परस्पर ) स्पर्धा करने लगे । जब ( जब ) देवता असुरों को जीतते तब ( तब ) हा असुर पुन ( पुन ) उठ खडे होते ॥ ८ ॥

( देवताओं को इससे बडी चिन्ता हुई ) वे सोचने लगे कि अपने असुरों पर विजय तो प्राप्त करते हैं परन्तु ( आश्चर्य है कि ) ये पुन प्रतिद्वन्द्विता में आखडे होते हैं । ऐसा कौनसा उपाय है जिससे अपन इन असुरों को ऐसा जीतें जिससे ये पुन सम्मुख खडे न हों ॥९॥

( देवताओं में अग्नि भी विद्यमान थे । तथाविधा विषमा समस्या के निराकरण का उपाय बतलाते हुए ) सुप्रसिद्ध अग्निदेवता बोले कि ये असुर उत्तरदिशा की ओर भाग कर हमसे पृथक् ( अतएव परोक्ष अतएव च सुरक्षित ) होजाते हैं ( अर्थात्—यदि इनको उत्तर की ओर खदेड दिया जायगा तो सदा के लिये इनसे पीछा छूट जायगा । इसी भाव का स्पष्टीकरण करती हुई आगे जाकर श्रुति कहती है कि ) सचमुच अग्नि का कहना सत्य हुआ। उत्तर दिशा की ओर भाग कर ही असुर लोग इन देवताओं से सदा के लिये मुक्त होजाते हैं ॥ १० ॥

( एक उपाय बतला कर ) वे अग्निदेवता बोले कि ( देखो ) मैं तो उत्तरभाग से ( इन असुरों को ) आवृत करता हूँ ( घेरता हूँ ) ( रास्ता रोकता हूँ ) और आप सब इस ( पृथिवी लक्षणा वेदि ) स्थान से इन सब को ( इन के आक्रमण को ) अवरुद्ध करदो। इसप्रकार

इन सनको चारों आर से घेरकर अपन इनको तीनों लोका से ही गतिहीन बना दे गे। अर्थात् सब आर क द्वार ( नाक ) आरुद्ध क (रोक कर ) इनको सदा क लिय परास्त कर दगे। ( यही नहीं ) आपतु न तीना लोका स अतिक्रान्त जो चाथा ( आपो ) लोक है ( इसम भी ) बाहिर निकाल फकग। एसा करन पर पुन य कभी अपना साम्मुख्य न कर सक गे ॥११॥

( अग्नि की इस मन्त्रणा का सभी देवताओन अनुमोदन किया और तदनुसार ही ) अग्निन उत्तरभाग का घर लिया। इधर देवताओन इस वेदिस्थान स उनको घेरते हुए तीनों लाका स असुरा का घर लिया एव तीना लोका से अतिक्रान्त चाथे लाक स भी इनको बाहिर निकाल दिया। इसका फल यह हुआ कि पुन कभी असुरोंन विजय की इच्छा न की। यहाँ आकर व सदा क लिय सवथा परास्त होगए।

स दवासुर–आख्यान का इस वधयज्ञ के साथ 'उपनय' करते हुए याज्ञवल्क्य कहते ह कि यहा जो स्तम्बयजु (कुशमुष्टि) का ग्रहण किया जाता है वह निदान स द्वारा असुर–निरसन'–व्यापार हा है। अर्थात् जैसे दवताओंन असुरो क सब मार्गों का रोक कर जिस शस्त्र से असुरा का सदा क लिए परास्त कर दिया था तथैव शस्त्रस्थानीय स्तम्बयजु से यह यजमान अपने दिव्ययज्ञ स सदा क लिए असुरा को बाहिर निकाल देता है ॥१ ॥

सो जोकि ( इस वधयज्ञ म–मनुष्ययज्ञ म ) आग्नीध्र नाम का ऋत्विक् वेदि क उत्तरभाग म घूम कर आता है वह निदान से अग्नि ही है। अर्थात् आग्नीध्र का उत्तर की ओर जाना अग्नि का ही उत्तरभाग से असुरों का निराध करन है। एव अन्य देवताओं का प्रतिनिधि अध्वर्यु इस वेदिस्थान से असुरों का माग राकता है। इसप्रकार चारा ओर से घेर कर इन लाकों से एव तीनों लाका से अतिक्रान्त चोथे लोक से इनको घर लेता है। इसक अनन्तर असुरों का पुन आक्रमण करने का अवसर ही नहीं मिलता। यही कारण है कि आज भी ( यज्ञ करते समय ) असुरों को पुन आक्रमण करने का अवसर ही नहीं मिलता। यही कारण है कि आज भी ( यज्ञ करते समय ) असुर पुन आक्रमण का विचार नहीं करते। जिस ( पूर्वोक्त उपाय से ) दवताओंन इनका विनाश किया था उसी (स्तम्बयजुहरणरूप) उपाय से आज भी ब्राह्मण स्वयज्ञ मे इह अवरुद्ध कर देते है ॥१३॥

( न कवल असुरा का ही निरसन होता है अपितु ) जो भी ( इस यज्ञकर्ता ) यजमान क लिए अरातिभाव उत्पन्न करता है अर्थात् आगत–सम्पत्ति का प्रतिरोध करता है एव जो इसक साथ अकारण द्वेष करता है उन्हें भी तीनो लोकों स एव तीनों से अतिक्रान्त चौथे लोक

स बाहर निकाल देता है। (इनलोकों का भी तो अध्वर्यु अन्तरिक्षादि लोकों में जाने में असमर्थ है। फिर इसने पृथिवी के अतिरिक्त-अन्तरिक्ष द्यौ एवं चौथे अपालोक से कैसे असुरों को दूर किया? इस प्रश्न का समाधान करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि) इस प्रक्रिया से ही अध्वर्यु असुरों को निकाल देता है। इसी के अवलम्ब से अध्वर्यु सब लोकों से (निरसन के द्वारा) असुरों को निकाल देता है। इसी लोक में सब लोक प्रतिष्ठित हैं। यदि अध्वर्यु 'अन्तरिक्ष हरामि दिवं हरामि' यह बोलेगा तो (इसका बोलना असत्य होगा क्योंकि साक्षात्‌रूप से न यह अन्तरिक्ष में जा सकता न द्युलोक में जा सकता फिर चौथे लोक की तो कथा ही दूर है। ऐसी अवस्था में 'अन्तरिक्ष हरामि' इत्यादि कहता हुआ यह) किसको हरण करेगा? इसलिए (स्पष्टरूप से 'अन्तरिक्ष हरामि' इत्यादि न कहता हुआ) इस पृथिवी से ही सब असुरों को निकाल देता है। (परिणाम यह होता है कि ऐसा करने से इसे असत्यभाषण भी नहीं करना पड़ता एवं इसी पृथिवी में सब लोक प्रतिष्ठित हैं इसलिए केवल पृथिवीमात्र से ही चारों लोकों से असुर निकल जाते हैं) ॥१४॥

इसके अनन्तर कुश तृण को मध्य में रख कर (स्फ्य से भूमि पर) प्रहार करता है। (मन्त्रशक्ति से) अतितीक्ष्ण इस (स्फ्यरूप) वज्र से हम पृथिवी का नाश न करदें इसीलिए तृण मध्य में रखकर प्रहार करता है ॥१५॥

ब्राह्मण बतला दिया अब पद्धति बतलाते हैं—

वह अध्वर्यु — 'पृथिवि देवयजन्योषध्यास्ते मूलं मा हिंसिषम्' यह मन्त्र बोलता हुआ प्रहार करता है। (स्फ्य का ग्रहण करते समय) अध्वर्यु-स्तम्बयजुरूप कुशमुष्टि को वेदि पर उत्तरमूल (उत्तरदिशा की ओर कुश की जड़) रखता है। इस पृथिवी को उत्तरमूला बनाता है। उन्हीं उत्तरमूल ओषधियों को लक्ष्य में रखकर—'यह स्फ्य वज्र तेरे [पृथिवी के] मूलों को नष्ट न करे' यह कहता है। इसके अनन्तर- 'ब्रज गच्छ गोष्ठानम्' यह मन्त्र बोलता हुआ प्रहार करने के साथ साथ ही-असुरों को इधर उधर बचकर भाग निकलने में असमर्थ बनाता है। यही 'अनपक्रमि' भाव है। कि ब्रजस्थान के मध्य में इन्हें भेजना है। इस पृथिवी के निम्न भाग में निखनन करते (खोदते) हुए क्रूरकर्म करते हैं। (इस कर्म से वे खननकर्त्ता पृथिवी के उस भाग की) हिंसा ही करते हैं। पानी (क्रूरकर्म की) शान्ति है। सो यह अध्वर्यु (वर्षतु ते द्यौः—इत्यादि बोलता हुआ) पानी की शान्ति से (स्फ्य के द्वारा खोदे हुए पार्थिव भाग को) शान्त ही करता है। पानी से (उस विदीर्ण भाग को पुनः) जोड़ता है। इसी अभिप्राय से 'वर्षतु ते द्यौः' यह कहा है। 'वधान देवसवितः' इत्यादि से सविता देवता की ओर ही लक्ष्य

है। 'परमस्या पृथिव्याम्' यह जो कहा है ( इसका तात्पर्य्य यही है कि )–पृथिवी का यह अन्तिम भाग जहां घोर अन्धकार है–उसी में असुर को भेजते हैं। 'शतेन पाशैः' इस अंश का यही अर्थ है कि वहाँ जाकर वह सदा के लिए सैकड़ों पाशों से बद्ध होजाय। इसप्रकार यह मन्त्रांश असुमुक्ति ( बन्धनभाव ) का ही द्योतक है। यदि अभिचार न करना हो तब तो–नाम–ग्रहण न करते हुए केवल–योऽस्मान् द्वेष्टि यञ्च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक् यही बोले। यदि अभिचार–प्रयोग करना हो तो अमुकोऽस्मान् द्वेष्टि, अमुकञ्च वयं द्विष्म। तमतो मा मौक् यह मन्त्र बोले ॥१६॥

( प्रथम प्रहार के अनन्तर अध्वर्यु 'अपारुरं' इत्यादि मन्त्र बोलता हुआ स्फ्य से दूसरा प्रहार करता है। 'अररु' नाम का असुर देवताओं का विरोधी था, राक्षस था। देवताओंने से इस ( यज्ञिय ) पृथिवी से मार भगाया था। तथैव यह अध्वर्यु भी इसे ( मन्त्रशक्ति के द्वारा ) मार भगाता है। शेषभाग का अर्थ १ वीं कण्डिका से गतार्थ है ॥१७॥

इसके अनन्तर आग्नीध नाम का ऋत्विक कुशभाग को ऊपर के हाथ से आच्छन्न करता ( ढकता ) हुआ—'अररो दिवं मा पप्त' यह बोलता हुआ उत्कर मे प्रक्षिप्त कर देता है। जिस स्थान मे देवताओंने राक्षसबुद्धि अररु असुर को मार भगाया था वहां से भग कर द्युलोक की ओर झुका। वहां जाते हुए इस असुर को– अररो सावधान ! द्युलोक में न घुसना' यह कहते हुए उसे रोका था। फलतः वह द्युलोक मे नहीं जासका था। उसी प्रकार यह अध्वर्यु तो इसे इस पृथिवीलोक से निकालता है, एवं आग्नीध्र द्युलोक से निकलता है। इसलिए अररो इत्यादिरूप से द्वितीय–प्रहारकर्म्म करते है ॥१८॥

अनन्तर— द्रप्सस्ते द्यां मा स्कन् इत्यादि मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु तीसरा प्रहार करता है। जिस इस अनुरस को लेकर सम्पूर्ण पार्थिवप्रजा जीवित है वह रस ही पृथिवी का द्रप्स है। हे पृथिवि ! आपका यह रसरूप द्रप्स द्युलोक मे न स्खलित होजाय' यही कहा है। शेष मन्त्रार्थ पूर्व मे गतार्थ है ॥१९॥

इसप्रकार वह अध्वर्यु तीन यजुमन्त्रों से 'स्तम्बयजुर्हरण' करता है। यह ( प्रसिद्ध पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ ) तीन लोक हैं। इन्हीं से वह उसे निकालता है। ये जो तीनों लोक हैं वे हमारी आँखों के सम्मुख हैं। इसी प्रकार पूर्वोक्त तीनों यजुमन्त्र भी प्रत्यक्ष हैं। अतएव तीनों अद्धा मन्त्रों से स्तम्बयजु हरण किया जाता है ॥ ॥

चाथा प्रहार चुपचाप किया जाना है। इन तीना लोका से अतिरिक्त चाथा लोक (अप्रत्यक्ष का विषय होन क कारण ) है अ गग नहा है न्स भाव से युक्त न। चा र प्रहार से इसी लाक स शत्रुओ को निकालता ह। अ ति न रा भाव से युक्त चाथा लाक 'अनद्धा है। इधर तुष्णीं भाव भा अनद्धा ह। इसलिए चाथा प्रहार तूष्णीम् हीं किया जाता ह॥ ८॥

## प्रथमकाण्डानुगत द्वितीयाध्याय का चोथा ब्राह्मण,

## एव

## द्वितीय-प्रपाठक का दूसरा ब्राह्मण उपरत

---*---

## सूत्रानुगत-पद्धति-मगह –

जिस द्र य की न्वताओ के लिए आहुति दी जायगी वह पुराडाश नाम का य सम्पन्न होचुका है। अब प्रकृत प्रकरण वदिान र्माण का क्रम बतलाता है।

**'अपरेणाहवनीय वेदि खनति ऽत्यड गुलखाता ग्याममात्रीं पश्चात परत्नि प्राची मपरिमिता वा प्राकप्रवणामुदवाग्वा मध्य सडगृहीता, मग्निमभितोऽमा''**

—का सू अ। क।१ सूत्र

उक्त श्रौत सूत्र सिद्धा त के अनुसार आ वनीयकुण्ड के पश्चिम भाग म ( एव गाहप यकुण्ड के पूव भाग में ) वदिखनन करना चाहिए। उस भूप्रन्श का किस परिमाण से खोदा जाय ( जहाँ पर कि वदि बनने वाली है ? ) इसका उत्तर देत हुए सूत्रकार कहत हैं कि तीन अङ्गुल की गहराई से वदनिर्म्माणोपयुक्त भूमि को खोदना चाहिए। इससे प्रथम आहवनीय का निर्म्माण कर लेना चाहिए जैसाकि आगे जाकर स्पष्ट होजायगा।

* इस वेदिनिर्म्माण ब्राह्मण में तत्तत् भिन्न भिन्न परिमाणों के लिए अरत्नि रत्नि व्याम वितस्ति आदि शब्द प्रयुक्त हुए हैं। वर्त्त मान व्यवहारजगत् में इनका व्यवहार प्राय अवरुद्ध होगया है अत कर्म्मेतिकर्त्तव्यता-की समन्वयदृष्टि से इन शब्दों के अर्थों का भी स्पष्टीकरण कर लेना चाहिए।

### प्रादेश -ताल -गोकर्ण –

अङ्गुष्ठ (अगूठे) के साथ क्रमश तर्जनी मध्यमा अनामिका न्न तीनो अङ्गुलियो के सम्बन्ध से प्रादेश ताल गोकर्ण नाम के तीन परिमाणों का स्वरूप निष्पन्न होता है। प्रादेशो देशमात्रे स्यात्तर्जन्यङ्गुष्ठसमिते ( मेदिनी ) के अनुसार अगूठे के साथ तर्ज्जनी को चौडा दीजिए। इतना प्रदेश १ अङ्गुल (अपनी अगुल) परिमाणयुक्त होगा। यही प्रादेश है। प्राणविज्ञान के सम्बन्ध म प्राय न्सी

परिमाण (नाप) को प्रधान माना जाता है। कारण **प्रादेशमिता वै प्राणाः** इत्यादि के अनुसार प्राण दशाङ्गुलमान में ही अपनी व्याप्ति रखता है।

इसीप्रकार अंगूठे के साथ मध्य की अङ्गुलि को चौड़ा दीजिए। यही परिमाण **ताल** **करतलेऽङ्गुष्ठमध्यमाभ्यां च संमिते । गीतकाले क्रियमाणकरस्फाले द्रुमान्तरे** (मेदिनी) के अनुसार **ताल** नाम से प्रसिद्ध है। **ताल** शब्द वृक्षविशेष का भी वाचक है। चुटकी **करस्फाल** (**अङ्गुष्ठाङ्गुलिस्फालात्मक करस्फाल**) भी इसी ताल से बजती है। संगीतक्रिया में **तिताल चौताल झपताल**-आदि जो ताल-सम्बन्ध है जिन ताल के सम्बन्ध से तत्तद् गान का स्वरूप यथावत् सीमित होता हुआ रस का अभिव्यञ्जक बनता है वह भी इस ताल से ही सम्बन्ध रखता है।

इसी अंगूठे को यदि अनामिका के साथ चौड़ाया जाता है तो उस परिमाण का आकार **गाय के** **कानों** जैसा होजाता है। इसी को **गोकर्ण** परिमाण कहते हैं जैसाकि— **अङ्गुष्ठानामिकोन्मान** (विश्व) इत्यादि से प्रसिद्ध है। इसप्रकार— **प्रादेशतालगोकर्णास्तर्जन्यादियुते तते** के अनुसार अंगूठे के साथ क्रमशः **तर्जनी मध्यमा अनामिका** इन तीनों अङ्गुलियों को वितत करने से (फैलाने से) क्रमशः **प्रादेश ताल गोकर्ण** का स्वरूप निष्पन्न होता है। इन तीनों परिमाणों में ब्राह्मणग्रन्थों में प्रधानरूप से प्रादेश परिमाण का ही ग्रहण हुआ है। इससे अंगुल परिमाण अभिप्रेत है *।

——*——

## वितस्ति —

**अङ्गुष्ठे सकनिष्ठे स्याद्वितस्तिर्द्वादशाङ्गुलः** इस अमर सिद्धान्त के अनुसार यदि कनिष्ठिका (चिटी) अङ्गुलि को अंगूठे के साथ चौड़ा किया जाता है तो **वितस्ति** का स्वरूप निष्पन्न होता है। यही **वितस्ति** परिमाण लोकभाषा में **बिलात बिलांद** आदि नामों से प्रसिद्ध है। यह १२ अङ्गुल का परिमाण है। पुरुषशरीर का परिमाण **प्रादेश** से किया जाता है। **भूः भुवः स्वः महः जनः, तपः सत्यम्** इन सातों लोकों की समष्टिरूप ईश्वर के शरीररूप विश्व का परिमाण **वितस्ति** से किया जाता है।

जैसाकि हम पूर्व में बतला चुके —प्राण **प्रादेशमित होता है**। विविध भिन्नभिन्न प्राणों में से **गायत्र** नाम का प्राण ही पुरुषसृष्टि का प्रधान कारण है। **अष्टाक्षरा वै गायत्री** के अनुसार गायत्रप्राण आठ भागों में विभक्त है। प्रत्येक अक्षर एक एक स्वतन्त्र प्राण है। इसप्रकार गायत्री के आठ अक्षरों के आठ प्राण होजाते हैं। आठ प्राणों के आठ प्रादेश होते हैं। यद्यपि साधारण मान के अनुसार प्रादेश १० अङ्गुल का ही होता है। तथापि यदि सूक्ष्म मान किया जाता है तो— **स भूमिं सर्वतः स्पृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्** के अनुसार दस अङ्गुल से कुछ अधिक अर्थात् साढ़े दस अङ्गुल ठहरता है। इस अनुपात से

*— दश-अङ्गुल से कुछ अधिक। अनुमानतः सार्द्धदशाङ्गुल (१०॥ अङ्गुल) का ही एक **प्रादेश** माना गया है जैसाकि— **अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्** (यजु) से स्पष्ट है।

पूर्वोक्त गायत्री के आठ प्रान्शा के ( प्रत्येक के १ ॥ के अनुपात से ) पुरुषमान ८४ अङ्गुल का होजाता है। प्राकृतिक मान के अनुसार प्र येक पुरुष वह युवा हो अथवा बालक हो ) अपने अङ्गुल-परिमाण से ८४ अङ्गुलि का होता है। इसीप्रकार ईश्वर- सप्तवितास्तिकाय है। सात वितस्त के भी ( प्रत्येक के २ अङ्गुल के अनुपात से ८४) अङ्गुल होजाते ह। अपने आयतन से पुरुष भी ८४ अङ्गुल का है एव ईश्वर भी ८४ अङ्गुल का ही है। इसी आधार पर— पुरुषो न प्रजापतेर्नेदिष्ठम् यह निगम प्र- ष्ठित है।

——*——

### * चपेट प्रतल -प्रहस्त —

अपने हाथ की अङ्गुलियो को सर्वथा ऋजुभाव म परिणत कर लीजिए। साथ ही अङ्गुलियो को पर पर न भिडा कर स्वभावत जिस अन्तर पर अङ्गुलिया विस्फारित ( चाडी ) रहती ह उद्ध उतने ही अन्तर से रहने दीजिए। ऐसी अवस्था मे यह हाथ-चपट प्रतल प्रहस्त इन तीन नामों से व्यहृत होता है। धर्मशास्त्र में इस परिमाण को विशेष प्रधानता दी जाती है।

——*——

### सिहतल -प्रतल —

दोनो हाथो की अङ्गुलिया को सीधी कर लीजिए। साथ ही अङ्गुलियों को परस्पर सलग्न कर दीजिए। अर्थात् प्रकृति से रहने वाला अङ्गुलियो के मध्य म जो एक व्यवधान है उसे हटा दीजिए। एस मान— सिहतल एव प्रतल इन दोनो नामो स प्रसिद्ध ।

——*——

### प्रसृति —

दोनो हाथो को सिहतलानुसार सलग्न क त हुए दोनो हाथो के दानो अतिम पार्श्वों को दोनो हाथों के मध्य की ओर झुका दीजिए इसी मान को प्रसृति कहते हैं। इसी प्रसृति को लोकभाषा में- धोबा - (ओंद्ला) आदि शब्दों से व्यवहृत किया जाता है।

——*——

### अञ्जलि —

प्रसृति-दशा ही समष्टिरूप से एव व्यष्टिरूप से पुरभाव में आ र अञ्जलि नाम से व्यवहृत होने लगती है। अगुलियों के आगे के भाग को ओर सकुचित करते हुए अपनी ओर अवनत कर लीजिए। यही अञ्जलि बन जायगी। यही अञ्जलि लोकभाषा में—'चुल्लू चिल्लू चलू आदि नामों से प्रसिद्ध है।

——*——

### हस्त —

यह मान निरतिशयरूप से ( बहुत ही ) उपयोग में आता है। अङ्गुलि से युक्त अंस भाग में अवस्थित भाग पाणि कहलाता है। हाथ के जोड से (गट्टे स) आरम्भ कर कफोणी (कोहनी) पर्यन्त

* चपेट ही लोक यवहार में स मवत - चाँटा (थप्पड) रूप में परिणत होगया होगा।

का भाग बाहु कहलता है। यही प्रको ठ है। कफोणी से आरम्भ कर जत्रू पर्यन्त का भाग दो कहलाता है। इसप्रकार स्कन्ध (कंधा) से सलग्न भाग से आरम्भ कर अङ्गुल पर्यन्त भाग में–पाणि बाहु दो—ये तीन भाग है। तीनो का जोड़ने वाली तीनों सन्धिया क्रमश—मणिबन्ध (गट्टा) कफोणी (काहुणी–कूणी) जत्रू इन नामो स प्रसिद्ध ह। इनम दो भाग तो छोड दीजिए। शेष पाणि–और बाहूको लीजिए। पाणि भाग की पाचो अङ्गुलियो का सीधी कर दीजिए। यही मान (कफाणी स आरम्भ कर अङ्गुलिया पर्यन्त का का भाग) हस्त नाम स प्रसिद्ध है।

——*——

## रत्नि —

मुष्टयातु बद्धया स रत्नि स्यात् इस अमर सिद्धान्त के अनुसार वही हस्तप्रमाण मुष्टिका–बन्धन (मुट्ठी बाधने) से रत्नि नाम से व्यवहृत होने लगता है। इसी अभिप्राय स सम्पीडिताङ्गुलिमुष्टि (हलायुध) यह कहा जाता है। यह परिमाण दो प्रादशमित (२१ अङ्गुलमित) है।

——*——

## अरत्नि —

अरत्निस्तु निष्कनिष्ठेन मुष्टिना' (अमर)

अरत्निर्वा सप्रकोष्ठताङ्गुलिकरऽपिच' (मेदिनी)

'तारत्नि कफाणा हस्ते सप्रकाष्ठे चाङ्गुलौ' (रुद्र)

इत्यादि के अनुसार बद्धमुष्टि म स कनिष्ठिका अङ्गुलि को सीधी कर दीजिए। यही मान अरत्नि (२४ अङ्गुलिमित) होगा।

——*——

## व्याम —

'व्यामो बाह्वो सकरयोस्ततयोस्तिर्यगन्तरम्' (अमर)

के अनुसार दोनो हाथो का जो तिर्यगन्तर मान है वही व्याम कहलाया है। यह नवतीनव (९६) अङ्गुल का मान है

——❀——

## पुरुष —

'ऊर्ध्वविस्तृत–दो पाणिनृमाने पौरुष त्रिषु (अमर)

के अनुसार दोनो हाथों को (अङ्गुलियो के साथ) सवथा सीधे खडे होकर ऊपर की ओर कर दीजिए। यही मान पुरुष नाम से व्यवहृत होता है। यह १२ अङ्गुल का मान है।

——*——

इसके अतिरिक्त वदिनिर्म्माण के सम्बन्ध में एव अन्यान्य भी वैज्ञानिक भावो के समन्वय–सम्बन्ध में ब्रह्महस्त विष्णुहस्त शिवहस्त ब्रह्मतीथ धनुर्दण्ड नाली किष्कु गव्यूति आदि मानो का भी उपयोग होता है।

उन सब का स्पष्टीकरण निम्नलिखित तालिकाओं से होजाता है।

८–परमाणव –त्रसरेणु १
८–त्रसरेणव –रथरेणु १
८–रथरेणव बालाग्रम् १
८–बालाग्राणि लिक्षा १
८–लिक्षा –यूका १
८–यूका –यव १
८–यवा –अङ्गुलम् १

——*——

६–यवा ——अधम मानाङ्गुलम १
७–यवा ——मध्यम ,,
८–यवा ——उत्तमम् ,,
२१–अङ्गुलानि –रत्निहस्त १
२२॥ अङ्गुलानि—अरत्निहस्त १
२४ अङ्गुलानि –महाहस्त २

——*——

२४–अधमाङ्गुलानि—१ ब्रह्महस्त
२४–मध्यमाङ्गुलानि—१ विष्णुहस्त
४–उत्तमाङ्गुलानि—१ शिवहस्त
४–महाहस्त १ व्याम (९६ अङ्गुलानि)
५–महाहस्त १ पुरुष (१२० अङ्गुलानि)

——*——

१०॥–अङ्गुलानि १ प्रादेश (१ ॥अङ्गुलानि)
२—प्रादेशौ १ रत्नि (२१ अङ्गुलानि)
२—रत्नी १ निष्कु (४२ अङ्गुलानि)

——*——

६–अङ्गुलानि–प्रपदम् (६ अङ्गुलानि)
२–पद—वितस्ति —(१२ अङ्गुलानि)
२–वितस्ति–हस्त —(२४ अङ्गुलानि)

२–हस्ता— १ ब्रह्मतीर्थम् (४८ अङ्गुलानि)
२–ब्रह्मतीर्थे १ धनुर्दण्ड ( ९६ अङ्गुलानि )
३–धनुर्दण्डा–१ नाली ( १९२ अङ्गुलानि )

——*——

३०–धनूंषि—नल्व
२ –धनूंषि १ क्रोश (२ ० धनूंषि)
२–क्रोशा–१ गव्यूति ( ४ धनूंषि )
२–गव्यूती –१ योजनम् ( ८ धनूंषि )

——*——

हम क रहे थ कि वदि के पूर्वभाग मे चतुरस्र ( चौकोर ) आहवनीय–कुण्ड का निर्म्माण किया जाता है। इस आहवनीयकुण्ड का घेरा चतुरस्र भाग को मिलाकर अरत्निमात्र ( २४ अङ्गुल ) है। इस कुण्ड की ऊंचाइ एक वितस्ति ( १२ अङ्गुल ) है। चारा ओर के घेरे की चौडाइ चार अङ्गुल है सर्वप्रथम ऐसे ( अरत्निमात्र–चतुरस्र–आहवनीयखर द्वादशाङ्ग लोच्च चतुरङ्गुल–विस्तीर्ण मेखल ) आहवनीय–कुण्ड का वदि से पूर्वदिशा में निर्म्माण करने के अनन्तर वदिनिर्म्माण किया जाता है। जिस स्थान पर वेदि बनाइ जायगी पहिले उस स्थान की तीन तीन अङ्गुल गहरी मिट्टी खोदी जाती है। इसके अनन्तर सूत्र स परिमाण ( नाप ) कर–तीन अरत्निमान से ( ७२ अङ्गुल की नाप स ) वदि के पूर्व–पश्चिम भाग की सीमा बनाइ जाती है। अर्थात् वेदि की लम्बाइ ७२ अङ्गुल की होती है।

वदि के पश्चिमभाग में दक्षिणोत्तर ४ अरत्नि ( ९६ अङ्गुल ) मान से रेखा अङ्कित की ( खैंची ) जाती है। एव वदि के पूर्वभाग में दक्षिणोत्तर ३ अरत्नि ( ७२ अङ्गुल ) मान से रेखा खैंची जाती है। वाद चौकोर होती है। परन्तु ७२–९६ इस दक्षिणोत्तर के विषम मान से **विषमचतुरस्र (टेढी–चौकोर)** होजाती है। यह तो हुआ शास्त्रीय नियत प्रमाण। इसके अतिरिक्त यजमान इसी अनुपात स पूर्वभाग में कम चौडी पश्चिमभाग में अधिक चौडी इस विषमचतुरस्र भाव को प्रधान रखता हुआ अपनी इच्छानुसार वदि का आयतन बडा भी करसकता है। इसी आधार पर— **अपरेणाहवनीयं वेदिं खनति यज्ञ्लखाता व्याममात्रीं पश्चात् त्र्यरत्निं प्राचीं अपरिमिता वा** यह कहा जाता है। यह वदिभूमि प्रथम तो पूर्व की ओर झुकती हुइ रहनी चाहिए अथवा उत्तर की ओर प्रवणा होनी चाहिए। दक्षिणप्रवणा वदि यजमान का नाश कर देती है। **अखातौ सग्रहौ मतौ** इस परिशिष्ट वचन के अनुसार वेदि के मध्य–स्थान में वेदि का **आखात–सग्रहवती** करना चाहिए।

आ वनीयकुण्ड के समीप ही वा की पूर्वसीमा म आग्नेयकोण ईशानकोण में अंस [ कन्धे ] क पना करनी चाहिए। अर्थात् वदि के दक्षि ोत्त भाग को क मी का अंस म झना चाहिए।

दोनों संग्रह था –यजात जु ाति नाम म प्रसि है। तात्पर्य यही कि दि के पश्चिम भाग की ओर दक्षि ोत्तर भाग म क्रमशः नऋृतकोण ओर वायव्यकोण म ८ अङ्गुल भूमि छोड कर २१ अङ्गुल के अर्द्ध वृत्त से यजति जुहोति थान औ बनाए जाते है। ये दोनों स्थान आप्वात नाम से प्रसिद्ध है। यहाँ नाना दिशाओं की दशाङ्गुलात्मता भूमि श्रोणी ाम स प्रसिद्ध है।

**आमूलाच्छिन्नादोषधीनाम** [ का श्रौत–२ अ क–६ सू के अनुसार जिस भूप्रदेश पर उपयुक्त वेदि का निर्माण किया जाता है उस स्थान पर लगी हुई ओषधियों को तबतक काटते रहना चाहिए जबतक कि उनकी जड न उखड जाय। अर्थात् इस प्रदेश स ओषधियों का सर्वथा निर्मूलन कर उस भूभाग को विशुद्ध बना देना चाहिए। यान रहे–यह सूत्रकार का पक्षान्तर है। कारण–पूर्व म वदिभूमि को तीन अङ्गुल खोदने का भी आदेश दिया गया है। और समूलोत्पाटन पक्ष में आ शङ्का भी ग राइ होसकती है। दोनों पक्ष स भव नहीं। इसलिए यद्यपि सूत्रकार ने पक्षान्तर का स्पष्ट शब्दों म उल्लेख नहीं किया है तथापि **आमूलाच्छिन्नात्** य ाहरूप मी वचन ही पक्षान्तर का भी साधक बन जाता है।

**ओषधीनां मूलान्युच्छेत्तवै ब्रयात्** [ का श्रौत ६ ३ ] के अनुसार यदि यज्ञ लाखात वादपक्ष नहीं है एवं आमूल ओषधियों का उत्पाटन निराकृत है तो अ वर्यु को आग्नीध्र के प्रति ओष–धियों के मूलों को उत्पाटन की आज्ञा न दनी चाहिए। तात्पर्य यही है कि ओषधियों का उत्पाटनकर्म आग्नीध्र नामक ऋत्विक का ही कर्म है।

**आहार्य्यपुरीषा पशुकामस्य** [ का श्रौ २ ६ ८ ] के अनुसार यदि यजमान इस यज्ञ से पशुसम्पत्ति प्राप्त करना चाहता है तो इस वदि को **आहार्य्यपुराषा** बनाना चाहिए। पुरीष ही पशु है। वदि के स्थान से जो मिट्टी निकाली जाती है वह तो **वेदिपुरीष** है। इस तो निकाल कर अन्य स्थान में डाल दिया जाता है। एवं अन्य स्थान का खोदी हुई मिट्टी लाकर यहा डाली जाती है यही तात्पर्य्य है।

**वेदि परिसमुह्य वितृतीयऽग्नीदुत्तरत उत्कर करोति** [ का श्रौ २ ६ ५ ] के अनुसार पूर्वोक्त क्रमानुसार वदिनिर्माण कर–उसे कुशो से आस्तीर्ण कर आहवनीय के उत्तरभाग में वितृतीय भाग में तीन अङ्गुल चौडा एवं छह अङ्गुल लम्बा तथा एक अङ्गुल गहरा–एक गड्ढा [ आग्नीध्र नाम का ऋत्विक् ] बनाता है। **उच्छिष्ट तृण पांसु** आदि का उत्किरण इसी मे होता है। अतएव यह स्थान '**उत्कर** नाम से प्रसिद्ध है। सूत्रगत **वितृतीय** का क्या अर्थ ? इस प्रश्न के समाधान के लिए निम्नलिखित वदि–निर्म्माण–प्रकार पर ही ध्यान देना आवश्यक होगा।

वेदि के पश्चिमभाग में वृत्त ल गार्हपत्यकुण्ड रहता है एवं तत्पूर्व में चतुरस्र आहवनीयकुण्ड रहता है। इन दोनों कुण्डों का एक एक केन्द्र है। वही केन्द्र **मध्यमस्थान मध्यमबिन्दु गर्भ – हृदय** आदि नामों से प्रसिद्ध है। गार्हपत्यकुण्ड के गर्भ से आरम्भ कर आहवनीयकुण्ड के गर्भपर्य्यन्त दोनों कुण्डों

के मध्य में विकल्प पक्षों की अपेक्षा क्रमशः ८, १, १२ पदों का विधान है। एक पद [ पावडा ] १ अङ्गुल का होता है। इसप्रकार क्रमशः तीनों पक्षों में ९६ अङ्गुल, १३२ अङ्गुल, १४४ अङ्गुल—यह मान होजाता है। इन तीनों में से १ पक्ष के [ १४४ अङ्गुल के ] मान को [ **अपरिमिताम्** ] पक्ष में प्रधानता दी है। उसी को लक्ष्य में रखते हुए यहां विचार करना है।

गार्हपत्यकुण्ड के निर्माण के लिए एक स्थान पर केन्द्र की कल्पना की जाती है। इस कल्पित केन्द्रस्थान में [ जोकि कल्पित केन्द्र आगे जाकर गार्हपत्यकुण्ड का वास्तव में केन्द्र बनने वाला है ] शङ्कु [ **काष्ठकील** ] गाड दीजिए। इस शङ्कु से १३॥ [ साढे तेरह ] अङ्गुल रज्जु के व्यासार्द्ध से गोल वृत्त बनाइए। केन्द्र में चारो ओर की वृत्तसीमा १३॥ अङ्गुल रहनी चाहिए यही तात्पर्य्य है। ऐसी अवस्था में व्यासार्द्ध ६॥। [ पोने सात ] अङ्गुल का होगा। यही **गार्हपत्यकुण्ड** का मान है। इसी में गार्हपत्याग्नि प्रतिष्ठित रहता है। आहवनीयकुण्ड में भी इसीप्रकार केन्द्रकल्पना कर शङ्कु गाड दीजिए। इस शङ्कु से ठीक हस्तमात्र [ २४ अङ्गुल ] रज्जु से चौकोर वृत्त बना डालिए। लम्बाई भी २४ अङ्गुल की होगी चौडाई भी २४ अङ्गुल की ही होगी। यह व्यासार्द्ध १२ अङ्गुल का होगा। पूरा व्यास २४ अङ्गुल का होगा। यही **हस्तपरिमित** किंवा **अरत्निपरिमित** आहवनीयकुण्ड में आहवनीय अग्नि प्रतिष्ठित रहता है। पूर्वोक्त १२ पदों के मान की व्यवस्था के अनुसार दोनों कुण्डो के केन्द्र से यह मान है। १२ अङ्गुल का एक पद है। इसप्रकार कुल १४४ अङ्गुल प्रदेश होजाता है। इधर २४ अङ्गुल का एक हाथ [ अरत्नि ] होता है।

इस अनुपात से गार्हपत्य और आहवनीय-कुण्ड के केन्द्रों से सम्बद्ध दोनों का मध्यप्रदेश ६ हाथ का होजाता है। इस मान के अनुसार एक ६ हाथ लम्बी [ अर्थात् १४४ अङ्गुल लम्बी ] रज्जु लीजिए। इस में इसी के छठे भाग जितना [ २४ अङ्गुल लम्बा ] एक रस्सी का टुकडा और जोड दीजिए। इसप्रकार यह रस्सी कुल ७ [ सात ] हाथ लम्बी [ अर्थात् १६८ अङ्गुल लम्बी ] होजायगी। इसी रज्जु से आपको आगे का मान सम्पादन करना है।

इस सात हाथ लम्बी रज्जु के दोनो अन्तिम प्रान्तो का [ छोरो का ] पाश [फासा] बना लीजिए। रज्जु के ठीक केन्द्र में पहिले एक चिह्न [ निशान ] कर दीजिए। इसप्रकार मध्य में चिह्न कर शेष बचे हुए रज्जु के दोनो पार्श्वभागो में तृतीयांश-तृतीयांश भाग में एक एक चिह्न और बना दीजिए। चिह्न बना कर पूर्वोक्त दोनो पाशो में से एक पाश तो गार्हपत्यकेन्द्र में गडे हुए शङ्कु के साथ बाध दीजिए और एक पाश आहवनीयकेन्द्र में गडे हुए शङ्कु के साथ बाध दीजिए।

अब आगे चलिए—पूरी रज्जु के केन्द्र में एक चिह्न है। उसके पूर्व-पश्चिमभाग में क्रमशः तृतीयांश पर प्रायः २८, २८ अङ्गुल के अन्तर पर दो दो चिह्न और हैं। पूरी रज्जु का परिमाण हमने सात हाथ [ १६८ अङ्गुल ] बतलाया है और इसमें मध्य तृतीयभाग रूप से चिह्नों का उल्लेख किया है। इस अनुपात से ८४ वां अङ्गुल मध्यस्थान पडता है। इससे ऊपर भी प्रायः ८४ अङ्गुल रहते हैं नीचे भी ८४ अङ्गुल रहते हैं। इनके तीन तीन भाग करने से २८-२८ की दो दो बिन्दु गार्हपत्य की ओर होती है एवं ये ही दो बिन्दु आहवनीय की ओर होती है। तीसरी बिन्दु का स्थान दोनों ओर के प्रान्तभाग घेर लेते हैं।




मध्यबिन्दु के पश्चिमभागस्थ चिह्न को लक्ष्य बनाइए। गाहपत्यकेन्द्र मे बद्ध रज्जु को निकाल कर उस चिह्न के ठीक सामने जाकर रज्जु को रख दीजिए। वहा एक चिह्न कर दीजिए। उस स्थान से ६॥ अङ्गुल के प्रदेश पर उत्तर की ओर छोड कर एक शङ्कु गाड दीजिए। शङ्कुस्थान को केन्द्र मानते हुए एक यवपरिमाण से अधिक १६ अङ्गुलयुत रज्जु से वृत्त बना डालिए। इस वृत्त का व्यासार्द्ध प्राय ६॥ अङ्गुल का होगा। इस वृत्त म केन्द्र से स्पर्श करती हुई एक सीधी रेखा पूर्वापर बना दीजिए। ऐसा करने से वृत्त के दो विभाग होजायगे। इन दोनो में से उत्तरभाग को नास्तिरूप में परिणत कर दीजिए। शेष बचा हुआ अर्द्धचन्द्राकार यही दक्षिणार्द्ध [ दक्षिण की ओर का आधा भाग ] दक्षिणाग्निकुण्ड बन जाता है। इसी में **अपराग्नि** प्रतिष्ठित रहता है। वदि का यही दक्षिणप्रदेश **वितृतीय प्रदश** कहलाता है।

यह तो ेड म यान्दु क पश्चिमभाग थ वि ु की कथा। अब चलिए पूर्वबिन्दु की ओर। रज्जु को उठा ए पूर्वबिन्दु के सम्मुख उत्तर की ओर चिह्न कर दीजिए। इसी वितृतीय प्रदेश में उत्कर बनाया जाता है। ेसी अभिप्राय से— वितृतीय उत्कर करोति यह कहा गया है। इसक अनन्तर आहवनीयकुण्ड के मध्य में प्रतिष्ठित शङ्कु से पश्चिम की ओर तीन अरनि (७२ अङ्गुल) स्थान छोड़कर एक शङ्कु गाड़ दीजिए। उसी आहवनीय म यशङ्कु से दक्षिण ओर उत्तर क्रमश १॥ (डढ) अरनि (३६ अङ्गुल) के प्रदेश पर एक एक शङ्कु और गाड़ दीजिए। ेसी मान से वदि विषमचतुरस्र बन जाती है।

उ करकरणानन्तर– देवस्यत्वेति स्फ्यमादाय सतृणम्''

[का श्रौ० २।६।५] के अनुसार–

देवस्य त्वा सवितु प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्या पूष्णो हस्ताभ्याम् आददेऽध्वरकृत देवेभ्य [१।२४]

सविता देवता के प्रसव में (अनुज्ञा में) अश्विनीकुमारों के बाहू से एव पूषादेवता के हाथो से देवताओं के लिए यज्ञकर्म्म सम्पन्न करने के कारण अध्वरकृत नाम से प्रसिद्ध सतृण स्फ्य को उठाता हू अनन्तर यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु दक्षिण हाथ से स्फ्य को उठाता है।

''सतृण स्फ्य कृत्वा दक्षिणानालभ्य जपति इन्द्रस्य बाहु रिति''

[का श्रौ २।६।५] के अनुसार—

'इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिण सहस्रभृष्टि शततेजा वायुरसि तिग्मतेजा द्विषतो वध' [१।२४]

हे स्फ्य आप इन्द्र के दाहिने हाथ ह। सहस्रों शत्रुओं को नाश करने वाली आपकी कोर हैं अतएव सहस्रभृष्टि नाम से प्रसिद्ध ह। आप (अपनी दिव्य आभा से) चारों ओर से प्रदीप्त होरहे हैं। आप वायु (वायु के समान तत्क्षण शत्रु के शरीर में प्रविष्ट होने वाले) हैं। आपका तेज अत्यन्त सूक्ष्म है। अर्थात् आप पैनी धार वाले ह। ऐसे आप शत्रुओं के नाशक हैं। अध्वर्यु तृणयुक्त दक्षिण हस्तस्थ स्फ्य को वाम हाथ में रखकर दक्षिण हाथ से स्पर्श करता ेआ उपर्युक्त मन्त्र बोलता है। यहाँ प्रसङ्गप्राप्त इतना और समझ लेना चाहिए कि पितृकर्म्म म मन्त्रोपात्त अध्वरकृत देवेभ्य के स्थान में देव पितृभ्य यह ऊह कर लेना चाहिए। अत त सम्बन्धी स्फ्यादान मन्त्रजपादि उस क म में नहीं होते। साथ ही स्तम्बयजुहरण का भी पिण्डपितृयज्ञ में अभाव है। आगे जाकर इस स्फ्य से भूमि पर प्रहार होने वाला है। ेस प्रहरणकर्म्म से आर म कर पुरीषनिवपनकर्म्म पर्यन्त सम्पूर्ण क म स्तम्बयजुहरण नाम से प्रसिद्ध है। ऐसी अव था म—

नोपस्पृशेत् पृथिव्यात्माना तेन स्तम्बयजुर्हरिष्यन्

[का० श्रौ २।६।७] के अनुसार—

आगे जाकर स्तम्बयजुहरण करता हुआ अ वय्यु तम्बयजुहरण–पर्यन्त उस वज्ररूप स्फ्य से न तो कभी अपने शरीर से एव पृथिवी से स्पर्श न करे। अब क्रमप्राप्त स्त बयजुहरण प्रकार बतलाते हैं—

**वेद्या तृण निदधात्युदक पृथिव्यै वर्म्मासी' ति**

**[ का श्रौ २।६।८ ) के अनुसार—**

प्रथि य वर्म्मासि ( आप पृथिवी के लिए वर्म्म हैं ) यह निग * मन्त्र बोलता हुआ वदि पर उ गग्र बिछाता है। अभी वदि बनी नहीं है। अपितु— तानुर्यात्ताच्छ्य्यम् इस याय के अनुसार वदि के लिए नियत स्थान भी प्रकृत म वदि शब्द से व्यवहृत कर दिया गया है।

**इमस्तरणान तर- पृथिवि देवयजनि' इति तृणऽन्तर्हित प्रहरति'**

**[ का श्रौ २।६।६ ] के अनुसार—**

**'पृथिवि देवयजनि—ओषध्यास्ते मूल मा हिंसिषम्' [ १।२५)**

( देवताओं के यजन करने योग्य ( जहा देवता यज्ञ करते हैं ) अतएव देवयजनी नाम से प्रसिद्ध हे पृथिवी! हम ( इस प्रहार से ) आपके तृणरूप ओषधियो के मूल को नष्ट नहीं करते हैं ) यह मन्त्र बोलता हुआ तृण से आच्छादित वदिरूप भूप्र श प वज्ररूप स्फ्य स प्रहार करता है। यह प्रहार तृण पर ही होता है। यही प्रथम प्रहार है। इसके अनन्तर- व्रज गच्छति पुरीषमादत्ते ( का श्रौ २।६।१ ) के अनुसार **व्रज गच्छ गोष्ठानम** ( ।२५ ) ( हे असुर! तुम गोस्थानरूप व्रज मे चले जाओ ) यह मन्त्र बोलता हुआ स्फ्यरूप वज्रद्वार से जो मिट्टी उठती है उसे उठा लेता है। इसके अनन्तर— **वर्षतु ते इति वेदिं प्रेक्षते** ( का श्रौ ।६। ) के अनुसार **वर्षतु ते द्यौ** ( १।२५ ) ( तुम्हारे लिए द्युलोक वर्षा करें ) यह मन्त्र बोलता हुआ वदि को देखता है। इसके अन तर— **वधाने त्युत्कर करोति** ( का श्रौ २।६।१२ ) के अनुसार—

**वधान देव सवित परमस्या पृथि या शतेन पाशैर्योऽस्मान् द्वेष्टि यच वय द्विष्म स्तमतो मा मौक् [ १।२५ ]**

हे सविता देवता! इस पृथिवी का जो अतिम घोर अन्धकार स्थान है उसमें ( इस प्रक्षिप्त असुर को प्रेरित करते हुए इसे ) सैकडो पाशो से बाध दो। जो हम से द्वेष करता है अथवा जिससे हम द्वेष करते हैं ( इस बन्धनस्थान से उस शत्रु को कभी मत छोडो यह मन्त्र बोलता हुआ स्फ्य से उत्खात मिट्टी को उत्कर में फेंक देता है।

भूमि प चार बार स्फ्य से प्रहार किया जाता है। इनमें तीन प्रहार तो समन्त्रक होते हैं एव एक प्रहार ( चौथा प्रहार ) तूष्णीं ही होता है। इनमे से प्रथम प्रहार का स्वरूप बतलाया है। पृथिवी देव

* मन्त्रसंहिता में जो मन्त्र नहीं है–किन्तु सूत्रकार ने पद्धति में उसे मन्त्र मान रक्खा है वही निगद मन्त्र कहलाता है।

यननि इत्यादि मन्त्र के चार विभाग किए जाते हैं। प्रथम भाग से प्रहार होता है दूसरे से पुरीषादान होता है तीसरे से वेदिप्रेक्षण होता है एव चौथे मन्त्रभाग से उत्कर मे पुरीषा नग होता है। इस पक्ष का विकल्प बतलाते हुए सूत्रकार कहते है—

## प्रहरणशेषो वा विशेषात् [ का श्रौ २।६।१३ ]

सूत्रकार का तात्पर्य यही है कि प्रथिवि देवयजनि इत्यादि मन्त्र से अतिरिक्त जो मन्त्र के तीन भाग है व इसी मन्त्र के शेष है। अर्थात् व्रज गच्छ गोष्ठानम इत्यादि मन्त्र प्रथिवि देवयजनि इत्यादि प्रहरण-मन्त्र का ही अङ्ग है। कारण स्वय सहिता में एव शतपथब्राह्मण में अविशेष (सामान्य) रूप से प्रहरण के सम्बन्ध में ही पूरा मन्त्र प्रयुक्त हुआ हैं। प्रथिवि देवयजनि से आरम्भ कर तमतो ना मोक् यहा तक का सम्पूर्ण मन्त्र केवल प्रहारकर्म्म में ही विनियुक्त है। ऐसी अवस्था में—पुरीषग्रहण वेदिप्रेक्षण पुरीष का उत्कर मे उत्सग ये तीनो कर्म्म तूष्णी ही करने चाहिए।

यद्यपि इस वाजसनेय-शाखा की यजुर्वेद सहिता में एव तत्शाखा के प्रस्तुत शतपथब्राह्मण में पूर्वकथनानुसार पूरा मन्त्र केवल प्रहरणकर्म्म में ही विनियुक्त हुआ है। तथापि तैत्तिरियादि शाखान्तर में ( तै ब्रा ३।२।६ ) विशेष ही विधान किया गया है। वहा सम्पूर्ण मन्त्र को प्रहरणकर्म्म में विनियुक्त न मान कर मन्त्र के चार विभाग कर समन्त्रक ही चारो कर्म्मों का विधान है। साथ ही सामान्यविधिर स्पष्ट सह्रियते विशेषत ( तन्त्रवा ३।४।४७ ) के अनुसार विशेष विधि प्रधान बन जाती है। अत मन्त्र के चार विभाग कर चारो कर्म्म समन्त्रक ही करना न्यायप्राप्त है।

प्रथम प्रहरणानन्तर अपाररु मिति द्वितीय प्रहरणादि ( का श्रौ २।६।१४ ) के अनुसार अपाररु प्रथिव्यै देवयजनाद् वध्यासम् ( १।२६ ) ( प्रथिवी के इस वेदिरूप देवयजनस्थान से अररु नाम क असुर को मृत्युसम बनाता हूँ ) यह मन्त्र बोलता हुआ द्वितीय प्रहार करता है। अनन्तर मन्त्रशेष के पूर्वानुसार तीन विभाग कर क्रमश पुरीषादान वेदिप्रेक्षण पुरीष का उत्कर म उत्सग ये तीनों कर्म्म करता है। इसप्रकार यथापूर्व द्वितीय प्रहरणादि कर्म्मों के अनन्तर— अभिन्यस्य यग्नीदुत्कर मररोदिव मिति ( का श्रौ २।६।१५ ) के अनुसार अररो दिव मा पप्त ( हे अररो असुर! द्युलोक की ओर मत जा ) यह मन्त्र बोलता हुआ आग्नीध्र नामका ऋत्विक दोनो हाथों से उत्कर का ( तद्गत प्रक्षिप्त पुरीष का भी ) स्पश करता है।

द्वितीय प्रहरणानन्तर— द्रप्सस्ते इति तृतीयम् ( का श्रौ २।६।१६ ) के अनुसार द्रप्सस्ते मा स्कन्दन् [ हे वेदिदेवते! आपका जो उपजीव्य रस है वह च्युत न हो ] यह मन्त्र बोलता हुआ अवस्थ्यु तीसरा प्रहार करता है। मन्त्र के— वषतु ते द्यो इत्यादि तीना भागो से क्रमश पुरीषादान वेदिप्रेक्षण पुरीषोत्सग—तीनो कर्म्म करता है। तृतीय प्रहरण के अनन्तर— तूष्णीं चतुर्थ सतृणम् [ का श्रौ २।६।१७ ] के अनुसार चौथा प्रहार पुरीषादान वेदिप्रेक्षण पुरीषोत्सग चारो कर्म्म तूष्णी ही करता है। पूर्व के तीनों प्रहारो मे स्फ्य के साथ युक्त तृण को पूरीष के साथ उत्कर में नही डाला जाता। परन्तु इस चौथे प्रहार के अनन्तर पुरीष के साथ साथ ही तृण भी उत्कर में डाल दिया जाता है। इस

प्रकार ेस चोथे प्रहरणकम्म म तूष्णी प्रहार करना और पुरीष का सतृ उ मग करना ये दो विशेष धम्म हैं।

प्रकृत ब्राह्मण म केवल इन चारा प्कारो की ही इतिहास-पूवक इतिकत्त यता [ पद्धति ] बतलाइ गइ है। कातीय-श्रौत-सूत्र सिद्धान्त के अनुसार पद्धति का दिग् शन करा दिया गया। अब तत्वज्ञान की ओर ही विज्ञानप्रेमियो का यान आकर्षित किया जारहा है।

## इति-सूत्रानुगतपद्धतिसग्रह

— —*——

[ भाष्य ]–वदिक साहि य के निगूढतम रहस्यो का आशिकरूप से भ परिचय प्रा त करने वाले विद्वान् महानुभाव यह मान लेने में कोइ आपत्ति नही करग कि ब्राह्मणग्रन्थोक्त तत्तत् प्रकरणविशेषो के यथावत् समन्वय के लिए तत्तत सामान्य विज्ञान सिद्धान्तो का आश्रय लेना परम आवश्यक है। स्वय मूलग्र थ भी विषय समन्वय के लिए शैली–भे से थान स्थान पर उन मौलिक त वा पर प्रकाश डाला है। प्रकृत विज्ञानभाष्य में भी विषय समन्वय के लिए हम उसी पुनरुक्तिमूला आषशैली का अनुसरण करना पड रहा है।

हविर्ब्राह्मण उपरत हुआ अब वेदिब्राह्मण आर भ होता है। वदिनिम्माण का मूलाधार प्राकृतिक नित्य यज्ञ है। प्रकृति में [ आधि ैविक–सौरमण्डल म ] निरन्तर अग्नीषोमा मक यज्ञ होरहा है। इस अग्नीषोमा मक यज्ञ की हवि ज्योतिष्टोम भेद से दो अवस्थाए हैं। हविर्यज्ञ का प्रतिष्ठारूप भूपिण्ड स सम्ब ध है व योतिष्टोम का आदति नाम से प्रसिद्ध महिमारूपा ३ अहगणा मका स्ताम्या पृथिवी स स बध है। भूपिण्ड पर रहने ो ओषधि वनस्पतिया हविरूप है। भूपिण्ड के कन्द्र से निकलने वाले सौरभागावच्छिन्न आ वनीय म यह सोम [हवि सोम–अन्नसोम ] निरन्तर आहुत ोता रहता है। पार्थिव अग्नि के हवि सोमा मक समन्वयरूप हविर्यज्ञ स ही भूपिण्ड पर रहने वाली थावर जङ्गम प्रजा का निर्म्माण होता है। इसी प्राकृतिक भूपिण्ड–सम्बन्धी नित्य हविर्यज्ञ की प्रतिकृति से हमारे इस वध हविर्यज्ञ का ऋत्विजों के द्वारा वितान किया जाता है। इस हवि्यज्ञ से यज्ञकर्त्ता यजमान का आ मा भूपिण्ड की चर अचर विभूतियों का भोक्ता बन जाता है।

यावती वेदिस्तावती पृथिवी ज्य वै वेदि इत्यादि श्रौत सिद्धा तो के अनुसार प्राकृतिक नित्य हविर्यज्ञ की वदि सम्पूण भूपिण्ड है। इस भूपिण्ड का सम्पूण ही भाग वेदि नही है। कारण– देवाश्च ह वा असुराश्च उभये प्राजाप या पस्पृधिरे के अनुसार प्रजापति से उत्पन्न देवता औ असुर निरन्तर परस्पर स्पर्द्धा करते रहते ह। भूपिण्ड में दवता का भी भाग है एव असुर का भी भाग है। भूपिण्ड के केन्द्र में रहने वाला भूपिण्ड का प्रभव प्रतिष्ठारूप प्राणा मक अग्नित व प्रजापति है। इस पिण्डस्थ दूसरे शब्दों में गभस्थ आग्नेय प्रजापति को अज' कहा जाता है। तात्पय्य यही है कि भूपिण्डकेन्द्र में यह प्राजापत्याग्नि २४ अ श के व्यासाध स [ ४८ अ श के परिसर से ] अपनी एक सस्था बनाता है। इसी स्थिर प्र ापतिरूप अग्नि–कीलक के आधार पर भूपिण्ड चारो ओर घमता हुआ अहोरात्र का कारण बनता है।

यह प्रजापति धुर स्थानीय है अतएव इसे- अन्न कहा जाता है। इस स्वाक्षपरिभ्रमण स होने वाला दनात्नगात के प्रभाव से भी भूपिण्ड देवता असुर-भे से दो भागों में परिणत होजाता है। चित्र देवानामुदगात के अनुसार सोरमण्ड न देवमय है। यह देवतामय सोरप्राण भूपिण्ड से सश्लि होता है। भूपिण्ड का जो भाग सूर्य की ओर रहता है व इस सोरप्राण के सम्बध से देवतामय बन जाता है। एव भूपिण्ड का वह भाग जो सोरप्राण से सश्लिष्ट न होने से तमामय रहता है असुरमय है। असुरभाग में अवस्थित पार्थिव अग्नि को सहरक्षा कहा जाता है। यह सहरक्षा पार्थिव अग्नि असुरों का दूत माना जाता है। सोरभागावच्छिन्न अह प्रकाशयुत भूभागस्थ अग्नि अग्नि कहलाता । सी दिव्यदूत के लिए अग्निं दूत वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम् यह कहा जाता है। भूपिण्ड स्वस्वरूप स सवथा कृष्ण है। काला है। इसम स्वस्वरूप स भूतज्योति का अभाव है। भूपिण्ड को आवृत करने वाला यह तमोमय प्राण ही सव वृत्त्वा शिष्ये इस व्युत्पत्ति स वृत्र नाम का असुर है। जबतक सौर ज्योतिम्मय प्राण का भूपिण्ड के साथ सम्बध नहीं होता तबतक भूपिण्ड पर एकमात्र तमोमय वृत्रप्रधान असुरो का ही साम्राज्य रहता है। असुरभाव यज्ञ का विरोधी है। कारण स्पष्ट है। अग्नि मे सोमाहुति का होना ही यज्ञ है। साम ाद्य है। अग्नि दाहक है। दाहक अग्नि मे आहुत होकर दाह्य सोम जल पडता है। प्रकाश हो प्रकाश प्रवर्त्तक अग्नि सोमाय यज्ञ के साथ तमोमूलक असुरो का विरोध करना स्वाभाविक हो- जाता है।

देव-देवताओ का विकासभूमि सूर्य है एव असुरो का साम्राज्य पानी में रहता है। सूर्य में रहने वाला चिच्छक्तिमय रूपाधिष्ठाता अमृत प्राण इन्द्र है। पारमेष्ठ्य वारुणमण्डल में रहने वाला आवरक तमोमय प्रकाश का विरोधी प्राण भी वृत्रासुर है। सौर इन्द्रप्राण बुद्धिवर्द्धक है एव पारमेष्ठ्य जाम्य प्राण दूसरे शब्दों में आप्यप्राण बलवर्द्धक है। बल की कुवदरूपावस्था (जाग्रदावस्था) का नाम हो प्राण है। इस शरीरबलरूप प्राण का प्रदाता यही आप्यप्राण है। अतएव असु [प्राण -बल] राति ददाति] इस व्युत्पत्ति स इसे असुर कहा जाता है। बात यथार्थ है। बिना पानी के शरीर में बल का सञ्चार कथमपि नहीं होसक्ता। इसलिए बलवान् को पानीदार कहा जाता है। जिस मनुष्य के शरीर का बल नष्ट होजाता है उसके लिए उसका तो पानी मर गया पानी उतर गया यह कहा जाता है। यदि आप अपने शरीर में शिथिलता का अनुभव करते है तो पानी से स्नान कर डालिए। उसी समय स्फूर्ति आजायगी शरीर निर्भार [हलका] होजायगा शारीराग्नि जाग्रत होपडगा। मुखालस्य [चेहरी की सुस्ती] तो ठंढ पानी से मुख का मार्जन कर लीजिए आलस्य पलायित होजायगा। अपतत्व की इसी प्राणप्रदा- शक्ति को लक्ष्य में रखकर आपोमय प्राण [छा उ] यह कहा जाता है।

यह आप्यप्राण परमष्ठीमण्डल में प्रतिष्ठित रहता है। सौर दिव्यप्राण की अपेक्षा यह त्रिगुणित है। अतएव इसे ज्यायान् कहा जाता है। इधर सौर देव-देवता सख्या में ३३ ही हैं। बुद्धितत्व का विकास करना इसी सौरतत्व का काम है। इसीलिए सोर सविताप्राणमय दिव्यतेज के लिए धियो यो नः प्रचोदयात् यह कहा जाता है। द्युतिभाव (प्रकाशभाव) के कारण ही इस सौर ज्योतिम्मय तत्व को देवता कहा जाता है। हमारे आध्यात्मिक जगत् में देवता और असुर दोनो का आगमन होता है। आसुरभाव से हमारी शरीरसस्था की रक्षा होती है एव दिव्यभाव स विज्ञानतत्त्व सुरक्षित रहता है। विज्ञान और बल दोनों की समष्टि अहम् है।

ही का प्रधानता रहती है। अतएव देवासुररूप विज्ञान एवं बल की प्रतिद्वन्द्विता में संसारक दृष्टि से कुछ काल के लिए सत्यविज्ञान ही अभिभूत होजाता है। असुरबुद्धि मानवसमाज इस दिव्यतत्व को पराभूत हुआ समझ कर गर्व से मदमत्त बन जाता है। परन्तु आगे क्या होता है? सुनिए। आगे जाकर परिणाम में वह असुरसमाज ऐसा नष्ट होता है कि उसे पुनः भविष्य में घोर अन्धकार के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं स्थान नहीं मिलता जैसाकि आगे के मन्त्रभाग से स्पष्ट होने वाला है। दिव्यकार्य्यानुयायी व्यक्ति का सर्वप्रथम विज्ञानशून्य धन के उपासकों के द्वारा तिरस्कार होता है। कारण—आगमशास्त्र के सिद्धान्त के अनुसार लक्ष्मी का वाहन उल्लू माना जाता है। यह पक्षी रात्रि का राजा है। अन्धकार का अधिपति है। अह—काल सौर है रात्रि वारुणी है आपोमयी है। रात्रि का अधिष्ठाता यही आपोमय रोदसी समुद्र अर्णव नाम से प्रसिद्ध है। आप्यप्राणमय होने से यह समुद्र असुरों की आवासभूमि है। विष्णुपत्नी लक्ष्मी का विनिगम इसी असुरभूमि से हुआ है। उल्लू वाहन असुरभूमि जन्मस्थान फिर क्या कमी रही। जहा श्रीविहीना (शारदाविहीना) केवल लक्ष्मी का विकास रहता है वहाँ अत्याचार—अन्याय—छल—धोका—अभिमान—आदि के अतिरिक्त और क्या होसकता है?। भारतीय महर्षि इस आववक को समझते थे। उन्हें विदित था कि लक्ष्मी का ताण्डवनृत्य मनुष्य को पशु बना डालता है। इस आपत्ति से बचने के लिए उन कारुणिक ऋषियोंने प्रत्येक सद्गृहस्थ के साथ सरस्वती के उपासक एक एक कुलपुरोहित का सम्बन्ध रखना आवश्यक बतलाया है।

जब जब भी ये मदान्ध धनिक लक्ष्मी के प्रभाव से अनाचार करने के लिए उद्यत होते हैं तब तब यही निस्वार्थ पुरोहित विद्याबल से उनका नियन्त्रण करता है। कहना न होगा कि दुर्भाग्य से आज यह प्रणाली सर्वथा दूषित होगई है। संसार में यदि आज कोई मूर्खजाति है तो यह कुल पुरोहितजाति ही। भंग चरस गांजा पीना लक्ष्मी के लाडलों की दया पर जीवन बिताना धनिकों की हां में हां मिलाना हाथ जोड उन मदान्धों की स्तुति करते रहना ही इन पुरोहितों का एकमात्र प्रधान कर्त्तव्य रह गया है। जहां कहीं इन लक्ष्मीवरों पर सत्य की फटकार पडती है वहीं ये चापलूस आशाव्रत पुरोहित महानुभाव काप उठते हैं। इन्हें डर होता है कि कहीं हमारी आजीविका न छिन जाय। इस भय से बचने के लिए ये नरपिशाच अपनी राक्षसी लीला का ताण्डव नृत्य आरम्भ कर देते हैं। नाममात्र को ये अपने इस जघन्य कार्य में सफल भी होते हैं। परन्तु वह सत्य आक्रमण आगे जाकर इनको सर्वथा ही अभिभूत कर देता है।

इसलिए विज्ञानतन्त्र के उपासकों से हम यह निवेदन कर देना आवश्यक समझते हैं कि इस विश्व प्राङ्गण में दैवी एवं आसुरी दोनों ही विभूतियां नृत्य कर रही है। दैवीविभूति में आरम्भ में कष्ट है किन्तु परिणाम में आनन्द है। आसुरी विभूति के अनुगमन से आरम्भ में सुखाभास है किन्तु परिणाम में सर्वनाश है। यद्यपि यह निश्चय है कि दैवीसम्पत् के उपासकों को पद पद पर अवमानित होना पडता है स्वार्थियों के कुचक्र का लक्ष्य बनना पडता है। परन्तु कभी इन आपत्तियों से डर कर अपने सत्यसङ्कल्प से आपको विमुख नहीं होना चाहिए। वीरतापूर्वक सब विघ्न बाधाओं का सामना करते हुए अपने सांस्कृतिक—लक्ष्य में अनन्यनिष्ठा से आरूढ रहना चाहिए। यदि आपका सङ्कल्प सत्य है यदि आप अन्तरात्मा से दिव्य विभूति का इस विश्व में विकास चाहते हैं तो किसी आपत्ति से न डरिए। आपके सत्यसङ्कल्प के सम्मुख बडे

स बडा सत्ताबल भी छिन्न भिन्न होजायगा। जो वाधल लुप श्रजजन आपकी शक्ति का विरोध करते ह व एक । न आपके चरणों में मस्तक झुका देंगे। इसप्रकार य आपने इन्ताएूवक कालपुरुप का प्रतीक्षा करते हुए अपने स यमङ्कप का अनुगमन किया तो नि सन्देह आप इस अमरत्व क आ दान के अधिकारी बन जायँगे जिसके नामस्मरण का भी उन असु त्रद्धियो को अधिकार नहा । देवासुरसग्राम नवीन नहा । सृष्टि के आर म स आज पर्य त का इतिहास देख जा ए। सवत्र आपको देवासुरसग्राम क अन्भन दृश्य उपल व होंग। माय ह आप यह भी देग कि आर भ म असुर जीतत हुए दिखाई देते ह परन्तु परिणाम मे असुर नष्ट ही होगए है। प्रकृत ब्राह्मणश्रुति आज एक एस ही प्राकृतिक नि य दवासुरसग्राम का स्वरूप आपक सम्मुख रख रही है।

पूर्व–प्रतिपादित देवासुरस्वरूप परिचय स विज्ञ पाठकों को यह भलीभाति विदित होगया होगा कि देवता सौर्य त मय इन्द्रप्राण है। एव वारुण आप्य तमोमय प्राण असुर है। स्वय सूर्यमण्डल म कभी देवासुर सग्राम नही होता सौरमण्डल याज्ञिक परिभाषा के अनुसार नवाहयज्ञ क लाता है। स्ताम्या प्रथिवी क व अहगण से आरम्भ कर सूर्याबिम्ब के उपरिभागस्थ अविनाश्यमह् – अपुनर्मार – अशाकमहिम कामप्रलोक – महाव्रत सौम्यविद्युत् – अर्जुन आदि विविध नामो से प्रसिद्ध २१ व अहगण पर्य त होने वाला अग्नीषोमात्मक यज्ञ ही नवाहयज्ञ कहलाया है। इस यज्ञ म ९– –१–३ १३ ३३ ३– ये नो अहगण ह। अतएव इसे नवाहयज्ञ कहना न्यायप्राप्त होता है। इस नवाहयज्ञ क केन्द्र में २ व अहगण पर सूर्यबिम्ब अपनी सहस्र किरणों से तप रहा है। इस नवा यज्ञमण्डल म कभी अन्धकार का प्रवेश नही होता। अतएव इस स्थान को पुराणपरिभाषानुसा श्वेतद्वीप कहा जाता है। सूर्य स यत व है। साथ ही सौर–नवाहयज्ञ के चारो ओर अर्णवसमुद्र का वेष्टन रहता ह। अतएव स श्वेतद्वीपनिवासी नवाहयज्ञरूप विष्णु को सत्यनारायण कहा जाता । यहा केवल सत्य का ही साम्रा य है। तम याभावो पेत असुरो का प्रवेश यहा निषिद्ध है। इसप्रकार इस नवाहयज्ञ की सीमा म रहने वाले सौर इन्द्र के साथ दूसरे शब्दों म सौर देवताओं के साथ कभी असुरसङ्ग्राम स भव ही नही है इन्द्र के इसी विजयभाव का लक्ष्य म रखकर मन्त्रश्रुति कहती है—

**न त्व युयुत्से कतमच्चनाहनतेऽमित्रो मघवन् कश्चनास्ति ।**
**मायत्सा त यानि युद्धान्याहुनाद्य शत्रु न नु पुरा युयुत्से ॥**

—शत ११।१।६।१२।

**हे इन्द्र आप किसी से युद्ध नहीं करते। आप से कोई युद्ध नहीं कर सकता। हे मघवन् ! ससार में आपका कोई शत्रु नहीं है। आख्यानवेत्ता जो आपके साथ असुरो का सग्राम बतलाते हैं वह कल्पनामात्र है न पहिले आपका कोई शत्रु था न आज है** । इसका तात्पर्य यही है कि सौर इन्द्र मघवा कहलाता है। इस दिव्य इन्द्र के साथ सचमुच असुरो का कोइ सम्बन्ध नही होता। सम्बन्ध होता है केवल पार्थिव वासव इन्द्र एव आतारिक्ष्य चन्द्रबिम्ब–प्रतिबिम्बित मरुत्त्वान् इन्द्र के साथ। प्रकृत यज्ञ हविर्यज्ञ है। हविर्यज्ञ का सम्बन्ध भूपिण्ड स है। यहा का इन्द्र वासव है। ऐसी अवस्था म यह मान लेना पडता है कि प्रकृत देवासुर–आख्यान का भूपिण्ड–स ब धी देवासुरसङ्ग्राम के साथ ही सम्बन्ध

इस आख्यान में प्रधानरूप से इन्द्र वृत्र स्फ्य यूप रथ शर इन पदार्थों का स्वरूप समझ जाना भी पर्याप्त होगा।

भूपिण्ड क्रान्तिवृत्त के चारों ओर घूमता रहता है यह प्रकरण के आरम्भ में ही बतलाया जाचुका है। अपने अक्ष पर घूमता हुआ नदिनगति-समपक अहोरात्र-स्वरूप-सम्पादक स्वाक्षपरिभ्रमण से इस भूपिण्ड का आधा भाग सूर्य के सम्मुख सौरप्रकाश-(मण्डल) से युक्त रहता है एवं आधा भाग सूर्यविरुद्ध दिक् में तमोमय आसुरमण्डल में प्रतिष्ठित रहता है। भूपिण्ड का आधा भाग सौरमण्डल में भुक्त होता हुआ अह काल का स्वरूप समपक बनता है। स्वाक्षपरिभ्रमण के कारण कभी देवस्थान को असुर अपने अधिकार में कर लेते हैं तो कभी असुरस्थान पर देवता आक्रमण कर लेते हैं। इसप्रकार यह देवासुर सङ्ग्राम निरन्तर होता रहता है।

**तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाश सम्भूत आकाशाद्वायु वायोरग्नि अग्नेराप अद्भ्य पृथिवी** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार भूपिण्ड का उपादान पानी है। इधर आप्यप्राण को हमने असुर बतलाया है। असुरप्रधान यह भूपिण्ड किसी समय केवल वृत्र असुर के ही अधिकार में था। तात्पर्य्य यही है कि जबतक भूपिण्ड के साथ सौर इन्द्र का सम्बन्ध नहीं होता तबतक भूपिण्ड तमोरूप वृत्रासुर के ही अधिकार में रहता है। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिए कि जबतक सौरप्राण का भूपिण्ड के साथ सम्बन्ध नहीं होता तबतक यज्ञकर्म भी सम्पन्न नहीं होसकता। कारण इसका यही है कि **मानुषात्मा** में वैधयज्ञ के द्वारा **दिव्य सौरप्राण** को प्रतिष्ठित करना इसके द्वारा इसमें नवीन **दैवात्मा** उत्पन्न कर इसका मानुषात्मा के साथ ग्रन्थिबन्धन करना ही यज्ञ का चरम फल है। आहुति आहवनीय में ही दी जाती है। आहवनीय अग्नि सौर है। अत बिना इसके सम्बन्ध के यज्ञ का स्वरूप कथमपि सम्पन्न नहीं होसकता। जबतक सम्पूर्ण भूपिण्ड पर तमोमय वृत्रासुर का अधिकार है तबतक सौर आहवनीय प्रतिष्ठित नहीं होसकता। बिना यज्ञ के पार्थिव-संवत्सरानुगत अहोरात्रानुगामी मनुष्य का स्वरूप निष्पन्न नहीं होसकता। बिना सम्वत्सर के प्रजासृष्टि नहीं होसकती। प्रजोत्पत्ति का प्रधान कारण अग्नीषोमात्मक यज्ञ ही है जैसा कि यज्ञेश्वर भगवान् कहते हैं—

**सह यज्ञा प्रजा सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापति ।**
**अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥**

—गी० ३।१०

इस यज्ञसमृद्धि के लिए सर्वकाम मन प्रधान वाङ्मय प्रजापति की कामना से सौर इन्द्र का भूपिण्ड पर आगमन होता है। बिना इच्छा के कोई कर्म नहीं होता यह एक माना हुआ सिद्धान्त है। सौरप्राण भूपिण्ड पर आता है। इस कर्म का प्रेरक अवश्य ही कोई है। ऐसी अवस्था में मानना पड़ता है कि किसी अलौकिक शक्ति की प्रेरणा से ही यह कर्म हुआ है। वही अलौकिक शक्ति **प्रजापति** नाम से प्रसिद्ध है। प्रजापति की प्रेरणा से उस अन्तर्यामी अन्तरात्मा की कामना से इन्द्र अपने वज्र का वृत्रासुर पर प्रहार करते हैं। स्वयं इन्द्र भूपिण्ड पर रहने वाले वृत्र के साथ सम्बद्ध नहीं होते। अपितु इन्द्र अपने वज्र का प्रयोग करते हैं। इन्द्रप्राणात्मक सूर्य्य के केन्द्र से निकल कर चारों ओर **बृहत्साम** का स्वरूप सम्पादन करती हुई सौर-रश्मियां ही वज्र हैं। दिव्यभाव के लिए जो सौर रश्मियां उपादेय हैं उपकारक हैं ग्राह्य हैं वे ही रश्मियां

भूपए इ अ धकार ा वृत्रगाण के लिए विनाशक श त्र है। शस्त्र भी कमा महाकसे अ यथ विद्यु -रूप। मीलिए न रशेनमे ना वृत्रासुर की म आपन वज्र कहा ह। वज्र आता है असुर नष्ट नो-जात ह। भूप ड के आधे भाग म प्रकाश होजाता है इसमे श । में आधे ाग म मौर ि य सावित्राग्नि प्रतिष्ठित नाजाता है। उस आ वनाग म आपविमोम आ त नोता है और था पार्थिव विया सम्पन्न हो जाता है।

**या च का च बलकृतिरिन्द्रकर्मैव तत्** स यास्कासन्ात के अनुसार बल का अधिष्ठाता है। स बल के अवा तर अनेक भे है। उनम से प्रकृत में **नान्नाबल** की ओर ही आप का यान आक र्षित किया जाता है। **प्ररणाबल** का ही नाम **नान्नाबल** ह। यह नो नाबल **प्रवत्त क-निवत्त क-स्तम्भक** भे से तीन भागो में विभक्त ह। भूपएड में सौर के त ना प्रकार के नोनाबला का उपभोग होता है। न्द्र की **विक्षेपणशक्ति** से ही भूपएड सूर्य के विरुद्ध भाग म जाता है। न्द्र यज्ञबल से पुष्ट हो है। यज्ञ से प्राप्तशक्ति इन्द्रवृषभ रश्मिरूप श्रृङ्ग से भूपिण्ड के ठोकर मारता है भूपिण्ड चल पडता है। भूपएड के इसी परिभ्रमणविज्ञान को लक्ष्य म रखकर ऋषि कहत ह—

**यज्ञ इन्द्रमवर्द्धयत्-यद्भूमिं व्यवर्त्तयत।**
**चक्राण ओपशं दिवि ॥**

—ऋक्स ८।१४।५

यह न्द्र के प्रवत्त क बल की ही महिमा है। साथ ही **निवर्त्तकबल** का भी प्रयोग होता है। स निवत्त कबल मे भूपिण्ड सूर्य से विरुद्धदिक् में जाता हुआ भी अपने नियतमाग को नही छोडता। **प्रवर्त्तक-बल** धक्का र भापएन म **विरुद्धगति** उपन्न करता ह तो **निवत्त कबल** उसे अपनी ओर आकर्षित करता है। इधर से **स्तम्भकबल** भूपिण्ड को क्रान्तिवृत्त से युत नही होने देता। मप्रकार इन्द्र का यह नोदना-बल ( विक्षेपणशक्ति ) भूपएड पर तीन स्वरूपा से अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित रखता है।

यज्ञ के सम्बन्ध से यही इन्द्रबल **स्तम्भक-कषक-प्रतिष्ठा-सहार**-भेद से चार भागों में विभक्त है। वृत्रासुर पर प्रक्षिप्ता ऐन्द्री वज्रशक्ति चार भागों में विभक्त की जासकती है। बलि के लिए आगत पशुओ को यूप में बाँधा जाता है। उनका **स्तम्भन** किया जाता है। इसलिए हम कह सकते हैं कि यूप इन्द्रशक्तिमय है। यूप में जो स्तम्भनशक्ति का विकास है वह इसी न्द्र का काम है। **स्फ्य मे कषणशक्ति है।** भूमि-विलेखनार्थ दोनों ओर धार वाला तीक्ष्णाग्र ( आगे स नुकीला ) जो काष्ठ का सीधा खडग होता है वही स्फ्य है। वदिकरणार्थ इस स्फ्य से मिट्टी को शुद्ध किया जाता है। यह कषण यापार सी न्द्र का यापार है। रथ में प्रतिष्ठित होकर महारथी क्षत्रिय शत्रु का दमन करते है। प्रतिष्ठाभाव गतिसमष्टि है। गति ही इन्द्र है। **शर** तो साक्षात् इन्द्र का स्वरूप है ही। अपनी विक्षेपणशक्ति स तुस्वरूप को उच्छिन्न कर देना तो इन्द्र का प्रथम एव मुख्य ही काम ह।

एक ही न्द्र **ब्रह्म क्षत्र** वीर्य भे से उपर्युक्त चार भागो में विभक्त होरहा है। इन्द्र क्या विभक्त होरहा है इन्द्र का वज्र ( इन्द्र की शक्ति ) चार भागों में विभक्त है। एक ही इन्द्रशक्ति चार भागो

में विभक्त अवश्य है परन्तु इन चारों विभागों को समान नहीं माना जासकता। **कर्षण-स्तम्भन प्रतिष्ठा संहार**-चारों शक्तियों के बल में तारतम्य है। इसी विषमता को लक्ष्य में रखकर **यावद्वा** कहा है।

इन चारों वीर्यों में से **स्तम्भनलक्षण यूप** एवं **कर्षणलक्षण स्फ्य** का उपयोग ब्राह्मण करते हैं। **रथ** एवं **शर** का उपयोग क्षत्रिय करते हैं। क्षत्रिय इन दोनों शस्त्रों से **आधिभौतिक असुरों को** एवं **ब्राह्मण यूप तथा स्फ्य से आधियाज्ञिक असुरों को नष्ट करते हैं।**

तथोक्त चारों शस्त्रों में **यूप-स्फ्य** ब्रह्मवीर्य्यप्रधान होने से **शान्त हैं। रथ** और **शर** क्षत्रवीर्य्यप्रधान होने से **उग्र** हैं। इन चारों में भी **शर** महाउग्र है। इसकी शक्तियां विशीर्ण रहती है। शर का अग्रभाग ऐसा तीक्ष्ण होता है कि जहां यह प्रविष्ट होता है छिन्न भिन्न कर देता है। अर्जुन के गाण्डीव से निकले हुए इन्हीं शरों से कुरुकुलवृद्धपितामह भीष्म का शरीर विशीर्ण होगया था। अङ्ग अङ्ग को विशीर्ण करने वाला शर सचमुच **विशीर्णशक्ति** से युक्त है। इस विशीर्णभाव के कारण ही तो इसे **शर** कहना अन्वर्थ होता है। शर की शरता का निरूपण करते हुए ऋषिने—**तस्माच्छरो नाम-यदशीर्य्यत** यह कहा है।

यद्यपि इन चारों में से स्फ्य और यूप को हमने ब्रह्मवीर्य्यप्रधान बतलाया है। परन्तु यह ब्रह्मभाव केवल कर्म्मसापेक्ष ही समझना चाहिए। अध्वर्य्यु ब्राह्मण है। वह यज्ञ में इनका प्रयोग करता है इसीलिये इन दोनों शस्त्रों को ब्रह्मसम्बन्धी कहा जासकता है। वस्तुतस्तु शस्त्र शस्त्र है। मारण का साधन है। मारना क्षात्रधर्म्म है। अतः **रथ-शरवत्** हम **यूप और स्फ्य** को भी क्षात्रतेजायुक्त ही मानेंगे। **इन्द्र स्वयं क्षत्र-देवता हैं। इन्द्रविद्युत् ही वज्र है।** यह वज्ररूपा असुरघातिनी इन्द्रशक्ति ही तो पूर्वकथनानुसार चार भागों में विभक्त होती है। यज्ञमर्य्यादा को प्रधानता देते हुए ऋषिने—**द्वाभ्यां ब्राह्मणा यज्ञे चरन्ति द्वाभ्यां राजन्यबन्धवः संग्रामे** यह कह दिया है। वस्तुतः ये चारों ही क्षत्रिय के आयुध हैं।

जब क्षत्रिय युद्धभूमि मे अवतीर्ण होता है तो उसे **ध्वजा रथ खड्ग शर-धनुष (तीरकमान)** इन चार प्रधान साधनों को साथ रखना पड़ता है। ध्वजा युद्ध का प्रधान चिह्न है। ध्वजा ही क्षत्रिय का प्रधान बल है। ध्वजा ही क्षत्रिय की **विजयश्री** का प्रधान सूचक है। यह ध्वजा वैदिक भाषा में **यूप** नाम से प्रसिद्ध है। जब ध्वजा गिर जाती है (झंडा नीचे झुक जाता है) तो क्षत्रिय पराभूत मान लिया जाता है। प्राचीनकाल में (वर्त्तमानकाल में भी) ध्वजाभेद से ही तत्तद्राष्ट्रों के नरपतियों का भेद सूचित होता था। जिसे वर्त्तमान जगत् **मोनोग्राम** कहता है **वही हमारी ध्वजा है।** अपने अपने राष्ट्र का राजा भिन्न भिन्न शक्तियों की आराधना करता हुआ उन उन शक्तिचिह्नों को ध्वजा में अङ्कित रखता है। भगवान् कृष्ण की ध्वजा में **गरुड** का चिह्न था। कारण उनका प्रसार गरुड के द्वारा ही होता है। इधर गरुड नाम है सुपर्ण का। **सुपर्ण साक्षी ईश्वर है।** अतः तदंशभूत कृष्ण ने अपनी ध्वजा में गरुड को ही स्थान दिया। अतएव भगवान् कृष्ण **गरुडध्वज** नाम से प्रसिद्ध हुए।

जिस समय भगवान् रामचन्द्र ने वनगमन किया था उस समय मार्गगमनपरिश्रमजनित खेद को शान्त करने के लिए वे प्रथम प्रथम जिस वृक्ष की छाया में अनुज लक्ष्मण एवं पतिव्रता जगन्माता सीता

के साथ विश्राम के लिए लिए बैठे थे वह कचनार का वृक्ष था। जब भगवान वनवास समाप्त कर पुन अयोध्या पधारे तो उन्होंने विश्रामवृक्ष को अपने लक्ष्य में रखते हुए अपनी ध्वजा में इसी कचनार के वृक्ष को अङ्कित किया। इसी आधार पर महर्षि वाल्मीकि ने — काञ्चनार ध्वजा राजा यह कहा है। सूर्यवंश के मूलप्रवर्त्तक स्वयम्भूमनु की ६३ वीं पीढी में भगवान् रामचन्द्र का आविर्भाव हुआ था। यहां आकर सूर्यवंश धन्य होगया। भगवान् रामचन्द्र से आगे होने वाले राजाओंने इस ध्वजचिह्न का अनुगमन किया। वर्त्तमान भारत में भी जयपुरराजधानी ही एकमात्र ऐसी राजधानी थी जहां ध्वजा में तो नहीं किन्तु रुपए में उसी वृक्ष का चिह्न अङ्कित था। जयपुर का रुपय्या इसी वृक्ष के कारण झाडशाही नाम से प्रसिद्ध है। यह झाड सूर्यवंश का गौरवभूत स्मारक चिह्न ही है।

इसीप्रकार उदयपुर की ध्वजा में चील का चिह्न है। आगमशास्त्र के अनुसार चील को शक्ति की विकासभूमि माना गया है। इसीलिए शकुनशास्त्रवेत्ताओंने किसी कार्य्यवश घर से बाहर निकलने वाले व्यक्ति को यदि सर्वप्रथम चील के दर्शन हो जाते हैं तो शुभलक्षण माना है। रावण की ध्वजा में गर्दभ का चिह्न था। गर्दभ पार्थिव कपाल में लिप्त आसुर-रस से उत्पन्न होता है। अतएव रावण ने इसे अपने ध्वज में स्थान दिया। वैदिक गूढतम रहस्यों से सर्वथा अपरिचित केवल वर्णों के नाम का पारायण करने वाले कुछ एक महाशय लोग बिना सोचे समझे अज्ञतावश भारतीय आख्यानोपाख्यानों पर व्यर्थ का वाद विवाद किया करते हैं। रावण के मस्तकों के सम्बन्ध में भी उनकी ऐसी ही भ्रान्ति है। कलिकल्मषहारिणी जगदुद्धारिणी परमपावनी वाल्मीकि रामायण में रावण के १० मस्तक बतलाए हैं। ११ वां मस्तक गधे का बतलाया है। इसका कारण यही है कि राक्षसेश्वर लङ्केश रावण का साम्राज्य १० प्रधान अमात्यों के आधार पर चलता था। इन दसों में रावण के मातुल शालकटङ्कट सर्वप्रधान बलशाली थे। इन दस प्रमुखों के बल पर रावण विश्वविजयी बन गया था। भगवान् रुद्र की आराधना से इसने अपने इन प्रमुखों का बल बढाया था। प्रमुख स्थान मुख्य है। मुख्यभाग शरीर में मस्तक है। अतएव ये १० सो अमात्य रावण के मस्तक कहलाते थे। आज भी प्रमुख को मण्डली का मस्तक शिरमौर माना जाता है। ध्वजा-चिह्न सब से ऊंचा है। यही सर्वोपरि रहने वाला रावण का ११ वां गर्दभ का मस्तक है।

इसीप्रकार किसी का चिह्न नान्दिया है किसी का अश्व है तो किसी का सिंह है। किसी का खड्ग है। इन निदर्शनों से प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि ध्वजा क्षत्रियवीरों का एक मुख्य चिह्न है। दूसरा स्फ्य है। एकत धारायुक्त वक्रित शस्त्र चन्द्रहास (तलवार) कहलाता है दोनों ओर से दुधारा आगे से नोकदार सीधा शस्त्र स्फ्य कहलाता है। यही खडग क्षत्रिय के कमरबन्द में सदा खचित रहता है। यह क्षत्रिय का सहचारी शस्त्र है। जब भी क्षत्रिय बाहिर निकलेगा तो खडग साथ लेगा। कारण वह क्षत से त्राण करने वाला क्षत्रिय है। क्षत्रिय के सम्मुख कोई अनाचारी यदि निरपराध को क्षत कर देता है अथवा क्षत करने को उद्यत होता है तो क्षत्रिय तत्काल खडग से उस आततायी की भलीभांति चिकित्सा कर देता है।

बिना प्रतिष्ठा के शस्त्र प्रहार नहीं होसकता। यह प्रतिष्ठाभूमि ही रथ नाम से प्रसिद्ध है। सम्मुख उपस्थित शत्रु का वध तो खड्ग से किया जा सकता है। परन्तु जो शत्रु अन्तर पर है उसके शरीर

को निशीगा कमे किया जाय ? मके लिए क्षत्रिय को धनुष और ारपूरित निषङ्ग [ तरकस ] रखना पडता है। यहा स याध [ प्रतिद्वद्विता मल्ल-युद्ध ] का चौथा साधन है। इन्द्र क्षत्रबल का प्रवत्तक देवता है। वही क्षत्रिय का आ मा बनता है। आ मेन्द्र स्वय क्षात्रय है। विभतिरूप विद्युदिन्द्र के च तुर्धा विभक्त उपयुक्त चार साव ह । याद क्षात्रय उभयबल से युक्त है तो स याव [ मुठभेड-रण ] में विजयश्री निश्चित है।

यज्ञ में भी असरो का प्रवश होता है। यह वाय्य आसुर प्राण यज्ञविघातक होता हुआ यज्ञ का शत्रु है यहा रथ ओर शर की आवश्यकता नही । कारण शत्रु यज्ञमण्डल में ही है दूर नही है। भूपिण्ड में याप्त मृण्मय आसुरप्राण को ही तो नष्ट करना है। अत लौहमय शस्त्र की भी आवश्यकता नही है। अतएव यह यज्ञिय वजा (यूप एव यज्ञिय ख ग ( स्फ्य ) काष्ठ के ही बनाये जाते हैं। भूपृष्ठ से प्राणरूप दवाग्नि िकल रहा है। आगन्तुक तृण दूषित मिट्टी आदि इस प्राणाग्नि के स्वरूप को आवृत करने वाले वृत्र-असुर हैं। इनको स्फ्य से प्रथक कर पहिले भूमिशोधन करना आवश्यक होजाता है। जब तृण-पुरीष करीष आदि मलरूप असुर हटाकर भूपिण्ड का वास्तविक स्वरूप प्रकट कर लिया जाता है ता उस स्थान का प्राणाग्नि विकसित होजाता है। भूपिण्ड का ऐसा स्वच्छ प्रदश ही यज्ञिय-वदनि र्माण के लिए उपयुक्त है। यह तो हुआ आविदैविक चरित्र अत्र सक्षेप से आ यात्मक एव आधिभौतिक ( ऐतिहासिक ) चरित्र का भी समन्वय कर लीजिए।

हमारा श एक अ यात्ममस्था । शरीर भूपिण्डस्थानीया यज्ञिया वदि है। इस शरीरवद के तीन स्थान प्रधान ह—मूलाधार हृदय मस्तक। इन तीनो स्थानों मे क्रमश पार्थिव अपानाग्नि आ तरिक्ष्य व्यानाग्नि ( व्यानाग्नि से उपलक्षित जाठराग्नि वैश्वानराग्नि ) एव* सौर प्राणाग्नि प्रतिष्ठित है। मूलग्रन्थि गार्हपत्यकुण्ड है हृदयपाश्वस्थान ( अद्ध चन्द्राकार ) दाक्षणाग्निकुण्ड है। एव शिर ( प्रधानत मुख ) आहवनीयकुण्ड है। तीनों में क्रमश अपान-वैश्वानर एव प्राणाग्नि प्रतिष्ठित है। अन्नरूप मोम की आहुति मुखस्थानीय आहवनीय में होती है। आहवनीय में आहुत अन्न वश्वानररूप अपणाग्नि में परिपक्व होकर रसरूप से तत्तच्छारीर-देवताओ में विभक्त होजाता है। इसप्रकार इस अग्नीषो मात्मक यज्ञ स अध्यात्मयज्ञ का सञ्चालन होरहा है। अन्न पानी वायु ये सब हमारे अन्न बनते हैं। सब में तमोमय असुर भी हमारे अ यात्मयज्ञ में प्रतिष्ठित होजात ह। अथवा प्रविष्ट होने की चेष्टा करते हैं। इन को नष्ट करने वाला प्रधान ऋत्विक वायुरूप अ वर्यु है। वायु का सञ्चार इन्द्र का सचार है। कारण— इन्द्रतुराया ग्रहा गृह्यन्ते इस श्रोत सिद्धान्त के अनुसार वायु में एक चौथाइ भाग इन्द्र का रहता है। दूषित अन्न से आ मा मलीमस होजाता है। शरीर व्याधिग्रस्त होजाता है। इन्द्रमय विज्ञाना मा बुद्धिरूप वज्रप्रहार-व्यापार से इस आवरक अतएव वृत्र नाम से प्रसिद्ध असुर को नष्ट कर देता है।

भोमत्रिलोकी-व्यवस्था के अनुसार इन्द्र और वृत्रासुर में युद्ध हुआ करता था। वृत्रासुर बार बार देवन्द्र के यज्ञ म विघ्न उपस्थित किया करता था। अन्तत इन्द्र ने अपने वज्ररूप बल को ध्वजा रथ खड्ग शर इन चार भागो मे विभक्त कर उस को सवथा नष्ट कर दिया। इन्हीं आधिदैविक आ यात्मिक आधिभौतिक भेदभिन्न त्रिविध आख्यानो के रहस्यार्थ को अपने गर्भ म रखती हुई— इन्द्रो ह यत्र वृत्राय वज्रं प्रजहार — तता द्वाभ्या ब्राह्मणा यज्ञ चरन्ति ये प्रथम द्वितीय कण्डिकाए उद्धृत हुई हैं। १ २॥

आज यह अ व्यु यजमान के इस वक्ष्यज्ञ म स्फ रूप खड्ग को अपने हाथ म उठाता हुआ यजमान के द्विषन् और भ्रातृव्य नाम के दोनो प्रकार के शत्रुओ को दूर करता है। कृत्रिमशत्रु को द्विषन् कहा जाता है एवं सहजशत्रु के लिए वैदिक परिभाषा में भ्रातृव्य शब्द का प्रयोग होता है। भ्राता का पुत्र भ्रातृव्य ( भतीजा ) कहलाता है। यह सहज शत्रु होता । कारण म का यही कि शत्रुता का मुख्य कारण सासारिक सम्पत्ति है। भतीजा य समझा करता है कि यदि य पितृव्य न होता तो पितामह क सारी सम्पत्ति एकमात्र मेरे पिता को ही मिलता। ऐसी अवस्था म वश की सम्पूर्ण स पत्ति का एकमात्र मे ही भोक्ता बनता। सी भावना स यह भ्रातृव्य ( भतीजा ) अपने पितृव्य ( काका ) का जन्मसिद्ध शत्रु बन जाता है। इसी दृष्टि का लक्ष्य म रख कर श्रुतिने सहजशत्रु का नाम सामान्यभाव स भ्रातृव्य रख दिया है। ॥ ३ ॥

यज्ञ के द्वारा आधिदैविक मण्डलस्थ देवताओ को अध्यात्म म प्रविष्ट किया जाता है । उपासना-सिद्धान्त के अनुसार देवो भूत्वा देवं भावयत् इस निगम का अनुगमन करना आवश्यक होजाता है। यज्ञ का प्रत्येक कर्म देवप्राण की भावना स ही समन्वित होना चाहिए । यह दैवीभावना ही श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्ध स एव स इस सिद्धान्त के अनुसा सचमुच यज्ञ एव यज्ञजनित अदृष्ट अतिशय को देवप्राण से युक्त क देता है। सी दिव्य प्राण की प्राप्ति के लिए देवस्य त्वा इ यादि म त्र बोलता हुआ ही स्फ्य उठाता है। स्फ्य इन्द्र का वज्र है। इन्द्र देवता है। देवता का शस्त्र देवता उठा सकता है साधारण मनुष्य नही। अर्थात् जिसके आ मा में इन्द्रप्रयष्ठ देवताओ का बल रहता है वही दिव्यास्त्रो के प्रयोग करने में समर्थ होता है। यथाजात मनुष्य मनुष्य है। उस म दिव्यशक्ति का अभाव है। ऐसी अवस्था में यदि बिना सोचे समझे वह इन दिव्यास्त्रो का प्रयोग कर बैठेगा तो अपना नाश करा बैठेगा। अत अ ध्वर्यु के लिए भी यह आवश्यक होजाता है कि ज मसिद्ध अपने मनुष्यभाव को हटाता हुआ दिव्यप्राण की भावना करता हुआ—आत्मा में दिव्य बल के सञ्चार का अनुभव करता हुआ ही स्फ्य का ग्रहण करे

इस स्फ्य से भूपिण्डगत आसुरभावा मक दोषयुक्त मृदभाग को हटाया जाता है। जब कर्षण के द्वारा भूपिण्ड का अग्निप्राणमय वास्तविक प्रदेश निकल आता है तभी वह प्रदेश यज्ञोपयोगी बनता है । स्फ्य नि ानेन इन्द्र का वज्र है । हिंसक शस्त्र है । इसका यज्ञ में प्रयोग करना पडता है । इस से कहा यह नही समझ बैठना चाहिए कि इस हिंसक शस्त्र का उपयोग केवल हिंसा ही है । हिंसा तो स्वय आसुरधर्म है । उसके लिए स्फ्यरूप हिंसक शस्त्र का प्रयोग नही होता अपितु अहिंसाभावापेत अतएव च अ ध्वर नाम से प्रसिद्ध यज्ञ पर जो आक्रमण करने वाले शत्रु हैं दूसरे शब्दों में अहिंसाभावमय अ ध्वर के अहिंसा मक शान्तभाव को स्वाहसावृत्ति स जो दुष्ट इसे हिंसाभाव से युक्त करना चाहते है इन दुष्टो क दलन कर अ ध्वर की अ ध्वरता ( अहिंसाभाव ) का सुरक्षित रखना ही अ ध्वर का स्वरूप सम्पन्न करना ही इसका काम है।

लोक में भी तो ऐसा ही देखा जाता है। शस्त्र ही शान्ति का साधन है। यदि शस्त्र का भय न हो तो दुष्टलोग शान्ति भङ्ग करदे। सर्वत्र हिंसा मारकाट का साम्राज्य होजाय। अत हम शस्त्र को अहिंसा का ही साधक कहेंगे। प्रकृत में यह बतलाने का तात्पर्य यही है कि यज्ञ देवतामय है। देवता अहिंसाभाव

प्रधान हैं। अतएव न्वप्राणमय यज्ञ को अ वर कहा जाता है। ऐसे अहिंसाभाव-प्रधान यज्ञ में **हिंसा** के साधनभूत स्फ्य के प्रयोग स यह आपत्ति उठाइ जा सकती है कि जब स्फ्य शस्त्र है हिसा का साधन है तो इस क प्रवश से यज्ञ अवश्य ही हिसाभावोपेत होता हुआ अतएव आसुरभावप्रधान बनता हुआ दैवीस पत् से िरहित हाजायगा ?। न्स कुशङ्का का निवारण करने के लिए ही— **अध्वरकृत देवेभ्य** यह कहना पडा ह

प्रयोगकाल से पाहले शस्त्र को शाण पर चढा कर उसे सुतीक्ष्ण किया जाता है। इसी प्रक्रिया का नाम **मशन है**। इस स्फ्य नाम के शस्त्र से असुर जसे प्रबल शत्रु का वध करना निता त अपेक्षित है। यह यज्ञिय स्फ्यरूप शस्त्र न तो लौह का है न सचमुच इससे किसी का ग्रीवा कृ तन ही करना है। अपितु जो अदृष्ट शत्रु ह अथवा जो असुरप्राण ह अथवा भूपिण्डस्थ जो दूषित मिट्टी है मात्र उसे ही हटाना है। मिन्ट्री उठाना तो सामा य निमित्त है। वस्तुत मिट्टी में जो आ यप्राणप्रधान असुरान आक्रमण कर लिया है उन्ह नष्ट करना है। आसुरप्राण का विनाशक और वज्र है यह प्रकरण के आरम्भ में ही बतलाया जाचुका है। **इन्द्र उत्तरेषा प्रथम – इन्द्र उत्तरत** के अनुसार इ द्रप्राणा मक सूर्य्य ऊर्ध्वादिक में रहता है। ऊ र्वा दिक को **उत्तर** कहा जाता है। अवाचीदिक को दक्षिणा कहा जाता है। जिस स्थिति के लिए लोकभाषा म ऊँचा-नीचा य श द प्रयुक्त ह उसी स्थिति के लिए वदिक साहित्य में **उत्तरा दक्षिणा** ये श प्रयुक्त हुए हैं।

सूर्य्य से निकलने वाली चारो ओर सन्त्रभाव से याप्त होने वाली इन्द्रप्राणा मिका सौररश्मिया वज्ररूपा ह। सूर्यके द्र से बद्ध होकर चारो ओर सहस्ररश्मिया निकलती हैं। प्रत्येक रश्मि की बि दु बि दु से वायुक्षेत्रनि याम से पुन सहस्र स स्र राश्मया निकलती हे। वहा से पुन रश्मिया निकलती हैं। इस वितानभाव का परिणाम यह होता है कि इन अन त साहस्रियो के प्रसार से सम्पूर्ण सौरमण्डल रश्मियों से न्सप्रकार परिपूर्ण होजाता है कि उसका कोइ भी प्रन्देश आपको ऐसा नही मिल सकता जहा आप सूची के अग्रभाग को भी प्रविष्ट करसक। सवत्र प्रकाश परिपूर्ण होजाता है। इन अन तान त साहस्रीभावों से युक्त सौररश्मिया न्द्र के अन त बाहु है।

इनमें प्रातष्ठित विद्यु दि द्र **हेति** नामक वज्र है। इसी के प्रहार से तमोमय वृत्रप्रमुख असुरो का नाश होता है। रश्मिगत इसी साहस्री विज्ञान को लक्ष्य में रखकर— **सहस्र णि सहस्रशो बाह्वोस्तव हेतय सहस्रधा महिमान सहस्रम्** इ याादि सिद्धा त हमारे सम्मुख आते हैं। वज्ररूप सौररश्मिया जो हमारी ओर आती हैं व न्द्र के दहिने हाथ हैं। कारण व हम स उत्तर हैं एव हम उनसे दक्षिण हैं। पृथिवी सूर्य की अपेक्षा दक्षिणादिक में प्रातष्ठित मानी जाती है। सुतरा इस ओर इ द्र के दक्षिण बाहु का ही आगमन सिद्ध होजाता है। यद्यपि इन्द्र के ओर बाहु भी असुरविनाश में समथ हैं। परन्तु पृथिवी की अपेक्षा स तो वीर्य्यवत्तम ( अतिशययुक्त ) बाहु दक्षिण ही माना जायगा। रश्मिरूप बाहु विद्यु द्रूप वज्र से युक्त हैं। इन्द्रविद्य त् ओर त प्रतिरूप बाहु स्वरूप राश्म अभिन्न है। अत हम बाहुरूप रश्मि को ही वज्र कह सकते हैं।

इस वज्ररूपा रश्मि से चारो ओर रश्मियों का प्रतिफलन होता है। वय रश्मिया भी सहस्र हैं। प्र येक रश्मि भी प्रतिफलनभाव से सहस्र किरणो से युक्त है। यही सहस्र-किरण रश्मिरूप वज्र की **भृष्टियाँ** (शत्रु-

भाङ्कका कोर ) ह । अतएव हम न्स वज्र को किंवा वज्ररूप दक्षिणबाहु को **सहस्रभृष्ट** कह सकते ह । दाह्य सोम के मम्बन्ध से यह सहस्रभृष्ट व- तजान्य बन रहा है । धर से उधर स नीचे से ऊपर से सब ओर से * यातिम्मयी रश्मिया निकल रही ह । योति से पूण है । श्मि क्या है ? सूर्यचि नामिका ऋड मूर्त्तियो का वितान । सूर्यचि त ही वितानात्य सामवद के सम्ब ध स उत्तरोत्तर ह्रसीयनभाव म क-न्र से प्रधि पर्यन्त प्रतिष्ठित होकर रश्मिरूप म पा ाणत गेहा है । श्मि ऋक (सूर्यबिम्ब) की मष्टि ात्र है । यह शतभाव से युक्त है । अतएव रश्मिरूपा ऋक क ालए— **ऋक शतपन्नी** ( श ब्रा १।८ ) यह कहा जाता है । इह रश्मियो के पर्यावत्त न स अहोरात्र का स्वरूप नि पन्न होता है । **रश्मिगत सान्तपनाग्निमय विक्षोभक प्राग रुद्र है** । प्रत्येक राश्म रुद्रप्राणमयी है जसा कि **य चन रुना न्विषु आभश्रिता** यादि मन्त्रवणन स स्पष्ट है ।

अहोरात्रस्वरूपस पा का रुद्रप्राणमयी रश्मि शतभावोपेता है । अतएव इसके लिए— **अहोरात्रे-शतरुन्द्रियम्** ( त ब्रा ३। ।१ ।२ ) यह कहा जाता है । मन के सकल्प का नाम **क्रतु** है । यह क्रतु प्राण पर प्रतिष्ठित होकर वागद्वारा कार्यरूप म परिणत होता हुआ आगे जाकर **दक्ष** नाम से व्यवहृत होता है । रश्मि प्राणमयी है । इन्द्र का क्रतु यही प्रतिष्ठित है । यह क्रतुरूपा रश्मि शतभावोपेता है । अतएव इन्द्र के लिए— **इन्द्र आसीत् सीरपात शतक्रतु** ( त ब्रा २।४।८ ) यह कहा जाता है । इसी शत-रूप पूणभाव को लक्ष्य म रखकर रश्मिरूप इस वज्र के लिए— **शततेजा** यह विशेषण दिया है । वायु म दिकसोम रहता है । साथ ही **इन्द्रतुरीया ग्रहा गृह्यते** इस ग्रहापनिषत्–सिद्धान्त क अनुसार आन्तारक्ष्य वायु में रश्मिरूप इन्द्र भी रहता है । वायुगत साम के स बन्ध से सावित्राग्निमूर्त्ति यह वायुभुक्त रश्मिरूप वज्र प्रदीप्त होपडता है । महाप्रबल होजाता है । ति यक बहने वाला वायु सचमुच सोमशक्ति से इन्द्रशक्ति को आकर्षित करता हुआ विद्युन्मूर्त्ति बनता हुआ **तेजिष्ठ** बन जाता है । इसी रहस्य को लक्ष्य में रख कर ऋषि ने इसके लिए **वायुरसि तिग्मतेजा** कहा है ।

इसप्रकार दक्षिण–बाहुरूप वृत्रवध में पूर्ण समथ यह वज्र **सहस्रभृष्टि है शततेजा है** वायुरूप **तिग्मतेजा है** । आज अ वर्यु इसी प्राकृतिक वज्रशक्ति का भावनामयी मन्त्रशक्ति के द्वारा अपने इस साधारण काष्ठनिर्म्मित स्फ्य में प्रवश कराता है । वाम हाथ सोमप्रधान होने से बलशून्य है । एव दक्षिण हस्त अग्निप्रधान होने से बलयुक्त है । आध्यात्मिक इन्द्र का बाहु दक्षिण हाथ ही है । मन्त्र के द्वारा पाहले उस प्राकृतिक पूर्वोक्त दक्षिण बाहु का बल अ वर्यु अपने दक्षिण हाथ में डालता है । एव दक्षिण हस्त के स्पश से वामहस्तस्थ स्फ्य म उस बलको इसमें डालता है । स्मरणीय है कि इस सशनप्रयोग से पहिले स्फ्य एक साधारण काष्ठ खण्ड था परन्तु अब यह मन्त्रशक्तियुत महाप्रबल शस्त्र बन गया है । सावधान ! यदि इस स्फ्य का शरीर के किसी अवयव से स्पश होगया अथव भूप्रदश से स्पश होगया तो वह अवयव एव प्रदेश जल जायगा । जबतक असुरवध में वज्र की यह शक्ति उपयुक्त–उपभुक्त न होजाय तबतक न तो स्फ्य का शरीर से स्पश ही करना चाहिए एव न भूप्रदश पर ही इसे रखना ही चाहिए । ३ ४ ५ ।

---

***–"अधस्विदासीदुपरिस्विदासीत्–रेतोधा आसन्, महिमान आसन्"**
—ऋकस

**एतम्बयजुहरणोपाख्यानरहस्य—**

भूाम–निशोधनाथ अध्वर्यु ने पूर्वकथनानुसार **स्फ्य** रूप वज्र को मन्त्रबल से महा उग्र कर लिया। इस शस्त्र का प्रधान कार्य्य है यज्ञ में प्रविष्ट असुरों को निकालना। जिसप्रकार प्राकृतिक नित्य ईश्वरीय नीषोमात्मक भूपिण्ड–सम्बन्धी हविर्यज्ञ में प्रविष्ट आपोमय असुरों को स्वयज्ञमण्डल से वज्र प्रहार के द्वारा सौर इन्द्र बाहिर निकाला करते हैं एवमेव उसी नित्ययज्ञ की प्रतिकृति ( नकल ) पर वितत होने वाले मनुष्य–यजमान के इस वध हविर्यज्ञमण्डल में प्रविष्ट होने वाले आन्तरिक्ष्य आप्यप्राणात्मक असुरों को यज्ञमण्डल से बाहिर निकालने के लिए मन्त्रपूत मन्त्रशक्ति से सशित ( तेज पने किए हुए ) स्फ्यरूप वज्र को हाथ में लेकर आज सान्तपनाग्निरूप असुरघ्नमूर्त्ति अध्वर्यु बडी सावधानी से खडा हुआ है। सब सामग्री सम्पन्न है।

जहां से असुरों को निकालना है वह भूप्रदेश अध्वर्यु के सम्मुख है। जिस शस्त्र की सहायता से निकालना है वह तीक्ष्ण स्फ्य ( वज्र ) शस्त्र इसके हाथ में है। जिस मन्त्रशक्ति से निकालना है वह मन्त्र इसके स्मरण में है। यज्ञमण्डल से निकाल कर जिस स्थान में असुरों को खदेडना है वह स्थान इसके लक्ष्य में है। इसप्रकार असुरनाशार्थ जो उपकरण होने चाहिएं वे सब प्रस्तुत हैं। इतना सब कुछ होने पर भी इस समय एक बात की बहुत बडी कमी इसके सम्मुख आरही है। देवासुरयज्ञ में तो इन्द्र के सम्मुख वृत्रासुर खडा था। शत्रु सामने था। इसलिए इन्द्र ने शस्त्र का प्रयोग कर उस लोकान्तर में मार भगाया जैसाकि अनुपद में आख्यान के द्वारा स्पष्ट होने वाला है। परन्तु अध्वर्यु के सम्मुख तो कोई प्रत्यक्ष में असुर नहीं है जिस पर यह प्रहार करे। वहां तो मारने वाला इन्द्र भी प्राणात्मक था एवं पलायित होने वाला असुर भी आप्यप्राणरूप ही था। इस सजातीय–सम्बन्ध से प्रबल प्राण का निबल प्राण के साथ युद्ध होना अनुरूप था।

परन्तु यहां तो अध्वर्यु भौतिक शरीर से युक्त है। मूर्त्त है। उधर आन्तरिक्ष्य में व्याप्त आप्यप्राणमय असुर अमूर्त्त है। मूर्त्त अध्वर्यु अदृष्ट अमूर्त्त असुर पर प्रहार करे तो कैसे करे ? । **मैं इस शत्रु को मार रहा हूं** इसप्रकार की भावना जबतक नहीं रहती तबतक मारना चरितार्थ ही नहीं होता। हमारा **ससीम मन–मूर्त्तमन विषयाधारमन** जबतक **ससीम–मूर्त्त** विषय को नहीं पकड लेता तबतक वह कोई व्यापार नहीं कर सकता। केवल हवा में तलवार घुमाने से हमारे मन को यह सन्तोष कभी नहीं होसकता कि हम शत्रु को मार रहे हैं। मन के आलम्बन के लिए **उपासनाकाण्ड** की भांति यहां भी कोई मूर्त्त आधार चाहिए। तभी मनोव्यापार सफल होसकता है। ऋषि जानते हैं कि **गुणात्मा निर्गुण ब्रह्मतत्त्व मूर्त्त नहीं है। साकार नहीं है।** परन्तु साथ ही वे यह भी जानते हैं कि **सगुण ससीम मूर्त्त-मन** कभी उस **निर्गुण अमूर्त्त तत्त्व** पर नहीं पहुंच सकता। अत एव उपासना–सिद्धि के लिए—

**अचिन्त्यस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्य गुणात्मनः ।**
**उपासकानां सिद्धयर्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना ॥**

इस सिद्धान्त के अनुसार **प्रतिमा** का आश्रय–ग्रहण आवश्यक होजाता है। दृष्टि रहती है प्रतिमा पर एवं इस मूर्त्त आधार के द्वारा मन पहुंच जाता है उस अमूर्त्त तत्त्व पर। पुष्प धूप दीप–नैवेद्य

सम्पूर्ण कर्म्म होने हैं प्रतिमा पर परन्तु होती है वह जगद्व्यापक अमूर्त सच्चिदानन्द की आराधना। यह मूर्त्तिपूजन* का मौलिक रहस्य है।

प्रकृत में इस निदर्शन से हमें यही बतलाना है कि सगुण मन के (मनोमय कर्म्मात्मा के) "मैं अवश्य यह कर्म्म कर रहा हूँ" इस दृढ़ विश्वास के लिए उस अमूर्त तत्त्व के साथ इसका सम्बन्ध करने के लिए किसी मूर्त भौतिक द्रव्य को मध्यस्थ बनाना आवश्यक होजाता है। अक्षरज्ञान के लिए पाटी खड़ीया को मध्यस्थ बनाना पड़ता है। आकाश के वृत्तों के परिज्ञान के लिए भौतिक वृत्तों को सामने रखना पड़ता है। जाने दीजिए अदृश्य भावों को। भौतिक पदार्थों के परिज्ञान के लिए भी भौतिक साधनों को मध्यस्थ बनाना पड़ता है। भौगोलिक चित्रों के (एटलस के) आधार पर (भूप्रदेश के किसी भी प्रदेश में कभी न जाने वाले भी) आप अपने प्रासाद-कक्ष के भीतर बैठे बैठे ही सम्पूर्ण भूप्रदेशों का ऐसा वर्णन कर डालते हैं, ऐसी ठीक नाप-तोल से बात करने लगते हैं मानो आपका जन्म एवं निवास वहीं हुआ हो। जब निदरस्थ भौतिक पदार्थों के परिज्ञान में भी आपको कल्पित तत्प्रतिकृति-(नकल)-रूप भौतिक द्रव्यों को मध्यस्थ बनाना पड़ता है, तो जो तत्त्व प्राणरूप होने से अमूर्त्त हैं, चर्म्मचक्षु से तिरोहित हैं उन पर प्रयोग करने के लिए भौतिक द्रव्यों को मध्यस्थ बनाए बिना कैसे निर्वाह होसकता है?।

एक भौगोलिक यह भलीभांति जानता है कि पुरोऽवस्थित यह भूगोलचित्र कल्पित है। उस वास्तविक भूपिण्ड की नकल है। इसे काल्पतभाव समझता हुआ भी वह चित्रस्थ तत्तत् प्रदेशों पर "यह बम्बई है, यह कलकत्ता है, यह निरक्षवृत्त से ६ अंश ४५ कला २७ विकला विकला के शतांश (सावा भाग) में से ४५ वां भाग-इस स्थान पर उत्तर की ओर जयपुर है", अङ्गुलि-रखता हुआ प्रदेशों का निश्चयात्मक ज्ञान प्रकट किया करता है। दृष्टि मिथ्या पर है, ध्यान सत्य पर है। इससे हमें यही बतलाना है कि आज जो महानुभाव भारतीय मूर्त्तिपूजन के सम्बन्ध में यह आक्षेप किया करते हैं कि "प्रतिमा तो मिथ्या है, इस मिथ्या से इस अमूर्त्त ब्रह्म की उपासना कैसे बन सक्ती है", यह कुतर्क उठाया करते हैं, उपर्युक्त निदर्शन से विज्ञ पाठक यह मान लेंगे कि उनके इन कुतर्कों का कोई मूल्य नहीं है। विज्ञानशास्त्र का तो यह निश्चित सिद्धान्त है कि बिना मिथ्या उपाय के सत्यतत्त्व कभी प्राप्त हो ही नहीं सक्ता ×। उपाय सब मिथ्या हैं, उपेय तत्त्व सत्य है। इसी मौलिक रहस्य को लक्ष्य में रखकर भगवान् भर्तृहरि कहते हैं—

उपाया शिक्षमाणाना बालानामुपलालना ।
असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा ततः सत्यं समीहते ॥

—वाक्यपदी

मौलिक अमूर्त्त तत्त्व के परिज्ञान के लिए जिस भौतिक द्रव्य का आश्रय लिया जाता है, इस मध्यस्थ काल्पत पदार्थ के साथ उस अलौकिक अमूर्त्त तत्त्व के साथ जो एक अपूर्व सम्बन्ध होता है, उसे ही वैदिक परि-

---

* इस विषय का विशद विवेचन "गीताविज्ञानभाष्यभूमिका" के "भक्तियोगपरीक्षा" नामक सातवें खण्ड में देखना चाहिए।

× इस विषय का विशद विवेचन "सत्यानृतविवेक" नाम के स्वतन्त्र निबन्ध में देखना चाहिए।

भाषानुसार **निदान** कहा जाता है। कल्पित–सम्बन्धों का परिचायक पदार्थ ही **निदान** शब्द से व्यवहृत होता है। आज नवशिक्षित वग इस भारतीय–निदान को उपेक्षा की दृष्टि से देखते है। **पीली की मिट्टी को गणपति मानना सुपारी का गणपति मानना मूर्त्ति को ईश्वर मानना** आदि आर्ष यवहार इन अद्ध दग्धो की ष्टि म ब्राह्मणो की स्वार्थलीलामात्र है। परन्तु उह्न सम्भवत यह विदित नही है कि आज के इस भावुकतापूण युग म भी स पूण ससार स भारतीय **निदानविद्या** का ही उच्छिष्टभोगी प्रमाणित होरहा है। भारतीय धार्मिक व्यवहारो पर टीका टिपणी करने वाले इन महानुभावो स हम पूछते है कि आपके कालेजो म भूशास्त्रवत्ता लोग कल्पित मिथ्या मिट्टी के अथवा कागज के अथवा तो धातु के गोले को हाथ म लेकर सके तत्तत् प्रदेशो पर हाथ रखते हुए **यह देखो उत्तरध्रुव है यह दक्षिणध्रुव है यह इग्लण्ड है यह लन्दन है यह भूमध्यसागर है यह मेडिट्र नियन्सी (महीसागर) है यह रेड्सी ( रक्तसमुद्र ) है यह यलोसी (पीतसमुद्र), है यह बालकशझील है यह ट्रिपुली है यह समरकन्द है** आदि रूप से आप को भूप्रदेशो का परिचय कराते है। हम कहते हैं—प्रोफेसर महोदय का तथोक्त कथन आपके ही कथनानुसार सर्वात्मना मि या है। उनके हाथ में तो एक मिट्टी का गोला है।

स पूण भूमण्डल को हाथ म लेकर उसके प्रदेशो को बतलाना तो दूर रहा प्रा म ोदय एक समय म एक स्थान पर बैठे हुए भूपिण्ड का दर्शन भी नही सकते। तो छोडिए आज से इन कालेजो में पढना। कर दीजिए उन गोलो को नष्टभ्रष्ट जला दीजिए ढोग का न पुस्तको को। कोसिए ऐसे ग थनि र्माताओ का जिन्होंने आपको मिथ्याभ्रम म डाला। और आगे बढिए। विज्ञानगव स गर्विष्ठ जिन पाश्चात्य–जातियो के आप भक्त ह व महानुभाव अपने प्रेमीजन की मृत्यु पर अपने हाथ पर एक काली पट्टी बाधते हैं। इस पट्टी स व अपना शोक सूचित करत ह। हम पूछते हैं—यह कसा ढोग ? । काली पट्टा एक भौतिक मूत्त पदाथ है। **शोक मन की एक अशान्ति है अन्तर्वेदना है। इसका कोई रूप नहीं है। उस अमूर्त्त से इस मूर्त्त का क्या सम्बन्ध ? शोक का काली पट्टी से क्या सम्बन्ध ?** । और आगे चलिए—सिग्नल की लाल रोशनी देखकर ट्रेन माग म ही खडी होजाती है हरी रोशनी देखकर चल पडती है। लाल रोशनी से यह माना जाता है कि माग बन्द है कोइ विघ्न है गाडी वही रोको। हरी रोशनी से य माना जाता है कि माग निर्विघ्न है लाइन क्लीयर है निर्विघ्नता है गाडी को आने दो। इसप्रकार **रक्तप्रकाश** भय का सूचक है हरित प्रकाश **शान्ति** का द्योतक है। हम पूछते हैं—**रक्त हरित का अशान्ति शान्ति** से क्या सम्बन्ध ? । नष्ट कर दीजिए आज ही इन कल्पित सिग्नलो को । गार्डों के हाथ से लाल हरी झडिया छीन कर आज ही जला डालिए। कारण ये मि या ढोग दिखाकर ससार को धोखे में डाल रहे है।

जसा पीला **मिट्टी को गणपति मानना मूर्त्ति को ईश्वर मानना हरे शाक को शुभसूचक मानना मिथ्या** वैसे ही **मिट्टी के गोले को भूपिण्ड मानना काली पट्टी को शोकसूचक रक्त को अशान्तिसूचक हरित को शान्तिसूचक मनना** भी **मिथ्या है** । यदि आप इन का कोई उपयोग समझते हैं आप की दृष्टि में सवथा मिथ्या–कल्पित होते हुए भी ये साधन उपादेय हैं तो फिर ऋषियोने हीं क्या अपराध किया है ? । हम तो यह भी बिना सकोच कहने के लिए सन्नद्ध हैं कि आपकी कल्पना तो फिर भी निरी कल्पना ही ह। परन्तु भारतीय ऋषियो की कल्पना में तो अधिकाश में तथ्याश ही विद्यमान रहता है।

ऋषिगण निदान उसी वस्तु को बनाते हैं जिसमें निदान के द्वारा विदित होने वाली वस्तु के धर्म आंशिकरूप से समाविष्ट रहते हैं। उदाहरण के लिए पद्म को ही लीजिए। आगमाचार्यों ने पद्म को भूपिण्ड का निदान माना है। भगवान् विष्णु की प्रतिमा के हाथ में आप कमल का पुष्प देखते हैं। ऋषि इस कमल से आपको यही बतलाना चाहते हैं कि सम्पूर्ण भूपिण्ड पर यज्ञमूर्ति विष्णु का प्रभुत्व है। कमल को भूपिण्ड समझो इस पद्म–निदान से यही बतलाना है। अब पद्म और भूपिण्ड के स्वरूप–निर्माण की अनुरूपता देखिए। अद्भ्यः पृथिवी इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार भूपिण्ड का निर्माण पानी से हुआ है। पानी में वायु का प्रवेश होता है। पानी वायु दोनों तत्व –संयोग से मूर्च्छित होकर फेन ( झाग ) रूप में परिणत होजाते हैं। इसी प्रकार वायु तथा तेज के आक्रमण से उत्तरोत्तर घनता बढ़ती जाती है। इस क्रम से वही पानी क्रमशः आप फेन मृत् ( क्षार ) सिकता शर्करा अश्मा अय हिरण्य इन आठ अवस्थाओं में परिणत होता हुआ भूपिण्डस्वरूप में परिणत होजाता है। इसीप्रकार कमल की उत्पत्ति देखिए। कमल पानी में ही पानी से ही उत्पन्न होता है यह सब जानते हैं। पानी के पत्ते का ही नाम पुष्करपर्ण है। आपो वै पुष्करपर्णम् ( श ६ का ) यह सिद्धान्त प्रसिद्ध है। आपको यह जानकर और भी आश्चर्य होगा कि पहिले पानी इसी पुष्कर ( कमल ) रूप में परिणत होता है। अनन्तर इन्हीं पुष्करों के सघात से पूर्वक्रमानुसार भूरूप पुर बन जाता है। इस पुरनिर्माण–हेतु से ही पुरकरत्वात् इसे पुष्कर कहा जाता है। भूपिण्ड क्या है ? पुष्कर है। इसी आधार पर भुवनकोश–[ भूगोल ] –वेत्ताओं ने भूपिण्ड को पद्म मानकर भुवनकोशविद्या का निरूपण किया है। अतएव पार्थिवकेन्द्र में अवस्थानीय प्राणाग्निमूर्त्ति ब्रह्मा पद्मभू नाम से प्रसिद्ध हैं। आपोमय ही पद्म है। यही आपोमय भूपिण्ड का उपादान है। इसी सामानाधिकरण्य को प्रधान मान कर ऋषि ने पद्म को भूपिण्ड का निदान माना है

महामाया के हाथ में सुरापात्र [ मदिरा का प्याला ] है। यह मोहनिद्रा का निदान है। योगमाया हरेश्चैतत् तया सम्मोह्यते जगत् इस रहस्य–शास्त्र के सिद्धान्तानुसार उस महामाया की शक्ति से सम्पूर्ण विश्व मोहमदिरा में निमग्न है। मदिरा पीने से मनुष्य की जो स्थिति होजाती है वही स्थिति इस मोह से होजाती है। मोह एक प्रकार की मदिरा है। पीत्वा मोहमयीं प्रमादमदिरामुन्मत्तभूतं जगत् यह इसी आधार पर कहा जाता है। मदिरा और मोहनिद्रा के इसी साजात्य को लक्ष्य में रखकर ऋषियों ने मदिरापात्र को मोह का निदान माना है। भगवती के हाथ में मदिरा का पात्र है इससे ऋषि आपको यही सिखलाना चाहते हैं कि विश्वास कीजिए! इस महामाया के अधिकार में मोहशक्ति प्रतिष्ठित है।

भूपिण्ड में रहने वाला मूलप्रतिष्ठारूप रुद्रप्राण गणपति नाम से प्रसिद्ध है। प्राणाग्निरूप रुद्र की ११ अवस्थाएं हैं। मरुतो रुद्रपुत्रास इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार इस रुद्राग्नेय प्राण के रासायनिक संयोग से सात प्रकार का यौगिक मरुद्वायु उत्पन्न होता है। यह मरुद्–वायु सात भागों में विभक्त होकर अदिति के गर्भ में प्रतिष्ठित रहता है। अदितिभाग पृथिवी का वह भाग है जो सूर्यानुगत रहता है जैसाकि पूर्व के अनेक स्थानों पर विस्तार से बतलाया जाचुका है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर एकविंशस्थ २१ सूर्य–पिण्ड पर्यन्त व्याप्त रहने वाला त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पृथिवीलोक पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्षलोक

एव एकानशस्तामावाछ् न द्यु लोका मक सम्पूण भाग अ ति है। इसी अ तिमण्ल में पूर्वोक्त सप्तविध मरुत्–वायु प्रातष्ठत रहता है। वायु में रहता है। याकरण–(विविध आकार ही याकरण है) व मो पेता न्द्रशक्ति के प्रवश से अन्तिगभ में प्रविष्ट इन स तवा विभक्त मरुतो के प्र येक क सात सात खण्ड ोजाते ह। न्सप्रकार सात सप्तका के एकोनपञ्चाशन् [ ४६ ] मरुत् होजाते हे। नमें आरम्भ का मरुत् स था घन एव न्तर्गान्त का मरुत् सवथा विरल ह। म य क मरु ो की घनता—विरलता म तारतम्य है।

वही प्रथम मरुत न ४६ मरुदगणो की मूलप्रतिष्ठा होता हुआ गणपात नाम से प्रसिद्ध है। सवा त का मरत् [ ४८ वा मरुत् ] महावीर नाम से व्यवहृत होता ह। भ पण्ड में प्रथम मरुद्रूप गणपात प्रातष्ठित ह। सूय्यसस्था म अ त म महावीर प्रतिष्ठित ह। भपिण्ड ओर सय्य के म य में अवा न्तर स पूण ८ मरुत घनतातारतम्य से प्रतिष्ठित हैं। आप पृथिवी में जो एक प्रतिष्ठातत्त्व देखते हैं वृति देखते हैं जिस धतिधम्म से भापण्ड धरा धरित्री धरिणी आदि नामो स प्रसिद्ध है वही भ पिण्डगत वृति–प्राण–मूलप्रतिष्ठाप्राण गणपति ह। स्तौम्यत्रलोक्य के स पूण पदाथ इसी मूलप्राण पर प्रातष्ठित है। स मूलप्राण के विचलित ो जाने पर सम्पूण त्रलोक्य विशेषत पार्थिवप्रजा विचलित होजाती है सवत्र अशाति का साम्रा य होजाता। एव स प्राण के स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित रहने से सवत्र शाति का साम्रा य रहता है।

उदाहरण के लिए अध्या मसस्था को ही लीजिए। हमारे शरीर में क्रमश शिरागुहा उरागु दरगुहा बस्तिगुहा ये चार गुहाए ह। चारो म क्रमश आप्यप्राण आदि यप्राण–वाय यप्राण अपानप्राण ये चार प्राण प्रतिष्ठित ह। बस्तिगुहा मूला ारस्थान है। सी को मूलग्रन्थि भी कहा जाता ह। इस मूलग्रन्थि म प्रतिष्ठारूप वही प्रथम पार्थिव गणपतिप्राण प्रतिष्ठित रहता ह। इसी को दाशनिक परिभाषा म अपान कहा जाता ह। प्राण बिना भत के नहीं रह सकता। यह गणपतिप्राण प्रधान रूप से बास्तगुहान्तगत मलभाग में ी प्रतिष्ठित रहता है। जिस मल [ वि ठा ] को आप याज्य वस्तु समझते हैं विश्वास रखिए! वही मल उस प्रातष्ठाप्राण की आधारभमि बनता हुआ जीवन का आधार है। जीवनसत्ता के लिए मूलग्रन्थि अत्य त आवश्यक है। यदि मल एका तत निकल जाता है लो भाषा के अनुसार यदि मल टूट जाता है तो तत्क्षण मनुष्य का निधन हो जाता ह। कारण मल के नि शेष होजाने से तदा ार से प्रातष्ठित शरीरसस्था का प्रति ठारूप वही मौलिक गणपतिप्राण शरीर से उत्क्रा त होजाता ह। उसके उत्क्रान्त होने पर जीवनयात्रा कठिन है कठिन क्या ह अस भव है। गणपतिप्राण की इसी स्थिति को लक्ष्य मे रखकर आगमशास्त्र ने मूलाधार मे हीं गणपतिदेवता की सत्ता मानी है। जबतक यह प्राण शा त है तभीतक शरीरसस्था शान्त है निर्विघ्न है। इस प्राण के विचलित होजान पर शरीरसस्था विघ्नमयी बन जाती है। गणपतिप्राण के इसी स्वरूपधम्म को लक्ष्य में रख कर से विघ्नक र्ता भी कहा जाता है एव विघ्नहर्त्ता भी माना जाता है।

उपर्यु क्त ४६ मरुतो की सत्ता हमने अदिति के गभ में बतलाई है। साथ ही यह भी कहा है कि वायुगत न्द्रशक्ति से ही सप्तधा विभक्त मरुत् ४६ भागों में विभक्त होजाता है। इससे यह भी सिद्ध होजाता कि

मरुदगणों के साथ सौर मघवा इन्द्र का घान सम्बन्ध है। मरुत्प्राण सदा इन्द्रप्राण से अनुगृहीत रहता है। इन्द्र क्षत्र है राजा है। मरुदगण इस का सेना है। सेनारूप इसी मरुत्प्राण को आगे कर प्रकाशित इन्द्रप्राण तमोमय वृत्रप्रधान वारुण आप्य असुरों पर आक्रमण करता है। वारुण आप्यप्राण के प्रवश से पदार्थ सड़ने लगता है दूषित होने लगता है। यह सड़ान असुरों के आक्रमण का ही फल है। परन्तु जब भी मरुद्वायु का आगमन होता है तो तद्गत इन्द्र के एव वायुप्राणात्मक मरुत्सेना के आक्रमण से सम्पूर्ण असुर नष्ट होजाते है। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि सड़ी वस्तु को खुली हवा में धूप में रख दीजिए। थोड़े समय में ही दूषित परमाणु नष्ट होजायँगे। वस्तु शुद्ध बन जायगी। हां जहां मरुद्वायु का प्रवेश नहीं होता वहां अवश्य ही आप्य वरुण स्वपाश से बद्ध कर उस वस्तु के स्वरूप को नष्ट बना डालता है। बन्द हवा असुरों का घर है खुली हवा देवताओं का आवासभूमि है। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर ब्राह्मणश्रुति कहती है—

'यद्वै वातो नाभिवाति तत् सर्वं वरुणदेवत्यम्''।

मरुद्गण सदा इन्द्र के आगे आगे चलते है। दूसरे शब्दों में—ये मरुद्गण (किंवा मारुतीसेना) इन्द्र के अग्ररक्षक हैं। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर मन्त्रश्रुति कहती है—

इन्द्र आसां नेता बृहस्पतिर्दक्षिणा यज्ञः पुर एतु सोमः।
देवसेनानामभिभञ्जतीनां जयन्तीनां मरुतो यन्त्वग्रम्॥
—यजुः सं० १७।४०

मरुद्गणों का मूलाधार प्रथम पार्थिवमरुत् गणपति है। क्योंकि शेष ४८ मरुतों की प्रतिष्ठा उक्थ (मूलप्रभव) यही है। अतएव इसे गणानां पति इस रूप से गणपति नाम से व्यवहृत किया जाता है। यह प्राण जबतक प्रतिष्ठित है बैठा है तभीतक शान्ति है। इसके उखड़ने पर सर्वनाश है। इसी को इन्द्रप्राण की अभिन्नता से मघवा भी कहा जाता है। संसार का कोई भी कार्य्य हो सब का प्रथमारम्भक यही प्राण है। मूलप्राण से व्यापार का आरम्भ होता है। मूलप्राण यही है। इस लिए आर्ष—ऋषि आपको आदेश करते है कि यदि आप अपने कार्य्य को निर्विघ्न सम्पन्न करना चाहते हैं तो सर्वप्रथम आप गणपति का ही स्मरण कीजिए। उपासना के द्वारा नित्य—आधिदैविक—गणपति—प्राण के बल को आत्मसात् कर आध्यात्मिक गणपतिप्राण को प्रबल बनाते रहिए। उसे आत्मा में प्रतिष्ठित कीजिए। यदि आपका मूलाधारप्राण प्रतिष्ठित है बलवान् है तो निःसन्देह कार्य्य की पूर्त्ति निश्चित है। अन्यथा—छिन्ने मूले नैव शाखा न वृक्षः यह आप जानते ही हैं। कार्य्यारम्भ में उपासना के द्वारा यदि इस प्राण को अपने अनुकूल नहीं बना लिया जाता तो वह आपके लिए अप्रतिष्ठा का कारण बनता हुआ आप के उस कर्म्म की प्रतिष्ठा ही उच्छिन्न कर देता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर महर्षि कहते हैं—

नि षु सीद गणपते ! गणेषु त्वामाहुर्विप्रतमं कवीनाम्।
न ऋते त्वत् क्रियते किञ्चनारे महामर्कं मघवञ्चित्रमर्च॥
— ऋक्सं० १०।११२।९।

भूपिण्ड के पृष्ठ से आरम्भ कर सौरसंस्था पर्यन्त ये ४९ मरुत् व्याप्त हैं यह पूर्व में बतलाया जा-चुका है। इनमें प्रथम मरुत् गणपति हैं एवं उसकी प्रतिष्ठा भूपिण्ड है। क्योंकि यही भूपिण्ड से संलग्न रहता है। इतर ४८ प्राणों की प्रतिष्ठा बनता हुआ यह मघवा नाम का गणपतिप्राण सौरत्रैलोक्य की (स्तोम्यत्रैलोक्य की) एवं तद्गत प्रजा कर्मों का प्रतिष्ठा है। किन्तु यह भूपिण्ड इस सब प्रतिष्ठा की भी प्रतिष्ठा है। भूपिण्ड घन-आग्नेय प्राण से युक्त है। अग्निर्भूःस्थानः इस नैगमिक सिद्धान्त के अनुसार सम्पूर्ण भूपिण्ड अग्निमय है। यह प्राण महाघन है। यही घनाग्नि आगे जाकर तरल विरल रूप में परिणत होता हुआ क्रमश: वायु-आदित्य नाम से व्यवहृत होता है। पार्थिव-परमाणुओं के अतिशय संगठन से यह पार्थिवरसरूप तेजोमय अग्नि अपनी घनावस्था को छोड़ कर बाहिर निकल कर तरल विरलावस्थापन्न होता हुआ वायु एवं आदित्य नाम से प्रसिद्ध होजाता है। इसप्रकार एक ही पार्थिव रसरूप अग्नि घन तरल-विरल इन अवस्थाओं से क्रमशः अग्नि-वायु आदित्य इन तीन स्वरूपों में परिणत होजाता है जैसाकि अनुपद में ही आख्यान-रहस्य में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। तेजोरसरूप पार्थिव अग्निरस की इन्हीं तीन अवस्थाओं को लक्ष्य में रखकर वाजिश्रुति कहती है -

**'आपो वा ऽअर्कः। तद्यदपां शर आसीत् तत् समहन्यत। सा पृथिव्यभवत्। तस्यां (पृथिव्यां) अश्राम्यत्। तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य तेजो रसो निरवर्तताग्निः। स त्रेधात्मानं व्याकुरुत-आदित्यं तृतीयम्। वायुं तृतीयम्। स एष प्राणः (प्राणाग्निः) त्रेधा विहितः' (शत० १० का। ४ प्र। ६ ब्रा० २।३ क०) इति ॥**

पार्थिवसंस्था का रस यही घन अग्नि है। इसी घनाग्नि पर उपर्युक्त प्राणमूर्त्ति गणपतिप्राण आरूढ़ है। शारीरक मन पार्थिव घनाग्नि है। उसी में तो हमने गणपतिप्राण की सत्ता बतलाई है। यही अवस्था आधिदैविक मण्डल की समझिए। यदेवेह तदमुत्र यह सर्वपरीक्षित अतएव निर्भ्रान्त सिद्धान्त है। मृण्मय भूपिण्ड गणपतिप्राण का वाहन है। मृण्मय रसाग्निरूप इसी घन पार्थिवप्राण से (जो कि गण-पतिप्राण का वाहन है) मूषक का अन्तरात्मा बनता है। इतर प्राणियों की अपेक्षा इस मूषक में यह पार्थिव घनप्राण अत्यधिक मात्रा में रहता है। इसी घनप्राण के प्रभाव से मूषक जैसा अल्पकाय एक छोटा सा प्राणी अपने दांतों से वज्रसमान कठोर वस्तु को भी छिन्न भिन्न कर डालता है।

भूपिण्ड के ऊपर की मिट्टी वायु से श्लथ रहती है, गीली रहती है, आगन्तुक तृण-मल-आदि से भूपिण्ड के ऊपर का दृश्य स्तर उस घनाग्निरस से वञ्चित रहता है। इसी प्राण के अभाव से ऊपर की मिट्टी ठोस नहीं होती। आप उस ऊपर के स्तर को हटाकर भूपिण्ड में जितने गहरे जायेंगे अधिकाधिक घनाग्निप्राण उपलब्ध होगा। साथ ही वहां की मिट्टी भी घन मिलेगी। बालूरेत के समान उस मिट्टी के परमाणु आपको ढीले न मिलेंगे अपितु परस्पर सश्लिष्ट मिलेंगे। यही कारण है कि घनप्राण से कृतात्मा मूषक भूस्तर पर न रहकर भूपिण्ड के भीतर गहराई में बिल बनाकर उसी में रहता है। क्योंकि इसे अपना आत्मानुकूल जीवनीय रस वहीं गहराई में ही उपलब्ध होता है। मूषक भूगर्भ में जिस स्थान

पर अपनी आवासभूमि बनाता है विश्वास कीजिये । वहा की मिट्टी सचमुच उस घनाग्निरस से युक्त है। यही कारण है कि अग्निहोत्र म जहाँ आग्न-स ब धी अन्यान्य सामाग्रया का स भरण ( सग्रह )-ग्रहण किया जाता है वहा उसी घनाग्निरस की प्राप्ति के लिए मूषक क बिल की मिट्टी भी ली जाती है जसा कि स भारब्राह्मण कहता है—

"अथ-आखुकरीष सम्भरति । आखवो ( मूषका ) ह वा अस्यै पृथिव्यै रस (अग्निरस) विदु । तस्मात्तेऽधोऽध इमा पृथिवीं चरन्त पीविष्ठा । अन्य हि रस विदुस्ते यत्रैतऽस्यै पृथिव्यै रस विदुस्तत उत्किरन्ति । तदस्याऽएवैनमतत् पृथिव्यै रसेन सम-र्द्धयति । तस्मादाखुकरीष (मूषकबिलमृत्तिका) सम्भरति'

शत २का १।१।७। न्ति।

पूर्वप्रतिपादित भपिण्डस्थ गणपतिप्राण जब स्वप्रतिष्ठा से च्युत होजाता है तो आपको यह जानकर आश्चर्य होगा कि उसका प्रथमाघात इसी मूषकजाति ( चूहा ) पर होता है । गणपतिप्राण के उखड जाने से पार्थिवप्रजा का मूलप्राण विचालित होजाता है । महामारी जनपदविध्वंसिनी आदि व्याधियो का प्रवाह प्रक्रान्त होजाता है । मूषकप्राण अस्मदादि की अपेक्षा गणपतिप्राण के अति सन्निकट है । अत इस व्याधि का प्रथमाक्रमण इसी पर होता है । महामारी के आरम्भ म पहिले चूहे ही मरने लगते ह । यदि किसी राष्ट्र में नगर म ग्राम में अथवा घर म मूषक अपने आप मरने लग जाते हैं तो मान लीजिए उस राष्ट्र-नगर-ग्राम-घर का शान्ति-विधाता गणपतिप्राण उच्छिन्न होगया है । शीघ्र ही यहा कोइ महासकट आने वाला है । तत्काल यज्ञरहस्यवेत्ता ब्राह्मणो को बुलाकर वहा शान्त्यर्थ गणपतियाग कराना चाहिए ।

गणपति की प्रतिष्ठा अग्निरस है । वह अग्नि पर प्रतिष्ठित है । उधर अन्य दिशाओं की अपेक्षा दक्षिण-दिशा में अग्नि का अधिक प्राबल्य है । यही कारण है कि और और दिशाओ की भाति दक्षिण देशो में दत्तात्रय आदि की भाति गणपति देवता की उपासना विशेष समारम्भ से मनाई जाती है । पूना का गणपति-उत्सव तो सवथा ही द्रष्टव्य है । प्रकृत में हमें यही बतलाना है कि इसी प्रतिष्ठाप्राण को लक्ष्य में रखकर निगमनिद्या के आचार्योंने मूषक को गणपतिदेवता का वाहन माना ह । मूषक से तद्गत घनप्राण ही अपेक्षित है । घनप्राण वास्तव म पूर्वकथनानुसार गणपति का वाहन है । यह गण-पतिप्राण प्रतिष्ठाप्राण को पकडने से गृहीत होजाता है । रहस्यवेत्ता महर्षियोने विज्ञानदृष्टि से यह पहिचाना कि भूपिण्ड के गर्भ में रहने वाली ठोस ( पीली ) मिट्टी में जो घनाग्नि प्राण है उसी पर गणपतिप्राण प्रतिष्ठित रहता है । इसी रहस्य को देखते हुए उन्होंने गणपति की आराधना में इसी मिट्टी को प्रधानता दी। पीली मिट्टी में वह प्रतिष्ठाप्राण विशेषरूप से विद्यमान है ।

आप व्यापक गणपतिप्राण की मन्त्र क द्वारा भावना कीजिए मनो वै देवा मनुष्यस्याजानन्ति इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार गणपतिप्राण अवश्यमेव मन्त्रशक्ति के प्रभाव से अपनी इस प्रतिष्ठाभूमिरूप मिट्टी की डली में प्रतिष्ठित होजायगा इसी भाव के लिए विद्वान् ब्राह्मण प्रकृति के इन सम्पूर्ण रहस्यो को

जानता हुआ एक मिट्टी की डली सामने रखता है और बोलता है— गणपतिमावाहयामि ( मैं इस गणपतिप्राणस्वरूप मिट्टी में गणपति को स्वात्मशक्ति समन्विता ( श्रद्धासमन्विता ) मन्त्रशक्ति से युक्त कर प्रतिष्ठित करता हूं )। हां एक बात और ध्यान में रखिए। आवाहन से पहले अथ ध्यानम् इस शास्त्रीय मर्यादा के अनुसार सर्वप्रथम उपासक गणपति का वक्रतुण्डमहाकाय सूर्यकोटिसमप्रभम् इत्यादिरूप से गणपति का ध्यान करता है। अनन्तर— गणानां त्वा गणपतिं हवामहे इत्यादि रूप से आवाहन करता है। जब आवाहन—प्रक्रिया से सचमुच गणपतिप्राण आजाता है तो आसनम् पाद्यम् अर्घ्यम् आदि उपचारधर्म्मों का क्रमशः अनुपालन कर आगत प्राणदेवता को प्रसन्न किया जाता है।

ध्यान का तात्पर्य यही है कि गणपतिप्राण नीरूप है। उसका कोई भौतिक आकार नहीं है। बिना आकारग्रहण के मन देवता की ओर अनुगत नहीं होसकता। अतः प्राणगत भिन्न भिन्न उन नीरूप शक्तियों के स्वरूप को मन में साकाररूप से प्रतिष्ठित करने के लिए ऋषियोंने तत्तच्छक्तियुत तत्तद्भौतिक पदार्थों को तत्तच्छक्तियों का निदान मान कर कल्पित प्रतिमाएं बना डाली हैं जैसा कि प्रकरण के आरम्भ में ही बतला दिया गया है। जिस देवता को बुलाना है पहिले उसका स्वरूप उपासक की दृष्टि में आना चाहिए बिना स्वरूप ज्ञान के किस का आह्वान हो। इसी विप्रतिपत्ति को हटाने के लिए आवाहन से पहिले ध्यान करना आवश्यक होजाता है। अभी गणपति के सम्बन्ध में बहुत कुछ वक्तव्य था। परन्तु प्रकरण प्रकृत निरूपणीय विषयमर्य्यादा से बाहिर जारहा है। अतः इस गणपति—प्रकरण को यहीं उपसंहृत करते हुए हम कहना चाहते हैं कि मिट्टी की डली को वाहन का निदान मानना मूषक को वाहन मानना भी कुछ रहस्य रखता है। हमारा निदान भी ( कल्पित भी ) मर्यादा से युक्त रहता है।

निदानमात्र है— हमारा उपासनाकाण्ड केवल निदानविद्या के आधार पर ही अवलम्बित है। किसी देवता के ४ हाथ किसी के ८ किसी देवी के ६४ किसी के हाथ में खड्ग किसी के हाथ में धनुष किसी के हाथ में कर्त्री किसी मूर्त्ति का स्वरूप शान्त किसी का महाउग्र ये सब रहस्य आप तबतक नहीं समझ सकते जबतक कि निदानशास्त्र का आप साङ्गोपाङ्ग अध्ययन न करलें। बड़े दुःख के साथ कहना पड़ता है कि साहित्य के घोरशत्रु नरराक्षसों के अकाण्ड—ताण्डवों से जैसे भारतीय धनुर्विद्या विमानविद्या रहस्यशास्त्र गाथाशास्त्र आदि शास्त्र अनिदव में हुत होगए वैसे ही उपासना का सर्वस्वभूत निदानशास्त्र भी आज हम से परापरावृत होगया है। तदपि ब्राह्मणग्रन्थों में कहीं कहीं निदान का उल्लेख मिलता है। उसी के आधार पर हमने आपके सम्मुख निदान का कुछ स्वरूप रक्खा है। आज इस निदानरहस्य को न जानने के कारण ही हमारे नवशिक्षित भारतीय युवक ( और अबतो सभी ) उपासना—काण्ड पर आक्षेप करने में ही अपने आपको सत्यज्ञानवेत्ता मानने का अभिमान कर रहे हैं। वस्तुतस्तु केवल नवशिक्षितों के मत्थे ही यह दोष मँढना अन्याय होगा। प्रधान दोषी हैं ब्राह्मण ब्राह्मणों में भी साक्षर ब्राह्मण साक्षरों में भी विद्वान् विद्वानों में भी उपदेशक इनमें भी धर्म्माचार्य।

जिन भूदेवों के हाथों में धर्म की बागडोर थी कालमहिमा से जो समय समय पर जनता में फैली हुई अधर्मभावनाओं को उखाड़ कर धर्मश्रद्धा को पुनः स्थापित करने के जन्मसिद्ध अधिकारी थे आज वैदिक

साहित्य के अनुशीलन के अभाव से व स्वय इन रहस्यो से कोमो र त ह। आन ऐसे ही उपदेशक हमें कथा सुनाते ह। एसे ही धर्म्माचार्यान धम्म का बागडोर अपने हाथ म ले रक्खी है। अपनी विलास-लीलाओं में निमग्न सनातनधम्म को कलङ्कित करने वाले धम्म के आज स राष्ट्रोन्नति क घातक अधम्म अन्याय अत्याचार प्रान्तीयता आदि सकुचित वृत्तया का प्रचार करने वाले राष्ट्र के ये अन्यतमशत्रु शास्त्र के नामच्छल से भावक जनता को उस अबोध भोली जनता को ( प्रबल ग मे स्वय गिरते हुए ) लक्ष्यच्युत बना रहे है। किमानए गरीब जनता की अतुलसम्पत्ति आज दवालया म समर्पित होती है?। क्यो लाखों रुपय्यो का दान इन मठाधीशा के चरणो म अर्पित कर दिया जाता है?। धम्मरक्षा के लिए। धम्मसम्बन्धी सन्देहों को दूर करने के लिए। भगवान को साक्षी बनाकर क्या सनातनी-जनता यह कहन के लिए सन्नद्ध है कि सचमुच हमा न का क्या सदुपयोग होरहा है?। क्या सचमुच हमें सत्यमाग बतलाया जारहा है?।

सह स मरणीय एव सर्वात्मना आवस्मरणीय है कि आज तो कुछ पन्थ लिख ही धम्म की निन्दा करते हैं। परन्तु कुछ दिन हतमा य सनातनी-जगत इसी नाशकारणी रूढि का अनुवर्मा ओर बना रहा तो धम्मके नामसे भी लोगा को घृणा हाने लगेगी और सभी के लिए धम्म सवथा निरपन्न ही बन जायगा। इधर कुछ काल से आर्य्यसमाज नामकी एक सस्था सत्यप्रचार के लिए खडी हुई है। उसका ऐसा उद्घोष है कि वेद ही एकमात्र सत्यज्ञान की निधि है। पुराण-ज्योतिष आदि सब मिथ्या ह कपोलकल्पित हैं। कहना न होगा कि वेद की ओट म अ यजाति का आर्य्यधम्म का जैसा विनाश इस अ निविष्टा जाति से हुआ है वैसा सम्भवत और किसी से नही हुआ। सनातनधम्मा समझत नहीं परन्तु मानत ह। यहा तो समझने के साथ साथ मानना भी नष्ट होगया। अपने सभामञ्चा पर आज निदानविद्यामूलक उपासनाकाड को अवैदिक—अशास्त्रीय बतलाने का अक्ष य अपराध करने का साहस किया जारहा है।

देखो सनातनियों क गणेशजा तो इतने मोटे-और उनका वाहन छोटासा चूहा देखो इन पोपाकी पोपलीला-पीली मिट्टी का गणेशजी मानकर यह धूर्त्त पैसा ठग रहे हैं इसप्रकार के कुतर्कों से अहर्निश धम्म को उस वैज्ञानिक धर्म्म को कोसा करते हैं। श्रद्धालु सनातनधर्म्मी लुब्ध हैं। धम्म के रक्षक भमत धर्म्माचार्य्य विलासलीला में मत्त हैं। विद्वान् नामको कलङ्कित करने वाले ब्राह्मण प्रमत्त-मद गर्वित-सरस्वती के अन्यतमशत्रु धनिकों की आराधना में एव विलासनिमग्न सामन्ततन्त्रो की अभ्यर्थना में ( राजभक्ति में ) निमग्न हैं। अटक से कटक और कन्याकुमारी पर्य्यत आज धर्मवृषभ पर सवत्र इसप्रकार खड्ग प्रहार ही होरहा है। न आज सत्यज्ञान के प्रचार के लिए क्षेत्र न सत्यवक्ता को कहीं आश्रय न वैज्ञानिक साहित्यप्रकाशन के लिए आज सम्पन्नों तथा सत्ताधीशों के कोश में द्रव्य।

इत्थभूत सास्कृतिक-धार्म्मिक-अध पतन जसे प्रकान्त घोरतरतम भयावह युग में ऋषिवशज नैष्ठिक ब्राह्मणों का एकमात्र यही कर्त्तव्य शेष रह जाता है कि राष्ट्रीया मूलसस्कृति एव तन्मूलक धम्म के सम्ब व व कालपुरुष की आराधना करते हुए सत्यज्ञानाराधन के सम्मुख सभी प्रकार की विघ्नबाधाएँ सहते हुए अपने स्वाध्यायव्रत पर ही अनन्यनिष्ठा से आरूढ होजाए। स भव ही नही अपितु निश्चित है कि तद्विधा निष्ठा में इन स्वाध्यायनिष्ठो को आपत्ति-परम्पराओं का ही आतिथ्य स्वीकार करना पडगा। किन्तु यही इनका महान् पुरस्कार माना जायगा जिस के आधार पर ही राष्ट्र में पुन वह सास्कृतिक जागरण सम्भव बन

सकेगा जो कि विगत तीन सहस्र-वर्षा से साम्प्रदायिक-वाद-परपरा-निग्रह से अभिभूत ही होता आरहा है।

तथोक्त निदशनो से विज्ञ पाठकों को यह भलीभाति विदित होगया होगा कि आन्तरिन्द्य आत्यप्राणमूर्त असुर एव मृद्गत प्राणरूप असुर दोनो ही अमूर्त है। एव नीरूप असुरप्राण के वधके लिए किसी मूर्त पदार्थ को मध्यस्थ बनाना आवश्यक है। बिना भौतिक निदान के यहा की वैधप्रक्रिया यथावत् समन्वित नही हो सकती। हमारा यह **स्तम्बयजु ( कुशमुष्टि ) इसी प्राणमूर्ति असुर का निदान है।** इस पर स्फ्य का प्रहार करना असुर पर ही प्रहार करना है। दृष्टि इस पर है एव भावना असुरवध की ओर है। यही तो निदान है। भापएन्‌ के जिस प्रदेश पर अध्वर्यु वेदि बनाने वाला है वहा वह उत्तराग्र **कुशमुष्टि** बिछा देता है। यह कुशमुष्टि उस वेदिरूप भूप्रदेश का आवृत कर लेती है। कुशमुष्टि ने भूप्रदेश को क्या आवृत कर रक्खा है असुरोंने ही इसे आवृत कर रक्खा है। कुशमुष्टि को वैदिकभाषा में **स्तम्ब** कहा जाता है। इस स्तम्बरूप नैमित्तिक असुर पर स्फ्यरूप वज्र से मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु प्रहार कर प्रहार से छिन्न भिन्न स्तम्ब को एव उखडी हुई मिट्टी को उत्कर में प्रक्षिप्त कर देता है। जिस मन्त्र से इस **स्तम्ब** का **हरण** होता है वह यजुर्मन्त्र इस कर्म्म का देवता बनता हुआ **स्तम्बयजु** नाम से व्यवहृत होता है। तम्ब इस यजुसे अभिन्न है अत इस स्तम्ब (कुशमुष्टि) को भी **स्तम्बयजु** इस नामसे व्यवहृत किया जाने लगा है। इस स्तम्बयजु का हरण किया जाता है अतएव इस कर्म्म को यज्ञरहस्यवेत्ता **स्तम्बयजुर्हरण** नाम से व्यवहृत करते है। यह स्तम्बयजुर्हरण निदानेन **असुरनिरसन** व्यापार ही है। अर्थात् स्तम्बयजु का इस स्थान से हरण करना असुरो को ही इस वेदिस्थान से बाहर निकालना है। स्तम्बयजु के इसी निदानभाव को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**"तदतन्निदानेन यत् स्तम्बयजु"**

यह स्तम्बयजुर्हरण किया क्यो जाता है? इसका उत्तर है— **देवानवै विधा वै मनुष्या — यद्वै देवा यज्ञेऽकुर्वस्तत् करवाणि।** भौमत्रिलोकी के स्वर्ग प्रदेश में रहने वाले **मनुष्यदेवताओंने** अपनी दिव्यदृष्टि से उस प्राकृतिक तान्त्रिक यज्ञरहस्य को देख कर तदनुसार उन्होंने यज्ञ का वितान किया। इन भौम देवताओ से यह यज्ञविद्या भारतवर्ष के महर्षियो ने प्राप्त की। भौमदेवताओ के यज्ञ में असुर निरन्तर आक्रमण किया करते थे जैसाकि आगे के **देवासुरख्यातिभागोपाख्यानरहस्यब्राह्मण** में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। जिसे आज **एशिया** कहा जाता है वही किसी समय **भौमत्रैलोक्य** नाम से प्रसिद्ध थी।

असुरप्राणकृतात्मा **असुरमानव** एव देवप्राणकृतात्मा **देवमानव** इन दोनों में ( प्रकृतिवत् ) परस्पर सदा स्पर्द्धा चलती रहती थी। **देवता बुद्धिमान् थे परन्तु निर्बल थे। उधर असुर बलवान् थे किन्तु बुद्धिशून्य थे। एशियामाइनर में रहने वाले स्वयम्भू प्रजापति** इन दोनो का ही **निग्रह अनुग्रह** किया करते थे। यद्यपि प्रजापतिने असुरों को **ज्येष्ठपुत्र** समझ कर सख्या एव बल में भी देवताओं की अपेक्षा विशेष समर्थ जानकर भविष्य के कलह को शान्त करने के लिए इन्हे **दायविभाग में** अधिक भूप्रदेश दिया था। **अफ्रीका अमेरिका युरोप** ये असुरो को मिले थे एव सुप्रसिद्ध **एशियाखण्ड देवताओं** को मिला था। कहना न होगा कि एशियाखण्ड के वर्गमील अफ्रीकादि उपर्युक्त तीनों खण्डो के भूप्रदेशों के वर्गमीलों के समतुलन में कुछ भी नही है। यह सब कुछ तो ठीक ठीक हुआ। पिता स्वयम्भू ने पहिले

स ही न्न येष्ठभ्राताओ का आधक स मान कर लिया था। प न्तु त भू प्रनापति का य सम्पूग प्रयास आगे जाकर सवथा यथ ही सिद्ध हुआ। क्याकि असुर बड भा थ उनका तष्णा भी बडी थी। उधर देवता बु न्मान तो थे पर तु भौतिकबल का उनमें अभाव था। य ी कारण था कि ये ज्यष्ठभ्राता अपनी प्रभत म पात्त पर स तोष न कर क नष्ठ भ्राताओ का नो कुछ नाममात्र को मिला था उस भी अपहृत कर लेना चाहते थ। दुष्टबुद्ध असुर सदा इन पर आक्रमण किया करत थ। उचित अनुचित प्रत्येक उपाय से िरन्तर ही व इह्न सत्र त करते रहते थ। इनके आगमन का माग **अफ्रीका क दर** थ। एशिमान्नर में रहने वाले स्वयम्भू के दशन-व्याज से ये एशियाखण्ड म आते र त थ एव तुष्णारूपेग (गुप-चुप) आक्रमण कर दिया करते थ। इस आक्रमण के फलस्वरूप अवा तर युद्धो के आतरिक्त दवता और असुरो म परस्प १ महासङ ग्राम हुए थ।

ऋग्वदसहित म न्न १२ महासङ ग्रामों का बडा रोचक वर्णन हुआ है। **कहना यही है** कि असु निर तर आक्रमण करते हत थ एव दवता अपने बुद्धिबल को यज्ञबल के रूप म परिणत कर इस यज्ञबल से इह्न नष्ट करते रहते थ। एशियाखण्ड को देवताओने अपनी **यज्ञभूमि** मान रक्खी थी जसाकि आगे के ब्राह्मण में स्पष्ट होने वाला है। यज्ञभूमि नाम से विख्यात इस भौमत्रिलोकी पर एव इसमें रहने वाले दवताओ पर दुष्टबुद्धि असुर आक्रमण करत रहत थे। देवता अ यन्त सन्त्रस्त थ। बडे प्रयास से व न्न दुष्टो को परास्त कर अपने यज्ञमण्डल से निकालत कुछ दिनो के अन तर ही पुन ये दुष्ट आ क्रमण कर बैठत। इस आए दिन की आपत्ति को शान्त करने के लिए सदा के लिए ह्न अनपजय्य बनान के लिए देवताओन एक बडा उत्तम प्रकार निकाला। उत्तरदिशा में भप्रदेश (मदान) बहत था। अत आ क्रमणकर्त्ता असुर आक्रमण करके (छापा मार के) लूट खसोट कर वहा छुप जाते थ एव अवसर पात ही पुन निकल आते थ। अग्नि ने इन धूर्तों की यह धू ता दखी और दवताओ से कहा कि कोइ चिन्ता नही यदि इनको भगकर छिपने का अवसर उत्तर में ही मिलता है तो मै उस माग को रोक लेता हू।

जिन समय असुर उस ओर से आक्रमण करते हुये अपने यज्ञमण्डल में आजायेंगे उस समय दक्षिण का माग तुम रोकना उत्तर का माग मै रोकूँगा। इसप्रकार दोनों आर के माग रुक जाने से ये बचकर भाग नही सकगे। यो अपन सम्मिलितरूप से आक्रमण कर उह्न सदा के लिए क्षीणशक्ति कर दे गे। पुन कभी इनका इस ओर आख उठाने का साहस न होसकेगा। ऐसा ही हुआ। अग्नि की उपर्यु क्त म त्रणा से दोनो आर से घिरे हुए असुर भागने में असमथ होते हुए दवताओ के सम्मिलित आक्रमण से सवथा हतवीर्य्य होगए। हा **अररु** नाम का एक असुर देवताओ की आख बचाकर द्यु लोक की ओर भागना चाहता था परन्तु अग्नि वहा खडे जो हुए थ। इन की दृष्टि स भागते हुए अररु पर पडी। और उह्नोंने कहा कि सावधान! यदि उधर गया तो प्राणों से हाथ धो बठगा। द्यु लोक हमारा प्रान्त है। वहा तुझ जाने का क्या अधिकार है। यदि तू भग कर जाना चाहता है तो हम दया कर तुझे छोडते हैं चलाजा अपने गोस्थानरूप वारुणलोक को।

असुरों के रक्षक आप्यप्राणकृता मा **वरुणदेवता** थ। अतएव पूर्वोक्त **आसुर-त्रैलोक्य वारुण-लोक** नामसे प्रसिद्ध थे। यही वारुणलोक [अब्विभाग] लोकपाल वरुण के सम्ब ध से **व्रज गोष्ठान (गोस्थान)** आदि नामो से प्रसिद्ध था। अ तत अग्निदेव से परास्त होकर अररु को अपने इसी लोक

में भाग कर प्राण बचाने पडे । इसप्रकार देवताओंने तीनों लोकों से एव तीनो लोको के कुछ कुछ प्रदेशों को लेकर निर्मित व्रनस्यविष्णु नाम के चतुर्थ लोक से सदा के लिए इन असुरो को निकाल दिया * ।

इसप्रकार भौमदेवताओंने स्वयज्ञमण्डल से असुरो को निकाला था । इनकी प्रतिकृति पर ही अपने वैधयज्ञ का वितान करने वाले भारतवर्षीय ब्राह्मण आज स स्त न जुहरण से उसी घटना का स्मरण कर तद्भावना से अदृष्ट दृष्ट असुरो को नष्ट कर ह । आग्नीध्र नाम का ऋत्विक पूर्वोक्त निदानभाव के अनुसार साक्षात् अग्नि है । यह आग्नीध्र जो दि के उत्तरभाग में जाता है वह मानो असुरो को रोकने के लिए अग्नि ही उत्तर मे जाता है । धर न्तर देवताओं का यजन करने वाला दाक्षिण भाग की ओर प्रतिष्ठित अ वर्यु निदानेन इतर देवताओं का समुच्चय है । यह इधर से माग रोकता है । इसप्रकार निदान के मा यम से स्तम्बयजु हरण के द्वारा सम्पूर्ण असुर इस यजमान के यज्ञमण्डल से सदा के लिए नष्ट करदिए जाते हैं । उस समय उन भौमदेवताओंने उन असुरो को नष्ट किया था आज यह अध्वर्यु इस प्र यत्नक म से यजमान के सम्पत्ति के बाधक जा शत्रु हैं उन्ह इस प्रतिकृतिकर्म्म से नष्ट करता है । यजमान का यज्ञ निर्विघ्न परिसमाप्त होजाता है ।

वैदिक आख्यान आठ भागो में विभक्त हैं जसाकि पूर्व के प्रोक्षणकर्म्म में विस्तार से बतलाया जा चुका है । उन आठो म सातवा उपाख्यान आधिदैविक आधिभौतिक आध्यात्मिक इन तीनो रहस्यो से सम्ब ध रखता है । हमारा प्रकृत आख्यान ऐसा ही आख्यान है । इसका तीनो संस्थाओं से सम्बन्ध है । इन तीनो में सूचीकटाहन्याय से इस आख्यान का आधिभौतिक चरित्र आपके सम्मुख रक्खा गया । अब उसी न्याय से आध्यात्मिक–चरित्र की ओर आपका यान आकर्षित किया जारहा है ।

हमारी अ या मस था म देवता असुर दोनो का साम्रा य है । देवता सूर्य्य से उ पन्न होते हैं एव असुरो का ज म पृथिवी ( दिति पृथिवी एव च द्रमा ( कृष्णपक्ष का कृष्णच द्रमा ) से होता है । इसीलिए चन्द्रमा को एष एव वृत्रो यच्चन्द्रमा ( श १ का ६।८।१८ ) इ यादिरूप स वृत्रासुर कहा जाता है । सौर इन्द्रमय सावित्राग्नि से विज्ञानात्मा (बुद्धि) का निर्म्माण होता है । चान्द्र वृत्रासुर से प्रज्ञानात्मा (मन) का निर्म्माण होता ह । एव भूपिण्डस्थ आसुरप्राणमय पञ्चीकृत मृद्भाग से हमारा पाञ्चभौतिक शरीर बनता है । इसप्रकार शारीरिक जीवात्मा–शरीर मन बुद्धि इन तीन देवासुरविभूतियों से नित्य युक्त रहता है । शरीर एव मन असुरों की आवासभूमि है तो बुद्धि देवताओं का निवास स्थल है ।

---

* उस समय तो सचमुच एशियाखण्ड में केवल देवताओं का ही असप न रा य था । परन्तु आज तो हमारा भावुकता से भारतवर्ष भी हम अपने क्रोड में स्थान नहीं दे रहा ।

चन्द्रमा भूपिण्ड का उपग्रह होने से सूर्य की अपेक्षा भूपिण्ड का अनुयायी रहता है। अतएव भूपिण्डाश-शरीर चान्द्राशरूप मन को सदा अपने और आकर्षित रखता है। सूर्य म पार्थिव प्राणियों की अपेक्षा बहुत दूर पडता है। चन्द्रमा एवं चन्द्रमा म भी अधिक भूपिण्ड हमारे समीप पडता। अत बुद्धि की अपेक्षा शरीर और मन प्रबल रहता है। साथ ही आसुरा भूत शरीर एवं मन क भी से अधिक है एव दिव्यविभूतरूपा बुद्धि एकाकिनी ही है। देवता कम है असुर अधिक एव बलवान् है। अतएव शारीरिक आत्मा पर प्राय शरीर और मन का ही प्रभुत्व रहता है। प्रज्ञामन भू मात्राओं के सम्बन्ध से प्रज्ञामात्रा-रूप मे परिणत होता हुआ इन्द्रियों का सञ्चालक बनता हुआ मासाग्नरूप रस गन्ध स्पर्श शब्दादि विषयों का प्रभु बना रहता है। इसप्रकार आत्मा मन के वशवर्त्ती होकर सदा विषयों का ही अनुगामी बनता हुआ अपने दिव्यस्वरूप से आवृत होता रहता है।

मनोमय आत्मा सदा शरीर की चिन्ता म ही निमग्न रहता है। शरीरबल बढाना शरीर को प्रत्येक प्रकार से सुख पहुँचाना ही इस का चरम लक्ष्य बन जाता है। परिणाम इसका यह होता है कि दिव्यज्योतिर्मय जो आत्मा बुद्धिरूप सौर देवताओं की आवासभूमि था उसमें य मनोमय शरीरमय असुर प्रविष्ट हो पडते हैं। इनके आने से आत्मा अपना प्रकाश अभिभूत कर बैठता है। बुद्धिरूप देवता असुरों का यह आक्रमण रोकने की चेष्टा किया करते है। मनुष्य जब भी किसी आत्मपतनोत्तेजक विषय की ओर झुकता है तो बुद्धि रोकती है कि तुम ऐसा मत करो। परन्तु पूर्वकथनानुसार असुरभावयुक्त मन की प्रधानता इस बुद्धिप्रेरणा को व्यर्थ कर देती है। इसप्रकार मनोमय असुरों के समतुलन म बुद्धिमय देवता पराभूत होजाते है। इस आक्रमण से बचने का आध्यात्मिक-असुरों को सर्वथा पराजित करने का एकमात्र उपाय है — **आत्मयाजी** बनना।

आसुर मन जिन विषयों को लेकर बलवान् बनता हुआ दिव्यविभूतियों को पराजित करने में समर्थ होता है उन विषयों की ओर से आसक्ति हटाने से अपने आप आध्यात्मिक असुरबल घट जायगा एव बुद्धिबल बढ जायगा। देवता जयलाभ कर लेंगे और असुर परास्त होजायगे। शारीरिक-आग्नि को उत्तर म प्रतिष्ठित कीजिए। नाभि से ऊपर का स्थान उत्तर है नीचे का दक्षिण है। इस दक्षिणभाग में अध्वर्यु रूप वायुमूर्त्ति व्यान को बलवान् बनाइए मूलप्रतिष्ठा को दृढ कीजिए उधर से उत्तरस्थ शिराऽग्नि ( मस्तकस्थ षडङ्ग-वैश्वानर ) का बल बढाइए दोनों ओर के देवता जब सावधान होकर **नियमित आहारविहाररूप आत्म-यज्ञ** का जिस दिन यथावत् सञ्चालन करने लग जायगे उस दिन अपने आप असुर परास्त होजायँगे। मिथ्या आहारविहार से विषयानुसधान से शारीरिक-आग्नेय देवताओं का बल घट जाता है असुरों का बल बढ जाता है। जो विद्वान् इस आध्यात्मिक यज्ञरहस्य को समझकर आयुर्वेदोक्त नियम स अपनी जीवनयात्रा का निर्वाह करता है वह कभी भी असुरों को अपने अध्यात्मयज्ञ म प्रविष्ट नहीं होने देता। यह है इस आख्यान का आध्यात्मिक रहस्य। अब सर्वप्रधान **आधिदैविकरहस्य** की ओर ही आपका ध्यान आकर्षित किया जाता है।

इस आख्यान का सम्बन्ध **सागराम्बरा** नाम से प्रसिद्ध **पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ आप** इस चतुर्लोकात्मिका स्तौम्या पृथिवी के साथ समझना चाहिये। ससार का उपादानतत्व शुक्र नाम से व्यवहृत होता है। इस शुक्र की **वाक्-आप-अग्नि** ये तीन अवस्थाएँ हैं। ये तीनों ही अमृत-मर्त्य भेद से दो दो

प्रकार के ह । इन मे अमृता मक वाक् आप अग्नि से तो **अमृतसृष्टि** हाती है एव म य इ ही शुक्रो से **म यसृष्टि** का विकास होता है न म प्रकृत में पृथिवी सस्था के साथ म यशुक्र का ही सम्ब ध समझना चाहिए । भूपिण्ड स्वय आ नमय है । मके चारा ओर **समुद्रमभित ापन्वमानम्** * इस श्रौत सिद्धा त के अनुसार चारा ओर आपोमय पारमष्ठय समुद्र है । इस के चारो ओर वाड मय वदरूप प्राणस्तर है । उधर से आन्ये सबसे ऊपर नाक्स्नर है । इसी के **पुराणाकाश** कहा जाता है । इस वाकस्तर के ( वाड मण्डल के ) भीतर **आपोमय मण्डल** है । स ही **अणवसमुद्र** कहा जाता है । इस आपोमयमण्डल के केन्द्र में **भूपिण्ड** है । इन तीनो स्तरा में से सर्वा त के वाकस्तर को तो छोड दीजिए । क्योकि उसका प्रकृत आख्यान के साथ कोइ विशेष सम्ब ध नही है एव अवाशष्ट **आग्नमूत्ति भूपिण्ड आपोमय मण्डल** इन दो तथ्यो को लक्ष्य बनाइए ।

पूवप्रकरणो में य अनेकधा कहा जाचुका है कि— **अद्ध ह वै प्रजापतेरात्मनो मत्यमासीद द्धममृतम्** इस श्रौत सिद्धा त के अनुसार यह अ निप्रजापति **अमृत मत्य** भेद से दो भागो में विभक्त है । अमृताग्नि **प्राणरूप है** एव म र्याग्नि **भूतात्मक है** । अमृताग्नि को **देवता** कहा जाता है एव म र्यानि को **भूत** कहा जाता है । स्वय भूपिण्ड भूताग्नि की चितिमात्र हैं । अतएव पिण्डा मक इस म य अग्नि को **चित्याग्नि** कहा जाता है । न्स चि याग्न म **अग्नि आप** दोनो ह । पानी एव अ नि के सघात से ही भूपिण्ड का निर्म्माण हुआ है । पानी की उपादानता को लक्ष्य में रखकर जहा न्स भूपिण्ड के लिए **अद्भ्य पृथिवी** यह कहा जाता है कहा आग्न की ( म र्याग्नि की ) उपादनता को लक्ष्य में रखकर न्स के लिए **अग्निभू स्थान** यह कहा जाता है । न्स म याग्निपिण्ड के केन्द्र से वह प्राणाग्न बद्ध रहता है । यद्यपि प्राणाग्नि नि य है । परन्तु जबतक भूपिण्ड नि पन्न नही होजाता तबतक इस प्राणाग्नि को प्रतिष्ठित होने का अवसर ही नही मिलता । जब ाच य भूपिण्ड नि पन्न होजाता है तभी उसके हृदय में इस अमृताग्नि के **निधान** का अवसर आता है । अतएव **चिते निधीयते** न्स यु पत्ति को लक्ष्य में रखकर इस अमृताग्नि को **चितेनिधेय** नाम से व्यवहृत किया जाता है ।

यह प्राणाग्नि— भ पण्ड के केन्द्र में प्रतिष्ठित होकर अपने प्राणरूप गतिध म के कारण गाममण्डल का सम्पादन करता हुआ उत्तरोत्तर आग चलता है । न्सी प्राणाग्न का नाम **तेजोरस है** । यही मन्त्रसहिता में **अङ्गिरा** नाम स यवहृत हुआ है । यह प्राणाग्निरूप अङ्गिरा वस्तुत भूपिण्ड की वस्तु नही है । अपि तु सौर इन्द्रमय सावित्राग्नि सम्ब से प्रवृत्त हाकर न्स भ पण्ड में प्रतिष्ठित होजाता है । **प्राण प्रजानामुदय**

---

**अपा पष्ठमास यानिरग्ने समुद्रमभित पि न्वमानम् ।**
**वद्ध मानो महाँ आ च पुष्कर ाद्वेवो मात्रया वरिम्णा पथम्व ॥**

—यजु स १७ २६।

— वाकपिण्ड रूप ऋक पर आरूढ होकर यह सामा मक प्राण **हिंकार–प्रस्ताव–उद्गीथ–प्रतिहार–निधन** न्न पाच मुख्य पर्वों में परिणत होकर महिमामण्डल का अधि ठाता कैसे बनता ह ? इस विषय का विशद समाधान छान्दोग्य–उपनिषद–हिन्दीविज्ञानभाष्य क **सामप्रपाठक** नाम के द्वितीय प्रपाठक में देखना चाहिये ।

 यप मृच्य न्स सिद्धा त के अनुसार यह सोर अ न– प्राण ाम म य न्त ना है। यह ज तक अपने मौरमण्डल में प्रति ठत रहता है तबतक ता आकप्रणशक्ति–प्रधान रहता हुआ प  प ा ा का आदान करता हुआ य आ ि य नाम स  यवहृत होता है। ए य ी प्र य म ब व म भ  म प्र ता न होकर अङ्गिरा नाम से यवहृत होन लगता है। पार्थिव भौतक रनथ प माणुओ का ाबर ण ( मथन ) करना म आङ्गराप्राण का ही मुख्य काय है। उस एक प्राण का विषरणशक्ति स सम्पूर्ण पार्थिव परमाणु परस्पर आबद्ध रहत ह।

पार्थिव परमाणु अङ्ग है यह अङ्गी है। अङ्गी बन कर यह प्राण तेजोभाव के कारण उत्तरोत्तर विशकालत होता हुआ ऊपर जाता है ऊत्तरोत्तर विस्नस्त होता रहता है। अ एव **अ गान यस्य सोऽङ्गी अङ्गा न्या रसति–प्रस्रवति–विस्रस्तो भवति** न्स यु पत्ति म न्से अ ि कहा जाता है। यहा आकर भलोक की वस्तु बन कर द्यु लोक की ओ जारहा है। उधर से स य म निकलने वाला आा यप्राण निर तर चारा ओर जाता हुआ भापण्ड की ओर भ अ रहा है। जाते हुए अङ्गि ा एव आते हुय आदि य का अन्तरिक्ष म तानून त्र ( स त्र ध–मुठभेड ) हाता है। इसी रहस्य का लक्ष्य म रखकर **आदित्याश्च ह वा अङ्गिरसश्च अस्पद्ध त–वय पूवमेष्याम –वय प वमेष्याम** यह कहा जाता है। कहना यही है कि यह आङ्गराग्नि आगन्तुक है। प्रवग्य–सम्ब ध से जिस म ग स आकर यह भके म प्रतिष्ठित हुआ था ठीक उसी माग से पुन अपने द्यु लोक म चला जाता है। अङ्गिरा के इसी आगति गति विनान को लक्ष्य म रखकर म त्रश्रु ति कहती है—

**इत एत उदारुहन् दिव पृष्ठा यारुहन्।**
**प्रभुजयो यथापथि द्यामङ्गिरसो ययु ॥**

—सामसहिता पू ११२

यह प्राणाग्निरूप अङ्गिरा बाहिर निकल कर जहा जाके अपनी गति समाप्त करना है वहातक का एक मण्डल बनता है। किसी समय ( आदि यावस्थाकाल में–सौरप्राण के आगमनकाल म ) अङ्गिरा स य की वस्तु रहा होगा। परन्तु आज इस भपिण्डके केन्द्र से निकलकर चारो ओर अपना एक स्वत त्र मण्डल ब ाता हुआ तो यह पृथिवी की ही वस्तु माना जायगा। अतएव आपको यह भी मान लेना पडेगा कि जहातक इस अङ्गि राप्राण की व्याप्ति है वहातक का सम्पूर्ण भाग **पृथिवीलाक** ही है। सच पू छिए तो पृथिवीलोक का समपक यह अङ्गिराप्राण ही है। क्योंकि **प्रथिवी** श द का निवचन करत हुए ऋषिया न **यदप्रथयत्–सा प्रथिवी** यह कहा है। यह प्रथन फैलाव है। भापण्ड का फैलाव नही होता अपि तु पिडस्थ प्राणाग्नि का ही फैलाव हाता है। वही **अप्रथयत्** का अधिकारी है। अत हम इसे ही **प्रथिवी** किवा **प्रथिवीका स्वरूपसमपक** कर सकते हैं। **भूपिण्ड पिण्ड है** एव **प्रथिवी मण्डल है**। **भूपिण्ड भूतप्रधान है** एव **प्रथिवीमण्डल प्राणप्रधान है**।

जो प्राणाग्नि भपिण्ड के केन्द्र स निकल कर भपिण्ड के पृष्ठ पय्यन्त याप्त ह उसे तो भपिण्ड म ही अ तभ त मान लीजिए एव भपृ ठ से आगे चलिए। पृष्ठ स परिधि पय्यन्त याप्त इस प्राणाग्न की **घन तरल–विरल**–ये तीन अवस्थाए हाजाती है। जहातक घन अग्नि रहता ह वह प्रदश **वाङ्मयस्तोम** की अपेक्षा से **त्रिवृत्स्तोम** कहलाता ह। इस म **अग्नि की घनावस्था** किवा **घनावस्थापन्न प्राणाग्नि** प्रतिष्ठित रहता है। जहातक तरल अ नि व्याप्त रहता है वह प्रदेश **पञ्चदशस्तोम** नाम स व्यहृत होता ह। एव जिस प्रदेश में विरल अग्नि प्रतिष्ठित रहता है वह **एकविशस्तोम** कहलाता ह। इसप्रकार उस पृथिवी

मण्डल में त्रिवृत् पञ्चदश एकविंश य तीन स्वतन्त्र प्र श बन जाते ह। इसी आधार पर तो— एक सन् त्रधामान याञुरुत यह कहा जाता ह। त्रिवृ प्र श म अग्नि स्वस्वरूप से विकसित है। अग्नि को भूस्थान कहा जाता है। अतएव इस त्रिवृ तामरूप घनाग्निलोक को (उस महापृथिवी में अ तर्भुक्त) पृथिवीलोक कहा जाता ह। ६ से १५ पर्यन्त के पञ्चदशस्तोम में अग्नि तरल बनकर वायुरूप म परिणत होजाता है। वायु के त्र म मे यह प्रदेश अन्तरिक्ष नाम से व्यवहृत होता है। १५ से २१–पर्यन्त का एकविंशस्तोमात्मक प्रदेश विरल अग्निरूप आदित्य की प्रतिष्ठाभमि होने से द्युलोक कहलाता ह।

तात्पर्य इसका यही हैं कि पार्थिव अग्नि ज्यो ज्यो ऊपर बढता है त्यो त्यो वह सूक्ष्म होता जाता है। इसी का तो नाम वितान है। भूपिण्ड से २ व अहर्गण पर सूर्य है। उस स्थान पर पहुच कर यह आङ्गिरस अग्नि सौर आदित्यधर्मों से सश्लिष्ट होकर स्वय भी आदित्यरूप ही बन जाता है। जिस पर आप बैठ हैं वह भू है। सूर्यपरण स्व है। भूपिण्ड एव सूर्यपिण्ड का अन्तराल प्रदेश भुव है। भू चित्याग्निमय है। अन्तरिक्ष मरुद्वायुमय ह। एव सूर्यापिण्ड सावित्राग्निरूप आदित्यमय है। इस त्रिलोकी को रुद्राग्नि क स बन्ध स रोदसी नाम स व्यवहृत किया जाता है। प्रकृत में इस त्रिलोकी का कोइ सम्ब ध नही है। अपितु रोदसी त्रिलोकी का जो एक भूपिण्डात्मक भूलोक है उसमें प्रतिष्ठित जो पार्थिव अङ्गिराप्राण है उसी के वितान से रोदसी त्रिलोकी से अपनी सवथा स्वतन्त्र सत्ता रखने वाली जो स्तौम्यत्रिलोकी है उसीका यहा सम्ब ध है।

स्तौम्यत्रिलोकी एक महापृथिवी है। इस महापृथिवी के गर्भ में त्रिवृत्–पञ्चदश–एकविंश भेद से तीन लोक हैं। जहा रोदसी–त्रैलोक्य क लोक भ भुव स्व इन नामो स व्यवहृत होते हैं वहा इस स्तौम्यत्रिलोकी के तीनो लोक पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ इन नामो स प्रसिद्ध हैं। इस सवथा विभक्त लोक व्यवस्था के रहस्य को न जानकर अज्ञ मनुष्य भ आदि का पृथिवी आदि के साथ परस्पर पर्याय सम्बन्ध समझा करते ह। यदि द्यु और स्व एक ही वस्तु होती तो— दिव च पृथिवीं चान्तारक्षमथो स्व यह कैसे कहा जाता? प्रकृत विषय यही है कि स्तौम्य त्रलोकी एक महापृथिवी है। इसका आधार भूपिण्ड है। भूपिण्ड का केन्द्रस्थ आत्मा मन प्राणवाङ्मय है। यह आत्मवाक जहाँतक जाता है वह मण्डल वषट्कार कहलाता है। वाक गान त है। ये सन्त्र है।

३ ३ गो का एक एक अहर्गण होन से ३३ अहर्गण होजाते हैं। अवशिष्ट १ वाँ चतुस्त्रिंश प्रजापत है। इनमें ३ अहर्गणो का भोग तो पिण्ड न प्राण में होजाता है। शेष ३ अहर्गण भपृष्ठ से मण्डल की परिधि पर्यन्त या त है। भ परिस्थ तीन अहर्गणों मे ६ के योग स त्रिवृत् (९) –६ के योग से पञ्चदश (१५ पुन ६ के योग मे एकविंश (२ ) पुन ६ के योग से त्रिणव (२ ) पुन ६ के योग से त्रयस्त्रिंश (३३) स्तोम का स्वरूप नि पन्न होता है। पृथिवी के २१ व अहर्गण पर सूर्य है। अभी वाङ्मयी पृथिवी के ११ अ र्गण अवशिष्ट हैं। अङ्गिराप्राण के सम्बन्ध से जहा पृथिवी की सत्ता २१ पर्यन्त(सूर्य पर्यन्त) मानी जाती है वहा इस वषट्कार के स बन्ध से पृथिवी की सत्ता सूर्य से भी ऊपर पर्यन्त मानी जाती है। तभी तो पुराण का— पृथिवी के पुष्करद्वीप में सूर्य ह यह कहना अ वर्थ बन जाता है।

सूर्य को— असौ वा आदित्य एष रथः (शत ६।४।१।५) के अनुसार रथ कहा जाता है। पार्थिवसाम उपर्युक्त कथनानुसार इस सूर्यरथ का भी तरण कहा जाता है। अतएव इस पार्थिवसाम को रथन्तर साम कहा जाता है। जहातक इस रथन्तर की सीमा है वहातक हमारी सागराम्बरा पृथिवी है। २१ व अहर्गण पर्यन्त प्राणाग्निस्तर है। एव ३३ पर्यन्त आपस्तर है। तीसरा वाङ्मय वाक्स्तर गायत्र त्रैष्टुभ जागत-भावापन्न छन्दोमा नाम के युग्मस्तोम के सम्बन्ध से ४८ पर्यन्त जाता है इसे ही विज्ञानभाषा म पारावतपृष्ठ कहा जाता है। इसे अप्राकृत समझकर छोड दिया गया है। इसप्रकार सागराम्बरा पृथिवी में क्रमश त्रिवृत् पञ्चदश एकविंश त्रयस्त्रिंश इन चार स्तोमभेदों से क्रमश पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ आपः ये चार लोक होजाते हैं। इन चारों में क्रमश अग्नि वायु आदित्य वरुण ये चार देवता प्रतिष्ठित हैं। घनाग्नि घनता के तारतम्य से आठ भागों में विभक्त है ये ही आठ वसु हैं तरलाग्नि (वायु) तरलता के तारतम्य से ११ भागों में विभक्त है ये ही ११ रुद्र हैं। विरलाग्नि विरलता के तारतम्य से १२ भागों में विभक्त है। ये ही १२ आदित्य हैं। इन तीनों विभिन्न प्राणों के सयोजक नासत्य-दस्र नाम के दो प्राण साध्य ( त्रिवृत् पञ्चदश की एव पञ्चदश-एकविंश की सन्धि में रहने वाले) और हैं। इसप्रकार सम्भूय ३३ प्राण होजाते हैं।

एक ही अग्नि अग्नि-वायु-आदित्य बना। ये ही तीनों अवस्थातारतम्य से ३३ होगए। इसलिए हम कह सकते हैं कि इस पूर्ण देवाववत्त एकमात्र अग्नि में ही अन्तर्भूत है। प्राणाग्नि को पकड ली जाए ३३ सों देवता गृहीत होजायगे। यही कारण है कि वायु-इन्द्र-वरुण-नासत्य दस्र-आदि सभी देवताओं के लिए अग्नि में ही आहुति दे दी जाती है। अग्नि स्वविशकलनधर्म से सब में तत्तदाहुतिभागों को विभक्त कर तत्तदेवताओं में पहुचा देते हैं। इसी विज्ञान के आधार पर अग्नि सर्वा देवता – अग्निमुखा वै देवा अग्निपुरोगा सर्वे देवा प्रीयन्ताम इत्यादि कहा जाता है। भूपृष्ठ से सलग्न रह कर (२१) एकविंश-स्तोम पर्यन्त व्याप्त दूसरे शब्दों में त्रैलोक्य में व्याप्त ३३ भागों में विभक्त इस आग्नेय प्राण ही का नाम ( देव नामक) देवता है। इस प्राणाग्नि में सोमाहुति होरही है। इसी सोमाहुति का नाम यज्ञ है। त्रैलोक्यरूपा महापृथिवी वेदि है। इस पर देवता यज्ञवितान कर रहे हैं। अग्नीषोमात्मक इसी प्राकृतिक नित्य यज्ञ से प्रजा की रक्षा होरही है उत्पत्ति होरही है। उपर्युक्त इन्हीं ३३ यज्ञिय देवताओं का निरूपण करती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

**इति स्तुतासो असथा रिशादसो ये स्थ त्रयश्च त्रिंशश्च ।**
**मनोर्देवा यज्ञियास ॥**

—ऋक् ८।३ । ।

उक्त ३३ सो देवताओं का विकासस्थान वही भूकेन्द्रस्थ उक्थरूप प्राणाग्निरूप अथर्वसहितादि में स्कम्भ नाम से प्रसिद्ध दैनन्दिनगतिका प्रवर्तक बनता हुआ तद्द्वारा अहोरात्र का सम्पादक बनता हुआ भूपिण्ड की उत्तर दक्षिण की अन्तिम सीमा में प्रतिष्ठित होकर क्रमश सुमेरु कुमेरु नाम से प्रसिद्ध होता हुआ उत्तरदक्षिणध्रुवकीलक से नित्य बद्ध रहकर अपने स्थान में ही घूमता हुआ २४ अश के व्यासार्द्ध से वृत्त बनाकर ४८ अश के परिसर ( घेर ) में व्याप्त रहता हुआ अश्वपशु का प्रवर्त्तक अक्ष नाम से प्रसिद्ध प्रजापति ही इन ३३ प्राणदेवताओं का प्रजनयिता है। इसी उक्थ से अर्करूप ३३ देवता क्रमश वितत

होते हुए २१ व अहगण पर्य्यन्त या त हारह है। अत इन देवताओ को हम अवश्य ही प्राजाप य (प्रजापति की सन्तान-प्रजापतिप्राण के सतनन रूप) कह सकते है।

२१ व अहगण के ऊपर हमन आपालाक बतलाया है। इसमे प्रधानरूप से सवरणधर्म्मा वरुण-देवता का साम्रा य है। आ नप्राण विकासशील है तो यह वरुण सकोचशील है। ग्रथि खोलना प्राणाग्नि का जहा स्वरूपधम्म है व ा ग्रथि लगा दना वरुण का स्वाभाविक कर्म्म है। इसी वरुणमण्डल में भृगु का विकास होता है। निआण सन् ग छति के अनुसार जो त व अपने सकोचध र्म से वस्तु को अपने उदर म बद्ध करता हुआ चलता है वही भृदगु कहलाता है। भृद्गु ही देवताओं की परोक्षभाषा में भृगु नाम से प्रसिद्ध है। आङ्गरा जहा उत्तरोत्तर रसनधर्म्मा विश्लशनशील) था वहा यह भृगु उत्तरोत्तर सगठनधर्म्मा है। वारुण मण्डल में ही इसका विकास रहता है। अतएव सके लिए भृगुर्नै वारुणि यह कहा जाता है। जिसप्रकार प्राणाग्निरूप अङ्गिरा नि की घन तरल विरल ये तीन अवस्थाए हैं एव व ही तीनो अवस्थाए जस अग्नि वायु आदित्य इन तीन नामो से प्रसिद्ध हैं ठीक इसी प्रकार इस सकोचधर्म्मा भृगु की भी तथोक्त तीन अवस्थाए हैं। इन्ही तीनो अवस्थाओ को क्रमश आप -वायु -सोम - इन नामों से व्यवहृत किया जाता है।

उक्त अवस्थाओ के कारण तीनो त व सवथा पृथक पृथक् नाम रूप क म वाले बन जाते है। आपो-भाग म असुरप्राण प्रतिष्ठित रहता है वायु मे ग धवप्राण की सत्ता है एव सोम मे पितरप्राण रहता है। दूसरे श दो में आप्यप्राण वाय यप्राण साम्यप्राण ही क्रमश असुर ग धव एव पितर हैं। ये तीनो सहज मा है। अतएव तीनो प्राणो का एक दूसरे के साथ सम्ब ध रहता है। यही कारण है कि जहा आ यप्राण को प्रधानरूप से असुर माना जाता है वहा वायुगत आप्यप्राण के लिए— अन्तरिक्ष वा अनुरक्षश्चरति अमूलमुभयत परिच्छिन्नम यह कहा जाता है। आ तरिक्ष्य वारुणवायु में आसुरप्राण प्रविष्ट रहता है यह पहिले ही कहा जाचुका है। सहज मा सोम भी ( पितर भी ) इससे असस्पृष्ट नही है। अतएव जबतक सोम आपोमण्डल में रहता है जबतक यह भी वृत्र असुर ही कहलाता है।

इसप्रकार आपोरूप भृगु की तीन अवस्थाओ से असुर तीन भागो में विभक्त होजाता है। प्रत्येक आङ्गिरस देवता के साथ आशिकरूप से त्रिधा विभक्त इस आ प्य असुरप्रा ा का सम्ब ध रहता हैं। देवता ३३ हैं। प्रत्येक में तीन तीन असुर हैं। इसप्रकार देवताओ की अपेक्षा ये त्रिगुणित ( तिगुने ९९) होजाते हैं। ये असुर जब भी त्रलोक्य में आक्रमण करते हैं सवत्र अ धकार होजाता है। रात्रि में वारुणप्राण का पूर्ण विकास है। अतएव रात्रि को वारुणी कहा जाता है रात्रि वरुण के सम्ब ध से ही असुरो की अवासभमि है। इसके आगमन से अह कालाधिष्ठाता ज्योतिम्मय दवता सवथा पराभत होजाते हैं।

होता क्या है इन्द्र दध्य ड् अथर्वा की अस्थि का वज्र बना कर इन ९९ असुरो को नष्ट कर देते हैं। अथर्वा पारमेष्ठय त व है। इसी को आपोमय मण्डल कहा जा ा है। आप की अवस्था-विशेष को ही सोम बतलाया गया है। इस सोम की वृत्र इन्दु पवमान अप्तु आदि १ प्रधान जातिया हैं। इन दसों मे जा एक वृत्र नाम का सोम है उस की ध्रुव धत्र धरुण धम्म ये चार अवस्थाएँ है। भूपिण्ड पथर एव ओर ओर घनद्रव्यों में रहने वाला घनतास पादक वृत्रसोम ध्रुव है। इसीको अश्मासोम भी

कहा जाता है पानी घृत तल आद तरल पदार्थों म रहने वाला तरलताम पाटक वृत्रसोम धत्र नाम मे यवहृत होना है। वायु स्प्रीट इथर प्राण आदि विरल प र्थों म रहन वाला विरलता–स पादक सोम धरुण नाम से व्यवहृत होता है एव रूपादि गुणा म रहने वाला गुणभाव–सम्पा क वृत्रसोम धर्म्म नाम से प्रसिद्ध है।

वदिक–परिभाषा में घन तरल विरल भाव के लिए क्रमश दधि घृत मधु ये तीन श द प्रयुक्त हुए ह। पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ म क्रमश घनाग्नि तरलाग्नि विरलाग्नि प्रतिष्ठित हैं। इसी विज्ञान को लक्ष्य म रखकर इन तीनो के लिए— दधि हैवास्य लोकस्य रूपम् घृतमन्तरिक्षस्य मध्य–मुष्य ( शत ७ का कूर्मचितिब्राह्मण ) यह कहा जाता है। बतलाना यही है कि दधि श द घनभाव का वाचक है। उधर पूर्वोक्त चतुर्विध वृत्रसोमो में घनता–स पा क अश्मासोम है। अतएव हम इसे इस घन वभाव के का ण अवश्य ही दधि नाम से व्यवहृत कर सकते ह। हमारे शरीर में अस्थि (हड्डी) का निर्म्माण इसी दधि नामक अश्मासोम से होता है। पत्थर म जो आप घनता दखते ह वह इसी अश्मासोम की कृपा है। इसप्रकार इस घनता से इस घनसाम को हम दधि अस्थि अश्मा आदि सभी नामा से व्यव हृत कर सकते हैं। यह भावसोम भौतिक है। भत की प्रतिष्ठा प्राण है। प्राण की विकासभूमि भत है। जो पारमेष्ठ्य अथर्वाप्राण स्वविकास के लिए इस अस्थिरूप दधिसोम ( अश्मासोम ) का याञ्चा करता है अपेक्षा रखता है दसरे श ो में जो प्राण इस अश्मासोम से युक्त रहता है वही— दधिसोमञ्चते अपेक्षते इस व्युत्पत्ति से द यङ् नाम से प्रसिद्ध है। प्राण को ही प्राणा वा ऋषय इस सामान्य परिभाषा के अनुसार ऋषि कहा जाता है। अतएव अश्मासोमय इस आथवणप्राण को दध्यङ्–ऋषि कहा जाता है। पुराणपरिभाषा में यही ऋषि दधीचि नाम से प्रसिद्ध हुए ह। साथ ही आपको यह भी स्मरण रखना चाहिए कि जो मनुष्यऋषि जिस प्राण–ऋषि का प्रथमद्रष्टा होता है वह अपने जन्मनाम से प्रसिद्ध न होकर उस मौलिक ऋषिप्राण के नाम से ही प्रसिद्ध होता है। इसी पौराणिकी सामान्य–परिभाषा के आधार पर जिस ऋषिने सवप्रथम इस दधीचि प्राणर्षि का प्रत्यक्ष किया था वह और उसके वशधर भी दधीचि नाम से ही प्रसिद्ध हुए। धीचि ऋषि के आत्मा में इसी द यङ् प्राण की प्रधानता थी। गोत्रसृष्टिविज्ञान * के अनुसार दधीचि ऋषि ही सुप्रसिद्ध दाहिमा ( दाधीच ) नाम की ब्राह्मणजाति की मूलप्रतिष्ठा है। दधीचि ऋषिप्राणकृतात्मा दधीचि नाम के मनुष्य–ऋषि इस जाति के मूलपुरुष थे। इसी वशपरम्परा से यह प्राण और और ब्राह्मणजातियों की अपेक्षा इस जाति में प्रधानरूप से विकसित रहता है। दधीचित व अश्मासोम के सम्बन्ध से अभेद्य है। और तो और आसुरप्राण भी यहा आके सवथा परास्त होजाता है जैसा कि अनुपद में ही पाठक दखग।

इस प्राण में मृदुता का सवथा अभाव है। यह प्राण अत्यन्त ही वक्र है। इस पर किसी का आघात सम्भव नही है। जिस प्रकार वसिष्ठादि प्राण मृदुभाव–सौहाद आदि ऋजुधर्म्मों का विकास करते हैं ठीक इसके विपरीत यह प्राण जिसके भी आत्मा में प्रधानरूप से विकसित रहता है वह नरश्रेष्ठ मृदुभाव–सौहाद ऋजुता आदि विभूतियो से तटस्थ ही बन जाया करता है।

---

* ऋषिप्राण किस क्रम से गोत्रसृष्टि करते हैं? सगोत्रो में विवाह–सम्बन्ध क्यो नही होता? इत्यादि प्रश्नों के समाधान के लिए ऋषिस्वरूपपरिचय नामक स्वतन्त्र निबन्ध ही देखना चाहिए।

प्रकृत म हमें केवल यही बतलाना था कि परमेष्ठी अथवा में प्रतिष्ठित रहने वाला द यड् सोम साक्षात् वज्र है। इस अस्थिसोम का वज्र बनाकर ही इन्द्र उन तमोमय रात्रिगत ९९ असुरों को नष्ट कर डालते है। वस्तुस्थात यही है कि यह अ मासोम दाह्य है। उधर सौर सावित्राग्नि दाहक है। इस अश्मासोम की सौर अग्नि में आहुत होती। २५ व अहर्गण पर सौम्यविश्व न प्रतिष्ठित है। विद्युत इन्द्र है। इसके आकर्षण से आ बिन व अश्मासोम सौराग्नि म आहुत होता है। सोम का आग्न मे आहुत होना ही सौ य विद्युत् का असुरा पर वज्र प्र ार करना है। क्याकि सोमाहुति के अव्यवहितोत्तरकाल मे ही ज योतिषा नितमो वज्र य इस सिद्धा त के अनुसार सवत्र प्रकाश होजाता है। इसप्रकार रूपाविष्ठाता इन्द्र की कृपा से ९९ असुर नष्ट होजाते ह। सवत्र प्रकाशमय ३३ दव देवताओं का साम्रा य होजाता है। अहोरात्र के सम्बन्ध म यह कौतुक प्रतिदिन हुआ करता है। सी विज्ञान को लक्ष्य में रख कर मन्त्रश्रुति कहती है—

**इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुत ।**
**जघान नवतीर्नव ॥**

—ऋक् स १म ८४सू १३म

जिस प्रकार ३३ आग्नेय देवता भूपिण्डकेन्द्रस्थ प्रजापात से उत्पन्न हुए है एवमेव इन ९९ असुरों की मूलप्रतिष्ठा भी वही न यप्रजापात है। भूपिण्ड का निर्माण अपतत्व और अग्नि से हुआ है यह प्रकरण के आरम्भ म ही कहा जाचुका है। यह आप भृगु है एव अग्नि अङ्गिरा है। नम्यप्रजापति सृष्टि की कामना करते हैं। कामना के अन तर व तदनुकूल तप करते है। यह तप इन्ही दोनो से सम्बन्ध रखता है। भृगूणामङ्गिरसा तपसा तप्य ध्वम् के अनुसार प्रजापति का तप ( प्राणव्यापार ) भृगु अङ्गिरा मक है। वे इन्हा पर व्यापार करत ह। इस व्यापार से पानी का स्नेहधम्म एव अग्नि का तेजोधम्म पानी का शीतभाव एव अग्नि का उष्णभाव ( रासायनिक सयोग से ) प्रतिमूर्च्छित होजाता है। फलत अनु णाशीत भूपिण्ड का निर्माण होजाता है। भूपिण्ड में दोनो की सत्ता है। इनमें आग्नेयप्राण का विकास जैसे देवता है तथव आप्य भागवप्राण का विकास पूवकथनानुसार असुर है। दोनो प्राजापत्य हैं।

जसे भूपिण्ड के केन्द्र से विनिगत ३३ विध अङ्गिराप्राण याप्त होता है एवमव देवप्राण के साथ साथ ही भूकेन्द्र से विनिगत विरावी असुर भी त्रलोक्य पर आक्रमण करत हैं। आग्नेय प्राण ऊर्ध्वगामी होता है। प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलन हविर्भुज यह सभी जानते है। अत इनका ( देवताओं का ) बल ऊपर जाते समय अधिक रहता है। पानी निम्नगा है। अत केन्द्राघात से प्रक्षिप्त होता हुआ भी आप्यप्राण कठिनता से ऊपर चढता है। चढता अवश्य है इसीलिए तो श्रुतिने दोनों की स्पर्द्धा बतलाइ है। परन्तु इस चढने में आग्नेय प्राण ( देवता ) प्रबल है इसलिए देवता असुरो को जीतते रहते थे यह भी कहा है। भूसृष्टिकाल की इस आरम्भिक स्थिति का ही निरूपण करते हुए भगवाद् याज्ञवल्क्य कहते हैं—

**देवाश्च ह वा असुराश्च उभये प्राजापत्या पस्पृधिरे। ते ह स्म यद्देवा असुरान् जयन्ति, ततो ह स्मैवैनान् पुनरुपोत्तिष्ठति ॥८॥**

जिस समय भूसृष्टि का आरम्भकाल था जिस समय भूपिण्ड एवं मण्डलावस्था का निर्माण हुआ था उस समय की स्थिति को लक्ष्य में रखकर भी- देवाश्च ह वा या कहा गया है। सचमुच उस समय तो देवता असुरों को निकालते रहते थे। और पुनः पुनः आक्रमण किया करते थे। परन्तु आज यह बात नहीं है। आज देवताओंने उत्तर भाग में अग्नि को प्रतिष्ठित कर दिया है। अतः आज असुर सर्वथा परास्त होगए हैं। आज ये असुर त्रैलोक्य से निकल कर अपने आपोमय चतुर्थ लोक में ही चले गए हैं। तात्पर्य इसका यही है कि प्रत्येक वस्तु वृत्त में किंवा पिण्ड में केन्द्र परिधि (परिधि) ये दो भाग रहते हैं। केन्द्र तत्वृत्त का मूलप्रतिष्ठा मानी जाती है। इस केन्द्रबिन्दु को ही विज्ञानभाषा में उत्तर कहा जाता है।

यह हम पूर्व में बतला चुके हैं कि ऊंचा नीचा यह व्यवहार उत्तर दक्षिण नाम से प्रसिद्ध है। प्रवि की प्रत्येक बिन्दु में सर्वोन्नत स्थान हृदय ही है। अतएव ऊर्ध्वमूलोऽवाक् शाख इत्यादिरूप से इस हृदय को ही 'ऊर्ध्व' कहा जाता है। हृदय से परिधि की प्रतिबिन्दु नीची मानी जाती है। हृदयबिन्दु उत्तर है एवं परिधिभाग दक्षिण है। यहां भी आप इन दोनों का मेल देख रहे हैं। देवप्राण २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त है। अतः इनकी अपेक्षा यहां तक एक अग्नि की परिधि माननी पड़ेगी। भूकेन्द्र से निकलने वाला देवतामय प्राणाग्नि २१ पर्य्यन्त अपना एक मण्डल बनाता है। मण्डल का २१ वां स्थान परिधि का प्रवर्त्तक है। भूपिण्ड को केन्द्र में प्रतिष्ठित करते हुए २१ वें अहर्गण से उस पिण्ड के चारों ओर एक वृत्त बना दीजिए यही वृत्तसीमा इस प्राणाग्निमण्डल की परिधि बनेगी। उक्त परिभाषानुसार यही परिधि दक्षिणा दिक् है एवं भूकेन्द्र उत्तरा दिक् है। इसमें वही अग्निप्रजापति प्रतिष्ठित है। आग्नेय प्राणदेवता सृष्टिविकासक्रम से जिस दिन इस उत्तरस्थ (केन्द्रस्थ) अग्निबल को अपनाते हुए स्वयं दक्षिणरूप परिधि पर्य्यन्त व्याप्त होगए उसी दिन से असुर सर्वथा अनपजय्य बन गए।

बात यह हुई कि केन्द्रस्थ प्राजापत्याग्नि के परिभ्रमण से भूपिण्ड घूमने लगा। इस स्वात्मपरिभ्रमण से सूर्याकर्षण के द्वारा भूमण्डल सूर्य्य के अनुगत होता हुआ सम्वत्सर के साथ युक्त होगया। सम्वत्सर-मण्डल में कभी असुर प्रविष्ट नहीं होते। इसप्रकार अग्नि की कृपा से सम्वत्सरभोग्या बनती हुई स्तोमत्रिलोकीरूपा महापृथिवी आपोमय असुरों से सर्वथा ही पृथक् होगई। देवव्याप्ति भूकेन्द्र से चारों ओर २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त होगई इसके ऊपर ३३ पर्य्यन्त आपोमय असुरों की व्याप्ति होगई असुर और देवताओं की आवासभूमि सर्वथा पृथक् होगई। यही चौथा आपोमय मण्डल ब्रध्न कहलाता है। इसे ही साम-वेद की परिभाषा के अनुसार गोसव कहा जाता है। पुराणपरिभाषानुसार यही गोलोक नाम से प्रसिद्ध है। इसी के लिए प्रकृतब्राह्मण में गोष्ठान शब्द प्रयुक्त हुआ है।

आज भी गोस्थान (जहां गाएँ रहती हैं) गाय का ठान नाम से प्रसिद्ध है। गोस्थान ही गोष्ठान है। इसी को वैष्णवधाम कहा जाता है। तात्पर्य्य यही है कि पञ्चप्रकृतिविज्ञान के अनुसार स्वयम्भू परमेष्ठी सूर्य्य चन्द्रमा पृथिवी विश्व के इन पांचों पर्वों में क्रमशः प्राण-आप-वाक्-अन्न अन्नाद ये पाँच प्रकृतियाँ प्रतिष्ठित रहती हैं। इनके आधार पर क्रमशः ब्रह्मा विष्णु-इन्द्र-सोम-अग्नि ये पांच देवता उक्त पाचों पर्वों में प्रतिष्ठित रहते हैं। इस सृष्टिक्रमानुसार आपोमय परमेष्ठी में विष्णु का साम्रा

ेय है । इसी में इडा-उरु ा ये तीन त व उ पन्न होते ह । विश्व के य चयावत् भूतो को उ पन्न करने वाले अ ययपुरुष के मन -प्राण-वाक स अनुगृहीत जीवनीय सोमरसमूर्त्ति पारमेष्ठ्यत व को ही गौ कहा जाता है । इमकी ज मभूमि यही वि णुधाम है एव मञ्चरणभूम सौरत्रिलोकी है। इस गौत व का सवप्रथम इस सूर्य्य म ही श्मिरूप से विकास होना है। अतएव आय गौ पृश्निरक्रमीदसदन्मातर पुर पितर च प्रयन्त्स्व यादिरूप म सूर्य को भी गौ कहा जाता है । सूर्य्य में आकर यह पारमेष्ठ्य गौत व सहस्रधा-विभक्त होजाता है। भी ामाहस्री के सम्ब ध स सूर्य्य को— सहस्रदीधिति - सहस्रांशु इ यादि नामो स यवहृत किया जाता है । गा रहती ह अपने ठान म विचरती है स त्र । प मे ठी इनका ठान (स्थान) है सम्पूर्ण सौर ब्रह्माण्ड इनके पर्य्य टन का स्थान है।

त्रैलोक्य में ऐसा काइ पदाथ नही जो बिना इस पारमेष्ठ्य गौत व को आधार बनाए अपनी स्थिति रख सके। गौत व के इसी धम्म को लक्ष्य में रखकर गौर्वा इद स वं बिभर्त्ति ( श ब्रा ५।१।२।१४।) यह कहा जाता है । न केवल भूत ही अपितु दवता भी इस गौत व के आधार पर ही जीवित हैं । गौ को वैश्वदेवी कहा जाता है । ( देखिए गोपथ ब्रा उ ३।१६ )। गौ देवताओ का मनोता है [ कौ ब्रा १ ।६। ] । पारमेष्ठ्य साम की अजस्रधारा इसी से सूर्य्य में आती है [ श ।५।२।१६] । उसका आगमन सहस्रधाराओं से होता है । इसके उत्स [थन] से सोम की हजार धाराए निकलती हैं [ श ७।५। । ३४। ] । गौ के द्वारा आहुत सोम से देवता बलवान् बने ज्योतिम्मय बने । इसी बल से पूर्वोक्त देवताओन असुरों का नाश किया । इसी अभिप्राय म ताण्ड्यश्रुति कहती है —

**'गद्धै तद् वा असुरानेभ्यो लोकेभ्यो गोवग स्तद्गोगोंत्वम्'**

ता ब्रा १६।२।३ ।

परमष्ठी से चलकर इस प्राण का प्रथम विकास सूर्य्य में होता है । यहा आते ही यह सहस्रधा विभक्त होजाती है । सहस्रधा विभक्त स गौत व का हमारी पूर्वोक्ता स्तौम्यत्रिलोकीरूपा महापृथिवी के साथ सम्ब ध होता है । स्तौम्यत्रिलोकी में हमन क्रमश अग्नि यष्ठ - वसु वायु येष्ठ ११ रुद्र एव आदित्य ( इ द्र) ज्येष्ठ १ रुद्रा की सत्ता बतलाइ है । इन तीना दवताओ में क्रमश ३३३-३३३ ३३३-इस क्रम से गौत व प्रतिष्ठित होजाता है । १ गा वच जाती है । इमी को कामगवी कहा जाता है । पार्थिव वसदेवतामयी ३३३ गौ पार्थिवसम्पत्ति की अधिष्ठात्री है । आ तरिक्ष्य रु देवतामयी ३३३ गौ आन्तरिक्ष्यफल की अधिष्ठात्री है एव दि य आदि यमयी ३३ गौ कवल दि यफल की ही अधिष्ठात्री है । पर तु यह कामगवी त्रैलोक्य मे आधिष्ठानरूप से याप्त होती हुई त्रैलोक्य की सम्पत्ति देने की शक्ति रखती है ।

६६ गो ऋतभावापन्न हैं एव कामगवी स यभावापन्ना है । प्र येक अहोरात्र में [ दिनरात में-२४ घ टे में ] इन हजारो गौओं का प्रत्येक प्राणी के साथ [पार्थिवपरिभ्रमण के द्वारा ] भोग होता है । जिस समय प्राणी के आ मा में कामगवी नाम की स य गौ का भाग होता है उस समय इसके मुख से जो कुछ निकल जाता ह । वह अवश्य ही स य होजाता है । कामगवी की इसी स यशक्ति को लक्ष्य में रखकर ऋषियों न आदश दिया है कि- शुभ ब्रूयात् शुभ ब्रूयात् । तुम सदा शुभ बोलो कभी मुख से बुरे श द न

निकालो। यदि तुम किसी समय अशुभ बोलोगे और दुर्भाग्य से उस समय यदि तुम्हारे आत्मा में कामगवी का भोग होरहा होगा तो तुम्हारा कहना सत्य होजायगा। इसी आधार पर आज भी लोक में यह किंवदन्ती प्रचलित है कि **भाई थोड़ा सोच समझकर बोला करो। विदित नहीं किस समय तुम्हारे मुख से निकला हुआ सच ही होजाय। वह समय यही कामगवी का भोगकाल है।** जो विद्वान् इस तत्त्व को पहिचानता हुआ इस कामगवी को अन्तर्याम सम्बन्ध से सदा के लिए अपने आत्मा में प्रतिष्ठित कर लेता है त्रैलोक्य की सम्पत्ति उसके लिए यथाकाम सुलभ हो जाती है। एवं यह गौतत्त्व का ज्ञाता विद्वान् जिस व्यक्ति के लिए जैसी भावना करता है जिसके लिए इसके मुख से जैसे इष्ट अनिष्ट शब्द निकल जाते हैं विश्वास कीजिए उस व्यक्ति के लिए वैसा ही होजाता है।

यही कामगवी पुराणपरिभाषानुसार **कामधेनु** नाम से प्रसिद्ध है। इसका फल पूर्णानन्द है। अतएव **नन्दिनी (आनन्दमयी) वृत्ति को कामधेनु की पुत्री माना जाता है।** जिस गोपशु में इस प्राणात्मिका कामधेनु की पूर्ण प्रधानता रहती है वह पशु भी **कामधेनु** नाम से ही व्यवहृत होता है। जिसमें अल्पमात्रा में इसकी वृत्तियों का विकास होता है वह **नन्दिनी** कहलाती है। दुःख है कि आज **कामधेनु और नन्दिनी** दोनों प्रकार की गौजातियां देश के दुर्भाग्य से उच्छिन्न होगई हैं। जो शक्ति जो कर्म जो फल उस प्राणरूप कामधेनु-नन्दिनी का है वही कर्म वही फल तत्कृत्तात्मा इन प्राणी पशुरूप कामधेनु नन्दिनी जाति वाली गायों से होता था। इसी कामधेनु के बल पर महर्षि वसिष्ठने राजर्षि विश्वामित्र को ससैन्य—सपरिवार क्षणमात्र में आतिथ्यभाव से आश्चर्यान्वित कर दिया था। इसी नन्दिनी गौ के अपराध से राजा दिलीप के वंशोच्छेद होने का उपक्रम होगया था। अन्त में गुरुवसिष्ठ के आदेश से जब नृपतिश्रेष्ठ दिलीप ने २१ दिन पर्य्यन्त की सतत परिचर्य्या से नन्दिनी को पुनः प्रसन्न कर लिया तब कहीं सूर्य्यवंश बचा था।

हमने बतलाया है कि कामगवी के अतिरिक्त ३३३ क्रम से गौतत्त्व तीन देवताओं में विभक्त है। आदित्यरूप सूर्य्य की जन्मभूमि आपोमय परमेष्ठी है। **तासु बीजमवासृजत्** इस सर्वमान्य सिद्धान्त के अनुसार अब्गर्भ में प्रविष्ट **बीजाग्नि** ही कालान्तर में सूर्य्यरूप से विकसित होता है। जहां गौतत्त्व उत्पन्न हुआ है वहीं यह **आदित्य** विकसित हुआ है। परमेष्ठी प्रजापति से ही अग्निमूर्त्ति अतएव **पुरुष** नाम से व्यवहार करने योग्य आदित्य उत्पन्न हुआ है एवं उसी आपोमय परमेष्ठी से सोममय अतएव **स्त्रीतत्त्व** नाम से व्यवहार करने योग्य गौतत्त्व उत्पन्न हुआ है। **आदित्य एवं गौ परमेष्ठी की कन्या एवं पुत्र हैं।** दोनों भाई बहिन हैं। इनके समन्वय से मेलजोल से परस्पर के स्नेह से अग्नितत्त्व विकसित होता है। तापलक्षण अग्नि सौम्या गौ एवं प्राणाग्निरूप आदित्य के सहयोग का ही फल है।

अग्नितत्त्व ही **अग्निर्वा रुद्रः** के अनुसार रुद्र है। अतएव हम इस गौतत्त्व को रुद्रमाता मान सकते हैं। स्वौम्यत्रिलोकी की अपेक्षा पार्थिव **वस्वग्नि** से गौतत्त्व की विकासभूमि माना जाता है। अतएव पृथिवी को भी **गौ** कहा जाता है। पृथिवीसंस्था में जो गौतत्त्व है उस की मूलप्रतिष्ठा वस्वग्नि ही है। इसी भाव को प्रधान मानते हुए हम गौतत्त्व को वसुदेवताओं की कन्या कह सकते हैं। त्रैलोक्य में व्याप्त त्रिविध भावापन्न यह गौतत्त्व निरन्तर सोमरस की वर्षा किया करता है। इसी सोम (अमृत) से **श्रद्धा** उत्पन्न होती है। श्रद्धासोम ही पर्जन्याग्नि में आहुत होकर वृष्टिरूप में परिणत होता है। वृष्टिरूप में परिणत सोम पार्थिवाग्नि में आहुत होकर ओषधि—वनस्पति का उत्पादक बनता है। यही ओषधिरस (अन्नरस) पुरुषाग्नि में आहुत

होकर रेतोरूप म परिणत होता है। यही रेत ( शुक्र ) स्त्री के गर्भाशय में प्रतिष्ठित माङ्गलिक ( मङ्गलग्रह के आग्नयरस स युक्त ) शोणताग्नि म आहुत होकर अन्तत प्रजारूप में परिणत होता है । इसप्रकार उस त्रैलोक्य-व्यापिनी सवदेवमयी प्राणमूर्ति गौ से निकलने वाला जीवनीय सोमरस ही उपर्युक्त क्रमानुसार आगे जाकर विश्वप्रजा की उत्पत्ति का कारण बनता है।

सर्वाग्निमय पृथ्वी कृष्णप्राणमयी है इस की प्रधानता से लौह धातु का विकास होता है। रुद्राग्निमय अन्तरिक्ष श्वेतमूर्ति है। इस में पानी रहता है। पानी ही रुद्रप्राण के सम्बन्ध से रजतधातु का उपादान बनता है। रुद्र ही द्रुत होकर रजत बनता है अतएव रजतधातु की उत्पत्ति बतलाते हुए ब्राह्मणश्रुति ने रुद्र के अश्रुओं से रजत का विकास माना है। आदित्यमय द्युलोक हिरण्मय है सुनहरी है पीतभावयुक्त है। इन कृष्ण श्वेत-पीत भावयुक्त तीन लोकों म भुक्त गौ व भी यही तीनों भावों स युक्त रहता है। साथही यह भी समझ लीजिए कि जिस गौपशु म पार्थिवप्राणगौ की प्रधानता रहती है कि वह रगमें काली होती है। जिस म आन्तरिक्ष्यगौ की प्रधानता रहती है वह सफद होती है। जिस में आदित्यप्राणगौ प्रधानरूप से विकसित रहती है वह पीली होती है। जिस में तीनों गौभाव समानमात्रा से प्रतिष्ठित रहते है वह चित्रविचित्रा अनेकवर्णा होती है। इसी विज्ञान के आधार पर धर्म्माचार्यों ने दुग्ध पान के लिए कृष्णा गौ दशन के लिए कपिला (सारवर्णा) गौ एव दान मे श्वेत गौ का विधान किया है। हमारा गौपशु इसी नित्यप्राणगौ से उत्पन्न हुआ है *।

यद्यपि सभी पदार्थों म थोडा-बहुत गौप्राण विद्यमान है। परन्तु गौपशु तो इस की प्रधान विकासभूमि है। इसीलिए इसे गो नाम स ही व्यवहृत किया जाता है। जो धर्म्म हमने प्राणगौ के बतलाए हैं वे सभी धर्म्म इन प्राणी गौपशुओं* में समझिए। वह सोमरस की वृष्टि करती है यह सोममय दुग्धामृत की नाभि है। हितकर जीवनीय अमृततुल्य-बुद्धिवर्द्धक-हृदयविभूति का विकासक एकमात्र गायका ही दूध है। इसीलिए सर्वश्री वागभट्ट ने दुग्ध के सामान्य गुण बतलाते हुए गौदुग्ध को सर्वोत्कृष्ट मानते हुए कहा है—

स्वादु-पाकरस-स्निग्ध-मोजस्य-धातुवर्द्धनम्।
वातापित्तहर-वृष्य श्लेष्मल-गुरुशीतलम्॥
प्राय पय ।
तत्र गव्य तु जीवनीय रसायनम्॥
अष्टाङ्गहृदय सू. स्था द्रवद्रव्यविज्ञानीयाध्याय ५

---

— इस विषय का विशद विवेचन छान्दोग्यहिन्दीविज्ञानभाष्य के पञ्चाग्निविद्यारहस्य नाम के प्रकरण में देखना चाहिए।

* यह गौत व इडा उक्त गौ विराट भोग इन पाच भागों में विभक्त है। इन पाचों का ही सङ्क्षिप्त स्वरूप पव में अभिव्यक्त किया जाचुका है। प्रकृत गौ गो नाम की गौ है। यद्यपि इस का वही निरूपण होगया था परन्तु विषय स्पष्ट करने के लिए पुनरुक्ति की उपेक्षा करदी गई है।

भारतीय अर्थशास्त्र के अनुसार तो समस्त राष्ट्र के अर्थ का मूलप्रतिष्ठा केवल गोवंश पर ही अवलम्बित है। जिस राष्ट्र का गोबल उच्छिन्न होजाता है उस राष्ट्र का सर्वनाश निश्चित है। कृषि ही जीवनयात्रा का मुख्य आलम्बन है। कृषि का मूलाभित्ति गोवंश है। दधि-घृत अन्न सब कुछ इसी वंश पर अवलम्बित है। भारतीय ऋषियों की दृष्टि में तो यह पशु केवल ऐहलौकिक सम्पत्ति का ही कारण नहीं है अपितु इस की आराधना उनकी दृष्टि में अन्तरात्मा को पवित्र बना कर हमें स्वर्गादि सुख का भी अधिकारी बना देती है। भौतिक विज्ञान का अनन्य उपासक आज का जडजगत् भले ही ऋषियों की इस वास्तविक दृष्टि का मूल्य न समझे किन्तु जिन्होंने भूत में नित्य प्रविष्ट भूताधार प्राणतत्त्व की परीक्षा करली है वे यह स्वीकार करने में कोई आपत्ति नहीं कर सकते कि सचमुच गौपशु में वही नित्य गोप्राण प्रतिष्ठित है।

गौप्राण के द्वारा सचमुच सम्पूर्ण देवता इस गौपशुशरीर में विद्यमान हैं। सचमुच वही गोरस (सोम) इसके दुग्ध में है। इसकी सुश्रूषा से इसमें रहने वाला प्राण हमारे आत्मा में प्रविष्ट होगा आत्मबल बढ़ेगा पार्थिव-गुरुता नष्ट होगी। क्योंकि यह प्राण सूर्य्य में विकसित हुआ है। पार्थिव आकर्षण जहां गुरुता का कारण है वहां सौर गौप्राणाकर्षण निर्भारत्व का प्रवर्तक है। तत्प्राणप्रधान-प्राणी पशु के द्वारा अवश्य ही यह प्राण हमारे आत्मा में प्रविष्ट होकर उस पार्थिवाकर्षण से विमुक्त कर देता है। प्राण एवं प्राणीपशु अभिन्न हैं। इसी अभिन्नभाव को लक्ष्य में रखकर प्राण एवं प्राणीपशु पर समानदृष्टि रखती हुई मन्त्रश्रुति कहती है—

**माता रुद्राणां, दुहिता वसूनां स्वसादित्यानाममृतस्य नाभिः।**
**प्र नु वोचं चिकितुषे जनाय मा गामनागामदितिं वधिष्ट ॥**

—ऋक्सं० ८।७८।

आपको यह जान कर कोई आश्चर्य नहीं करना चाहिए कि जब ऋषियों के सान्निध्य में समित्पाणि-रूपेण कोई वेदाध्ययन करने जाता था उस समय यदि ऋषि आगन्तुक में किसी प्रकार का दोष देखते थे तो सर्वप्रथम वे उसे **गौसेवा** का ही आदेश देते थे। गौसेवा से जब उसका आत्मा गौप्राणप्रवेश से सर्वथा दोषमुक्त होजाता था तभी वे उसे **आत्मविद्योपदेश** का अधिकारी समझते थे। इसी गौसेवा के प्रभाव से **सत्यकाम जाबाल** के अन्तरात्मा में अपने आप **चतुष्पाद् ब्रह्म के ज्ञान** का आविर्भाव होगया था। (छा० उप० )। मलिनता-निराकरण के लिए ही **पञ्चगव्य** का सेवन धर्माचार्य्यों ने आवश्यक बतलाया है। प्रत्येक आर्षमानव को यह आदेश है कि वह नियमितरूप से गौ की परिचर्य्या करे। **गोमय-गोमूत्र** से अधिक संसार में और कौन पवित्र है ?। गौदुग्ध से अधिक बुद्धि एवं बलवर्द्धक पदार्थ और कहां उपलब्ध होसकता है ?। जगन्माता गौ के **पुच्छप्राण** से बढ़ कर कौन अधिक पावन है ?। दूध घृत **अन्न अन्नपरिपाक की सामग्री ( कण्ड )** इसप्रकार जीवनोपयोगी समग्र पदार्थ इस माता के अतिरिक्त हमें और कौन दे सकता है ?। प्रज्ञाशील के लिए गौ साधारण पशु नहीं अपितु त्रैलोक्य की विभूति है। **इहलोक परलोक** उभयलोक की अभ्युदयकारिणी है।

की दृष्टि ठीक है ? इसका निर्णय तो प्राणविज्ञान के पारदर्शी विद्वान् ही कर सकते हैं। प्राणपरीक्षक ही गौ के उपर्युक्त प्राणमहत्त्व को जान सकते हैं। इसी भाव को लक्ष्य में रखकर ऋषि ने प्र नु वोच चिकितुषे जनाय यह कहा है। किमिद् वस्तुतत्त्वम् ? इस रूप से पदार्थों की पूर्णपरीक्षा करने वाला ही चिकितुट् कहलाता है। ऋषि कहते हैं कि जो गोपशु तुह्मार सम्मुख खड़ा है उसे साधारण पशु मत समझो। विश्वास करो! सम त्रैलोक्यव्यापक देवमय प्राणरूप गौतत्त्व प्रतिष्ठित है। यह रुद्रों की माता है वसुओं की कन्या है आदित्यों की बहिन है। अमृत की नाभि है। आगे जाकर परोक्षभाषा का आश्रय लेते हुए ऋषि कहते हैं कि हमने बुद्धिमान् मनीषी के लिए यह कह दिया है कि वह भूलकर भी इस अदिति ( सौम्यत्रिलोकीयुक्त त्रिविध देवतामयी ) अपराधशून्या सर्वथा उपकारिणी गौ पर प्रहार न करें।

हमने कहा था कि गौतत्त्व की मूलविकासभूमि परमेष्ठी है। यही विष्णुधाम है। वहां यह गौतत्त्व उक्थरूप से प्रतिष्ठित रहकर अर्क (रश्मि) रूप से सम्पूर्ण सौर ब्रह्माण्ड मे व्याप्त होता है। विष्णुलोक में प्रतिष्ठित उक्थरूप गौ गौ है। सौररश्मिरूप मे परिणत सहस्रधा विभक्त गौप्राण इस गौतत्त्व के शृङ्ग ( सींग ) हैं। सींग भी छोटे छोटे नही अपितु बहुत बडे। लोकालोक पर्यन्त ( जहां सौरप्रकाश-मण्डल की सीमा समाप्त होती है वह स्थान लोकालोक कहा जाता है ) व्याप्त है। जिनकी बृहत्ता का अनुमान लगाना भी कठिन है। सूर्य्य में वह गौतत्त्व विकसित हुआ। रश्मिरूप से यह सर्वत्र व्याप्त हुआ। सूर्य्य-रूप गौने ( वृषभ–बैल–ने ) अपने शृङ्गरूप इन्ही रश्मियों के आकर्षण से भूपिण्ड को स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित कर रक्खा है। यदि इन रश्मियो का आकर्षण न हो तो तत्क्षण भूपिण्ड निराधार होता हुआ नष्ट भ्रष्ट होजाय। इसी प्रकृतिसिद्ध नित्य गौविज्ञान को लक्ष्य में रखकर आर्य्यसभ्यता का महान् कोश पुराणशास्त्र भूपिण्ड किसके आधार पर निरावलम्ब आकाश में खड़ा है ? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए कहता है कि— भूपिण्ड को एक वृषभ (गौ) ने अपने सींग पर उठा रक्खा है। इसीसे भूपिण्ड इतस्तत गिरने नहीं पाता।

इस भूकम्प के सम्बन्ध में भारतीय प्रजाजनों में यह किंवदन्ती है कि बैल ने सींग बदला है। इसलिए धरतीकम्प हो गया है। कहना न होगा कि हमारी यह सामान्य किंवदन्ती भी रहस्य से शून्य नही है। इस का आधार भी मौलिक कारण ही है। वारुण वायव्य आग्नेय ऐन्द्र भेद से चार प्रकार का भूकम्प होता है। इन चारो का स्वरूप बतलाना प्रकरण से बाहिर जाना होगा। यहां केवल यही समझ लीजिए कि हमारी पूर्वोक्त किंवदन्ती का सम्बन्ध ऐन्द्रभूकम्प के साथ है। सौररश्मिभुक्त प्राण को ही इन्द्र कहा जाता है। यही इन्द्रविद्युत् रश्मि के द्वारा सूर्य्योपग्रहभूत—शनि–मगल–बृहस्पति–बुध–शुक्र आदि आग्नेय सौम्य ग्रहो में प्रविष्ट रहता है। यदि शनि और मङ्गल समकक्षा पर आजाते हैं तो तद्क्षण दोनो विद्युतो का प्रचण्ड घर्षण होजाता है। महा विस्फोटन होजाता है।

ऐन्द्रभूकम्प का धक्का रश्मि के द्वारा भूपिण्ड पर लगता है। सम्पूर्ण भूप्रदेश विकम्पित होपड़ता है। इतर भूकम्प प्रादेशिक है। कही कही होते हैं। परन्तु ऐन्द्रभूकम्प सार्वदेशिक है। कम्प–महामारी–अनावृष्टि–अतिवृष्टि अग्निप्रकोप–वायुप्रकोप–सामाजिक कलह राजनैतिक कलह धर्म्मविप्लव–

आदि किसी न किसी रूप से समस्त भूपिण्ड पर इस ऐन्द्रभूकम्प का प्रभाव होता है। स्मरण कीजिए कुछ वर्ष पूर्व होनेवाले सप्तगोलयोगापलक्षित ऐन्द्रभूकम्प का। क्या हुआ उसका परिणाम? । स्मरणमात्र से भी आत्मा कम्पित होजाता है। यह हमारी इन्हीं गोरश्मियों की कृपा का फल है। आज सम्पूर्ण गोवंश त्रस्त है। इसके त्रास से व्यापक गोप्राण क्षुब्ध होरहा है। उसी क्षोभ से आए दिन भूकम्प अकाल जनपद-विध्वंसिनी आदि आदि का आक्रमण होरहा है। इस आपत्ति से यदि आप बचना चाहते हैं तो मानिये ऋषियों के आदेश को। चलिये धर्ममार्ग से। कीजिये उपासना गोवंश की। अपने आप प्रकृति आपके अनुकूल हो जायगी।

निवेदन किया गया है कि पारमेष्ठ्य विष्णुधाम से गोतत्त्व रश्मिरूप में परिणत होकर (सूर्य के द्वारा) त्रैलोक्य में व्याप्त होता है। इसी बृहच्छ्रृङ्ग गोपत गोतत्त्व का निरूपण करते हुए ऋषि कहते हैं—

**या ते धामान्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरि शृङ्गा अयासः ।**

**अत्राह तदुरुगायस्य विष्णो परमं पदमवभारि भूरि ॥**

—( यजु स ६।३ )—

इसी गोष्ठानरूप आपोमय विष्णुदेवताधीन पारमेष्ठ्यमण्डल को **व्रजधाम—गोलोकधाम—नित्यलीलाधाम** आदि विविध नामों से व्यवहृत किया गया है। स्तोम्यत्रिलोकी में आक्रमण करने वाले सम्पूर्ण आप्य असुर अन्ततः इसी गोष्ठान में जाते हैं। अतएव **देव पराभूता आप्यप्राणात्मका असुरा—अत्र स्वस्थाने व्रजन्ति** इस अभिप्राय से इसे **व्रज** कहा जाता है। अपिच न केवल असुर ही अपितु प्रलयकाल में सम्पूर्ण त्रैलोक्य इसी मण्डल में प्रविष्ट होता है। यही चरम गमन स्थान है। इसलिए भी **व्रजन्ति अपीता भवन्ति सञ्चरकाले यत्र सर्वे लोका** इस अभिप्राय से भी इसे **व्रज** कहा जाता **है**।

**ब्रह्मा विष्णु इन्द्र** ये तीन अन्तर्यामी देवता कहलाते हैं। इनका हृदयरूप से प्रथम खण्ड के पूर्व सन्दर्भों में विस्तार से निरूपण किया जाचुका **है**। इन तीनों हृद्य-कलाओं पर क्रमशः क्षर-अव्यय-अक्षर का अनुग्रह रहता है। **ब्रह्मा क्षररूप होते हुए उपादान बनते हैं। विष्णु अव्ययमूर्त्ति बनकर सृष्टि के आलम्बन बनते हैं एवं प्राणमूर्त्ति गतिधर्म्मा इन्द्र अक्षरमय बनकर सृष्टिकर्त्ता बनते हैं।** इन तीनों में अव्ययमूर्त्ति विष्णु का आवास-स्थान वही पूर्वोक्त आपोमय परमेष्ठीमण्डल **है**। अतएव इतर लोकों की अपेक्षा इस वैष्णवधाम को सर्वोत्कृष्ट माना जाता है। **स वेदैतत् परमं ब्रह्मधाम** (मुण्डक) **तद्विष्णोः परमं पदम्** इत्यादि रूप से स्वयं श्रुतिने भी इस धाम को **परमधाम** माना है। यह अव्यय मूर्ति है। अव्यय ही मुक्तिकाल में सब की चरमगति बनता है। **गतिर्भर्त्ता प्रभुः साक्षी** (गीता) इत्यादि रूप से वही अव्यय सब की गति माना जाता है। **परेऽव्यये सर्व एकीभवन्ति** इत्यादि रूप से यही **अव्ययस्थान' है। अतएव 'मुक्तिकाले देहस्था सर्वा देवता सर्वाणि भूतानि विज्ञानप्रज्ञाने इत्यादयः सर्वेऽध्यात्मिका भावा परेऽव्यये व्रजन्ति—लीना भवन्ति** इस अभिप्राय से भी अव्ययमूर्ति विष्णुलोक **को (गोष्ठान नामक पारमेष्ठ्यलोक को)** उपासक लोग **व्रजधाम** कहा करते हैं।

इसी की उपासना की दृष्टि से पौराणिक लोग अपुनर्मार लोक कहा करते हैं। यत्र गत्त्वा न पुनर्म्रियन्ते न परावर्त्तिता भवन्ति मृत्युलोक इस अभिप्राय से ही इसे अपुनर्मार कहा जाता है। इसी अभिप्राय से इस अव्ययधाम के लिए भगवान् ने— यद् गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम यह कहा है। अवताररहस्यवेत्ताओं का यह विश्वास है कि पूर्णावतार नाम से प्रसिद्ध भगवान् वासुदेवकृष्ण इसी विष्णु के अवतार हैं। यही अव्ययमूर्ति विष्णु कृष्णरूप में अवतीर्ण हुए हैं। विष्णु का गौतत्व के साथ घनिष्ट सम्बन्ध है। तदात्मभूत भगवान् कृष्ण ने भी उसी गोचारणवृत्ति को अपना जीवनव्रत बनाया। विष्णु आपोमय मण्डल में प्रतिष्ठित हैं अतएव तदात्मभूत कृष्ण ने भी मथुरा छोड कर समुद्र में (द्वारिका में) निवास किया। गोरसरूप साम का विष्णु के साथ घनिष्ट सम्बन्ध है। अतएव तदात्मभूत कृष्ण ने गोरस (दुग्ध घृत-मक्खन आदि) को अपना प्रधान अन्न माना। वह विष्णुतत्व इसी गौप्राणमय सोमाहुति से प्रकाश के अधिष्ठाता बन कर तपोमय असुरों का विनाश किया करते हैं। अतः वही असुरविनाशरूप कर्म्म इन्हें करना पडा*।

ये सभी विषय क्योंकि अवतारविज्ञान से सम्बन्ध रखते हैं। अतः इन के सम्बन्ध में प्रकृत में अधिक नहीं कहा जा सकता। यहां केवल यही बतलाना है कि पारमेष्ठ्य गोष्ठान को अनेक दृष्टियों से व्रज कहा जाता है। यहां श्रुति ने आसुरप्राणगमन को लक्ष्य में रखकर ही- व्रज गच्छ गोष्ठानम् इत्यादि रूप से इस स्थान को व्रज कहा है किंवा आपोमय व्रजधाम कहा है इस का समन्वय है स्तोम यात्रलोकीरूपा महापृथिवी की चरमसीमा। एकविंश अहर्गण पर्य्यन्त तो पृथिवी ही है। इस के ऊपर व्रजधाम है। यहां वरुणदेवता का साम्राज्य है। वरुण के सम्बन्ध से इसे वारुणलोक भी कहा जाता है। पानी के सम्बन्ध से यहाँ भूतज्योति (प्रकाश) का अभाव है। कारण- रूपं रूपं मघवा बोभवीति - इन्द्रो रूपाणि करिक्रदचरत् इत्यादि श्रौत सिद्धान्तों के अनुसार सौर मघवा इन्द्र ही प्रकाश के अन्यतम अधिष्ठाता हैं। इधर वरुण और इन्द्र का परस्पर अश्वमाहिष्य है। इन्द्र पूर्वदिशा के दिक्पाल हैं तो वरुण पश्चिमदिशा के दिक्पाल हैं। पानी पर वरुण का प्रभुत्व है तो प्रकाश पर इन्द्र का प्रभुत्व है। पानी में अग्नि प्रविष्ट होजाता है। पानी उष्ण होजाता है। परन्तु पानी में प्रकाश का प्रवेश नहीं होसकता। जहां पानी है वहां इन्द्र नहीं जहां वरुण है वहां इन्द्र नहीं। जहां इन्द्र नहीं वहां घोर अन्धकार। जहां अन्धकार वहां असुर। इसी विज्ञान को लक्ष्य में रख कर प्रकृत ब्राह्मणश्रुतिने— बधान देव सवितः परमस्यां पृथिव्याम् इस मन्त्र भाग की व्याख्या करते हुए— अन्धे तमसि बधानेति यदाह परमस्यां पृथिव्यामिति यह कहा है। वरुणदेव पाश के अधिष्ठाता हैं। इसी अभिप्राय से आगे जाकर शतेन पाशैः कहा है।

यह है इस आख्यान का संक्षिप्त आधिदैविक-रहस्य। इसी आधिदैविक नित्य यज्ञके आधार पर वैधयज्ञ (मनुष्यकृतयज्ञ) का स्वरूप संस्थापन हुआ। जो फल उस नित्य यज्ञ का है वही फल तत्प्रतिकृतिभूत

* भगवान् कृष्ण ने वेणु (बांसुरी) क्यों बजाई? पीताम्बर धारण क्यों किया? गोपियों के साथ रासविहार क्यों किया? अर्जुन के साथ ही इन की घनिष्ठ मित्रता क्यों हुई? अर्जुन को ही क्यों गीतोपनिषत् का उपदेश दिया गया? राधा को क्यों प्रधान माना गया? इत्यादि प्रश्नों के समाधान के लिए गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत आचार्य्यरहस्य का मानुषोत्तमकृष्णरहस्य नामक प्रकरण देखना चाहिए —

न्स मनुष्यकृत यज्ञ का है। यह उसी की प्रतकृति है। यहा का ण है कि ज ा जा न्छ म आधिदैविकयज्ञ में होता है ठीक वसा वही स न्छ इस यज्ञ म भी करना पडता । तभा ता– दवानुविधा वै मनुष्या यह कहना पडता है। यहा एमा क्या होता है? असुक क म एमा क्या ि या जाता है मत्र प्र ना क समाधान वही प्राकृतिक नित्य आधिदैविक यज्ञविज्ञान है। उनका स्वरूप पाहचानिए व आपका विदित हागा कि यज्ञ बालक्रीडा मात्र न ा है। केसर कपूर खोपरा घृत आदि को अपनी क पना स क ल्पित ताव का कुण्डा म डा ा स्वा ा करके नाच न्ने का नाम यज्ञ न ा है। कवल हवाक्रिया करने का ही नाम यज्ञ नही है अपितु यज्ञविद्या वह विद्या है जिसके सम्यक् परिज्ञान स एव सम्यक अनुष्ठान से आप नवीन सृष्टि बना सकते ह। नवीन सू य च खडा कर सकते ह। अनापत्रुद्ध साधारण मनुष्यान इतर विद्याओ की भाति आज न्स यज्ञविद्या की भी अ य त दुद् शा कर रक्खी है। इस स ब म यही निवेदन कर देना पर्याप्त होगा कि दि यदृष्टि से समन्वित आधिदैविक विज्ञान की पूर्ण पर क्षा क तदनुसार जिन याज्ञिक पद्धतियो को आ ह्वाण–श्रोतसूत्रादि ग्रन्थो के रूप म हमार सम्मुख रक्खा है वही यथार्थ यज्ञविद्या है। आज समस्त भारत म (दक्षिण के कुछ परिगणित याज्ञिको को छोडकर) यज्ञविद्या केवल कापानको का कापानक जगत् ही बन रहा है। पुण्यसञ्चय क स्थान मे पाप ही सञ्चित हो रहा है। पशुवपा–पुरोडाश–सोमरस–आदि आज आहुतिद्रव्य नही है। अपि तु आज की यज्ञपद्धतियो में आहुतिद्रव्य है खोपरा (गोला) केसर कस्तूरी चदन। हा विद्याशून्यभारत आज तेरा को सा भी ता विद्याक्षेत्र स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित नहीं है।

पूर्व प्रतिपादित उसी आधिदैविक यज्ञ के आधार पर दक्षिणानुगत इस यजमान का ऋत्विक (अध्वर्यु) हविर्यज्ञ का वितान करना चाहता है। जो भूप्रदेश उसके लिए नियत किया गया है वह निदानेन वेदि है। वदिपर (भविष्य म वेदिरूप म परिणत होने वाले भूप्रदेश प ) जो स्तम्बयजु (कुशमुष्टि) बिखरा हुआ है यह निदानेन असुर है। उत्क्षिप्त मिट्टी के–तृणादि के–पात्रीनिर्णेजनादि के–यज्ञमण्डल में होने वाले और और दूषित परित्यक्त पदार्थों के प्रक्षेपके लिए वेदिके उत्तरभाग म एक गहरा गर्त्त (गड्ढा) बनाया जाता है। इसे उत्कर कहा जाता ह। यह निदानेन अधतमोरूप चाथा आपोमय–लोक ह। अध्वयु का दक्षिणबाहु निदानेन इन्द्र है। वामहस्तस्थ स्फ्य निदानेन वज्र है। उच्चार्यमाणमन्त्र आधिदैविक इन्द्रबल है। इसप्रकार पूर्वप्रतिपादित निदानरहस्य के अनुसार अब सम्पूर्ण सामग्री प्रस्तुत है। प्रहार करने मात्र में विलम्ब हैं। तत्काल असुर नष्ट होजायग। फलस्वरूप सम्पूर्ण यज्ञिय-वातावरण सर्वथा निर्विघ्न बन जायगा। ६ १ ११ १२ १३ १४॥

# इति–स्तम्बयजुर्हरणोपाख्यानरहस्यम्



वेदिनिर्म्माण से पाहले स्तम्बयजुर्हरण क्यो किया जाता है? इस प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान उपरत हुआ। अब पद्धति–अंश से सम्बन्ध रखने वाले कुछ विशेषभावो का निरूपण कर इस प्रकरण को समाप्त किया जाता। स्तम्बयजु (कुशमुष्टि) निदानविधा स साक्षात् असुर है। इस पर प्रहार करना

असर पर ही प्रहार करना है। साथ ही तृण अ तधान पूवक **इम स्फ्यप्रहार** का एक प्रयोजन और भी है। वह प्रयोजन है–हिंसाभाव की अपह्नति। जिस भूप्रदश पर यजमान अध्वरकम्म (अहिंसामय आसुरभावशून्य दिव्यकम्म) करना चाहता है उसी पर यदि स्फ्य का प्रहार किया जायगा तो भावनामय मन की प्रधानता से **मैं देवताओं क यजन करने योग्य इस भूप्रदेश पर प्रहार कर रहा हूँ** इस भावना से **यो यच्छ्रद्ध स एव स** इस सवसम्मत सिद्धा त के अनुसार सचमुच पृथिवी के अभिमानी देवता (जिस की अक्षुण्णता पर ही यज्ञकम्म की अक्षुण्णता निभर है) हिंसाभाव से युक्त होजायगा। तृण पर प्रहार करने से इस हिंसाभाव का भी निराकरण होजाता है। **सशित (तिरश्चीकृत) स्फ्य वज्र से मैं तो असुररूप तृण पर प्रहार कर रहा हू न कि पृथिवी के इस देवयजन भाग पर** अ वर्य्यु की इस भावना से तृणा तर्धानपूवक प्रहार से पार्थिव असुर भी न ट होजाते हैं एव पार्थिव अभिमानी यज्ञिय देवता भी अक्षुण्ण बचा रहता है। असुरों का नाश तृणान्तर्धान का पहिला प्रयोजन था। एव पार्थिव देवयजनभाग को हिंसाभाव से बचाना दूसरा प्रयोजन है। इसी दूसरे प्रयोजन को लक्ष्य में रखकर **अथ तृणमन्तर्द्धाय प्रहरति** इत्यादि कहा गया है ॥१५॥

जिस समय **पृथिवि देवयजनि ! ओषध्यास्ते मूल मा हिंसिषम्** यह म त्रभाग बोलता हुआ अ वर्य्यु तृणयुक्त भूप्रदश पर स्फ्य से प्रहार करता है उस समय इस प्रहार से वदिनिर्म्माण के योग्य इस भप्रदश में वर्षा के कारण उ पन्न हुइ जो ओषधिया (घास आदि) हैं वे भी उखड जाती है। उखड क्या जाती हैं इनको उखाडना भी प्रधान उद्देश्य है। क्योकि भपृष्ठ पर तृणादि जो कुछ प्ररोहित होरहे हैं उन सब को हटाकर एव भपृष्ठ पर इधर उधर से वायु के द्वारा आइ हुइ अथवा मनु यों के गमनागमन से श्लथ हुई मिट्टी जबतक हटा नहीं दी जाती तबतक पृथिवी का वह यज्ञिय घनाग्निरस यज्ञ के साथ सम्बद्ध नही होसकता जसा कि पूर्व म विस्तार के साथ बतलाया जाचुका है। किन्तु साक्षाद्रूप से इन ओषधियों की जड उखाडना हिंसाभाव का यज्ञ में समावश करना है। उधर प्राणरूप असुरो का भी नाश करना है। इसीलिए तो भप्रदेश पर और तृण बिछा दिये जाते हैं। इस के व्याज से हिंसाभाव को छुपाता हुआ अ व यु भूप्रदेश में प्ररोहित तृणादि को इस प्रथम प्रहार से उखाड फैंकता है। जब ओषधियाँ स्फ्य के प्रहार से उखड जातीं हैं तो पृथ्वी का यह प्रदेश **उत्तरमल** बन जाता है। अर्थात् जो ओषधियो के मूल भाग ( जडे ) अबतक भगभ में निम्नभाग में ( नीचे की ओर ) थे व स्फ्य के प्रहार से उखड कर उत्तर की ओर ( भगभ से निकलकर ऊपर की ओर ) आजाते हैं। इस अवस्था में अपने स्वभागरूप ओषधियो के उत्तर मूल होने से तत्स बन्ध स यह पृथिवी भी **उत्तरमूला** बन जाती है।

इसप्रकार उखाता ओषधियो को उक्त म डालने के लिये हाथ में लेता हुआ अ वर्य्यु इस भप्रदेश को उत्तरमूला बनाता है। पृथिवी को उत्तरमूला बनाना इस भाव को सूचित करता है कि अवश्य ही किसीने इस भप्रदश पर प्रहार कर इस के शरीर को क्षत विक्षत कर दिया है। ऐसा हिंसाभाव यज्ञ में आसुरभावप्रवश का कारण बन जाता है। परन्तु ऐसा किए बिना काम चलता नही। इस विप्रतिपत्ति को भावना के द्वारा हटाने के अभिप्राय से मूल उखाडते हुए भी मूल उखाड कर पृथिवी को उत्तरमूला (जिस की ओषधियों का मूल उखड कर ऊपर की ओर होगया है ऐसी पृथिवी ही **उत्तरमूला** शब्द से व्यवहृत की जाती है) बनाता हुआ भी अध्वर्य्यु **ओषध्यास्ते मूल मा हिंसिषम्** य बोलकर इस हिंसाभाव को शान्त करता हैं। अ वर्यु की यह

भावना एकप्रकार से ठीक भी है। क्योंकि ओषधिया का मूल वस्तुत न की जड न ा है। अपितु भगर्भ की जिस ग न्राड म जिस स्थान में ओषाधयो की जड रहती ह म पएड का व प्रन्श अग्निरसमय है। न्मी गभस्थ अग्निरस का ओषधियो के मूला के साथ स म्बन्ध हाता है। उमी मूलभत ना्वनीय अग्निरम के परिपाक से ओषधियों का स्वरूप नि पन्न होता है। ओषधिया का मूलभत उपादान अ्रि रस सवप्रथम ओषधियो क उस भाग से सयुक्त होता है जा भाग न्नका भूगर्भ में उस रस के समीप र ता है। मूलरस क प्रा ाम्क सयाग ही से भूगभस्थ ओषधियो का वह भाग मूल कहलाने लगता है। वस्तुतस्तु ओषधियो का मूल मूलगभ थ अग्निरस ही है। हा यह बात अवश्य है कि स्प्यप्रहार द्वारा जब ओषधिया की जड उखाड दी जाती ह तो उस समय जडा के समीप याप्त मूलरूप आग्नरस भी क्षुब्ध होपडता है। क्षु ध हाकर स्स्थान से युत होता हुआ वह ओषाध-विनिगम माग से बाहिर उत्तर की ओर ( ऊपर की ओर ) भी निकलन लगता है। इसप्रका ओषधिग्रहण से सचमुच अपने इस रसभाव के ( माग मिलजाने स ) उत्तरगमन स भूप्रन्श **उत्तरमूल** बन जाता है। केवल इस मौलिक रस के क्षोभ की शान्ति के लि ही अ ध्वर्यु का **ओषध्यास्ते मूल मा हिंसिषम्** यह बोलना पडता है। ओषधि तृणादि आवरणोन ही उस मौलिक रस को अवरुद्ध कर रक्खा था। इनके उखाडने से उसे हमारे भुप्रदेश म ( जहा हम यज्ञवितान करने वाले ह ) आने का अवसर मिल जाता है। प्रहार के द्वारा होने वाले घात से आग्नरसरूप ओषधियो के न्स मूल की रन्ना की ही प्राथना की जाती है। ओषधियों को तो समूल उखाड ही दिया जाता है।

सर्वथा विनष्ट न्न के मूलो की क्या रक्षा की जासकती है। रन्ना अभीष्ट है केवल इनके वास्तविक मूलभूत उस गभस्थ अग्निरस की। न्मी अग्नि ऊ मा से कृताःमा ये तृणादि- **ओष (ऊष्माभाव) धत्ते** इस युत्पत्ति से **ओषधि नाम** से व्यवहृत होते हैं। कहना यही है कि यहा ओषधिमूलो से वह गभस्थ अग्निरस ही अभिप्र त है। इसी भावके स्पष्टीकरण के लिए यहा ऋषिने पृथिवी क लिए **देवयजनि** कहा है। देवता आग्नेय हैं। इनका यजन (सङ्गतिकरण परस्पर में सम्बन्ध) आग्न के साथ ही होता है। वह विशुद्धाग्नि भूगर्भ में ही मिलता है। सतृण भूपृष्ठ पर तो आगन्तुक दषित भावों का साम्रा य रहता है। यहा सौर देवाग्नि का यजन नही होता। अपितु जहा विशुद्ध आग्नेय प्राण रहता है वही सौरप्राणाग्नि आकर बद्ध होता है। भूपिण्ड के जिस स्थान में प्राणाग्निमय सौरदेवता आकर सम्बद्ध होत है भूपिण्ड का वही प्रदश **देवयजनिभूमि** कहा जाता है। उसका मूल वही अग्निरस है। तभी तो इस पृथवी को **उत्तरमूला** कहना अ वथ होता है। नही तो उखड़ ओषधियाँ एव उत्तरमूला बन जाय पृथिवी यह कसे सम्भव होसकता है। ओषधिया उखाड कर फैंक दी जाती हैं। भूगर्भस्थ अग्निरस के आगमन का माग जिन आगन्तुक तृणादि ने एव तत्स्थान पर प्ररोहित ओषध्यादिने अवरुद्ध कर रक्खा वा प्रहार के द्वारा उन सबके उखड जाने से वह देवयजन—स्वरूपसम्पादक अग्नि बाहिर निकल कर हमारे उस भूपृष्ठ को भी दवयजनभावोपेत बना देता है जिसमें कि हम देवताओ का यजन करने वाले हैं। यदि ओषधि का निरसन न किया जाय तो पार्थिव अग्नि का हमारी वदिके साथ सम्बन्ध न हो। ऐसा न हो तो हमारा यज्ञ दवभाव स ही युक्त न हो। इसी सम्पूण अ निरहस्य को लक्ष्य में रखकर प्रथम प्रहार का निरूपण करते हुए ऋषि कहते हैं—

**उत्तरमूलामिव एनामेतत् करोति-आददान । तामेतदाहौषधीना ते मूलानि मा हिंसिषमिति'** ।

एक विशेष न्योक्त य स न्स स्थिति का सर्वात्मना स्पष्टीकरण होजाता है। व्रीहि यव गोधूम (चावल जौ गहू) आद ओषधियो म जन्म चा न्द्र भाम्यप्राण तथा पार्थिव भौम आग्न ये दो चान्द्र पार्थिव त व प्रधान हैं वहा वनस्पतियों में (फल-वृक्षो म) पार्थिव आग्नेय प्राण तथा तद्गर्भीभूत सारप्राण ही प्रमुख बने रहते हैं। सहज भाषानुसार **ओषध्यन्न चान्द्र है एव वनस्पत्यन्न सौर है**। वनस्पतियों का परिपाक पृथिवी के गर्भस्थ न्स **देवयजन** भाग से ही होता है जिसका प्रवर्ग्यात्मक न्स सौरप्राण से सम्ब ध है जो सौरमण्डल से विस्रस्त होकर भूगर्भ म समाविष्ट होता हुआ भू की वस्तु बन जाता है। अतएव वनस्पतिरूप वृक्षों के स्वरूप नि माण में वृक्षों की बालावस्था में पुन पुन इनके मूलो को कुरेदा जाता है। जो क्रिया हमारी प्रान्तीय भाषा में— **गुरबाई** नाम से प्रसिद्ध है। ऊपर के श्लथ मृद्भाग को उत्तीद कर भीतर के प्राणाग्नि को उत्तरमूल बनाने के लिए ही वह क्रिया होती है। तभी वृक्ष पुष्पित पल्लवित होते हैं। निखननात्मिका इस **गुरबाई** से गर्भस्थ सौरप्राणात्मक देवयजन भाग अभिव्यक्त होजाता है। और प्रमुख रूप से यही वनस्पतियों का परिपाक करता है। इसी न्वाग्नि **साराग्न न्वयजनाग्नि** की प्रमुखता स भारतीय उपवास विधियों (व्रतो) में न्स का परिग्रहण होगया है जबकि ओषयन्न न्पवास में वर्ज्य माना गया है। **अन्नाहार** जहा पार्थिव चान्द्र भाषानुब ध से मलभाग का वद्धक है मेद का वद्धक है यहा **फलाहार** सौरभावानुबन्ध से निर्मार बनता हुआ बुद्धि के स वगुण का ही प्र रयिता माना गया है जैसा कि आरम्भ के— **व्रतोपायनकर्म्म** में विस्तार से बतलाया जाचुका है। वृक्षमूल के सन्निहित तृणादि को पृथक कर वहा की मिट्टी को उलीच देने से ही भूगर्भस्थ देवयजनप्रा ा ऊ व विनिर्गत होता हुआ **उत्तरमूल** बनता है और यही फलसमृद्धि का प्रमुख कारण है। वही **उत्तरमूलसम्पत्ति** यहा श्रुति के न्वारा स्पष्ट हु है।

प्रहार से मूलभूत अग्निरस भाग मिल जाने से उपरि-भाग-पर्य्यन्त आता मात्र है। सर्वथा वह अपनी प्रतिष्ठा छोडद एकान्तत निकल जाय यह बात नहीं है। इसी भाव को लक्ष्य म रखकर **उत्तरमूला-इव-वा** न्यादि रूप से **इव** पदका सन्निवेश किया गया है।

श्रुति के अक्षरो पर ज्यो ज्यो अधिक विचार किया जाता है, ज्यो ज्यो उन में नवीन नवीन रहस्य उपलब्ध होता जाता है। तभी तो यह रहस्यात्मयी गभीरातिगभीरा वेदवाणी **ईश्वरीयवाणी** कहलाई है। केवल श्रुति के अक्षरो पर ही विश्राम कर लेने स कथमपि आप वास्तविक त वबोध की सीमा पर नहीं पहुच सकते। केवल सुनने से ही श्रुति की इतिकर्त्तव्यता समाप्त नही होजाती। वस्तुस्थिति तो कुछ ऐसी है कि श्रुति त व केवल **वाङ्मय** ही नही है। अपितु **श्रौतविद्या आत्मविद्या है**। उधर **स वा एष आत्मा वाङ्मय प्राणमयो मनोमय** के अनुसार आत्मा **मन प्राण-वाङ्मय** है। मन प्राणवाङ् मयी श्रौतविद्या के स यक परिज्ञान के लिए आप जबतक अपने आत्मा के मन-प्राण-वाक इन तीनों पर्वो का उस के साथ सम्ब ध नही कर देंगे तबतक केवल **श्रुतिरूप वाग्व्यापार से** श्रो त्त्व सर्वात्मना कदापि गतार्थ नही बन सकेगा। **सुनकर साधारण अक्षरार्थ समझ लेना हीं वाग्व्यापार** है। सुनने के अनन्तर सुने हुए अक्षरो के आधार पर प्राणव्यापाररूप तपश्चर्य्या करना **सतत उस ओर प्रवृत्त रहना हीं प्राणव्यापार है** एव सतत तपश्चर्य्या स मनोयोग के द्वारा उस त व का **अनुशीलन करना हीं मनोव्यापार है**। इन तीनो व्यापारो के सम्यक अनुष्ठान के अनन्तर ही **आत्ममय त्रिकल श्रौत तत्त्व का सम्यक दर्शन (साक्षात्कार) होसकता है।** उपर्युक्त तीनों व्यापारो के लिए ही क्रमश वाग्व्यापार के लिए **श्रुति** शब्द प्राणव्यापार के लिए **मति**

शब्द एव मनोव्यापार के लिए निदिध्यासन शब्द प्रयुक्त हुए हैं। इसी श्रोत न वमम व्यापारयोगा त य का दिग्दर्शन कराते हुए ऋषि ने कहा है—

**आत्मा रे वा रे द्रष्टव्य ( कथम् ? ) श्रोतव्यो मन्तव्यो, निदिध्यासितव्य "**

आज तथोक्त आदेश में केवल श्रोतव्य अंश पर ही भारतीय विद्वान् विश्राम कर लेते हैं। सुन लिया पुण्य हो गया श्रुति की इतिकर्त्तव्यता समाप्त होगई। यही कारण है कि सम्पूर्ण विश्वसम्पत्ति के अभ्युदय के साधनभूत वैदिक-साहित्य का अधिष्ठाता बनता हुआ भी आज भारतीय द्विजसमाज अभ्युदय से वञ्चित होता हुआ अवनतिगर्त्त की ओर ही अग्रसर होता जारहा है। इसका एकमात्र कारण है अर्थाश की अज्ञता। केवल शब्दभक्ति। इसी तथ्य का पद्यभाषा में दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

**स्थाणुरयं भारहारः किलाभूदधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थम्।**
**योऽर्थज्ञ इत् सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा ॥**

हम बतला आए हैं कि तृणादि की मुष्टि निदानभाव से साक्षात् असुर है। तृण का गोपशु के साथ घनिष्ट सम्बन्ध है। अतएव जो मनुष्य मूर्ख होता है बुद्धिशून्य होता है पशुतुल्य होता है उसके लिए लोक में— तुमने तो घास खाया है कभी काम थोड़े ही किया है पूरे बैल हो रहे यह कहा जाता है। वेद का यह सर्वमान्य सिद्धान्त है कि यज्ञ में जो निरर्थक वस्तु होता है उससे शत्रु का बल बढता है और यदि न्यूनता रह जाती है तो यज्ञसमृद्धि उच्छिन्न होजाती है। ऐसी अवस्था में यज्ञ को सुसम्पन्न बनाने के लिए यह आवश्यक होजाता है कि न तो यज्ञ में न्यूनता हो न अतिरिक्तता ( व्यर्थ की वस्तु ) हो। ये तृणादि प्रकृत में सर्वथा व्यर्थ हैं। इनका यज्ञ में कोई उपयोग नहीं है। यह व्यर्थ की भावना भी यज्ञ के लिए अनिष्टकर है। इसी अनिष्टभाव को दूर करने के लिए ऋषि ने— **व्रज गच्छ गोष्ठानम्** यह कहा है। मानते हैं यहां तृण का उपयोग नहीं है। परन्तु गोपशु का तो यह अन्न है। जिस तृण को मनुष्य व्यर्थ समझता है गौपशु उसी से अपना जीवन निर्वाह कर लेता है। तृण को गोष्ठान (गाय के ठान) में डाल देना इससे बढकर तृण का और क्या उपयोग हो सकता है ?। हे तृण ! तुम गोस्थान में चले जाओ यह कहना तृण को व्यर्थता का ही निरसन करना है।

अपिच तृण असुर है। उधर व्रजवामरूप **गोष्ठान** नाम का आपोमय परमेष्ठिमण्डल असुरों की आवासभूमि है। अतः तृणरूप असुर को यहां से निकाल कर वहीं स्वस्थान में भेजना अनुरूप भी है। पानी एक ऐसा स्थान है जहां यदि शत्रु को फेंक दिया जाता है तो वह सर्वथा ही परास्त होजाता है। पुनः उसे आक्रमण करने का अवसर ही नहीं मिलता। इसलिए तो लोक में भी शत्रु के लिए **जाम कर वह डूब मरे** यह यह कहा जाता है। आज अध्वर्यु निदानेन तृणरूप असुरों को उसी पानी में डुबोकर उसे सर्वथा हतवीर्य बना रहा है। इसी अभिप्राय से— **अभिनिधास्यन्नेवैतदनपक्रमिं कुरुते। तद्धि-अनपक्रमि-यद व्रजे अन्तः ( सलिलसीमा )। तस्मादाह व्रज गच्छ गोष्ठानमिति यह कहा गया है।**

इसप्रकार प्रथम प्रहार से शत्रुरूप तृण को समूल उखाड कर परा परावत गहन अन्धकार में प्रक्षिप्त कर अध्वर्यु **वर्षतु ते द्यौ** यह कहता हुआ वेदिस्थानयोग्य इस भूप्रदेश पर **प्रोक्षण** करता है। तात्पर्य

इसका यही है कि द्युलोक के अधिष्ठाता आदित्य ( इन्द्र ) देवता है। यही पुरोवात मेघ विद्युत् स्तनयित्नुरूप में परिणत होकर वृष्टि का कारण बनता है। इन्द्र ही नमुचि का शिरश्छेदन कर पर्जन्य के द्वारा वृष्टि का स्वरूपसमर्पक बनता है। छान्दोग्य के अनुसार आदित्याग्नि में आहुत सोम ही क्रमश श्रद्धा पर्जन्य बनकर 'वृष्टि' रूप में परिणत होता है। वृष्टि क्या है? द्युलोक में प्रतिष्ठित साक्षात् इन्द्रदेवता है। इन्द्र सावदेवत्य है अतएव इसके लिए— इन्द्र सर्वा देवता यह कहा जाता है। वृष्टि क्या है? इन्द्र है। इन्द्र क्या है? सम्पूर्ण देवता है।

हम कह आए हैं कि जब भूपिण्डस्थ अग्निरस स्वस्वरूप से विकसित होजाता है तभी इसके साथ द्युलोक के इन्द्रज्येष्ठ सौरदेवताओं का यजन ( सम्बन्ध ) होता है। आज तृणादि दूषित भावों के हटने से हमारा भूप्रदेश वह्नियोग्य बनता हुआ सचमुच देवयजन सम्पत्ति से युक्त होगया है। आज सचमुच दिव्य देवताओं का हमारे इस पृथिवी भाग के साथ सम्बन्ध होगया है। उसी दिव्य सम्बन्ध की वृष्टिरूप से भावना करता हुआ अध्वर्यु पानी का प्रोक्षण करता हुआ कहता है कि हे पृथिवी! आज आप दूषित भावों के परिमार्जन से अपने प्रातिस्विक अग्निरसरूप से विकसित होती हुई देवयजन की अधिकारिणी बन गई हैं। इसलिए आज आपके लिए द्युलोक वर्षा करे। अर्थात् वर्षा के रूप में परिणत होने वाले द्युलोकस्थ प्राणदेवता आपके साथ सम्बन्ध करें। यह है प्रोक्षण का एक प्रयोजन।

अपिच स्फ्य के प्रहार से भूप्रदेश क्षत विक्षत होजाता है। यह एक प्रकार का हिंसाभाव है। एक प्रकार का हिंसाभाव क्या है सचमुच ही तो हिंसाभाव है। वास्तव में इस प्रहार से पार्थिव प्राणाग्नि क्षुब्ध होजाता है। यह क्षोभ यजमान के आत्मा की अशान्ति का कारण बन सकता है। इसे दूर करने का उपाय है प्रोक्षण। पानी शान्ति का अधिष्ठाता है। विशेषत प्राणाग्निक्षोभ के लिए तो पानी के अतिरिक्त भूतद्रव्यों में दूसरा शान्तिप्रद द्रव्य है ही नहीं। क्योंकि आपोमय प्राण इस छान्दोग्य-सिद्धान्त के अनुसार पानी ही प्राणाग्नि का स्वरूप-समर्पक माना गया है। प्रत्यक्ष में भी यही बात देखी जाती है। जलचिकित्सा से बढ कर अग्निताप की शान्ति का दूसरा उपाय नहीं है। गर्मी लगती है तो स्नान कर लीजिए। तत्काल अग्निक्षोभ शान्त होजायगा। प्राणाग्नि गरमी से क्षुब्ध व्याकुल होरहा हो तो एक ग्लास ठण्ढे पानी का पी लिजिए। तत्काल प्राणक्षोभ शान्त होजायगा। पार्थिव अग्निप्राण के इसी क्षोभ को शान्त कर यज्ञसम्पत् को क्षोभ रहित बनाने के लिए प्रोक्षण किया जाता है। पानी न केवल शान्ति का ही कारण है। अपितु इससे विश्लिष्ट सन्धान भी होजाता है। बिखरा हुआ गोधूम चूर्ण ( गेहूँ का चून ) पानी के सम्बन्ध से परस्पर मिल जाता है। क्षत विक्षत शरीर पानी से सहित होजाता है। आज स्फ्य के प्रहार से पार्थिव-अग्नि जैसे क्षुब्ध होगया है तथैव इस प्राणाग्नि का शरीररूप भूप्रदेश भी क्षत-विक्षत होगया है। पानी दोनो दोष हटा देता है। पानी से भूप्रदेश सम बन जाता है। एव क्षोभ भी उपशान्त होजाता है। इसीलिए प्रहारानन्तर प्रोक्षण करना परम आवश्यक है। इसी प्रोक्षणविज्ञान को लक्ष्य में रखकर ऋषि कहते हैं—

**यत्र वाऽअस्यै खनन्त क्रूरीकुर्वन्ति अपघ्नन्ति ( तत् ) शान्तिरापः। तदद्भि शान्त्या शमयति। तदद्भि सन्दधाति। तस्मादाह—'वर्षतु ते द्यौ' इति।**

प्रोक्षणानन्तर स्फ्य से उत्पाटित मिट्टी तृण ओषधि आदि को उत्तरभागस्थ उत्कर में डाल दिया जाता है। ये सब दायतभाग निदानेन असुर हैं। उधर उत्कर निदानेन गोष्ठान नाम का आपोमय घोरतम से आवृत चौथा लोक है। प्रकृति में सौरप्रज्ञात्मक सविता देवता ही इन्द्रप्राण के साथ तानूनप्त्र करके ( साथ मिलकर ) स्वरश्मिरूप वज्र से तमोमय असुरों को जर्जरितकाय बनाकर इन्हें उस तमोमय वारुणलोक की ओर फैंक देता है। वहां ( आपोमय मण्डल में ) वरुण का साम्राज्य है। वरुणदेवता अवगत स्नेहधर्म्म से पाश के ( बन्धन के ) प्रवर्तक हैं। वह स्थान स्तौम्यत्रिलोकीरूपा महापृथिवी की अन्तिम सीमा है जैसा कि पूर्व के आधिदैविक विज्ञानरहस्य में विस्तार से बतलाया जाचुका है। वह सचमुच ऐसा असुर्य्य लोक है जहां जाकर असुरकर्म्मा-आत्मघाती सदा के लिए बन्धन से आबद्ध होजाते हैं। आत्महत्या करने वाले का आत्मा लोकालोक नाम से प्रसिद्ध इसी अन्धतम में जाता है। ऐसे आत्मा का कभी उद्धार नहीं होता। अतएव धर्म्माचार्यों ने आत्महत्या को सब से बडा पाप माना है। मनुष्य पर भले ही कितने ही सङ्कट आवें उस सङ्कट से भले ही उसके प्राण चले जाय परन्तु भूलकर भी वह आत्मघात न करे। यदि उसने मूर्खतावश सङ्कट से सन्त्रस्त होकर ऐसा कर लिया तो पुनः उसका कभी उद्धार न होगा। पुनः होगा क्या ? तो सुनिए वेद क्या कहता है—

**असुर्य्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृता।**
**तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ॥**

—ईशोपनिषत

वहाँ जाने पर पुनः परित्राण सम्भव नहीं है। दिव्यभावना से भावितान्तःकरण अध्वर्यु असुरों को उसी पृथिवी के पारस्थान में घोर अन्धाकार में कभी छुटकारा न होने वाले लोकालोक नाम के आपोमय समुद्र में ढकेलता है। इसी भावना-विज्ञानको लक्ष्य में रखकर ऋषि कहते हैं—

**बधान देवसहित परमस्या पृथिव्यामिति-देवमेवतत् सवितारमाह। अन्धे तमसि बधानेति यदाह-परमस्यां पृथिव्यामिति। शतेन पाशैरिति-अमुचे ( अमोचनाय ) तदाह। योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मामौक्-यदि नाभिचरेत्"**

यदि यजमान का कोई प्रबल शत्रु है एवं यजमान उसे नष्ट करना चाहता है तो इस अभिचार-कामना की पूर्त्ति के लिए य त के स्थान में उस शत्रु का नाम बोल देना चाहिए। निःसन्देह एक वर्ष के भीतर भीतर यजमान के शत्रु का सर्वनाश होजायगा ॥१९॥

प्रकृति में देवता पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ-आप इन चारों लोकों से असुरों को मार मार कर निकालते हैं। चार लोकों के लिए उन प्राण देवताओं का प्रहार चार भागों में विभक्त होजाता है। इस सम्बन्ध में आप एक प्रश्न उठा सकते हैं। वह यह है कि अभी अनुपद में ही पूर्व के प्रकरण में ( १९ वीं कण्डिका में ) यह बतलाया गया है कि असुरों को यहां से निकाल कर चौथे आपोलोक में ढकेल दिया जाता है। उस अन्धतम से तमतो मा मौक् इत्यादि के अनुसार वे कभी नहीं निकल सकते। परन्तु अब ठीक इस पूर्व सिद्धान्त के विरुद्ध यह कहा जाता है कि तीनों लोकों की भांति चौथे लोक से भी असुरों को निकाला जाता है। यह श्रुति विरोध कैसा ?।

वास्तव में साधारण-दृष्टि से श्रुति के अन्तरमात्र पर विश्राम करने से विरोध प्रतीत होता है। परन्तु जब विज्ञानदृष्टि से विचार किया जाता है तो विरोध उपरत होजाता है। आपोलोक में असुर प्रतिष्ठित रहते हैं यह भी ठीक है एवं आपोलोक से असुर निकाले जाते हैं यह भी ठीक है। स्वयं आपो-लोक ही दिव्य आसुर भेद से दो भागों में विभक्त है। आपोलोक में हमने भृगु की सत्ता बतलाई है। साथ ही यह भी कहा है कि यह भृगु घन तरल विरल- इन तीन अवस्थाओं के कारण आप वायु-सोम इन तीन पृथक् पृथक् स्वरूपों में परिणत होजाता है। घनद्रव्य आप है तरल द्रव्य वायु है एवं विरल-द्रव्य सोम है। इन तीनों में मध्यस्थ वायु का दोनों के साथ (आप और सोम के साथ) भोग होता है। अप से अनुगृहीत वायु वारुण है एवं सोमानुगृहीत सोममय वायु शिव है। इसी को पौराणिक परिभाषानुसार साम्बसदाशिव कहा जाता है।

ग्रन्थि (गठिया) गृध्रसी उदरशूल शिरःशूल आदि शूल-सम्बन्धी जितने भी रोग हैं न वातेन विना शूलम् इस प्राणशास्त्र सिद्धान्त के अनुसार वारुणवायु से ही होते हैं। ये वरुण भृगु के अन्नभाग में प्रतिष्ठित है। अतएव वर्षाऋतु में जब इस वारुणवायु का सञ्चार होता है तो वातव्याधि विशेषरूप से अपना प्रभाव स्थापित कर लेती है। उधर शिववायु साम्यगुणक बनता हुआ जीवन की रक्षा करता है *। भार्गव-सम्बन्ध से यह शिववायु भी वर्षाऋतु में अपनी प्रधानता रखता है। इसी का पुरोवात (पुरवाई हवा) रूप से विकास होता है। जहां वारुणवायु अत्यन्त अहितकर है ठीक इसके विपरीत यह पुरोवातरूप शिववायु सर्वथा हितकर है। वर्षाकाल में (मेह बरसते समय जो हवा चलती है वही वारुण है। इस से बचना चाहिए विशेषतः वातव्याधि वाले को। वर्षा के आरम्भकाल से पहिले जो पूर्व की ओर का वायु चलता है वही पुरोवात कहलाता है। सोम के सम्बन्ध से इसे ऐन्द्रवायु भी कहा जाता है। इस का सेवन करना चाहिये-विशेषतः वातव्याधि वाले को।

जहां वारुणवायु शरीर जकड़ देता है वहां पुरोवातरूप ऐन्द्रवायु स्व-गतिभाव से शरीरग्रन्थियां खोल देता है। वारुणवायु सदा पश्चिम से आता है एवं ऐन्द्रवायु सदा पूर्व से आता है। वर्षा लाना ऐन्द्र-वायु का काम है एवं वर्षा उडा देना वारुणवायु का काम है। जब भी पूर्व का वायु चले विश्वास कीजिए उस समय अवश्य ही वृष्टि होगी। जब भी पश्चिम का वायु चले विश्वास कीजिए वृष्टि रुक जायगी। कारण इसका यही है कि वारुणवायु आप्य होने से शीतप्रकृतिक है। इस शीतभाव से मेघस्थ पानी का सघटन और भी अधिक दृढ होजाता है। अतएव इसके आगमन से वर्षा नहीं होती। ऐन्द्रवायु सौम्य होने से आग्नेय-प्रधान है। क्योंकि अग्नि-सोम की परस्पर मैत्री है। इसके आगमन से मेघस्थ नमुचिप्राण शिथिल होजाता है। पानी द्रुत होकर भूपृष्ठ पर गिर पडता है। प्रकृत में इस वृष्टिविद्या के सम्बन्ध में विशेष कहना अप्राकृत होगा। यहां केवल यही बतलाना है कि आपोमय परमेष्ठी में अप-वायु सोम भेद से तीनों तत्वों का विकास होता है।

---

* अश्लेषा-नक्षत्र-भोगकालात्मक वर्षाजल आसुर-वारुण बनता हुआ जहां रोग-प्रवर्त्तक है वहां मघानक्षत्र-भोगकालात्मक वर्षाजल दैव-ऐन्द्र बनता हुआ स्वास्थ्य प्रवर्त्तक माना गया है।

— इस विषय का विशद विवेचन पञ्चप्रयाजानुगता- वृष्टिविद्या में विस्तार से किया जाने वाला है।

उक्त तीनो त वा के आप -वारुणवायु ग्न्न्द्रवायु सोम -ये चार भे नाते ह । व ग्मृतु म न में वरुण के साथ वारुणवायु का प्रभुत्व ग्न्ता एवमेव ग्रीष्म के अ तर्गत स म के साहचर्य म ऐन्द्रवायु नाम से प्रसिद्ध साम्वसदाशिववायु की भी सत्ता न्ती है । आवाग म व यु का उग्ग्राभकाल है । अतएव श्रावणमास साम्बसदाशिव की आराधना का समय माना जाता है । य शिववायु सोम म अ तर्गत है साम सौम्यभाव का अधिष्ठाता है । अतएव सदाशिव को भोलानाथ क । जाता है । सप्रकार वायु स मभक्त आपोमय मण्डल के वारुणमण्डल सोममण्डल भेद स दो विभाग होजात ह । मर शब्दो म— एक ही आपोमण्डल साम और आप के भे से दो भागा म विभक्त रहा है । आप भी साम का अव था विशेष का ही नाम है एव सोम भी आप की अवस्थाविशेष का ही नाम है। अतएव न नोनो को हम सोम लोक भी कह सकते हैं एव आपालाक भी । परन्तु जब न्यासरा क स्थान यत ग्रा का विचार किया जायगा ता दोनों को विभक्त मानकर ही त य का समन्वय करना पड़ेगा ।

ऐन्द्रवायुमय आपोलोक इन्द्रके सम्बन्ध से दवताओं की आवासभूमि कहलाएगा एवं वारुणमय आपोलोक वरुणके सम्बन्ध से असुरो की आवासभूमि मानी जायगी । यहा का ण है कि एकविंशस्ताम के ऊपर जहाँ वज्रानंकोन त्रयस्त्रिशस्तोम पर्य्यन्त ( ३ पर्य्यन्त ) आपोलाक की याप्ति बतलाइ है वहा न्होंने ही २ ३३ क्रम से उस आपोमय मण्डल के दो विभाग कर दि ए हैं । त्रिणवस्तोम (२ ) पर्य्यन्त भास्वरसोम की सत्ता मानी जाती है एव त्रयस्त्रिंशस्तोमपर्य्यन्त दिक्सोम ( वारुण नाम स प्रसिद्ध वृत्रसाम ) की सत्ता मानी गइ है । ये ही हमारे पूर्वोक्त एन्द्रलाक एव वारुणलोक हैं। २ पर्य्यन्त देवताओं का ही साम्रा य है । अतएव विज्ञान-समयानुसार २५ व अहगण पर साम्यविद्य न्न्न की सत्ता मानी जाती है । यही अ गण अविवा क्यमह -महाव्रतम्-अशाकमहिम कामप्र आदि नामा से व्यवहृत हुआ ह

वस्तुस्थिति यही है कि सौम्यत्रिलोकीरूपा महापृथिवी की अन्तिम सीमा प ( १ वे अहगण पर ) भगवान् सूर्य्य अपनी सहस्र किरणो से तप र हैं । सूर्य्य आपोमय परमेष्ठीमण्डल के गर्भ में प्रतिष्ठित है जसा कि अपा गम्भन्त्सीद इत्यादि मन्त्रवर्णन स स्पष्ट है । सूर्य्य अपनी रश्मियो स वका कर पारमेष्ठ्य पानी को चारो ओर फेंक रहे हैं । उस पानी में दा उपर्य्युक्त ऐन्द्रवायु से अनुगृहीत दाह्य सोम विद्यमान है । जहा तक सोम की सत्ता है वहाँतक ( २ तक ) रश्म्यवच्छिन्न सौरसावित्राग्नि चला जाता है । सोमस बन्ध से रश्मियो को बल मिलता रहता है । इसप्रकार आपोमय परमेष्ठी का सोमावच्छिन्न प्रदश सौरप्राण से आक्रान्त होकर सौरदेवताओं के अधिकार में आजाता है । जहा केवल पानी का ही साम्राज्य है वहा सो दवता नही जासकते । पारमेष्ठ्य आप का जो प्रदश सौररश्मियों स प्रकाशित होजाता है वह प्रकाशित-तेजोमय सोममूर्त्ति पानी ही वेन नाम से प्रसिद्ध हुआ है । इसी ज्यातिम्मय वेन पानी स सुप्रसिद्ध न्भ (कुश नाभ) उत्पन्न हुए हैं । इस विषय का विशद विवचन पूव के भोंपत्तिविज्ञान नाम के प्रकरण में किया जाचुका है ।

इसी ज्योतिर्भाव के कारण इस देवप्राणमय अपसोम को भास्वरसाम कहा जाता है । इसी को ऋग्व दस्थ सामप्रकरण में इन्दु नाम से व्यवहृत किया गया है । वस्तु की अन्तिम सीमा में पानी का स्तर रहता है । अन्तिम सीमा हीं उस वस्तु की दिक ( दिशा ) है । इसी समाप्तिभाव को लक्ष्य म रखकर अवाचीन सस्कृत साहित्य में प्रकरण-समाप्ति के अन्त में इति दिक् यह निर्देश रहता है । इस दिक के सम्बन्ध से ही वृत्रसोममय वह विशुद्ध आसुरलोक— दिक्सोम नाम से व्यवहृत हुआ है । अहगणक्रमानुसार पृथिवी के

२६ वें अहगण पर **गोसव** नाम का **वैष्णवयज्ञ** होता है । यही **विष्णु देवता** की प्रतिष्ठा है । यहा योनि रूप इन्द्र का अभाव है। केवल तमोमय रात्रिविधाता आसुरप्राण का ही साम्राज्य है। अतएव २६ व अहगणस्थ आपोमय मण्डलस्थ पारमेष्ठ्य विष्णु को सदा **योगनिद्रा** से समन्वित माना जाता है । यह स्थान २७ से ऊपर है । **यही गोसवयज्ञात्मक गोष्ठान है** । प्रकृत में इसे ही असुरो की आवासभूमि बतलाया गया है । २१ से ऊपर ३३ प य त का म पूण स्थान अपसाधारण्येन **आपोलोक** नाम से प्रसिद्ध है । इस सामान्य-व्यवहार की अपेक्षा लोकगणना के स बन्ध में— **पृथिव्यन्तरिक्षं द्यौराप** यह व्यवहार प्रचलित है । इस आपोलोक में ३३-२७ क्रम से **असुरलोक देवलोक** दोनो प्रतिष्ठित हैं । अतएव जहा श्रुति को ( यज्ञिय कर्म्मों मे ) **त्रिणवस्तोमावच्छिन्न भास्वरसोमात्मक आपोमय देवलोक** अभिप्रेत होता है वहा वह आपोलोक के साथ **देवलोक** का विशेषण लगाती हुई— **अस्ति वै चतुर्थो देवलोक आप** यह बोल दिया करती है । दिकसम्बन्ध से— **पृथिव्यन्तरिक्ष द्यौर्दिश** यह व्यवहार भी देखा जाता है ।

इसप्रकार पर्वोक्त प्रकरण से पाठकों को यह मान लेना पडेगा कि चतुर्थ लोक से प्रसिद्ध केवल पारमेष्ठ्य आपोलोक के ही **आप सोम ( दिक् सोम भास्व सोम )** भेद से दो भेद होजाते हैं । **आपोलोक आसुरलोक है एव सोमलोक देवलोक है** । पार्थिव-गायत्री के द्वारा इसी सोम का अपहरण होता है । वह सोम कस गायत्री के द्वारा पृथिवी में आता है ? इस का उत्तर— **एतद्ध सौपर्णमाख्यानमाख्यानविद आचक्षते** इत्यादि रूप स तृतीयकाण्ड में द्रष्टव्य है ।




प्रकृतियज्ञ में देवता त्रिवृत् पञ्चदश एकविंश एव त्रिणवस्तोमात्मक-पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ आप ( देवलोकरूप अप ) इन चारों लोको में से वज्रप्रहार के द्वारा असुरों को निकाल कर स्तोमगणना

की अपेक्षा स त्रयस्त्रिंशरूप पाचवा लोक में एव लोकगणना की अपेक्षा स ( अ मामा य की अपेक्षा स ) चतुथ गोष्ठानरूप वष्णवधामा मक आपोलोक म मार भगाते ह । इसी लोकविज्ञान की अपेक्षा से— देवताओंने चारों लोका से असुरा को वज्रप्रहार क द्वारा निकाल दिया एव चार गोष्ठानरूप आपोलोक म उन्ह डाल दिया जिस स वे उस अपने लोक स कभा नाहर न जासक श्रुति के उपर्युक्त दोनो विरुद्ध व्यवहार यथावत् समन्वित होजात ह ।

प्रथम प्रहार स अ वय्यु ने त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पृथिवीलोक में रहने वाले सब असुरा को मार भगाया । अब क्रमप्राप्त द्वितीय प्रहार से पञ्च दशस्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्ष में रहने वाले असुरा के नाश की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए ऋषि कहते हैं— अथ द्वितीय प्रहरति ।

आपोमय परमेष्ठ म रहने वाले वारुण असुरोंन सृष्टि क आरम्भ म यज्ञिय-वदिरूपा स्तोम्यत्रिलोकी में रहने वाले प्राणदवताओं पर आक्रमण किया था यह पूव के आधिदैविक-आख्यान रहस्य में विस्तार से बतलाया जाचुका है । पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ आप इन चारो लोका म याप्त आसुर वारुणप्राण भी चार ही भागो में विभक्त है । व चारो अवस्थाए क्रमश तृण-अरुरु-द्रप्स-आप इन नामा से व्यवहृत होती हैं । पार्थिव ओषधियो का मूलभाग ( अन्नशून्य दण्डभाग-जिसे कूटकर पशुओं को दिया जाता है एव ऐसे तृणविशेष जो मनुष्य क उपयोग में न आकर केवल पशुओं के ही उपयोग में आते हैं ) आसुरप्राणाक्रान्त हैं । इमी सामानाधिकरण्य को लक्ष्य में रखकर ऋषिने पार्थिव तृणादि को पार्थिव-सस्था में मुक्त वारुण-असुरो का निदान माना । अन्तरिक्ष म वायु की प्रधानता है । ऐन्द्रवायु जहाँ दिव्य है वहाँ वृष्टिविरोधी वारुणवायु आसुर है । तृणावच्छिन्न पार्थिव असुरा की ( आसु प्राण की ) गति तो एक ओर ही रहती है । किन्तु वायुगत आन्तरिक्ष्य असुर गतिप्रधान होते हुए चारो ओर फैल जाते हैं । चारो दिशाओं में इनका सञ्चार है । अतएव आन्तरिक्ष्य असुरजाति को ऋग्वेदने चतुष्पाद कहा है जैसाकि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला हैं । पश्चिमा दिक इनकी जन्मभूमि है । चारो दिशाए सञ्चारभूमि है । वृष्टि का विरोध करना इस असुरजाति का मुख्य काम है । यही जाति अरुरु नाम से प्रसिद्ध है । ऐन्द्रवायुगत मरुत्वानिन्द्र के वज्र से यह उत्क्रान्त होजाता है तब कही वृष्टि होती है । अरुरु के इसी स्वरूप-विज्ञान को लक्ष्य में रखकर मन्त्रश्रुति कहती है—

**दस्मो हि ष्मा वृषण पिन्वसि त्वच कश्चिद्यावीररुरु शूर मर्त्य परिवृणक्षि मर्त्यम् ।**
**इन्द्रोत तुभ्य तद्दिवे तद्रुद्राय स्वयशसे मित्राय वोच वरुणाय सप्रथ सुमृडीकाय सप्रथ ॥**

—ऋक्स १।१२६। ।

तीसरा द्युलोक में रहने वाला असुर द्रप्स रूप है । वृष्टिबिन्दु ही द्रप्स है । वृष्टि वैं द्यौ इस तत्तिरीय-सिद्धान्त के अनुसार वृष्टि ही द्यौ है । पारमेष्ठ्य असुर द्यु में आकर सवप्रथम वृष्टिरूप में ही परिणत होता है । वृष्टिबिन्दु को द्रप्स कहा जाता है । प्रकाश में देवता की प्रधानता है एव पानी में असुर की प्रधानता है । प्रकाश और ताप कैसा और कितना ही प्रबल क्यों न हो मनुष्य इसका आक्रमण सह जाता है । घोर आतप ( धूप ) में तो मनुष्य जासकता है । किन्तु वृष्टि का साधारण आक्रमण भी वह नही स सकता । पानी की साधारण बिन्दुओं को तो फिर भी मनुष्य यथाकथचित् सह जाता है । परन्तु यदि वग से

बडी बडी बिन्दुओं क रूप म वृष्टि हाने लग ता व ।बन्दुए असह्य होजाती हैं। क्योंक इनमें **असुरप्राण** प्रतिष्ठित है। **सीकर** [ **निखर हुए जलकण** ] जहा वकासरूप इन्द्र के सम्बन्ध स शरीर को बड सुहावने लगते ह व। थूलबिन्दु आसुरप्राणप्रधान बन कर शरीर के लिए क्षोभ का कारण बन जाती है। इन बडी बिन्दुओं के लिए ही द्रप्स शब्द प्रयुक्त हुआ है।

**हृदयबिन्दु पृषद्बिन्दु स्तोकबिन्दु द्रप्सबिन्दु**–भेद से बिन्दुभाव चार भागों में विभक्त है। सर्वाकार–अधिष्ठात्री किन्तु स्वय निराकार–बिन्दु ही **हृदयबिन्दु** नाम से प्रसिद्ध है। यह स्वानुभवकगम्या है। यद्यपि शिक्षणकाल म अध्यापकवग लेखिनी से पत्र पर स्पर्श कराके हृदयबिन्दु का आकार बतलाया करत ह। परन्तु वस्तुत यह आकार– **उपाया शिक्षमाणाना बालानामुपलालना** ही है। क्योंकि भले ही आप सूक्ष्म से सूक्ष्म बिन्दु बना ए उसम भी हृदयभाव उत्पन्न होजायगा। उसका भी कोइ न कोइ केन्द्र अवश्य रहेगा। ऐसी अवस्था म य मानलेना पडता है कि हृदयबिन्दु का कोइ आकार नही है। दूसरी है पृषदबिन्दु फव्वार की छोटी छोटी बिन्दुए ललाट के प्रस्वद[**पसीने**] दूर्वा आदि पर रहने वाली रात्रि की ओस की बिन्दुएँ ये सब **पषत्** ह। जिस मेह के लिए **झरमर झरमर नानी नानी बुदनिया** यह कहा जाता वही सीकर [ **अम्बुकण–जलकण–पानी की कणकाए** ] पषत् हैं। साधारणरूप से जो पानी बरसता है उसमें जो बिन्दु हैं व **स्तोक** नाम से व्यवहृत होती हैं। **दो बूँद दवा की लेना – दो बूँद अमुक की लेना** यह व्यवहार जिस बिन्दुभाव के लिए लोक में सामान्यरूप से प्रचलित है उसी को **स्तोक** कहा जाता है। साधारण व्यवहार म बिन्दु से इस स्तोकबिन्दु का ही ग्रहण किया जाता है।

चौथी है द्रप्स। कभी कभी आकाश स गिरने वाली बिन्दुओं का आकार बहुत बडा होता है। इनका प्रहार आप कभी नही सह सकते। इसी को लोकभाषा में **टपका** कहा जाता है। बिन्दुभाव की यह अन्तिम सीमा है। इससे बडा जितनी बिन्दुए होंगी सबका इस **द्रप्स** में ही अन्तर्भाव कर लिया जायगा। और तो और स्वय सूर्य्य को भी **द्रप्सश्चस्कन्द** यादि रूप से द्रप्स ही कहा जाता है। पुराण कहता है— **तुम्हारा यह बृहत्सूर्य्य आपोमय परमेष्ठी—समुद्र का एक बुद् बुद् (बुलबुला) मात्र है** तो इधर वेदभगवान् कहत है— **परमेष्ठी प्रजापति का द्रप्स** ही प्रवर्ग्यरूप से उसी प्रकार अन्तरिक्ष में आगया है जसे कि–वारुण–मघ से टपका भूमि पर आपडता है। वही सूर्य्य बनकर त्रैलोक्य में साम्राज्य कर रहा है। निवदनीय यही है कि द्रप्स सबसे बडी बिन्दु का नाम है। वृष्टि जिस द्युलोक से आरम्भ होती है उस मूलस्थान मे चलते हुए तो पानी द्रप्सरूप म ही परिणत रहता है। नीचे आते आते वायु के आघात से बिन्दुए छोटी होजाती ह। त्रिलोकस्थ वर्षा का द्रप्स प्रातिस्वक स्वरूप है। यह वारुणभावापन्न असुर की ही प्रतिकृति है।

चौथा असुर वही पाप्मा मध्य है। तीन को हम दखते ह। चौथे को हम अपने चर्म्मचक्षुओं से नही दखते। **एतद्वै सत्य निहित यच्चक्षु** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार चक्षु हमारे सत्यभाव का आलम्बन हैं। अत इस चौथ का न नाम बोला जाता न प्रहारकाल में मन्त्रप्रयोग ही होता। शेष तीनो प्रहार समन्त्रक हाते ह यह आरम्भ के पद्धति–प्रकरण स गतार्थ ही है। इसप्रकार चार प्रहारों के द्वारा भूप्रदेश को देवयजनसम्पत्ति से युक्त कर लिया जाता है। यज्ञ साधारण कर्म्म नही है। अपितु आधिभौतिक अनुरूप दिव्यभावापन्न पदार्थों के द्वारा मन्त्रशक्ति के द्वारा आधिदैविक सौर–प्राणदवताओं को आध्यात्मिक–जगत् में अन्तर्याम–सम्बन्ध से प्रतिष्ठित कर आगन्तुक दिव्यप्राण के आतशयस्वरूप सर्वथा नवीन **दिव्यात्मा (दैवा–**

त्मा) को उत्पन्न कर इसके साथ होने वाली हृद्ग्रन्थि के आकर्षण से मानपात्मा ( कर्म्मात्म-जीवात्मा ) का सप्तदशस्तोमरूप नाचिकेत स्वर्ग में प्रतिष्ठित कराने वाला एक अपूर्व क्रतु दुर्गमपथ है । यत्किञ्चित् सी असावधानी से महान्-अनिष्ट होजाने की सम्भावना है ।

अतः बहुत सोच समझकर ही अपनी मानुषभावोपेता कुतकमूला भावनाओं का सर्वथा तिरस्कार कर ऋषियों ने जैसी आज्ञा दी है जो पद्धतियाँ ब्राह्मण श्रौत-गृह्यसूत्रादि रूप से हमारे सम्मुख रक्खी हैं ठीक उन्हीं का अनुसरण करते हुए हमें यज्ञियवितान करना चाहिए। इसी में हमारा न केवल हमारा ही अपितु हमारे वंशजों का (भी) अभ्युदय है । इसी भाव को व्यक्त करते हुए कृष्णश्रुति के प्रवर्त्तक महर्षि तित्तिरिने प्रश्न किया है कि इस प्रहारकर्म्म का एकमात्र प्रयोजन यही तो है कि जिस भूप्रदेश पर वेदि बनने वाली है उस भूप्रदेश के कङ्कर दूषित मिट्टी-दूषित तृणादि हटाकर उसे साफ सुथरा बनाली जाय । इस यत्किञ्चित् से काम के लिए एक विशेष प्रकार का काष्ठमय स्फ्य बनाना फिर उसका क्रमशः चार चार प्रहार करना इन सब आडम्बरों का क्या आवश्यकता है ? । भूमि को ही तो स्वच्छ करना है । यह काम तो अध्वर्य्यु अल्पसमय में अपने हाथ से भी कर सकता है । बात सुनने में बड़ी अच्छी लगती है । आजकल के नवयुवक तो महर्षि तित्तिरि के इन प्रवपन्ती विचारों का हृदय से अभिनन्दन ही करने लगेंगे । आगे जाकर इस कुतर्क से होने वाली भयङ्कर हानि का दिग्दर्शन कराते हुए तित्तिरि कहते हैं कि सावधान ! कहीं एसी मूर्खता न कर बैठना । यह तुम्हारा अशनपान-(खानपान सम्बन्धी लौकिक व्यवहार नहीं है जिसे जैसा मन में आया कर लिया । यदि पद्धति की उपेक्षा कर अपनी सुविधा को आगे रखते हुए तुमने स्फ्य के स्थान में हाथों से ही उपर्य्युक्त कर्म्म कर लिया तो तुम्हारे नखों में विकृति उत्पन्न होजायगी ।

इस पर यदि कुतर्की यह आपत्ति उठावे कि नहीं हम बड़ी सावधानी से देखकर काम करेंगे जिससे नख पर आघात न होने पावे । इस भौतिक कुतर्क का समूल विनाश करते हुए तित्तिरि कहते हैं कि यहां तुम्हारी सावधानी असावधानी का कोई मूल्य नहीं है । यह तो प्राणव्यापार है । प्राण चर्म्मचक्षु से परे की वस्तु है । इसका प्रभाव तुम्हारे वंशजों पर भी होगा । तुम्हारे से आगे उत्पन्न होने वाले तुम्हारे सब वंशजों के नख विकृत होजायगे । सब कुनखी उत्पन्न होंगे । इसलिए पद्धति के सम्बन्ध में तुम्हें सदा "अलौकचक्षुष्का वयम्"—शब्दप्रमाणका वय-यदस्माकं शब्द आह-तदस्माकं प्रमाणम्" इस आदेश के अनुसार ही चलना चाहिये । (देखिए तै० ब्रा० ३ का० । २ प्र० ६ अनु० । १ क० ) ।

उपर्य्युक्त सम्पूर्ण ब्राह्मण के द्वारा केवल यही बतलाया गया है कि अध्वर्य्यु नाम का ऋत्विक् भूप्रदेश को स्वच्छ-निष्कण्टक-निस्तृण-(साफ-सुथरा) बना कर उसे वेदियोग्य ( पद्धति के अनुसार ) बनाले तदनुसार यथोक्त पद्धति से अध्वर्य्यु ने भूविशोधन कर लिया है । अब आगे के ब्राह्मण से वेदिखनन-प्रकार ही उपक्रान्त होता है । ॥१७ ८।१६।२ २१॥

# प्रथमकाण्डानुगत द्वितीयाध्याय का चौथा ब्राह्मण,
## एवं
# द्वितीय-प्रपाठक का दूसरा ब्राह्मण उपरत

—*—

श्री

# अथ–प्रथमकाण्डे द्वितीयाध्याये पञ्चम ब्राह्मणम्
# द्वितीयप्रपाठके च तृतीय ब्राह्मणम्

---

## १२-वेदिपरिग्रह

---

( मूल )-दवाश्च वा असुराश्च–उभय प्राजापत्या पस्पृधिरे। ततो दवा अनु यमि वासु । अथ हासुरा मेनिरे अस्माकमेवेद खलु भुवनमिति ॥१॥

ते होचु –ह तेमा पृथिवा विभजामहै, ता विभ योपजीवामेति । तामाच्णश्चर्म्मभि पश्चात् प्राञ्चो विभजमाना अभीयु ॥२॥

तद्धै दवा शुश्रवु –विभजन्ते ह वा इमामसुरा पृथिवीम् प्र त तदेष्यामो यत्र मा– मसुरा विभज ते क तत स्याम–यदस्यै न भजेमहीति। ते यज्ञमेव विष्णु पुर– स्कृत्येयु ॥ ३ ॥

ते होचु –अनु नोऽस्या पृथि यामाभजत अस्त्वेव नोऽप्यस्या भाग इति । ते हासुरा असूय त इवोचु –यावदेवैष विष्णुरभिशेते, तावद्वो दद्म इति ॥४॥

वामनो ह विष्णुरास। तद् वा न जिहीडिरे–महद्वै नोऽदुर्ये नो यज्ञसम्मितम– दुरिति ॥ ५ ॥

ते प्राञ्च विष्णु निपाद्य छन्दोभिरभित पर्यगृह्णन् गायत्रेण त्वा छ दसा परि– गृह्णामि ( १ अ २७ म० ) इति। दक्षिणत त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि ( १ अ २४ म ) इति। पश्चात्। जागतेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि [ १ अ २७ म ] इति। उत्तरत ॥६॥

त छ दोभिरभित परिगृह्य अग्नि पुरस्तात् समाधाय तेनार्च त श्राम्य तश्च रु । तेनमा सर्वा पृथिवी समवि द त। तद यदनेनेमा सर्वा समाव द त, तस्माद्व ादर्नाम।

तस्मान्दाहु यावती वेदि तावती पृथिवीति–एतया हामा मवा ममविन्दन्त । एव ह वा इमा सर्वां सपत्नाना सवृङ्क्ते । निर्भजत्यस्यै सपत्नान्–य एवमेतद्वेद ॥७॥

सोऽय विष्णुर्ग्लान छन्दोभिरभित परिगृहीत अग्नि पुरस्तात् नापक्रमणमास । स तत एवौषधीना मूलान्युपमुम्लोच ॥८॥

ते ह देवा ऊचु –क्व नु विष्णुरभूत् क्व नु यज्ञोऽभूदिति । त होचु –छन्दोभिरभित परिगृहीत अग्नि पुरस्तात् नापक्रमणमस्ति अत्रवान्विच्छतेति । त खनन्त इवान्वीषु । त त्र्यगुलेऽन्वविन्दन् । तस्मात् त्र्यगुला वेदि स्यात् । तदु हापि पाञ्चि त्र्यगुलामेव साम्यस्याध्वरस्य वाद चक्रे ॥९॥

तदु तथा न कुर्यात् । ओषधीना वै स मूलान्युपाम्लोचत्–तस्मात्–ओषधीनामेव मूलान्युच्छेत्तवै ब्रूयात् । यन्वेवात्र विष्णुमन्वविन्दन्–तस्माद्वेदिनाम ॥१ ॥

तमनुविद्योत्तरेण परिग्रहेण पर्यगृह्णन्– सुक्ष्मा चासि शिवा चासि" ( १ अ० ७ म० ) इति । दक्षिणत इमामेवैतत् पृथिवी सविद्य सुक्ष्मा शिवामकुर्वत । 'स्योना चासि सुषदा चासि'–[ १ अ २४ म० ] इति । पश्चादिमामेवैतत् पृथिवीं सविद्य स्योना सुषदामकुर्वत । 'ऊर्जस्वती चासि पयस्वती च'–( १ अ ७म ) इति । उत्तरत इमामेवैतत् पृथिवीं सविद्य रसवतीमुपजीवनीयामकुर्वत ॥११॥

स वै त्रि पूर्व परिग्रह परिगृह्णाति त्रिरुत्तरम् । तत् षट्कृत्व षड् वा ऋतव सम्वत्सरस्य । सम्वत्सरो यज्ञ प्रजापति, स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावन्तमेवैतत् परिगृह्णाति ॥१२॥

षड्भिर्व्याहृतिभि पूर्व परिग्रह परिगृह्णाति षड्भिरुत्तरम् । तद् द्वादशकृत्व । द्वादश वै मासा सम्वत्सरस्य सम्वत्सरो यज्ञ प्रजापति । स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावन्तमेवैतत् परिगृह्णाति ॥१३॥

व्याममात्री पश्चात् स्यादित्याहु । एतावान् वै पुरुष पुरुषसम्मिता हि । त्र्यरत्नि प्राची । त्रिवृद्धि यज्ञ । नात्र मात्रास्ति, यावतीमेव स्वय मनसा मन्येत तावतीं कुर्यात् ॥ १४ ॥

अभितोऽग्निमसावुन्नयात । योषा वै वदि वृषाग्नि । परिगृह्य वै योषा वृषाणं शेते । मिथुनमेवैतत्प्रजनन क्रियते । तस्मादभितोऽग्निमसा उन्नयति ॥१५॥

सा वै पश्चाद्वरीयसी स्यात म य सह्वारिता पुन पुरस्तादुर्वी । एवमिव हि योषा प्रशसन्ति –पृथुश्रोणि विमृष्टान्तरासा मध्य सग्राह्या ति । जुष्टामेवैनामेतद् देवेभ्य करोति ॥ १६ ॥

सा वै प्राकप्रवणा स्यात–प्राची हि देवाना दिक । अथो उदक्प्रवणा–उदीचि हि मनुष्याणा दिक । दक्षिणात पुरीष प्र युदूहति–एषा वै दिक् पितृणाम् । सा यद्दक्षिणा–प्रवणा स्यात–क्षिप्र ह यजमानोऽमु लोकमियात् । तथो ह यजमानो ज्योग जीवति । तस्माद्दक्षिणत पुरीष प्र युदूहति । पुरीषवती कुर्वीत पशवो वै पुरीष पशुमतीमेवैनामे तत कुरुते ॥१७॥

ता प्रतिमार्ष्टि । देवा ह वै सग्राम सन्निधास्यन्तस्ते होचु –ह त यदस्यै पृथिव्या अनामृत देवयजन तच्च द्रमसि निदधामहै स यदि न इतोऽसुरा जयेयु , तत एवा–र्चन्त श्राम्यन्त पुनरभिभवेमेति । स यदस्या पृथिव्या अनामृत देवयजनमासीत्तच्चन्द्र–मसि न्यदधत । तदेतच्चन्द्रमसि कृष्णम् । तस्मादादु –चन्द्रमस्यस्यै पृथिव्या देवयज नमिति । अपि ह वा अस्यैतस्मिन् देवयजन इष्ट भवति । तस्माद्वै प्रतिमार्ष्टि ॥१८॥

स प्रतिमार्ष्टि 'पुरा क्रूरस्य विसृपो विरपशिन्'–( १ अ ५ म ) इति । सग्रामो वै क्रूरम् सग्राम हि क्रूर क्रियते हत पुरुष हतोऽश्व शेते । पुरा ह्य तत्सग्रा–मान्न्यदधत । तस्मादाह पुरा क्रूरस्य विसृपो विरपशिनिति । 'उदादाय पृथिवी जीवदानुम्"–( १ अ ८ म ) इति । उदादाय हि यदस्यै पृथिव्यै जीवदानु–मिति । 'यामैरय श्च द्रमसि स्वधाभि' – (१ अ –२८ म ) इति । या चन्द्रमसि ब्रह्मणादधुरित्येवैतदाह–'तामु धीरासोऽनुदिश्य यजन्ते' –[ १ अ २८ म० ] इति । एतेनो ह तामनुदिश्य यजन्ते । अपि ह वा अस्यैतस्मिन् देवयजन इष्ट भवति–य एवमेतद्वेद ॥ १९ ॥

अथाह "प्रोक्षणीरासादय' ––( १ अ० २८ म ) इति । वज्रो वै स्फ्य , ब्राह्मणश्च इम पुरा यज्ञमभ्यजूगुपताम् । वज्रो वा आप । तद् वज्रमेवैतदभिगुप्त्यै–आसादयति । स वा उपयु पर्येव प्रोक्षणीषु धार्यमाणास्वथ स्फ्यमुद्यच्छति । अथ यन्निहित एव स्फ्ये प्रोक्षणीरासादयद्–वज्रौ ह समृच्छेयाताम् । तथो ह वज्रौ न समृच्छेते । तस्मा दुपयु पर्येव प्रोक्षणीषु धार्यमाणास्वथ स्फ्यमुद्यच्छति ॥ २ ॥

अथैता वाच वदति—प्रोक्षणीरासादय, इध्म बर्हिरुपसादय स्रुच सम्मृड्ढि पत्नीं सन्नह्याज्यनोदेहि इति । सप्रैष एवैष । स यदि कामयत—ब्रूयादेतत् । यद्यु कामयेत—अपि नाद्रियेत । स्वयमु ह्य वैतद् वेद—इदमत कर्म कर्त्तव्यमिति ॥ २१ ॥

अथोदञ्च स्फ्य प्रहरति—अमुष्मै त्वा वज्र प्रहरामीति यद्याभिचरेद् । वज्रो वै स्फ्य स्तृणुते हवेनेन ॥ २२ ॥

अथ पाणी अवनेनिक्ते । यद्वयस्यै क्रूरमभूत्—तद्वयस्या एतदहार्षीत् । तस्मात् पाणी अवनेनिक्ते ॥ २३ ॥

स ये हाग्र ईजिरे ते ह स्मावमश यजन्ते ते पापीयास आसु । अथ य नजिरे ते श्रेयास आसु । ततोऽश्रद्धा मनुष्यान् विवेद—ये यजन्ते पापीयासस्ते भवन्ति य उ न यजन्ते श्रेयासस्ते भवन्तीति । तत इतो देवान् हविन जगाम—इत प्रदानाद्धि देवा उपजीवन्ति ॥ २४ ॥

ते ह देवा ऊचुर्बृहस्पतिमाङ्गिरसम् अश्रद्धा वै मनुष्यानविदत्, तेभ्यो विधत्स्व यज्ञमिति । स हेत्योवाच बृहस्पतिराङ्गिरस कथा न यजध्व इति । ते होचु किकाम्या यजमहि ये यजन्त पापीयासस्त भवन्ति, य उ न यजन्ते श्रेयासस्त भवन्तीति ॥ २५ ॥

स होवाच बृहस्पतिराङ्गिरस—यद्वै शुश्रुम देवाना परिषूत तदेष यज्ञो भवति । यच्छ्तानि हवीषि क्लृप्ता वदिस्तेनावमर्शमचारिष्ट । तस्मात्पापाशसाऽभूत । तनानवमश यजध्वम् तथा श्रेयासो भविष्यथेति । आ कियत इति । आ बर्हिषस्तरणादिति । बर्हिषा ह वै खल्वेषा शाम्यति । स यदि पुरा बर्हिषस्तरणात् किञ्चिदापद्य त, बर्हिरेव तत् स्तरणमापस्येत् । अथ यदा बर्हिस्तृणन्ति—अपि पदाभितिष्ठन्ति । स यो हैव विद्वाननवमश यजत, श्रेयान् हैव भवति । तस्मादनमर्शमेव यजत ॥ २६ ॥

## इति प्रथमकाण्डे द्वितीयाध्याये पञ्चम ब्राह्मणम्
## द्वितीयप्रपाठके च तृतीय ब्राह्मणम्

## द्वितीयोऽध्यायश्च समाप्त

२

( अनुवाद )—प्रजापति की सन्तान होने से प्राजापत्य नाम से प्रसिद्ध देवता और असुर दोनों एक समय परस्पर ) स्पर्द्धा करने लगे। ( इन दोनों की हम बलवान् हैं नहीं हम बलवान् हैं इस प्रकार के स्पर्द्धा में ) देवता ( असुरों की अपेक्षा ) पराजित से होगए। ( अर्थात् असुरों के आक्रमण को सहन में असमर्थ होते हुए देवता एकबार सर्वथा निराश होते हुए उदासीन बनकर चुप हो गए। ( देवताओं की इस उदासीनता से अनुचित लाभ उठाते हुए ) असुरों ने यह समझ लिया कि ( देवता तो कुछ बोलते नहीं है । अब अपने साथ प्रतिस्पर्द्धा करने वाला और कौन है। ऐसी अवस्था में ) यह सम्पूर्ण भुवन सम्पूर्ण भूमण्डल अपना ही है । ( इसप्रकार सम्पूर्ण भूमण्डल को अपनी ही सम्पत्ति समझ कर ) असुर-मण्डलने परस्पर समवेत होकर सुसघठित बनकर यह निश्चय किया कि ( चलो अब दूसरे का तो डर है नहीं ) अपन ( सुविधानुसार ) ही इस पृथिवी का विभाग करलेंगे। ( अपनी अपनी सुविधा के अनुसार इस पृथिवी का विभाग कर इस स्व स्व दायभाग से ) अपन ( आनन्दपूर्वक ) जीवन व्यतीत करें।

( इसप्रकार सम्पूर्ण पृथिवी-मण्डल को अपनी ही प्रातिस्विक ( निजी ) सम्पत्ति समझते हुए ) इन प्रधान असुरोंने ( बलों को बाधने की अतएव ) औक्ष्ण नाम से प्रसिद्ध चर्म्ममयी रज्जु ( चमड़े की डोरी ) से पश्चिम की ओर से पृथिवी का विभाग करना आरम्भ करते हुए पूर्व की ओर आना आरम्भ कर दिया। ( अर्थात् देवताओं की यत्किञ्चित् भी अपेक्षा न रखते हुए मापसाधनभूता चर्म्मरज्जु से अपना सुविधानुसार इन्होंने पृथिवी को पश्चिम से नापना आरम्भ कर नापते हुए पूर्व की ओर बढने लगे। ( इधर देवता पूर्व में रहते थे ) गुप्त-चरों के द्वारा इन देवताओंने सुना कि ( अपना उदासीनता से अनुचित लाभ उठाते हुए दुष्ट बुद्धि ) असुर सम्पूर्ण पृथिवी का विभाग करते हुए ( सब को अपनी ही सम्पत्ति मानते हुए ) पूर्व की ओर चले आरहे हैं। ( अब तो देवता चिन्तित हुए तत्काल परस्पर मन्त्रणा कर ) देवताओंने निश्चय किया कि ( अब चुप बैठने से काम नहीं चल सकता ) चलो अपन वहां चलें जहां कि असुर ( अपने आप को ही इस पृथिवी के अन्यतम-असपत्न-भोक्ता समझते हुए ) इस पृथिवी का विभाग कर रहे हैं।

अरे भला मानो तो सही कि यदि सम्पूर्ण पृथिवी मण्डल असुरोंने हीं परस्पर बॉट लिया ) अपन यदि इसका विभाग न कर सके ( अर्थात् अपन को भूप्रदेश न मिला तो ) बतलाओ अपन क्या रह जायगे ?। अर्थात् जब सम्पूर्ण पृथिवी मण्डल असुरों के अधिकार में चला जायगा तो अपन कहां रहेंगे। फिर तो अपन को इन की प्रजा बन कर असुरों की दया पर ही जीवित रहना पड़ेगा। ( इसप्रकार मन्त्रणा कर देवताओंने यज्ञ नाम से प्रसिद्ध विष्णु को आगे किया और वहाँ आपहुँचे ( जहां कि असुर मनमानी कर रहे थे )। ( वहां पहुँच कर अभिनिवेश में आते हुए ) देवता कहने लगे कि हमारे लिए भी इस पृथिवी में विभाग रक्खो। ( यह केवल तुम्हारी ही प्रातिस्विक सम्पत्ति नहीं है तुम्ही प्रजापति की सन्तान नहीं हो। हम भी प्राजापत्य हैं। ( ऐसी अवस्था मे यह आवश्यक है कि ) इसमे हमारे लिए भी दाय-विभाग रहै।

देवताओं के इस आकस्मिक आगमन से असुर स्वयं ही स्वयं में डर होपड (चलउठे)। उन्होंने सोचा कि अब क्या करना चाहिए बुरे समय में इनका आगमन हुआ। ये तो ठीक समय पर आवसके। यदि विभाग करने के अनन्तर आते तब तो कोई चिन्ता न था। परन्तु ठीक इस अवसर पर ये आ ही पहुंचे हैं तो इन्हें मना भी नहीं किया जासकता कुछ न कुछ तो देना ही पडेगा अब इन्हें। यह सोचते हुए तत्काल न दु... में ये सोचा कि इनके (देवताओं के) अग्रगामी विष्णु हैं। ये वामन हैं सब से छोटे हैं। विष्णुरूप यज्ञ इन देवताओं का आधार है। अतएव इन्हें तो यज्ञात्मक विष्णु ही सबसे अधिक प्रिय हैं। अतः यदि यत्किञ्चित् थोडा सा भूप्रदेश इन को मिल जायगा तो ये सन्तुष्ट होजायगे यह निश्चय कर) अपने नाक भी सिकोडते हुए मुखाकृति विकृत करते हुए ईर्ष्याभाव प्रकट करते हुए असुर कहने लगे कि तुम्हारे (अग्रगामी) ये विष्णु जितना प्रदेश अपने शयन के लिए पर्याप्त समझते हैं (अर्थात् तुम्हारा यज्ञ जितनी दूर में व्याप्त हो सकता है।) उतना प्रदेश हम तुम्हें देने के लिए सन्नद्ध हैं। विष्णु वामन थे। (उधर असुरों का वामन का वह त्रैलोक्य-व्यापक स्वरूप विदित न था। उन्होंने तो समझ रक्खा था कि यज्ञविष्णु वामन हैं। छोटा सा स्वरूप इन का है। बहुत होगा तो क्रोश (कोस) दो क्रोश में वामनयज्ञ का वितान होजायगा। उधर देवताओं का काम बन गया। हम तो विष्णुसम्मित भूप्रदेश तुम्हें देसकते हैं अधिक नहीं

(असुरों के इस कथन से) देवगण ने अपना कोई अनादर न समझा। उन्होंने (पूर्ण प्रसन्नता प्रकट करते हुए परस्पर कहा कि) अरे! अपने को तो इन्होंने यज्ञसम्मित भूप्रदेश दे दिया वह तो बहुत कुछ दे दिया (यह भाव प्रकट किया) (असुर वचनबद्ध होगए थे यज्ञ-सम्मित भूप्रदेश के लिए। अतएव अब वे कुछ नहीं बोल सकते थे। फिर क्या था तत्काल) देवताओंने विष्णु को पूर्व की ओर मस्तक करके शयन करा दिया। हम आपको गायत्रछन्द से वेष्टित करते हैं यह कहते हुए दक्षिण भाग से विष्णु को घेर लिया। हम आपको त्रिष्टुभ छन्द से सीमित करते हैं यह कहते हुए पश्चिम भाग से घेर लिया। हम आपको जागत छन्द से सीमित करते हैं यह कहते हुए उत्तर की ओर से विष्णु को सीमित कर दिया। इसप्रकार (विष्णु को पूर्व में प्रतिष्ठित कर दक्षिण-पश्चिम उत्तर तीनों ओर से गायत्र्यादि तीनों छन्दों से) चारों ओर से घेरकर पूर्व दिशा में आहवनीयाग्नि प्रतिष्ठित कर (इस अग्निसाधन से यज्ञानुष्ठान करते हुए) इस यज्ञ के द्वारा देवताओंने (देवयजनयोग्य) सम्पूर्ण पृथिवी अपने अधिकार में करली। यज्ञात्मक विष्णु की कृपा से किंवा विष्णुरूप यज्ञ की कृपा से देवताओंने [उक्त प्रकार से] सम्पूर्ण भूप्रदेश को प्राप्त कर लिया। अतः वे यज्ञेन-अविन्दन्त इस व्युत्पत्ति के अनुसार (तभी से देवयजनयोग्या) यह सम्पूर्ण पृथिवी वेदि नाम से प्रसिद्ध होगई।

तभी से यह किंवदन्ती चल पडी कि—जितनी बडी वेदि है उतनी ही बडी पृथिवी है। इसी वेदि (भाव) से (वेदि के व्याज से) देवताओंने सम्पूर्ण पृथिवी-मण्डल अपने अधिकार में कर लिया (सम्पूर्ण शत्रु इससे निकल गए। यज्ञबल से निकाल दिए गए) सो जो यज्ञकर्त्ता यजमान इस रहस्य को जानता है (इस रहस्य को जानता हुआ उक्त प्रकार से वेदिपरिग्रह करता

है वह अपने भोग्यरूप सम्पूर्ण भूप्रदेश को सपत्नों ( शत्रुओं ) क अधिकार मे से ( अपना भाग ) निकाल लेता है। स्वय सपत्न इस याज्ञिक के लिए उसका ( मुक्तभोग्य भाग ) छोड देते हैं। बात यह हुई कि देवताओंन—यहा हमारा गार्हपत्य बनेगा यहा दक्षिणाग्निकुण्ड रहेगा यहा आहवनीय रहेगा यहा वेदि बनेगी इसप्रकार यज्ञयाज से सम्पूर्ण भूप्रदेश (दृश्य भप्रदेश) अपने अधिकार म कर लिया। इसप्रकार विभाग करके तत्काल वे अपनी (आरा या एव स्वरूप-सरक्षिका ) यज्ञप्रक्रिया मे सलग्न होगए।

१- -३-४-५-६-७

—※—

(यज्ञरूप विष्णु का ताना छन्दा से देवताओंन परिग्रह किया था। विष्णुदेवता इन छन्दों से घिर कर त्रस्त होगए घबरा गए। दक्षिण उत्तर पश्चिम का माग तो क्रमश गायत्र त्रैष्टुभ जागत-छन्दोंन अवरुद्ध कर लिया। पूर्व का माग अग्निने अवरुद्ध कर लिया। इसप्रकार चारों ओर छन्दों से परिगृहीत अग्नि पूर्व की ओर कोई अपक्रमणमाग ( भागने का माग ) नहीं। इस अवस्था मे विष्णु ( चारो ओर से घिरकर ) लान होगए। ( परिणाम यह हुआ कि और किसी माग से तो भागने का माग मिला नहीं ) विष्णु वहीं ओषधियों के मूलों मे प्रविष्ट होकर अन्तर्द्धान होगए। ( देवताओंन देखा तो विष्णु कहीं प्रत्यक्ष मे नहीं )। उन्होंन परस्पर एक दूसरे से प्रश्नारम्भ किया कि अरे! विष्णु का क्या हुआ? यज्ञ कहा चला गया?। (इधर उधर देखा पता न लगा। अन्त मे उन्होंन यह निश्चय किया कि भाई ) तीनों ओर से छन्दों से घिरा हुआ एव पूर्व मे अग्नि ऐसी अवस्था मे इस स्थान से निकल जाने का तो कोई माग है नहीं। (अवश्य ही विष्णु यहीं इस वेदिसीमा क भीतर भीतर ही कहीं छुप गए होंगे ) यहीं ढूँढो। ( देर क्या थी तत्काल देवताओंन कुदाली हाथ मे ली और ) भूगर्भ को खोदते हुए विष्णु को ढूँढने लगे। अन्ततोगत्वा भूपृष्ठ से तीन अङ्गुल का गहराई मे उन्होंन विष्णु को प्राप्त कर लिया।

भगवान् याज्ञवल्क्य कहते हैं कि वेदसाधनभूत यज्ञात्मक विष्णु को देवताओंनें भूपृष्ठ से तीन अङ्गुल की गहराई मे प्राप्त किया था। अत यज्ञकर्त्ता यजमान की वेदि त्र्यङ्गुला ही होनी चाहिए। अर्थात् जिस स्थान पर वेदि बनाना है पहिले उसकी तीन तीन अङ्गुल मिट्टी खोदकर बाहिर निकाल देनी चाहिए। क्योंकि विष्णुरूप यज्ञ भूपृष्ठ से तीन अङ्गुल की गहराई मे ही रहता है। वहीं वेदिनिर्माण होना चाहिए इसी दृष्टिकोण को सम्मुख रखते हुए- पाङ्क्षि नाम से प्रसिद्ध याज्ञिकने अपने सोमयाग का वेदि त्र्यङ्गुला ( त्र्यङ्गुलखाता-तीन अङ्गुल-गहरी ) ही बनाई थी।८।६।

हमारे याज्ञवल्क्य वैज्ञानिक थे। वे विज्ञानदृष्टि से पदार्थों का अन्वेषण करते थे। उधर याज्ञवल्क्य के समय से पहिले के तित्तिरसम्प्रदाय ( कृष्णयजुर्वेद-सम्प्रदाय ) के अनुयायी पाङ्क्षि आदि याज्ञिक केवल रूढि के ही परमभक्त थे। उनका कहना था कि देवताओंन तीन

अङ्गुल गहराइ में विष्णु को प्राप्त किया था। अत इमको त्र्यङ्गुल गहरी ही वेदि बनानी चाहिए। इधर याज्ञवल्क्य कहते हैं कि देवताओं के तीन अङ्गुल का तात्पर्य तीन अङ्गुल माप से नहीं है अपितु त्र्यङ्गुल शब्द ओषधिमूल का ही उपलक्षण है भूपृष्ठ पर जो ओषधियां प्ररोहित रहतीं हैं उनके मूलभाग में (जो भूमि में जडों से सलग्न) विष्णुप्राण रहता है होसकता है-जड तीन अङ्गुल की गहराई में हों होसकता है तीन अङ्गुल से भी अधिक गहराइ में हों। अत ओषधिमूल जहातक है वे फिर चाहे तीन अङ्गुल गहरे हों कम हो अथवा अधिक गहरे हों) वहातक भूप्रदेश को गहरा खोदना चाहिए। त्र्यङ्गुल विधि नहीं है। अपितु सामान्य आदेशमात्र है। इसी भाव को लक्ष्य में रखकर अपने गुरुश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य का मत प्रदर्शित करते हुए उन के प्रियशिष्य—शतपथब्राह्मण को लिपिबद्ध करने वाले मधुच्छया कहते हैं—

ऐसा नहीं करना चाहिए। अर्थात् तीन अङ्गुल की गहराइ में ही वेदि बने इस दुराग्रह में नहीं पडना चाहिए। कारण पलायित विष्णुतत्त्व ओषधियों के मूलों में प्रविष्ट हुआ था न कि तीन अङ्गुल की गहराइ में। इसलिए अध्वर्यु को चाहिए कि वह आग्नीध्र ऋत्विक को (वेदि निर्माणकाल में) ओषधियों के मूलों का उखाडने के लिए प्रेष करे। यहीं तो विष्णुप्राप्ति से यह स्थान 'वेदि' नाम से प्रसिद्ध हुआ था। तात्पर्य यही है कि वेदि सम्पत्ति प्राप्त करना है अथवा त्र्यङ्गुलखात का ही दुराग्रह है? यदि वेदिसम्पत्ति अपेक्षित है तब तो ओषधियों के मूल ही उखाडने चाहिए। क्योंकि जिस स्थान पर विष्णु है वहीं— एनेन-इमां सर्वां समविन्दन्त तस्माद् वेदिर्नाम इस व्युत्पत्ति के अनुसार वेदिसम्पत्ति है। और जहा ओषधिमूल हैं वहीं वेदिस्वरूपसम्पादक विष्णु हैं ॥१॥

प्रसङ्गागत वेदिखनन सम्बन्ध में वैज्ञानिक निर्णय कर पुन प्रकृत कथा का अनुसरण करती हुई श्रुति कहती है कि इसप्रकार (खननक द्वारा अन्तर्हित विष्णु को पुन) प्राप्त कर देवताओंने दूसरे परिग्रह से (पुन) विष्णु को घेर लिया। (अर्थात् खनन से पहिले गायत्र्यादि छन्दों से इसे सुरक्षित किया था। परन्तु उस समय यह विष्णु भीतर प्रविष्ट होगया था। आज जब वह मिल गया तो देवता पुन प्रकारान्तर से उसे सुरक्षित करते हैं। हे भूमि! आप शोभना है क्षोभरहिता अतएव शान्त हैं यह भावना करते हुए देवताओंने दक्षिण भाग से विष्णु के द्वारा इसी वेदियोग्या पृथिवी को प्राप्त कर इसे सुक्ष्मा (शोभना) एव शिवा (शान्ता) बना दिया। अनन्तर- हे भूमि! आप स्योना (सुखप्रदा) हैं सुखदा (सुखपूर्वक बैठने का साधन) हैं यह भावना करते हुए देवताओंने पश्चिम की ओर से विष्णु का वेष्टन कर लिया। देवताओंनें विष्णु के द्वारा इसी वेदियोग्या पृथिवी को प्राप्त कर इसे स्योना एव सुषदा बना दिया। अनन्तर हे भूमि! आप ऊर्जस्वती (बलप्रद अन्नवती) हैं आप पयस्वती (रसवती) हैं यह भावना करते हुए देवताओंने उत्तर की ओर से विष्णु को सीमित कर दिया। विष्णु के द्वारा देवताओंने इस वेदियोग्या पृथिवी को प्राप्त कर इसे ऊर्जस्वती एव पयस्वती बना दिया। इसप्रकार यह देवताओं के द्वारा उपजीवनीया (जीवनसाधनयोग्या) बना दी गई।

इसप्रकार वेदिखनन से पूर्व तीन परिग्रह वेदिखननान्तर उपर्युक्त तीन परिग्रह इस-प्रकार देवताओं द्वाराक ६ सम्पिरिग्रह होजाते हैं। षट्परिग्रहों की समष्टि ही षड्ऋतु की समष्टि है। षडऋतुसमष्टि ही सम्वत्सर है। सम्वत्सर ही विष्णुरूप यज्ञप्रजापति है। इधर ६ परिग्रहों के साथ क्रमश ६ ही मन्त्रव्याहृतिया है। सम्भूय १ सख्या हाजाती है। सम्वत्सर के १२ मास हैं। सम्वत्सर विष्णुरूप यज्ञप्रजापति है। यह है प्राकृतिक यज्ञविष्णु की मात्रा परिमाण-मिति सीमा। यह यज्ञ जितना बडा है जितनी इसकी मात्रा है पूर्वोक्त देवक्रमानुसार षड्व्याहृति-पूर्वक ६ परिग्रह करता हुआ अध्वर्यु उसी यज्ञविभूति का परिग्रह कर लेता है।

११-१२-१३॥

जबतक पद्धतिक्रम अवगत नहीं कर लिया जाता तबतक उपर्युक्त आख्यान का समन्वय नहीं होसकता। अत पहिले पद्धतिक्रम को आपके सम्मुख उपस्थित किया जारहा है। भूपृष्ठ के जिस प्रदेश पर वेदि बनाई जाने वाली है उस प्रदेश पर सर्वप्रथम अध्वर्यु पूर्वब्राह्मण के कथ-नानुसार स्फ्यक प्रहार से असुर-निरसन-व्यापाररूप स्तम्बयजुहरण कर्म्म करता है। निर्विघ्न स्थान देवविभूति स युक्त रहता है एव वहा दैवविभूति का साम्राज्य रहता है वहीं दिव्यकर्म्म सफल एव सुफल होता है। हमारा यह भूप्रदेश ( जिस मे हम देवताओं का यजनरूप दिव्य यज्ञकर्म्म करने वाले है ) सर्वथा निर्विघ्न बनता हुआ दिव्यविभूति से युक्त होजाय एकमात्र इस प्रयोजन के लिए जो कर्म्म किया जाता है वही स्तम्बयजुहरण नाम से प्रसिद्ध है। पूर्व का ब्राह्मण एकमात्र इसी कर्म्म की साङ्गोपाङ्ग इतिकर्त्तव्यता का निरूपण करता है। स्तम्बयजुहरण कर्म्म से यह भूप्रदेश सर्वथा निर्विघ्न सम्पन्न बन गया है। अब यज्ञारम्भ करने मे एव इसकी पूर्त्ति म किसी प्रकार की आशङ्का नहीं है। यज्ञका मूलप्रतिष्ठा वेदि है। अत सर्वप्रथम अध्वर्यु इस वेदि का ही निर्म्माण करता है। वेदि का स्वरूप कैसा होता है? इस प्रश्न का समाधान तो आगे जाकर स्वय ब्राह्मण श्रुति ही करने वाली है। अभी कवल आख्यान से सम्बन्ध रखनेवाली पद्धति की ओर ही आपका ध्यान आकर्षित किया जाता है।

सर्वप्रथम वेदि निर्म्माणार्थ पूर्वपरिग्रह की इच्छा रखने वाला अध्वर्यु नामक ऋत्विक् दक्षिण की ओर बैठे हुए ब्रह्मा से आज्ञा लेता हुआ कहता है—

**ब्रह्मन्! पूर्व परिग्रह परिग्रहीष्यामि'**

हे ब्रह्मन्! मै पूर्वपरिग्रह का परिग्रह करना चाहता हू, इसके लिए मुझे आज्ञा दीजिए! उत्तर मे आज्ञा देते हुए ब्रह्मा कहते हैं—

**"ओम्-बृहस्पते! परिग्रहाण वेदिम्, सुगावो देवा सदनानि सन्तु। अस्यॉ बर्हिं प्रथताम्। साध्वन्तरहिस्रा पृथिवी देवी देयस्तु। देवता वर्द्धय त्वम्। नाकस्य पृष्ठे यजमानोऽस्तु। सप्तर्षीणा सुकृता यत्र लोकस्तत्रेम यज्ञ च धेहि"**

—कात्या २।२।१२।

इस मन्त्र का उपांशु (तूष्णीं) जप करके आग्नीध्र-परिग्रहाण यह मन्त्रभाग उच्च स्वर में बोलता हुआ अध्वर्यु को परिग्रहार्थ आज्ञा देते हैं। इसप्रकार ब्रह्मा से अनुज्ञात अध्वर्यु— पूर्व परिग्रह परिग्रहणाति दक्षिणत पश्चात् उत्तरतश्च स्फ्यन गायत्रेण ति प्रतिमन्त्रम् (का श्रौ सू अ । ६ क । १० सू ) इत्यादि श्रौत सिद्धान्तानुसार वेदि के लिए निश्चित प्रदेश के दक्षिण पश्चिम उत्तरभाग में क्रमश निम्न लिखित तीन मन्त्र बोलता हुआ दक्षिण हस्तस्थ स्फ्य से परिग्रह करता है। तात्पर्य यही है कि जिस स्थान पर वेदि बनाई जाने वाली है उस स्थान को वेदि रूप से कल्पना में लाकर इस काल्पनिक वेदि के दक्षिणभाग में नैर्ऋत कोण से आरम्भ कर आहवनीय पर्यन्त पश्चिमपूर्व एक रेखा खैंचना चाहिए। इसी प्रकार दक्षिण श्रोणि से आरम्भ कर उत्तर श्रोणिपर्यन्त दक्षिणोत्तर एक रेखा खैंचनी चाहिए। यह पश्चिम परिग्रह होगा। एवं उत्तरश्रोणि के वायव्यकोण से आरम्भ कर आहवनीय के उत्तरपार्श्व पर्यन्त पश्चिमपूर्व रेखा खैंचनी चाहिए। यही उत्तर परिग्रह होगा।



इन तीनों परिग्रहों क लिए क्रमश निम्न लिखित तीन मन्त्र बोले जाते है—

१-–ओम्–गायत्रण त्वा छन्दसा परिगृह्णामि'। (दक्षिणपरिग्रह)

२– 'ओम्-त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि''। (पश्चिमपरिग्रह)

३–– 'ओम्–जागतेन त्वा छन्दसा परिगृह्णामि । (उत्तरपरिग्रह]

पूर्वपरिग्रहाख्या (प मिलित इति यात)

ये तीना परिग्रहस्थान शाखान्तर म ऋत ऋतसन्न ऋतश्री इन नामों से व्यवहृत हुए हृ। इनके ये नाम क्यों है? इस प्रश्न का समाधान आगे के वैज्ञानिक-प्रकरण मे किया जाने वाला है (देखिए आप श्रा ।३।७।)। इस पूवपरिग्रह का तात्पर्य यह है कि दक्षिण-पश्चिम उत्तर इन तीनों दिशाओं क आधार पर एक रखा ऐसी बना लेनी चाहिए जिससे वेदि की इयत्ता का बोध होजाय। वेदिस्थान–परिमाण के अनुमान के लिए तीनों ओर खची जाने वाली रेखा ही पूवपरिग्रह नाम से व्यवहृत होती है।

इस पूर्वपरिग्रहकम्म क अनन्तर अध्वर्य्यु काल्पनिक वेदि (जहा वेदि बनने वाली है वह स्थान भी तात्स्थ्यात्ताच्छब्द्यम् इस याय से वेदि नाम से व्यवहृत किया जासकता है) ऊपर पश्चिम से आरम्भ कर पूर्वदिक् पर्य्यन्त (आहवनीयकुण्ड–पर्य्यन्त) उत्तरसस्थ तृष्णीं (बिना मन्त्र बोले चुपचाप) स्फ्य स तीन सीधी रेखा करता है। रेखाकरणान्तर वेद्या त्रिरुल्लिख्याऽऽह हर * त्रिरिति (का श्रौ–सू – ।६।१६।) क अनुसार आग्नीध्र को हर त्रि यह प्रैष करता है। (इन तीनों रखाओं की धूलि उठा लेजाओ प्रैषका यही तात्पर्य्य है । आग्नीध्र प्रैषानुसार (आज्ञानुसार) हत्वाऽग्नील्लेखा सम्मृशति (का श्रौ –सू २।६।२।) क अनुसार उन वेदिस्थ लेखाओं–से उखडी हुइ) धूल को तीन बार करक उठाता है। उठा कर इन्हें तो उत्कर मे डाल देता है एव उन रखाओं पर जल डालकर उन्हे सम बना देता है। स्वय ब्राह्मणग्रन्थ मे लेखा हरण एव सम्मर्शनकम्म का विधान नहीं है। य दोनों हीं कर्म्म प्रधानरूप से पिण्डपितृयज्ञ म एव चयनयज्ञ मे विहित देखे जाते हैं । लिखति परति यत् हाय्य भवति (शत ब्रा

---

* वरुणप्रघासेष्टि में दो वदियाँ बनाइ जाती हैं । वहा भी देविसम्बन्ध में प्रकृतिवृद्धिकृति कर्त्तव्या इस नियम के अनुसार स पूर्ण कम्म यो का यों करना पड़ता है। इधर मन्त्र में त्रि शब्द उपात्त है। ऐसी अवस्था में द्विवदियुक्ता इष्टि में हर त्रिरिति यही ऊह करना चाहिए। त्रि शब्द के स्थान में हर षट् ऐसा ऊह नही करना चाहिए।

। ।१२।) इत्यादि रूप से पितृयज्ञ में लिखित्वाऽऽहृत्य त्रिरति न्यत्यामन्त्र (शत ब्रा ७।२। ।१। ) इत्यादि रूप से अग्निचयन में ही लेखाहरण एवं तन् सम्मानकर्म देखे जाते हैं। इसी पद्धति पर का निदर्शन कराते हुए सूत्रकार कहते हैं—

'पितृयज्ञाग्निचित्ययोर्वा–तत्र दर्शनात्'

—क श्रौ सू २।१। ।।

इस सूत्र का भाष्य करते हुए कर्काचार्य कहते हैं कि यद्यपि लेखाहरण और सम्मानन-कर्म प्रकृत ब्राह्मणश्रुति में नहीं बतलाए गए। तथापि पितृयज्ञ और चयन विकृतियज्ञ हैं। इधर दर्शपूर्णमास प्रकृतियज्ञ है। एवं प्रकृतिवद् विकृति कर्त्तव्या यह सर्वसम्मत सिद्धान्त है। ऐसी स्थिति में यदि विकृतिरूप पितृयज्ञ एवं चयन में लेखाहरण और सम्मानन का विधान प्राप्त होता है तो अवश्य ही इस प्रकृतियज्ञ में भी इन दोनों कर्मों का ऊह करना चाहिए। यही कारण है कि भारतवर्ष में दर्शपूर्णमास यज्ञ की जितनी भी पद्धतियां उपलब्ध होती हैं सब में पितृयज्ञ–चयनयज्ञवत् लेखाहरण–सम्मानन का भी पद्धति में में सन्निवेश उपलब्ध होता है।

लेखाहरण–सम्मानन के अनन्तर— अत्र परिक्रमा यथाक्तम् (का श्रौ सू २। के अनुसार आग्नीध्र नाम का ऋत्विक् अभ्रि हाथ में लेकर प्रदक्षिणक्रम से (जिस क्रम से परिग्रह किया था उसी क्रम से) परिग्रह के भीतर का सम्पूर्ण प्रदेश ओषधियों के मूल पर्य्यन्त खोद डालता है। यह कार्य अध्वर्य्यु के प्रेष से आग्नीध्र करता है। इसी प्रैषभाव को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने ओषधीनां मूलान्युच्छत्तै (उच्छृत्त) ब्रूयात् यह कहा है। अनन्तर अध्वर्य्यु उत्तरपरिग्रह (खननोत्तरभावी परिग्रह) करने की इच्छा से—

'ब्रह्मन्! उत्तरपरिग्रह परिग्रहीष्यामि' इसप्रकार ब्रह्मा से आज्ञा मांगता है। ब्रह्मा—ओम् बृहस्पते इत्यादि पूर्वोक्त मन्त्र उपांशु बोलते हुए—'ओ३म् परिगृहाण' यह ऊंचे स्वर से बोलते हैं। प्रैषानन्तर अनुज्ञात अध्वर्य्यु दहिने हाथ में स्फ्य लेकर (नियम क्रम से जिन स्थानों में तीन पूर्वपरिग्रह किए थे उसी क्रम से–उन्हीं परिग्रह–स्थानों में उत्तर परिग्रह परिगृह्णाति 'सुक्ष्मा' 'स्योना' 'ऊर्जस्वती' ति प्रतिमन्त्र पूर्ववत् (का श्रौ सू ३।) के अनुसार निम्नलिखित तीन मन्त्र बोलता हुआ क्रमशः–दक्षिण एवं पश्चिमोत्तर पार्श्वों में तीन रेखाएं बनाता है।

१–'ओम् सुक्ष्मा चासि शिवा चासि'। (दक्षिणपरिग्रह प्रथम)

२–'ओम् स्योना चासि शिवा चासि' (पश्चिमपरिग्रहो द्वितीय)

३–'ओम् उर्जस्वती चासि, पयस्वती च' (उत्तरपरिग्रहस्तृतीय)

उत्तर परिग्रहानन्तर— पुरा क्रूरस्य त्यनुमार्ष्टि (का श्रौ सू २।६।२४।) के अनुसार—

आम् पुरा क्रूरस्य विसृपो निरां शन्तुदादाय पृथिव्या जीवदानुम् * ।
यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिस्तामु धीरासो अनुदिश्य यजन्ते ' ।

यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्य्यु दक्षिण हस्तस्थ स्फ्य से खनन एवं परिग्रह से उखड़ी हुई मिट्टी को बाहर फेंक कर विषम भूप्रदेश का दक्षिण की ओर से आरम्भ कर पूर्व पर्य्यन्त सम बनाता है । विषम धरातल का सम बनाना ही प्रतिमार्जन कर्म्म है तदनन्तर—

अथाग्नीदवेदिम्प्रोक्षणीर्धारयति ( का श्रौ सू २।६। ५। ) के अनुसार आग्नीध्र नाम का ऋत्विक् प्रोक्षणी पात्री का ( जिस पात्री में प्रोक्षणी नाम का पानी भरा रहता है वही पात्री प्रोक्षणीपात्री नाम से व्यवहृत होती है) लेकर वेदि के ऊपर समीप में रख देता है । जिस समय आग्नीध्र प्रोक्षणी हाथ में उठाता है उसी समय स्फ्यरूप वज्र का ऊंचा उठाते हुए अध्वर्य्यु आग्नीध्र को निम्नलिखित आज्ञा देता है—

'अथोऽथ स्फ्यमुद्यम्याह ओ३म्–(१) प्रोक्षणीरासादय ! (२) इध्मं बर्हिरुपसादय ! (३) स्रुच सम्मृड्ढि ! (४)–पत्नी सन्नह्य ! (५) आज्येनोदेहि ! इति यदीच्छेत्' (का श्रौ सू २।६। ) ।

उपर्य्युक्त जिन कार्य्यों के लिए आग्नीध्र के प्रति अध्वर्य्यु प्रैष करता है वे सब काम आग्नीध्र को पहिले से ही विदित हैं । अतः प्रकृत प्रैष में कामचार समझना चाहिए इसी अभिप्राय से सूत्रकारने सर्वान्त में यदि-इच्छेत् यह कहा है ।

यहां यह ध्यान रखना चाहिए कि — प्राक्स्तरणाद्वेदिं नावमृशेत् शृतानि च हविष्याप्रचरणात् ( का श्रौ २।६ ३ ।३१ ) के अनुसार जबतक इस वेदि पर कुशास्तरण न कर दिया जाय तबतक भूलकर भी इस वेदि का स्पर्श नहीं करना चाहिए । साथ ही प्रधानयाग के 'अवदान से पहिले पक्व हविर्द्रव्य ( पुरोडाश ) का भी स्पर्श नहीं करना चाहिए । यदि कुशास्तरण से पहिले वेदि पर अन्य तृणादि गिर जायँ तब भी उनको पहिले न उठावे । अपितु— आपन्नं स्तृणान् निरस्येत् ( का श्रौ सू २।६।३३ ) के अनुसार आस्तरण काल में ही उनको बाहिर फेंके । आस्तरण से पहिले किसी प्रकार का स्पर्श न करे यही तात्पर्य्य है । आग्नीध्र के प्रति उपर्य्युक्त प्रैष करने के अनन्तर अध्वर्य्यु — द्विषतो वध इति स्फ्यमुदञ्च प्रहरति ( का श्रौ सू २।६।३४ ) के अनुसार— ओम् द्विषतो वधः यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्य्यु स्फ्य के अग्रभाग को उत्तर की ओर करता हुआ उत्कर पर प्रहार करता हुआ उसे वहीं फेंक देता है । अनन्तर— अवनिज्य पाणी अपरेण प्रणीता स्फ्यं निदधाति (का श्रौ २।६।३५ के अनुसार दोनों हाथ धो डालता है । प्रणीतापात्र से पश्चिमभाग में पूर्व अथवा उत्तर की ओर स्फ्य ( प्रक्षिप्त स्फ्य को लाकर ) रख देता है ।

*– जीरदानुम् इतिपाठान्तरम् ।

प्रकृत ब्राह्मण म पूर्वपरिग्रह से आरम्भ कर स्तय–आग्रान पर्य्यन्त होने वाले कर्म्म का ही इतिक र्तव्यता बतलाई गई है। इस के अनन्तर स्रुकसम्मार्जन कर्म्म होता है। इस की इतिकर्त्त व्यता— स वै स्रुच सम्मार्ष्टि इत्यादि रूप स आगे तृतीयध्याय के प्रथम ब्राह्मण म बतलाई जायगी। अत इस पद्धतिक्रम का ब्राह्मणक्रमानुसार यहीं समाप्त कर प्रकृत ब्राह्मण के विषय की ओर आप का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

[ गायत्रेण त्वा इत्यादि व्याहृतिया बोलता हुआ अध्वर्य्यु क्यों पूर्व–उत्तर भेद से ६ परिग्रह करता है क्या यह ला अथवा आपनिमूल पर्य्यन्त वेदिखनन किया जाता है ? इत्यादि प्रश्नों का समाधान देवताओं का सम्वत्सरयज्ञ है। देवताओं ने ऐसा ही किया था एव उन्हीं का विधा क अनुसार मनुष्ययज्ञविधा का वितान हुआ है। अत — यद्द देवा अकुर्वस्तत्–करवाणि इस सिद्धान्त क अनुसार हम भी वैसा ही करना पडता है। ब्राह्मण क आरम्भ से १६ कण्डिका प र्यन्त देवयज्ञस्वरूप–प्रतिपादन–पूर्वक इस यज्ञ म होने वाले— तीन पूर्वपरि–ग्रह, अनन्तर २–वेदिखनन एव अनन्तर ३–तीन उत्तरपरिग्रह न तीन कर्म्मों की ही इति–कर्त्त व्यता का प्रतिपादन किया गया है। अब वेदि क स्वरूप ( आकारमात्रवश ) क सम्बन्ध म विचार करते हैं ]।

कितने हीं ( प्राचीन ) याज्ञिकों का कहना है कि वर्तुल गार्हपत्यकुण्ड एव चतुष्कोण आहवनीयकुण्ड दोनों के मध्य म प्रतिष्ठित वेदि का लम्बाई यजमान का लम्बाईतुल्या है। ऐसी ( मध्य से यजमानमात्री ) यह वेदि पश्चिमभाग की ओर से ( श्रोणिभाग की ओर से ) चौडाई मे व्याममात्री ( ४ अरत्नि दो हाथ चौडी ) होनी चाहिए एव पूर्व का ओर से ( अस–भाग की ओर से ) वेदि त्र्यरत्नि ( डेढ हाथ चौडा ) होनी चाहिए। क्योंकि वेदिरूप शरीर क अनुरूप पश्चिम–पूर्व की यही मात्रा होती है। साथ ही यह यज्ञ त्रिवृत् है। प्राची को त्र्यरत्नि करने से त्रिवृद्‌यज्ञसम्पत्ति भी ग्रहीत होजाती है। [ तित्तिरि सम्प्रदायवालों क ] इस मत की उपेक्षा करते हुए परमवैज्ञानिक याज्ञवल्क्य कहते है कि यहाँ मात्रा का ( परिमाण–लम्बाई–चौडाई का ) कोई विचार नहीं है। यजमान अपने अन्तरात्मा से वेदि का जैसा जो जितना आकार ठीक समझे उसी परिमाण से वेदि की लम्बाई चौडाई करनी चाय। पद्धतिक्रम से भी यही बात सिद्ध होती है। पूर्व परिग्रह एव उत्तर–परिग्रह में परिमाण अरत्नि रत्नि मापकों से परिमित होता तो अवश्य ही परिग्रहों क सम्बन्ध में भी श्रुति परिणाम–विषय को आगे रखती हुई ही परिग्रहकर्म्म का विधान करती। ऐसी अवस्था मे वेदि की लम्बाई चौडाई के सम्बन्ध में प्राचीन याज्ञिकों का नियत–व्यवस्था का कोई विशेष महत्त्व नहीं है ॥१४॥

वेदि के अंस ( स्कधभाग ) पूर्वस्थ आहवनीयाग्नि क उत्तर दक्षिण पार्श्व की ओर उन्नत करता है। अर्थात् वेदि क दोनों अंस चतुष्कोण आहवनीय क दोनों प्रान्तभागों से मिले रहने चाहिएँ। स्वत दोनों अंस उन्नत होजायगे। वेदि ( योषा ) स्त्री हैं ( आहवनीय ) अग्नि वृषा पुरुष है। योषा वृषा का परिग्रह करके ही ( मिथुनभावार्थ ) शयन करती है। वेदिरूपा

योपा के असा को वृषारूप अग्नि — अनगत करता हुआ अ ग्यु दाना को मिथुनभावयुक्त करता हुआ प्रजननक्रिया ग क ता — ॥१५॥

वह व पश्चिम की आर ने आणिभाग का ओर से ) फली हुई होनी चाहिए एव म य म सकुचित हाना चाहिए । फिर पत्र का आर स [ र स्थानाय असक नीचे क प्रदेश की आर स ] उभरी हुई हानी चाहि । यापा ( स्त्री ) वो ही भावों से उत्तम बतलाया जाता है । श्रोणिभाग विपुल श्राण का अपेक्षा कम अवकाश वाले [ कधे ] उभरा हुआ वक्षस्थल म य म हस्त स ग्रहान हान या न ऐसी स्त्री ही लोक मे सुन्दर-स्त्रा कहलाती है । ऐसा स वृषापुरुष प्रसन्न हाता है । यहा [ उसी जुष्भाव की प्राप्ति क लि ] वेदि को एत-दाकाराकारित करता हुआ अ वर्यु वान्रूपा योपा को आहवनीयाग्निरूप वृषा मक देवताओं के लिए प्रिय-भाग्य बनाता है ॥१६॥

यह वे प्राकप्रवणा [ पू की ओर ढालू ] होना चाहिए । क्योंकि पूर्वादिक् देवताओं की दिक् है । [ याद पत्र का ओर प्रवणा बनान की सुविधा न हा तो ) उदक्प्रवणा [ उत्तर की आर ढालू ] होनी चाहि । उत्तरादिक् मनुष्या को दिक् है । प्राक्प्रवणा हो अथवा उदक्प्रवणा उभयथा अ व यु वदि क दक्षिणभाग म हा मिट्टी डाल कर दिणभाग का उत्तर पूर्व की अपेक्षा उन्नत बनाता है । दक्षिणादिक् पितरा का दिक है । यदि किसी प्रकार दक्षिणप्रवणा (दक्षिण की ओर ढालू) होगई तो विश्वास करो यथाविधि मे यज्ञकर्त्ता यजमान का महान् अनिष्ट होजायगा । ( यदि दक्षिण मे पुराष डालकर उस भाग को उन्नत कर दिया जाता है ता वेदि का दक्षिण-प्रवणता-रूप दोष मिट जाता है ) ऐसा अवस्था म पुरीष डालकर वेदि का उन्नत बनाया जाता है । पशुकाम यजमान क लिए अ वर्यु पुरापवती वेदि बनाता है । पशु ही पुरीष है । पुरीषवती बनाना पशुमती ही बनाना है ॥१ ॥

वेदि बनकर सम्पन्न होगई । अब प्रातमार्जनकर्म्म आरम्भ होता है—

पूर्वप्रदर्शित पद्धतिक्रमानुसार अध्वर्यु वेदिमार्जन करता है । ( प्रतिमार्ज्जनकर्म्म क्यों किया जाता है ? इस जिज्ञासा को वैज्ञानिक उपपत्ति के द्वारा शान्त करती हुई श्रुति कहती है—) पुरान युग मे ( किसी समय ) देवतागण ( असुरों के साथ ) युद्ध करने का दृढ निश्चय करते हुए ( परस्पर ) विचार करने लगे कि इस प्रथिवी का जा अमृतमय देवयज्ञोपयुक्त भाग है ( असुरों के आक्रमण से बचाने के लिए ) उसे चन्द्रमा म रखदें । ( यदि दुर्भाग्य से ) असुरगण इस भूप्रदेश से अपने को पराजित कर दें तो (अपने चन्द्रमा मे निहित उस अनामृत देवयजन भूप्रदेश पर ) यज्ञवितान करते हुए पुन ( इस यज्ञ के बल से ) उन्हें परास्त करने मे समर्थ हो-सकेंगे । ( यह निश्चय कर ) इस प्रथिवी का जो अनामृत-देवयजन भाग था उसे देवताओंने ( धरोहररूप से ) चन्द्रमा म रख दिया । ( देवताओंने प्रथिवी का जो देवयजनभाग चन्द्रमा में रक्खा था ) वह यही चन्द्रमा मे ( प्रत्यक्षरूप से दिखाई देने वाला ) कृष्णभाग है । तभी तो वैज्ञानिकों की मण्डली म किंवदन्ती चल पडी कि चन्द्रमा मे जो काला काला भाग प्रतीत हाता

है वह इस पृथिवी का ही देवयजन भाग है । जो अध्वर्यु च मा न लिप्ति प्र यरा क स्म देवयजनभाग का जानता हुआ– पुरा क्रूरस्य स्या म मन्त्र बोलता हुआ प्र तमार्जन करता है अध्वर्यु करके यजमान का यह यज्ञ देवयजनसम्पत्ति से युक्त होजाता है च मा म लिप्त स्म देवयजनभाग का प्राप्ति के लिए ही प्र तमार्जन करता है ॥ १ ।

प्रतिमार्जन क्यों किया जाता है ? इसका उपपत्ति बतलाते हैं अब इसमें प्रतिमार्जन करने की यता ( पद्धति ) बतलाते हैं । यह अध्वर्यु– पुरा क्रूरस्य विसृपो विरप्शिन् इत्यादि मन्त्र बोलता हुआ प्रतिमार्जन करता है । संग्राम ही क्रूर ( क्रूरकर्म से युक्त ) है । यह पुरुष मारा गया यह घोड़ा मारा गया इसके लिए वह रणभूमि में मारा गया इत्यादि रूप से संग्राम में ही महाक्रूर ( हिंसाभावमय ) कर्म किए जाते हैं । ( देवताओं ने ) संग्राम से पहिले ( पृथिवी के देवयजनभाग को चन्द्रमा में ) रक्खा था इसी अभिप्राय से पुरा क्रूरस्य विसृपः यह कहा है । उदादाय पृथिवीं जीवदानुम् इस मन्त्रभाग का यही तात्पर्य है कि ) में पृथिवी का जो जीवनप्रद ( अनामृत–देवयजन ) भाग था उसे लेकर ( देवताओं ने ) चन्द्रमा में रक्खा था । इसी अभिप्राय से उदादाय पृथिवीं जीवदानुम् यह कहा है । यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिः ( इस मन्त्रभाग का यही तात्पर्य है कि ) स्वधारूप जिस पार्थिवभाग को ( अनामृत देवयजनभाग को ) देवताओं ने मन्त्रबल से चन्द्रमा में रक्खा था उसी को लक्ष्य में रखकर याम रय इत्यादि कहा है । तामु धीरासो अनुदिश्य यजन्ते ( देवताओं के द्वारा जो भाग चन्द्रमा में रक्खा गया था ) उसी को लक्ष्य बना कर ( उसी को प्राप्त करने के लिए ) यज्ञ करते हैं । सच– मुच यजमान के इस देवयजनरूप भूभाग में वह अनामृतभाग प्रतिष्ठित होजाता है जो कि उपर्युक्त विज्ञान जानता हुआ प्रतिमार्जन करता है ॥१६॥

प्रतिमार्जनकर्म के अनन्तर अध्वर्यु आग्नीध्र के प्रति प्रोक्षणी रक्खो ! यह प्रैष करता है । स्फ्य साक्षात् वज्र है । उधर ब्राह्मण ( अध्वर्यु ) भी साक्षात् वज्र हैं । इन्हीं दोनों वज्रोंने अबतक यज्ञ की रक्षा की है । इधर पानी भी वज्र है । इस ( प्रोक्षणीपानी को रखता हुआ आग्नीध ) वज्र को ही रक्षा के लिए यहां प्रतिष्ठित करता है । अर्थात् अबतक प्रधानरूप से रक्षा के साधन स्फ्य और अध्वर्यु रूप वज्र थे । अब आगे जो असुरों का आक्रमण होगा उसे रोकना इस प्रोक्षणीरूप वज्र का कार्य्य होगा । आग्नीध्र के ऊपर ऊपर ( हाथों में ही ) प्रोक्षणी को लिए हुए काल में ही अध्वर्यु स्फ्य ऊँचा उठाता है । जब ( ऊँचा करने के पश्चात् अध्वर्यु के द्वारा) स्फ्य रख दिया जाता है तब आग्नीध्र प्रोक्षणी रखता है । यदि दोनों को एक साथ रक्खा जायगा तो दोनों वज्र टकरा जायगे । विस्फोटन होजायगा । ऐसा करने से (प्रथक् प्रथक् रूप से रखने से) दोनों में किसी प्रकार का घर्षण नहीं होता । इसलिए आग्नीध्र के ऊपर ऊपर ही प्रोक्षणी धारण किए हुए अध्वर्यु स्फ्य उठा कर ॥२० ॥

प्रोक्षणीरासादय इध्मा बर्हिरुपसादय स्रुच सम्मृड्ढि पत्नी सन्नह्याज्येनादेहि यह वाक् बोलता है । यह अध्वर्यु कत क सम्प्रैष ( आज्ञा ) ही है । अध्वर्यु आवश्यकता समझे तो

उत्पन्न यह अग्नि स्वस्वरूप से तिरोहित रहता है। फलत इस अग्नि का विशुद्ध अग्नियो के साथ योग नही होने पाता। पूर्व मे सावित्र पश्चिम मे गार्हपत्य एव दक्षिण मे अपराग्नि है। इस पशुरूप सकर अग्नि के लिए तीनो माग अवरुद्ध हैं। उत्तरादिक शेष रहती है। यहा सोम का प्राधान्य है। **सोम स्वय अन्न होने से अग्नि का भोग्य बनता हुआ पशु है।** इसी सजातीय सम्बन्ध क कारण उक्त **सकर अग्नि** को उत्तरादिक् में ही आश्रय मिलता है। यह पाशुकाग्नि ही **दूर्वा इध्म बर्हि आज्य हवि** आदि पदार्थों का स्वरूप-सम्पादक है। यह अग्नि **जगतीछन्द** से छन्दित है। अतएव उत्तरस्थ **ककवृत्त जगतीछन्द** नाम से प्रसिद्ध है।

अपिच-**जागत पाशुक अग्नि** के सम्बन्ध से ही- **पशवा जगती** (शत ब्रा ३।४।१।१।३) **जागता वै पशव** (ऐ १।५ २१ १८) इत्यादि रूप से पशुओ को **जागत** कहा जाता है। यद्यपि **पाशुकाग्नि** अन्नाद के सकर से उत्पन्न होन के कारण अन्नाद की ही अवस्था-विशेष है। परन्तु पशुभाव की प्रधानता से साथ ही साक्षात् पशुरूप उत्तरस्थ सोम के सम्बन्ध से यह अन्नादकोटि से यो बहिभूत होता हुआ **अन्न** ही मान लिया जाता है। यह **भोग्य** होने से **निरायतन** है। अतएव जिसप्रकार सायतन इतर तीनो अग्नियो के लिए **वैधयज्ञ (मनुष्यकृत यज्ञ)** में कुण्ड का निर्माण होता है इसप्रकार इस पाशुकाग्नि के लिए स्वतन्त्र कुण्ड निर्माण नही होता। अतएव च इस चौथ पाशुकाग्नि को अग्नि-मर्य्यादा से बहिभूत समझते हुए यज्ञाग्नि स **त्रताग्नि (आहवनीय गार्हपत्य दक्षिणाग्नि)** का ही ग्रहण किया जाता है। वदि के उत्तर भाग में प्रतिष्ठित रहने वाले **आज्य इध्म बर्हि हवि** आदि इसी पाशुकाग्नि की प्रतिकृतिया है। तात्पर्य यह हुआ कि पार्थिव एव दिव्य अग्नि की सङ्करावस्थारूप पाशुकाग्नि स उत्तरादिक् व्याप्त रहती है। इसप्रकार यज्ञविष्णुरूप सौर अग्नि अनुष्टुप् **आदि** छन्दो स छन्दित होकर चारो दिशाओ में व्याप्त रहता है। इसी यज्ञविष्णु के प्रभाव स सौर दवता भूपिण्ड पर अपना अधिकार स्थापित कर लेते है।

**सौर अग्नि पृथिवी की पूर्वविन्दु मे प्रतिष्ठित है गार्हपत्य पश्चिम मे प्रतिष्ठित है अपराग्नि दक्षिण मे प्रतिष्ठित है एव पाशुकाग्नि उत्तर मे प्रतिष्ठित है।** भूपिण्ड वेदिरूप है। इसी प्राकृतिक यज्ञ के आधार पर वैध यज्ञ का वितान किया जाता है। **भूपिण्ड की प्रतिकृति (नकल) वेदि है।** आहवनीय की प्रतिकृति वेदि के पूर्व **भाग में प्रतिष्ठित चतुष्कोण आहवनीय कुण्ड है। पश्चिम मे वर्त्तुल गार्हपत्य कुण्ड है।** दक्षिण मे **अर्द्धकटकाकृति अपराणीय कुण्ड है। उत्तर मे इध्म बर्हिरूप पाशुकाग्नि की प्रतिकृति है** जैसाकि निम्नलिखित परिलेखो से स्पष्ट होजाता है।

## वैधयज्ञवेदिपरिलेख —




——*——

## अग्निहोत्रशाला १


पूर्वद्वारम्
आहवनीयागार समचतुरस्रमर्थ परिमाण प्राग्वशमेवेति।
सभ्य
अगुलात्मक
समताश्चतुरगुला
त्मक मेखलायुत
आहवनीय
समचतुरस्र
२४
अगुलात्मक
समताश्चतुरगुलात्मिका
मेखलायुत
पश्चिमद्वारम्
पूर्वद्वारम्
गार्हपत्यागार समचतुरस्रमर्थ परिमाण
प्राग्वशमुदग्वशावति।
दक्षिणद्वारम्
आवसथ्य
२७अगुलात्मक
समताश्चतुरगुला-
त्मक मेखलायुत
गार्हपत्य
अगुलात्मक
समताश्चतुरगुल
त्मक मेखलायुत

दर्शपूर्ण ... च । २

उत्तराऽस

आहवनीय

दक्षोऽ

जुहोतिस्थानम्

वेदि

प्राक्प्रवणा उदक्प्रवणा वा

खात युता

उ श्रो

द श्रो

सम्य

२७अंगुलात्मक समताच्चतुरंगुलात्मक मेखला युत

होत्रीय सदनम्

प्राग्वंश

समो देश

गार्हपत्य

२७अंगुलात्मक समताच्चतुरंगुलात्मक मेखला युत

आवसथ्य

२७अंगुलात्मक समताच्चतुरंगुलात्मक मेखला युतः

आग्नीध्र सदनम्

अच्छावाक सदनम्

दक्षिणद्वारम्

पश्चिमद्वारम्

प्रकरण के आरम्भ में बतला आए हैं कि दवताओंने विष्णुयन को अग्रणी बना कर छन्दो म चष्टित कर उस सम्पूर्ण भपिण्ड पर याप्त कर दिया । जहातक छन्दोवष्टित यज्ञमूर्त्ति विष्णु या त हुए वह याज्ञय प्रदेश क लाया । व ी प्रदश- **एनेन (यज्ञमूत्तिर्विष्णुना) इमा सर्वा समविन्दत** इस निवचन के अनुसार याज्ञिको के समय में वेदि नाम से प्रसिद्ध हुआ । म पृण भापण्ड पर दवताओंने अपना आधकार स्थापित कर लिया । दूसरे शब्दो में सम्पूर्ण भापण्ड को यज्ञ के व्याज से दवताओंने अपने

नि ययज्ञ की वदि बना लिया । तमी से नज्ञानिक स प्रदाय में **यावती वेदिस्तावती प्रथिवी** यह निगम प्रचलित होगया ।

जब सम्पूर्ण भूपिण्ड पर देवताओं का अधिकार होगया तो असुर कहा रहे ? यह प्रश्न उपास्थत होता है । प्रकृत आख्यान का दायविभाग से सम्बध है । जसे देवता प्राजाप य ( प्रजापति के पुत्र ) होने से प्रजापति की स पत्तिरूप भू पण्ड प्रा त करने के अधिकारी हैं एवमेव असुर भी प्राजापत्य होने से पैत्रिक सम्पत्तिरूप भूपिण्ड से पृथक नही किए जासकत । इस विप्रतिपत्ति को दूर करने का उपाय है–**दिति और अदिति का स्वरूप ज्ञान** । एक ही भूपिण्ड के दिति और अदिति दो विभाग होजाते है । भूपिण्ड का वह अर्द्ध प्रदश जो सूर्य्य के योति मय प्राण से युक्त रहता है अदिति कहलाता है । भपिण्ड की दोनों परिधियों का स्पश करता हुआ सौरप्रकाश आगे निकल जाता है । इससे सूर्य्यविमुख भपिण्ड पर प्रकाश नही जाने पाता । इसी तमोमय अर्द्ध भाग का नाम दितिप्रथवी है । **दितिभाग असुरों की आश्रयभूमि है एव अदितिभाग देवताओं की आवासभूमि है** । सृष्टि के आरम्भ में ( जबकि भूपिण्ड बना ही था जबकि उस समय सौर–ज्योति का भपिण्ड के साथ सम्ब ध नही हुआ था उस समय ) यद्यपि स पूर्ण भूपिण्ड पर एकमात्र आप्यप्राणप्रधान तमोमय असुरो का ही प्रभुत्व था । परन्तु आगे जाकर उपर्य्युक्त यज्ञ के प्रभाव से सौर देवताओंने अदितिभाग से सपन्न असुरो को निकाल कर यथप्राप्त आधे अदिति भाग पर अपना अधिकार स्थापित कर लिया । इसप्रकार पूवकथनानुसार **चतुर्द्धा विभक्त** अन्नादाग्निरूप **यज्ञविष्णु** के प्रभाव स अदितरूप स पूर्ण भूपिण्ड पर देवताओं का अधिकार होगया । प्रकृत आख्यानाश का यही आधिदैविक प्राकृतिक रहस्य है जैसाकि निम्नलिखित परिलेखो से स्पष्ट है ।

**चतुर्द्धा विहितो ह वा अग्र अग्निरास**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | आहवनीयाग्नि | सावित्राग्नि सौर | अनुष्टुप | प्राची |
| २ | गार्हपत्याग्नि | पार्थिवाग्नि | त्रिष्टुप | प्रतीची |
| ३ | अपणाग्नि | गायत्राग्नि | गायत्री | दक्षिणा |
| ४ | पाशुकाग्नि | प्रव र्याग्नि | जगती | उत्तरा |

प्रकृत प्रकरण मे **अनुष्टुप्छन्द** का उल्लेख नही है। प्राचीदिक के सम्बन्ध में केवल— **ते ह प्राञ्च विष्णु निपाद्य** यही कहा गया है। इस का कारण यही है कि सौर विष्णु प्राजापत्याग्निरूप है। यही **अनुष्टुप्छन्द है।** इतर तीनो छन्द इस प्राजापत्याग्नि के ही विकास हैं। एवमेव इतर तीनो छन्द अनुष्टुप् छन्द के ही विकास हे। वह प्रजापति सर्वत्र व्याप्त है। अतएव ऋषिने स्वतन्त्ररूप से अनुष्टुप्छन्द का उल्लेख नही किया। यह मूर्ति विष्णु प्राणरूप है। प्राण के सम्बन्ध में— **प्रादेशमितो वै प्राण** यह निगम प्रसिद्ध है। प्रादेशमात्र परिणाम को ही **वामन** कहा जाता है। इसी आधार पर— **वामनो ह विष्णुरास** यह कहा गया है। भूतकाल का प्रयोग है। अवश्य ही विष्णुप्राण आरम्भ में प्रादेशमात्र ही रहा होगा। परन्तु यही आगे जाकर यज्ञ—(संवत्सररूप यज्ञ) रूप में परिणत होकर छन्दों से वेष्टित होता हुआ उक्त चार अवस्थाओं में परिणत हो सम्पूर्ण भूपिण्ड पर व्याप्त होजाता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर **अग्र आस** यह कहा गया है। **अग्नि सर्वा देवता —अग्नि-पुरोगा सर्वे देवा प्रीयताम्** इत्यादि के अनुसार त्रैलोक्य में इसी विष्णुरूप याज्ञिक अग्नि के आधार पर देवता प्राणोदानरूप **श्रम व्यापार** एवं भूतान्नोत्पादन **श्रम (वाग्व्यापार)** करने में समर्थ बनते है। इसी आधार पर— **तेनार्चन्त श्राम्यन्तश्चेरु** यह कहा गया है। जो विद्वान् (वैज्ञानिक) उक्त प्राकृतिक वैज्ञानिक रहस्य की पूर्ण परीक्षा कर याज्ञिक पद्धति से उस असुरविजेता याज्ञिक विष्णुप्राण को आत्मसात् कर लेता है उस का आत्मा विष्णुमय बनता हुआ प्रबल होजाता है। एवं इस याज्ञिक बल के प्रभाव से वह यज्ञकर्त्ता यजमान वास्तव में अपनी भोग्य सम्पत्ति पर आक्रमण करने वाले शत्रुओं का पूर्ण पराजय कर उस सम्पत्ति का एकाकी भोक्ता बन जाता है। इसी फल को लक्ष्य में रख कर— **निर्भजत्यस्य (अस्याः पृथिव्याः सकाशात्) सपत्नान् य एवमेतद्वेद** यह कहा गया है।

पूर्व की ओर से अग्नि से अवरुद्ध होकर पश्चिम— दक्षिण उत्तर में क्रमशः **त्रिष्टुप्-गायत्री-जगती-छन्दों से परिवृत विष्णु देवता स्नान हुए।** म्लान होकर ओषधिमूलो मे प्रविष्ट होगए। आगे जाकर यज्ञविद्या के प्रथम आविष्कर्त्ता भौमदेवताओंने (भौम वर्ग में रहने वाले मनुष्यदेवताओंने) यज्ञप्रसाधन के लिए विष्णुप्राण का अन्वेषण किया। अन्वेषण करते करते परीक्षा से उन्हें विष्णुप्राण (याज्ञिक विशुद्ध पार्थिव आग्नेय प्राण) ओषधिमूलों में ही उपलब्ध होगया। तभी से उन्होंने वैधयज्ञ में यह विधान कर दिया कि जिस किसी का यज्ञार्थ वेदि बनाना हो उसे तीन अङ्गुल भूभाग खोद देना चाहिए। ऐसा करने से विष्णुप्राण वेदि मे संयुक्त हो जायगा। आरम्भ में देवताओंने तीन अङ्गुल भूमि—का खनन किया था। देवताओं का अभिप्राय यह नही था कि तीन अङ्गुल ही भूमि खनन किया जाय। अपितु उनका प्रधान लक्ष्य विष्णुप्राण ही था। उस समय ओषधि— मूल तीन अङ्गुल गहरे ही मिले होंगे। देवताओं का प्रधान लक्ष्य तो ओषधियों का मूल ही था। क्योंकि वहीं विष्णुप्राण व्याप्त रहता है। देवताओं की इस वैज्ञानिकदृष्टि का वास्तविक तात्पर्य्य न समझते हुए तैत्तिरीय-सम्प्रदाय के अनुयायी **प्राञ्च** आदि याज्ञकोंने तीन अङ्गुल पर ही जो बल देते हुए पद्धति में **त्र्यङ्गुला वेदिः स्यात्** यही विधान माना। इस पर विप्रतिपत्ति उठाते हुए भगवान् याज्ञवल्क्य कहते हैं कि तीन ही अङ्गुल का खनन किया जाय इस की कोई आवश्यकता नहीं है। प्रधान लक्ष्य ओषधिमूलों पर होना चाहिए। मान लो कहीं तीन अङ्गुल से भी गहरे ओषधिमूल है। ऐसी परिस्थिति मे **"त्र्यङ्गुला एव वेदिः स्यात्"** इस पक्ष के अनुयायी ओषधिमूल नहीं उखाडेंगे तो वेदि कैसे निष्पन्न होगी?। अतः यज्ञसमय

म अध्वर्यु को ओषधिमूल उखाड ने की ही आज्ञा देनी चाहिए। क्योंकि देवताओं ने ओषधिमूलों में ही विष्णु को प्राप्त किया था। अब प्रश्न बच जाता है विष्णु के म्लान होने का। विष्णु कैसे म्लान होगए इसी प्रश्न का समाधान कर यह आधि विक्चारत्र उपरत किया जाता है।

पञ्चाग्निविद् विद्वान् जानते हैं कि विष्णु अन्तर आगतिधर्म्मा है बाहर गतिधर्म्मा है। स्थितिलक्षण ब्रह्मा है स्थितिगर्भिता आगति (विष्णु) नाम है एवं स्थितिगर्भिता गति (इन्द्र) अग्नि है। विकास अग्नि का धर्म्म है इसी को तेज कहा जाता है। सङ्कोच सोम का धर्म्म है वही स्नेह नाम से प्रसिद्ध है। आत्मा न व इन्द्रप्रधान है। विकास से हृद्ग्रन्थि का उच्छेद होता है एवं सङ्कोच से हृद्ग्रन्थिमूलक सृष्टिभाव सङ्कोचधर्म्मा सोम पर ही निर्भर है। जबतक विकासधर्म्मा अग्नि में सोम की आहुति होती रहती है तभीतक यज्ञमूर्ति विष्णु सोम के संयोग से सृष्टिरक्षा करने में समर्थ रहते हैं सोमाहुति के अवरुद्ध होजाने से यज्ञविष्णु उत्क्रान्त होजाते हैं केवल इन्द्रसहचारी अग्नि की ही सत्ता रह जाती है। हृद्ग्रन्थि उच्छिन्न होजाती है सृष्टि मुक्तरूप में परिणत होजाती है। सङ्कोचभाव ही म्लानभाव है। सृष्टि में आत्मविकास म्लान होजाता है। इसका प्रधान कारण यज्ञमूर्ति विष्णु ही है। भौतिक सृष्टि वैष्णवी है। यह सब सृष्टि आत्मा के लिए म्लान है। वैष्णवी सृष्टि के इसी म्लानभाव को लक्ष्य में रखकर विष्णु को आख्यान में म्लान कहा गया है। भौतिक सृष्टि की अपेक्षा से म्लानभाव का अर्थ है—हृद्ग्रन्थि की प्रवृत्ति एवं आत्मविकास का तिरोभाव।

सूर्य्यकेन्द्र में मन विष्णु की सत्ता बतलाई है। सूर्य्यो बृहती मध्यूढस्तपति – नवोदेता नास्तमेता मध्ये एकल एव स्थाता –बृहद्ध तस्थौ भुवनेष्वन्त इत्यादि श्रौत प्रमाणों के अनुसार सूर्य्य-बिम्ब ठीक हमारे खस्वस्तिक पर बृहती छन्द के (विषुवद्वृत्त के) केन्द्र में प्रतिष्ठित है। मूलयज्ञरूप विष्णु इसी सूर्य्यकेन्द्र में प्रतिष्ठित है। यहीं से आगे चलकर प्राणदेवताओं के द्वारा गायत्र्यादि छन्दों से वेष्टित होकर विष्णु देवता पूर्वादि दिशाओं में प्रतिष्ठित होते हैं। केन्द्र में प्रतिष्ठित रहने वाला मूलविष्णु एवं चारों दिशाओं में व्याप्त रहने वाला तूलविष्णु दोनों ही हमारे लिए (प्राप्त करने में) अशक्य हैं। वह हमारे अधिकार से बाहिर है। इसी अप्राप्तिभाव के कारण हम हमारी दृष्टि से विष्णु को अवश्य ही म्लान (तिरोहित प्राप्तुमशक्य) कह सकते हैं। हमें मिल सकता है एकमात्र पार्थिव विष्णु। विष्णु का वह त्रैलोक्यव्यापक स्वरूप तो हमारे लिए असाप्तवत ही है।

होता क्या है—तीनों दिशाओं में तो विष्णुप्राण छन्दों से घिर जाता है। सब स्वस्थान प्राचीदिक् (प्राचीदिक्स्थ सूर्य्य किंवा सूर्य्यकेन्द्र) है। वहां भी यह आवृत छन्दोवेष्टित विष्णुप्राण पुनः जाकर प्रतिष्ठित नहीं होसकता। कारण वहां से विशुद्ध सावित्राग्नि त्रैलोक्य पर आक्रमण करता हुआ नीचे की ओर आरहा है। इन चारों मार्गों के अवरुद्ध होजाने से अन्ततोगत्वा इस याज्ञिक प्राण को ओषधियों के मूल में ही प्रतिष्ठित होना पडता है। सभी ओषधियां निरन्तर (अहोरात्र) विशेषतः रात्रि में यज्ञात्मक (विष्णुरूप) सौर रस का पान किया करती हैं। इसी सोमगर्भित अग्निरस का पान करने से ओषधियां पुष्ट होती हैं इसी रस से इनका परिपाक होता है ओषधियों का शरीर (भौतिक दृश्य भाग) चान्द्ररस का पान करता है। अतएव शरीरापेक्षया ओषधियां सौम्या कहलाती हैं। अतएव च चन्द्रमा (सोम) को ओषधियों का पति

**कहा जाता है**। पर तु आ मद न्या ओषधियों का पोषक सौर अग्नि ही है। यह सौरी ऊ मा (ताप-अग्नि) ओषधियों के गभ मे प्रतिष्ठित रहती है अतएव **ओष ( उष दाह् दाहस्ताप ताप अ निस्त ) धत्त** इस निवचन स न्ह **ओषधि** कहा ज ता है। **म्लान (साक्षात्रूप से प्रा तुमशक्य)** सौर यज्ञिय वि णु ओषधियो मे ही प्रतिष्ठित रहता है। ऐसी अवस्था म हम कह सकत है क पार्थिव मनु यो को याद कही व ष्णवप्राण मिल सकता है तो व ओषधियो के मूल ही ह। पार्थिव यज्ञा नि का वधयज्ञ में समावश करने के लिए दूस श दो में विशुद्ध पार्थिव यज्ञाग्न के पारग्रह के लए ओषाधमूल स सल न भूपृ ठ का ही आश्रय लेना आवश्यक है।

ओषधिनिर्माण-प्रक्रिया में वि णुदवता के दशन कीजिए। पूव मे यज्ञ का लक्षण करत हुए **अग्नी सोमाहुतियज्ञ** यह कहा गया है। अ नीषोमा मक यज्ञ को ही वि णु कहा गया है। ओषधि वनस्पतयो म निर तर यह अ नीषोमा मक य ज्ञ होता रहता है। यही दनदिनयज्ञ ब्राह्मणग्र थो म **अहरहयज्ञ** नाम स प्रसिद्ध है। ओषधिनि र्माणाथ जिस बीज का भूगभ में पन होता है (बीज बोया जाता है) उस बीज मे ऊपर की ओर दो आस्तरण रहते है। इन दोनो पाश्वदलो से बीज सुरक्षित रहता है। भूपृ ठ के चारो ओर **यमवायु** व्या त रहता है। यह **याम्य रूक्ष यमवायु जीवनीयरस** का शोषण कर लेता है। बीज मे भी जीवनीय रस रहता है। वही आगे जाकर पु पित ए पल्लवित होता है। इस जीवनीयरस को ( जो कि वास्तविक **बीज** है ) यमवायु के आघात स बचाने के लिए अ तर्यामी ने उसके दोनो ओर दो आवपन (ढक्कन) लगा दिए हैं। व ही पाश्वस्थ दल यमवायु क आघात स गभस्थ रसमूत्त **वृ त** रूप बीज की रक्षा करते हैं। जबतक इस बीज को भूगभ म प्रविष्ट नही करा दिया जाता तबतक वह अङ्कुरित नही हो सकता। यदि धरातलपृ ठ पर बीज रखकर उस पर आप जलसक क ग तो रक्षक दोनो पाश्वदल विकसित होजायगे। यमवायु म यस्थ रस को द ध कर दगा। इस विप्रतिपत्ति को दूर करने के लिए बीज को भगभ में ही कोडा जाता है। वहा जलसक होता है। जल की आद्र ता स एव भूगभ की ऊ मा से दोनों पाश्वदल कपाटवत् खुल जाते हैं। आग क्या होता है—सुनिए। गभ में एक **वृ त** रहता है। उस वृ त में **हृद यशक्ति** काम करने लगती है। शक्तित्रयी की सम्मिलित अवस्था का नाम ही हृदयशक्ति है। **ब्रह्मशक्ति यम् है विष्णुशक्ति ह है। इ द्रशक्ति द है।** विष्णु रस का आहरण करते हुए **ह** है इ द्र रसनिक्षेप करत हुए **द** है एव दोनो का सम वय ( नियमन ) कराने वाले ब्रह्मा **यम्** है तीनो की समष्टि ही **हृदयम्** है।

**बीजगुहा** में यह **हृदयशक्ति ब्रह्मा विष्णु इ द्र** इस रूप स प्रति ठत रहती है। वृ त के अग्रभाग में **शिखरूपा इ द्रशक्ति है** भूगभ में दूर प य त या त रहने वाली बीजशिराओ के मूल में **ब्रह्मशक्ति** रहती ह। एव जिस बिन्दु से **शिराएँ** भूगभ में जाती ह एव जिस बि दु स **वृ त** ऊपर की ओर जाता है दोनों की विभाजिका उस म यम बि दु में **विष्णुशक्ति** प्रतिष्ठित रहती है। **म यस्थ विष्णु** ऊपर से **सौर चा रस** का ग्रहण करत है नीच से **पार्थिवरस** का आकषण करते ह। म य में प्रतिष्ठित वि णु इस ओर से **पार्थिव देवताओं** को लेते हैं उस ओर से **सौरदेवताओं** को लेते है। दोनो देवता म यस्थ वि णु की **अशनाया** शक्ति से आकर्षित होते हुए ओषधिनि र्माण में सहायक बनते है। **ऊ रिस प्राणरूप है अधोरस अपान रूप है प्राणनापानन के अधिष्ठाता म यस्थ वामन विष्णु है।** इसी रहस्य को लक्ष्य म रखकर उप निषच्छ्रुति कहती है—

ऊर्ध्वं प्राणमुन्नयति अपानं प्रत्यगस्यति ।
मध्ये वामनमासीनं विश्वे देवा उपासते ॥

ब्रह्मा अपान के अधिष्ठाता हैं इन्द्र प्राण के अधिष्ठाता हैं एवं विष्णु व्यानमूर्त्ति हैं। यदि मध्य में व्यानमूर्त्ति विष्णु न हो तो न पार्थिव रस का आगमन हो एवं न प्राण मय सौर रस का आगमन हो। जीवन के हेतु प्राणापानरूप सोर—पार्थिव रस नहीं हैं अपितु मध्यस्थ व्यान ही (दोनों का आकर्षक बनता हुआ) जीवन का हेतु है। अतएव पुराण ने एकमात्र विष्णुदेवता को ही सृष्टि का पालक माना है। इसी सिद्धान्त का विश्लेषण करते हुए ऋषि कहते हैं—

न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन ।
इतरेण तु जीवन्ति यस्मिन्नेतावुपाश्रितौ ॥

ओषधि—वनस्पति में उपर्युक्त इसी शक्तित्रयी का निरूपण करते हुए पुराणपुरुष कहते हैं—

मूलतो ब्रह्मरूपाय मध्यतो विष्णुरूपिणे ।
अग्रतः शिवरूपाय अश्वत्थाय नमो नमः ॥

अश्वत्थ को ओषधि वनस्पतिमात्र का उपलक्षण समझना चाहिए। बीज वपन किया पानी डाला। उस स्थान का पानी और मिट्टी दोनों घुल मिल गए। वृत्तनाडी में प्रतिष्ठित सौर रश्मि ने नाड्यो वायुसंयोगादारोहणम् (वै० दर्शन ५।२।५।) के अनुसार पानी उपर की ओर खेंचा। पानी के साथ साथ ही तन्मिश्रा मिट्टी भी खिंचने लगी। कुछ दूर जाकर पार्थिवाकर्षण से मिट्टी तो ठहर गई पानी बाष्परूप में परिणत होकर सौरमण्डल में चला गया। पानी के साथ उपर की ओर जाकर ठहरने वाली मिट्टी ही अङ्कुर कहलाया। अब यदि आप ओषधि की और वृद्धि चाहते हैं तो पानी और डालिए पुनः पानी के साथ मिट्टी उपर चढेगी। इस क्रम से ओषधि का स्वरूप निष्पन्न होजायगा। किन्तु यह ध्यान रखिए कि बीज में प्रतिष्ठित योनिरूप महद्ब्रह्म का जितना आयतन पहिले से स्थिर है ओषधि का वृद्धि उसी प्रकार में होगी। आप चाहें कि एक हजारे का वृक्ष सिञ्चन—धारा से बटवत् लम्बा होजाय अथवा बटवृक्ष हजार जितना ही लम्बा रहे यह कभी न होगा। प्रत्येक भौतिकी सृष्टि के बीज में आकृति प्रकृति अहङ्कृति का अधिष्ठाता महद्ब्रह्म विद्यमान रहता है। इस कथन से प्रकृत में हम यही बतलाना है कि भूवायु—छन्द—अग्नि आदि से म्लान विष्णु ओषधियों के मूल में (मध्य में) जहां से कि शिराएं निकल कर भूगर्भ में जाती हैं) प्रतिष्ठित रहता है। यज्ञकर्त्ता यजमान जिस भूप्रदेश में यज्ञ करना चाहे पहिले उस प्रदेश से प्ररोहित ओषधि तृणादि को समूल उखाड फैंके। इस से वह मूलस्थ विष्णुमाण वेदि में समाविष्ट होजायगा। इसी सम्पूर्ण गुहानिहित रहस्य का लक्ष्य में रखकर सोऽयं विष्णुर्म्लानः यह कहा गया है और प्रकृत आख्यान का यही संक्षिप्त आधिदैविक रहस्य है। इस आधिदैविक—रहस्य—निदर्शन के साथ ही प्रस्तुत ब्राह्मण की १ कण्डिका से १० कण्डिकापर्य्यन्त का आख्यानात्मक सन्दर्भ उपरत होरहा है। १ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ १० ॥

## इत्याधिदैविकरहस्यम्

——*——

# पद्धत्यनुगत-सन्दर्भ-समन्वय

**भौम देवताओंने** परीक्षा के द्वारा ( त खन त इवा वीपु ) ओषधिमूलों मे लान वि णु का प्राप्त कर लिया। प्राकृतिक आधि विक वि णु यापक है। अत नवतक से परि छिन्न न कर लिया जाय तबतक यह वि णु परि छिन्न वययज्ञ का उपकारक नही बन सकता। सी सीमाभाव के लिए प्राप्त –वि णु का **सुक्ष्मा चासि** इ यादि म त्रो से (म त्रब्रह्मरूप वागबल से) परिग्रह किया जाता है। सी परिग्रहक म से वाद का स्वरूप स पन्न होता है अतएव स कम्म को **वेदिपरिग्रहकम्म** भी कहा जाता है। भूप्रदे ा के जिस भाग म वदि बनाइ जाने वाली है उस प्रदेश के दक्षिण भाग म **सुक्ष्मा चासि शिवा चासि** यह म त्र बोलते हुए **स्फ्य** से पूव पश्चिम अ वय्यु एक रेखा कर दता है। यही **दक्षिण परिग्रह** है। दाक्षिण मे या य अग्नि की सत्ता रहती है। **यमो व अवसानस्यष्टे** **ग्राह्यमोऽवसान प्रथि या** यादि के अनुसार **यमदेवता अवसान(मृ यु)** क अधिष्ठाता है। दक्षिणभाग से स मृ युभाव का निराकरण करने के लिए– **हे दक्षिण भूभाग आप शोभन प्रदेश है मृत्युञ्जय शिव की शक्ति से युक्त अतए ा शि ा है** यह भावना की जाती है। यज्ञ का नियत दक्षिण प्रदश यमभीति से रक्षित बन दक्षिण परिग्रह का यही ता प य है

अन तर– **स्योना चासि सुषदा चासि** इस म त्र स पश्चिम परिग्रह किया जाता है। यह परिग्रह गाह प याग्नि से स ब ध रखता है। गाहप य भूपिण्ड की प्रतिकृति । गाहप य गृह ( घर ) है। घर वही उत्तम होता है ज ा का वरातल **सम हो** जहा रहने से पूण सुख मिले। इसी गु ण पात्त की प्राप्त करने के लिए **आप सुखरूपा है आप आप अ छी बैठक वाली है** यह भावना की जाती है।

अन तर— **ऊजस्वती चासि पयस्वती च** यह म त्रभाग बोलते हुए उत्तर परिग्रह किया जाता है। उत्तर भाग सोममय किवा अग्निगर्भित सोममय है। ओषधियों में जो **जीवनीय भाग (ऊक्)** एव **दु ध** देखा जाता है जह सी पाशुकाग्नि की महिमा है। हमा ा यज्ञ जीवनीय भाग एव रस भाग से युक्त रहे दूसरे श दो में उ तराग्नि प्रदेश यजमान के लिये ऊक् एव पयोयुक्त बने सी भावना के लिये **हे उत्तर भूप्रदेश ! कि वा पाशुकाग्ने ! आप ऊक यक्त है आप पयोयुक्त है** यह भावना की जाती है।

**अन्न वस्त्र** की चि ता से आपादमस्तक आकुल– याकुल बना रहने वाला शिशु भूतवादी–जडवादी अतएव– वत्त मानवादी आज का भारतीय भावुक–राष्ट्रीय–मानव क ता है— **हजारों वर्षों की पुरानी सडी गली वेद स्मृति पुराणादि की जीर्ण शीर्ण बातो का आज क नवीन युग मे कोई उपयोग नहीं** । अपने इसी का पनिक–उपयोगितावाद के यामोहन से यामुग्ध इस आज के भारतीय मानवने अपनी मूलनिधि से सर्वा मना निरपेक्ष बन केवल भूलवादी प्रती यजगत् की आधिदविक प्राणशू या उन जडभूतपद्धतियो का ही प्रति ठापन कर दिया है स सास्कृतिक–भारतरा में जिस की मूलप्रति ठा का एकमात्र आधार **आधिदैविक प्राणजगत्** ही माना गया था। प्रसङ्ग यज्ञभूमि का प्रक्रा त है। एव त सम्ब ध में ही ब्राह्मण का प्रस्तुत सन्दभ प्रक्रा त हैं। अतएव इसी दृष्टि से प्रकृत में दो श दों में हम उस **यज्ञिय–भूप्रदेश** की ओर **आष–मानव** का यान आकर्षित करगे जिस– **यज्ञिय भूप्रदेश**

को ही ऋषि ने—**सुक्ष्मा शिवा स्योना सुषदा ऊर्जस्वती पयस्वती**– यादि माङ्गलिक एव रहस्यपूर्ण विशेषणों स समन्वित मान है । इ थभूता सवगुणा वता भूमि को ही ऋषि ने— **इमामनैतत् प्रथिवी-सविन्य रसवती उपजीवनीयामकुवन** यादि रूप स सस्यशामला–जीवनीय सप्र त्री –उपयुक्ता कहा है ।

**अधिक अन्न उपजाओ।** यह आज हमारे राष्ट्रीय–मानव का सवप्रमुख उदात्त उद्घोष है जिस की सफलता के लिए विशुद्धा प्रतीया–पद्धति के आधार पर ही नव–नव–आयोजन आविभूत तिरोभूत होते जारहे है धारावाहिक–रूप से । तदापि राष्ट्र की अन्नचि ता समन्वित नही हो पा रही है । क्यो ? । इस क्यो ? का एकमात्र प्रमुख उत्तर है **भूमि की जीवनीया उवर शक्ति से सम्बन्ध रखने वाले यज्ञिय आधिदविक वैष्णव प्राण की उपेक्षा अनुपलब्धि एव तत्स्थाने च यज्ञविरोधी जीवनीयतत्त्व के विनाशक अश्रुत अदृष्टपूर्व रासायनिक खादों ( खादो ) का अन्धानुकरण भीमकाय लौहयन्त्रों ( ट्रैक्टरो ) से निम्ममतारूपेण भूगभस्थ वैष्णव प्राण का आत्यन्तिक–उत्पीडन ।**

मानत है और सर्वात्मना यह भी अनुभव कर रहे है कि दवप्राणविरोधी चेतनशक्तिप्रतिष्ठा–शून्य आज के प्रवृद्धतम भूतविज्ञान के अनुग्रह से कृतशरीरी तथाविध उत्तजक रासायनिक खाद्य एव भीमकाय लौहयन्त्र अवश्य ही तात्कालिकरूपेण भूमि के जीवनीय प्राण को तात्कालिक रूपेण बहिभूत करते हुए कुछ समय के लिए तत्भूप्रदेशों मे प्रभूतमात्रा में अन्न राशि अभिव्यक्त करने की क्षमता रखते है । और परिणाम–स्वरूप सहज–भारतीय–पद्धति की अपेक्षा इस अभिनवा भौतिकी विज्ञानपद्धति से तात्कालिक–रूपेण अन्नसम्पत्ति समृद्धा भी प्रतीत होने लगती है । एव सम्भवत सनातना–स्थितिभावापन्ना भूत भाव यत्परिणामानुबन्धिनी भी भारतीय निष्ठिकी प्रज्ञा भी प्रत्यक्षप्रमाणमूला तथाविधा भावुकता से आकर्षित होकर ही अपनी सहज–सात्त्विक पद्धतियो की उपेक्षा कर बहु व्यय–साध्य तथाविधा भूतविज्ञानपद्धतियो के ही अन्धानुकरण में प्रवृत्त होती जारही है । और अवश्य ही –**अधर्मेणैधते तावत् ततो भद्राणि पश्यति** इस प्रकृतिसिद्ध सिद्धान्तानुसार इत्थभूत निरतिशय भूतोत्पीडन से अन्नसम्पद्युत्पादन में पूर्वापेक्षया इस समृद्धि भी उपलब्ध होसकती है । यह सबकुछ मानत हुए भी अनुभव करत हुए भी इस सम्बन्ध मे कदापि **श्रेय पन्था** की घोषणा नही की जासकती । क्यो कि—

तथाविध उत्तजक खाद्यों से पार्थिव–भूतभावात्मक पूषा तत्त्व अवश्य ही तात्कालिक–रूपसे पुष्ट होसकता है । किन्तु सौर–सावित्राग्निमूलक **मधु** रसमय वैष्णव यज्ञिय प्राण ( जो प्रत्यग्रूप से भूगर्भ की अमुक सीमा में ही गर्भित रहता है वह तो असदि वरूप से ही तथाविध–कृत्रिम–उत्तजक खाद्यों से दग्धवीर्य्य ही बन जाता है । एव असीमभारान्वित लौहयन्त्रो ( ट्रैक्टरों ) से भी उस का सहज–सौम्य–**उत्तरमूल** का विकास सर्वात्मना अभिभूत ही होजाता है । परिणाम-स्वरूप किंवा घोरघोरतम दुष्परिणाम स्वरूप तथाविध उत्तजक खाद्यों के समन्वय से एव प्रचण्ड–भारान्वित लौहयन्त्रो से आत्यन्तिकरूपेण समुत्पीडित भूप्राण के समन्वय से उत्पन्न अन्न में न तो सहज **माधुर्य** ही अभिव्यक्त हो पाता एव न इस की यह तात्कालिकी प्ररोहण–उत्पादन–शक्ति ही चिर स्थायिनी रह पाती । अपितु यह तो– **शरीरात् शरीरम्** न्यायानुगता वसी अनात्म्या जीवनीयप्राणरसशून्या ही अन्नसृष्टि बनी रह जाती है जिसे कदापि भारतीय दृष्टि

से– **आ मान्न** तो नही ही माना जासकता । मा य रसविहीन जीवनीयरस से प्रतिमूर्छित केवल प्रज्ञया–मक ऐसा अन्न मात्रा मे एव तात्कालिक रूपेण आकार प्रकार प्रदर्शनादि मे बहु प्रमाणित होता हुआ भी न यदृच्छया किंवा न वदृच्छ्या तो सर्वथा **यातयाम** ही बन जाता है।

भूमिनिखनन उसी सीमापर्यन्त मान्य होना चाहिए जिस सीमा पर मधुसमय–जीवनीयत वा मक–सौर प्रन्य यज्ञिय व गव–प्राण प्रतिष्ठित है । यदि प्रचण्ड आघात से इस सीमा का अतिक्रमण होजाता है तो भूगर्भ न–भूप्रधा – थाग्नि– पूषा भाग तो अवश्य ही तात्कालिकरूपेण अभिव्यक्त हो पडता है फलस्वरूप कुछ समय के लिए **भूतभार** की दृष्टि से तत्प्रदेश में अन्न प्रभूतमात्रा में उत्पन्न भी होजाता है । किंतु इस आघातपरम्परा से **यज्ञ**न भावोपलक्षित जीवनीय रसात्मक–मधुसमय–सौर यज्ञिय प्राण तो उत्क्रान्त ही होजाता है और निश्चयेन ऐसा केवल पार्थिव अन्न– **अयज्ञिय** ही बना रह जाता है । भारतीय प्रजा केवल **भूतान्न** का भी समर्थन नही कर सकती । यदि करती है तो वह भारतीय नही । **यज्ञशिष्टाशिन सन्तु** के अनुसार भारतीय प्रजा का अन्न **यज्ञोच्छिष्ट** ही माना गया है। जिस भौतिक अन्न में सौर–दिव्य–व गव–प्राण का भी सम्बन्ध रहता है वही अन्न **यज्ञोच्छिष्टान्न** कहलाया है वही आर्षप्रजा के लिए ग्राह्य है । ऐसे भी कितने ही अन्न है जिनमें भगर्भस्थ–याज्ञिय–ऐ गव–सौर–प्राण अन्तर्याम सम्बन्ध से (अमुक विजातीय प्राणविरोध से ) प्रविष्ट नही होने पाता । वसे अन्न ही **अयज्ञियान्न** कहलाए हैं । अतएव यज्ञिय प्रजा के यज्ञक र्मों में व अन्न निषिद्ध मान लिए गए हैं । **अयज्ञिया वै मापा** के अनुसार **माप** ( उड़द ) इसी श्रेणि का अन्न है । **मसूर** भी इसी श्रेणि मे अनुप्राणित है । अतएव यज्ञोच्छिष्टानुगामिनी आस्तिक प्रजा मसूर को भी अपने व्यवहार में त्याज्य ही मानती आरही है । तदित्थं इस यज्ञिय–सौर–प्राणानुरोध से ही भारतीय प्रजा की अन्नव्यवस्था व्यवस्थित हुई है । **लशुन–पलाण्डु–गृञ्जनादि** अपने असुरप्राण प्राधान्य से अयज्ञिय बनते हुए सर्वात्मना त्याज्य ही मान लिए गए है द्विजाति के लिए जबकि वय आयुर्वेदशास्त्र ने इनके भौतिक गुणो का समर्थन किया है । अतएव केवल शरीरोपयोगी किंतु दिव्यप्राणविरोधी तत्सदृश अन्यान्य सभी अयज्ञिय पदार्थ त्याज्य ही बन गए हैं धर्मशास्त्र में ।

यज्ञप्राणानुबन्धी–मधुमय उर्क्रसमय सोमरसमय इसी जीवनीय–सौर व गव–पार्थिव तत्त्व का प्रकृत ब्राह्मणसन्दर्भ से स्पष्टीकरण हुआ है जिसका **यजुर्मन्त्र** के द्वारा ही स्वरूप विश्लेषण हुआ है । **कौनसा और कैसा भूप्रदेश तत्त्वविध जीवनीय–यज्ञिय रस से समन्वित रहता है ?** प्रस्तुत सन्दर्भ इसी प्रश्न का तात्त्विक समाधान कर रहा है जिसके लिए यजुःसंहिता के प्रथमाध्याय के सप्तम मन्त्र का निम्नलिखित अंश ही–शरणीकरणीय है—

**'सुक्ष्मा चासि, शिवा चासि, स्योना चासि सुषदा चासि ऊर्जस्वती चासि, पयस्वती च'** ।

प्रत्येक शब्द अत्यन्त ही रहस्यपूर्ण तत्त्वों से अनुप्राणित है जिसका अत्र स्पष्टीकरण सम्भव नही है । केवल दो शब्दों में ही इस दिशा का दिग्दर्शन प्रस्तुत है । ज्या नामसे प्रसिद्ध* माता पृथिवी का नाम **धरा**

---

* ज्या से सम्बन्ध रखने वाली सुप्रसिद्धा गणितप्रक्रिया ही ज्यामिति नाम से प्रसिद्ध है। अवश्य ही निरुक्तक्रमानुबन्ध से "ज्यामिति का ही रूपान्तर— **ज्यामेन्टी** होगा । एवं इसी "ज्यामिति शब्द से **जमीन** शब्द अभिव्यक्त हुआ होगा।

**धरित्री** और **धरिणी** भी है जिन इन सभी शब्दों का मौलिक अर्थ यद्यपि सवथा विभिन ही है। तथापि अमुक समानधर्मानुबन्ध से इन शब्दों को अमुक सीमा पर्यन्त पर्याय भी माना जासकता है। भपिण्ड में प्रतिष्ठा मक-स्थितिधर्मा मक एक वैसा प्राण है जिसके द्वारा भूपण्ड **अभूद्वा इयं प्रतिष्ठा-सर्वेषाम् तस्माद-भूमिरभवत्** (शत ६।१।१। ) के अनुसार **भूमि** नाम से भी प्रसिद्ध होरहा है। प्रतिष्ठा मका इस धृति (धारणशक्ति) से ही यह **धरा-धारत्री-धरणी** आदि नामों से यवहृत हु है। सृष्टिप्रक्रिया के अनुसार भपिण्ड का मौलिक उपादानद्रव्य **पानी** ही माना गया है जैसाकि- **अद्भ्यः पृथिवी** इत्यादि से स्पष्ट है। अपतत्व अपने सहज **ऋत** धर्म के कारण प्रतिष्ठाशून्य है। अतएव पानी के स्तर पर गुरुत्व मार्वच्छिन्न कोइ भी भूतपदार्थ प्रतिष्ठित नही रह सकता। अपितु तत्काल वह अवगर्भ में ही निमज्जित होजाता (डूब जाता) है। ऐसे प्रतिष्ठाशून्य धृतिगुणशून्य अप से ही आप-फेनादि क्रम से भूपिण्ड का स्वरूप निर्माण हुआ है। प्रश्न उपस्थित है कि प्रतिष्ठा मक-धृतिगुण से शून्य आपोद्रव्य ही जिस भूपिण्ड का मौलिक उपादानद्रव्य है उस भूपिण्ड मे धृतिगुणक प्रतिष्ठाभाव इस और कहा से आगया ? । इस प्रश्न का एक सुप्रसिद्ध याज्ञिय प्रक्रिया के माध्यम से ही परोक्ष समाधान करते ए ऋषि ने कहा है कि **आहुतिद्रव्यरूप आज्य (घृत) यद्यपि तरल है अतएव प्रतिष्ठाशून्य है अतएव घनतानुबन्धी धृतिगुण से विरहित है। तथापि क्योंकि इस तरल प्रतिष्ठाशून्य भी आज्य मे क्योंकि हिरण्यशकल (सोने का टुकडा) डाल कर ही इसकी आहुति दी जाती है अतएव अनस्थिमत् भी इस आज्य से अस्थिमती प्रतिष्ठावती-प्रजा उत्पन्न होजाती है ।**

यज्ञिय आहुतिद्रव्य से ही यजमान का नवीन **सशरीर-दैवात्मा** उत्पन्न किया जाता है। वह आहुति द्रव्य अमुक यज्ञविशेष में है— **आज्य** (घृत घी)। इसीके सम्बन्ध में तत्र समवत किसी वैज्ञानिक ने प्रश्न किया कि — **अनस्थिमदधूयते कथमस्थिमत्-प्रजायते** । अर्थात् **बिना हड्डी वाले (घनताप्राणशून्य-तरल) इस आज्यद्रव्य की तो आहुति दी जाती है और सकल्पित है अस्थिमती प्रजा। वह कैसे उत्पन्न हुई जबकि उपादानभूत आज्यद्रव्य अस्थिभाव से शून्य है** ? । इसी प्रश्न का उत्तर है- **हिरण्यशकल निधाय जुहोति तस्मात्** इत्यादि। तात्पर्य स्पष्ट है। आज्य अवश्य **तरल** अतएव **अनस्थिमत्** अर्थात् प्रतिष्ठा मक धृतिगुणक अस्थिभाव से शून्य है। किन्तु इसमें **हिरण्यशकल** जो है। वह तो स्थितिमत् है। क्या तात्पर्य ? इस नवीन **क्या** ? का उत्तर है— प्रजोत्पत्तिविज्ञान जिसके स्पष्टीकरण का अत्र अवसर नहीं है। यज्ञानुबन्ध से प्रश्न वस्तुत सृष्टिप्रक्रिया से ही अनुप्राणित है। पिता के **शुक्र** तथा माता के **शोणित** इन दोनो के चिन्मय **पुम्भ्रूण-स्त्रीभ्रूणों** के दाम्पत्यमूलक मिथुनभाव से ही प्रजोत्पत्ति होती है। उपादानभूत **शुक्र** और **शोणित** दोनों ही क्रमश **भार्गव आङ्गिरस**-आपोद्रव्यात्मक प्रतिष्ठाशून्य अनस्थिमत् तरल ही पदार्थ है। इन अनस्थिमद भावों से अस्थिमती (हड्डी वाली) प्रजा कैसे उत्पन्न होगइ ? यही पूर्व प्रश्न का समन्वय है। **हिरण्यशकल** का अर्थ है— **सत्य यज्ञ प्रतिष्ठात्मक-अश्मा सोमगर्भित-सौर हिरण्य-प्राण** । वह साक्षाद्रूप से अपने **ब्रह्मौदनरूप सत्यरूप** से शुक्रशोणित में प्रतिष्ठित नहीं होता। अपितु **वम्मयागात्मक छिन्नशीर्षभाग** से अनुप्राणित सुप्रसिद्ध **विस्रंसनप्रक्रिया** से सम्बन्ध रखने वाला सौरसंवत्सरयज्ञमण्डल से **ऋतु** रूपेण प्रवृक्त (पृथक) होजाने वाला **प्रवर्ग्य** नामक

**सोर सावित्र वैष्णव यज्ञिय तेज** ही शुक्र शोणितरूप **आ य (तरलद्रव्य)** में प्रतिष्ठित होता है एव इसी **सौरप्रवर्ग्य (शकल खण्ड)** रूप हिरण्मयतेज से प्रजा के **अस्थि** भाग का स्वरूप निर्माण होता है। शारीरिक मास मद म जा असृक आदि ऋतधातु जहा शुक्रशोणितात्मक बनते हुए **आपोमय** है अतएव अप्रतिष्ठित हैं वहा **अस्थि** भाग **सारप्रवर्ग्यहिरण्यतेजोमय है** यही तात्पर्य निष्कर्ष है।

ठीक यही स्थिति भूपण्ड की समझिए। ऋतधर्मा प्रतिष्ठाशून्य **पानी** में ऋतधर्मा अतएव प्रतिष्ठाशून्य ही वायु का प्रवेश हुआ। वायु के प्रवेश से तदवच्छिन्न पानी बुदबुद (बुलबुला) रूप मे परिणत होगया। एव प्रतिष्ठालक्षण धृतिगुण के अभाव से तत्क्षण ही बुदबुद् फूट गया। यह प्रक्रिया निरन्तर जल स्तर पर प्रक्रान्त रहती है वायु सघात पर पराओं के अनुग्रह से। यही मूलप्रक्रिया भूपिण्ड की जन्मदात्री बनी है जिसके विस्तार का यहा अवसर नही है। यदि इन दोनो ऋत भावो का ही चक्रमण प्रमुग्ध बना रहता तो कदापि भूपण्ड **पिण्ड** रूप मे परिणत न होता। किन्तु **पानी** और **वायु** दोनो के मध्य में साम्वत्सरिक सौर प्रवर्ग्य हिरण्यशकलात्मक तेज प्रविष्ट होजाता है। इसी **तेज सयोग** से बुद्बुदावच्छिन्न अब वायु प्रतिमूर्च्छित होजाते हैं जिस इस प्राथमिक अवस्था का नाम ही है— **फेन [झाग]**। तादर्थ्य अब वायु के सघर्ष से तथा तेज सयोग स यही फेन उत्तरोत्तर घनता का अनुगामी बनता हुआ— **मृत्तिका सिकता शर्करा अश्मा अय हिरण्य** इन प्रतिष्ठा भावों में परिणत होजाता है। और यो इन **अबाग्नि हिरण्यान्त** आठ प्रतिष्ठा भावों के रासायनिक सम्मिश्रण से प्रतिष्ठात्मक भूपिण्ड का स्वरूप सम्पन्न होजाता है। यों आपोमय भी भूपिण्ड सौर हिरण्यरूप यज्ञिय तेज को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित कर धृतिलक्षण प्रतिष्ठागुण से समन्वित होता हुआ **भूमि** रूप में परिणत होजाता है। इसी धृतिगुण से आज यह भूपिण्ड क्योंकि स्वपृष्ठ पर अतुलित भार वहन करने की **क्षमता** से सर्वात्मना समन्वित समर्थ बना हुआ है अतएव **[सौर यज्ञिय वैष्णव दिव्य तेज को गर्भ मे धारण करने से ही]** सब कुछ सहसकने मे समर्थ बनता हुआ–भूपिण्ड– **क्षमा [सब क्षमते]** नाम से प्रसिद्ध होरहा है। क्षमतारूप धृतिगुण ही इसे **क्षमा** बनाए हुए है। और वह गुण स्वयं इसका न होकर प्रवृक्त सोर वैष्णव यज्ञिय तेज का ही है। दुर्भाग्यवश यदि मानवीय प्रज्ञापराध से भूपिण्ड का यह यज्ञिय–वैष्णव सौर–तेज अभिभूत होजाता है अथवा तो उत्क्रान्त कर दिया जाता है सौर दिव्य भाव विरोधी लोहयन्त्रादि से तो निश्चयेन भूपिण्ड का **क्षमा** भाव अभिभूत ही होजाता है। फलत ऐसे क्षमा शून्य अतएव च केवल मृत्पिण्डात्मक भूभाग से उत्पन्न भूतमात्रप्रधान अयज्ञिय अन्न का भोक्ता मानव भी धृतिगुण म प्रतिष्ठाभाव से शून्य शून्य ही बना रह जाता है। अतएव यह आवश्यक है कि सर्वतोभावेन हम भूपिण्ड को **क्षमा** ही बनाए रहें। कदापि प्रचण्ड आघातो स इसके गर्भस्थ वैष्णव प्रतिष्ठाप्राण को उत्क्रान्त न करें। इसी तथ्य के आधार पर ऋषिप्रज्ञात्मक भारतराष्ट्र के आद्य कृषक के द्वारा काष्ठमय वैसे **हल** का ही आविर्भाव हुआ जिससे आर्षान्न–मूल पथ्य तत्त्व ही भूखनन म भावित था शान्ति स्वस्ति रूप से।

और यो अपने विष्णुतेजोमय–प्रतिष्ठाप्राणात्मक– क्षमा भाव से क्षमा बनी रहने वाली माता पृथिवी ही हमारे लिए शान्ति स्वस्ति–पूर्वक यज्ञियान्न प्रसूत करती हुई शिवा बनी रहती थी। **क्षमा** अतएव च **शिवा** ऐसी ही माता धरित्री शान्ति स्वस्ति प्रद यज्ञियान्न उत्पन्न करती हुई अपनी पार्थिवी–प्रजा का भरणपोषण करती हुई इस के लिए सर्वात्मना **सुपर्णा** प्रमाणित होती है – **स्योना** (सुखप्रदात्री) प्रमा

णित हो ही थी। अपने तथाविध प्रति ामक और यज्ञिय तज से सदा समा नत रहने के कारण ही माता-पृथवी प्रति ठास शू य त्वत ावन्त भ न त्रुटित उ च अवच विषम आ द भावो से असस्पष्ट प्रमाणित होती ह सर्वा मना समधरातत्मा मका **उवरा** ( प्रजननशक्तिमती ) बनी र ती थी। अपने प्रात ामक इसी सम ध ामत्वानुब व से यह **सुषमा** बनी र ती थी। और यो थभूत द य-भावो स सञ्चालिता माता धरित्री सौर दि य मधु-रमा मक जीवनीयरसा मक **ओज** -स्वरूप स पादक उक रस से **ऊर्जस्वती** तथा सोमा मक पयोगुण से **पयस्वती** बनती हुई सर्वा मना हमारे लिए उपजी या प्रमाणित होरही था । इ थभूता सौर यज्ञिय दि यप्राणगर्भिता अतएव **सुक्ष्मा-शिवा-स्योना-सुषदा ऊर्जस्वती पयस्वती** यज्ञिया भमि ही हमा ी **यज्ञिया वेद** बनी हुइ थी जिस के आधार पर ही हम **यावती व वेदस्तावती पृथिवी** जसे महान् उदात्त उद्घोष करने में सक्षम बने हुए थ जो क्षमता आज क भत यामोहन में आसक्त होकर तद नुब धी दि यप्राण निरोधी यज्ञियप्राण प्रतिब धक-भत भौतिक विज भगो के द्वारा हमन सवथा ही विलु त कर ी है। और यो अपने मौलिक शा ति स्वस्ति मलक-**ऋद्धि वृद्धि तृप्ति पुष्टि** प्रद प्रकारो की उपेक्षा कर सवथा व स **अयज्ञिय-प्रकारा** का ही आज हमन अ धानुकरण उपक्रा त कर लिया है अपनी मूलविज्ञान निधि से अपरिचित रहने के कारण जिस उपक्रा त से कृ णमगानुब धी म यज्ञिय-भारतरा ट का ता कदापि अ युदय स भव नही है। माता धरित्री के अ युदय समाधक इन्ही कतिपय त यो के माध्यम स इस के उपजीवनीय रस भाग की ओर भगवान् याज्ञव क्य के द्वारा आज भारतीय प्रजा का यान आकर्षित हुआ है जसा कि प्रक्रा ता कण्डिका के उपस हारा मक- **इमामेवैतत् पृथिवा सविद्य रसवती उपजीवनीयामकुवत** इस वाक्य से स्पष्टतम है। ॥११॥

प्रकारा तर से यो समझिये कि दक्षिणाग्नि पारपाक करने वाला है। पारपाक से मिट्टी का श्लथ भाव न ट हो ाता है मिट्ट दृढ बन जाती है। इसी पारपाक से वह **मसृणा** ( चिकनी ) भी बन जाती है। यही इसका सुक्ष्माभाव ( शोभनभमिभाव ) एव शिवभाव है। गाहप याग्नि प्रति ठारूप है यही प्रजनावता है यही स्वरूपसम्पत्ति है। उ ारो ार **उर्वरा** बने रहना ही इसका **सुषमा** एव **स्योनाभाव** है। मृत्तिका को **रसयक्त** एव **बलयक्त** बनाने के लिए तीसरा परिग्रह किया जाता है। ये तीनो परिग्रह **भूमिपरिग्रह** है। पहिले के **गायत्रेण वा छन्दसा परिगृह्णामि** यादि तीनो परिग्रह **प्राणपरिग्रह** हैं। प्राणरूप वि णु को **छन्दों** से परिगृहीत िया जाता है व **भूतमय विष्णु** का मपिण्ड से परिग्रहण किया जाता है। इसप्रकार स भय ६ परिग्रह होजाते ह। यापक विष्णुयज्ञ षडऋतु की समष्टि ही स व सर है एव यही **यज्ञसम्पत्** है। उक्त ६ ओ परिग्र ो से यजमान का यह वै ध यज्ञ प्राकृतिक षडऋतुरूप स व सरयज्ञस पत् स युक्त होजाता है। दूसरे श दो में यो समझिए कि पूव के तीन परिग्रह **लोकी** परिग्रह है एव उत्तर के तीन परिग्रह **लोक** परिग्रह है। **लोक भूतप्रधान है** एव **लोकी प्राणप्रधान है**। इस क्रम स दोना का यज्ञ के साथ स ब ध होजाता है। साथ ही यह भी यान रखना चाहिए कि पूव के तीन परिग्रहो में ६ याहुतिया हैं एव उत्तर के परिग्रहो में ६ याहुतिया है। इस प्रकार १२ याहुतिया होजाती हैं। यज्ञस पत्-रहस्यवत्त ओ को विदित होना चाहिए कि द्वादश याहुतिया से भी द्वादशमासात्मिका स व सरमूर्तिमयी यज्ञविष्णुस पत् परिगृ ीत होजाती है। पूव एव उ ार परिग्रहो से सम्ब ध रखने वाली व १२ याहुतिय। आगे क परिलेख से स्पष्ट होजाती है।

## द्वादशव्याहृतिपरिलेख —

| | | |
|---|---|---|
| १—१-गायत्रेण त्वा<br>२—२ छ दसा परिगृह्णामि | } | 'गायत्रेण त्वा छ दसा परिगृह्णामी' ति<br>दक्षिणत १ ( १ ) |
| ३—३' त्रैष्टुभेन त्वा<br>४—४-छ दसा परिह्लामि | } | 'त्रैष्टुभेन त्वा छ दसा परिगृह्णामी' ति<br>पश्चात् २ ( २ ) |
| ५—५ जागतेन त्वा<br>६—६ छ दसा परिगृह्णामि | } | 'जागतेन त्वा च्छ दसा परिगृह्णामी'<br>त्युत्तरत ३ ( ३ ) |
| ७—१ -सुक्ष्मा चासि<br>८—२ -शिवा चासि | } | सक्ष्मा चासि शिवा चासी ति दक्षि—<br>णत १ ( ४ ) |
| ९—३ स्योना चासि<br>१० ४-सुषदा चासि | } | 'स्योना चासि सुषदा चासी' ति पश्चात्<br>२ ( ५ ) |
| ११—५ ऊर्जस्वती चासि<br>१२ ६ पयस्वती च | } | 'ऊर्जस्वती चासि पयस्वती चे' त्युत्तरत<br>३ [ ६ ] |

त्रि पूर्व परिग्रह गृह्णाति षड्भिर्व्याहृतिभि

त्रिर ार परिग्रह गृह्णाति षड्भिर्व्याहृतिभि

स यावानेव यज्ञो यावयस्य मात्रा—तावतमेवैतत् परिगृह्णाति

॥ १२, १३ ॥

प्रवृत्ति प्रकरण में ( मूलानुवाद में ) वदि–निर्म्माण–प्रकार बतलाते हुए कहा गया है कि कितने ही ( तैत्तिरीय–स प्रदायानुयायी ) याज्ञिको के मतानुसार वदि का पश्चिम भाग ( श्रोणी भाग ) व्याममात्र ( दो हाथ ) चौड़ा होना चाहिए एव पूव भाग ( अस भाग ) तीन अ नि ( १॥ हाथ ) चौड़ा होना चाहिए। इस का प्रतिवाद करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि **याममात्री–अरत्नि** इस ठीक परिणाम की अर्गला की कोइ आवश्यकता नही है। यजमान अपने अनुमान से जितना मान ठीक समझे उसी चौडाइ से वदि का निर्म्माण कर लेना चाहिए। ता पर्य यही है कि **आधिदैविकयज्ञ से आध्यात्मिकयज्ञ ( पुरुष )** का स्वरूप नि पन्न होता है। जसा स्वरूप **अण्डब्रह्माण्ड** का है ठीक वसा ही स्वरूप **पिण्डब्रह्माण्ड** का है। हमारा शरीर प्राकृतिक यज्ञ की प्रतिकृति ही है। इसी आधार पर **यज्ञो वै पुरुष – पुरुषो वै यज्ञ** इ यादि यज्ञपुरुष के अभेद सूचक निगम वचन प्रतिष्ठित हैं। दोनो ही यज्ञ इश्वर की रचना है। दोनो ही एक प्रकार स प्राकृतिक यज्ञ हैं। इधर प्राकृतिक यज्ञ के अनुसार ही **आधिभौतिक यज्ञ** का ( मनुष्ययज्ञ का ) वितान हुआ है। यही कारण है कि इस **काल्पनिक यज्ञ में आ यात्मिक एव आधिदैविक** दोनो यज्ञो के स्वरूप का विचार रखना पडता है। यदि कोइ वधयज्ञ मे असावधानी कर दता है तो ऋषि **अध्यात्म–अधिदैवत–यज्ञ** का स्वरूप बतलाते हुए उस का सशोधन कर दते है। यहा ऐसा क्या होता है? इस का समाधान वही प्राकृतिक आधिदैविक एव आ यात्मिक यज्ञ है। पुरुष यज्ञपुरुष है। स्त्री यज्ञपुरुषरूप पुरुष ( मनुष्य ) की प्रतिष्ठा है। यहा भी **यज्ञ पुरुषस्थानीय है** एव वदि **स्त्रीस्थानीया है**। स्त्री वही सु दर मानी जाती है जिसका श्रोणिभाग विपुल हो असभाग सकुचित हो। अत यहा भी वदि का श्रोणी स्थानीय पश्चिम भाग विपुल होना चाहिए एव असस्थानीय पूवभाग सङ्कुचित होना चाहिए। **आगे से सकुचित नीचे से विपुल** यज्ञस पत् यही समाप्त है। इस का यह ता पर्य लगाना कि **आगे से अरत्नि हो नीचे से व्याममात्री ही हो** विज्ञानदृष्टि से बहिभू त है। यजमान अपनी इच्छा से यथच्छ परिणाम रख सकता है। हा उसे प्रत्येक दशा में यह यान अवश्य रखना होगा कि वदि पश्चिम मे विपुल एव पूव में सकुचित है अथवा नही।

**आभिरूप्य सा दर्य** ही वास्तविक सौ दर्य माना गया है जैसाकि– **आभिरूप्याच्च बिम्बानाम्** इ यादि औपासनिक वाक्य से स्प ट है। जिसे लोकभाषा में–**साचे मे ढला हुआ** कहा जाता है उसी का नाम है **अभिरूप सौ दर्य**। वदि यज्ञपुरुष की पत्नी है अर्थात् **स्त्री** है। अभिरूप–सौ द य से समन्विता नारी ही पुरुष के प्रकृतिसिद्ध **श्रद्धा वा स य–स्नेह काम** नामक चतुर्विध रागभावों की समन्वितावस्थारूप लोकप्रवर्तक सुप्रसिद्ध **रतिप्रेम** की अधिष्ठात्री मानी गइ है। वस्तुस्थिति ऐसी है कि सौ दर्य **रूप अभिरूप** भेद से दो भागोमे विभक्त है। सौ दर्य के अधिष्ठाता **इ द्र और त्वष्टा** नामक दो प्राणविशेष **वदिक विज्ञान** में प्रसिद्ध हैं। इन्द्र **रूपसौ दर्य** के अधिष्ठाता हैं एव त्वष्टा– **अभिरूपसौ दर्य** के अधि ठाता हैं। शि पी वही विशिष्ट शि पी माना गया है जिस की रञ्जरञ्जिता तूलिका में इन दोनो सौन्दर्यों के चित्रण की क्षमता रहती है। इन्द्र जहा **वर्णरूप** के अधिष्ठाता हैं वहा त्व टा **आकाररूप** के अधिष्ठाता हैं। हरित–नील–पीत–रक्त धूम्र श्वेत–कृष्ण–बभ्रु आदि आदि पृश्निभावा मक जितने भी वर्ण ( रग ) है सभी **वर्णरूप** नाम से प्रसिद्ध हैं एव– **रूप रूप मघवा बोभवीति** ( ऋक् सहिता ) के अनुसार सौररश्मिभुक्त

मघवा नामक द्रप्राण ही न य चयावत् वर्णरूपी के अधि ठाता एव प्र त्तक है । इसी वर्णरूप का नाम है **रूपसा दर्य** — ।

दूसरा है— **अभिरूपसा न्दर्य** । **आकाररूप** का ही नाम **अभिरूपता** है जिस न्स अभिरूपा मक आकाररूप का प्रवत्तक **त्वष्टा** प्राण माना गया है जसाकि **त्व टा रूपाणि पिंशतु त्व टा रेत सिक्त विकिरोति** इ यादि से स्प ट है । आकाररूप ही वर्णरूप की प्रति ठा माना गया है । वयोना धा मक छ द का नाम है— **आकार** ए वयोरूप छ दित वस्तु का नाम है— **आकारित पदार्थ** । **पदार्थ** और पदार्थ का **आकार** दोनो क्रमश इन्द्र और त्वष्टा से अनुप्राणित है । दोनो में आकार **आधार** है आधा रित वस्तु **आधेय** है । छ दोरूप बाह्य आधारा मक सौ द य की छ दित ऐन्द्र आधेय भा द र्य का प्रति ठा बना करता है । अतएव दोनो में प्रमुख स्थान वाह्य आकार सौ द यरूप **अभिरूपसौन्दर्य** का ही माना गया है । कदापि श्वेत कृ ण पीत हरित ( काला गौरा आदि ) वर्ण सौन्द य के मापदण्ड नही बना करते । अपितु प्रमु खरूपेण आकारविशेष ही सौ द य का प्रमुख मापदण्ड बना करता है । विशिष्टाकार से समन्वित प्र येक वर्ण [रग] जहा सु दर बन जाता है वहा निकृष्टाकारो स विशिष्ट भी वर्ण निकृष्ट बनता हुआ सौ द य की सीमा से बाहभ त हो जाता है । अतएव **वर्णरूपा मक ए न्द्र रूपसौन्दर्य** तथा **आकाररूपा मक त्वाष्ट्र अभिरूप सौन्दर्य** दोनो मे **अभिरूप सौन्दर्य** ही प्रमुख मान लिया गया है जसाकि **आभिरू याच्च बिम्बानाम्** इ यादि औपासनिक वचन से स्पष्ट है * ।

**प्रतिमा** का अथवा तो **चित्र** का वर्णा मक रूपसौ य इनके आकारा मक अभिरूप सौ द य पर ही प्रतिष्ठित माना गया । वर्णत कृ ण-पापा ममयी भी प्रतिमा आकारसौन्दर्य से जहा स्व वरूप स अभि यक्त होपडती है वहा वर्णत वि ष्टा भी प्रतिमा आकारविकृति से अपने वशि न्ध्य से वञ्चित होजाती है । यही स्थिति चित्रा मक शि प की है । अतएव भगवान् याज्ञवल्क्य ने यहा वेदिरूपा नारी के सौ द य के सम्ब व में वर्णप्राणा मक आकाररूपा मक अ भरूपसौ द य को ही प्रमुख माना है । यज्ञपुरुष की **योषारूपा ( प नी स्थानीया )** यह वेदि **पश्चाद्वरीयसी म य सह्वारिता** तथा **पुरस्तादुर्वी** आकार भागो से समन्वित रहती है । एतदाकारसौन्दर्ययुक्ता **अभिरूपसुन्दरी** नारी की ही लोक मे प्रशसा होती है— **एवमेव हि योषा प्रशसन्ति** । पश्चाद्वरीयसी का अर्थ है—**पृथुश्रोणि** । म ये सह्वारिता का अर्थ है— **म ये सग्राह्या** एव पुरस्तादुर्वी का अर्थ है— **विमृष्टा न्तरासा** । श्रोणिद्वय विपुलाकारस-समन्वित म य काट प्रदेश ह तग्राह्यमर्यादया सूक्ष्म ( कृशोदरी ) एव अग्रभाग गो पेक्षया थाव नत किन्तु विस्तृत । यही योषा का अ यतम **अभिरूप-सौन्दर्य** है जिस प्रजनन का मूलाधार माना गया है ॥ १४ १५ १६ ॥

— विशि टतम रूपसौ द य से स पन्ना नारी के लिए राजस्थान में **रूप का डला** ( **रूपराशि रूपस्तूप रूप का ढेर** ) यह श द प्रसिद्ध है ।

*** अ र्चकस्य तपोयोगात्, अर्च्चनस्यातिशायिनात् ।**
**आभिरूप्याच्च बिम्बाना देव सान्निध्यमृच्छति ॥**

तथाभूता अभिरूपसान्द्ययगुणान्विता यज्ञिया वदि प्राक अथवा ता उदक दोनो म से किसी एक दिशा की ओर ही प्रवणा होनी चाहिए। कारण स्पष्ट है। मानवसर्ग का उत्तरादिशा से प्रधान सम्बन्ध है एव देवसर्ग का पूर्वादिशा से सम्बन्ध है। मानवसृष्टि रतामयी भूतसृष्टि है एव देवसृष्टि प्राणसृष्टि है। प्राणपति प्राणात्मक इन्द्र पूर्वादिशा के दिकपाल हैं एव भूतपति चन्द्रमा (सोम) उत्तर दिशा के दिकपाल हैं। चन्द्रमसादूरेतो ऋतव आभृतम् इत्यादि कौषीतकि सिद्धान्तानुसार चान्द्र सोम ही ऋतु स्वरूप का जनक बनता हुआ शुक्रात्मक–रेतो रूप में परिणत होता है। एव त शुक्राहुत ही मानवसृष्टि का प्रमुख बीज माना गया है। तत्प्रधानता क्योकि सौम्या उत्तरदिक् में ही है। अतएव उत्तरादिक (उत्तर दिशा) सौम्य–शुक्र प्रधान मानव की प्रातिस्विक ऋतु मानली गई है जबकि प्राणेन्द्र के प्राधान्य से पूर्वादिक् देवताओ की दिशा मानी गई है। प्रथम तो वदि इस ओर ही प्रवणा (झुकी हुई) होनी चाहिए। यदि इस ओर सुविधा न हो तो स्वदिगरूपा उत्तरदिशा की ओर भी वदि प्रवणा रक्खी जासकती है। किन्तु भूल कर भी इसे दक्षिणप्रवण तो कदापि नही बनाना चाहिए। जो सौम्यप्राण उत्तर में मानव के जीवन की मूलप्रतिष्ठा है वही दक्षिणानुगत बनता हुआ पितृप्राणात्मक बन कर मानव की मृत्यु का कारण बन जाया करता है। अतएव दक्षिणदिशा को याम्यादिक् (यमराज की दिशा) माना गया है। दक्षिणाद्यमोऽवसा सान प्रथित्या – यमो वै–अवसानस्येष्टे इत्यादि मन्त्र–ब्राह्मण–श्रुतियो के अनुसार दक्षिणस्थ याम्य–पितर तो अवसान के ही अधिपति माने गए हैं। अतएव मानव को स्वप्राण का आभिमुख्य कदापि दक्षिण दिशा की ओर नही करना चाहिए। इसी आधार पर–नोदीचीनशिरा शयीत (उत्तर दिशा की ओर मस्तक करके कभी शयन नहीं करना चाहिए) यह आदेश हुआ है। क्योकि ऐसा करने से प्राणगति दक्षिणाभिमुख ही बन जाया करती है जो कि आयु प्राण पर आघात करने वाली मानी गई है। अतएव भारतीय–वास्तुशास्त्र (भवननिर्म्माणादि शिल्पशास्त्र) में दक्षिण की ओर गृहद्वार रखना आत्यन्तिक रूपेण निषिद्ध माना गया है। निगमनिष्ठ स्वर्गीय श्रीजयसिंहजी नृपतिवर के तत्वावधान में विनिर्मित जयपुर नगर का समस्त गृहशिल्प इसी नियम से अनुप्राणित था जो आज के युगधर्म्म के द्वारा यत्र–तत्र परिवर्त्तित होगया है।

प्राक प्रवणा अथवा तो उदक प्रवणा वदि के तथोक्त याम्य दक्षिणप्रान्त को मिट्टी डाल कर थोडा उन्नत कर देना चाहिए। इस से दो तथ्य सिद्ध होजाते हैं। उन्नतभाग से वेदि का दक्षिणप्रवणता दोष सर्वात्मना हट जाता है। दूसरे वदि पशुसम्पत्ति से भी समन्वित होजाती है। परिशिष्टात्मक प्रवर्ग्य भाग का ही नाम शलथ मिट्टी का ही नाम पुरीष है जो अनात्म्य है। आत्मस्वरूपाभिव्यक्ति से वाञ्चता पशुसृष्टि अनात्मप्रवर्ग्या है पुरीषरूपा है अर्थात् प्रवर्ग्यात्मिका है। पृथगभूता मिट्टी प्रवर्ग्य स्थानीया बनती हुई निदानेन साक्षात्–पशु है। अतएव इस पुरीष निधान से वदि अवश्य ही पशुसम्पत्ति से भी समन्विता होजाती है। क्या दक्षिणस्थ याम्य रुद्र इस पशुसम्पत्ति को नष्ट नही कर देगा जिसे कि पुरीष–निदानेन वदि के दक्षिण भाग में प्रतिष्ठित किया गया है ? । नही इसलिए कि याम्यरुद्र तो स्वय पशुपति है। अतएव व तो रक्षक ही है इन दक्षिणस्थ पशुओ के।

उक्त कथन का तात्पर्य यही है कि आधिदैविक यज्ञ तथा आध्यात्मिक यज्ञ का जैसा स्वरूप है इस आधिभौतिकी वदि का स्वरूप भी उसी अनुपात से वितत होना चाहिए। वदि की स्वरूप सम्पत्ति से सम्बन्ध

रखने वाले सी त य का अत्र समन्वय हुआ है जिसके अ। तर प्रतिमा जनकम्म ही उपस्थित हो रहा है ॥१ ॥

## प्रतिमार्ज्जनकम्मोपपत्ति—

उत्तर–परिग्रहान तर स्फय से उ पाटित मिट्टी को सम त्रक बाहिर फकना ही प्रतमा जनकम्म है। जिस म त्र से यह क म किया जाता है वह नि न लिखित है—

**'पुरा क्र रस्य विसृपो विरप्शि नुदादाय पृथिवी जीवदानुम् ।**
**यामैरयश्च द्रमसि स्वधाभिस्तामु धीरासो अनुदिश्य यजन्ते" ॥**

—यजु स १। २८ म

हे विरपशिन् ! विसृप (क्रूरस्य) पुरा (देवा) जीवदानु या प्रथिवीमुदादाय स्वधा भिश्च द्रमसि–ऐरयन् तामु अनुदिश्य–धीरास –यजन्त । हे विष्णो ! विविध योद्धाओं की इधर उधर दोड भाग (सपण झपाटा) क कारण विसृप नाम से प्रसिद्ध क्रूरकम्मा अतएव क्रर नाम से प्रसिद्ध सङ्ग्राम से पहिले देवताओंन जीवनीय जिस प्रथिवी को (प्रथिवी के जिस जीवनीय भाग को) (धरोहर के रूप मे) च द्रमा मे प्रतिष्ठित किया था उसी (जीवदानु भाग) को लक्ष्य म रख कर धीर याज्ञिक यजन करते है —

यह है मन्त्र का अक्षरार्थ। इस म त्र की सङ्गति लगाती हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है कि किसी समय युद्ध की आशङ्का मे देवताओं न युद्ध से पहिले ही परस्पर की म त्रणा से यह निश्चय किया कि स भूपिण्ड पर जो अपना याज्ञिक अमृतमय देवयजन भाग है उसे कुछ दिनों क लिए चन्द्रमा मे रखद। यदि जीत गए तो पुन इस ले लग। नहीं तो जीवनीय रस के आधार पर पुन असुरों को परास्त कर दग। फलत देवताओंन उस जीवनीय भाग को धरोहर के रूप म च द्रमा मे प्रतिष्ठित कर दिया । प्रकृत यज्ञ में चन्द्रमा में सुरक्षित उसी देवयज्ञन भाग की (भावना द्वारा) प्राप्ति के लिए उक्त मन्त्र से प्रतिमा जन किया जाता है। उस दवयजन की भावना रखते हुए प्रतिमा जन से विशुद्ध भूप्रदश में उसी यज्ञिय भाव का (देवयजन भाग का) समावश होजाता है। (आप ह वाऽस्यतस्मिन् देवयजनऽ इष्ट भवति य एवमेतद्वेद )।

सहिताभाग के कितने ही म त्र विशुद्ध आधिदैविक–विज्ञान का ही निरूपण करते हैं। केवल विज्ञ न का निरूपण करने वाले म त्र भाषादृष्टि से भी जटिल होते हैं एव अर्थदृष्टि से भी रहस्यमय होते हैं। प्रकृत मन्त्र ऐसा ही है। इस में एक अपूर्व आधिदैविक विज्ञान का निरूपण किया गया है। क पनारसिक कवियो की उत्ताल–तरङ्गो की आधारभूमि चन्द्रकलङ्क का क्या स्वरूप है ? दूसर श दो मे च द्रबिम्ब में दिखलाई देने वाला कृष्णचिह्न क्या है ? उक्त म त्र सी प्रश्न का ता विक समाधान कर रहा है। वैदिक विज्ञान का तिर कार करते हुए लक्ष्मी के लाडले राजपुत्रों का अनुरञ्जन करने वाले उनकी प्रशसा में ही अपने जीवन को ध य मानने वाले वैदिक विज्ञान के परम शत्रु भारतीय उन कवियो से ही पहिले पूँछ देखिए। देख व इस कलङ्क के स ब ध में क्या उ तर देते है ?। बहुत दिनों की घटना है। इस सम्ब ध

में एक पद्य किसी कविश्र ठ के मुख से हमारे श्रोत्रविवरो मे बलात् प्रवि ट होगया था । स भवत सभी सस्कृतानुरागी नि न लिखित उस पद्य स सुपरिचित होग कि—

**अङ्क केऽपि शशङ्किर जलनिधे पङ्क परे मेनिरे ।**
**सारङ्ग कतिचिच्च सञ्जगदिर भू छायमैच्छन् पर ॥**
**इ दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकल श्याम दरीदृश्यते ।**
**तत् सा द्र निशिपीतम धतमस कुक्षिस्थमाचक्ष्महे ॥**

कितने ही क पना रसिको का कहना है कि च द्रमा मे जो कृ णभाव है वह एक कलङ्क का सूचक है । च द्रमाने जारबुद्धि से बृहस्पति की स्त्री तारा ( गुरुप नी ) पर बला कार किया था । वही कलङ्क (कालिमा कालिख ) आजतक च द्रमा मे दिखाइ द रहा है । कितने ही मानते ह कि च द्रमा समुद्रम थन के अवसर पर समुद्र से निकला है । समद्र से निकलते हुए समुद्र का पङ्क ( कचड ) भी च द्रमा मे लगा रह गया । वही चन्द्रमा मे दिखलाइ द रहा है । कितने ही कहते हैं कि चन्द्रमा के क्रोड में एक मृगशावक ( हरिण का चा ) बठा है । हरिण च द्रमा का वाहन है । उसका पुत्र भी उसी के साथ है । अ पवयस्क होने से प्रीतिवश च द्रमा ने उसे अपने अङ्क ( गोद ) में प्रति ष्ठत कर रक्खा है । चन्द्रमा में दिखलाइ दने वाला कृष्णभाव ( कालिमा ) वही क्रोडस्थ मृगशावक है । इसीलिए च द्रमा **मृगला छन** नाम से प्रसिद्ध है । कितने ही विद्वान् कहते है कि चन्द्रमा पर भूपिण्ड की छाया पडती है । चन्द्रमा में दृष्ट कृष्ण- वण भूमि की छायामात्र है । पर तु हमारी दृष्टि स ( पद्यरचना क ने वाले कवि के मत से ) च द्रमा मे जो श्यामता दिखलाई दे रही है वह रात्रि का ही अ धकार है । रात्रि का जो घना अ धकार था उसे ही मानो चन्द्रमा ने पी लि ा है । रात्रि का स पूण अ धकार च मा के उदर मे चला गया है । अतएव चा द्री रात्रियो में ( शुक्लपक्ष में विशेत पूर्णिमा में ) अ धकार नही रहता । वही पीता धकार च द्रकुक्षि में दिखलाइ दरहा है ।

उपर्यु क्त सभी पक्ष केवल क पना ही क पना है । यद्यपि स क पना में भी— **भूच्छायमै छन् पर** यह वाक्य अवश्य ही आशिकरूप से स य है । परन्तु इतर मिथ्याशो के सदशपतित होने से उसकी भी मौलिकता तिरोहित ही होरही है । प्रकृत म त्र उसी स याश का विश्लेषण कर रहा है जैसाकि न नलिखित **च न्द्रोत्पत्तिप्रकरण** से स्पष्ट होजायगा।

जिसप्रकार **बहिर्ग्रह** नाम से प्रसिद्ध **शनि बृहस्पति मङ्गल** एव **अ नग्र ह** नाम से प्रसिद्ध **शुक्र-बुध प्रथिवी** सूय्य के उपग्रह माने जाते हैं एवमेव च द्रमा पृथिवी का उपग्रह माना गया है । दूसरे श दो में च द्रमा **पृथिवी का पुत्र** माना जासकता है । यद्यपि च द्रमा की **अत्रिपुत्र** माना गया है । पर तु उस अत्रिप्राण का भूपिण्ड से ही सम्ब ध है । अत्रिप्राण ही भूपिण्ड का स्वरूप समपक बनता है । भूपिण्ड भूतमय है । भूत की प्रति ठ प्राण है । बिना प्राण के भूत एक क्षण भी प्रतिष्ठित नही रह कता । वही भूतप्रतिष्ठारूप वाङ्मय किंवा वागरूप प्राण **अत्रि** नाम से प्रसिद्ध है । चतुर्विध अन्नादाग्नियो का निरूपण करते हुए हमने पूव में पृथिवी में **गाहप य** नाम के **अन्नादाग्नि** की सत्ता बतलाइ है । इस अन्ना-

इसका यही है कि पारमेष्ठ्य शीत अपतत्व का जो भाग सौरमण्डल के अग्नि से मिलकर वेन कहलाता है वही अप् अग्नि के समस्म बय से अनुष्णाशीत है। अग्नि के सम्ब ध से पानी का श य हट जाता है ए अपस ब ध स आग्न की उष्णता शा त होजा ी है। ऐसे अनुष्णाशीत वनत व से ही बर्हि (न्भ-डाभ) की उ पत्ति हु है जसाकि पू न में भा य के प्रथमखण्डा तगत दर्भो पत्ति-विज्ञान प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। इसी साहश्य से बर्हि को तत्समानधर्मा भूलोक का प्रतिरूप मान लिया गया है। इसी आधार पर ि ग्निगत पितरों को अग्निष्वात्ता आ तरिक्ष्य सोमगत पितरों को सोमसत् एव अनुष्णाशीत भूलोकस्थ पितरों को बर्हिषत् कहा गया है। यहा इससे यही बतलाना है कि द्युलोक स आने वाले दि याग्नि की प्रतिष्ठाभूमि व भूलोक ही बनता है जिसे निदान-वि ा से बर्हि कहा गया है।

प्रसङ्गत य और यान रखना चाहिए कि पार्थिव अपतत्व तथा दिव्य अग्नितत्त्व दोना के समन्वय से ही पार्थिव-प्रजा की उ पत्ति हुइ है। सौम्य शुक्रभाव अग्नि-गर्भित अपतत्व है एव आ नेय शोणित सोमगर्भित आ न व है। दोनो का दाम्प यभाव ही प्रजास्वरूप का कारण है। इस दृष्टि से प्रजा को भी बर्हि कहा जासकता है। ओषधिया में भी पार्थिव अग्नि वृष्णिजल रूप से दोनो का सम वय है अत इन्ह भी बर्हि कहा जासकता है। चतु पाद पशुओं में भी पार्थिव अन्नरस तथा दि य अग्निरस का समसम वय है। अत इन्ह भी बर्हि क ा जासकता है। इसप्रकार अन्नाग्नि-समन्वित अनु णाशीत त व की दृष्टि से बर्हि श द निदानेन अनेक स्थानों में अभि या त होरहा है *।

द्युलोक से चलकर स बर्हि (भूपृष्ठ) पर आने वाला वह अग्नि अपने साथ प्राणदेवताओं को भी लाता है। अग्नि सर्वा देवता के अनुसार प्रा ाग्नि के गर्भ में ही स पूर्ण दि यदेवता प्रतिष्ठित हैं। इस आह्वानलक्षण सहप्राप्तिसम्ब से भी इस भूलोकस्थ दि य अग्नि को होता कहा जासकता है। साथ ही यह पार्थिव रसो का आदान करता हुआ इससे दवतृप्ति का कारण बनता हुआ हवन साधक बनने से भी यह होता कहा जासकता है। आगत अग्नि का पहिले स्वय का पार्थिव अन्नरस से स ब ध होता है। अनन्तर इस हवि का प्राणदेवताओं से स ब ध होता है। यही उस अग्नि का मुख्य कर्म है। प्रकृत म त्र ने इसी अग्निकर्म का वैधयज्ञ की दृष्टि से स्पष्टीकरण करते हुए कहा है कि—

**हे दि याग्न! आप पार्थिव रसरूप हविर्भक्षण के लिए तथा प्राणदेवताओं में इस हवि को पहुचाने के लिए [द्युलोक से भूलोक पर्य्य त] याप्त होते हुए भूलोक मे पधारिए।**

---

* १- अय वै लोका (भूलोका) बर्हि' (श १।८ २।११)।
–'प्रजा वै बर्हि'' (तै ब्रा १।६।३।१ ।)।
'ओषधयो वै बर्हि'' (शत०।१।३।३।६।।
– पशवो वै बर्हि (ऐ ब्रा ५।२।७।)।
–''शरद्वै बर्हि' (शत १।३।४।१ )।

यहा होता क रूप स इस बर्हि [ भूलोक ] पर विराजिए [ द्युलाक से भूलोक पर्य्य त अग्नि का प्राप्त होना हा इस आविर्भाव पद्द म अग्नि का स्तवन-कर्म्म है )।

'हे दि याग्न ' ( होता के सामिधनी कर्म्म स बुलाए जाते हुए ) आप यज्ञिय-हवि ग्रहण क लिए, तथा इस हवि को देवताओ म पहु चान के लिए इस यज्ञसस्था मे पधारिए, एव इस कुशासन पर होता बन कर विराजिए ।

उक्त ऋचा म क्योकि आङ् उपसर्ग आया है अतएव से आगती ऋचा क ा जायगा । एव से गायत्री के एति ( आगच्छति ) भाव का ही सग्राहक माना जायगा। इसप्रकार इन दानो के अनुवचन स होता एति प्र ात भाव का ही सग्रह करने म समथ होजाता है जसाक ब्राह्मण की सातवी काण्डका से स्पष्ट है ॥ ७ ॥

यज्ञातेक ि्यता स सम्ब ध रखन वाले कर्म्मों का वज्ञानिक रहस्य अवश्य होता है। पर तु उसका सम न्वय श्रौत-पद्धतियों निगमानुगमवचन-प्रमाणो के आधार पर ही करना चाहिए। अपनी क पना से चाहे जो उपपत्ति मानते हुए पद्धति के विरुद्ध जाना विज्ञानस मत नही किन्तु अज्ञानस मत ह। व मान युग में तो ऐसे वदवज्ञानिको की कमी है ही ही *। कि तु पुरायुग म भी किसी किसी को विज्ञान का अजीर्ण होजाता था। पद्धति के अनुसार उक्त दोनो मन्त्र प्र-आ के स ब ध से क्रमश स्पष्ट ही यद्यपि पराक—अर्वाक् दोनो भावों के सग्राहक बन रहे है। परन्तु वैज्ञानिक-ब धुओं पद्धति विरुद्ध अपने यक्ति वविमोहन स यह क पना कर डाली कि प्रवो वाजा और अग्न आयाहि दोनो ऋचाएँ गायत्री के प्र ति भाव का ही सग्रह कर रही है। उपपत्ति आप इसकी यह बतला रहे है कि प्र इ यादि तो प्र तिभाव से सम्बद्ध है ही। एव अ न अ स आगमन बतलाया है वह जहा से ( द्युलोक से ) इसका आगमन होता है व ा के दवताओं की अ पेक्षा ा इसका परा गति रूप प्रयाण ही सिद्ध होता है। सम्भवत इन वज्ञानिको को यह न सूझा कि इस समय उस यजमान के यज्ञ में इन मन्त्रो का प्रयोग होरहा है जिसकी अपेक्षा अग्न आयाहि का अथ अर्वागगतिलक्षण आगमन ही होसकता ह। फलत उक्त मत का भलीभाति अवज्ञानिक व सिद्ध हो जाता है ॥ ८ ॥

पूव में दानो म त्रो का जो वज्ञानिक अथ हुआ है उस श्रु ति अपने श दो में स्पष्ट करती हुइ कहती है कि प्रेति भावात्मिका प्रथमा ऋचा के प्र वो वाजा इस पद का वाज श द अन्न का अभिधायक श द पदों का एव हविष्मन्त श द पशुस पत्त का अनुग्रा क है जसाकि पूव मे स्पष्ट कर ि या गया

---

*- यक्ति वविमोहनात्मिका इ थभूता वदभक्ति का ही यह दु परिणाम है कि आज अपनी मा यताओ के अनुसार युगध र्मानुगता वत्त माना राजनीति समाजनीति सा यवाद आदि आदि के अनुब ध से वद के अनेक क ल्पित अथ किए जारहे हैं जिनका वद के पारिभाषिक सम वय से सस्पश भी नही है ।

है । **वाज अभिद्यव ह्यावष्म त घृताची** इन चारों की एक दूसरी वज्ञानिक य रया का भी सम वय कर लीजए । यज्ञक म स टवा मा उ पन्न करना है यह अनेक बार कहा जाचुका है । उ पन्न प्रजा की समृद्धि जिन भावो स स बद्ध है इन चारो श दो से उन्ही समृद्धियो की प्राप्ति हुई है । **अन्नसम्पत्ति पशुस पत्ति वीर्य्यस पत्ति और भा यशक्ति** ये ही व चार समृद्धिया ह जिन से प्रजा सुसमृद्धा मानी जाती है । **अन्नसम्पत्ति का वाज से पशुसम्पत्ति का हवि म त से ग्रहण हुआ है** । जिसप्रकार त्रिवृत् ९) सरया अग्नित व म समतुलित है स ही पञ्चदशसरया इ द्रत व से समतुलत है । यही इ द्रत व प्राणरूप स भोक्ता बनकर अ या मसस्था में प्रतिष्ठित रहता है । **अभिद्यव श द पद्म** का वाचक है । पद्म १५ सरया का अनुग्राहक है । यह सरया भोक्ता द्रप्रा की अनुग्राहिका है । इसप्रकार परम्परया **अभिद्यव** श द भो यशक्ति का ही सग्राहक बन रहा है । भोक्ता को भोग्य अन्न पशु से स व बनाए रखना वीर्य का काम है । **घृताचा** पद उसी **अग्निवी य ( अन्नादवीर्य्य )** का सग्राहक बन रहा है ॥ ६ ॥

म त्र में **घृता या** प है । अग्निसमि धनकम्म में प्रयुक्त होने वाली ऋचा के **घृता या** पद का अ य सब पदो की अपेक्षा विशेष मह व है । श्रु ति ने एक **रातन मानुष ज्ञातवृत्त क द्वारा** * स पद के स्सी मह व का समथन किया है । बहुत स भव है कि कतिपय पाठक अभिनिवशवश इस आख्यान को **मानुषेतिवृत्त** न समझ । पर तु जिन स्प ट श दो में श्रु ति ने **स्थान नाम घटना नदी पवत राजा पुरोहित-ग्राम कृषियोग्य भूमि ब्राह्मणानवास रा यसीमा** आदि भावविशेषा का आख्यान में उ लेख किया है उन्ह सामने रखते हुए प्रस्तुत तिवृत्त क **मानवेतिवृत्तता** में यत्किञ्चत् भी तो स देह नही रह जाता । जिस अपौरुषेयता की रक्षा के लिए हमार कतिपय पाठक मानवतिवृत्त स पराङमख होते है उनका वह भय उस समय दूर होजाता है जबकि व वदापौरुषेय व का वास्त िक ता प य समझ लेत है जिसका कि उपनिषद्वि ज्ञानभाष्यभूमिका-खण्डत्रया मका में महारम्भ से प्रतिपादन हुआ है । अस्तु प्रकृत म स श्रौत आख्यान को विशुद्ध मानवतिवृत्तपरक मानत हुए ही हमें कथानक का सम वय करना है ।

सुप्रसिद्ध स्वय भू ब्रह्मा के मानसपुत्र अतएव स्वाय भुव नाम से प्रसिद्ध **विवस्वान्** नामक आदि य सूर्य्यवश के आदिप्रवत्त क माने गए है । नके **श्रद्धादेव** तथा **यम** नामक दो औरसपुत्र उ पन्न हुए । यही श्रद्धादव भारतवष के प्रथम सम्राट क लाए सा ा ही ये विवस्वान् के पुत्र होने से **वैवस्वत मनु** नाम से भी प्रसिद्ध हुए जसाकि- **मनुर्वैवस्वतो राजेत्याह । तस्य मनुष्या विश (प्रजा) । तऽइमऽआसत इ यश्रोत्रिया गृहमेधिन उपसमेता भवन्ति** ( शत ब्रा १३।३।३।६। ) इ यादि वाजिश्रु ति से पमाणित है ।

भारतवष के प्र थम सम्राट श्रद्धादवमनु अवश्य थ परन्तु इनका यहा स्थायी निवास नही हुआ । अपितु ये जीवनपर्य्यन्त अपनी ज मभूमि उत्तर * कुरुक्षेत्र में ही रहे । इनके **इक्ष्वाकु-प्रमुख ९ पुत्र थे** एव **इला**

---

***-मानवचरित्रानुगता एतिहासिक घटना के द्वारा**

* यह कुरुक्षेत्र उस **प्राचीसरस्वती** के सन्निकट था जिसे आज **बालकशझील** कहा जाता है जो कि आज भी उत्तररूस में प्रवाहित है । भौम-मनुष्यदेवता इसी में **अवभृथस्नान ( यज्ञा तस्नान )** करते थ । इसी कुरुक्षेत्र की प्रतिकृति पर भारतवष में भी **कुरुक्षेत्र** यवस्थित हुआ था ।

नाम की एक कन्या थी। इक्ष्वाकु ही अयोध्याप्रान्त सूर्यवंशी प्रथम भारतीय सम्राट यहां के निवासी बने। ये ही अगली पीढ़ियों के मूलपुरुष मान गए। एवं इला से आगे जाकर चन्द्रवंश का विकास हुआ जैसाकि **बहिरङ्गपरीक्षात्मक–गीताभूमिका प्रथमखण्ड के सम्भसङ्गति** नामक प्रकरण में विस्तार से प्रतिपादित है।

इसी सूर्यवंश मे उत्पन्न महाराज **निमि** के साथ ही हमारे प्रकृत इतिवृत्त का सम्बन्ध है। आज जो जनकादि विदेहो का स्वतन्त्र राज्य इतिवृत्तो में सुना जाता है किसी समय वे अयोध्या–राज्य में ही अन्तर्भूत थे। विदेहो के पूर्वपुरुष अयोध्या सम्राट के सामन्त राजाओं (कुटुम्बियों) में से थे। दोनो के कुलपुरोहित **महर्षि वसिष्ठ** थे। एकबार विदेहो के पूर्वपुरुष महाराज **निमि** ने यज्ञ करने की इच्छा से कुलपुरोहित वसिष्ठ का आमन्त्रण किया। उस समय वसिष्ठ देवताओं के द्वारा वितत यज्ञ में ऋत्विक बन वृत होकर **स्वर्ग ( प्राग् मेरु प्रदेशस्थ भौमस्वर्ग )** जाने वाले थे। देवों के अनुरोध को महत्त्व देते हुए वसिष्ठ स्वर्ग चले गए महाराज निमि को कुलपुरोहित की यह उपेक्षा असह्य हुई। फलतः इन्होंने मर्य्यादा–निरुद्ध उस समय के प्रसिद्ध याज्ञिक रहूगण के पुत्र अतएव **राहूगण** इस उपनाम से प्रसिद्ध **महर्षि गोतम** के सहयोग से अपना यज्ञकर्म्म सम्पन्न करा लिया। थोड़े समय पीछे स्वर्ग से परावर्त्तित होने पर जब वसिष्ठ ने यह सुना कि निमि ने गोतम के पौरोहित्य में यज्ञ सम्पादन कर लिया है तो उन्होंने मर्य्यादाभङ्गनिमित्त निमि को यह शाप दे डाला कि **तुम इसी क्षण इस यज्ञाग्नि से नष्ट होजाओ**। राजा भी पहिले से तो क्रुद्ध थे ही वसिष्ठ के इस शाप से और भी उत्तेजित राजा के मुख से भी यह निकल पड़ा कि **आप का भी नाश हो**। परिणामतः दोनो ही भस्मीभूत होगए।

महर्षि गोतम के सम्मुख ही यह घटना घटित हुई। उस ब्रह्मवेत्ता सर्वसमर्थ ऋषि ने दोनो के भस्म का सञ्चय कर अरणि से अग्निमन्थन आरम्भ किया। मन्थन प्रक्रिया से उत्पन्न यज्ञाग्नि में आहुति देकर दोनों को पुनर्जीवित कर दिया। क्योंकि महाराज निमि का पुनः प्रादुर्भाव **मन्थन** से हुआ अतएव यहां से ये **मथु** नाम से प्रसिद्ध हुए। इन्हीं को यत्र तत्र **मिथि** नाम से भी व्यवहृत किया गया। इन मथु के पुत्र ही आगे जाकर **विदेह माथव** नाम से प्रसिद्ध हुए।

उक्त घटना की ग्लानि का **विदेह माथव** के ऊपर यह प्रभाव पड़ा कि उन्होंने भविष्य के लिए अन्यत्र चला जाना ही श्रेयस्कर समझा। इस सङ्कल्प को पूरा करने के लिए उन्होंने अपने आध्यात्मिक वैश्वानर अग्नि का वागिन्द्रिय से संयम करते हुए **यह प्रतिज्ञा की कि जहां जिस प्रदेश में हमारा वैश्वानराग्नि वागिन्द्रिय के द्वारा बाहिर निकल जायगा उसी स्थान में हम अपना स्वतन्त्र राज्य स्थापित करेंगे**। यह सङ्कल्प कर महाराज माथव वैश्वानर का संयम कर राहूगण गोतम को साथ लेकर चल पड़े। आगे आगे माथव चले जारहे थे पीछे पीछे गोतम अनुगमन कर रहे थे। गोतम ने अनेक बार लौकिक भाषा में विदेघ का सम्बोधन किया उनके इसप्रकार अकस्मात् राज्य छोड़कर आगे बढ़ने के कारण की जिज्ञासा व्यक्त की। परन्तु विदेघ ने अनेक बार प्रश्न करने पर भी उत्तर नहीं दिया। गोतम उनका वाक्संयम न तोड़ सके। विवश होकर गोतम को उस मन्त्रशक्ति का आश्रय लेना पड़ा जिसका फल अन्यथा माना गया है। उन्होंने निश्चय किया कि विदेघ ने किसी विशेष लक्ष्यसिद्धि के लिए ही अपने आध्यात्मिक वैश्वानर अग्नि

का सयम किया है । अतएव इनके "स वश्वानराग्नि को प्रदीप्त किए बिना ये को उत्तर नही देग। अत मन्त्रवाक से इस सयम का तोड ा ही चाहिए । यह निश्चय कर गोतम कहने लग—

"वीतिहोत्र त्वा कवे द्युम न्त समिधीमहि । अग्ने बह तमध्वरे" ।

उक्त मन्त्र से अग्निसमि धन कर स अभिप्राय से कि अब माथव का सयम अवश्य टूट जायगा गोतम ने उच्चस्वर स सम्बोधन करते हुए कहा हे विदेघ ३ । परन्तु काइ परिणाम न नि ला । पुन गोतम न । नलिखित मन्त्र का प्रयोग किया—

उदग्ने शुचयस्तव शुक्रा भ्राज त ईरते । तव ज्योताष्यर्चय " ।

गोतम का यह प्रयास भी व्यथ गया । अन्त में उनके मुख से तीसरे मन्त्र के त न्वा घृतस्नवीमहे इस भ ग का निकलना था कि माथव का सयम टूट गया। चिरकाल से सयत ी व अग्नि घृतपद के स ब ध मात्र से प्रज्ज्वलित होपडा । अब गोतम स अग्निको अपनी आ यात्मिक सस्था में न रख सक । फ त प्रज्ज्वलित अग्नि बाहिर आपडा ( माथव बाल पड ) । जिस समय यह घटना घटित हुइ उस समय माथव विदेघ सरस्वती नदी के समीप विद्यमान थ । यहा से आर भ कर आगे का सदानीरा –पर्यन्त का सम्पूण भूप्रदेश पि दमान था का वालीकृत था जल से अक्षेत्रवत् था एकप्रकार स जलपूरित बञ्जड ही भूप्र-देश था ।

यहा वाकसयम टूट जाना माथव ने एक दवी सङ्क त समझा और इसीलिए यहा स अपने सकल्पित स्वतन्त्र रा य की आरम्भसीमा मानली । अग्निस्थापन हुआ यज्ञारम्भ हुआ । ओर ओर ब्राह्मणों से भी स्व तन्त्र यज्ञानुष्ठान करवाए गए । इन यज्ञाग्नियों से उस अक्षेत्र भूप्रदश की आर्द्र ता हटाते हुए इस भूप्रदेश को निवास योग्य बनाते हुए माथव आगे बढते गए । यहातक कि स पूण सरस्वतीक्षेत्र को अग्नियज्ञो से सुखाते हुए वे सदानीरा नाम की नदी के तट पर जा पहुच जोकि सदानीरा उत्तरगिरि से निकली है । यही नदी करतोया सदानीरा बाहुदा इत्यादि नामों स प्रसिद्ध है । "सभें एक हाथ जल सदा बना रहता है इसलिए इसे करतोया कहा गया है । इसका पानी घोर ग र्मो मे भी अक्षु ण बना रहता है अतएव इसे सदानीरा कहा गया है । सुप्रसिद्ध स्मृतिकार न्यायमन्त्री लिखित के ज्येष्ठ भ्राता शङ्ख की आज्ञा के बिना फलग्रहण–जनित अपराध के दण्ड के लिए लिखित का बाहु कटवा दिया गया था । अ त में इसी नदी में वरुणाराधन के द्वारा शङ्ख ने कनिष्ठ भ्राता के बाहु की पुन प्राप्ति की थी । इसीलिए इसे बाहुदा कहा गया है । यही नदी लोकभाषा में कुरही नाम से पुकारी जाती है । यही विदहराज्य की पूवसीमा का नि र्माण करने वाली हुइ । बहुत स भव है यह गण्डकी नदी हो जिसका भागीरथी में सङ्गम होता है ।

इस नदी से इस ओर ही क्योंकि यज्ञाग्नि का सम्ब ध हुआ अतएव उसी समय से यह नियम बन गया कि यह नदी यज्ञाग्निस ब धविरह से अशुद्ध है । अत जो "सका तरण करेगा वह–प्रायश्चित्ती माना जायगा जैसा कि– करतोया बिलघनात् इत्यादि से स्पष्ट है । यही नदी कोसलविदेहों की म यसीमा

मानी गई। यही दोनो वंशों के ववाहिक सम्बन्ध का कारण बना। क्षत्रियों का वैवाहिक सम्बन्ध पुरोहितगोत्रों से ही होता है। इस घटना से पहिले दोनो के कुलपुरोहित वसिष्ठ थे। एवं तबतक कोसल विदेहा का वैवाहिक सम्बन्ध अमर्य्यादित था। परन्तु उक्त यज्ञघटना को लेकर जब गोतम ऋषि विदेहा के पुरोहित न गए तो वैवाहिक सम्बन्ध मर्यादित बन गया।

वही विदेह देश आज तिरहुत नाम में परिणत होगया है। उस देश के निवासी यद्यपि आज मैथिल कहलाते हैं। परन्तु वस्तुतः इन्हें मथु राजा के सम्बन्ध से माथव ही कहना चाहिए जैसा कि—ते हि माथवा इत्यादि श्रुति से स्पष्ट है। यदि मथु के स्थान में मथि पाठ है तो मथिल शब्द भी सुसङ्गत माना जासकता है।

यह है—आख्यान का संक्षिप्त स्वरूप। प्रकृत सामिधेनी प्रकरण से इसका यही सम्बन्ध है कि घृत पद से माथव के मुखाग्नि का समिन्धन हुआ था। इस से स्पष्ट है कि घृत पद समिन्धन का अन्यतम कारण है। क्योंकि यहां वही समिन्धन कर्म अभिप्रेत है अतएव घृताच्या कहना अन्वर्थ बनता है। कहा गया है कि घृताच्या पद वीर्य्यभाव का सग्राहक है। इसी अभिप्राय से कहा गया है— वार्य्यमेवास्मिन् दधाति — (२ वीं कण्डिका) १ ११ १२ १३ १४ १५ १६ १७ १८ १ २ इन यारह कण्डिकाओं में इतिवृत्तपूर्वक उक्तार्थ का ही स्पष्टीकरण हुआ है॥ (२ )॥

प्रथम मन्त्र का शेष भाग है— देवान् जिगाति सुम्नयु यह। इसकी व्याख्या करती हुई श्रुति कहती है कि आज यह यजमान ( मनुष्य होकर ) इस यज्ञाग्नि के समिन्धन के प्रभाव से उन दिव्यलोकस्थ प्राणदेवताओं पर विजय प्राप्त करना चाहता है। भला उस दिव्याग्नि प्रभाव का क्या कहना जो एक भूलोक निवासी मनुष्य को देवसम्पत्ति से युक्त करदे। श्रुति इस कथन से अग्नि का ही महत्त्व सूचित कर रही है।

प्रकृत मन्त्र से यद्यपि स्वरूपतः अग्नितत्त्व का ही प्रतिपादन हुआ है जैसा कि पूर्वव्याख्या से स्पष्ट है। परन्तु मन्त्र में कहीं अग्नि का नाम नहीं है। अतएव आग्नरूपाभिका बनती हुई भी यह ऋचा अनिरुक्ता है। सर्वसम्पत् सिद्धि का अन्यतम द्वार अनिरुक्तभाव ही है। क्योंकि अनिरुक्तभाव आनरुक्त सर्वकामपरक प्रजापति का सग्राहक बना हुआ है। अनिरुक्ता सामिधेनी का अनुवचन क्यो किया जाता है? इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है॥२१॥

प्रथम मन्त्र पदों की व्याख्या समाप्त कर अब श्रुति— अग्न आयाहि इत्यादि द्वितीय मन्त्र-पदों की व्याख्या करती है। यह ऋचा आङ् उपसर्ग के सम्बन्ध से गायत्री के अर्वाचीरूप का सग्रह कर रही है यह तो उक्तप्राय ही है। अब उस वीतये पद के रहस्यार्थ पर दृष्टि डालिए जिसके लिए श्रुति ने एक महत्त्वपूर्ण लोकोत्पत्तिविज्ञान उद्धृत किया है।

सुप्रसिद्ध आपोमय परमेष्ठ्य मण्डल ही लोकसम्पात का मूलाधिष्ठान माना गया है। चतुर्मुख ब्रह्मा के आपोमुख से ही लोकसृष्टि हुई है जैसा कि—पूर्व में अपाप्रणयनकर्म्मोपपत्ति में विस्तार से बतलाया जाचुका है। यद्यपि परमेष्ठी से ऊपर का स्वयम्भू लोक प्राणमय माना गया है तथापि— प्राणा वा आप

( ता ब्रा ६ ६।४। ) आपो वै प्राण ( शत ३।८।२।४। ) प्राणो ह्याप ( ज उ ३।१ ।६। )– आपामय प्राण ( छा उ ६।८।४। ) यादि निगमो के अनुसार स्वय भू का वह प्राणत व भी अप–सम्प त्त स वञ्चित नही है। स्वाय भुवी आप प्राणामिका है यही वागा मक प्राण पारमे ठ्य अपत व की प्रथमावस्था है जसाकि– सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात् वागेव साऽसृ यत ( शत ६।१।१।१ । ) इ यादि से प्रमाणित है। जिसप्रकार स्वय भू का अपत व प्राण माना गया है एवमेव परमेष्ठी का अम्भ सूय्य का मरीची च द्रमा का श्रद्धा एव पृथवी का अपत व मर कहलाया है ( ऐ उ १। )। इस दृष्टि से इस अपत व की सव याप्ति तथा सवरूपता भली–भाति सिद्ध होजाती है। अपत व की इसी सव याप्ति को लक्ष्य में रखकर श्रु ति कहती है—

'सर्वाणि ह त्वेव भूतानि, सर्वे देवा एषोऽग्निश्चित । आपो वै सर्वे देवा, सर्वाणि भूतानि। ता हैता आप एवैषोऽग्निश्चित । तस्य ना या एव परिश्रित '

—शत १ ५।४।१४।+

पारमेष्ठ्य आपोमय मण्डल मे अब्रूप भृगु–अङ्गिरा की प्रति ठा मानी ग है। आपो भृ गङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम् इस गोपथश्रु ति के अनुसार पारमे ठ्य आप भृगु ( स्नेहलक्षण आप ) से युक्त है। किंवा यह अपत व ही भृग्वाङ्गरोमय है। भृगुरूप आप के गभ म अङ्गिरारूप अ ऋतरूप स सवत्र प्रतिष्ठित माना गया है। पारमे ठ्य समुद्र इन अ या मक अङ्गिरापुञ्जो से आपूय्यमाण । सवथा गतिशील इन अग्निपुञ्जो को ही धूमकतु कहा गया है। साहस्री–विज्ञानवत्ता महर्षियोन उस अपसमुद्र में अग्निपुञ्जलक्षण ऐसे एक सहस्र धूमकेतु मान हैं *। ये धूमकेतु अपनी अपनी विशेष अवस्थाओ के सम्ब ध में किरण वक्रशिख विशिख ब्रह्मदण्ड द्विशिख त्रिकच तस्कर कोङ्कम तामसकीलक विश्वरूप अरुण गणक इ यादि विशेष नामो मे यवहृत हुए हैं। इन्ही धूमकेतुओ में स कोइ एक केतु हमारी रोदसीत्रिलोकी का ज मदाता बना है।

पारमेष्ठ्य मण्डल में ऋतरूप से या त अग्नि वाला–पुञ्जा मक–प्रवलवग से परिभ्रममाण धूमकेतु–लक्षण अङ्गिरा ही काल पाकर एक स्था पर सञ्चित होने लगता है। यो यो अग्निकण एक नियत बि दु पर सञ्चित होने लगते है या यो पिण्डा मक सत्यभाव का उदय होने लगता है। इसप्रकार काला तर में उस धूमकेतुरूप अ निपुञ्ज के सञ्चित प्रव यरूप से सूय्य नामक सत्य–अग्निपिण्ड स्वतन्त्ररूप से प्रकट

---

+ "अप्सु त मुञ्च भद्र ते लोका ह्यप्सु प्रतिष्ठिता ।
आपोमया सर्वरसा सर्वमापोमय जगत ॥

—महाभारत

* शतमक त्रिकमेके सहस्रमपरे वद ति केतूनाम् ।
बहुरूपमकमव प्राह मुनिनारद केतुम् ॥

—बृहत्सहिता कतुचाराध्याय ११।५।

हाजाता है। धूमकेतु ही स य का जनक बनता है। क्योंकि स्वय धूमकेतु गतिशील है अतएव तन्पन्न सू य पएड भी स्वस्थान म प्र तािटत रहता हुआ प्रबल वग स अन्यावत्ति परिभ्रममाण हता हुआ परमष्ठी के चारों आर परिक्रमा लगा र ा है।

कपना कर लीजिए अभी सूर्य का प्रादुर्भाव न ी हुआ सवत्र पारम ष्ठ्य समुद्र का ही साम्राज्य है सब ओर पानी ही पानी ह आर इस पानी में कराडो कोस प य त अपनी याप्ति रखते हुए अग्निपुञ्जरूप धूमकेतु ऋतरूप से इतस्तत चक्कर का रहे ह। इनमे से किसी एक धूमकेतु को लक्ष्य बनाकर लोकसृष्टि का सम वय अपेक्षित है। स्वय यह धूमकेतु भी ऋताग्निरूप ही है ए ाजम अपसमुद्र म यह याप्त है वह भी ऋत ही है। इस ऋत समुद्र में प्रति ठत ऋत अग्निपुञ्ज के अलातचक्रवत् घूमने म काला तर म अग्निपुञ्ज का सर्वाग्रभाग इस से प्रवृक्त हागया और स पाथक्य का कारण बना गतिविभेद एव गतिविभेद का कारण बना अ नपुञ्ज का ऋतभाव। या यह अग्निपुञ्ज स य होता ता स का म प्रणरूप अवारपारीणरूप से समानगात से ही युक्त रहता। पर तु ऋतभ व के कारण इसकी प्रा ात्र दु गात म षम्य बना रहता ह एव यही गतिवषम्य ग्रहोपग्रहभाव का जनक बनता है।

यद्यपि जम केद्रभाव के आ ार पर मन गतिसाम्य बतलाया है वहा भा एकदृष्ट से घाटकायन्त्रवत् गातवषम्य बना हुआ है। था प यह ग तवष य केद्र का परि याग नही करता। कवल इसी लक्ष्य स इस गात को **समानगति** मान लिया गया है। सूय्यकन्द्र स सम्पूर्ण सोररश्मया बद्ध ह। स्वस्थान म पारभ्रममाण सुय्य की सभी रश्मया पारभ्रममाणा है। साममण्डल उत्तरात्तर बृहत्प्रदेश स युक्त है। फलत रश्मयो की प्रातबि दुगात साममण्डलो के उच्चावच मस्थानो स विषम बन रहा ह। फिर भी क्योंक प्रत्यक रश्म सू य– केद्र स बद्ध है अतएव रश्मिगति रश्म के किसी पव को सू य स पृथक् न ी होने देती। यही अव था धटिकायन्त्र की है। घटिकायन्त्र (घड़ी) की उस बडी सूची (सुइ) पर दृष्टि डालिए जो १ घण्ट के ६ मिनिटो का पारज्ञान क ता र ी है। घाटका–क द्र स बद्ध सूची चारो ओर की नाट ा–पाराध स लग्न रहती हुइ चारो ओर घूम र ी है। केद्र स परिध प य त का घटिका–प्रदश उत्तरोत्तर बडा है। अत केद्र से आर भ कर घटका परिधि प य त याप्त सूची की प्रातबि दु की गति उत्तरात्तर बृ त् प्र शपारभ्रमण से सम्बन्ध रखरही है। अ तिम बि दु को सब स बडा मण्डल पूरा करना पडता है पूव पूव बि दुओ को क्रमश छाटे मण्डल। यहातक कि केन्द्रबि दु को कुछ भी समय नही लगत क्योंक वहा मण्डल का अभाव है। यदि घटिकायन्त्र में सूची को बद्ध रखने वाला सयभाव (केद्र) न होता ो पारणाम इस बि दुगति–वष य का यह होता कि सूची खण्ड खण्ड रूप म पारणत हाकर घाटकाय त्र से पृथक् ही होजाती। क्योंक उस समय इन विषमगतियो को समभाव में परिणत करन वाला कोइ नियन्तासूत्र नही रहता।

ठीक यही अवस्था हमारे इस सयभावशू य (केद्रराहत) ऋताग्निपुञ्ज (धूमकेतु) की समझिए। ऋताग्निपुञ्ज प्रबल वग स घूम रहा है यह बतलाया जा चुका है। इसकी गति क सम्ब ध में यह यान और रखना चाहिए कि जहा बुधादि अ य ग्रह सूर्य्य के चारो ओर सममण्डल बना रक घूम रह है वहा ये धूमकेतु विषम मण्डल बनाकर ही सू य के चारो ओर घूम रहे हैं। नकी सब से बडी पारक्रमा ३ सहस्र

वर्षों तक में पू ी होती मानी ग ई है । ‍स परिक्रमा के अनुसार ही भूलोकस्था प्रजा को इसका प्र यक्ष हुआ करता है । केन्द्रानरहित धूमकेतु घूमने लगा । स समय ‍समें दो भावों का समवश हुआ ।

उधर तो पारमेष्ठ्य **वराहवायु** के ‍यापार से केन्द्र का नि र्माण आर भ हुआ इधर परिधि स्थानीय अ निपुञ्जखण्ड प्रवर्ग्यभाव से युक्त होने लगे । काला तर में गतिवषम्य स आ नपुञ्ज का सर्वा त का भाग इससे पृ थक होकर अपना नियत स्थान बनाकर घूमने लगा । वही अग्निपुञ्ज–खण्ड आगे जाकर **शनश्चर** नाम से प्रासद्ध हुआ । किसी समय अवश्य ही शनश्चरकक्षा–पर्य्य त ‍स अग्निपुञ्ज की ‍ाप्ति रही होगी । पर तु आज तो अग्निपुञ्जविशेष सूर्य्य और शनश्चर में प र्या प्त अ तर होगया है । शनश्चर के अन तर जो अग्नि–खण्ड प्रवृक्त हुआ वह **बृहस्पति** कहलाया । तीसरा खण्ड प्रवृक्त हुआ । यह आगे जाकर १ ८ अवा तर खण्डो मे परिणित हुआ ।जिन्हे १ ८ **देवसेनाग्रह** कहा जाता है । अ तर चौथा खण्ड प्रवृक्त हुआ वही **मङ्गल** कहा जाता है । मङ्गल के अन तर प्रवृक्त होने वाला खण्ड भी सुप्रसिद्ध **भूपिण्ड** है । स भूपण्ड का सोमनय प्रवृक्त अत्रिभाग ही **च द्रमा** है । आगे का खण्ड **शुक्र** कहलाया । एव सर्वा त का खण्ड **बुध** नाम स प्रासद्ध हुआ ।

इसप्रकार केन्द्रस्थ अ निपुञ्ज ( जो कि आज सूर्य्य नाम से प्रसिद्ध है ) से ही ये स पूर्ण ग्रहोपग्रह उसी गतिवैषम्य स उ पन्न हुए हैं । सूर्य्यात्मक अग्निपुञ्ज के प्रथम प्रवर्ग्य भाग **सूर्य्यपुत्र** नाम से प्रसिद्ध शनिदव ही माने गए है जिनकी एक माण्डलिक परिक्रमा ३ वर्षों में समा त होती है । सूर्य्य के प्रवर्ग्यांशभूत ये उपग्रह अद्यावधि सूर्य्य के चारो ओर उसी प्रवृक्त स्थान में परिक्रमा लगा रहे है । सूर्य्य के चारो ओर सवप्रथम **बुध** अन तर **शक्र** **अन तर प्रथिवी** पृथिवी के चारो ओर **च द्रमा** अन तर **मङ्गल** अन तर **देवसेना नामक १ ८ ग्रह** अन तर **बृहस्पति** अन तर **शनि** सर्वा त **मे नक्षत्रकक्षा** यही इनका अवस्थानक्रम है । आज भी विधि के इस अलातचक्र की यह परिभ्रमणलीला य ावत् परिक्रा त है । अवश्य ही काला तर में सूर्य्य से और ग्रह उ पन्न होगे जिनका सङ्क त हमें **माठर कपिल दण्ड चण्डांशु** आदि पारिपाश्वकों से मिल रहा है । इस क्रमसे एक दिन स पूर्ण सूर्य्यमात्रा ग्रहनि र्माण मे समा त होजायगी । स्रष्टा प्रजापति के वि नस्त होते ही यज्ञप्रक्रिया का अवसान होजायगा । अ यक्त म ‍ रा यागम सबकुछ सु त बना दगा । पुन नवीन धमकेतु से नवीन सृष्टिक्रम आर भ होगा । इसप्रकार **याथातथ्यतोऽर्थान यदधात् शाश्वतीभ्य समा य धाता यथापूर्वमक पयत्** इ यादि रूप से उपगीयमान विधि का यह विचित्र लीलाचक्र इसीप्रकार चक्रम ण करता रहेगा जिसके लिए **इदमि थमेव** कहने के लिए मानवीय बुद्धि सवथा ही असमथ है । **न विश्वमूर्त्तेर वधार्य्यते वपु** ( महाकवि कालिदास )

**शनि बृहस्पति देवसेनाग्रह मङ्गल बुध** ये उपग्रह ज्योतिर्मय दिखलाइ देते है । अत इन्ह सूर्य्योपग्रह मानना सुसङ्गत बन रहा है । पर तु अनुष्णाशीत भपिण्ड क्योकि ‍योतिर्भाव से वञ्चित है अतएव इसे सूर्य्योपग्रह मानना असङ्गत सा प्रतीत होता है इस असङ्गति का उस समय भलिभाति निराकरण होजाता है जब हम उक्त ग्रहो के स्वरूप का परिचय प्रा त करते हुए वदिक ‍योतिविज्ञान के स्वरूप से अवगत हो जाते हैं ।

**स्व ‍योति परज्योति रूप ‍योति अ ‍योति** भेद से ‍योतिर्विवर्त्त चार भागो मे विभक्त माना गया है । चारो ओर स्व स्वत प्रकाशित ‍योतर्मण्डल ही **स्व ‍योति** कहलाए है । इन्ह ही परिभाषानुसार

सूर्य्य कहा गया है । खगोलीय योति पुञ्ज क्योकि स्वत प्रकाशित बनता हुआ स्व याात है अतएव से मूर्य्य क ना अ वथ बनता है । खागोलसस्था मे मीप्रकार वत प्रकाशित स्वाती चित्रा लु यक अभिजित् आदि असरय नक्षत्र स्व योतिम्मय बनत हुए मूर्य्य ह । तभी ता स्वाती को सविता क। जाता है — । जो पिण्ड अन्य प्रकाश स प्रकाशित रहत ह उह्न परिभाषानुसार चन्द्रमा कहा जाता है। पार्थिवापग्रहमत सोमपिण्ड क्योकि अ य योत से ( * सूय ज्योत से ) प्रकाशत है अतएव से चन्द्रमा कहा गया है । इस ही पर याात माना गया है । शनि क आठ उपग्रह बृहस्पात क चार उपग्रह ए मङ्गल के दा उपग्रह भी इसी पर योतर्भाव से चन्द्रमा कहलाए ह ।

तीसरी रूप योति है । से हम पर योति का ही दूसरा रूप कह सकते ह । वीअत य की घनता से जहा सौर योति को चाकाचक्यभाव में परिणत ोने का अवसर मिल जाता ह वहा प्रकाशरश्मियो का उ य होजाता है । पर तु मृदभाव की अधिकता स रश्मिसम्ब ध हाने पर मी जिस से अन्य वस्तुओ को प्रकाशित करने योग्य रश्मियो का प्रसार नही होना अपितु जो अपने स्वरूपमात्र का पारचायक बनती है एसी पर योत को ही रूप याात कहा जाता है । यही परिभाषानुसार पृथिवी नाम स यवहृत हु है । अथवा यो कह लीजिए कि याातर्भाव ही स्वय रूप प्रकाश भेद से दा भागो म विभक्त है । जिन पिण्डो के साथ सूर्य्य की इन दोनों योतियो का स ब ध हाता ह व पर योति कहलाते ह । एव जिनके साथ केवल रूप का सम्ब ध होता है उह्न रूप योति कहा जाता है ।

चौथा विभाग अ योति का है । वायु च लोकस्थ ग धर्वप्राण अष्टविध सोम्यजीव ये सब अ योति है । पारदशक्ताप्रतिब धक आत्रप्राण के अभाव से इनमें रूप–प्रकाशानुगता रश्मियो का प्रति फलन नही होत । अतएव न तो नका रूपप्र यक्ष ही हाता न च द्रमा की भाति इनसे रश्मि प्रसारजनित प्रकाश ही । शनि आदि ोतिम्मय ग्र सूर्य्य से ी उ पन्न ह परन्तु ये स्व योति नहीं है अपितु च द्रभावत् पर ोति हैं । इस योतिरभाव का एकमात्र क रण सूर्य्यस ब ध–वि ुात ही है । सूर्य्य मे अजस्ररूप से सोम धारा आहुत होती रहती है । अतएव सूर्य्य स्व योतम्मय बन रहा है । इससे नियुक्त शनि आदि उस सम्ब ध विच्छे से ही स्वज्याति –सम्पत्ति स वञ्चित होरहे हैं । जा मह व सर्य्य की दृष्टि से शनि आदि का है वही मह व पृथिवी का है । पृथिवी भी एकदृष्टि से पर योति ही है और सका मुरय कारण मृद्भाग की प्रधानता ही है । ऐसी दशा में केवल योति के अभाव स ही इस ग्रहम र्या स पृथक करत हुए उक्त असङ्गति की आशङ्का नही की जासकती ।

---

— देवस्य त्वा सावतु प्रसवेऽश्विनोबाहुभ्या पुष्णो हस्ताभ्याम् [ यजु स० ] इत्यादि म त्र म स्वाती के अभिप्राय स ही सवितु ' पद उद्धृ त हुआ है ।

* 'अत्राह गोरम वत नाम त्वष्टुरपी यम् इत्था च मसो गृहे ।' [ ऋक्स ] तरणिकिरणसङ्गादेष पानीयपिण्डो दिनकरदिशि चञ्च चा द्रकाभिश्चकास्ते [ ज्या ]

उक्त ग्रहोपग्रहभाव में से प्रकृत में हम पाठकों का ध्यान केवल सूर्य्य तथा **पृथिवी ( भूपिण्ड )** की ओर ही आकर्षित करना है। जबतक आत्मपञ्चात्मक सत्य से पृथिवी का उदय नहीं हुआ था तबतक सूर्य्य एक विशाल अलातचक्ररूप में परिणत होता हुआ उस स्थान पर्य्यन्त व्याप्त था जहां कि आज पृथिवी की अन्तिम परिधि है। सूर्य्य जिसे कि द्युलोक कहा जाता है उस समय उसी की व्याप्ति थी। उस समय **पृथिवी-अन्तरिक्ष ( सूर्य्य तथा पृथिवी के मध्य का प्रदेश )-द्यौ ( सूर्य्य )** इसप्रकार का त्रैलोक्य विभाग न था। आज जो द्युलोक ( तदुपलक्षित सूर्य्य ) हमारे भूलोक से ५ कोटि क्रोश विदूरस्थान पर स्थित है जिस द्युलोक को आज छूना तो दूर रहा प्रत्यक्ष भी साक्षाद् रूप से ( सावित्ररूप से ) नहीं किया जासकता वह द्युलोक भूनिर्माण से पहिले ( जिस स्थान पर आज भूलोक की अन्तिम परिधि है ) इस भूलोकपर्य्यन्त व्याप्त था। उस समय यदि हम होते तो द्युलोक हाथ से छूआ जासकता था। इसी पूर्वावस्थिति का श्रुति ने— **उपस्पृश्या हैव द्यौरास** इन शब्दों में अभिनय किया है ॥२ ॥

जिस अर्थ का पूर्व में हमने अपने शब्दों में स्पष्टीकरण करते हुए यह बतलाया है कि काल पाकर सूर्य्य से भूभाग प्रवृत्त हुआ फलतः त्रैलोक्य का विभाजन हुआ और उस समय अन्य ग्रहों के प्रवर्ग्यभाव से द्युलोक इस भूलोक से विदूर होगया श्रुति अपने शब्दों में उसी भाव का स्पष्टीकरण कर रही है। प्रश्न यह है कि किसने इस अग्निपुञ्ज को प्रवृत्त किया ?। इस प्रश्न का उत्तर इसके अतिरिक्त और क्या होसकता है कि सूर्य्य केन्द्रस्थ काममय प्रजापति की कामना से यज्ञकामुक बने हुए सौर प्राणदेवताओंने ही यह लोकवितान किया। तत्त्वतः भी यही उत्तर समीचीन प्रतीत होता है। सौर-अग्निपुञ्ज अपने गति वैषम्य से ही तो ग्रहों का जनक बना है। यह गतितत्त्व प्राणकला से सम्बन्ध रखता है **प्राजापत्य मन जहां ज्ञानप्रधान है प्राजापत्या वाक् जहां अर्थप्रधाना है वहां मध्यस्थ प्राजापत्य प्राण क्रियाप्रधान माना गया है । क्रिया ही गतिभाग है।** इस हृदय प्राजापत्यगति का अर्करूप से बाह्य वितान होता है एवं इस गति का आगे जाकर अग्निपुञ्जस्थ आग्नेय प्राणदेवताओं से योग होता है। इसी देवगति ( प्राणगति ) से लोक विभाजन होता है।

इस लोक-विभाजन प्रक्रिया-में हृद्य प्रजापति का मौलिक सहयोग बतलाया गया है। यहां प्रजापति **आलम्बन निमित्त उपादान** भेद से त्रिसंस्थ माना गया है। **अव्ययदृष्ट्या वही आलम्बन है अक्षरदृष्ट्या वही निमित्त है एवं क्षरदृष्ट्या वही उपादान है।** अक्षर ही क्योंकि सृष्टि का निमित्त है अतएव कह सकते हैं कि यहां हृद्य अक्षरप्रजापति ही इस लोकसृष्टि का प्रधान प्रवर्त्तक है। यह हृद्याक्षर **ब्रह्मालक्षणा स्थिति इन्द्रलक्षणा गति तथा विष्णुलक्षणा आगति** इन तीन गतियों से युक्त है। **सर्वतोदिग्गति स्थिति है अर्वाग्गति आगति है परागगति गति है।** इसप्रकार अक्षरात्मिका **स्थिति आगति-गति**-तीनों तत्त्वतः गति ही बन रही हैं। अक्षरमूर्त्ति प्रजापति अपने इसी अक्षरानुगत-गतित्रयरूप गतिभाव से सोमगर्भित अव्ययक्षर के आधार पर लोकवितान में समर्थ हुए हैं। जिस गतिविच्छेद से भूलोक प्रवृत्त हुआ है उस देवगति में ( अन्नात्मिका प्राणगति में ) स्थितिरूपा गति भी है। अपानदूरूपा गति भी है एवं प्राणदूरूपा गति भी है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने कहा है कि— **तानेतरैव त्रिभिरक्षरैर्व्यनयम्** । देवताओं ने स्वप्रतिष्ठारूप हृद्य-प्रजापति के **ब्रह्मा विष्णु इन्द्राक्षर** से सम्बन्ध रखने वाली **स्थिति-गति आगति**-रूपा गतियों से ही लोकनिर्माण किया।

प्राय श्रुति के सभी पदों का सम न्वय होगया । अब वीतय प अवशिष्ट है। श्रुति ने वीतये इन तीन अक्षरो से लोकवितान करना बतलाते हुए एक दूसरे अन्न-अन्नादविधान का भी स्पष्टीकरण किया है। लोकवितान हुआ सौर-देवताओंने तीन अक्षरो स ( अक्षरानुगता गायत्रयरूपा गात स ) त्रैलोक्य का नि र्माण किया । परन्तु प्रश्न यह है कि देवताओंन य म ार म प्रयास किया क्या ? किस प्रयोजन को लक्ष्य में रखकर देवताओंने लोकान माण किया ? । श्रुति का वीतय प इसी प्रश्न का उपपत्ति बतला रहा है । वीतय का शब्दार्थ है— खाने क लिए । त प्रजाना ह्यते न्या उपजीवन्ति ) के अनुसार पार्थिव रस हा सौर देवप्राण की जीवनयात्रा का कारण मान गए ह । सौरप्रजापात ग्रहानर्म्माण में जहा अपने शरीरपर्वों को विस्रस्त ( खच ) करत रहते ह त ा वे नके रसो का आदान करत हुए उस विस्रस्त भाग की क्षतिपूर्त्ति भी किया करते है । य ी पारस्परिक अन्न अन्नादभाव है जिसका अ यत्र विस्तार से स्पष्टीकरण हुआ है । यदि भूलोक न बनता तो यहा से त्रैलोक म गायत्र अग्नि के ारा पार्थिव रसा का गमन न होता । फलत द्युलोकस्थ प्र णदेवताओं का विस्रमन तो होजाता । किन्तु विस्रस्त भाग की क्षतिपर्त्ति नही होती हम दख रह हैं कि विस्रसन के साथ साथ क्षतिपूर्त्ति भा होरही है । इस पारस्पारिक आदान-विसर्गात्मक अन्नयज्ञ स ही दोनो का स्वरूप सुरक्षित है । देवताओं की यह अन्नादान प्रक्रिया वी-त-य इन तीन अक्षरो से उपलक्षित पृथ्वी-अन्तरिक्ष-द्यौ इन तानो लोको के रसो स समानरूप से सम्बद्ध है । इसप्रकार वीतये यह यक्षर पद जहा प्रजापात क गतित्रयी के द्वारा लोकत्रयी-निर्माण का रहस्य स्पष्ट कर रहा है वहा यही पद लोकत्रय निर्म्माण की आवश्यक्ता का भी रहस्योद्घाटन कर रहा है ।

अवश्य ही इस रहस्यार्थ को गर्भ में रखने वाले अग्न आयाहि वीतय इस मन्त्रभाग के अनुवचन से यज्ञकर्त्ता यजमान के निवास के लिए लोकसम्पत्ति भी वरीय होजाती है एव अन्नसम्पत्ति भी विपुल होजाती है । हम भी इस म न्त्रपद के रहस्यार्थ के उपसहार से लोकाध्यक्ष तथा अन्नाध्यक्ष उस दिव्याग्नि-देवता से यही प्राथना करते हैं कि हमारे इस भारतलोक क तथा भारतीय-भोगसम्पत्ति के भारतीया को अनन्य भोक्ता बनाने का अनुग्रह करते हुए अपने भारत नाम को चरितार्थ कर हम अग्ने ! महा असि ब्राह्मण भारत यह कहने का अवसर प्रदान कर ॥ ३॥

मन्त्र का म यभाग है गृणानो ह यदातये यह । देवताओंने लोकान्न-सम्पत्तिया प्राप्त कर त्रैलोक्योपलक्षित सम्व सरमण्डल में अपना स्वतन्त्र साम्राज्य स्थापित कर लिया । क्यों ? जानते ह आप ? देवताओंने पहिले आत्म समर्पण किया सर्वस्व बलिदान किया तब कही उह्ह यह वैभव मिला । देवता हमारा भाति अकर्मण्य नही अपितु यजमान हैं यजक म के अनन्य अनुगामी ह । हम भी इस सम्पत्ति के तभी भोक्ता बन सकत हैं जब यजमान बनें अग्निवितान कर हव्यदाता बन कर्म्मठ बन ऋषिप्रदिष्ट सत्रसाधक यज्ञकर्म्म का अनुगमन कर । जो यजमान ऐसे यजमान हैं व ही उक्त सम्पत्ति क भोक्ता बन सकत हैं । अन्यथा तो सब अन्यथा ही है ।

---

X- अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्य, पूर्व देवेभ्यो अमृतस्य नाम ।
यो मा ददाति स इ देव मावत्, अहमन्नमन्नमदन्तमद्मि ॥

मन्त्र का अन्तिम भाग है **नि होता सत्सि बर्हिषि** यह। अग्नि **होता** है वह **बर्हि** पर प्रतिष्ठित है एव बर्हि स निदानेन वश भूलोक ही अभिप्रेत है जैसा कि पूर्व मे समष्टिरूप से मन्त्रार्थ करते हुए सोपपत्तिक बतलाया जाचुका है। इस सामिधेनी का **बर्हि** पद स भूलोक का ही अनुगामी है। अत इसके अनुवचन से यज्ञकर्त्ता यजमान पार्थिव भागधेय का ही अनन्य भोक्ता बन जाता है और यही द्वितीय मन्त्रपदो की सङ्क्षिप्त उपपत्ति है जिसका ब्राह्मण की २२ ३ २४ इन तीन कण्डिकाओं मे स्पष्टीकरण हुआ है ॥२४॥

**अग्न आयाहि** के अनन्तर वह होता क्रमप्राप्त तीसरी (आवृत्यानुसार पाँचवी) निम्नलिखित सामिधेनी ऋचा का अनुवचन करता है—

**(३) 'ओम्-त त्वा समिद्भिरङ्गिरो घतेन वर्द्धयामसि ।
बृहच्छोचा यविष्ठ्य-ओम्'इति (५) ।**

**प्र वा वाजा अभिद्यव** इत्यादि प्रथम मन्त्र त्रैलोक्य-व्यापक सम्वत्सराग्नि का समष्टिरूप से सग्राहक है। मन्त्रगत **वाजा** पद त्रिवृत्स्तोमोपलक्षित भूलोक का मन्त्रोपात्त **घता** या पद पञ्चदशस्तोमोपलक्षित **अन्तरिक्ष** का एव मन्त्रगत **अभिद्यव** पद एकविंशस्तोमात्मक द्युलोक का सग्राहक बन रहा है। इसप्रकार प्रथम मन्त्र से समष्ट्यात्मक सम्वत्सर अग्नि का ही समिन्धन हुआ है। इस से आगे के— **अग्न आयाहि वीतये** **त त्वा समिद्भिरङ्गिर** **-स न पृथुश्रवाय्यम्** इन तीन मन्त्रो से क्रमश **पृथिवी** **अन्तरिक्ष** **द्यौ** इन तीनों लोको में प्रतिष्ठित तीनो अग्निपर्वो का समिन्धन हुआ है। **अग्न आयाहि** का **बर्हि** पद **पार्थिवाग्निपर्व** का **त त्वा समिद्भि** का **घतेन** पद **आन्तरिक्ष्याग्नि** का एव **स न पृथुश्रवाय्य** का **पृथु** पद **दिव्याग्निपर्व** का सग्राहक बन रहा है। इसप्रकार इस मन्त्रचतुष्टयी से समष्टि व्यष्टिरूप से उभयथा अग्निदेव का समिन्धन होजाता है इस सङ्गति को लक्ष्य में रखकर ही इस मन्त्रचतुष्टयी के अर्थ का समन्वय करना चाहिए।

**अग्न आयाहि** से दिव्यलोकस्थ **सावित्राग्निरूप दिव्य अग्नि** का इस **भूलोकोपलक्षित यज्ञाग्नि** में आह्वान किया गया। यहा आते ही यह पृथिवी की वस्तु बनता हुआ **आङ्गिरा** पद का अधिकारी बन गया। **इत एत उदारुहन्** इत्यादि मन्त्रवर्णन के अनुसार पार्थिव अग्नि ही अङ्गिरा कहलाया है। इसीलिए श्रुति ने इसे (आगमन के अनन्तर) **अङ्गिरा** नाम से व्यवहृत किया है। अग्नि की ही **भृगु** तथा **अङ्गिरारूप** से दो अवस्था मानी गई है। **आगमनदशा मे वही भृगु कहलाया है** एव **गमनदशा मे वही आङ्गिरा कहलाया है**। प्रज्वलित **अग्नि मे जो अग्निज्वाला है वह साक्षात् भृगु है**। अग्नि की अवस्थान्तर भार्गव सोम के जलने का ही नाम ज्वाला है। एव जिस अङ्गिरा पिण्ड से यह ज्वाला निकल रही है वह अङ्गिरोऽग्निमय है जैसा कि— **अर्चिषि भृगु सम्बभूव अङ्गारेभ्यो अङ्गिरा सम्बभूव। अथ यदङ्गारा अवशान्ता पुनरुददीप्यन्त अथ बृहस्पतिरभवत** इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से स्पष्ट है।

तात्पर्य यही है कि **तेज स्नेह-तत्त्वों के** सम्मिश्रण का ही नाम वस्तुस्वरूप **है। तेज अङ्गिरा है स्नेह भृगु है।** **अग्नि-यम-आदित्य** भेद से **अङ्गिरा** भी तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है।

ए ा आप –वायु –सोम–रूप स भृगु भी तीन अवस्थाओं म परिणत रहता है स्नहलक्षणा भृगुत्रयी परिधि स हृदय की ओर क्रमश ( सकुचित होती हुइ ) आती रहती है ए ा तजोलक्षणा अङ्गिरात्रयी हृदय से परिाध की ओर क्रमश ( विकसित होती हुइ ) जाती र ती है । आङ्गरात्रया का अ तम विकास पारधि–सीमा पर पहुँचते ही अर्वा मुख बनकर भृगुत्रयीरूप म परिणत होजाता है । एवमव भृगुत्रयी का अ तिम सकोच हृदयसीमा पर प हुचत ही सहावस्थानाभावप्रवत्तक सघष म परिणत होकर पगा मुख बनता हुआ अङ्गिरात्रयीरूप में पारणत होजाता है । यहा से इस अङ्गिरात्रयी के अङ्गो का * ऊर्ध्व की ओर रसन हाने लगता है अतएव इसे **अङ्गिरा** कहा जाता है । अथवा **अङ्ग स** के सम्ब ध से भी इस पार्थिव अग्नि को **अङ्गिरा** कहना क वय बनता है – । अग्नि ही अङ्गों का स्वरूपरक्षक रस है ।

इस आङ्गरोग्न के भूत प्राण भेद से दो विवत्त ह । प्र यक्ष ष्ट अङ्गाराग्नि भूतलक्षण अङ्गिरोऽग्नि है । एव इस भूताङ्गिरोऽग्नि में प्रतिष्ठारूप स प्र तष्ठित आङ्गराप्राण प्राणलक्ष अङ्गिरोऽग्नि ह । प्राण को ही विज्ञानभाषा मे **ऋषि** कहा गया है । जबतक भूत में प्राण प्रतिष्ठित र ता है तभीतक भूत की स्व रूप–रक्षा होती रहती है । साथ ही जबतक इस प्राण के साथ बाह्य अन्नस पत्ति का सम्ब ध बना रहता है तभीतक यह प्राण **भूतरक्षा–कर्म्म** मे सफल रहता है । **अङ्गिराप्राण क परीक्षक अतएव तत्समय की मर्य्यादा क अनुसार अङ्गिर इस यशोनाम से प्रसिद्ध महर्षिय न अपने वध यज्ञो म समिधाधान ( काष्ठाधान ) से इसी का समि धन किया है** । इसप्रकार दानो दृष्टियो से— **समिदभिर्ह्वेत–मङ्गिरस–ए धत** यह वाक्य चरिता र्थ होरहा है । **घृतेन वद्ध यामसि** का घृतपद **घृताच्या** की भाति समि धनक म का अन य उपोद्बलक बनता हुआ **सामिधेना** पद बन रहा है । घत ही आग्न का अपना वीर्य्य है । इस पद से समिद्ध अग्नि मे सी वी य का आधान होरहा है ॥२३॥

त्रलोक्या मक स व सर में या त होने स यही **बृहन्** है सवत्र अपन त प से विद्यमान है । सा थ ही हमारा यह आहवनीयाग्नि भी सा मधेनियो से समिद्ध होक महान् बनता हुआ अतिशयरूप से प्रज्ज्वलित होरहा है । अवश्य ही आज यह अग्नि यजमान के शत्रुओ के भी शाक का कारण बन गया है जसाकि आग के **अभिचार–कर्म्म** मं स्पष्ट किया गया है । **यविष्ठ्य** यह इस अग्नि का प्रातिस्विक नाम है । सम्व सराग्नि का पारमेष्ठ्य अमृतसोम स नि य स ब ध है इसी अजस्रसामाहुति के प्रभाव से यह दिव्याग्न सदा समानरूप से प्रज्ज्वलित रहता हुआ **अजर–अमर** तथा **नि ययुवा** बना रहता है । **यविष्ठ्य** से अग्नि के इसी स्वरूप का स्पष्टीकरण हुआ है । क्योंकि प्रकृत ऋचा में **घृतेन** पद है अतएव **घृतम तारक्षस्य** के अनुसार यह ऋचा अ तरिक्ष–लोकसम्पत्ति की ही सग्राहिका बन रही है । इसप्रकार प्रकृत ऋचा निम्न–लिखित रूप से समिद्ध अग्नि की समिद्ध–प्रक्रिया का तिहास बतलाती हुइ सके स्वरूप का ही स्पष्टीकरण कर रही है—

---

*–'तस्मादङ्गिरसोऽधीयान ऊर्ध्वस्तिष्ठति' (गो ब्रा पू १।६।)।
—( देखिये–सा छा ब्रा० ३।२।१ )।

**हे पार्थिव अङ्गिरो अग्ने ! अङ्गिराप्राण के द्वारा पार्थिवद्रव्यरूप समित् से-तथा आन्तरिक्ष्य घृत से आप समिद्ध हैं। इसी समिध धनकर्म्म से आप त्रैलोक्य में बृहद्रूप से तपते हुए नित्यतरुण बन रहे हैं**

**हे आहवनीयस्थ समिद्ध अग्ने ! अध्वर्य्यु नामक ऋत्विक काष्ठ, तथा घृताधान से आपके स्वरूप को प्रवृद्ध कर रहा है। हे नित्यतरुण अग्ने ! आप इस समिन्धन कर्म्म से महान् बनते हुए प्रदीप्त बनिए'।**

क्योंकि इस ऋचा से **अन्तरिक्ष-लोकसम्पत्ति** का संग्रह हुआ है अतएव यह स्वरूपत अग्निमयी बनती हुई भी अनिरुक्ता है। अन्तरिक्षलोक का आकाश स्वरूप निर्वचन नहीं किया जा सकता। यही अन्तरिक्ष की अनिरुक्तता है। इसप्रकार ऋचा के * घृतेन पद की भांति **अनिरुक्त** भाव भी अनिरुक्त अन्तरिक्ष का संग्राहक बन रहा है। एवं यही तृतीय मन्त्रपद की संक्षिप्त उपपत्ति है ॥२८॥

**तथा समिद्धि** के अनन्तर होता क्रमप्राप्त चौथी (आवृत्ति के अनुसार छठी) निम्नलिखित सामिधेनी ऋचा का अनुवचन करता है—

**(४) 'ओम् स नः पृथुश्रवाय्यमच्छा देव विवाससि।**
**बृहदग्ने सुवीर्य्यम् ओम्' इति (६)**

वैदिक-परिभाषानुसार **इयं अयं इदं** शब्द पृथिवीलोक के, **एष** शब्द अन्तरिक्षलोक का तथा **असौ अदः** इत्यादि शब्द द्युलोक से सम्बद्ध हैं। ब्राह्मणश्रुति में पठित **अच्छ** शब्द उसी पारिभाषिक **द्युलोक** की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है। **द्युलोक** एवं तत्रस्थ **दिव्याग्नि** दोनों पृथिव्यन्तरिक्ष की अपेक्षा **पृथु (विस्तीर्ण)** हैं साथ ही स्तुत्य प्राणदेवताओं के निवास से **श्रवणीय** भी है। कौन इस सर्वसुखैकसाधक द्युलोक तथा दिव्याग्नि की गाथाएं सुनना नहीं चाहता ? । अग्नि के इस पृथुश्रवा रूप से कहा यही जाता है कि यह हमारे यज्ञ में समिद्ध होकर यजमान को भी उस श्रवणीय दिव्यलोक का पात्र बनावे।

द्युलोक जहां **श्रवाय्य** है वहां वीर्यशाली-वीर्यप्रवर्त्तक देवताओं के निवास से **सुवीर्य** भी बन रहा है। साथ ही अपने लोक (द्युलोक) के **बृहत्साम** से **बृहत्** भी। प्रस्तुत ऋचा द्युलोक की ही अनुग्राहिका बन रही है जिसके संग्राहक **पृथु, देव, बृहत्** इत्यादि पद बन रहे हैं। **अग्न आयाहि** इत्यादि ऋचा **बर्हिष्मती** है तथा **समिद्भिः** ऋचा **वृद्धिमती** है एवं प्रकृत- **स नः पृथु श्रवाय्यम्**

---

*— **घृतेन** पद तथा अनिरुक्तभाव के अतिरिक्त **वृद्धयामसि** तथा **बृहत्** पद भी इसी अन्तरिक्षलोक के संग्राहक बन रहे हैं। कारण यही है कि यह अन्तरिक्ष पृथिवी की अपेक्षा उत्तरोत्तर वरीयान् तथा बृहत्

ऋचा प्रथुमती है। तीनो की समष्टि लोकत्रयस पत्ति की सग्रा का नती हुइ लकत्रिच नाम स प्रसिद्ध है। प्रकृत सामधेनी–प्रकरण म लाकत्रिच अ तरज तत्रिच-वृषण्वन्तत्रिच मे स तीन त्रिच ह। नमे पाहला लोकत्रिच याष्टरूप स ही त्रलोक्य म या त ाट्या न का समि न्वन कर र ा ह म त्राथ स्प है ॥२७ २८ ॥

उक्त लोक त्रच के अन तर वृषण्व तत्रिच का अनुवचन आर भ होता है। स न प्रथु श्रवा यम् इ याद चोथी ऋचा के अन तर यह होता क्रमप्राप्त पाचवा ( आवृ यानुसार मातवी ) वृषण्वन्त त्रच की पहिली नि नालखित ऋचा का अनुवचन करता है—

**(५)– ओम् ईड यो नमस्यास्तरस्तमास दृशत ।**
**समग्निरिध्यते वषा ओम् ॥ (७) (१)**

ताप जहा अग्नि का प्रातिस्त्रक वम्म म ना गया ह् हा प्रकाश का प्रातस्विक धम्म माना गया है। च द्रमा में कवल न्द्र का स ब ध है अतएव चा द्रमा म प्रकाश ह ताप नही। उ ण जल में केवल अ नि का स ब ध है अतएव इसम ताप है प्रकाश नही। आ न–वरुण का एकत्र सम वय स भव है पर तु वरुण–इ द्र का एकत्र स वास अ भव है। सप्रकार ताप–प्रकाश का भलीभात पाथक्य सिद्ध होजाता है। हम जिस ौर दि या न का समि वन कर र्हे ह मम ताप मी है प्रकाश भी है। इसमें ताप अ नि का ध म है प्रकाश इ द्र का धम्म है। द्र ही वृषा नाम स प्रासद्ध है। वृषेन्द्र के सम वय स ही यह याज्ञ ठ्य अग्नि वृषा (प्रकाशयुक्त) बन रहा ह। इसी वृष द्र क सहयोग मे यह अग्नि अ धकार दूर करने में समथ होरहा है। वृषे द्र यज्ञ का अधिपात माना गया है। जबतक यज्ञ म इन्द्र सम्पत्ति का सग्र नही हाता तबतक यज्ञ अपूण रहता है। उसी वृषे द्र के सग्रह के लिए इ द्रयुक्त होने स वृषा नाम स प्रसिद्ध अग्नि का प्रकृत ऋचा स समि वन हुआ है जो क अ न अलौक्की मन्त्रभाषा से भी स्तुत ( वितन होने वाला) ह एव लौकिक भाषा म भी नमस्कार करने या य है। शास्त्रीय क म में भी यह (प्राणरूप से) उपयुक्त ह तथा लौकिक मानवकम्म म भी य (भतरूप से) उपयुक्त है।

ईड यो नमस्य के अनुवचना तर वह होता क्रमप्राप्त ६ ठी (आवृ यानुसार आठवी) वृषण्व तत्रिच की दूसरा नि नलिखित ऋचा का अनुवचन करता है—

**(६ — ओम् वृषो अग्नि समिध्यते अश्वो न दववाहन ।**
**त हविष्म त ईडते ओम् ॥ (८) २)**

वृष द्र के सम्बन्ध स वृषा बनता हुआ ी यह अ न अश्व–रूप म परिणत होकर दवताओ के लिए यज्ञ का वहन करने में समथ हाता है। सौरलोक से भूलोक की ओर आनेवाला इ द्रयुक्त ायाग्नि ही अश्वरूप में रिणत होकर वापस लौटता हुआ पार्थिव हवि का द्यु लोकस्थ दवताओ के लिए नक निस्सृतभाग की क्षतिपूर्त्ति के लिए–वहन करता ह। सौर योति [ द्रगभित दि याग्नि ] अपन सावत्ररूप स भूमि [भूपृ ठ] की ओर आरहा है। जिसप्रकार तरणिकिरण सङ्ग से पानीय पिण्डा मक च द्रमा अद्ध भाग म ी प्रकाशित रहता है एवम यह आगत सौर तज भी भूपृ ठ के सूर्य्योदगनुगत दृश्य अ भूभाग को ही प्रकाशित

करता है शेष अर्द्ध भा अप्रकाशित ही रहता है। इसी दृष्टिकोण स एक ही पृथिवी के दिति अदिति ये दो विवत्त होजाते हे जसा कि **अध्वरन्त त्रिचापपत्ति** में विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

भूपण्ड की दाह्य गोचर परिधियों को काटता हुआ आगत सौर प्रकाश वक्रगति मे परिणत होता हुआ साथ ही भच्छाया का स्वरूप समपक बनता हुआ आग निकल जाता है। यदि हम प्रकाश में चलत ह तो हमारी छाया विरुद्ध भाग में पडती है। कारण यही है कि हमारे शरीर से टकरा कर प्रकाशरश्मिया प्रतिफलित होजातीं ह। जैसा आकार छाया का होता है ठीक वसे ही आकार में यद्यपि–प्रकाशरश्मियों का भी प्रतिफलन होता है किन्तु प्रकाशपुञ्ज के द्वारा होने वाले अभिभव से उसका हमें प्रत्यक्ष नही होता। ठीक यही परिस्थिति आगत सौर तेज की समझिए।

सौरप्रकाश भपृष्ठ पर आया गायत्ररूप में परिणत होकर पार्थिवरसरूप हवि को लेता हुआ भ छाया के समतुलन से प्रतिफलित होगया। इस भच्छाया–समतुलता प्रतिफलिता प्रकाशाकृति का सा वत्सरिक तज से अभिभव होजाने से हमें प्रत्यक्ष नही होता। यही प्रतिफलिता प्रकाशाकृति **अश्व** नाम से व्यवहृत हुई हैं। पार्थिव अग्नि इसी नियत स्थिर अश्वाग्निधरातल माग स यजवहन करता है इसी अभिप्राय से— **अश्वो न देववाहन** कहा गया है।

लोक में जन्म जिस ( निषेध ) अर्थ में **न** कार प्रयुक्त होता है व । मन्त्रमध्य में पठित **नकार** निषेधार्थक न होकर **ओम्** याकारक वाचक भाव से ही स ब ध रखता है *। तभी तो **अश्वो न** का **अश्वो ह् वाऽएष भूत्वा** यह अर्थ हुआ है। तात्पर्य यही है कि **नकार** अभाव का सूचक बनता हुआ अनिरुक्तकोटि में प्रविष्ट है अतएव यह अनिरुक्त प्रजापति का सूचक बन रहा है। प्रजापति ( आत्मा ) ही तथालक्षणा स्वीकृति के आधार ह। अतएव मध्यस्थ नकार को तद्भावाचक मान लिया गया है। प्रजापति स्वय मध्यस्थ हैं अत मध्यस्थ नकार तथावाचक माना जायगा। यदि ऋगाद्यन्त में न कार पठित है तो उसका निषेध ही अर्थ होगा जसाकि— **न विजानामि यदि वेदमस्मि** इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है॥ २६ ३ ॥

**त हविष्मन्त ईडते** इस मन्त्रभाग का अर्थ स्पष्ट है। अग्नि की दो प्रकार से उपासना होती है एक **वाचिक उपासना है दूसरी कर्म्मोपासना है**। अग्नि को नमस्कारमात्र कर लेना **नम उक्तिं विधेम** लक्षणा वाचिक उपासना है। भावशुद्धि के अतिरिक्त इस उपासना का अन्य फल नही है। यदि अग्नि को आत्मसात् कर यज्ञकर्म्म के द्वारा विशेष अतिशय प्राप्त करना है तो उस समय केवल वाचिक उपासना से काम नही चल सकता। अपितु उस समय कर्म्मोपासना ही करनी पडेगी अग्निसमिन्धन ही करना होगा इसे तृप्त करने के लिए हवि प्रदान भी करना पडेगा। इस हवि से यह अग्नि द्युलोकपर्य्यन्त वितत होगा जिस इस वितान को ही **स्तुतिकर्म्म** कहा जाता है। वाचिकोपासना की अपेक्षा जहा अग्नि

---

***–"ओमित्यच प्रतिगर तथेति गाथाया। ओमिति वै देव, तथेति मानुषम्"**

—ऐ ब्रा ७।१६।

**नमस्य** कहलाया है व । स क र्मोपासना की दृष्टि स न्से **इड्य** कहा गया है । वही प्रकृत म प्रधानरूप से अपेक्षित है । **ह्यनष्म नो ह्य त मनुष्या ईडते** यह मन्त्रभाग अग्निदव का स कर्म्मोपासना का ही स्पष्टीकरण कर रहा है अ र यही प्रकृत मन्त्रभागो की साक्षात उपपत्ति ह ॥ ३१ ॥

**वृषो अग्नि समि यते** इ याद ६ ठी सामधेनी के अनुवचनान्तर वह होता क्रमप्रा त वी [ आवृ यानुसार ६ ी ] वृषएव तत्रिच की तीसरी निम्नलिखित ऋचा का अनुवचन करता है—

**(७)—'ओम् वृषण त्वा वय वृषण समिधीमहि ।**
**अग्न दीद्य त बहत् ओम्' इति ॥ (६)-(३)**

**यज्ञसम्पत्तिवषक यज्ञधिपति वृषा न्द्र स यज्ञसम्पत्तिवषक बनते हुए य वृषा (वृषात्मक) अ निदेव आज ( उक्त सामिधेनियो से ) पूणरूप से समृद्ध हागए है । द्य लाकस्थ इन्द्र क बृहत् साम सम्बन्ध से बृहत् बन गए है** यह भाव प्रकट करता हुआ प्रकृत मन्त्र अग्नि के वृषा मकरूप का ही स्पष्टीकरण कर रहा है ॥ ३२ ॥

उक्तरूप से तीनो मन्त्रो की समष्टि वृषएव त त्रिच बन रही है । इसका एकमात्र फल है—दि याग्नि का यज्ञपति वृषा इन्द्र की स पत्ति से युक्त करना । ३३ वी कण्डिका स इसी फल का स्पष्टीकरण हुआ है ॥ ३३ ॥

वृषएव त त्रिच के अनुवचनानन्तर वह होता क्रमप्रा त आठवी [ आवृ यानुसार १ वी ] निम्न लिखित ऋचा का अनुवचन करता है

**(८)—"ओम्-अग्नि दूत वृणीमहे होतार विश्ववेदसम् ।**
**अस्य यज्ञस्य सुक्रतुम्-ओम्' ॥ (१०)**

मन्त्र का **अग्नि दूत वृणीमहे** वाक्य एक मह वपूर्ण विज्ञान का स्पष्टीकरण कर रहा है । पार्थिव दि याग्नि होता कैसे कहलाया ? इस प्रश्न के समाधान के साथ साथ ब्राह्मणश्रुति ने पृथिवी की दनन्दिनगति का स्पष्टीकरण करते हुए सा वत्सरिकगति का भी विश्लेषण किया है । उसी का सक्षिप्त वैज्ञानिक स्वरूप पाठको के सम्मुख उपस्थित किया जारहा है ।

भौतिक पदार्थों को स्वस्वरूप से सुरक्षित रखने वाली न्हके जीवन साधक आदा विसर्गा मक यज्ञ क म का नियतकाल पर्य त सञ्चालन करने वा ी अ त शक्ति ही विज्ञानभाषा में **प्राण** नाम से यवहृत हुइ है । **विरूपास इदृऋषयस्त इदुगम्भीरवेपस** [ ऋक्स ] इस ऋग्वर्णन के अनुसार ये शक्ति रूप प्राण अन त है । प्राणो का आन य ही भतपदार्थों के आन य का का ण हैं । अधामच्छदवर्म्मा इन अन त प्राणों में से प्रकृत में हमें **सोर-पार्थिव** इन दो प्राणो की ओर ही विशेषरूप से पाठको का यान आकर्षित करना है । सूर्य स्व योतिघन है अत व इसका प्राण ज्योतिष्मान् माना गया है । एव रूप योतिर्घना

पृथिवी का प्रातस्विक प्राण कृ ा माना गया है। योतिम्मय प्रकाशित प्राण ही देव नामक दवता है एव तमोमय अप्रकाशित पाथव प्राण ही **असुर** है। **तम असर है एव या ति देवता है।**

यह ठीक है कि आर भ मे स पर्ण भूपिण्ड इसके प्रातिस्विक तमोमय आसुर प्राण स ही युक्त था। जब पृथिवी बनी ही होगी उस समय अवश्य ही असुरो के मुख स **अस्माकमेवेद खलु भुवनम** ये वाक्य निकले होगे। परतु आज तो ऐसा नही ह। आज भूपिण्ड पर असुरो की भाति दि य सौरप्राणा मक दवताओ का भी साम्रा य है। दवताओने ज्ञ वष्णु को आगे कर यज्ञ याज से आधा भप्रदेश अपने अधिकार म करलिया है जिसकाकि पूव के **वेदनिम्मार्णब्राह्मण** में विशदरूप से विवचन किया जाचुका है *। यही क्यो आज ता सम्व सरचक्र की दृष्टि से स पूर्ण भापण्ड दवताओ के ही अधिकार में आगया है। तभी तो दायविभागप्रतिपादिका श्रुति का— **तेनेमा सर्वा पृथिवीमविद त** यह कथन अन्वथ बन रहा है।

भपिण्ड के साथ सौरप्राण का भा सम्ब व होरहा है साथ ही उसका अपना प्राण भी इस पर बल-प्रयोग कर रहा है। पार्थिवप्राण इसे [ भूपिण्ड को ] अपनी ओर [ सू यनिरुद्धदिक् में ] ले जाना चाहता है तो सौरप्राण अपने आकषण से इसे अपनी ओर आकर्षित करना चाहता है। दोनो प्राणो का समानाकषण है। इस समानाकषण से भूपिण्ड आजतक उसी स्थान पर घूम रहा है। इसी स्वाक्षपरिभ्रमण से दनदिनगति का उदय हुआ है। इसी दनदिनगति स अहोरात्र का ज म हुआ है। घूमते हुए भूपिण्ड का सूय्य-प्रकाश की ओर आजाना अह काल का ज म होना है एव सूय्यनिरुद्धदिक में आजाना रात्रिकाल का ज म होना है। अह काल में दवता उस आधे भूपिण्ड पर अपना अधिकार कर लेते है तो रात्रि में उसी अर्द्ध-भाग पर असुर अपना अधिकार जमा लेत है। इसप्रकार अहोरात्ररूप से देवता-असुर दोनो में परस्पर प्रतिस्पर्द्धा चलती रहती है। इसप्रकार इस स्वाक्षपरिभ्रमणमूला दनदिनगति की दृष्टि स भूपिण्ड दोनो का भोग्य वना रहा है।

आगे जाकर साम्व सरिकगति के प्रभाव से भूपिण्ड असुरो के अधिकार से निकलकर केवल देवताओं की ही प्रातिस्विक सम्पत्ति बन जाता है। **अश्वो न देववाहन** इ यादि मन्त्रोपपत्ति मे यह स्पष्ट किया गया है भूपिण्ड में दिति-अदिति नामक दो भाव उ पन्न होते है। भूकेन्द्र से आर भ कर सूर्यदिग् विरुद्धदिक् की ओर या त तेजोमण्डलाकार से समतुलित भूच्छाया-मण्डल ही दिति है। एव

---

* देवाश्च वाऽअसुराश्च उभये प्राजाप या पस्पृधिरे। ततो देवा अनु यामि-वासु। अथ हासुरा मनिरे 'अस्माकमवेद खलु भुवनमिति'। तद्ध देवा शुश्रुवु विभ ज ते ह वा इमामसुरा पृथिवी, प्र त-तदेष्यामो यत्रमामसुरा विभज ते। के वय तत स्याम यदस्यै न भजमहि इति। ते यज्ञम व विष्णु पुरस्कृत्येयु। तेनेमा सर्वा पृथिवी-मविदन्त। तस्माद्व दिर्नाम। तस्मादाहु-यावती वेदिस्तावती पृथिवी ( शत० १।२।-२।१-१२ )।

सौरमण्डलानुगत सौर प्राणकलित पार्थिव यातिर्भाग ही अदिति है। भू छाया भी भूपिण्ड से सलग्न है तो भूप्रकाश भी भूपिण्ड से सलग्न है। भूप्रकाशमण्डलमण्डला आत्म यातिर्मय इन्द्रिय प्राण का साम्रा य है। एव भू छायालक्षणा दिति में तपोमय आसुर प्राण प्रतिष्ठित है। दोनों ही प्राण भौम-हृत्प्रजापति से स बध रखते हुए प्राजापत्य है। यह स्थिति है और इसी को ल य में रखते हुए श्रुति ने कहा है—

**देवाश्च वा असुराश्च उभये प्राजापत्या पस्पृधिरे ।**

**देवता और असुर दोनों इसी पृथिवी पर खडे होकर स्पर्द्धा करने लगे। दोनों के इस स्पर्द्धालक्षण क्लेश को शा त करने के लिए दोनों के बीच में गायत्री खडी हो गई। यह गायत्री पृथिवी ही है** यह कथन अदिति दिति का स्वरूप न जानने वालो के लिए कुशङ्का का प्रवर्त्तक बन रहा है। आख्यानो की रहस्यभाषा से अपरिचित वर्त्तमान युग के कतिपय जिज्ञासु सम्भवत यह कुतर्क उठावेगे कि— **जब देवता और असुर दोनों इसी पृथिवी पर खडे थे तो दोनों के बीच में कौनसी पृथिवी खडी हुई? । यदि यही पृथिवी खडी हुई तो ये दोनो वर्ग किस पर खडे हुए ।** परन्तु जब इन दिति-अदिति का स्वरूप ज्ञान हो जाता है तो कुशङ्का का को अवसर नही रहता। जिस पृथिवी पर देवता-असुर खडे होकर स्पर्द्धा करते हैं—वह भिन्न है एव जो पृथिवी दोनो के म य में खडी होती है—वह पृथिवी भिन्न है।

भूपिण्ड के चित्य-चितेनिधेय भेद से दो विवर्त्त होजाते हैं। म यात्मक भूपिण्ड मर्त्या पृथिवी है यही अस्मदादि की प्रतिष्ठाभूमि है। इसे ही **भूमि** कहा जाता है। इस भूमिलक्षण भूपिण्ड का निर्माण-स्वरूपस्थिति-जिन द्रव्यो से हुई है वे द्रव्य **आप —फेन मृत्-सिकता शर्करा-अश्मा अय-हिरण्य** इन आठ भागों में विभक्त है ( द्रष्टव्य शत ६। १। २। ६। )। इन आठ द्रव्यो की क्रमिक चिति से ही भूपिण्ड का स्वरूप निर्माण हुआ है। छन्दोविज्ञान के अनुसार प्रत्येक द्रव्य एक एक अक्षर से समतुलित है। फलत आठ द्रव्यो के स बध से वाक्परिमाणात्मक छन्द के आठ अक्षरो का सग्रह होजाता है। अष्टाक्षरछन्द का ही नाम गायत्री है। इसी छन्द सम्पत्ति के कारण इस अष्ट यात्मक भूपिण्ड को श्रुति ने **गायत्री** कहा है अतएव **या वै सा गायत्री आसीत् इय वै सा पृथिवी** यह कहा गया है। यहा पृथिवी श द चित्य पृथिवी लक्षण **भूपिण्ड** के अभिप्राय से ही प्रयुक्त हुआ है।

दूसरी चितेनिधेया पृथिवी है। भौम आग्नेय प्राण उक्थरूप से भूकेन्द्र में प्रतिष्ठित रहता हुआ अर्करूप से भूपिण्ड से निकल कर अपना एक स्वतन्त्र मण्डल बनाता है। जहातक उस पार्थिव प्राण की व्याप्ति है वहातक **अप्रथयत्** लक्षणा **अमृता पृथिवी** की सत्ता मानी गई है। अमृतापृथिवी के सौरप्राण के सम्ब ध से आगे जाकर **दिति अदिति** रूप से दो विवर्त्त होजाते हैं आगत सौरप्राण भूपिण्ड से टकराकर प्रतिफलित होता हुआ भूछाया से समतुलित अपना जो ज्योतिर्मय मण्डल बनाता है वह अमृता पृथिवी का भाग सौरप्रकाश से अविच्छिन्नरूप से सम्बन्ध रखता हुआ **अदिति** भाग है। एव इस प्रकाशमण्डल से समतुलित भू छाया मण्डल अमृतापृथिवी का सौरप्रकाश से वञ्चित भाग दिति है। अदिति-

